॥ श्रीः ॥

# श्रीसूरसागर

## अर्थात्

भाषा कविकुलचूड़ामणि श्रीसूरदास रचित श्रीमद्भागवत
बारहों स्कन्धोंका ललित रागरागिनियोंमें

अनुवाद

काशीनिवासी-श्रीराधाकृष्णदासद्वारा अनेक
शुद्धप्रतियोंसे संशोधित



भजनानन्दी तथा प्रेमीभक्तोंके चित्तविनोदार्थ






मुद्रक व प्रकाशक—

खेमराज श्रीकृष्णदास,

अध्यक्ष-'श्रीवेङ्कटेश्वर' स्टीम्-प्रेस, बम्बई.

संवत २०१३ ] [ सन् १९५७

# निवेदन





भाषा कविकुलगुरु श्रीसूरदासजीको यदि भाषाका आदिकवि कहा जाय तो भी अत्युक्ति न होगी. यद्यपि इनके पहिलेके बहुतेरे कवियोंकी कविता और ग्रन्थ मिलते हैं परन्तु यदि विचार कर देखा जाय तो आजकल जो कविताका प्रचार है उसकी जड़ श्रीसूरदासजीहीसे है। सभी कवि इन्हींका अनुसरण करते हैं।

सूरसागर सूरसागरही है. सम्भव है कि, समुद्रके सब रत्न इकट्ठे कर लिये जासकें और उसका उचित मूल्य भी निर्धारित हो सके परन्तु यह किसकी सामर्थ्य है जो सूरके अगाध समुद्रके अनमोल रत्नोंका मोल कर सके? कोई जौहरी भी तो हो और हो ही करके क्या कर सकता है, यहां तो सूरकी चकाचौंधमें सभी सूर हो जाते हैं, सूझे क्या और कहैं क्या? और सूझा भी तो जुबान बन्द.

मेरी बहुत दिनोंसे इच्छा थी कि इसका दर्शन तो करता परन्तु संयोग न आया एक दिन पूज्यपाद श्रीभारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्रजीके पुस्तकालयमें पुस्तकोंको उलटते पलटते एक बस्तेमें सूरसागरका केवल दशमस्कंधका पूर्वार्द्ध हाथ आया उसे देखकर और भी पिपासा बढ़ी इसी बीच बांकीपुर जानेका संयोग हुआ और वहां मित्रवर बाबू रामदीनसिंहजीके यहां सूरसागरका प्रथमसे नवमस्कंध तक देखनेमें आया. मुझे उत्साह हुआ कि, यदि यह अमूल्य ग्रन्थ छपजाता तो भाषारसिकोंको बड़ा आनंद आता और भक्तोंको तो एक निधि ही हाथ आ जाता मैंने भाषाके सच्चे प्रेमी सेठजी श्रीखेमराज श्रीकृष्णदासजीको लिखा और उन्होंने सहर्ष इसे छापना स्वीकार किया दशम उत्तरार्द्ध और एकादश द्वादश स्कंध श्री १०८ महाराज काशिराज बहादुरके पुस्तकालयसे मंगाया गया अतएव मैं उक्त महामान्यवरोंको हृदयसे धन्यवाद देता हूं.

इससे पहली आवृत्तिमें ग्रन्थका कुछ भाग छपजाने पर पता लगा कि इसकी एक प्राचीन पूरी प्रति जानीमल खानचन्द्रजीकी कोठीमें है. उक्त कोठीके स्वामी बाबू गिरिधरदासजीने कृपा कर उसे दी और राधाकृष्णदासजीने छपजानेके उपरान्त मिलान करके शुद्धिपत्र तथा पाठान्तरकी एक सूची पृथक् बना दी बहुतसे पद तथा पदोंके भाग छूट गये थे वे भी पाठान्तरके साथ बढ़ा दिये गये थे कि यदि भगवदिच्छा और ग्राहकोंके उत्साहसे इसके फिरसे छपनेका अवसर प्राप्त होगा तो ये सब यथा यथा स्थान सन्निवेशित कर दिये जायगे और यथासम्भव नोट आदि भी दिये जायँगे इस प्रकार जो उस समय शीघ्रताके कारण नहीं हो सका था वह सब अतिश्रमसे अबकी आवृत्तिमें यथा स्थान सन्निवेशित कर यह उत्तम ग्रन्थ मुद्रित किया गया है.

यह किंवदन्ती प्रसिद्ध है कि, सूरदासजीने सवालाख पद बनाये और सूरसागर सारावलीके देखनेसे भी विदित हुआ कि एक लाख पद तक तो उन्होंने सारावलीके बनाने तक बनाये थे, परन्तु इस ग्रन्थमें बहुत कम पद हैं वह दिन परमसौभाग्यका होगा जब कि वह सब पद देखनेमें आवेंगे और भाषा रसिकोंके लिये वह दिन चिरस्मरणीय होगा जब कि सब पद छपकर प्रकाशित हो जायँगे. मैं बड़े हर्षके साथ प्रकाशित करता हूँ कि, श्री १०८ गोस्वामी श्रीबालकृष्ण लालजी महाराज कांकरौली नरेशने आज्ञा दी है कि, मेरे पुस्तकालयमें पूरे सवालाख पद हैं और उन्होंने यह भी प्रतिज्ञा की है कि यदि तुम चाहोगे तो मैं उसे नकल करनेकी आज्ञा दूंगा यदि "श्रीवेंकटेश्वर" भगवानसे प्रेरित हुए हमारे ग्राहकोंसे उत्साह पाकर उत्साहित हुआ मैं उसे छापनेकी इच्छा करता हुआ उस ग्रन्थको प्राप्त करनेका उद्योग करूंगा.

मैं फिर उन महाशयोंको हृदयसे धन्यवाद देता हूं जिनसे इस बडे काममें मुझे सहायता मिली है और आशा करता हूं कि, मेरी अनुपयुक्तताके कारण जो इसमें त्रुटियें रह गई हैं उन्हें सज्जन क्षमा करके मूल ग्रन्थकी ओर दृष्टि देंगे।

| सेवक | आपका कृपाकांक्षी |
| --- | --- |
| **श्रीराधाकृष्णदास,** | **खेमराज श्रीकृष्णदास,** |
| **चौखम्बा–काशी.** | **"श्रीवेंकटेश्वर" स्टीम् प्रेस–बम्बई.** |

श्रीनिकुंजविहारिणे नमः ।



दक्षहस्तकृताश्लेषां वामेनालिङ्गच राधिकाम् ।
कृतनाटचो हरिः कुञ्जे पातु वेणुं विनादयन् ॥

॥ श्रीहरिः ॥

# श्रीसूरदासजीका जीवनचरित्र ।



न जाने क्यों हमारे देशके विद्वानोंका ध्यान इतिहासकी ओर तनिक भी न आया ? कि जिसके कारण अनेकानेक प्रसिद्ध पुरुषोंके नामभी नहीं सुननेमें आते. सूरदासजीको हुए अभी कुछ बहुत दिन नहीं हुए परन्तु इतनेही थोड़े कालमें भारतवर्षके एक इतने बडे प्रसिद्ध कविके जीवनचरित्रका पता ठीक ठीक नहीं लगता, यहाँतक यहाँके लोगोंका ध्यान इस ओर कम था कि सूरदासजीके थोडेही दिन पीछे गोस्वामी श्रीविठ्ठलनाथजी महाराजके पुत्र श्रीगोकुलनाथजीने जो चौरासी वैष्णवोंकी वार्ता लिखी उसमेंभी सूरदासजीका चरित्र सुना सुनायाही लिखदिया; यदि उस समय थोड़ाभी परिश्रम किया जाता तो इनका पूरा पता लगजाता परन्तु खेद है कि इधर तो किसीका ध्यानही न था ॥

सूरदासजीके विषयमें चौरासी वैष्णवोंकी वार्तामें तथा पूज्यपाद भारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्रजीने जो लिखा है वह और साहित्यलहरीमें बाबू रामादीन सिंहने जो कुछ छापा है स्थानान्तरमें प्रकाशित किया जाता है यहाँ हम केवल समयका निरूपण करते हैं ॥

सूरदासजीका समय निर्णय करना कुछ बहुत कठिन नहीं है क्योंकि श्रीवल्लभाचार्य महाप्रभुके ये शिष्य थे ( " श्रीवल्लभगुरु तत्त्व सुनायो लीला भेद बतायो " सू० सा० सा० ११०२ ) और श्रीगोसाईंजी ( श्रीविठ्ठलनाथजी ) के समयमें ये मरे यह तो इनके लेखहीसे विदित है "थापि गोसाईं करी मेरी आठ मद्धे छाप" ( भारतेन्दुजी लिखित लेख ) श्रीवल्लभाचार्य महाप्रभुका जन्म सम्वत् १५३५ वैशाख कृ० ११ को और अन्तर्धान सम्वत् १५८७ आषाढ़ सु०२को और श्रीगोस्वामी विठ्ठलनाथजीका जन्म संवत् १५७२ पौषकृष्ण ९ और अन्तर्धान संवत् १६४२ माघ कृष्ण ७ को हुआ. अब इनका समय संवत् १५३५ से लेकर संवत् १६४२ के बीच १०७ वर्षके भीतरही निर्णय होना चाहिये । अब विचारणा चाहिये कि इन्होंने अल्पायु पाई या दीर्घायु । १ पहिले तो उनके पदोंकी बडी संख्या ही उन्हें दीर्घायु बताती है परन्तु मुझे उनकी अवस्था लगभग अस्सी वर्षकी होनेका पक्का प्रमाण मिला है । सूरदासजीने सूरसागरसारावलीको अपनी सरसठ वर्षकी अवस्थामें लिखा है ॥ यथा–

गुरु प्रसाद होत यह दरशन सरसठ बरस प्रवीन। शिव विधान तप करेउ बहुत दिन तऊपार नहिं लीन ॥ १००२ ॥ सुख पर्यंक अंक ध्रुव देखियत कुसुम कन्द द्रुम छाये। मधुर मल्लिका कुसुमित कुंजन दम्पति लगत सोहाये ॥ १००३ ॥ गोवर्द्धन गिरि रत्नसिंहासन दंपति रस सुख मान। निबिड कुञ्ज जहँ कोउ न आवत रसबिलसत सुखखान ॥ १००४ ॥ निशा भोर कबहूं नाहिं जानत प्रेममत्त अनुराग ॥ ललितादिक सींचत सुख नैननि जुर सहचारि बडभाग ॥ १००५ ॥ यह निकुञ्जको वर्णन करिके वेद रहे पचिहार। नेति नेति करि कहेउ सहसबिधि तऊ न पायो पार ॥ १००६ ॥ दरशन दियो कृपा करि मोहन नेग दियो वरदान। आगम कल्प रमन तुव ह्वै है श्रीमुख कही बखान ❀ ॥१००७॥

सूर सागर सारावलीको सूरदासजीने एक लाख पद बनानेके उपरान्त बनाया है:--

कर्मयोग पुनि ज्ञान उपासन सबही भ्रम भरमायो। श्रीवल्लभगुरुतत्त्व सुनायो लीलाभेद बतायो ॥ ११०२ ॥ तादिनते हरिलीला गाई एक लक्ष पद बन्द। ताको सार सूर सारावलि गावत अति आनन्द ॥ ११०३ ॥ तब बोले जगदीश जगतगुरु सुनो सूर मम गाथ। तू कृत मम यश जो गावैगो सदा रहै मम साथ ॥ ११०४ ॥

सूरदासजीके सवालक्ष पद बनानेकी किम्बदन्ती जो प्रसिद्ध है वह ठीक विदित होती है क्यों कि एक लाख पद तो श्रीवल्लभाचार्यके शिष्य होनेके उपरान्त और सारावलीके समाप्त होने तक बनाये इसके आगे पीछे अलगही रहे ॥

अब देखना चाहिये कि यह सारावली कब बनी ? इसके अन्तमें सूरदासजी लिखते हैं—

" सरस समतसर लीला गावे युगल चरण चित लावे। गर्भवास बन्दीखानेमें बहुरि सूर नहिं आवे ॥ ११०७ ॥ " मुझे सरस संवत्सरका शब्द खटका और इसपर मैंने माननीय महामहोपाध्याय श्रीपंडित सुधाकर द्विवेदीजीसे पूँछा इन्होंने बताया कि सरस नहीं यह शब्द षरस हो सकता है जिसका अर्थ साठ होता है और पहिले लोग सैकडाको प्रायः लिख दिया करते थे, इससे संवत् १५६० का अनुमान हुआ, परन्तु जो विचारकर देखा तो यह बात सर्वथा असंगत प्रतीत हुई. क्योंकि एक तो "सरस संवत्सरलीला गावै" से विदित होता है कि, यह फलस्तुति है, सम्भव है इस लीलाहीका नाम सरस सम्वत्सरलीला हो, क्योंकि गोवर्धनपूजाके प्रसंगमें भी सूरदासजीने

---

❀ इसको जीवनचरित्रवाले पद "प्रथमही प्रथजगात" के इन पदोंसे मिलाइये "सातएं दिन आय यदुपति कीन आप उद्धार। दियो चख दै कही शिशु सुनु मांगु वर जो चाइ। हौं कही प्रभु भगति चाहत शत्रुनाश सुभाइ ॥ दूसरो ना रूप देखौं देखि राधा श्याम। सुनत करुणासिंधु भाषी एवमस्तु सुधाम ॥ प्रबल दक्षिण विप्रकुलते शत्रु ह्वैहै नास। अमित बुद्धि बिचारि विद्यमान माने मास ॥ नाम राखे मोर सूरजदास सूर सु श्याम। भए अन्तर्धान बीते. पाछिली निशि याम ॥"

लिखा है "श्याम कह्यो सूरदासजीसो मेरी लीला सरस बनाय" दूसरे यह कि, हम ऊपर दिखला चुके हैं कि सरसठ वर्षकी अवस्थामें यह ग्रन्थ बना तो १५६० में से ६७ निकाल दीजिये तो १४९३ बचता है जो कि श्रीवल्लभाचार्य महाप्रभुके जन्मके बहुत पहिले आता है और यदि श्रीगोसाईंजीके कालमें सूरदासजीकी मृत्यु उनके लेखानुसार मानी जाय तथा सूरदासजीने संवत् १६०७ में साहित्यलहरी बनायी है तब तो सूरदासजीकी अवस्था ११४ वर्षसेभी अधिक हो जाती है, इससे इसे छोडकर साहित्यलहरीकेही सम्वत्पर ध्यान देना चाहिये ॥ साहित्यलहरीमें सूरदासजीने यों सम्वत् दिया है:—

"मुनि पुनि रसनके रस लेष दशन गौरीनंदको लिखि सुबल संवत् पेष ॥ नंदनंदन मास छैतेहीन त्रितियावार । नंदनंदन जनमते हैं बाण सुखआगार ॥ तृतियऋक्ष सुकर्मयोग बिचारि सूर नवीन । नन्दनन्दन दासहित साहित्य लहरी कीन ॥ १०९ ॥"

मुनि=सात, रसन एक, रस छ, दशन गौरीनंद=एक अर्थात् १६०७ "अंकानां वामतो गतिः" नन्दनन्दनमास=वैशाख, अक्षय तृतीया कृत्तिकानक्षत्र सुकर्म योगमें साहित्यलहरी बनाया।

साहित्यलहरीको सूरदासजीने सूरसागरसे दृष्टकूट पदोंको छांटकर संग्रह किया है अस्तु अब १६०७ में से सरसठ वर्ष निकाल दीजिये तो १५४० सम्वत्के लगभग उनके जन्मका समय लाया और इसके पीछे सम्वत् १६२० के लगभग उनकी मृत्यु मानलेनी चाहिये ॥

सूरसागरके देखनेसे विदित होता है कि उस समयमें श्रीगोस्वामि हित हरिवंशजीको और स्वामि हरिदासजीके पूरे अभ्युदयका समय था और उस समयके सब वैष्णवोंमें प्रेम था सूरदासजी लिखते हैं:—

निशिदिन श्याम सेऊं मैं तोहिं । इहै कृपा करि दीजै मोहिं ॥ नवनिकुंज सुखपुंजमें, हरिवंशी हरिदासी जहाँ । हरि करुणा करि राखहु तहां ॥ नित विहार आभार दै ( पृष्ठ ३६२ पंक्ति १० ) ॥

ऐसा प्रतीत होताहै कि सूरदासजीने श्रीमद्भागवतको शृंखलापूर्वक एक समयमें नहीं बनाई थी क्योंकि वार्ता इत्यादिमें समय समय पर जो सबपद "खंजन नैन रूप रस माते।" आदि लिखे हैं प्रायः वे सभी इसमें आगये हैं, और पूरा पूरा भागवतका अनुवादभी नहीं है बहुतसी कथा छोडभी दीहै और कई एक उपासनाके अनुसार बढाभी दीहै कुछ और पुराणोंसेभी सहायता ली है. आप लिखते हैं:—

"वंदन रज विधि सबै कह्यो विधि दियो ऋषिन्ह बताइ । व्यास त्रिपद वामनपुराण कह्यो सूर सोइ अब गाइ ॥" ( पृष्ठ ३६४ पंक्ति २३ )

एक सूरदास और हुए हैं वह अपना नाम कवितामें सूरदास मदनमोहन रखते थे सूरदासजीका नाम भारतवर्षमें ऐसा प्रसिद्ध होगया है कि सभी अंधोंको सूरदास कहते हैं और बहुतसे लोग आप कविता करिके सूरदासजीकी छाप उसमें रखदेते हैं. जिसमें वह कविता प्रसिद्ध होजाय. बाबू अक्षयकुमारदत्तने भ्रमवश अपने बंगला ग्रन्थ "भारतवर्षीय उपासक सम्प्रदाय" में लिख दिया है कि जितने अन्धे फकीर एकतारा लेकर गातेहुये घूमते फिरते हैं सब सूरदासके सम्प्रदायमें हैं सूरदासजीका जीवनचरित्र आगे दियेहुये लेखोंसे प्रगट होजायगा अतएव हम यहाँ कुछ अधिक लिखना आवश्यक नहीं समझते ॥

पूज्यपाद भारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्रजी लिखित नोट सूरदासजीका ।

संसारमें जो लोग भाषाकाव्य जानते होंगे वह सूरदासजीको अवश्य जानते होंगे और उसी तरह जोलोग थोडेभी वैष्णव होंगे, वे इनका थोडा बहुत जीवनचरित्रभी अवश्य जानते होंगे. चौरासी वार्ता, उसकी टीका, भक्तमाल और उसकी टीकामें इनका जीवन विवृत कियाहै, इन्हीं ग्रंथोंके अनुसार संसारको (और हमकोभी) विश्वास था (१) कि ये सारस्वत ब्राह्मणहैं, इनके पिताका नाम रामदास, इनके माता पिता दरिद्री थे, ये गऊ घाटपर रहते थे, इत्यादि. अब सुनिये एक पुस्तक सूरदासजीके दृष्टिकूटपर टीका (टीकाभी सम्भव है उन्हींकी है, क्योंकि टीकामें जहाँ अलंकारोंके लक्षण दिये हैं वह दोहे और चौपाई भी सूरनामसे अंकित हैं,) मिली है, इस पुस्तकमें ११६ दृष्टिकूटके पद अलंकार और नामिकाके क्रमसे हैं और उनका स्पष्ट अर्थ और उनके अलंकार नायिका इत्यादि सब लिखे हैं इस पुस्तकके अंतमें कविने अपना जीवनचरित्र दियाहै जो नीचे प्रकाश किया जाता है अब इसको देखकर सूरदासजीके जीवनचरित्र और वंशको हमलोग औरही दृष्टिसे देखनेलगे वह लिखते हैं "प्रथमजगात" (२) प्रार्थज गोत्र (?) वंशमें इनके मूल पुरुष ब्रह्मराव (३) हुए जो बडे सिद्ध और देव प्रसाद लब्ध थे इनके वंशमें भौचंद (४) हुआ, पृथ्वीराजने (५) जिसको ज्वालादेश दिया उसके चार पुत्र जिनमें पहिला राजा हुआ। दूसरा गुणचन्द्र उसका पुत्र शीलचंद्र उसका पुत्र वीरचंद्र

(१) कविवचनसुधा प्राचीन पुस्तकावलीकी दूसरी जिल्दमें सूरदासजीका जीवनचरित्र देखो।

(२) "प्रथमजगात"–इस जाति वा गोत्रके सारस्वत ब्राह्मण सुननेमें नहीं आए। पंडित राधाकृष्णसंगृहीत सारस्वत ब्राह्मणोंकी जातिमालामें 'प्रथजगात" "प्रथ"–वा "जगात" नामके कोई सारस्वत ब्राह्मण नहीं होते। "जगा वा जगातिया' तो भाटको कहते हैं।

(३) ब्रह्मराव नामसे भी सन्देह होता है कि यह पुरुष या तो राजा रहा हो या भाट।

(४) भौ शब्द हुआ अर्थमें लीजिये तो केवल चन्द्र नाम था। चन्द्रनामका एक कवि पृथ्वीराजकी सभामें था। आश्चर्य!!!

(५) पृथ्वीराजका काल सन् ११७६।

यह वीरचंद्र रत्नभ्रमर ( रनथम्भौर ) के राजा प्रसिद्ध हम्मीर ( ६ ) के साथ खेलता था। इनके वंशमें हरिश्चन्द्र ( ७ ) हुआ उसके पुत्रके ७ पुत्र हुए जिनमें सबसे छोटा ( कवि लिखताहै ) मैं सूरजचन्द्र था मेरे ६ भाई मुसलमानोंके युद्ध ( ८ ) में मारे गए। मैं अन्धा कुबुद्धि था। एकदिन कुएमें गिरपडा तो सात दिन तक उस ( अन्धे ) कुएमें पडा रहा किसीने न निकाला सातवें दिन भगवानने निकाला और अपने स्वरूपका ( नेत्र देकर ) दर्शन कराया और मुझसे बोले कि वर मांग मैंने वर मांगा कि आपका रूप देखकर अब और रूप न देखूं और मुझको दृढभक्ति मिलै और शत्रुओं ( ९ ) का नाश हो। भगवान्ने कहा ऐसाही होगा तू सब विद्यामें निपुण होगा प्रबल दक्षिणके ब्राह्मण ( १० ) कुलसे शत्रुका नाश होगा और मेरा नाम सूरजदास, सूर, सूरश्याम इत्यादि रखकर भगवान अन्तर्धान होगये। मैं व्रजमें बसने लगा फिर गोसाईं ( ११ ) ने मेरी अष्ट ( १२ ) छापमें थापना की इत्यादि। इस लेखसे और लेख अशुद्ध मालूम होते हैं क्योंकि जैसे चौरासी वार्ताकी टीकामें लिखाहै कि दिल्लीके पास सीही गाँवमें इनका दरिद्री माता पिताके घर जन्म हुआ यह बात नहीं आई। यह एक बडे कुलमें उत्पन्न थे और आगरे वा गोपाचलमें इनका जन्म हुआ हो यह मानलिया जाय कि मुसलमानोंके युद्धमें इनके भाइयोंके मारेजानेके पीछेभी इनके पिता जीते रहे और एक दरिद्र अवस्थामें पहुँच गए थे और उसी समयमें सीदी गाँवमें चले गये हों तो लडमिल

---

( ६ ) हम्मीर चौहान भीमदेवका पुत्र था। रणथंभौरके किलेमें इसीकी रानी इसके अलाउद्दीन ( दुष्ट ) के हाथसे मारेजाने पर सहस्रावधि स्त्रीके साथ सती हुई थी। इसका वीरत्व यश सर्वसाधारणमें हमीर हठके नामसे प्रसिद्ध है।

( तिरिया तेल हमीर हठ, चढे न दूजीबार ) इसीकी स्तुतिमें अनेक कवियोंने वीररसके सुन्दर श्लोक बनाए हैं। 'मुञ्चति मुञ्चति कोषं भजति च भजति प्रकम्पमरिवर्गः। हम्मीरवीरखड्गे त्यजति त्यजति क्षमामाशु।' इसका समय सन् १२९०। ( एक हमीर सन् ११५२ में भी हुआ है )।

( ७ ) सम्भव है कि हरिचन्द्के पुत्रका नाम रामचन्द्र रहा हो जिसे वैष्णवोंने अपनी रीतिके अनुसार रामदास कर लिया हो।

( ८ ) उस समय तुगलकों और मुगलोंका युद्ध होता था॥

( ९ ) शत्रुओंसे लौकिक अर्थ लीजिये तो मुगलोंका कुल ( इससे सम्भव होता है कि इनके पूर्वपुरुष सदासे राजाओंका आश्रय करके मुसलमानोंको शत्रु समझते थे या तुगलकोंके आश्रित थे इससे मुगलोंको शत्रु समझते थे ) यदि अलौकिक अर्थ लीजिए तो काम, क्रोधादि।

( १० ) शिवाजीके सहायक पेशवाका कुल जिसने पीछे मुसलमानोंका नाश किया। अलौकिक अर्थ लीजिए तो सूरदासजीके गुरु श्रीवल्लभाचार्य्य दक्षिण ब्राह्मण कुलके थे।

( ११ ) "गोसाईं"-श्रीविट्ठलनाथजी श्रीवल्लभाचार्यके पुत्र।

( १२ ) अष्टछाप-यथा-सूरदास, कुम्भनदास, परमानन्ददास, और कृष्णदास ये चार महात्मा आचार्य्यजीके सेवक और छीतस्वामि गोविन्दस्वामि, चतुरभुजदास और नन्ददास ये गोसाईंजीके सेवक। ये आठों महाकवि थे।

सकती है। जो हो हमारी भाषा कविताके राजाधिराज सूरदासजी एक इतने बडे वंशके हैं यह जान कर हम लोगोंको बडा आनन्द हुआ। इस विषयमें कोई और विद्वान् जो कुछ और विशेष पता लगा सके तो वहभी उसे पत्रद्वारा प्रकाशित करें॥

प्रथम ही प्रथ जगाते में प्रगट अद्भुत रूप। ब्रह्मराव बिचारि ब्रह्मा राखु नाम अनूप॥ पान पयदेवी दियो शिव आदिसुर सुख पाय। कहा दुर्गा पुत्र तेरो भयो अति सुखदाय॥ पार पायन सुरनके पितु सहित अस्तुति कीन तासुवंश प्रशंस मैं भौ (१) चन्द * चारु नवीन॥ भूप पृथ्वी (२) राज दीनों तीन्हीं

* दीपनिर्वाण नामक उपन्यासके पहले भागमें मुन्शी उदितनारायण वर्म्माने लिखा है:—

"कविचन्द यथार्थमें एक प्रसिद्ध राजपूत महाकवि पृथ्वीराजके परमबन्धु थे, और पृथ्वीराजके सहवासहीमें सर्व्वदा रहते थे। चन्दकवि पुस्तकमें कविचन्द्रके नामसे लिखे गये हैं। इंगलैण्डके सर फिलिप्सिड्नी और सर वाल्टर रयालीके समान वे काव्यविषयमें निपुण थे, युद्धविषयमें भी वैसेही दूरदर्शी थे, किन्तु काव्यही उनके यशका चिह्न है. उनका सकल महाकाव्य राजपूत लोगोंके विशेषतः पृथ्वीराजके कीर्तिकलाप और शूरता पराक्रममें वर्णन हुआ है। सुतराम् समस्त आर्यजातिमें जैसे रामायण और महाभारत आदरणीय है, ग्रीक (यूनान) लोगोंमें जैसे होमर आदरणीय है, राजपूत लोगोंमें चन्दकविका काव्यसमूह भी वैसेही आदरणीय है। किन्तु चन्दकविका कपोलकल्पित काव्य बहुत कम है, प्रकृत वृत्तान्तका भाग अधिक है। दुःखका विषय यही है कि उनका समस्त जीवनचरित्र कहीं भी नहीं पाया जाता और उनके काव्यसमूहका अधिकांश प्रायः प्राचीन हिन्दीभाषामें छन्दोबद्ध है।

चन्दकविके विषयमें शिवसिंहसरोजमें यों लिखा है:—

चन्दकवि प्राचीन बंदीजन सम्भल निवासी सम्वत् ११९६ ए० चन्दकवि महाराजा बीसलदेव चौहान रनथंभौरवालेके प्राचीन कवीश्वरकी औलाद थे। संवत ११२० में राजा पृथ्वीराज चौहानके पास आये और मंत्री कवीश्वर दोनोंपदको प्राप्त हुए और पृथ्वीराज रायसा नामक एक ग्रन्थ एक लक्ष श्लोकसंख्या भाषामें रचा जिसमें ६९ खण्ड हैं और जिसमें पुरानी बोली हिन्दुओंकी है इस ग्रन्थमें चन्दकविने सम्वत् ११२० से ११४९ तक पृथ्वीराजका जीवनचरित्र महाकविताईके साथ बहुत छन्दोंमें वर्णन किया है, छप्पय छन्द तो मानों इसी कविके भागमें थीं जैसा चौपाई छन्द श्रीगोसाईं तुलसीदासके हिस्सेंमें पडी थीं इस ग्रन्थमें क्षत्रियोंकी वंशावली और अनेक युद्ध और आबू पहाडका माहात्म्य और दिल्ली इत्यादि राजधानियोंकी शोभा और क्षत्रियोंके स्वभाव चालचलन-व्यवहार बहुत विस्तारपूर्वक वर्णन किये हैं ये कवि केवल कवीश्वरही नहीं थे बरन् नीतिशास्त्र और चारनके काम काजमें महाशूर वीर थे। सम्वत् ११४९ में पृथ्वी-राजके साथ ये भी मारे गए इन्हींकी औलादमें शाङ्गधर कवि थे, जिन्होंने हमीररायसा और हमीरकाव्य भाषामें बनाया है।

शाङ्गधर कवि बन्दीजन चन्द कवीश्वर वंशी सम्वत् १३५७ ये प्राचीन कवि चंद कवीश्वरके वंशमें सम्वत् १३३० के करीब उत्पन्न हुए थे। और राजा हमीर देव चौहान रनथम्भौरवालेके यहां जो राजा विशालदेवके वंशमें रहा करते थे इन्होंने हमीररायसा १ और हमीरकाव्य २ ये दो ग्रन्थ महाउत्तम बनाए हैं हमीररायसा राजा हमीरकी प्रशंसामें लिखा है।

दोहा-सिंहगवन सत्पुरुषवचन, कदलि फरै इक वार। तिरिया तेल हमीरहठ, चढै न दूजी बार १

कवित्त-तंगन समेत काटि विहित मतंगनसों रुधिरसों रंगरण मंडलसों भरिगो। सारंग सुकवि भनै भूपति भवानीसिंह पारथ समान महाभारतसों करिगो॥ मारे देखि मुगुल तुराबखान ताहि समै काहू अस न जाना काहू नट सों उचरिगो। बाजीगर कैसी दगाबाजी करि हाथी हाथा हाथा हाथी हाथी ते सहादति उतरिगो॥ १॥—

ज्वालादेश । तनय ताके चार कीन्हों प्रथम आप नरेश ॥ दूसरे ( ३ ) गुणचंद तासुत शीलचंद सरूप । ( ४ ) वीरचंद प्रताप पूरण भयो अदभुत रूप ॥ रंतभार हमीर भूपत

---

—चन्दकविके विषयमें पण्डित श्रीमोहनलाल विष्णुलाल पंडाने पृथ्वीराजरायसाकी टिप्पणीमें लिखा है।

चन्दबरदई–इस महाकाव्यका ग्रंथकर्त्ता कि जो हिन्दुओंके अंतिम बादशाह पृथ्वीराजजी चौहानका लंगोटिया मित्र और उनके दरबारका कविराज था। वह भट्ट जाति जो आजकल राव करके कहलाते हैं उसके जगात नामक गोत्रका था और उसके पुरुषा पञ्जाब देश लाहौर नगरके रहनेवाले थे और उनकी यजमानी अजमेरके चौहानोंकी थी। उसकी जैसी शूरवीरता इस महा-काव्यसे विदित होती है उसका मुख्य कारण यही है कि, वह पंजाब देशकी अद्यावधि प्रसिद्ध बीरभूमिके तत्त्वोंसे उत्पन्न हुआ था और राजपूतानेके हृदयरूपी अजमेर नगरमें बड़ा हुआ। था यह षट् भाषाव्याकरण, काव्य, साहित्य, छंदःशास्त्र, ज्योतिष, वैद्यक, मंत्रशास्त्र, पुराण, नाटक और गान आदिक विद्याओंमें अच्छा व्युत्पन्न पंडित था। उसके पिताका नाम वेण और विद्या-गुरुका नाम गुरुप्रसाद था। उसकी दो स्त्रियोंके नाम कमला अर्थात् मेवा और गौरी अर्थात् राजोरा और एक लडकीका नाम राजबाई और दश लडकोंके नाम सूर १ सुन्दर २ सुजान ३ जल्ह ४ वल्ह ५ बलिभद्र ६ केहरि ७ वीरचंद ८ अवधूत अर्थात् योगराज ९ और गुणराज१० थे। इस महाकाव्यके विषयोंको वैसे तो उसने समय २ पर बनाकर कंठ कर रक्खे थे परन्तु उनको ग्रंथाकारमें उसने ६० दिनमें रचा था और अंतको उसने रायसाकी पुस्तक अपने लड़के जल्ह नामकको दी थी। इस रायसेके अतिरिक्त उसके रचे और भी कई एक ग्रंथ सुननेमें आते हैं परंतु उनमें सबसे बड़ा ग्रंथ यह रायसा है और अन्य सब ग्रंथ अब बिल्कुल नहीं मिलते हैं। उसका सविस्तर जीवनचरित्र और वंशावली जहाँ तक हमारे जाननेमें ख्यातादिसे आई है वह हम इस ग्रंथके समाप्त होनेपर छापकर प्रसिद्ध करेंगे।

फिर लिखा है–

छप्पय–"सम वनिता वर बंदि चंद जपिय कोमल कल। शब्द ब्रह्म यह सत्य अपर पावन कहि निर्मल ॥ जिहित शब्द नहिं रूप रेख आकार ब्रह्म नहिं ॥ अकल अगाध अपार पार पावन त्रयपुर महिं ॥ तिहिं शब्द ब्रह्म रचना करौं गुरुप्रसाद सरसे प्रसन ॥ यद्यपि सुउकति चूकौं जुगति तौ कमल वदनि कवितह हसन ॥

छंद ॥ १३ ॥ रू० ॥ ८ ॥

८ चंद इस रूपकमें अपनी स्त्रीको उसकी शंकाका उत्तर देकर समाधान करता है। शब्द ब्रह्म ( सं० शब्दात्मकं ब्रह्म ) शब्दका प्रयोग चंदकी व्याकरण और वेदान्त विद्याके ज्ञानका द्योतक है। गुरुप्रसाद शब्द यहां श्लेषार्थमें कविने प्रयोग किया है क्योंकि ख्यातियोंके अनुसार चंदके विद्यागुरुका नाम गुरुप्रसाद था। यद्यपि कुछ विशेष वृत्त नहीं मिलते तथापि यह गुरुप्रसाद नामक पंजाब देशका रहनेवाला एक बडा पंडित हुआ है। कवितह चंदकी हिन्दीका निज प्रयोग है और उसका अर्थ कवित्त अर्थात् काव्य रचनेवाले कविका है। किसी २ पुस्तकमें जो बरबदि, अमल, अबल, त्रयपूर, महि तिहि और प्रसन्न पाठ हैं वे अशुद्ध हैं.

फिर लिखा है-

"बिहु बाह सूर सज्जे समंत। बनै बिरद बन्धे अनंत" ॥ ६२३ ॥

यह छन्द सं० १६४७। १७७० और १८४५ की पुस्तकोंमें नहीं है किन्तु सं० १८५९ की लिखी में है।

इस छंदकी अंतकी तुकमें "बनै बिरद बन्धे अनन्त' है कि जिसका अर्थ यह होता है कि वेनने अनेक विरद बांधे अर्थात् कहे। यह बेन कवि इस महाकाव्यके रचनेवाले चन्दका पिता था और वह सोमेश्वरजीके इस समय साथ था। अब तक चन्दसे पहिलेका कोई काव्य किसी भी—

सँग खेलत आप । तासु वंश अनूप भो हरचंद अति विख्यात ॥ आगरे रशि गोपचलमें रह्यो ता सुत बीर । पुत्र जनमे सात तीके महाभट गम्भीर ॥ कृष्णचंद ( ९ ) उदारचंद जो रूपचंद सुभाइ । बुद्धचंद प्रकाश चौथो चन्द भौ सुखदाइ ॥ देवचन्द्रप्रबोध संभृत ( ६ ) चन्द ताको नाम । भयो सप्तो नाम सूरज चन्द मन्द निकाम ॥ सो समर करि साहि सेवक गये ( ७ ) विधिके लोक । रह्यो सूरज चन्द दृगते हीन भर वर शोक ॥ परो कूपपुकार काहू सुनी ना संसार । सातये दिन आइ यदुपति कियो आप उधार ॥ दियो ( ८ ) चख दै कही शिशु सुनु मांग बरजो चाइ । होंकहों प्रभु भगत चाहत शत्रु नाश सुभाइ ॥ दूसरो ना रूप देखों देखि राधा श्याम । सुनत करुणासिंधु भाषी एवमस्तु

---

—कविका किसीके जाननेमें नहीं है किन्तु हमनेजो एक चन्द छन्द वर्णनकी महिमा नामक पुस्तक सं० १६२९ की लिखी शोध की है उसके पीछे मेवाडराजके महाराणाजी श्री उदयसिंहजीके महाराजकुमार श्रीसगतसिंहजीके पंडित विष्णुदासजीने अकबर बादशाहके भाट गंगजीसे अजमेरमें पटोलावायके मुकामपर चन्दके बाप कवि राव बेनका नीचे लिखा छप्पय अर्थात् कवित्त लिखा था वह हम प्रकाश करतेहैं। इस छप्पयसे वेनने पृथ्वीराजजीके पिता सोमेश्वरजीको आशीश दीथी—

छप्पय—अटल ठाट महि पाट, अटल तारागढ थानं । अटल नग्र अजमेर, अटल हिंदव अस्थानं ॥
अटल तेज परताप, अटल लंका गढ डंडिव । अटल आप चहुवान, अटलभूमीयशमंडिव ॥
संभारि भूप सोमेश नृप, अटल छत्र ओपै सु सर । कविराव वेन अशीश दें, अटल युगां राजैश कर॥

इसीके साथ उसी पुस्तकमें चन्दके नागापत्रकरणाका कहा हुआ यह नीचे लिखा दोहा भी लिखा हैः—

दोहा—लै कूंजा नृप पीथुला, सामंत चमू समंद । बेन नंदन कनवज गमन, चन्द करन कइ दंद ॥

पृथ्वीराज रायसेकी प्रथम सरक्षामें लिखा है—

इसके सिवाय फारसी और जम्मूकी तवारीख भी इस बातकी साक्षी देती है कि चन्द हमारे हिन्दुओंके अंतिम बादशाहका परमप्रिय कविराज और सहचर था । यदि हम उन पुस्तकोंका मूल उद्धृत करके यहां प्रमाणमें प्रवेश करें तो ग्रन्थके बहुत बढ जानेका भय है । अतएव हम मेजर रैवर्टी साहबकी एक टिप्पणीको उद्धृतकर प्रमाणमें इस अभिप्रायसे देते हैं कि हमारे पाठकोंको इस विषयका अनुभव एक थोडीसी पंक्तियोंसेही होजाय । नीचे लिखी थोडीसी पंक्तियें केवल यही नहीं सिद्ध करतीं कि चन्द कवि पृथ्वीराजजीके समयमें हुआ था परन्तु रायसेमें लिखे कतिपय और वृत्तान्त भी कुछ फेरफारके साथ सिद्ध करता है ।

( मैजर रैवर्टी साहबकृत तबकात नासरी पृष्ठ ४८६ )

हिन्दू लोग एक भिन्न वृत्तांत लिखते हैं कि उसीको अब्बुलफजलने और जम्मूकी तवारीख वालेने भी थोडेसे फरकके साथ वर्णन किया है—

यद्यपि फारसी इतिहासवेत्ता लिखते हैं कि रायपिथौरा तलावरी (तराई) पर लडाईमें मारा गया और मुईजुद्दीन दमयकमें एक खोखरके हाथसे मारा गया कि जो इसी कामके लिये उतारू हो रहा था, और ऐसेही वृत्तान्तका अवलंब तबकात और अकबरी और फरिश्ताके ग्रंथकर्त्ताओंने किया है, तथापि हिन्दू भाटोंके जुबानी वर्णनसे कि जो प्रत्येक नामांकित शाखेकी ख्यातोंके भण्डार हैं और जो पीढियों तक कंठस्थ वृत्तान्त एक दूसरेको उपदेश करते आये हैं, यह वर्णन किया गया है कि राव पिथौराके लड़ाईमें कैद होजाने और गजनीको ले गये पीछे एक चन्द जिसे कोई चांदा करके भी लिखते हैं, कि जो राय पिथौराका स्तुतिपाठक और विश्वासी सहचर था और कोई कोई ग्रन्थकर्त्ता उसे राय पिथौराका कविराज करके भी लिखते हैं, वह अपने आपदाग्रस्त स्वामीकी खबर लेनेको गजनी पहुँचा वह अपने अच्छे प्रयत्नोंके बलसे प्रबन्ध कर सुलतान—

सुदाम ॥ प्रबल छन्द छिन विप्रकुलते शत्रु हुइ हैं नास । अषित ( ९ ) बुद्धि बिचारि विद्यामान माने मास ॥ नाम राखे मोर सूरजदास, सूर, सुश्याम । भये अन्तर्धान बीते पाछली निशि याम ॥ मोहि पनसो ( १० ) इहै ब्रजकी बसे सुख चित थाप । थपि ( ११ ) गोसाईं करी मेरी आठ मध्ये छाप ॥ विप्र प्रथजगातको है भाव भूर .निकाम । सूर है नन्दनंदजूको लियो मोल गुलाम ॥ ११८ ॥

अर्थ--सुगम-सूर आपन वंश वर्णत है ॥ ११८ ॥

एकसौ अठारह पदकी टिप्पणीमें लिखा है कि ग्रन्थके अन्तमें सूरदासके विषयमें लिखा जायगा अतएव यहां इस समय मुझे जहांतक सूरदासके विषयमें लेख मिले हैं उन सबोंको यहां प्रकाश करताहूं । भारतेन्दु हरिचन्द्रजीने चरितावली और सूर शतक पूर्वार्धमें जो लिखा है उसे छोड देता हूं । सूरदासके समयसे अनेक कवियोंका समय निर्णय होगा ।

---

रामरसिकावली-महाराज रघुराजसिंहकृत—

दोहा-सूरदासजी जगविदित, श्रीउद्धव अवतार ।
कथा पुराणांतर कथित, वर्णन करों उदार ॥ १ ॥
चौपाई-जब मथुरामें श्रीनन्दलाला । गोपिनको विज्ञानविशाला ॥ १ ॥
सादर करन हेतु उपदेशू । पठयो उद्धव गोकुल देशू ॥ २ ॥

---

मुईजुद्दीनकी सेवामें प्राप्त हुआ और बन्दीगृहमें राय पिथौराके साथ बातचीत करनेमें भी सफल हुआ. यह दोनों किसी एक युक्ति पर सम्मत हुए और एक दिन चन्दने अपने छलबलके द्वारा सुलतानके मनमें राय पिथौराकी बाणविद्याकी परमकुशलता देखनेकी नितान्त इच्छा उत्पन्न की और उसको चन्दाने इतनी सराही कि सुलतानका मन उसे देखे विना न रहने लगा. निदान बंधुआ राजा सन्मुख लाया गया और उससे उसकी बाण विद्याकी परमकुशलता ही दिखानेकी बिनती की गई । उसके हाथमें एक धनुष और बाण दिये गये । उसने अपनी स्वीकृत युक्तिके अनुसार जो निशाना सुलताननने रिनयत कराया था उसे छोड़कर खास सुलतानके ही बाण मारा कि वह वहीं मरगया और सुलतानके पासवालोंने राय पिथौरा और चन्दाको काटकर टुकडे टुकडे कर डाले ।

जम्मूकी तवारीखवाला लिखता है कि राय पिथौरा अन्धाकर ( देखो टिप्पण १ पृष्ठ ४६६ ) दिया गया था और जब वह बंदीगृहसे बाहर लाया गया और उसके निज धनुष और बाण उसे दिये गये । यद्यपि वह अन्धाथा तथापि उसने बाण चढाकर और साधकर सुलतानके शब्दके अनुसन्धान और चन्दाकी सूचनाके अनुसार सीधा ऐसा मारा कि वह सुलतानके जाकर लगा । बाकीका वृत्तान्त तदनुसार ही है ।

## इति श्रीपदकूट सूरदासटीका संयुक्त सम्पूर्ण ।

---

टिप्पणी–सरदार कविने कई एक स्थान इस भजनमें पाठान्तर किया है वह अंक देकर नीचे लिखा है ।

( १ ) शुभमें ( २ ) पृथ्वीराज ( ३ ) रंतभौर ( ४ ) सुखअवदात ( ५ ) कृतचंद ( ६ ) षष्टम ( ७ ) साहिसे सब ( ८ ) दिव्य ( ९ ) अखिल ( १० ) मनसा ( ११ ) श्रीसूरदासके विषयमें ग्रन्थके अन्तमें लिखा जायगा ।

तहँ गोपिन पर प्रेम परेखी । उद्धव बोले ज्ञानविशेखी ॥ ३ ॥
धारि भक्ति हरि निज उरमाहीं । आवतभे पुर मथुरा काहीं ॥ ४ ॥
राखि भाव उर गोनिनकेरो । लख्यो संग हरि चरित घनेरो ॥ ५ ॥
तब उद्धवको श्रीयदुराया । बदरीनाथ कान्ह पठवाया ॥ ६ ॥
यह सुबासना उद्धवके तब रहों आय ब्रज एकबार कब ॥ ७ ॥
गोपिनको अनूप अनुरागा । हरिलीला जो ब्रजसब जागा ॥ ८ ॥
सो रसनाते वर्णन करहूं । बर सन्तोष हियेपर धरहूं ॥ ९ ॥
कीन्हें यही वासना काहीं । उद्धव प्रगट भये कलि माहीं ॥ १० ॥
सूरदासते संत शिरोमणि । विरचन सवा लाख पदको गुणि ॥ ११ ॥
करि संकल्प मुदित मनसामें । हरि लीला विभूतिहू तामें ॥ १२ ॥

दोहा-वरण्यो तिमि गोपीनको, जो यथार्थ अनुराग ।
विरचि कृष्णपद सूरबदि, सहस पचीस अदाग ॥
पूरण कीन्हों सूर प्रण, सूर श्याम जहँ होय ।
सो पद विरच्यो कृष्णही, जानिलेहु सब कोय ॥२॥
महाघोर कलिकाल महँ, जन्म लेब दुख दूर ।
दृग विकार गुणि याहिते, सूरदास भे सूर ॥ ४ ॥

चौपाई—जन्महिते है नैन विहीना । दिव्य दृष्टि देखहिं सुखभीना ॥ १ ॥
लीन परीक्षा सो तेहि नारी । एक समै अस वचन उचारी ॥ २ ॥
प्रिय मोहिं सकल ग्रामकी वामा । मोसों कहहिं वचन असिवामा॥३॥
तू केहि देखन करि शृँगारा । तेरो पति तो अन्ध अपारा ॥ ४ ॥
सुनिकै सूर कही यह बानी । आजु शृँगार भली बिधि ठानी ॥५॥
बहु इस्त्रिनको लै निज संगा । बैठहु आइ इहां सउमंगा ॥ ६ ॥
भूषण तुव बिगरो जो होई । देहैं हम बताइ सत सोई ॥ ७ ॥
सुनि यह सूरदासकी नारी । सब भूषण निज अंग सँवारी ॥ ८ ॥
बेंदी देत भयी नहिं भाला । सूर बोलायो ढिग तब बाला ॥९॥
तिय भूषण सब अंग निहारी । सूरदास बोल्यो सु पधारी ॥१०॥
बन्दी भाल दियो क्यों नाहीं । लखि प्रभाव यह सूर तहांही॥११॥
कीन्हें सकल लोगजय शोरा । ख्यातबात भै जग सब ठोरा॥१२॥

दोहा-ह्वै विरक्त संसारते, दिव्यदृष्टि हरि ध्यान ।
सुरदास करते रहे, निशिदिन विदित जहान ॥ १ ॥
सूरदास इतिहास बहु, परचै अहैं अनेक ।
जानि लेहु सब सन्तजन, कहौं नेक सविवेक ॥ २ ॥

कवित्त-कविकुल कोक कञ्ज पाइकै किरिनि काव्य विकसे चिनोदित ह्वै नेरे और दूरके । सूखिगो अज्ञान पंक मन्दभो मयंक मोह विषय विकार अन्धार मिटे,

कूरके ॥ हरिकी विमुखताई रजनी पराइ गई मूक भये कुकवि उलूक रस झूलके । छायो तेज पुहुमिमें रघुराज रूर हरिजन जीव मूर सूर उदै होत सूरके ॥ १ ॥ मतिराम * (१) भूषण ( २ ) बिहारी ( ३ ) नीलकण्ठ ( ४ ) गङ्ग ( ५ ) बेनी ( ६ ) शंभु ( ७ ) तोष ( ७ ) चिन्तामणि ( ९ ) कालिदास ( १० ) की । ठाकुर ( ११ ) नेवाज ( १२ ) सेनापति ( १३ ) शुकदेव ( १४ ) देव ( १५ ) पजनेश ( १६ ) घनानन्द ( १७ ) घनश्यामदास ( १८ ) की ॥ सुन्दर ( १९ ) मुरारी ( २० ) बोधा ( २१ ) श्रीपति हू ( २२ ) दयानिधि ( २३ ) युगल ( २४ ) कविन्द ( २५ ) त्यों गोविन्द ( २६ ) केशौदास ( २७ ) की । भनै रघुराज और कविन अनूठी उक्ति मोहिं लगी जूंठी जानि जूंठी सूरदासकी ॥ २ ॥ अखिल अनूठी उक्ति युक्ति नाहिं झूठी नेकु सुधाहूते सरस सरस को सुनावतो । उद्धत विराग भाग सहित अनेक राग हरिको अदाग अनुरागको सिखावतो ॥ जगत उजागर अमलपद आगर नट नागर ध्याय सूरसागर को गावतो । भाषै रघुराज राधा माधवको रास रस कौन प्रगटावतो जो सूर नहिं आवतो ॥ ३ ॥ साह सुन्यो सुरनसे बेगही बुलायो दिल्ली पूछयो कौन हो तू सूर कह्यो पूंछो बेटीसों । साह कह्यो जानो कैसे सूर कह्यो जंघ तिल साह पुछवायो सो तुरत एक चेटीसों ॥ कन्या कह्यो कहत तुरंत ही शरीर छूटी हठपरे कहि तनु तजि हरि भेटीसों । भनै रघुराज साह सूर पद शिर नाय पूछ हरिदास मोरि भवभीत मेटीसों ॥ ४ ॥ गोकुल में रास होत राधाजूने मान कीन्हों हरि मानो मोरबेको उद्धवै पठायो है । जानि गुरुमान कह्यो नेकुक कटुक बैन दीनी वृषभानुसुता शापको पछायो है ॥ धारिये मनुज तनु तारिये जगत जाइ सकल सुनाइये जो रास रस भयो है । भनै रघुराज सोई उद्धव अवनि आइ रसिक शिरोमणि सो सूर कहवायो है ॥ ५ ॥

भारतेन्दु हरिश्चन्द्रने 'शिवसिंहसरोज' पढनेके समयमें जिन जिन कवियोंके विषयमें कुछ लिखा है उनमें अकबर और गंगके इतिहासपर अपनी राय नाम मात्रको लिखी है उसे नीचे प्रकाश करता हूं ।

## अकबर ।

अकबर बादशाह दिल्ली सं० १५८४ में हुए इनके हालात में अकबरनामा १ आईन अकबरी २ तबकाहत अकबरी ३ तारीख अब्दुलकादिर बदाऊनी ४ इत्यादि बडी बडी किताबें लिखी गई हैं जिनसे इस महाप्रतापी बादशाहका जीवनचरित्र साफ साफ प्रगट होता है यहां केवल हमको उनकी कविताका वर्णन करना अवश्य है सो हमको कोई ग्रंथ इनका नहीं मिला, दो चार कवित्त जो मिले हैं सो हमने लिखा है जहांगीर बादशाहने अपने जीवन चरित्रकी किताब तुजुक जहांगीरीमें लिखा है कि अकबर बादशाह कुछ

---

* अङ्कवाले कवियोंका वर्णन आगे किया जायगा ।

पढे लिखे न थे परन्तु मौलाना अब्दुलकादिरकी किताबसे प्रगट है कि अकबरशाह संस्कृत महाभारतको एक रात आपही उल्था कराने बैठे और सुल्तान मोहम्मद थानेसरी और खुद मौलाना बदायूनी और शेखफैजीने जहां जहां कुछ आशय छोड दिया था उसे फिर तर्जुमा होएको हुकुम दिया इनके समयमें नरहरि १ करन २ हाल ३ खानखाना ४ बीरबर ५ गंग ६ इत्यादि बडे बडे कवि हुए हैं परन्तु खास जो कवि नौकर थे उनके नाम इस सवैयासे प्रगट होंगे।

सवैया—पृथी प्रसिद्ध पुरंदर ब्रह्म सुधारस अमृत अमृत बानी। गोकुल गोप गुपाल गणेश गुणी गुणसागर गंग सु ज्ञानी ॥ जोध जगन्नजमें जगदीश जगामग जैत जगत्त है जानी। कोर अकब्बर सैन कथी एतने मिलिकै कविता जु बखानी ॥ १ ॥

श्रीगोसाईं तुलसीदास तौ दरबारमें हाजिर नहीं हुए * सूरदासजी और बाबा रामदास उनके पिता गानेवालोंमें नौकर थे+ जैसा कि आईने अकबरीमें लिखा है केशवदास जी उस समयमें इनके मन्त्री श्रीराजा बीरबरके दरबार में हाजिर हुये थे जब इन्द्रजीत राजा उडछा बुंदेलखण्डी प्रवीन राइ पातुरीके लिये बादशाही कोपमें था।

दोहा—जाको यश है जगतमें, जगत सराहे जाहि।
ताको जीवन सफल है, कहत अकब्बर शाहि ॥ १ ॥

## गंग।

गंगकवि ( गंगाप्रसाद ब्राह्मण एकनौर जिला इटावा अथवा बंदीजन दिल्ली वाल ) सं० १५९५ में हुए गंगकविको हम सुनते रहे कि दिल्लीके बंदीजन हैं और अकबरबादशाहके यहां थे जैसा किसी कविने बन्दीजनोंकी प्रशंसामें यह कवित्त लिखा है।

कवित्त—प्रथम विधातातें×प्रगट भये बंदीजन पुनि पृथु यज्ञ ते प्रकाश सरसात है।
माने सूत शौनकन सुनत पुराण रह यशको बखाने महासुख बरसात है ॥
चंद्र चौहानके केदार गोरी साह जूके गंग अकबरके बखाने गुण गात है।
काग कैसे मास अजनास धन भाटनको लूटि धरे जाको खरा खोज मिटिजातहै॥ १॥

परन्तु अब जो हमने जांचा तौ विदित हुआ कि गंगकवि एकनौर गांउ जिला इटावाके ब्राह्मण थे जब गंग मरगये हैं और जैनखाँ हाकिमने एकनौरमें कछु जुलम किया तब गंगजीके पुत्रने जहांगीर शाहके यहाँ यह कवित्त अरजीके तौरपर दिया है। जैनखाँ जुनारदार मारे एकनौरके; । जुनारदार फारसीमें जनेऊ रखनेवालेका

* श्रीतुलसीदासजीका काल यह नहीं है। हरिश्चन्द्र।
\+ श्रीसूरदास कहीं नौकर न हुए। हरिचन्द्र।
× सूरदासजीके पदसे मिलाना। हरिश्चन्द्र।

नामहै लेकिन खास ब्राह्मणहीको जुनारदार कहते हैं खैर जो हो हमको इसबातमें बहुत लिखनेसे कुछ मतलब नहीं गंगजी महान् कवि थे राजा बीरबलने गंगको इस छप्पयमें (भ्रमर भ्रमत) एक लक्ष रुपया इनाम दिया इसी प्रकारसे अकबर, जहाँगीर, बीरबर, खानखाना, मानसिंह सवाई इत्यादि सबोंने गंगको बहुत दान मान दिया है।

भक्तविनोद—कवि मियांसिंह कृतसेः—

दो०—करन विमल मन हरन तम, दमन त्रिविध दुख दोष।
भक्ति महातम करहुँ कल, कथन ललितप्रद मोष॥
नाशन कुमतिकृतान्त भय, भासनभानु प्रबोध।
सुमति विकासन भक्तजन, दलन मदनमदक्रोध॥

चौपाई—कृष्ण देव जब जनन उबारा। मथुरा लीन ललित अवतारा।
किए कृपालु चरित जस चारू। सो मनहरन विदित संसारू॥ १॥
तब यादव इक भक्त प्रवीना। कृष्ण सरोज चरण मन लीना।
सूर नयन बर बंश उजागर। उपज्यो भक्त सृष्ट गुणसागर॥ २॥
सखा पुनीत मीत व्रत धारी। मन वच कर्म कृष्ण हितकारी।
जब मथुरा तजि करत पयाना। द्वारावती आय भगवाना॥ ३॥
ते किमि चंचरीक बड भागी। सकहिं सरोज चरण प्रभु त्यागी।
भक्ति प्रेम कल नकल उमंगा। आयो दीनदयालु कर संगा॥ ४॥
यद्यपि आनँद भवन प्रसादू। ताके तहाँ सुलभ सब साधू।
पै निवास वृंदावन चारू। बिहरन कुंज गलिन मनहारू॥ ५॥
कृष्ण संग नित नवल विलासा। सो न पलक कल बिसरत तासा।
तन मथुरा वृंदावन मनुआं। लग्यो रहत निश दिवस अननुआं॥ ६॥
करि सुमरन कल कुंजन शोभा। होत प्रबल जिय यादव छोभा।
प्रभु सन बार बार अस बरनी। नम्रत बिनय दिवस निशिकरनी॥ ७॥
कृपा निकेत जनन सुखदाई। तुव सन कवन दिवस शुभ जाई।
शुचि भंडीर विपिन मनहरना। रविजा कुंज स नख नग धरना॥ ८॥
आन ललित लावण्य तनीके। देहु देव परमप्रिय जीके।
जब लगि जियन नाथ संसारा। सो प्रमोद किमि बिसरन हारा॥ ९॥
अस प्रकार उतकंठित रहना। वृंदाविपिन अहर निशि कहना।
काल पाय तब भक्त उबारा। लिये संग यादव परिवारा॥ १०॥

दोहा—करि कौतुक करुणायतन, निज वैकुंठकलधाम।
गए गमनकरि भवनमुद, रमारमन अभिराम॥

चौपाई—ते यादव हरि भक्त सुजाना। तहांपि जोरि युगल निज पाना।
वृन्दावन दरशन अनुरागा। नम्रत विनय करन अस लागा॥ १॥

चलन होहिं तुव दीन सनेहू। कब कृपालु बृन्दावन तेहू।
सो अरण्य कल कुंज सुहाए। दीननाथ मोरे मन भाये ॥ २ ॥
बिसरत सो न भक्त सुखदाई। एक बार प्रभु देहु दिखाई।
तासु कथन सुनि त्रिभुवनराई। बोले वचन वदन मुसुकाई ॥ ३ ॥
सुनहु मीत पूरवत ताहीं। मोर गमन वृन्दावन माहीं।
अब न होहिं पय भक्त सुजाना। मैं परिवार सहित निज नाना ॥ ४ ॥
कुंज कुंज राधा युत चारू। तहां निवास करहुँ मन हारू।
ते मथुरा वृन्दावन जोहीं। जन वैकुंठ अधिक प्रिय मोहीं ॥ ५ ॥
जबते तज्यो मनोहर नगरी। कलित कुंज लीला निज सगरी।
तबते यद्यपि मोर सुहावा। इह वैकुंठ अखिल सुख छावा ॥ ६ ॥
तद्यपि तिहि समान सुखदाई। उपज्यो नाहिंन तनक सुख भाई।
जिमि वाराणशि शंकर काहीं। विदित विश्व प्रिय मानस माहीं ॥ ७ ॥
तजत न तासु दैव त्रिपुरारी। तिमि मथुरा मोहिं प्राणन प्यारी।
अजहुं समरण होत मन भाई। ललित बाललीला सुखदाई ॥ ८ ॥

दो०—मृतिकाभक्षण पूतना, शकटविभंजन मित्र।
अर्जुन यमलजमदहरन, अघ बकबदन चरित्र ॥ १ ॥
कालीपद क्षय करन पुनि, मोह नलिनभव देन।
बृन्दावन बंसीबजन, चरन चारु बरधेन ॥ २ ॥
धेनुक वधन प्रलंब पुनि, तृणावर्त वश काल।
बृंदावन रक्षाकरन, नग नख धरण रसाल ॥ ३ ॥
रचन रास लीलादि पुनि, वचन सखन सखिसंग।
केसिविध्वंसन नंदकुल, त्रातन हृदय उमंग ॥ ४ ॥
दावानलकर शमन पुनि, ग्वालन सन मन चाउ।
वन वन विहरन सजन सुन, हनन कंसरिपु राउ ॥ ५ ॥
जननि जनक बंधन मुकत, चरित चारु इत्यादि।
जब जब होत समरण इह, उपजत हृदय दुखादि ॥

चौपाई—सदा रहत मानस उतकंठा। तजि निज रुचिर धाम वैकुंठा।
पुनि कब वपुष पूर्ववत धारी। अद्भुत करहुँ चरित मनहारी ॥ १ ॥
जे जन भक्ति निरत बड भागे। मोर प्रेम पावन रस पागे।
हृदय कुतर्क कपट सब खोई। मोर रुचिर लीला कृत जोई ॥ २ ॥
यथा विधान रास विरचाई। गायन श्रवण करहिं मन लाई।
सो साक्षात विश्व शुभ चारी। मोर स्वरूप भक्त व्रत धारी ॥ ३ ॥
मथुरा धारि जन्म त्रिय जोई। मोर ललित उत्सव पर होई।
सो मोहिं यशुमति मातु समाना। सुनहु आन अब भक्त सुजाना ॥ ४ ॥

जे नर मोर जन्म दिन लेखी। धारि रुचिर व्रत भक्ति विशेषी।
बालरूप मम पूजन करहीं। आवागमन सहज श्रम हरहीं॥ ५॥
करि प्रवेश मथुरापुरि माहीं। जो जन करहिं रटन मोहिं काहीं।
भक्त मोर सो प्राणन प्यारू। ताकर तरन सुमन संभारू॥ ६॥
अब तोहिं जोपि भक्त बडभागा। मथुरा गमन प्रीति अनुरागा।
तो अब सुनहु कथन कल मोरा। संतत भक्त सृष्ट हित तोरा॥ ७॥
जेहि ते तहां सजन तुव जाई। सोउ लेहु सुख कीरति पाई।
अस कहि कृष्ण दैव भगवाना। लागे तासु प्रबोधन ज्ञाना॥ ८॥
कलीकाल सन्ध्या अवसाना। मथुरा प्रांत भक्त गुणखाना।
सुभ्रत विप्र बंश उपजाई। मथुरा मोर ललित पुर आई॥ ९॥
मोर जन्म लीला गत पारू। करत करत गायन व्रत धारू।
सोउ अखंड सुयश सुख जोहीं। होहिं भक्तजन प्रापत तोहीं॥ १०॥
बहुरि मोर लीला मनभायन। प्राकृत वदन सफुट जब गायन।
कीन तुमहुँ संगीत प्रकारू। सुभ्रत ललित प्रेम रससारू॥ ११॥
सुनत लोक कलिकाल मँझारा। हुइ हैं भक्ति निरत संसारा।
बढहि मोर चरणन अनुरागा। उधरहिं तुव प्रसाद बडभागा॥ १२॥
पै तुव जन्म अन्ध दृग हीना। जननि जनक अस देखि प्रवीना।

दोहा—पालहिं जन समान कछु, सुत सनेहवश तोहिं।
आन शंक बांधव सुहृद, सो न करहिं हितकोइ॥

चौपाई—केवल जननि करहिं तुमसेवा। अस कहि बदन भक्त द्रुम देवा।
भए विराम कृष्ण घन बरना। तब प्रणाम करि यादव चरना॥ १॥
कलि सन्ध्या कर अंत प्रवीना। सोचन लग्यो भक्त मन लीना।
सो जब समय आय नियराना। तजि विकुंठ यादव गुणखाना॥ २॥
मथुरा प्रांत विप्र वर गेहा। भा उत्पन्न भक्ति हरि नेहा।
जन्म अन्ध दृग ज्योति विहीना। जननि जनक कछु हर्ष न कीना॥ ३॥
रहे मौन बांधव समुदाई। करहिं प्रीति केवल इक माई।
अष्ट वर्ष कर जानि सुहावा। यज्ञोपवित जनक तब पावा॥ ४॥
भयो प्रसिद्ध नगर अभिरामा। सूरदास ताकर अस नामा।
अवसर एक मातु पितु संगा। आन लोक पुर प्रेम उमंगा॥ ५॥
कृष्ण जन्म पुरि दरशनलागी। आये सकल सदन निजत्यागी।
करि यात्रा विधिवत अनुरागे। जब निज सदन चलन सब लागे॥ ६॥
सूरदास तब कहत उचारी। मैं अब इहां सदन नग धारी।
कछु दिन करहुँ ललितनिजवासा। कृष्णप्रसाद विगत श्रम त्रासा॥ ७॥
तुव निज गवँहु सदनशुभ काहीं। चिन्ता मोरि करहु कछु नाहीं।
सुनि अस जननि जनक तेहि बानी। सुत सनेह निज मानसबानी॥ ८॥

रुदन करत अस वचन उचारे। बसत अन्ध दृग युगल तुम्हारे।
करहिं कवन भोजन पट दाना। शिशु निदान तुव देश बिराना॥ ९ ॥
कसतजिजाहिं सुवन पितु माता। काहु न देखि परत तुव त्राता।
सुनि अस जननि जनक मुखबानी। कृष्ण भरोस सूर जिय मानी॥ १० ॥

दो०—बोल्यो अभय प्रसन्नमन, वदन बचन सुखदान।
तुव जिय करहु न सोच कछु, मोहिं विदेश असजान॥

चौपाई-मोरे कृष्ण देव भगवाना। करनहार कल पालन त्राना।
अन्ध दीन बलहीनन कोही। पोषन करत दैव प्रभु सोही॥ १ ॥
शरन चरन दुख हरन करीके। परे कोटि अस मोर सरीके।
दीनबन्धु जन दीननपाला। दीननाथ प्रभु दीनदयाला॥ २ ॥
दीन हरन भय दीन उबारन। दीन सुखद दुख दीन निवारन।
अस प्रकार जब दीन सहाए। विदित पुराण वेद श्रुति गाए॥ ३ ॥
मोरे कस न होहिं तब मय्या। जानि दीन दृग हीन सहय्या।
तब अस सुनत वचन वर ताहू। साधु जठर दाया वश काहू॥ ४ ॥
बोल्यो सूर मातु पितु काहीं। तुव न करहु चिन्ता जिय माँहीं।
हर्षि जाहु सुभ्रम निज गेहू। तुव दृग हीन बाल बर एहू॥ ५ ॥
मोरे बसहिं सदन सुखमानी। अस कहि गहत सन्त शुभ पानी।
चल्यो प्रसन्न लेत कल भवने। उत पितु मातु सदन निज गवने॥ ६ ॥
साधु सनेह प्रीति अवलोकी। भई प्रसन्न मातु गत शोकी।
सूरदास मानस अनुरागा। प्रमुदित बसन सन्त गृह लागा॥ ७ ॥
पूरब चरित कृष्ण कल गायन। रह्यो सुनत सादर मनभायन।
आपु प्रेम युत भक्ति उमंगा। वैष्णव भक्त जनन कर संगा॥ ८ ॥
नृत्य गीत गायत करि चारू। कृष्ण चरित्र विमल मनहारू।
प्रभु अद्भुत लीला जिमि कीनी। आदि उपान्त श्रवन करिलीनी॥ ९ ॥
तासु प्रसाद कृष्ण भगवाना। सो पूरब सञ्चित निज ज्ञाना।
अनुभव भयो विदित सब भास्यो। दैव चरित लीलादि बिलास्यो॥ १० ॥

दो०—भयो छकित उनमत्तवत, प्रेमासव करि पान।
कृष्ण चरित पद नव ललित, निज विरचित रुचिमान॥

चौपाई-अस प्रकार कृत नवल सुहाई। भक्त सृष्ट कल कुञ्जन जाई।
करि प्रति दिवस मधुर स्वर गायन। भयो कृष्णपद भक्तिपरायन॥ १ ॥
मथुरा निवसि सुयश सुख लय्यो। सूर विदित सब देशन भय्यो।
निर्मित तासु ललित पद पावन। संसृति गाय लोक मनभावन॥ २ ॥
वैष्णव भए भक्ति रसनागर। भक्त प्रधान सुयश वन सागर।
सूरदास हरि गुण गण गाते। जहँ जहँ फिरहिं भक्त मदमाते॥ ३ ॥

तहँ तहँ भक्ति विवश अनुरागे। पाछे फिरहिं तासु प्रभु लागे।
सूर चरित पाछिल भगवाना। ग्वाल केलि. वन धेनु चराना ॥ ४ ॥
निज अनुभव इत्यादि सुहाए। देखत रहत भक्ति सरसाए।
ब्रह्मानन्द मगन दिन राती। प्रेमभक्ति कछु कही न जाती ॥ ५ ॥

दो०—एक दिवस मारग चलत, विधुनकूपकल कोय।
दृगविहीन चीन्ह्यो न कछु, लग्यो भक्तच्युत होय ॥

चौपाई—तब भगवान भक्त रखवारे। अद्भुत गोप वेष निज धारे।
गहत करन कर तुरत मुरारी। भक्त कूप च्युत लीन निवारी ॥ १ ॥
करि कर हरण त्रास कर केरा। सूर सपरश लेत जिय हेरा।
इह कर जानिपरत नर नाहीं। करि बिचार करुणानिधि काहीं ॥ २ ॥
करते लीन पकारि कर संगा। कहिस वचन मन मोद उमंगा।
अब न तजहुँ बिन साँच बखाने। तब भगवान बदन मुसकाने ॥ ३ ॥
सूर करन कर, करि बरजोरा। चले छुडाइ भक्त चितचोरा।
अस जिय जानि दैव चतुराई। ब्रह्मानन्द सूर सुख पाई ॥ ४ ॥
मानत भयो भूरि निज भागा। करसो कर कृपालु जब लागा।
गद्गद गिरा प्रेम दृग वारी। बोल्यो बदन बचन मनहारी ॥ ५ ॥
बन्दहुँ बार बार प्रभु तोहीं। जो अस निबल जानि जिय मोहीं।
केशी कंस असुर मद गञ्जा। लीन छुडाय सबल कर कञ्जा ॥ ६ ॥

दो०--काह भयो करते छुटे, कर्णधार भवसिन्धु।
मनते छूटन कठिन जन, भक्त कुमुद उर इन्दु ॥ १ ॥
अबतो बलकर तोरि कर, चले निबल कर मोहिं।
पै मनते टूटों न जब, तब देखों प्रभु तोहिं ॥ २ ॥

चौपाई—सुनि कटाक्ष मय वचन सुहाए। सूरदास कर प्रभु मन भाए।
हर्षे दिनदयालु भगवाना। कीन स्परस दृगन तिहि पाना ॥ १ ॥
तत्क्षण अंग नयन युग तासा। अमल विमल कल ज्योति प्रकासा।
पाय दीप्ति अस सूर सुजाना। सन्मुख कृपासिन्धु भगवाना ॥ २ ॥
कलित कञ्जलोचन घनवरना। आनन हृदय भक्ततमहरना।
चारु ललाट खोर श्रीखण्डन। माल जयंति जनन मनमंडन ॥ ३ ॥
यज्ञोपवित पीतपट राजा। निज छवि कोटि मदनमद लाजा।
चितवनि चारु मुनिन मनमोहन। धृत गोपाल वेष वर सोहन ॥ ४ ॥
मूरति विमल बाल बल भय्या। निरत प्रवर परचारन गय्या।
सूर विलोकि रूप मनहरना। परचो दंडवत चरणन धरना ॥ ५ ॥
सुमिरि कृष्ण जब शीश उठाया। कीन तुरंत मुग्ध प्रभु माया।
जानत भयो सूर मनमाहीं। गोप बाल नँदनंदन काहीं ॥ ६ ॥

लग्यो बहुरि अस बचन उचारन। तुमहुँ कूप च्युत कीन निवारन।
भयो सहाय अंध तकि मोरा। अहो कीन उपकार न थोरा ॥ ७ ॥
बंदहुँ बार बार अब तोहीं। कीन्ह्यों कूप त्रास गत मोहीं।
अब वृतांत निज देहि सुनावा। केहि ते आव कवन कित जावा ॥ ८ ॥
मोहविवश अस तासु निहारी। बोले गोप वेष गिरिधारी।
मथुरा बसहुँ गोपसुत भय्या। आवा विपिन चरनहित गय्या ॥ ९ ॥
तोरे देखि भक्त दृग हीना। कूप उहाँ निवरन चुत कीना।
अब तुमजाहु सदन सुखमाना। मैं इत करहुँ विपिन निज प्याना ॥ १० ॥

दो०—अस कहि बत्सल भक्त प्रभु, कृष्ण दलनदुख क्रूर।
द्रुमन ओट करुनायतन, गए कछुक जब दूर ॥ १ ॥

चौपाई—तब दर्शनहित सूर सुजाना। पाछिल चल्यो वेग अकुलाना।
गवन्यो कहाँ बाल मृदु अंगा। हरण ललित छवि कोटि अनंगा ॥ १ ॥
इत उत फिरहिं विथत मनमाहीं। आवत दृष्टि बालप्रभु नाहीं।
अतिशय क्लेश सूर तब पावा। पूँछत पथिक देखि जित आवा ॥ २ ॥
कोउ असबरनश्याम मृदुचारू। वेत्रपानि गय्यन चरवारू।
कामर कन्ध माल बन सोहा। देखा तुमहुँ बाल मन मोहा ॥ ३ ॥
सुनतहि कथन पथिक इहिभांती। इह कस कहत कवन तेहिभांती।
इहां न कोउ धेनु वनचारी। जाहु सजन निज सदन सिधारी ॥ ४ ॥
सूर सुनत अस पथिकबखाना। आगल चल्यो विपिन बिसमाना।
खोजत नील जलजवत बरना। गोपबाल कानन मनहरना ॥ ५ ॥
भ्रमत भ्रमत दारुण श्रम पाया। बैठ्यो अन्तव्यथित द्रुमछाया।
तौलो ढुरचो सूर निशि छायो। भक्त सूर व्याकुल उठि धायो ॥ ६ ॥
जहँ तहँ लग्यो भ्रमन वन माहीं। खोजत गोपबाल मृदुकाहीं।
गति अनन्य अस भक्तजुडाना। भा तद्रूप कृष्ण भगवाना ॥ ७ ॥
पावन भक्ति प्रीति मनमाहीं। तजि न जाहि काननपुरकाहीं।
तब निशि स्वप्न रूप मृदु सोई। देवे दिवस गोपसुत जोई ॥ ८ ॥
मन्दहास युत भक्त सहय्या। बोले बदन वचन सुखदय्या।
इहां न भक्त गोपसुत कोई। मैंहुँ कीन कौतुक कल सोई ॥ ९ ॥
कीन्ह्यों तुमहिं कूपचुत वारन। बनत गोप बन गय्यन चारन।
ज्योतिविमलतुव दृगन प्रकासा। भक्तसृष्टसबमोर विलासा ॥ १० ॥
तुव नयनन इन लीन निहारी। मोर स्वरूप भक्त व्रतधारी।
तुव हित देन दरश मनहारू। इह मैं कीन चेष्ट निज चारू ॥ ११ ॥

दो०—अब मथुरा तुव गवन करि, मोर चरित गुणगान।
करि गायन भवपूर्ववत, विचरहु अभय सुजान ॥ १ ॥

चौपाई—सुनि प्रभु वचन सुखद अभिरामा। सूर दंडवत करत प्रणामा।
बोल्यो आज धन्य जगदीना। जेहि इन् दृग दरश प्रभु कीना॥ १ ॥
मुनि योगिन सुर दुर्लभ जोई। मोरे सुलभ आज जग सोई।
अब न दैव कछु संसृति कामा। एक स्मरण तोर अभिरामा॥ २ ॥
मोरे हृदय लालसा छाई। बिसरहिं सो न भक्त सुखदाई।
अरु तुम्हार माया बलवाना। करहिं न मोहिं मुग्ध भगवाना॥ ३ ॥
हे कृपालु कल कमल विलोचन। हृदय भक्तजन सोच विमोचन।
जिन नयनन् अस रूप तुम्हारा। मैं प्रत्यक्ष प्रभु लीन निहारा॥ ४ ॥
तिनसन जगत विलोकन काहीं। दीनदयालु मोरि रुचि नाहीं।
ताते करहु पूर्ववत मोरे। दृग विहीन बन्दहुँ प्रभु तोरे॥ ५ ॥
तुव स्वरूप नित दीन सनेहू। देखत रहहुँ दिवसनिशि एहू।
करि अस विनय वदन अनुरागा। भयो विराम सूर बडभागा॥ ६ ॥
बोले कृष्ण भक्त चितचोरा। सूर कथन सब सन्तत तोरा।
होहिं सत्य संशय कछु नाहीं। भाषि वदन अस त्रिभुवनसाईं॥ ७ ॥
भये लुप्त प्रभु भक्त उबारचो। उठे सूर जनु स्वप्न विचारचो।
युगलअंध लोचन निज पायो। प्रभुपद शीश मनहिं मन भायो॥ ८ ॥
निज कल्पित पद पावनचारू। लग्यो करन गायन मनहारू।
उदय अरुण तजि विपिन सिधाए। यमुना तीर भक्त वर आए॥ ९ ॥
करि स्नान गुणगन प्रभु गाते। मथुरा आय भक्ति मद माते।
भजन प्रभाव देखि अधिकाई। सादर करहिं लोक सेवकाई॥ १० ॥

दोहा—सबकर हित जिय मानिनिज, द्विज विरक्त संसार।
रटन कृष्ण गुणगण निरत, सूर भक्त व्रतधार॥

चौपाई—अवसर एक मलेक्ष सुहावा। विदित दिलीश लोक सब गावा।
संयुत भक्ति प्रीति हरषाए। तासु सूर जन लीन बुलाए॥ १ ॥
आवत देखि भक्त अभिरामा। शाह कीन उठि दंड प्रणामा।
सादर शुचि आसन बैठारे। भक्ति पूर्वक वचन उचारे॥ २ ॥
तुव यादव प्रभु लोगन गाए। भक्त कृष्ण भगवान सुहाए।
मोर प्रश्न कर दीन सनेहू। देहु उतर उर हरहु सँदेहू॥ ३ ॥
सदन मोर प्रभु अगणित भामा। इकते एक सरस अभिरामा।
तिनहुँ मध्य यादव कुलवारी। ऐहिं कोउ किन भक्त मुरारी॥ ४ ॥
सुनि दिलीश अस कथन सुहावा। सूर वदन अस वचन अलावा।
सुनहु धरणिनायक बडभागी। करहुँ कथन कछु तुव हितलागी॥ ५ ॥
जिहिते तोर मनोरथ एहा। अबहिं होहि फुर विगतसँदेहा।
इह तुम्हारि संकुल वरनारी। तुमहिं देखि पुनि मोहिं निहारी॥ ६ ॥

क्रमते एक एक अस आई। करहिं गमन इत मारग राई।
तिनहुँ मध्य तबकर त्रिय जोई। सो निज सकुच लाज सब खोई ॥ ७ ॥
मोहिंसन करहि रुचिर संभाषा। होहि तुरंत बहुरि मृत तासा।
साह सुनत अस दीन रजाई। महिषी सुनत सकल चलिआई ॥ ८ ॥
एक एक करि नम्र प्रणामा। चली जात भामिनि निज धामा।
आई एक सबनते पाछे। पतिप्रिय रूप ललितगुण आछे ॥ ९ ॥

दोहा-निरखत सन्मुख हर्षवश, कहिसि बदन मुसकाय।
कहिंते कीन आगमन तुव, मोर मर्म कछु पाय ॥

चौपाई-देखत कहिस सूर तिहि ओरा। शुभ्रे मोहिं मर्म सब तोरा।
भामिनि सुनत चरण गहिलीने। देखत सबन प्राण तजि दीने ॥ १ ॥
महिषी आन देखि अस तासा। लागीं रुदन करन संभाषा।
साह व्यथित मानस विसमायो। धरत धीर पुनि बदन अलायो ॥ २ ॥
बन्दहुँ बार बार अब तोहीं। भगवन करहु कथन सब मोहीं।
को इह रही भवन मम भामा। जहि अस तज्यो वपुष निष्कामा ॥ ३ ॥
तब पूर्ववत कथा जु सुहायन। लागे सूरदास मुख गायन।
इह मथुरा पुरि बसहि सुहाई। बीरवधू सब लोगन गाई ॥ ४ ॥
हावभाव कल निरत परायन। कला प्रवीन परमपटु गायन।
सभा महिंद्र धनक जन जाई। निज प्रभाव गुण लेत रहाई ॥ ५ ॥
काहु धनाढ्य काल शुभ पायो। पाणिग्रहण निज सुवन रचायो।
इहि कहँ पठ्यो बोलि सन्माना। लाग्यो होन नृत्य कलगाना ॥ ६ ॥
करि निज कला ललित चतुराई। मूर्छित सभा कीन समुदाई।
तब कोउ आन देशकर राई। इहि नृत गीत देखि चतुराई ॥ ७ ॥
निज पुर गयो लेत हरषाना। पावा तहां विविध सन्माना।
एक दिवस रत नृत्य अगारा। देखिस रुचिर धरणि पतिदारा ॥ ८ ॥
सजि श्रृंगार आभरण सोहन। ठाडी मनहु मान रति मोहन।
चारि ओर परिवारत दासी। सेवइं सुखद रूप गुण रासी ॥ ९ ॥
अस प्रभाव दृग देखि सुहावा। तेहि कर हृदय मनोरथ छावा।
हमहुँ होब इहि सम कस रानी। अस बिचारि मानस सकुचानी ॥ १० ॥
इन कर भूप पुण्य संसारा। हमहु अधम धिग जनम हमारा।
पुनि देखिस छितपत पटरानी। देत दान दीनन रति मानी ॥ ११ ॥

दोहा-धन भूषण पट भक्ति युत, करत सकल सेवकाइ।
अतिथ सन्त आवत सदन, भोजन देहुँ जिवाँइ ॥
हमहुँ करब यदि पुण्य अस, कहत गुणत जिय माहिं।
तो पावहुँ संशय नहीं, भूप पतनि पदकाहिं ॥

चौ०—अस प्रकार पावन शुभ तासा। ललित दान रुचि हृदय प्रकासा।
तब तहिं दैवयोग कर आई। ज्वररुज उपजं प्रबल दुखदाई॥ १॥
पुनि पंचत्वभाव कहँ सोई। प्रापत भई व्याधि सब खोई।
धर्मदूत रौरव तेहि डारचो। तहां भोग निज कृत अघ सारचो॥ २॥
सुरपुर गवनि बहुरि हरषाटी। अपसर नृत्य गीत कलराती।
मथुरा भवन भवन भगवाना। जो नृत गीत ललित पुनि गाना॥ ३॥
कीन्हेसि भक्ति प्रेम सरसाए। तेहि परिणाम अमर पुर पाए।
अरु उपकार देखि नृप रानी। जोतहिं हृदय दान रुचिमानी॥ ४॥
ताहि प्रसाद भवन तुव आई। भोगे विविध भोग सुख पाई।
आजु विदित देखत तुव एहा। मृत वश भई तुरत तजि देहा॥ ५॥
पै यादव वंशी त्रिय जेहू। रहीं सो देव रूप सब तेहू।
कौतुक करन देवपुर त्यागी। आई धरणि कृष्ण अनुरागी॥ ६॥
गवनी बहुरि अमरपुर काहीं। रहीं सो मनुज रूप कछु नाहीं।
अस कहि सूरदास हरषाते। माँगि बिदाय भक्ति मदमाते॥ ७॥
तब दिलीश सादर धन दीना। भक्त सुष्ट सुइकार न कीना।
हमरे नहिन द्रव्य कछु कामा। तब दिलीश वर्णन अभिरामा॥ ८॥
धरचो शीश नम्रत कर जोरी। विनय बदन कछु कीन न थोरी।
चले सूर तब होत बिदाए। हर्षत कृष्ण ललित पुर आए॥ ९॥
अगणित विमलभक्ति सरसावन। विरचत कृष्णचरित पद पावन।
रहे करत गायन संसारा। सकल लोक हित हृदयविचारा॥१०॥
पदन प्रबंध सूर जन नागर। बाँध्यो जनहु सेतु भवसागर।
बिनु प्रयास कलिकाल मँझारा। तेहि प्रसाद उतरत सब पारा॥११॥

दो०—सूर सूर सम विदित जग, सकल कविन शिरमोर।
सूर श्याम जेहि भक्तिवश, भए भक्त चितचोर॥ १॥
जौलौं विचरे धरणितल, पल न बिसारे श्याम।
भए अंत अलिचरणकल, कंज कृष्ण अभिराम॥ २॥

बाबू रघुनाथसिंह तअल्लुकेदार भदवरने मुझे १६ दोहे दियेथे उन दोहोंमें सूरदासके समयके कवियोंके नाम हैं पर कई एकमें मुझे सन्देश है जोहो वे दोहे नीचे प्रकाश किये जाते हैं।

दो०—सूरदासके समयमें, जो कवि भये महान। उन सबसे बढिके सबै, इन्हैं करत सन्मान॥ १ ओलिराम[1] अकबर[2] अगर[3], दासकवी[4] करनेश[5]। चतुरविहारी[6] गोपकवि[7], घनआनँद[8] अमरेश[9]॥ २॥ आशकरन[10] अजबेश[11] अरु, कादर[12] केशवदास[13]। टोडर[14] गोविन्द[15] जैतकवि[16], चरण[17] चतुर्भुज[18] नंददास॥ ३॥ जीवन[19] केशव[20] ताजकवि[21], होलराय[22] कवि खेम[23]। योधा[24]

३। ४ अगरदास और अगर कवि।

जोयसी[२५] चंद[२६]सखि, कृष्णदास[२७] कवि क्षेम[२८] ॥ ४ ॥ अमृत[२९] खानखांना[३०] जगन[३१], ऊधोराम[३२] कमाल[३३] जमालुद्दीन[३४] जगनंद[३५]कवि, गोविन्द[३६]दास जमाल[३७] ॥५॥ जमालुद्दीन[३८] कल्याण[३९] कवि, फैजी[४०] ब्रह्म[४१] फहीम[४३]। अभय[४३]राम परसिद्ध[४४]कवि, विठ्ठलविपुल[४५] रहीम[४६]॥६॥अमरसिंह[४७] घनश्याम[४८]हूँ, दील्है[४९] नरोत्तमदास[५०]। चेतनचन्द[५१] कविन्द[५२] भट[५३], बारक[५४] विद्यादास[५५] ॥७॥ छित[५६]स्वामी भगवतरसिक[५७], छत्र[५८] विहारीलाल[५९]। मिश्रगदाधर[६०] मानसिंह[६१], लालन[६२] मोतीलाल[६३] ॥ ८ ॥ हरीदास[६४] हरिनाथ[६५]कवि, मानराय[६६] रघुनाथ[६७]। मिश्रगणेश[६८] कवीर[६९] अरु, लीलाधर[७०] कविनाथ[७१] ॥ ९ ॥ दामोदर[७२] दिलदार[७३] कवि, दौलत[७४] नागर[७५] दास[७६]। नंदनहित[७७] हरिबंस[७८] कवि, सेन[७९] नरायणदास[८०] ॥ १० ॥ नीलकंठ[८१] नंदलाल[८२] कवि, नंददास[८३] रसखान[८४]। नाभा[८५] नरबाहन[८६] नरसि[८७], नारायणभट[८८] तान[८९] ॥ ११ ॥ निपटनिरंजन[९०] इंद्रजित[९१], पृथ्वीराज[९२] को जान। लक्ष्मीनारायण[९३] हरी[९४], बलीभद्र[९५] को मान॥१२॥ विठलनाथ[९६] विशुनाथ[९७] कवि, पद्मनाभ[९८] परबीन[९९]। भगवनदास[१००] मनोहर[१०१], परमानन्द[१०२] नवीन[१०३] ॥ १३ ॥ माणिकचन्द[१०४] निहाल[१०५]कवि, मुकुंद[१०६] मुबारक[१०७] बीर[१०८]। देव[१०९] दिनेश[११०] नंदान[१११] कवि, तेही[११२] तोषी[११३] नधीर[११४] ॥ १४ ॥ श्री[११५]पति यद्यपि भक्तिमें, न्यून न कछुक लखात। तद्यपि कवितामें कहो समता कछु न दिखात ॥ १५ ॥ विद्यापति[११६] आदिक कवि, जितने भये सुजान। काव्य भावमें सूरसम, तुलसी * एकप्रमान ॥ १६ ॥

## चौरासी वार्ता—बालकृष्णजीसे ॥

अब श्री आचार्यजी महाप्रभूनके सेवक सूरदासजी गऊघाट ऊपर रहते तिनकी वार्ता।

सो एकसमय श्री आचार्य महाप्रभु अंडेलते ब्रजको पाँउ धारे सो कितनेक दिनमें गऊघाट आये सो गऊघाट आगरे और मथुराके बीचो बीच है तहां श्री आचार्य जी महाप्रभु पांव धारे सो गऊघाट ऊपर श्री आचार्य जी महाप्रभु उतरे तहां श्रीआचार्य जी महाप्रभु स्नान करिके संध्यावंदन करिके पाक करनको बैठे और श्री आचार्य जी महाप्रभुके सेवकनको समाज बहुत हुतो और सेवकहू अपने अपने श्रीठाकुरजीकी रसोई करन लगे सो गऊघाट ऊपर सूरदासजीको स्थल हुतो सो सूरदासजी स्वामी है आप सेवक करते, सूरदास जी भगवदीय है गान बहुत आछो करते ताते बहुत लोग सूरदासजीके सेवक भयेहुते सो श्री आचार्य जी महाप्रभु गऊघाट ऊपर उतरे सो सूरदासजीके सेवक देखके सूरदासजीसों जाय कही जो आज श्री आचार्य जी महाप्रभु आप पधारे हैं जिनने दक्षिणमें दिग्विजय कियो है सब पंडितनको जीते हैं भक्ति-

---

९१-धीर नरिन्द्रभी इनका नाम है ॥

९९ प्रवीनरायपातुरी।

१०० भगवानदास।

* अङ्कवाले कविकोंका आगे वर्णन किया जायगा।

राग नटनारायण ॥ विहरत विविध बालक संग । डगर डगर डोलत मग निमग धूरिधूसर अंग ॥ ललित गति पग परत पैंजनि परस्पर किलकानि । मनहु मधुर मराल शावक सुभग बैन विहानि ॥ ललित श्रीगोपाल लोचन श्याम शोभा दून । मनु मयंकहि अंक दीन्ही सिंहिकाके सून ॥ दूर दमकत श्रवण शोभा जलजयुग डहडहत । मनहुं वासव बलि पठाए जीव कवि कछु कहत ॥ कबहुं द्वारे दौरि आवत कबहुँ नंदनिकेत । सूर प्रभुकी गहत ग्वालिनि चारु चुंबन हेत ॥ १५० ॥

राग विलावल ॥ देखो मैं दधिसुतमें दधिजात । एक अचंभो देखि सखि री रिपुमें रिपु जु समात ॥ दधिपर कीर कीरपर पंकज पंकजके द्वै पात । यह शोभा देखत पशु पालक फूले अंग न समात ॥ सुंदर बदन विलोकि श्यामको नंद निरखि मुसकात । ऐसो ध्यान धरै जो हरिको सूरदास बलिजात ॥ ५१ ॥

राग धनाश्री ॥ दधिसुत जामें नंददुवार । निरखि नैन अरुझ्यो मनमोहन रटत देहु कर बारंबार ॥ दीरघ मोल कह्यो व्यापारी रहे ठगेसे कौतुक हार । कर ऊपर लै राखि रहे हरि देत न मुक्ता परमसुढार ॥ गोकुलनाथ बए यशुमतिके आँगन भीतर भवन मँझार । शाखापत्र भए जलमेलत फूलत फरत न लागी बार ॥ जानत नहीं मर्म सुर नरमुनि ब्रह्मादिक नहिं परत विचार । सूरदास प्रभुकी यह लीला ब्रजवनिता गुहि पहिरे हार ॥ ५२ ॥

कजरीको पय पिअहु लाल तेरी चोटी बढै । सब लरिकनमें सुन सुंदर सुततो श्री अधिक चढै ॥ जैसे देखि और ब्रजबालक त्यों बलवैस बढै । कंस केशि बक वैरिनके उर अनुदिन अनल उठै ॥ यह सुनिकै हरि पीवन लागे त्योंत्यों लियो लटै । अचवन पै तातो जब लाग्यो रोवत जीभ उठै ॥ पुनि पीवतही कच टकटोवे झूठे जननि रटै । सूर निरखि मुख हँसत यशोदा सो सुख उर न कढै ॥ ५३ ॥

रामकली ॥ यशोदा कबहिं बढैगी चोटी । किती बार मोहिं दूध पिवत भई यह अजहूँ हैं छोटी ॥ तू जु कहति बलकी बेनी ज्यों ह्वैहै लाँबी मोटी । काढत गुहत न्हवावत ओछत नागिनिसी भुइँ लोटी ॥ काचो दूध पिवावत पचिपचि देत न माखन रोटी । सूर श्याम चिर जीव दोउ भैया हरि हलधरकी जोटी ॥५४॥

देवगंधार ॥ कहन लगे मोहन मैया मैया । पिता नंदसों बाबा बाबा अरु हलधरसों भैया ॥ ऊंचे चढि चढ़ि कहत यशोदा लैलै नाम कन्हैया । दूरि कहूं जिन जाहु लला रे मारैगी काहूकी गैया ॥ गोपी ग्वाल करत कौतूहल घरघर लेत बधैया । मणिखंभन प्रतिबिंब विलोकत पुनि अवनीत कुँवर हरि पइया ॥ नंद यशोदाजीके उरते इह छवि अनत न जइआ । सूरदास प्रभु तुमरे दरशको चरणनकी बलि गइआ ॥ ५५ ॥

राग सारंग ॥ मैया मोहिं बडो करिबेरी ॥ दूध दही घृत माखन मेवा जो मांगों सों देरी ॥ कछू हवस राखै जिन मेरी जोइ जोइ मोहिं रुचेरी ॥ रंगभूमिमें कंस पछारौं कहौं कहाँ लौं मैं री । सूरदास स्वामीकी लीला मथुरा राखौ जो री ॥ सुन्दर श्याम हंसत जननी सों नंद बबाकी सौं री ॥ ५६ ॥

राग रामकली॥हरि अपने आगे कछु गावत। तनक तनक चरणनसों नाचत मनहीं मनहिं रिझावत ॥ बांह उँचाइ काजरी धौरी गैयन टेरि बुलावत। कबहुँक बाबा नंद बुलावत कबहुँक घरमें आवत ॥ माखन तनक आपने करले तनक बदनमें नावत । कबहुँ चितै प्रतिबिंब खंभमें लवनी लिए खवावत ॥ दुरि देखत यशुमति यह लीला हर्ष अनंद बढावत। सूर श्यामके बालचरित नितही नित देखत भावत ॥ ९७ ॥

राग बिलावल ॥ आजु सखी हौं प्रातसमय दधि मथन उठी अकुलाइ । भरि भाजन मणिखंभ निकट धरि नेत लियो कर जाइ ॥ सुनत शब्द तेहि छिन समीप में महरि हँसि आए धाइ। मोहे बालविनोद मोद करि नयनन नृत्य देखाइ॥ चितवनि चलति हरयो चित चंचल चितैरही चित लाइ । पुलकित तब प्रतिबिंब देखि करि सबही एक सुभाइ ॥ माखन पिंड विभाग दुहूँकर आपत मुहँ मुसुकाइ। सूरदास प्रभु ता सुतके सुख सकै न हृदय समाइ ॥ ९८ ॥

बलि बलि जाउँ मधुर सुर गावहु। अबकी बार मेरे कुंवर कन्हैया नंदहि नाचि देखावहु ॥ तारी देहु आपने करकी परम प्रीति उपजावहु। आन यंत्रध्वनि डरपति कत मो भुज कंठ लगावहु ॥ जिन शंक जियकरो लाल मेरे काहेको भरमावहु। बांह उंचाइ कालिकी नाईं धौरी धेनु बुलावहु ॥ नाचहु नेकु जाउँ बलि तेरी मेरी साध पुरावहु। रत्नजटित किंकिणि पग नूपुर अपने रंग बजावहु ॥ कनकखंभ प्रतिबिंबत शिशु इकलौनी ताहि खवावहु। सूरश्याम मेरे उरते कहुं टारे नेक न भावहु ॥ ९९ ॥

राग सारंग ॥ कान्ह बलिजाउँ ऐसी आरि न कीजै। जोइ २ भावै सोइ लीजै ॥ कहत यशोदा रानी। को खिझवै शारँगपानी ॥ मेरे जो लाल खिजावै। सो अपनो कियो भलो पावै ॥ तिहि देहौं देश निकारो। ताको ब्रज नाहिं नगारो ॥ अति रिसही ते तनु छीजै। सुठि कोमल अंग पसीजै। बर्जत बर्जत बिरुझाने। करि क्रोध मनहि अकुलाने ॥ धरत धरणि धरलोटे माताको चीर नखोटे ॥ अंग आभूषण सब तोरे । लवनी दधि भाजन फोरे ॥ देखि तप्त जल तरसै। यशुदाके चरणन परसै ॥ महरि बाँह गहि आने। तब तेल उबटने साने ॥ तब गिरत परत उठि भागे । कहूं नेक निकट नहिंलागे ॥ तब नंदघरनि चुचकारे। आवहु बलि जाऊँ तुम्हारे ॥ नाहिं आवहु तो भले लाल। पुनि जानहुगे मदनगोपाल ॥ तुम मेरी रिस नाहिं जानौ। मोको नाहिं तुम पहिचानौ ॥ मैं आजु तुम्हैं गहि बांधौं। हाहा करि अनुराधौं ॥ बाबा नंद उतहिते आए । कौने हरि अतिहि खिझाए ॥ मुख चूमि हरखि लै आए। यशुमतिपै पहुँचाए ॥ मोहन कत खिझत अयानी। लिये लाइ हिये नँदरानी ॥ क्योंहूं जतन जतन करि पाए। तब उबटन तेल लगाए॥ तातो जल आनि समोयो। अन्हवाइ दियो मुख धोयो ॥ अति सरसवसन तन पोंछे। लैकै मुखकमल अँगोछे ॥ अंजन दोउ दृग भरि दीनों॥ भ्रुव चारु चखोडा कीनों ॥ अँग आभूषण जे बनाए। लालहि क्रम क्रम ले पहिराए॥ ऐसी रिस न करो मेरे कान्हा।

अब खाहु कुंवर कछु नान्हा ॥ तुतरात कह्यो का है री । जो मोहिं भावै सो देरी ॥ जोइ जोइ भावे मेरे प्यारे । सोइ सोइ देहौं जु ललारे ॥ कह्यो है सिरावन सीरा । कछु हठ न करौ बलवीरा ॥ सद दधि माखन दै आनी । तापर मधु मिश्री सानी ॥ खोवामें मधुर मिठाई ॥ सो देखत अतिरुचि पाई ॥ कछु बलदाऊको दीजै । अरु दूध अधावट पीजै ॥ सब हेरि धरीहै साढी । लै उपर उपरते कढी ॥ अति प्योस रस रिस बनाई । तेहि सोंठि मिरच रुचिताई । दूध बरा दही बोरी । सो खात अमृत इक कोरी ॥ सुठि सरस जलेबी बोरी । जेहि जेंवत रुचि नहिं थोरी ॥ अरु खुरमा सरस सँवारे । ते परसि धरेहैं न्यारे ॥ संकरपाले सद पागे । ते जेंवत परम समागे ॥ सेवलाडू रुचि रसवारे । जेमुख मेलत सुकुमारे ॥ सुतिलाडू हैं सुठि मीठे ॥ वै खात न कबहुं उबीठे॥ खीरलाडू लै गए नाए । ते करि बहु जतन बनाए ॥ गोझा बहु पूरन पूरे । 'भरि भरि कपूर रस चूरे ॥ अरु तैसियगाल मसूरी । जो खातहि मुख दुख दूरी ॥ अरु है समि सरस सँवारी । अति खात परम सुखकारी । पापर बरणे नहिं जाही । जेहि देखत अतिसुख पाही ॥ माल-पुवा मधु साने । ते तुरत तपत करि आने ॥ सुन्दर अतिसरस अंदरसे । ते घृत मधु दधि मिलि सरसे ॥ घेबर अति विरत चभोरे ॥ लै खांड उपर तर बोरे ॥ माधुरि अति सरस सजूरी । सद परसि धरी घृतपूरी ॥ जबपूरी सुनि हरि हरष्यो । तब भोजन पर मन करष्यो ॥ सुनि तुरत यशोदा ल्याई । अति रुचि समेत हरि खाई ॥ बलदाऊको टेरि बुलाए । यह सुनि हलधर तहां आए ॥ षटरस परकार मँगाए । जे वरणि यशोदा गाए ॥ मनमोहन हलधर वीरा । जेंवत रुचि राख्यो सीरा ॥ शीतल जल लियो मँगाई । भरि झारी यशुमति ल्याई ॥ अचवत तब नयन जुडाने । दोऊ हरषि हरषि मुसकाने ॥ हँसि जननी चुरु भरवाए । तब कछु कछु मुख पखराए ॥ तब बीरी तनक मुख नाए । अति लाल अधर ह्वै आए ॥ तब सूरदास बलिहारी । माँगत कछु जूंठनि थारी ॥ हरि तनक तनक कछु खाये । जूंठनि सब भक्त निपाए ॥ १६० ॥

राग धनाश्री ॥ पाहुनी करिदै तनक मह्यो । हौं लागी गृहकाज रसोई यशुमति बिनय कह्यो ॥ आरि करै मनमोहन मेरो अंचल आनि गह्यो । व्याकुल मथति मथनियां रीति दधि भ्वैं ढरकि रह्यो ॥ माखन जात जानि नँदरानी सखिन सम्हारि कह्यो । सूर श्याम मुख निरखि मगन भई दुहुनि सकोच सह्यो ॥ ६१ ॥

आसावरी ॥ यशुमति जबहि कह्यो अन्हवावन रोइ गए हरि लोटतरी । लेत उबटनो लै आगे दधि कहि लालहि चोटत पोटत री ॥ मैं बलिजाउँ न्हाउ जिनि मोहन कत रोवत बिनकाजैरी । पाछे धरि राखौ छुपाइकै उबटन तेल समाजै री ॥ महरि बहुत बिनती करि राखति मानत नहीं कन्हाई री । सूरश्याम अतिही बिरुझाने सुर मुनि अन्त न पाई री ॥ ६२ ॥

अथ चन्द्र प्रस्ताव ॥ कान्हरो ॥ ठाढी अजिर यशोदा अपने हरिहि लिये चंदा देखरा-वत । रोवत कत बलिजाउं तुम्हारी देखौं धौं भरि नयन जुडावत ॥ चितैरहै तब आपुन

शशितन अपने कर लै लै जु बतावत। मीठो लगतकिधौं यह खाटो देखत अतिसुंदर मनभावत॥ मनमनही हरि बुद्धि करतहैं माताको कहि ताहि मँगावत। लागी भूख चंद में खैहौं देहु देहु रिसकरि बिरुझावत॥ यशुमति कहत कहा मैं कीनो रोवत मोहन अति दुखपावत। सूरश्यामको यशुदा बोधति गगन चिरैयां उडत लखावत॥ ६३॥

राग कान्हरो॥ किहिबिधि करि कान्है समुझैहौं। मैं ही भूलिचंद्र दिखरायो ताहि कहत मोहि दैमैं खैहौं॥ अनहोनी कहुँ होत कन्हैया देखी सुनी न बात। यह तौ आहि खिलौना सबको खान कहत तेहि तात॥ यहै देत लवनी नित मोको छिन छिन सांझ सवारे। बार बार तुम माखन माँगत देउँ कहांते प्यारे॥ देखत रहौ खिलौना चंदा आरि न करौ कन्हाई॥ सूर श्याम लियो महरि यशोदा नंदहि कहत बुझाई॥ ६४॥

राग धनाश्री॥ आछे मेरे लालहौ ऐसी आरि न कीजै। मधु मेवा पकवान मिठाई जोई भावै सोइ लीजै॥ सद माखन घृत दह्यो सजायो अरु मीठो पय पीजै। पाला गोंहठ अधिक करो जिनि अति रिसमें तनु छीजै॥ आन बतावत आन दिखावत बालक तौ न पतीजै। खिझ खिझ कान्ह खसत कनियांते सुसुकि मन खीजै॥ जलपुट आनि धरचो आँगन में मोहन नेक तौ लीजै। सूर श्याम हठि चंदहि मांगै चंद कहाँते दीजै॥ ६५॥

राग कान्हरो॥ बार बार यशुमति सुत बोधति आउ चंद तोहिं लाल बुलावै। मधु मेवा पकवान मिठाई आपु न खैहै तोहिं खवावै॥ हाथहि पर तोहिं लीने खेलै नहिं धरणी बैठावै। जलभाजन करलै जु उठावति याहीमें तू तनु धरि आवै॥ जलपुट आनि धरणि पर राख्यो गहि आन्यो वह चन्द्र दिखावै। सूरदास प्रभु हँसि मुसकाने बार बार दोऊकर नावै॥ ६६॥

राग रामकली॥ मेरो माई ऐसो हठी बाल गोविंदा॥ अपने कर गहि गगन बतावत खेलनको माँगै चंदा॥ वासन कै जल धरचो यशोदा हरिको आनि दिखावै। रुदन करत ढूँढै नहिं पावत धरणि चन्द कैसे आवै॥ दूध दही पकवान मिठाई जु कछु: मांगि मेरे छौना। भौंरा चकई लाल पाटको लेंडुवा मांगु खिलौना॥ दैत्यदलन गजदंत उपारन कंसकेश धरि फंदा। सूरदास बलिजाइ यशोमति सुखके सागर दुखके खंदा॥ ६७॥

लेहौं री मा चंदा चहौंगो। कहा करौं जलपुट भीतरको बाहर ओकि गहौंगो॥ इहतो झलमलात झकझोरत कैसेकै जु लहौंगो। वहतो निपट निकटही देखत वरज्यो हौं न रहौंगो॥ तुमरो प्रेम प्रगट मैं जान्यो वौराएन बहौंगो। सूरश्याम कहै करगहि ल्याऊँ शशि तनु दाप दहौंगो॥ ६८॥

राग धनाश्री॥ लाल यह चंदा लेलैहो। कमलनयन बलिजाइ यशोदानीचे नेकचितैहो॥ जा कारण सुनि सुत सुंदर वर कीन्हो इती अनैहो। सोइ सुधाकर देखि दमोदर या भाजनमें हैहो॥ नभते निकट आनि राख्योहै जलपुट जतन जोगैहो। लै अपने कर काढि दमोदर जो भावै सो कैहो॥ गगन मँडलते गहि आन्यो है पंछी एक पठै हो सूरदास प्रभु इती बातको कंत मेरो लाल हठैहो॥ ६९॥

राग विहागरो ॥ तुम मुख देखि डरतु शशि भारी । कर करिके हरि हेरचो चाहत भाजि पताल गयो अपहारी ॥ वह शशितो कैसेहुं नहिं आवत यह ऐसी कछु बुद्धि बिचारी। वदन देखि बिधु बिधि सकातमन नैनकंज कुंडल उजियारी ॥ सुनहु श्याम तुमको शशि डरपत है कहत ए शरन तुम्हारी । सूर श्याम विरुझाने सोए लिए लगाइ छतियाँ महतारी ॥ १७० ॥

राग केदारो ॥ यशुमति लै पलिका पौढावति । मेरो आजु अतिही विरुझानो यह कहि कहि मधुरे सुर गावति ॥ पौढि गई पुनि हरुये करिकै अंग मोरि तब हरि जमुहाने। कर-सों ठोंकि सुतहि दुलरावति चटपटाइ अतुराने ॥ पौढौ लाल कथा एक कहिहौं अतिमीठी श्रवणनको प्यारी ॥ यह सुनि सूरश्याम मन हरषे पौढि गए हँसि देत हुँकारी ॥ ७१ ॥

सुनसुत एककथा कहौं प्यारी । कमलनयन मन आनँद उपज्यो चतुर शिरोमणि देत हुँकारी ॥ नगर एक रमणीक अयोध्या बडे महल जहँ अगम अटारी । बहुत गली पुर बीच विराजत भाँतिभाँति सब हाटबजारी ॥ तहाँ नृपति दशरथ रघुवंशी जाके नारि तीन सुखकारी । कौशल्या कैकयी सुमित्रा तिनके जन्म भए सुत चारी ॥ चारि पुत्र राजाके प्रगट तिनमें एक राम व्रतधारी । जनक धनुष व्रत देखि जानकी त्रिभुवनके सब नृपति हँकारी ॥ राजपुत्र दोउ ऋषि लै आए सुनि व्रत जनक तहाँ पगधारी । धनुष तोरि मुख मोरि नृपनको जनकसुता तिनकी वरनारी ॥ पग अँगुठा जब पीर नृपतिके तब कैकयी मुख मेलि निवारी । वचन माँगि नृपसों तब लीनो रघुपतिके अभिषेक सँवारी ॥ तातवचन सुनि तज्योराज्य तिन भ्रातासहित घरनि वनचारी । उनके जात पिता तनु त्याग्यो अति-व्याकुल करि जीव बिसारी ॥ चित्रकूट गए भरत मिलन जब पगपाँवरी दे करी कृपारी । युवतीहेतु कनक मृग मारी राजिवलोचन गर्व प्रहारी ॥ रावण हरण करचो सीताको सुनि करुणामय नींद बिसारी । सूर श्याम कर उठे चापको लछिमन देहु जननी भ्रमभारी ॥ ७२ ॥

राग विहागरो ॥ नंदनँदन तुम सुनहु कहानी । पहली कथा पुरातन सुन सुत जननि पास मुखवानी ॥ रामचन्द्र राजा दशरथसुत जनकसुता ताके गृह रानी । कहि पंचतत्त्व अरु पंचवटी वन छाँडि चले रजधानी ॥ तहां बसत सीता हरलीनो रजनीचर अभिमानी । लछिमन धनुष देहु कहि उठि हरि यशुमति सूर डरानी ॥ ७३ ॥

राग केदारो ॥ यशुमति मनमें यहै विचारति । झझकि उठ्यो, सोवत हरि अबहीं कछु पढिपढि तनु दोष निवारति ॥ खेलतमें कहुँ डीठि लगाई लैलै राई लोन उतारति । सांझहिते मेरो विरझान्यो चंदहि देखि करी अति आरति ॥ बारबार कुलदेव मनावति दोउ कर जोरि शिरहि ले धारति । सूरदास यशुमति नँदरानी निरखि वदन त्रयताप विसारति॥७४॥

नहिन जगाइ सकति सुनि सोवावत सजनी। अपने जान अजहुँ कान्ह मानत हैं रजनी॥ जब जब हौं निकट जाति रहति लागी लोभा । तनुकी गति बिसरि जाति निरखत मुख

शोभा ॥ वचननिको बहुत करति साजति जिय ठाढी । नैननि विचार परति देखत रुचि बाढी ॥ इहिविधि वदनारविंद यशुमति मनभावै । सूरदास सुखकी राशि कहत न बनिआवै ॥ ७५ ॥

राग बिलावल ॥ जागि ये ब्रजराज कुँवर कमल कुसुम फूले । कुमुद वृंद सुकुचित भए भृंग.लता भूले ॥ तमचुर खग रौर सुनुहु बोलत वनराई । राभति गौ खिरकनमें बछराहित धाई ॥ विधु मलीन रविप्रकाश गावत नर नारी । सूर श्याम प्रात उठौ अंबुज करधारी ॥ ७६ ॥

राग रामकली ॥ प्रात समय उठि सोवत हरिको वदन उघारयो नंद । रही न सकत देखनको आतुर नैन निशाके द्वंद ॥ स्वच्छ सेजमेंते मुख निकसत गयो तिमिर मिटि मंद । मानौं मथि सुर सिंधु फेन फटि दरश दिखाई चंद ॥ धायो चतुर चकोर सूर सुनि सब सखि सखा सुछंद । रही न सुधि शरीर धीरमति पिवत किरन मकरंद ॥ ७७ ॥

भोरभए निरखत हरिको मुख प्रमुदित यशुमति हरषित नंद । दिनकर किरन नलिन ज्यों विकसत उर उपजत आनंद ॥ बदन उघारि निहारति जननी जागहु बलिगई आनँद कंद । मनहु मथत सुर सिंधु फेन फटि दई दिखाई पूरन चंद ॥ जाको यश ब्रह्मादिक मुनिजन नेति नेति गावति श्रुति छंद । सो गोपाल ब्रजके सुनि सूरज प्रगटे पूरण परमानंद ॥ ७८ ॥

ललित ॥ जागिये गुपाल लाल आनँद निधि नंदबाल यशुमति कहै बार बार भोर भयो प्यारे । नैन कमलसे विशाल प्रीति वापिका मराल मदन ललित वदन ऊपर कोटि वारि डारे ॥ उगत अरुन विगत शर्वरी शशांक किरनहीन दीन दीपक मलीन छीन दुति समूह तारे । मनहु ज्ञान घनप्रकाश बीते सब भवविलास आस त्रास तिमिर तोष तरनि तेज जारे ॥ बोलत खग मुखर निकर मधुर ह्वै प्रतीत सुनहु परम प्राण जीवन धन मेरे तुम बारे । मनौ वेद बंदी मुनि सूत वृन्द मागधगण विरद वदत जैजैजैजैत कैटभारे ॥ विकसत कमलावलीय चलि प्रफंद चंचरीक गुंजत कल कोमल ध्वनि त्यागि कंज न्यारे । मानौ वैरागपाइ सकल कुलग्रह विहाई प्रेमवंत शिरत भृत्य गुनत गुन तिहारे ॥ सुनत वचन प्रियरसाल जागे अतिशय दयाल भागे जंजाल विपुल दुखकदम्ब टारे । त्यागे भ्रम फंद द्वंद निरखिके मुखारविंद सूरदास अति अनंत मेटे मद भारे ॥ ७९ ॥

प्रात भयो जागो गोपाल । नवल सुंदरी आई बोलत तुमहिं सबैं ब्रजबाल ॥ प्रगटो भानु मंद उडुपति भयो फूले तरुन तमाल दरशनको ठाढी ब्रजवनिता ल्याई कुसुम गुंज वनमाल ॥ मुखहि धोइ सुन्दर बलिहारी करहु कलेऊ मोहन लाल । सूरदास प्रभु आनंदके निधि अंबुजलोचन नयन विशाल ॥ १८० ॥

ललित ॥ जागो जागोहो गोपाल । नाहिन इतो सोइये सुनु सुत प्रातसमय शुचिकाल ॥ दिन विकसत मनौ कमलकोशप्रति छवि ज्यों मधुपन माल । फिरि फिरि निरखि निरखि छिन छिन छिन सब गोपनके बाल ॥ तौ तुमहीं आपुन उठि देखौ निद्रा नैन विशाल । ज्यो तुम मुहिं न पत्याहु सूर प्रभु सुन्दर श्याम तमाल ॥ ८१ ॥

राग भैरव ॥ उठौ नंदकुमार भयो भिनुसार जगावति नंदकी रानी । झारीकै जल बदन पखारौ कहि कहि शारँगपानी ॥ माखन रोटी अरु मधु मेवा जो भावै सो लेउ आनी । सूर श्याममुख निरखि यशोदा मनही मनही सिहानी ॥ ८२ ॥

राग बिलावल ॥ नंदके लाल उठे जब सोइ । निरखि मुखारविंदकी शोभा कहि काके मन धीरज होइ ॥ मुनि मन हरन हरन युवतीके रति मनि जाइ सब खोइ ।. ईषदहांस दशन द्युति दामिनि मनि गनि ओपि धरे जनु पोइ ॥ नागर नवल कुँवर वर सुंदर मारग जात लेत मनगोइ ॥ सूर श्याम मनहरण मनोहर गोकुल वसि मोहे सब लोइ ॥ ८३ ॥

अथ कलेवाभोजनसमय ॥ राग भैरव ॥ उठिये श्याम कलेऊ कीजै । मन मोहन मुख निरखत जीजै ॥ खारिक दाख खोपरा खीरा । केरा आम ऊखरस सीरा ॥ श्रीफल मधुर चिरौंजी आनी । सफरी चिरुआ अरुन खुबानी ॥ घेवर फेनी खौर सुहारी । खोवा सहित खाहु बलिहारी ॥ रचि पिराक लाडू दधि आनौं । तुमको भावन पुरी सधानौं ॥ तब तमोररुचि तुमहिं खवावों । सूरदास पनवारो पावों ॥ ८४ ॥

कमलनयन हरि करौ कलेवा । माखन रोटी सद्य जम्यो दधि भाँति भाँतिके मेवा ॥ चारक दाख चिरौंजी किसिमिस मिश्री उज्ज्वल गरीबदाम । सफरीसेव छुहारे पिस्ता जे तरबूजा नाम ॥ अरु मेवा बहु भांति भांतिहैं षटरसके मिष्टान । सूरदास प्रभु करत कलेऊ रीझे श्याम सुजान ॥ ८५ ॥

अथ खेलन समय ॥ राग रामकली ॥ खेलत श्याम ग्वालन संग । सुबल हलधर अरु सुदामा करत नानारंग ॥ हाथ तारी देत भाजत सबै करि करि होड । बरजै हलधर श्याम तुम जिनि चोट लगिहै गोड ॥ तब कह्यो मैं दौरि जानत बहुतबल मोगात । मोरी जोरी है सुदामा हाथ मारे जात ॥ बोलि तबै उठे श्रीसुदामा जाहुँ तारी मारि । आगे हरि पाछे सुदामा धरयो श्याम हँकारि ॥ जानिक मैं रह्यो ठाढो छुवत कहा जु मोहि । सूर हरि खीझत सखासों मनहिं कीनो कोहि ॥ ८६ ॥

राग गौरी ॥ सखा कहतहै श्याम खिसाने । आपुहि आपु ललकि भये ठाढे अब तुम कहा रिसाने ॥ बीचहि बोलि उठे हलधर तब इनके माय न बाप । हारि जीति कछु नेक जानत लरिकन लावत पाप ॥ आपुन हारि सखासों झगरत यह कहि दिये पठाई । सूर श्याम उठि चले रोइकै जननी पूँछति धाई ॥ ८७ ॥

मैया मोहिं दाऊ बहुत खिझायो । मोसों कहत मोलको लीनो तू यशुमति कब जायो ॥ कहा कहौं रिसके मारे खेलन हौं नहिं जातु । पुनिपुनि कहत कौन है माता कोहै तुमरो तातु ॥ गोरे नंद यशोदा गोरी तुम कत श्याम शरीर । चुटुकी दैदे हँसत ग्वाल सब सिखै देत बल वीर ॥ तू मोहीको मारन सीखी दाउहि कबहुँ न खीझै । मोहनको मुख रिससमेत लखि यशुमति सुनि सुनि रीझै ॥ सुनहु कान्ह बलभद्र चबाई जनमतहीको धूत । सूर श्याम मो गोधनकी सौंहौं माता तू पूत ॥ ८८ ॥

राग नट ॥ मोहन मान मनायो मेरो । मैं बलिहारी नंदनंदनकी नेक इतै हँसिहेरो कारो कहि कहि मोहि खिझावत बरजत खरो अनेरो । आनन बिमल शशिते तनु सुन्दर

कहा कहै बलि चेरो ॥ न्यारो जो पै हठै हाँकलै अपनो न्यारी गैयां तेरो । मेरो सुत सरदार सबनको इहुते कान्है ही मेरो ॥ बनमें जाइ करौ कौतूहल इह अपनोहै खेरो । सूरदास द्वारे गावत हैं विमल २ यश तेरो ॥ ८९ ॥

राग गौरी ॥ खेलन अब मेरी जात बलैया । जबहिं मोहिं देखत लरिकन सँग तबहिं खिझत बल भैया ॥ मोसों कहत तात बसुदेवको देवकी तेरी मैया । मोल लियो कछु दे वसुदेव को करि करि जतन बढैया ॥ अब बाबा कहि कहत नंदसों यशुमतिको कहै मैया । ऐसेही कहि सब मोहिं खिझावत उठि चलो खिसैया ॥ पाछे नंद सुनतैं ठाढे हँसत हँसत उर लैया । सूर नंदबलिरामहि धिरयो सुनि मन हरष कन्हैया ॥ १९० ॥

राग रामकली ॥ खेलन चलिये बाल गोविंद । सखा प्रिय द्वारे बुलावत घोष बालक वृंद ॥ तृषित है सब दरश कारन चतुर चातक दास । बरषि छबि नव बारिधरही हरहु लोचन प्यास ॥ विनय वचन सुने कृपानिधि चले मनोहर चाल । ललित लघु लघु चरण कर उर बाहु नयन विशाल ॥ अजिर पद प्रतिबिंब राजत चलत उपमा पुंज । प्रतिचरण मानहु हेम वसुधा देत आसन कंज ॥ सूर प्रभुकी निरखि शोभा रहे सुर अवलोकि । शरद चंद चकोर मानौं रहे थकित विलोकि ॥ ९१ ॥

राग धनाश्री ॥ खेलनको हरि दूरि गयो । संग संग धावत डोलत हैं कहाँ धौं बहुत अबेर भयो ॥ पालक ओट भावत नहिं मोको कहा कहौं तोको बात । नंदहि तात तात कह बोलत मोहिं कहत हैं मात ॥ इतनी कहत श्याम घन आए ग्वाल सखा सब चीन्हें । दौरि जाइ उर लाइ सूर प्रभु हरषि यशोदा लीन्हें ॥ ९२ ॥

विहागरो ॥ खेलन दूरि जात कित कान्हा । आजु सुन्यो बन हाऊ आयो तुम नहिं जानत नान्हा ॥ इक लरिका अबहीं भजि आयो बोलि बुझावहु ताहि । कान तोर वह लेत सबनके लरिका जानत जाहि ॥ चलहु वेग सवेरे जैये भजि अपने अपने धाम । सूरदास यह बात सुनतही बोलि लिए बलराम ॥ ९३ ॥

जैतश्री ॥ दूरि खेलन जनि जाहु लला वन मेरे हाऊ आयो है । तब हँसि बोले कन्हरि मैया इनको किनहि पठायो है ॥ अब डरपत सुनि सुनि ये बातैं कहत हँसत बलदाऊ । सप्त रसातल शेषासन रहे तबकी सुरत भुलाऊ ॥ चारि वेद लेगयो शंखासुर जलमें रहे लुकाऊ । मीनरूप धरिकै जब मारयो तबहि रहे कहाँ हाऊ ॥ मथि समुद्र सुर असुरनके हित मंदर जलधि धसाऊ । कमठरूप धरि धरनि पीठकर सुख पायो सहिराऊ ॥ जब हिरणाक्ष युद्ध अभिलाष्यो मनमें अनि गरवाऊ । फरि वाराहरूप रिपु मारयो लै क्षिति दंत अगाऊ ॥ बिकट रूप अवतार धरयो जब सो प्रहलादहि नाऊ । धरि नरसिंह जब असुर विदारयो तहाँ न देख्यो हाऊ ॥ वामन रूप धरयो बलि छलिकै तीन परग वसुधाऊ । श्रमजलब्रह्म कमंडलु राख्यो दरश चरण परसाऊ ॥ मारयो मुनि विनही अपराधहि कामधेनु लेआऊ । इकइस बार निछत्र जब कीनी तहांन देखे हाऊ ॥ शूर्पणखा तारका मारी हिमकुल सहित

सो बहाऊ। सिंधु सेतु बांध्यो पाषाणसों तहीं न देखेहाऊ ॥ राम रूप रावन जब मारचो दशशिर बीस भुजाऊ। लंक जराय छार जब कीनी तहाँ न देखे हाऊ ॥ नृपति भीमसों युद्ध परस्पर तहाँ वह भाव बताऊ। तुरत चीर द्वै टूक कियो धरि ऐसे त्रिभुवन राऊ ॥ यमुनाके तट धेनु चरावत तहाँ सघन बन झाऊ। पैठि पताल व्याल गहि नाथ्यो तहाँ न देखे हाऊ ॥ माटीके मिस वदन बिगारयो जब जननी डरपाऊ। मुख भीतर त्रैलोक दिखायो तबउ प्रतीत न आऊ ॥ भक्तहेतु अवतार धरे सब असुरन मारि बहाऊ। सूरदास प्रभुकी यह लीला निगम नेति नितगाऊ ॥ ९४ ॥

रामकली ॥ यशुमति कान्हहि यहै सिखावति। सुनहु श्याम अब बड़े भय तुम अस्तन पान छुड़ावति ॥ ब्रजलरिका तोहिं पीवत देखें हँसत लाज नहिं आवति। जैहैं बिगरि दांतहैं आछे ताते कहि समुझावति ॥ अजहुँ छांड़ि कह्यो करि मेरो ऐसी बात न भावति। सूर श्याम यह सुनि मुसकाने अंचल मुखहि लुकावति ॥ ९५ ॥

नंद बुलावत हैं गोपाल। आवहु वेगि बलैया लेहौं सुन्दर नैन बिशाल ॥ परस्यो थार धरचो मग चितवत वेगि चलौ तुम लाल। भात सिरात तात दुख पावत क्यों न चलौ ततकाल ॥ हौं बलिजाऊँ नान्हे पाइनिकी दौरि दिखावहु बाल। छाँड़िदेहु तुम ललित अटपटी यह गति मन्द मराल ॥ सो राजा जो आगम दौरे सूर सुभौन उताल। जो जैहैं बलदेव पहिलेही तौ हँसिहैं सब ग्वाल ॥ ९६ ॥

राग सारंग ॥ जेंवत कान्ह नंद इकठौरे। कछुक खात लपटात दुहूँकर बालक हैं अतिभोरे ॥ बड़ो कौर मेलत मुख भीतर मिरच दशन टकटोरे। तीक्षण लगी नयन भरि आए रोवत बाहर दौरे ॥ फूँकति वदन रोहिणी ठाढी लिये लगाइ अकोरे। सूर श्यामको मधुर कौर दै कीन्हे तात निहोरे ॥ ९७ ॥

रागनट ॥ हरिके बालचरित्र अनूप। निरखि रही ब्रजनारी एकटक अंग अंग प्रतिरूप बिथुरी अलकैं रहीं वदनपर बिनही बिपिन सुभाइ। देखि खंजन चंदके वश मधुप करत सहाइ ॥ सुलछ लोचन चारु नासा परम रुचिर बनाइ। युगल खंजन लरत अवनित बीच कियो बनाइ ॥ अरुण अधरनि दशन भाई कहौं उपमा थोरि। नीलपट बिच मोति-मानौं धरे चन्दन बोरि ॥ सुभग बालमुकुन्दकी छबि बरणि कापै जाइ ॥ भृकुटि पर मसिबिन्दु सोहै सकै सूर न गाइ ॥ ९८ ॥

राग कान्हरो ॥ सांझ भई घर आवहु प्यारे दौरत कहाँ चोट लगिहै कहुँ पुनि खेलौगे होत सकारे ॥ आपुहि जाइ बाँह महि ल्याई खेह रही लपटाई। धूरि झारि तातो जल ल्याई तेल परासि अन्हवाई ॥ सरसवसन तनु पोंछि श्यामको, भीतर गई लिवाई। सूर-श्याम कछु करौ बियारू पुनि राख्यो पौढ़ाई ॥ ९९ ॥

राग विहागरो ॥ कमल नयन कछु करौ बियारी। लुचुईलपसी सद्य जलेबी सोई जेवहु जो लगै पियारी ॥ घेवर मालपुवा मुतिलाडू सब रस जूरी सरस सवारी। बरा उत्तम दधि बाटी दाल मसूरीकी रुचि न्यारी ॥ आछो दूध औटि धौरीको ल्याईहै रोहिणि महतारी। सूरदास बलराम श्याम दोउ जेंवैं हैं जननि जाहि बलिहारी ॥ २०० ॥

विहागरो ॥ बल मोहन दोउ करत बियारी । प्रेम सहित दोउ सुतनि जिमावत रोहणि अरु यशुमति महतारी ॥ दोउ भैया मिलि खात एकसँग रतनजटित कंचनकी थारी । आलससों कर कौर उठावत नैननि नींद झमकि रही भारी ॥ दोउ माता निरखत आलससों छबि पर तन मन डारति वारी । बारबार जमुहात सूर प्रभु इह उपमा कवि कहै कहारी ॥ १ ॥

राग केदारो ॥ कीजै पयपान ललारे ल्याई है दूध यशुमति मैया । कनक कटोरा भरिलीजै यह पीजै अतिसुख दीजै कन्हैया ॥ आछेमैं औट्यो सुठि नीको अरु मिठाई रुचि करि अचवत क्योंन नन्हैया । बहुत जतन करिकरि राख्यो ब्रजराज लडैते तुम कारण बल भैया ॥ फूँकि फूँकि जननी पय प्यावति आनँद उर न समैया । सूरदास प्रभु पय पीवत बलराम श्याम दोऊ जननी लेत बलैया ॥ २ ॥

बल मोहन दोऊ अलसाने । कछुक खाय दूध लै अचयो मुख जँभात जननी जिय जाने ॥ उठहु लाल कहि मुख पखरायो तुमको लै पौढ़ाऊँ । तुम सोवहु मैं तुमहिं सुवाऊँ कछु मधुरे सुर गाऊँ ॥ तुरत जाय पौढे दोनों भैया सोवत आई नीद । सूरदास यशुमति सुख पावति पौढे बालगोविंद ॥ ३ ॥

माखन बाल गोपालहि भावै । भूखे छिनुन रहत मन मोहन ताहि बदौं जो गहरु लगावै ॥ आनि मथानी दह्यो बिलोये जौलगि लालन उठन न पावै । जागतही उठि रारि करत अति नहिं मानै जो इंदु मनावै ॥ हौं यह जानति बानि श्यामकी अँखियां मीचै वदन चलावै । नन्दसुवनकी लागै बलैया यह जूठनि कछु सूरज पावै ॥ ४ ॥

राग विलावल ॥ भोर भयो मेरे लाडिले जागौं कुँवर कन्हाई । सखा द्वार ठाढ़े सबै खेलौ यदुराई ॥ मोको मुख देखराबहु त्रयताप निवारहु । तुव मुख चन्द्र चकोर नैन मधु पान करावहु ॥ तब हरि पट मुख दूरिकै भक्तन सुखकारी । हँसत उठे प्रभु सेजते सूरज बलिहारी ॥ ५ ॥

राग विलावल ॥ भोर भयो जागौ नँदनंदन । संग सखा ठाढे जगवंदन ॥ सुरभी पय हित बच्छ पियावै । पंछी तरु तजि दुहुँदिश धावै ॥ अरु नगगन तमचुरनि पुकारे । शिथिल धनुक रतिपति गहि डारे ॥ निशनि घटी रवि रथ रुचि साजी । चंद मलिन चकई रति राजी ॥ कुमुदिनि सकुची वारिज फूले । गुंजत फिरत अलीगन झूले ॥ दरशन देहु मुदित नरनारी । सूरज प्रभु दिन देव मुरारी ॥ ६ ॥

राग नट ॥ खेलत श्याम अपने रंग । नन्दलाल निहारि शोभा निरखि थकित अनंग ॥ चरणकी छबि निरखि डरप्यो अरुन गगन छपाइ ॥ जनु रंभाकी सबै छबि निदरि लई छडाइ ॥ युगल जंघनि खम्भ रंभा नहिन सम सरि ताहि । कटि निरखि केहरि लजाने रहे वन घन चाहि ॥ हृदय हरिनख अति बिराजति छबि न वरनी जाइ । मनौं बालक वारिधर नव चन्द्र लई छपाइ ॥ मुकुतमाल विशाल उरपर कछु कहौं उपमाइ । मनौं तारागनन पृष्ठित गगन रह्यो छपाइ ॥ अधर अरुन अनूप नासा निरखि जनसुखदाइ । मनौ शुक

फल बिंब कारन लेन बैठो आइ ॥ कुटिल अलक बिना बिपिनके मनौं अलि शशि-जाल। सूर प्रभुकी ललित शोभा निरखि रही ब्रजबाल ॥ ७ ॥

राग सारङ्ग ॥ न्हात नंद सुधिकरी श्यामकी ल्यावहु बोलि कान्ह बलराम ॥ खेलत कान्ह वार बडि लागी ब्रज भीतर काहूके धाम ॥ मेरे संग आइ दोउ बैठें उन बिनु भोजन कौने काम। यशुमति सुनत चली आतुर ह्वै ब्रज घरघर टेरत लै नाम ॥ आजु अबेर भई कहुँ खेलत बोलिलेहु हरिको कोउ वाम। ढूँढि फिरी नाहिं पावत हरिको अति अकुलानी आवत धाम ॥ बारबार पछिताति यशोदा वासर बीति गए युग याम। सूर श्यामको कहूँ न पावत देखे बहु बालक इक ठाम ॥ ८ ॥

राग सारङ्ग ॥ कोउ माई बोलि लेहु गोपालहि। मैं आवनको पंथ निहारति खेलत बेर भई नँदलालहि ॥ हेरत बेरबडीभई मोकहुँ नाहिं पावत घनश्याम तमालहि। सिध जेंवन सिरात नँद बैठे ल्यावहु बोलि कान्ह ततकालहि ॥ भोजन करहिं नँद सँग मिलिकै भूँख लगी ह्वैहै मेरे बालहि। सूर श्याम मग जोवति यशुदा आइ गए सुनि वचन रसालहि॥९॥

राग नटनारायण ॥ हरिको टेरतहै नँदरानी। बहुत अबार कतहुँ खेलत भइ कहां रहे मेरे शारंगपानी ॥ सुनत हि टेर दौरि तहँ आए कबके निकसे लाल। जेंवत नहीं नंदजू तुम बिनु बेगि चलो गोपाल ॥ श्यामहि ल्याई महरि यशोदा तुरतहि पाँइ पखारे। सूर-दास प्रभु संग नंदके बैठे हैं दोउ बारे ॥ २१० ॥

राग सारङ्ग ॥ जेंवत श्याम नंदकी कनियां। कछुक खात कछु धरणि गिरावत छबि निरखत नँदरनियाँ ॥ बरी बरा बेसन बहु भाँतिन व्यञ्जन विविध अनगनियाँ। डारत खात लेत अपने कर रुचि मानत दधिदनियां ॥ मिश्री दधि माखन मिश्रित करि मुख नावत छबियनियां। आपुन खात नंदमुख नावत सो सुख कहत न बनियां ॥ जो रस नंद यशोदा बिलसत सो नहिं तिहूं भुवनियां। भोजन करि नंद अचवन कियो मांगत सूर जुठनियां ॥ ११ ॥

राग कान्हारो ॥ बोलि लेहु हलधर भैयाको। मेरे आगे खेल करौ कछु नैननि सुख दीजे मैयाको ॥ मैं मूंदौं हरि आंखि तुम्हारी बालक रहैं लुकाई। हरषि श्याम सब सखा बुलाए खेलो आंखि मुंदाई ॥ हलधर कहै आंखि को मूंदे हरि कह्यो जननि यशोदा। सूर श्याम लिये जननि खेलावति हर्ष सहित मनमोदा ॥ १२ ॥

राग गौरी ॥ हरि तब आपनि आंखि मुंदाई। सखा सहित बलराम छपाने तहं जहं गए भगाई ॥ कान लागि कह जननि यशोदा वा घरमें बलराम। बलदाऊको आव न दे हौं श्रीदामासों है काम ॥ दौरि-दौरि बालक सब आवत छुवत महरिके गात। सब आए रहे सु बल श्रीदामा हारे अबके तात ॥ शोर पारि हरि सुबलहि धाए गह्यो श्रीदामा जाइ। दैदै सौंहैं नंद बबाकी जननीपै लैआइ ॥ हंसि हंसि तारी देत सखा सब भए श्रीदामा चोर। सूरदास हंसि कहति यशोदा जीत्यो है सुत मोर ॥ १३ ॥

राग केदारो ॥ चलो लाल कछु करो बियारी। रुचि नाहीं काहूपर मेरे तू कहि भोजन करयो कहारी ॥ बेसन मिलै उरस मैदासों अति कोमल पूरी है भारी। जेंवहु श्याम

मोहिं सुख दीजै तातै करी तुमहिं पियारी ॥ निंबुवा चूरन आंब संधानो और करौंदनकी रुचि न्यारी । बार बार तूँ कहति यशोदा कहिल्याए रोहिणि महतारी ॥ जननी सुनत तुरत लैआइ तनक तनक धरि कंचनथारी । सूर श्याम कछु कछु लै खायो जल अचयो अरु वदन पखारी ॥ १४ ॥

पौढिए लाल मैं रचि सेज बिछाई । अति उज्ज्वल है सेज तुम्हारी सोवत सुखदाई ॥ खेलत तुम निशि अधिक गई सुत नैननि नींद झमाई । वदन जंभात अंग ऐंडावत जननी पलोटत पांई ॥ मधुरे सुर गावत केदारो सुनत श्याम चित लाई । सूर श्याम प्रभु नंद-सुवनको नींद गई तब आई ॥ १५ ॥

राग सारङ्ग ॥ खेलन जाहु बाल सब टेरत । यह सुनि कान्ह भए अति आतुर द्वारे तन फिरि हेरत ॥ बारबार हरि मातहि कहि कह मेरी चौगान कहां है । दधिमथनीके पाछे देखो लै मैं धरी तहां है ॥ लै चौगान बटाकर आगे प्रभु आए जब बाहर । सूर श्याम पूंछत सब ग्वालन खेलौगे केहि ठाहर ॥ १६ ॥

खेलत बैन घोष निकास । सुनहु श्याम तुम चतुर शिरोमणि इहां है घर पास ॥ कान्ह हलधर वीर दोऊ भुजाबल अतिजोर । सुबल श्रीदामा और सुदामा वै भए इक ओर ॥ और सखा बटाइ लीन्हें गोप बालक वृंद । चले ब्रजकी खोरि खेलन अति उमंग नंद-नंद ॥ बटा धरणी डारदीनों लेचले ढरकाइ । आपु अपनी घात निरखत खेल जम्यो बनाइ ॥ सखा जीतत श्याम जाने तब करी कछु पेल । सूरदास तब कहत सुदामा कौन ऐसो खेल ॥ १७ ॥

खेलतमें को काको गोसैयां । हरि हारे जीते श्रीदामा बरबसही कत करत रिसैयां ॥ जाति पांति हमते कछु नाहि न बसत तुम्हारी छहियां । अति अधिकार जनावत याते अधिक तुम्हारे हैं कछु गइयां ॥ रुहठि करैं तासों को खेलै रहे पौढि जहां तहां सब ग्वैयां । सूरदास प्रभु खेलोई चाहत दांव दबो करि नंददोहैयां ॥ १८ ॥

राग कान्हरो ॥ आवहु कान्ह साँझकी बिरियां । गाइन मांझ भएहौ ठाढे कहत जननि यह बड़ी कुबेरियाँ ॥ लरिकांई कहुं नेक न छांडत सोइरहो सुथरीं सेजरियां । आए हरि यह बात सुनतहीं धाइ लिये यशुमति महतरियां ॥ लैपौढी आंगनही सुतको छिटकिरही आछी उजियरियां । सूरदास कछु कहत कहतही वश करि लिए आइ निदरियां ॥१९॥

आंगनमें हरि सोइगयो री ॥ दोउ जननी मिलिकै हरुये करि सेज सहित तब भवन लियो री ॥ नेक नहीं घरमें बैठत है खेलहिके अब रंग रए री । बिधि श्याम कबहूं नाहिं सोए बहुत नींदके वशहि भए री ॥ कहत रोहणी सोवन देह न खेलत दौरत हारि गए री । सूरदास प्रभुको मुख निरखत यह छबि नितनित होत नए री ॥ २२० ॥

अथ ब्राह्मणको प्रस्ताव ॥ राग धनाश्री ॥ महरानेते पांडे आयो । ब्रज घर घर बूझत नंदरावर पुत्र भयो सुनिकै उठि धायो ॥ पहुंच्यो आइ नंदके द्वारे यशुमति देखि अनन्द बढायो । पाय धोइ भीतर बैठायो भोजनको निज भवन लिपायो ॥ जो भावै सो भोजन कीजै विप्र मनहि अति हर्ष बढ़ायो । वयसि बड़ी

विधि भयो दाहिनो धनि यशुमति ऐसो सुत जायो ॥ धेनु दुहाइ दूध लैंआई पांडे रुचिकै खीर चढ़ायो । घृत मिष्टान खीर मिश्रित करि परुसि कृष्ण हित ध्यान लगायो ॥ नैन उघारि विप्र जो देखै खात कन्हैया देखन पायो । देखो आइ यशोदा सुतकृत सिद्ध पाख इहि आइ जुठायो ॥ महरि बिनय दोऊ कर जोरे घृत मिष्टान पय बहुत मँगायो । सूर श्याम कत करत अचगरी बारबार ब्राह्मणहि खिझायो ॥ २१ ॥

रामकली ॥ पांडे नहिं भोग लगावन पावै । करि करि पाक जबै अर्पत है तबहिं तबहिं छै आवै ॥ इच्छा करि मैं ब्राह्मण न्योत्यौं तू गोपाल खिझावै । वह अपने ठाकुरहि जेंवावत तू ऐसे उठि धावै ॥ जननी दोष देहु जनि मोको करि बिधान बहु ध्यावै । नैन मूँदि कर जोरि नाम लै बारहि बार बुलावै ॥ कह अंतर क्यों होइ भक्तको जो मेरे मन भावै । सूरदास बलि हौं ताकी जो जन्म पाइ यश गावै ॥ २२ ॥

राग बिलावल ॥ सफल जन्म प्रभु आजु भयो । धनि गोकुल धनि नंद यशोदा जाके हरि अवतार लयो ॥ प्रगट भयो अब पुण्य सुकृत फल दीनबंधु मोहिं दरश दियो । बारंबार नंदके आंगन लोटत द्विज आनंद भयो ॥ मैं अपराध कियो बिन जानेको जानै कहि भेष जँयो । सूरदास प्रभु भक्तहेत वश यशुमति हित अवतार लयो ॥ २३ ॥

राग धनाश्री ॥ अहो नाथ जेइ जेइ तेरे शरण आए तेइ तेइ भए पावन । महापतित कुल तारन एक नाम अध जारन दुख विसरावन ॥ मोते को हो अनाथ दरशनते भयो सनाथ देखत नैनजुडावन । भक्तहेत देह धरण पुहुमीको भार हरण जन्म जन्म जन मुक्तावन ॥ अशरन शरन दीनबंधु यशुमति सुखकारन देहधरावन । द्दितके चितकी मानत सबके जियकी जानत सूरदास प्रभुमनभावन ॥ २४ ॥

राग बिलावल ॥ मया करिये कृपाल प्रतिपाल संसारउदधि जंजालते पारपारं । काहूके ब्रह्मा काहूके महेश काहूके गणेशप्रभु मेरे तौ तुमहि आधारं ॥ दीनदयालु कृपाकरि मोको यह कहि कहि लोटत बार बारं । सूरश्याम अंतर्यामी स्वामीहो जगतके कहा कहौं करो निरवारं ॥ २५ ॥

अथ माटीको प्रसंग राग बिलावल ॥ खेलत श्याम पौरिके बाहर ब्रज लरिका सोहत सँग जोरी । जैसेइ आपु तैसेई लरिका सब अति अज्ञ सबनि मति थोरी ॥ गावत हांक देत किलकारत दुरि देखत नँदरानी अति पुलकित गदगद मृदुवानी मन मन महरि सिहानी ॥ माटी लै मुख मेलिदई हरि तबहिं यशोदा जानी । साँटी लिये दौरि भुज पकरे श्याम लँगरई ठानी ॥ लरिकनको तुम सबदिन झुठवत मोसों कहा कहोगे । मैया मैं माटी नहिं खाई मुख देखे निबहोगे ॥ वदन उघारि देखायो त्रिभुवन वन घन नदी सुमेर । नभ शशि रवि मुखभीतर है सबसागर धरनी फेर ॥ यह देखत जननी जिय व्याकुल बालकमुख का आहि । नैन उघारि वदन हरि मूँद्यो माता मन अवगाहि ॥ झूठे लोग लगावत मोको माटी मोहिं न सुहावै । सूरदास तब कहति यशोदा ब्रजलोगन इह भावै ॥ २६ ॥

राग धनाश्री ॥ मोहन काहे न उगिलो माटी । बारबार अनरुचि उपजावत महरिहाथ लिये साँटी । महतारीको कह्यो न मानत कपट चतुरई ठाटी । वदन पसारि दिखाइ आपनो नाटककी परिपाटी ॥ बड़ी बार भई लोचन उघरे भ्रम या मनकी फाटी । सूरदास नँदरानि भ्रमित भई कहत न मीठी खाटी ॥ २७ ॥

रामकली ॥ मो देखत यशुमति तेरे ढोटा अबहीं माटी खाई । इह सुनिकै रिस करि उठि धाई बांह पकर लैआई ॥ इक करसों भुज गहि गाढेकरि इककर लीने साँटी । मारतिहों तोहि अबहि कन्हैया वेगि न उगलो मांटी ॥ ब्रजलरिका सब तेरे आगे झूठी कहत बनाई । मेरे कहे नहीं तू मानत दिखरावो मुख बाई ॥ अखिल ब्रह्मांडखंडकी महिमा देखरायो मुखमाहीं । सिंधु सुमेरु नदी वन पर्वत चकृत भई मनमाहीं ॥ करते साँटि गिरत नहिं जानी भुजा छांडि अकुलानी । सूर कहै यशुमति मुख मूँदहु बलि गइ शारँगपानी ॥ २८ ॥

राग सारंग ॥ नंदहि कहति यशोदा रानी । माटीके मिस मुख देखरायो तिहूँलोक रजधानी ॥ स्वर्ग पताल धरनि वन पर्वत वदनमांझ रहे आनी । नदी सुमेरु देखि चकृत भाई याकी अकथ कहानी ॥ चितैरहे तब नंद युवतिमुख मन मन करत विनानी । सूरदास तब कहति यशोदा गर्ग कही यह वानी ॥ २९ ॥

राग बिलावल ॥ कहत नंद यशुमति सुन बौरी । ना जानिये कहाँ तैं देख्यो मेरे कान्हहि लावति सौरी ॥ पाँचवर्षको मेरो कन्हैया अचरज तेरी बात । बेही काज साँटि लै धावति ता पाछे बिललात ॥ कुशल रहैं बलराम श्याम दोउ खेलत खात अन्हात सूर श्यामको कहा लगावति बालक कोमल गात ॥ २३० ॥

राग बिलावल ॥ देखौ रे यशुमति बौरानी । घरघर हाथ दियावत डोलत गोद लिये गोपाल बिनानी ॥ जानत नाहिं जगतगुरु माधो यहि आये आपदा नशानी । जाको नाव शक्ति पुनि ताकी ताही देत मंत्र पढ़ि पानी ॥ अखिल ब्रह्माँड उदर गति जाकी जाकी ज्योति जल थलहि समानी । सूरसकल साँची मोहिं लागत जो कछु कही मुखगर्ग कहानी ॥ ३१ ॥

राग धनाश्री ॥ गोपालराइ हो चरननिह हौं काटी । हम अबला रिस बाँचि न जानी बहुत लागि गइ साँटी ॥ वारौं कर जु कठिन अति कोमल जरहु नयन जिन डाटी । मधु मेवा पकवान छाँडिकै काहे खात लाल तुम माटी ॥ सिगरोई दूध पियो मेरे मोहन बलहि न देवहु बाँटी । सूरदास नँद लेहु दोहनी दुहहु लालकी नाटी ॥ ३२ ॥

अथ माखनचोरी प्रथम ॥ गौरी ॥ मैया री मोहिं माखन भावै । मधु मेवा पकवान मिठाई मोहिं नहीं रुचि आवै ॥ ब्रज युवती इक पाछेठाढ़ी सुनति श्यामकी बात । मन मन कहति कबहुँ मेरे घर देखौं माखन खात ॥ बैठे जाय मथनियांके ढिग मैं तब रही छिपानी । सूरदास प्रभु अंतरयामी ग्वालि मनहिंकी जानी ॥ ३३ ॥

गौरी ॥ गए श्याम तिहि ग्वालिनिके घर । देख्यो जाइ द्वार नहिं कोई इत उत चितै चले घरभीतर ॥ हरि आवत गोपी तब जान्यो आपुन रही छिपाई । सूने सदन मथनियांके ढिग बैठिरहे अरगाई ॥ माखन भरी कमोरी देखी लैलै लागे खान । चितैरहत मणिखंभ

छाँहतन तासों करत सयान ॥ प्रथम आजुमैं चोरी आयो भल्यो बन्योहै संगु । आपु खात प्रतिबिंब खवावत गिरत कहत का रंगु ॥ जो चाहो सब देउँ कमोरी अतिमीठो कत डारत । तुमहि देखि मैं अति सुख पायो तुम जिय कहा विचारत ॥ सुनि सुनि बातैं श्यामसुँदरकी उमँगि हंसि ब्रजनारि । सूरदास प्रभु निरखि ग्वालिमुख तब भजि चले मुरारि ॥ ३४ ॥

फूली फिरति ग्वालि मनमें री । पूछति सखी परस्पर बातैं पायो परचो कछुकहै तैंरी ॥ पुलकित रोम रोम गदगद मुख वाणी कहत न आवै । ऐसो कहा आहि सो सखिरी मोको क्यों न सुनावै ॥ तनु न्यारो जो एक हमारो हम तुम एकै रूप । सूरदास कहै ग्वालि सखीसों देख्यो रूप अनूप ॥

राग गूजरी ॥ आजु सखी मणिखंभनिकट हरि जहाँ गोरसको गोरी । निजप्रतिबिंब सिखावत ज्यों शिशु प्रगट करै जिनि चोरी ॥ आध विभाग आजुते हम तुम भली बनीहै जोरी । माखन खाहु कितहि डारत हौ छाँडिदेहु मति भोरी ॥ हिसा न लेहु सबै चाहतहौ इहै बात है थोरी । मीठो अधिक परम रुचि लागै देहौं काढि कमोरी ॥ प्रेम उमंगि धीरज न रह्यो तब प्रगट हंसी मुखमोरी । सूरदास प्रभु सकुचि निरखि मुख कुंज गहि खोरी । ३५ ॥

राग बिलावल ॥ प्रथम करी हरि माखन चोरी । ग्वालिन मन इच्छा करि पूरण आपु भजे हरि ब्रजकी खोरी ॥ मनमें इहै विचार करत हरि ब्रज घर घर सब गाऊं । गोकुल जन्म लियो सुखकारण सबकर माखन खाऊं ॥ बाल रूप यशुमति मोहिं जानै गोपिन मिलि सुख भोगू । सूरदास प्रभु कहत प्रेमसों घेरो रे ब्रज लोगू ॥ ३६ ॥

राग रामकली ॥ करत हरि ग्वालनसंग विचार । चोरि माखन खाहु सब मिलिकरो बालबिहार ॥ यह सुनत सब सखा हर्षे भली कही कन्हाइ । हंसि परस्पर देत तारी सौंह करि नंदराइ ॥ कहां तुम यह बुद्धि पाई श्याम चतुर सुजान ॥ सूर प्रभु मिल ग्वालबालक करत हैं अनुमान ॥ ३७ ॥

राग गौरी ॥ सखासहित गए माखन चोरी । देख्यो श्याम गवाक्षपंथ ह्वै गोपी एक मथति दधि भोरी ॥ हेरि मथानी धरी माटते माखन हौं उतरात । आपुन गई कमोरी मागन हरिहू पाई घात ॥ पैठे सखनसहित घर सूने माखन दधि सब खाई । छूंछिछांडि मटुकिया दधिकी हंसि सब बाहिर आई ॥ आइगई कर लिये मटुकिया घरते निकरे ग्वाल । माखन कर दधि मुख लपटानो देखि रही नंदलाल ॥ काहे आजु ब्रजबालक संगलै माखन कर दधि मुख लपटानो । देखतते उठि भजो सखा एक इहि घर आई छिपानो ॥ भुज गहिलियो कान्ह इक बालक निकरे ब्रजकी खोरि । सूरदासप्रभु ठगिरही ग्वालिनिमनुहरिलियो अजोरि ॥ ३८ ॥

राग गौरी ॥ चकित भई ग्वालिनितन हेरचो । माखन छांडि गई मथि वैसहि तबते कियो अबेरचो ॥ देखौ जाइ मटुकिया रीतीमैं राख्यौ कहुं हेरी । चकृत भई ग्वालिनि मन अपने ढूंढति घर फिरि फेरी ॥ देखति पुनिपुनि वरके वासन मन हरिलियो गोपाल । सूरदास रसभरी ग्वालिनी जानै हरिके ख्याल ॥ ३९ ॥

राग बिलावल ॥ ब्रजघर घर प्रगटी यह बात । दधि माखन चोरीकै लै हरि ग्वालसखा संग खात ॥ ब्रजवनिता यह सुनि मन हर्षी सदन हमारे आवैं । माखन खात अचानक पावैं भुज भरि उरहि छुवावैं ॥ मनही मन अभिलाष करत सब हृदय करत यह ध्यान । सूरदास प्रभुको घरते लै देहौं माखन खान ॥ २४० ॥

राग सारंग ॥ गोपालहि माखन खानदै । सुनुरी सखी कोऊ जिनि बोलै वदन दही लपटानदै ॥ गहि बहियां हौं लैके जैहौं नयनन तपति बुझानदै । वापै जाइ चौगुनौ लेहौं मो यशुमति लौं जानदै ॥ तुम जानति हरि कछुव न जानत सुनत मनोहर कानदै । सूरदास प्रभु तुम्हरे मिलनको राखोंगी तन मन प्रानदै ॥ ४१ ॥

राग कान्हरो ॥ चली ब्रज घरघरनि यह बात । नंदसुत संग सखा लीने चोरि माखन खात ॥ कोउ कहति मेरे भवनभीतर अबहिं पैठे धाइ । कोउ कहति मुहि देखि द्वारे गयउ ताहि पराइ ॥ कोउ कहति केहि भाँति हरिको देखों अपने धाम । हेरि माखन देउं आछो खाहि जितनो श्याम ॥ कोउ कहति मैं देखिपाऊं भरि धरौं अंकवारि । कोउ कहति मैं बांधिराखौं को सकै निरवारि ॥ सूर प्रभुके मिलन कारन करत बुद्धि विचार । जोरि कर बिधिको मनावति पुरुष नन्दकुमार ॥ ४२ ॥

राग कान्हरो ॥ ग्वालनिघर गये जानि सांझकी अन्धेरी । मंदिरमें गये समाइ श्यामलतनु लखि न जाइ, देह गेह रूप कहौ को कहै निवेरी ॥ दीपक गृह दान करचो भुजा चारि प्रगट धरचो, देखत भई चकृत ग्वालि इत उतको हेरी । श्याम हृदय अति विशाल माखन दधि बिंदु जाल, मनमोह्यो नंदलाल बलहि बूझेरी ॥ युवति अति भइ विहाल भुज भरिदै अंकमाल, सूरज प्रभु अति कृपाल डारचो मन फेरी । करसों कर लै लगाइ महरिपै गई लिवाय आनँद उरमें न समाय बात है अनेरी ॥ ४३ ॥

राग कल्याण ॥ यशुमति धौं देखि आनिआगेह्वै लेपिछानि बहियाँ गहिल्याई कुँवर औरको कि तेरो । अबलौं मैं करी कानि सही दूध दही हानि, अजहूं जियजानि मानि कान्हहै अनेरो ॥ दीपक मैं धरचो बारि देखत भुज भये चारि, हारी हौं धरति करति दिन दिनको झेरो । देखियत नहिं भवनमांझ तैसोइ तनु तैसि साँझ छलसों कछु करतु फिरतु महरिको जठेरो ॥ गोरस तनु छीटरही शोभा नहिं जात कही, मानौं जलयमुन बिंब उडगन पथुफेरो । उरहनौं दिन देउँ काहिका हेतू इतनो रिसाइ, नाहीं ब्रजबास सासु ऐसी बिधि मेरो ॥ गोपी निरखति सुमार यशुमतिको है कुमार, भूली भ्रम रूपमानौ आनि कोऊ हेरो । मनमन विहँसत गोपालभक्तपाल दुष्टशाल, जानै को सूरदास चरित कान्हकेरो ॥ ४४ ॥

राग गौरी ॥ देखि फिरे हरि ग्वालि दुवारे । तबइक बुद्धिरची अपने मन भीतर साँझ परे पिछवारे ॥ सूने भवन कहूँ कोउ नाहीं मनौ याहिको राजू । भाँडे धरतु उघारतु मूदतु दधिमाखनके काजू ॥ रैनि जमाइ धरचो सो गोरस परचो श्यामके हाथ । लैलै खात अकेले आपुन सखा नहीं कोउ साथ ॥ आहट सुनि युवती घर आई देख्यो नंदकुमार । सूरश्याममंदिर अँधियारे निरखत बारंबार ॥ ४५ ॥

अँधियारे घर श्याम रहे दुरि । अबहीं मैं देख्यो नँदनंदन चरित भयो मनहीमन झुरि ॥ पुनिपुनि चक्रत होति अपनेजी कैसीहै यह बात । मटुकीके ढिग बैठिरहे हरि करैं आपनी घात ॥ सकल जीउ जलथलके स्वामी चींटी दई उपाइ । सूरदास प्रभु देखि ग्वालिनी भुज पकरे तब आइ ॥ ४६ ॥

श्याम कहा चाहतसे डोलत । बूझेहूते वदन दुरावत सूधे बोल न बोलत ॥ सूने निपट अँध्यारे मंदिर दधि भाजन में हाथ । अब कहि कहा बनैहौ उत्तर कोऊ नाहिन साथ ॥ मैं जान्यो यह घर अपनो है या धोखे मैं आयो । देखतुहौं गोरसमें चींटी काढनको कर नायो ॥ सुनि मृदु वचन निरखि मुख शोभा ग्वालिनि मुरि मुसुकानी । सूरश्याम तुम हो रतिनागर बात तिहारी जानी ॥ ४७ ॥

राग सारंग ॥ यशोदा कहां लौं कीजै कानि । दिनप्रति कैसे सही परतिहै दूध दहीकी हानि ॥ अपने या बालककी करनी जो तुम देखो आनि । गोरस खाइ ढूँढि सब बासन भली करी यह बानि ॥ मैं अपने मंदिरके कोने माखन राख्यो जानि । सोई जाइ तुम्हारे लरिका लीनोंहै पहिचानि ॥ बूझी ग्वालिनि घरमें आयो नेकुन शंका मानी । सूरश्याम तब उतर बनायो चींटी काढतु पानी ॥ ४८ ॥

राग गौरी ॥ आप गए हरुए सूने घर । सखा सबहिं बाहरही छांडे देख्यौ दधि माखन हरि भीतर ॥ तुरत मथ्यो दधि माखन पायो लैलै खात धरत अधरनिपर । सैनहु दै सब सखा बुलाए तिनहिं देत भरि भरि अपने कर ॥ छिटकिरहीं दधिबूँद हृदयपर इत उत चितवत करि मनमें डर । उठत ओटते लेत सबनि लै पुनिलै खात देत ग्वालिनि वर ॥ अंतरभई ग्वालि यह देखति मगन भई अति उर आनँद भरि । सूरश्यामसुख निरखि थकित भइ कहत न बनै रही मनमें धरि ॥ ४९ ॥

राग धनाश्री ॥ गोपाल दुरेहैं माखन खात । देखि सखी शोभा जु बनी है श्याम मनोहरगात ॥ उठि अवलोकि ओट ठाढ़े ह्वै जिहि बिधिहै लखिलेत । चकृतवदन चहूंदिशि चितवत और सखनको देत ॥ सुन्दर कर आनन समीप अति राजत इहि आकार । मनौ सरोज विधुबैर बंचि करि लिये मिलत उपहार ॥ गिरिगिरि परत वदनके ऊपर द्वै दधिसुतके बिंदु । मानहु सुभग सुधाकन बरषत बिजमौ आगम इंदु ॥ बालविनोद विलोकि सूर प्रभु शिथिल भई ब्रजनारी । फुरै न वचन बरजिबे कारन रही बिचारि बिचारि ॥ २५० ॥

राग सारंग ॥ ग्वालिनि जो घर देखे आइ । माखन खाइ चुराइ श्यामतब आपुन रह्यो छपाइ ॥ ठाढ़ीभई मथनियांके ढिग रीती परी कमोरी । अबहि गई आई इन पांइनि लैगयो को करि चोरी ॥ भीतर गई तहां हरिपाए श्याम रहे गहि पाई । सूरदास प्रभु ग्वालिनि आगे अपनो नाम सुनाई ॥ ५१ ॥

राग गौरी ॥ जो तुम सुनहु यशोदा गोरी । नंदनंदन मेरे मंदिरमें आजु करन गए चोरी ॥ हौं भई आनि अचानक ठाढ़ी कह्यो भवनमें को री । रहे छपाइ सकुचि रंचक ह्वै भई सहज मति भोरी ॥ जब बांह कुलाहल कीनो तब गहि चरण निहोरी । लागे लै नैनन भरि

आंसू तब मैं कान न तोरी ॥ मोहिं भयो माखनको संशय रीती देखि कमोरी । सूरदास प्रभु देत दिनहुं दिन ऐसी लरिकसलोरी ॥ ९२ ॥

राग सारंग ॥ जानि जु पाए हौहरि नीके । चोरि चोरि दधि माखन मेरो नितप्रति गीधिरहे या छींके ॥ रोयो भवनद्वार ब्रजसुन्दरि नूपुर मूंदि अचानक हीके । अब कैसे जैयतु अपने बल भाजत दूध दही मेरो पीके ॥ सूर श्याम प्रभु भले परे फँद देउँ न जान भावते जीके । भरि गंडूक छिरकदै नैननि गिरिधर भागि चले दै कीके ॥ ९३ ॥

राग रामकली ॥ माखनचोर री मैं पायो । जु कही सखीहो तु कहाहै भाजन लगत झुझायो ॥ जौ चाहौ तौ जान क्यों पैये बहुत दिननुहै खायो । बारबार हौं ढूंका लागी मेरी घात न आयो ॥ नोईनेतकी करौं चमोटी घूँघटमें डरवायो । बिहँसत निकसि रहीं दोदँतियाँ तब लै कंठ लगायो ॥ मेरे लालको मारिसकै को रोहिनि गहि हलरायो । सूरदास प्रभु बालकलीला विमल विमल यश गायो ॥ ९४ ॥

राग नट ॥ देखि ग्वालिनि यमुना जात । आपु ता घर गए पूँछत कौन है कहि बात ॥ जाइ देखे भवनमहियाँ ग्वालबालक दोइ । भीर देखत अति डेराने दुहूँ दीनो रोइ ॥ ग्वाल के काँधे चढे तब लिए छींके उतारि । दह्यो माखन खात सब मिलि दूध दीनो ढारि ॥ बच्छ लै सब जोरिदीने गए बन समुदाइ । छिरकि लरिकनु दहीसों भरि ग्वाल दीनै चलाइ ॥ देखि आवत सखी घरको सखा गए सब दौरि । आनि देखे श्याम घरमें भई ठाढी पौरि ॥ प्रेम अंतर रिस भरयो मुख युवति बूझति बात । चितै मुखतन सुधि बिसारी कियो उर नख घात ॥ अतिहि रिसवस भई ग्वालिनि गेह देह बिसारि । सूर प्रभु भुजगहे ल्याई महरिसों अनुहारि ॥ ९५ ॥

राग गौरी ॥ महरि तुम मानौ मेरी बात । ढूँढि ढूँढि गोरस सब घरको हरचो तुम्हारे तात । और काढि सींकेते लीनो ग्वाल कँधा दै लात । असंभाषु बोलन आई है ढीठ ग्वालिनी प्रात ॥ चाखन नहीं दूध धौरीको तेरे कैसे खात । औरो कहति कछू सकुचति हौं कहा दिखाऊं गात ॥ ऐसो तौ मेरो नाहिं अचगरो कहा बनावति बात । चितवत चकित ओट भए ठाढे यशुदातन मुसुकात ॥ हैं गुण बड़े सूरके प्रभुके ह्यां लरिका ह्वैजात ॥ ९६ ॥

राग गौरी ॥ साँवरेहि बरजति क्यों जु नहीं । कहा करौं दिन प्रतिकी बातैं नाहिन परत सही ॥ माखन खात दूध लै डारत लेपत देह दही । तापाछे घरहूके लरिकनु भाजत छिरकि मही ॥ जो कछु धरहिं दुराय दूर लै जानत ताहि तँही । सुनहु महरि तेरे यासुतसों हम पचिहारि रही ॥ चोर अधिक चतुराई सीखी जाइ न कथा कही । तापर सूर बछरु बनि ढीलत बन बन फिरत बही ॥ ९७ ॥

राग कान्हरो ॥ अब ये झूठेहु बोलत लोग । पांच बरष अरु कछुक दिनिनिको कब भयो चोरी योग ॥ इहि मिस देखन आवति ग्वालिनी मुँह फाटे जुगवारी । अनदेखेको दोष लगावति दई देइगो टारी ॥ कैसेकरि याकी भुज पहुँची कौन वेग ह्यां आयो । ऊखल ऊपर आनि पीठ धरि तापर सखा चढ़ायो ॥ जो न पत्याहु चलो सँग यशुमति देखो नयन निहारी । सूरदास प्रभु नेकु न बरजो मनमें महरि बिचारी ॥ ९८ ॥

मेरो गुपाल तनकसो कहा करि जानै दधिकी चोरी। हाथ नचावति आवति ग्वालिनि जीभुन करही थोरी॥ कब सींके चढ़ि माखन खायो कब दधिमटुकी फोरी। अँगुरिन करि कबहूं नहिं चाखतु घरही भरी कमोरि॥ इतनी सुनत घोषकी नारी बिहँसि चलीं मुख मोरि। सूरदास यशुदाको नंदन जो कछु करै सु थोरी॥ ५९॥

राग कान्हरो॥ इनु अँखियनुआगेते मोहन एकौ पल जिनि होहिं नियारे। हौं बलि गई दरश देखे बिनु तलफत हैं नैननिके तारे॥ आनों सखा बुलाय आपने यहि आँगन खेलौ मेरे बारे। निरखति रहौं फणिककी मणि ज्यों सुंदर श्यामविनोद तिहारे॥ मधु-मेवा पकवान मिठाई खाटे मीठे व्यंजन खारे। सूरदास प्रभु जो मन इच्छा सोइ सोइ माँगिलेहु मेरे प्यारे॥ २६०॥

राग नटनारायण॥ मेरे लाडिलेहो जननि कहत जानिजाहु कहूं। तेरेहि काजे गुपाल सुनहु लाडिले लाल राखे हैं भाजन भरि सुरस छहूं॥ काहेको पराये जाइकरै इतने उपाइ दूध दधी घृत मधु माखन तहूं। करति कछू न कानि बकतिहै कटुबानि निपट निलज बैन बिलखतहूं॥ ब्रजकी ढीठी ग्वारी हाटकी बेचनहारी सकुच नदेति गारी झगरिकहूं। कहाँ लौं मैं करौं रिस बकत धौं इही कृश इही मिससूर श्यामबदन चहूं॥ ६१॥

राग धनाश्री॥ चोरी करत कान्ह धीर पाये। निशिवासर मोहिं बहुत सतायो अब हरि हाथहि आये॥ माखन दधिमेरो सब खायो बहुत अचगरी कीन्ही। अब तौ आइ परेहौ ललना तुम्हें भले मैं चीन्ही॥ दोउ भुज पकरि कह्योकित जैहो माखन लेउँ मँगाइ। तेरीसों मैं नेकु न चाख्यो सखा गये सब खाइ॥ मुखतन चितै बिहँसि हँसिदीनो रिस तब गई बुझाइ। लियो उर लाइ ग्वालिनी हरिको सूरदास बलिजाइ॥ ६२॥

राग धनाश्री॥ मथति ग्वालि हरि देखा जाइ। गये हुते माखन की चोरी देखत छवि रहे नयन लगाइ॥ डोलत तनु शिर अंचलु उघरचो बेनी पीठि डोलत इहि भाइ। बदन इंदु पय पान करनको मनहुँ उरग उठि लागत धाइ॥ निरखि श्याम अंग पुनि शोभा भुज भरि धरि लीनो उर लाइ। चितै रही युवती हरिको मुख नयन सैनदै चितहि चुराइ॥ तन मन धन मति मति बिसराई सुख दीनो कछु माखन खाइ। सूरदास प्रभु रसिकशिरो मणि तुम्हरी लीला को कहै गाइ ६३॥

राग ललित॥ देख्यो हरि मथति ग्वालि दधि भेदसों ठाढी। यौवनमदमाती इतराती बेनी ढुरत कटिपर छवि बाढी॥ दिन थोरी भोरी अति कोरी देखतही जु श्याम भये चाढी। कर्षति है दुहुँकरन मथानी शोभाराशि भुजा गहि गाढी॥ इत उत अंग मुरति झकझोरति अँगिया बनी कुचनसों माढी। सूरदास प्रभु रीझि थकित भये मनहुँ काम साँचे भरि काढी॥ ६४॥

राग बिलावल॥ गए श्याम तेहि ग्वालिनिके घर। देखो जाइ मथत दधि ठाढी आपु लगे खेलन द्वारे पर॥ फिरि चितई हरि दृष्टि परि गए बोलि लिए हरुवे सूने घर। लिये लगाइ कठिन कुचके बिच गाढे चापि रही अपने कर॥ उमँगि अंग अँगिया उर दरकी

सुधि बिसरी तनकी तिहि औंसर । तब भये श्याम वरष द्वादशके रिझै लई युवती वा छबि पर । मन हरि लियो तनकसे ह्वै देखि रहीं शिशु रूप मनोहर । माखन लै मुख धरति श्यामके सूरज प्रभु रति पति नागरवर ॥ ६५ ॥

ग्वालिनि उरहनके मिस आइ । नँदनन्दन तनु मनु हरि लीनो बिन देखे क्षण रह्यो न जाइ ॥ सुनहु महरि अपने सुतके गुण कहा कहौ किहि भांति बनाइ । चोली फारि हार गहि तोरचो इन बातन कहौ कौन बडाइ ॥ माखन खाय खवावत ग्वालन जो उबरचो सो दियो लुढाइ । सुनहु चोरी सहलीनी अब कैसे सहि जात ढिठाइ ॥ ६६ ॥

राग सारंग ॥ झूँठहिं मोहिं लगावति ग्वारि । खेलतमें मोहि बोलि लियो है दोउ भुज भरि दीनी अँकवारि ॥ मेरे कर अपने कुच धारति आपुहि चोली फारि । माखन आपुहि मोहि खवायो मैं कब दीन्हों ढारि ॥ कहा जानै मेरो बारो भोरो झुकी महरि दै दै मुख गारि । सूरश्याम ग्वालिनि मन मोह्यो चितै रही इक टकहि निहारि ॥ ६७ ॥

राग गौरी ॥ कबहिं करन गये माखन चोरी । जानति हौं जु कटाक्ष तिहारे कमलनयन मोरोइ तनक सो री ॥ दै दै दगा बुलाइ भुवनमें भेटति भुज भरि उरज कटोरी । उर नख चिह्न दिखावति डोलति कान्ह चतुरभये तू अति भोरी । मोघर आवत उरहन के मिस चितै रहति ज्यों चन्द्रचकोरी । सूरसनेह जात नहिं हटक्यो नैननि प्रीति जाति नहिं तोरी ॥ ६८ ॥

राग गौरी ॥ कहा कहौं हरिके गुण तोसों । सुनहु महरि अबहीं मेरे घर जे कीने मोसों ॥ मैं दधि मथति आपने मन्दिर गए तहां इहि भांति । मोसों कह्यो बात सुन मेरी मैं सुनिकै मुसुकाति ॥ बांह पकरि चोली गहि फारी भरि लीनी अँकवारी । कहत न बनैं सकुचकी बातैं देखौ हृदय उघारी ॥ माखन खाइ निदरि नीकी विधि इह तेरे सुतकी वात । सूरदास प्रभु तेरे आगे सुकुचतनक ह्वै जात ॥ ६९ ॥

राग गौडमलार ॥ ग्वालिनी श्याम तनु देखती आपु तन देखिये । भीति जब होइ तब चित्र अवरेखिये ॥ कहां मेरो कुँवर है पांचही बरषको रोय अजहूँ पयपान मांगे । कहां तू ढीठ यौवन मद सुन्दरी फिरति अठिलाति गोपाल आगे ॥ कहां मेरे कान्हकी तनक सी आंगुली बड़े बड़े नखनिके चिह्न तेरे । मष्ट करु हँसैगो लोगु अँकवार भुज अहां पाए तैं श्याम मेरे ॥ टगटगै मुख झुकी नयनहूँ नागरी उराहनो देत रुचि अधिक बाढी । सुनहु सूर सर्वसु हरचो सांवरे अनउत्तर महरि ढिग देत ठाढी ॥ २७० ॥

राग गौरी ॥ कतहो कान्ह काहुके जात । ये सब बढी गर्व गोरसके मुख सँभारि बोलत नहिं बात ॥ जोइ जोइ रुचै सोइ सोइ तब मोपै मांगि लेहु किन तात । ज्यों ज्यों बचन सुन्यौ मुख अमृत त्यों त्यों सुख पावत सब गात ॥ कैसी टेव परी इन गोपिन उरहनके मिस आवति प्रात । सूर सकति हठि दोष लगावति घरहूको माखन नहिं खात ॥ ७१ ॥

राग बिलावल ॥ कान्हको ग्वालिनि दोष लगावति चोर । तनक दही माखनके कारण कबै गयो तेरी ओर ॥ तुम तो धन यौवनकी माती निलज भई उठि आवत भोर । लालकुँवर

मेरो कछू न जाने तूहै तरुणि किशोर ॥ कापर नयन चढाये डोलति या ब्रजमें तिनका सो तोर ।. सूरदास यशुदा अनखानी इह जीवन धनमोर ॥ ७२ ॥

राग देवगंधार ॥ कान्हहिं बरजति क्यों न नँदरानी ॥ एक गांवके बसत कहां लौ करौं नन्दकी कानी ॥ तुम जो कहत हो मेरो कन्हैया गंगाको सो पानी । बाहर तरुण किशोर बैस वर बाट घाटको दानी ॥ वचन विचित्र कमलदल लोचन कहत सरस वंर वानी । अचरज महरि तुम्हारे आगे आवै जीभ तुतरानी ॥ कहाँ मेरो कान्ह कहाँ तुम ग्वालिनि इह विपरीति न जानी । आवत सूर उरहनेके मिसु देखि कुँवर मुसुकानी ॥ ७३ ॥

राग धनाश्री ॥ माखन माँगत हैं यशुमतिसों । माता सुनत तुरत लै आई देति खवाइ मगन मन रतिसों ॥ मैया मैं अपने कर लैहौं धरिदे मेरे हाथ । माखन खात चले उठि खेलत सखा जुरे सब साथ ॥ मथुरा जात ग्वालिनी देखी चरचि लई हरि आइ । सूर श्याम ता घरके पीछे बैठि रहे अरगाइ ॥ ७४ ॥

राग धनश्री ॥ मथुरा जात हौं बेंचन दधियो । मेरे घरको द्वार सखीरी तबलौं देखति रहियो ॥ दधि माखन द्वैमाठ कछूते सौंपतिहौं तुहि सहियो । और तौ डर नाहीं या ब्रजमें नंदसुवन सखि आवत लहियो ॥ ये शुभवचन निकट ह्वै मोहन सुनि करि उर सब गहियो । सूर पौंरिलौं गईन ग्वालिनि कूदि परयो दै धरियो ॥ ७५ ॥

राग नट ॥ देख्यो जाइ श्याम घर भीतर । अबहीं निकसि कहति भई सौ फिरि आई पुनि तुम्हरे डर ॥ सखा साथके चमकि गए सब गह्यो श्यामकर धाई । औरनि जानि जान मैं दीन्ह्यों तुम कहँ जाहु पराई ॥ बहुत अचगरी करत फिरतहौ मैं पाए करि घात । बाँह पकरि लैचली महरिपै करत रहत उतपात ॥ देखो महरि आपने सुतको कबहूँ नाहिं पत्याति । बैठे श्याम आपने भवनहिं चितै पछिताति ॥ बाँह पकरि तू ल्याई काको अति बेशरम गवाँरि । सूर श्याम मेरे खेलत यौवनमद मतवारि ॥ ७६ ॥

राग सारंग ॥ यशुदा तू जो कहतिही मोसों । दिनप्रति देन उरहनो आवति कहा तिहारे कोसों ॥ यहै उरहनो सत्य करनको गोविंदहि गहिल्याई । देखन चली यशोदा सुतको ह्वैगए सुता पराई ॥ तेरे हृदय नेक मति नाहीं वदन पेखि पहिचान्है । सुनरी सखी कहति डोलति है या कन्या सो कान्है । तैं जो नाम कान्ह मेरेको सूधो है करि पायो । सूरदास स्वामी यह देखौ तुरत त्रिया ह्वै आयो ॥ ७७ ॥

राग गौरी ॥ रही ग्वालि हरिको मुख चाहि । कैसे चरित किये हरि अबही बार बार सुमिरति करताहि ॥ बांह पकरि धरते लै आई कहा चरित कीन्हे हैं श्याम । जात न बनै कहत नहिं आवै कहत महरि तू ऐसी बात ॥ जानी बात तिहारी सबकी यशुमति कह्यो इहांते जाहि । सूरदास प्रभुके गुण ऐसे बुद्धि करी तब जीती ताहि ॥ ७८ ॥

राग गौरी ॥ श्याम गए ग्वालिनिघर सूनो । माखन खाइ डारि सब गोरस बासन फेरि सोरु हटि दूनो । बडो माट इक बहुत दिननिको तासु किय दश टूक । सोवत लरिकन छिरकि महिसों हँसत चले दैकूक ॥ आइगई ग्वालिनि तिहि औसर निकसत

हरि धरि पायो । देखत घर बासन सब फूटे दहीदूध ढरकायो ॥ दोउभुज धरि गाढे करिलीन्हे गई महरिके आगे । सूरदास अब बसै कौन ह्यां पतिरहिहै ब्रज त्यागे ॥ ७९ ॥

राग बिलावल ॥ ऐसे हाल कियो घरघरके । हौंलै आई तुम पास पकरिकै फोरे सब बासन घरके । दधि माखन खायो जो उबरयो सो डरयो रिस करिकै ॥ लरिका छिरकि महीसों देखो उपज्यो पूत सपूत महरिके । बडो माट घर धरयो युगनिको सोउ टूक पांच दश करिकै ॥ पारि सपाट चले तब पाये हौं ल्याई तुम पास पकरिकै । सूरदास प्रभुको यों राखो ज्यों राखिये गज मदको जकरिकै ॥ २८० ॥

राग कान्हरो ॥ करत कान्ह ब्रजघरनि अचगरी । खीझति महरि कान्हसो पुनिपुनि उरहन लै आवतिहैं िगरी ॥ बडे बापके पूत कहावत हम वै वास बसत इक नगरी । नंदहुते ये बडे कहैहैं फेरि बसैं हैं ये ब्रज नगरी ॥ जननीके खीझत हरि रोये झूठेहि मोहिं लगावत धगरी । सूरश्याम मुख पोंछि यशोदा कहति सबै युवती हैं लँगरी ॥ ८१ ॥

राग सारंग ॥ नित सब आवति उठि भोर । मेरे बारेहि दोष लगावत ग्वालिन यौव नजोर ॥ दूध दही माखनके कारण कब गयो तेरी ओर । धनमाती इतरानी डोलति सकुचति नाहिं करै अति शोर ॥ मेरो कन्हैया कहां तनकसो तू है कुचन कठोर । तेरे मनको इहाँ कौन है पायो आजु कटकको छोर ॥ कापर नयन चलावति आवति जाति नहीं ब्रज तिनका तोर । सुनहु सूर ग्वालिनिकी बातैं बसत कान्ह जीवन धन मोर ॥ ८२ ॥

राग नट ॥ मेरो माई कौनको दधि चोरै । मेरे बहुत दईको दीनो लोग पियत हैं औरै ॥ कहा भयो तेरे भवन गये जो पियो तनकुलैभोरै । ता ऊपर काहे गरजतिहौ मनो आई चढि धौरै माखन खाइ मह्यो सब धारयो बहुरो भाजन फोरै । सूरदास ये रसिक ग्वालिनी नेह नवल सँग जोरै ॥ ८३ ॥

राग रामकली ॥ अपनो गाउँ लेहु नँदरानी । बडे बापकी बेटी ताते पूतहि भले पढावती बानी ॥ सखा भीर लै पैठत घरमें आपु खाइ तौ सहिये । मैं जब चली सामुहे पकरन तबके गुण कह कहिये ॥ भाजि गये दुरि देखत कतहूँ मैं घर पौढी आई । हेर हेर बेनी गहि पाछे बांधी पाटी लाई ॥ सुनु मैया याके गुण मोसों इन मोहिं लियो बुलाई । दधिमें परी सेतिकी चींटी मोपै सबै कढाई ॥ टहल करत याके घरकी मैं इह पति सँग मिलि सोई । सूर वचन सुनि हँसी यशोदा ग्वालि रही मुख गोई ॥ ८४ ॥

राग सारंग ॥ महरि तुम ब्रज चाहति कछु और ॥ बात एक मैं कहीकि नाहीं आपु लगावति झौर । जहां बसें पति नहीं आपनी तजन कह्यो सो ठौर ॥ सुतके भए बधाई पाई लोगन देखति हौर । कान्ह पठाइ देति घर लूटन कहत करौ या गौर ॥ ब्रज घर समुझि लेहु महरि जू हहा करति कर जोरि । सूर सुनत ग्वालिनिकी बातैं रहि यशुमति मुख मोरि ॥ ८५ ॥

लोगन कहति झुकति तू बौरी । दधि माखन गांठी दै राखत करनि फिरत सुत चोरी ॥ जाके घरकी हानि होत नित सो नहिं आन कहैरी । जाति पांतिके लोगन देखत और बसैहै

विराजति कर कंकन झलकाइ ॥ सहज शृंगार उठत यौवनतन विधिसों हाथ बनाइ । सूर श्याम आये ढिग आपुन घट भरि चलि झमकाइ ॥ ८४ ॥

राग गौरी ॥ ग्वारि घट शिर धरि चली झमकाइ । श्याम अचानक लट गही कहि अति कहा चली अतुराइ ॥ मोहनकर त्रिय मुखकी अलकैं यह उपमा अधिकाइ । मनहु सुधा शशि राहु चोरावत धरचो ताहि हरिआइ ॥ कुच परसो अंकम भरिलीनी दुहुँ मन हरष बढाइ । सूर श्याम मनो अमृत घटनिको देखतहै कर लाइ ॥ ८५ ॥

छाँडि देहु मेरी लट मोहन । कुच परसत पुनि पुनि सकुचत नहिं कत आई तजि गोहन ॥ युवती आनि देखिहैं कोऊ कहत बंक भरि भौंहन । बार बार कह बीर दोहाई तुम मानत नहिं सौंहन ॥ यतनेहीको सौंह दिवावत मैं आयो मुख जोहन । सूर श्याम नागरि वश कीन्ही विवश चली धरिकोहन ॥ ८६ ॥

राग धनाश्री ॥ चली भवन मन हरि हरिलीन्हों ॥ पग द्वै जाति ठिटकि फिरि हेरति जिय यह कहति कहा हरि कीन्हों ॥ मारग गई भूलि जेहि आई आवतकै नहिं पावत चीन्हों । रिस करि खीझि सुभगलट झटकति श्याम भुजनि छटकाय सु दीन्हों ॥ प्रेम-सिंधुमें मगनभई त्रिय हरिके रंग भई अतिलीन्हों । सूरदास प्रभुसों चित अटक्यो आवत नहिं इत उतहि पतीन्हों ॥ ८७ ॥

राग गौरी ॥ घर गुरुजनकी सुधि जब आई । तब मारग सूझ्यो नैननि कछु जिय अपने तियगई लजाई ॥ पहुँची आय सदन ज्योंत्यों करि नेक नहीं चित टरत कन्हाई । सखी संगकी बूझत लागीं यमुनातट अतिझेर लगाई । औरै दशा भई कछु तेरी कहति नहीं हमसों समुझाई । कहा कहौं कहत न बनिआवै सूर श्याम मोहनी लगाई ॥ ८८ ॥

राग सोरठ ॥ कैसे जल भरन मैं जाउँ गैल मेरी परचो सखिरी कान्ह जाको नाउँ ॥ घरते निकसत बनत नाहीं लोकलाज लजाउँ । तन इहां मन जाइ अटक्यो नंदनंदन ठाउँ ॥ जो रहौं घर बैठिकै तौ रह्यो नाहिं न जाइ । सीख तैसी देहु तुमहीं करौं कहा उपाइ ॥ जात बाहिर बनत नाहीं घर न नेकु सुहाइ । मोहनी मोहन लगाई कहति सखिन सुनाइ ॥ लाज अरु मरजाद जीलौं करतिहौं यह सोच । जाहि बिन तन प्राण छांडे कौन बुधि यह पोच ॥ मनहिं यह परतीति आई दूरि करिहौं दोच । सूर प्रभु हिलिमिलि रहौंगी लाज डारों मोच ॥ ८९ ॥

राग गौरी ॥ सुनहु सखी री वा यमुनातट । हौं जल भरति अकेली पनघट गही श्याम मेरी लट ॥ लै गागरि शिर मारग डगरी इन पहिरे पीरे पट । देखत रूप अधिक रुचि उपजी काछ बनी किंकिनि रट ॥ फूल एक ग्वालिनिके ज्यों रन जीते फिरै महाभट । सूर लरचो गोपाल अलिंगन सफल किये कंचनघट ॥ ९० ॥

राग आसावरी ॥ कहा कहों सखि कहत बनै नहिं नँदनँदन मेरो मन जो हरचो । मात पिता पति बंधु सकुच तजि मगनभई नहिं सिंधु तरचो ॥ अरुन अधर युग नयन रुचिर रुचिर मदन मुदित मन संग लरचो । देखि दशा कुलकानि लाज सब सहजसुभाउ रह्यो सु धरचो ॥ आनँदकंद चंद मुख निशि दिन अवलोकत यह अमल परचो । सूरदास प्रभुसों मेरी गति जनु लुब्धक कर मीन तरचो ॥ ९१ ॥

राग नट ॥ मेरो हरि नागरसों मन मानो। मन मोह्यो सुन्दर ब्रजनायक भली भई सब जग जानो ॥ बिसरी देह गेह सुधि बिसरी बिसरि गई कुकली कानो। सूर आश पूजै या मनकी तब भावै भोजन पानो ॥ ९२ ॥

राग काफी ॥ मोही सांवरे सजनी मोहिं गृहबन कछु न सुहाइ। यमुन भरन जल मैं गई तहां श्याम मोहनी लाइ ॥ ओढे पीरी पावरी हो परिके लाल निचोल। भौंहैं काट कटीलियां मोहिं मोल लई बिन मोल ॥ मोर मुकुटशिर बिराजई हो अधर धरे सुखवेन। हरिकी मूरति माधुरी ताते लागिरहे दोउ नैन ॥ मदनमूर्तिके वश भये अब भलो बुरो कह कोइ। सूरदास प्रभुको मिलि करिके मन एकै तन दोइ ॥ ९३ ॥

राग रामकली ॥ मेरे जिय ऐसी आनि बनी। बिन गोपाल और नहिं जानों सुनि मोसों सजनी ॥ कहा काँच संग्रहके कीने हरि जो अमोल मनी। विष सुमेर कछु काज न आवै अमृत एककनी ॥ मन वच क्रम मोहि और न भावै अब मेरे श्याम धनी। सूर-दास स्वामीके कारण तजी जाति अपनी ॥ ९४ ॥

राग गूजरी ॥ अब दृढकरी धरी यह बानि। कहा कीजै सो नफा जेहि होय जियकी हानि ॥ लोकलज्जा कांच किरिचक श्याम कंचनखानि। कौन लीजै कौन तजिए सखि तुमहिं कहो जानि ॥ मोहिंतो नहिं और सूझत बिना मृदु मुसकानि। रंग कापै होत न्यारो हरद चूनो सानि ॥ इहै करिहौं और तजिहौं परी ऐसी बानि। सूर प्रभु पतिबरत राखै मेटिकै कुलकानि ॥ ९५ ॥

अध्याय ॥ २३ ॥ लीला यज्ञपत्नी ॥ राग बिलावल ॥ एक दिन हरि हलधर संग ग्वालन। गये बन भीतर गोधन चारन ॥ सकल ग्वाल मिलि हरिपै आए। भूख लगी कहि वचन सुनाए ॥ हरि कह्यो यज्ञकरत तहां ब्राह्मण। जाहु उनहि ढिग भोजन मांगन॥ग्वाल तुरत तिनके ढिग आए। हरि हलधरके वचन सुनाए ॥ भोजन देहु भए वै भूखे। यह सुनिके ह्वैगए वै रूखे ॥ यज्ञहेतु हम करी रसोई। ग्वालन पहले देहिं न सोई ॥ ग्वाल सकल हरिपै चलि आए। हरिसों तिनके वचन सुनाए ॥ हरि हलधरसों हँसि कह्यो बानी। अवि गतिकी गति उन नहिं जानी ॥ तब ग्वालनसों कह्यो बुझाई। त्रियन पान तुम माँगहु जाई ॥ उनके तन दृढभक्ति हमारी। मानिलेहिं वै बात तुम्हारी ॥ ग्वाल बाल तिरियनपै आए ॥हाथ जोरिकै शीश नवाये ॥ हरि भोजन माँग्यो है तुमसों। आज्ञा देहु कहैं सोउनसों ॥ तिन धनिभाग्य आपनो जान्यो। जीवन जन्म सफल करि मान्यो ॥ भोजन बहु प्रकार तिन्ह दीन्हों। काहू अपने शिर धरि लीन्हों। ग्वालन सँग तुरत वै धाईं। मन अपने मैं हर्ष बढाईं॥ काहू पुरुष निवारयो आइ। कहां जात हरी अतुराइ ॥ तिनकोकह्यो न कीन्हो कान।तनु तजि चली विरह अकुलान॥ धन्य धन्य वै प्रेम सभागे ॥ मिलि जाइ सबहिनते आगे ॥ तब हरि तिनसों कहि समुझाई। सुनो त्रिया तुम काहे आई।नारी पतिव्रत मानै जोई। चारि पदा-रथ पावै सोई॥त्रियनकह्यो जग झूठि सगाई। हम तौ हैं तुमरे शरनाई।प्रभु पतिव्रत तुम करौ

सदाई । तुमको इहै धर्म सुखदाई ॥ प्रभु आज्ञा लै घरको आई । पुरुष करत तिनकी जु बडाई ॥ धनिधनि तुम हरि दरशन पायो । हम पढि गुनिकै सब बिसरायो ॥ ब्रह्मादिक खोजत नित जिनको । साक्षात तुम देख्यो तिनको ॥ वै हैं सकल जगतके स्वामी । और सभनके अंतर्यामी ॥ अब हम चरण शरणही आए । तब हरि उनके दोष क्षमाए ॥ ग्वालन मिलि हरि भोजन कीन्हों । भाव तियनको धरि हरि लीन्हो ॥ भक्ति भावसों जो हरि ध्यावै । सो नर नारि अभयपद पावै ॥ इह लीला सुनि गावै जोई । हरिकी भक्ति सूर तेहि होई ॥ ९६ ॥

यज्ञपत्नीवचन । राग बिलावल ॥ जानदे जानदे पिय हौं गोपाल बोलाई । औरै प्रीति प्राणके लालच नाहिंन परत दुराई ॥ राखौ रोकि बाँधि दृढ बंधन कैसेहुँ करौ जु त्रास । वह हठ अब कैसे छूटतहै जबलगि है उर सास ॥ सांची कहौं कर्म मन वच करि अपने मनकी बात । देह छाँडि मिलिहौं अबहीं छिन तोहिं कैसी कुशलात ॥ औसर गए बहुरि सुनि सूरज कहा कीजैगी देह । बिछुरति सहति विरहके शूलनि झूठे सबै सनेह ॥ ९७ ॥

राग सारंग ॥ देखनदै पिय मदनगोपालहि । हाहा हो पिय पा लागतहौं जाइ सुनौं बन बेनु रसालहि ॥ लकुट लिये काहेको त्रासत पतिबिन मति विरहिनि बेहालहि । अति आतुर आरोवि अतिक दुख तोहिं कहा डरति न यम काल हि ॥ मनतौ पिय पहिलेही पहुँच्यो प्राण तहीं चाहत चित चालहि । कहि तू अपने स्वारथ सुखको रोकि कहा करिहै खल खालहि ॥ लेहु सँभारि सुखेह देहकी को राखै इतने जंजालहि । सूर सकल सखियनते आगे अबहीं मूढ मिलति नँदलालहि ॥ ९८ ॥

राग सारंग ॥ देखनदे बृंदावन चंदहि । हाहा कंत मानि विनती यह कुल अभिमान छांडि मतिमंदहि ॥ कहि क्यों भूलि धरत जिय औरै जानत नहिं पावन नँदनँदहि । दरशन पाइ आइहौं अबहीं करन सकल तेरे दुखद्वंदहि ॥ शठ समुझै यहु समुझत नाहिं न खोलत नहीं कपटके फंदहि । देह छोडि प्राणनि भई प्रापति सूर सु प्रभु आनँद निधिकंदहि ॥९९॥

राग कल्याण ॥ रति बाढी गोपालसों । हाहा हरिलैं जानदेहु प्रभु पद परसातिहौं भालसों ॥ संगकी सखी श्यामसन्मुख भई मोहिं परी पशुपालसों । परवश देह नेह अंतर्गति क्यों मिलौं नयनविशालसों ॥ शठ हठ करि तूही पछितैहै इहै भेट तोहिं बालसों । सूरदास गोपी तनु तजिकै तनमय भइ नँदलालसों ॥ १०० ॥

राग सारगं ॥ पिय जनि रोकहु अब जानदै । हौं हरिविरह जरे जाचतिहौं इतनी बात मोहिं दान दै ॥ बैन सुनौं विहरत बन देखौं इह सुख हृदय सिरान दै । पुनि जो रुचै सोई तू कीजै साँच कहति हौं आन दै ॥ जो कछु कपट किए याचति हौं सुनहि कथा हित कान दै । मन क्रम वचन सूर अपनो प्रण राखौंगी तन मन प्रान दै ॥ १ ॥

राग बिलावल ॥ हरि देखनकी साध भरी । जान न दई श्याम सुंदरपै सुनु सोई तैं पोच करी । कुलअभिमान हटकि हठि राख्यो तैं जियमें कछु और धरी । यज्ञपुरुष तजि करत

यज्ञविधि तामें कहि कछु चाँड सरी ॥ कहँ लगि समुझाऊँ सूरज सुनि जाति मिलनकी औधि टरी। लेहु सँभारि देहपिय अपनी बिन प्राणन सब सौजधरी ॥ २ ॥

हरिहि मिलत काहेको फेरि। देखौं बदन जाइ श्रीपतिको जानदेहु हौं ह्वैहौं चेरी॥ पालागौं छाँडहु अब अंचल बारबार बिनती करौं तेरी। तिरछो करम भयो पूरबको पीतम भयो पाँइकी बेरी । इहले देह मारू शिर अपने जासों कहत कंत तुम मेरी। सूरदास सो गई अगमनै सब सखियनसों हरिमुख हेरी ॥ ३ ॥

जानदे श्यामसुंदरलौं आजु। सुनि हो कंत लोकलाजनते बिगरतुहै सब काजु॥ राखो रोंकि पाँइ बंधन कै रोकौ अरु जलनाजु। हौं तो तुरतै मिलौंगी हरिको तू घरबैठेगाजु॥ चितवत हुती झरोखे ठाढी किये मिलनको साजु। सूरदास तनु त्यागि छिनकमें तज्यो कंतको राजु ॥ ४ ॥

अध्याय ॥ २४ ॥ गोवर्धनपूजा ॥ राग बिलावल ॥ नंदमहरसों कहति यशोदा सुरपतिकी पूजा बिसराई। जाकी कृपा बसत ब्रज भीतर जाकी दीनी भई बडाई ॥ जाकी कृपा दूध दहि पूरन सहस मथानी मथति सदाई । जाकी कृपा अन्न धन मेरे जाकी कृपा नवौ निधि आई ॥ जिनकी कृपा पुत्र भयो मेरे कुशलरहौ बलराम कन्हाई । सूर नंदसों कहति यशोदा दिन आए अब करहु चँडाई ॥ ५ ॥

राग गौरी ॥ एई हैं कुलदेव हमारे। काहू नहीं और हम जानति गोधन हैं ब्रजके रखवारे ॥ दीपमालिकाके दिन पाँचेक गोपन कहौ बुलाई। बलिसामग्री करैं चँडाई अबहीं कहौ सुनाई ॥ लई बुलाइ महरि महरानी सुनतहि आईं धाई । नंदघरनि तब कहति सखिनसों कत हौ रही भुलाई॥ भूली कहा कहौ सो हमसों कहति कहा डरपाई। सूरदास सुरपतिकी पूजा तुम सबही बिसराई ॥ ६ ॥

चौंकि परीं सब गोकुल नारि। भली कही सबहि सुधि भूली तुमहिं करी सुधि भारि॥ कह्यो महरिसों करौ चँडाई हम अपने घर जाति। तुमहूं करौ भोगसामग्री कुलदेवता अमाति॥यशुमति कह्यो अकेली हौं मैं तुमहुं संग महिं दीजो।सूर हँसति ब्रजनारि महरिसों ए हैं साँचु पतीजौ ॥ ७ ॥

राग कल्याण॥ कही मोहिं भली कीनी महरि । राजकाज हि रहत डोलत लोभहीकी लहरि ॥ क्षमा कीजै मोहिं हौं प्रभु तुमहिं गयो भुलाइ। ग्वालसों कहि तुरत पठयो ल्याउ महरि बुलाइ ॥ नंद कह्यो उपनंद ब्रजके अरु महर बृषभान। अबहिं जाइ बुलाइ आनउ करत दिन अनुमान ॥ आइगए दिन अबहि नेरे करत मनइह ज्ञान ॥ सूर नंद बिनय करत कर जोरि सुरपति ध्यान ॥ ८ ॥

राग बिलावल ॥ नंदमहर उपनंद बुलाए। आदर करि बैठनको दीनो महर महर मिलि शीश नवाए ॥ मनहींमन सब सोच करतहैं कंस नृपति कछु मांगि पठाए । राज अंश धन जो कछु उनको बिनुमाँगे सो हम दैआए॥ बूझत महर बात नँदगहरहि कौन काज हमसबनि बुलाए। सूर नंद यह कहि गोपनसों सुरपतिपूजाके दिन आए ॥ ९ ॥

हँसत गोप कहि नंदमहरसों भली भई यह बात सुनाई। हमहिं सबनि तुम बोलिपठाए अपने जिय सब गए डराई ॥ काहेको डरपे हम बोलत हँसत कहत बातैं नंदराई।

बड़ो सनेह कियो हम तुमको ब्रजवासी हम तुम सब भाई ॥ करो विचार इन्द्र पूजाको जो चाहो सो लेहु मँगाई । वरष दिवसको दिवस हमारो घरघर नेवज करौं चँड़ाई ॥ अन्नकूट विधि करत लोग सब नेम सहित करिकरि पकवान्ह । महरि जोरि कर बिनय इन्द्रसों सूर अमर करि कीजै कान्ह ॥ १० ॥

गावत मंगल चार महर घर । यशुमति भोजन करति चँड़ाई नेवज करिकरि धरति श्यामडर ॥ देखे रहौ न छुवै कन्हैया कह जानै वह देवकाज पर । और नहीं कुलदेव हमारे कै गोधन कै वै सुरपतिवर ॥ करति विनय कर जोरि यशोदा कान्हहि कृपा करौ करुणा-कर । और देव तुमसरि कोउ नाहीं सूर करौ सेवा चरणनतर ॥ ११ ॥

राग सूही ॥ बाजति नंद अवास बधाई बैठे खेलत द्वार आपने सात वरषके कुँवर कन्हाई ॥ बैठे नंद सहित वृषभानुहि और गोप बैठे सब आई । थापे देत घर नके द्वारे गावति मंगल नारि सुहाई ॥ पूजा करत इन्द्रकी जानी आए श्याम तहां अतुराई । बूझत बारबार हरि नंदहि कौन देवकी करत पुजाई ॥ इन्द्र बड़े कुलदेव हमारे उनते सब यह होत बड़ाई । सूर श्याम तुमरे हित कारण यह पूजा हम करत सदाई ॥ १२ ॥

राग आसावरी ॥ नंद कह्यो घर जाहु कन्हाई । ऐसेमें तुम जैहो जिनि कहुँ अहो महरि सुत लेहु बुलाई ॥ सोइ रहौ हमरे पलिकापर कहति महरि हरिसों समुझाई । वरष दिव-सको महामहोत्सव को आवै को कौन सुनाई ॥ और महरढिग श्याम बैठिकै कीनो एक विचार बनाई । सपने आजु मिल्यो मोकों इक बड़ो पुरुष अवतार जनाई ॥ कहन लग्यो मोसों बातैं पूजतहौ तुम काहि मनाई । गिरि गोवर्धन देवनको मणि सेवहु ताको भोग चढाई ॥ भोजन करै सबनिके आगे कहत श्याम यह मन उपजाई । सूरदास गोपन आगे यह लीला कहि कहि प्रगट सुनाई ॥ १३ ॥

राग धनाश्री ॥ सुनी ग्वाल यह कहत कन्हाई । सुरपतिकी पूजाको मेटत गोवर्धनकी करत बड़ाई ॥ फैलि गई यह बात घरनि घर हरि कह जानै देव पुजाई । हलधर कहत सुनौ ब्रजवासी यह महिमा तुम काहु न पाई ॥ कोउ कोउ कहत करौ अब ऐसोइ कोउ यह कहत कहै को भाई । सूरदास कोउ सुनि सुख पावत बरजत सुरपतिहि डराई ॥ १४ ॥

मेरो कह्यो सत्य कै जानौ । जो चाहौ ब्रजकी कुशलाई तौ गोवर्धन मानौ ॥ दूध दही तुम कितनो लैहौ गोसुत बढैं अनेक । कहा पूजि सुरपतिको पावै छांड़ि देहु यह टेक ॥ मुँहमांगे फल जो तुम पावहु तौ तुम मानहु मोहि । सूरदास प्रभु कहत ग्वालसों सत्य वचन कहिदोहि ॥ १५ ॥

छांडि देहु सुरपतिकी पूजा । कान्ह कह्यो गिरि गोवर्धनते और देव नहिं दूजा ॥ गोपनि सत्य मानि यह लीनी बड़े देव गिरि राजा । मोहिं छांड़ि पर्वत पूजत हैं गर्व कियो सुर-राजा ॥ पर्वत सहित धोइ ब्रज डारौं देउँ समुद्र बहाई । मेरी बलि औरहि लै पर्वत इनकी करौं सजाई ॥ राखौं नहीं इन्हैं भूतलमें गोकुल देउँ बुड़ाई । सूरदास प्रभु जाके रक्षक सँगहि रहाई ॥ १६ ॥

राग बिलावल ॥ गोकुलको कुल देवता श्रीगिरिधर लाल । कमलनयन घन साँवरो वपु बाहु विशाल॥हलधर ठाढ कहतहैं हरिजूके ख्याल।करता हरता आप ही आपुहि प्रतिपाल॥ वेगि करौ मेरो कह्यो पकवान रसाल । वह मघवा बलि लेतुहै नित करिकरि गाल ॥ गिरि गोवर्धन पूजिये जीवन गोपाल । जाके दीने बाढहीं गैया गण जाल ॥ सब मिलि भोजन करतहैं जहँ तहँ पशुपाल । सूर सुरहि डरपत रहै जिय जिय प्रति बाल ॥१७॥

राग सारंग ॥ तात गोवर्धन पूजहु जाय । मधु मेवा पकवान मिठाई व्यंजन बहुत बनाय॥ यहि पर्वत तृण ललित मनोहर सदा चरैं सुख गाय । कान्ह कहो सोइ कीजिये जैसे मघवा जाइ रिसाय ॥ भरि भरि शकट चले गिरि सन्मुख अपने अपने चाय । सूरदास प्रभु अपवश भोगी धरि स्वरूप पहरिराय ॥ १८ ॥

राग बिलावल ॥ ब्रज घरघर अति होत कोलाहल । ग्वाल फिरत उमँगे जहँ तहँ सब अति आनंद भरे जु उमाहल ॥ मिलत परस्पर अंकम दैदै शकटनि भोजन साजत । दधि लवनी मधु माट धरत लै राम श्याम सँग राजत ॥ मंदिरते लै धरत अजिरपर षटरसकी जिवनार । डालन भरि अरु कलश नए भरि जोरतहैं परकार ॥ सहस शकट मिष्टान्न अन्न बहु नंदमहर घरहीको । सूर चले सब लै घरघरते सँग सुवन नँदजीको ॥

राग नट ॥ अति आनंद ब्रजबासी लोग । भांति भांति पकवान शकट भरि लैलै चले छहौं रस भोग ॥ तीनि लोकको ठाकुर सँगहि तासों कहत सखा हम योग । आवत जात डगर नहिं पावत गोवर्धन पूजा संयोग ॥ कोउ पहुँचे कोउ रेंगत मग्में कोउ घरमेंते निकसे नाहिं । कोउ पहुँचाइ शकट घर घरते भोजन लैजाहिं ॥ मारगमें कोउ निर्तत आवत कोउ गावत अपने रसमाहिं । सूर श्यामको यशुमति टेरति बहुत भीर है हरि न भुलाहिं ॥ १९ ॥

राग कान्हरो ॥ शकट साजि सब ग्वाल चले गिरि गोवर्धन पूजाके काज । घरघरते मिष्टान्न चले लै भांति भांति बहु बाजन बाज ॥ अति आनंद भरे गुण गावत उमड़े फिरत अहीर । पैंडो नहिं पावत तहँ कोऊ ब्रजवासिन भीर ॥ एक चले आवत ब्रजतनको एक ब्रजते बनकाज । सूरदास तहँ श्याम सबनिको देखियत है शिरताज ॥ ९२० ॥

राग नट नारायण ॥ चलीं घर घरनिते ब्रजनारि । मनौं इंद्रवधून पंगति शोभा लागति भारि ॥ पहिरि सारि सुरंग पँचरंग छदश करि श्रृंगारि । वहै इच्छा सबनिके मन श्याम रूप निहारि ॥ ललिता चन्द्रावली सहित राधा सँग कीरति महतारि । चले पूजा करन गिरिकी सूर सँग नर नारि ॥ २१ ॥

बहुत जुरे ब्रजबासी लोग । सुरपति पूजा मेटि गोवर्धन कीनो यह संयोग ॥ योजन बीस एक अरु अगरो डेरा इहि अनुमान । ब्रजबासी नर नारि अंत नहिं मानो सिंधु-समान ॥ इक आवत ब्रजते इतहिको इक इतते ब्रज जात । नंद लिए तब ग्वाल सूर प्रभु आइ गए तहां प्रात ॥ २२ ॥

राग आसावरी ॥ नंद करत गिरिकी पूजा विधि । भोजन सब लै धरे छहौं रस कान्ह सँग अष्टौ सिधि ॥ लै लै आवत ग्वाल घरनिते भोजन बहुत प्रकार । व्यंजन देखि बहुत सुख पावत तुरत करौ जिवनार ॥ जो हरि कहत करत सोई विधि पूजाकी बहु भांति ॥ माखन दधि पय तक्र धरत लै जोरि जोरि सब पांति । बरनै नानाविधि व्यंजन जे बनए नँदराइ । सूर श्यामकी लीला अद्भुत वरणै नहिं मुखचारि ॥ २३ ॥

राग नट नारायण ॥ विप्र बुलाइ लिये नँदराइ । प्रथम अरंभ यज्ञको कीनो उठे वेदध्वनि गाइ ॥ गोवर्धन शिर तिलक बंदियो मेटि इंद्रठकुराइ । अन्नकूट ऐसो रचि राख्यो गिरिकी उपमा पाइ ॥ भाँति भाँति व्यंजन परसाए कापै वरण्यो जाइ । सूर श्यामके कहत ग्वाल गिरि जेंवहिं कहौ बुझाइ ॥ २४ ॥

राग बिलावल ॥ इन्द्र सोचकरि मनहिं आपने चक्रत पुनिपुनि बुद्धि विचारत ॥ देखौं इनको मैं कौन विलंबु लगत पुनि मारत ॥ अब ए करैं आपने मन सुख मोको बनै सम्हारे । तबलौं रहौं पूजि निवैं ये बचिहैं बैर हमारे ॥ इतनो सुख इनके कर रैहै दुख है बहुत अगाध । सूरदास सुरपतिकी वाणी झूठी मनकी साध ॥ २५ ॥

राग गौरी ॥ चढ़ि विमान सुरगन नभ देखत । करत श्याम नूतन यह फिरि गिरि गोवर्धन पेखत ॥ थकित भए सब जहँ तहँ मुनिजन ठौरठौर नर नारि । चितै रहे सब श्यामवदन तन गति मति सुरति विसारि ॥ पूजा मेटि इंद्रकी पूजत गिरि गोवर्धनराज । सूरदास सुरपति गर्वित भयो मैं देवन शिरताज ॥ २६ ॥

राग केदारो ॥ कहत कान्ह नँदबाबा आवहु । भोजन परसि धरे सब आगे प्रेम सहित गिरिराज मनावहु ॥ और नंद उपनंद बुलाए कह्यो सबनिसों भोग लगावहु । सपनेमें देखौ यहि मूरति यहै रूप धरि ध्यान मनावहु ॥ इकमन इक चित करि अर्पन करौ प्रगट देव तुम दरशन पावहु । सूर श्याम कहि प्रगट सबनिसों अपने कर लै लै जु जिमावहु ॥ २७ ॥

विनती करत सकल अहीर । शकट भरिभरि ग्वाल लैलै शिखर डारत क्षीर ॥ चल्यौ बहि चहुँ पासते पय सुरसरी जल टारि । वसन भूषन लै चढाए भीर अति नर नारि । मूंदि लोचन भोग अर्प्यो प्रेमसों रुचि भारि ॥ सबनि देखि प्रगट मूरति सहस भुजा-पसारि ॥ रुचिसहित गिरि सबनि आगे करनि लैलै खाइ । नंदसुतमहिमा अगोचर सूर क्यों कहै गाइ ॥ २८ ॥

राग नट ॥ गिरिवर श्यामकी अनुहारि । करत भोजन अति अधिकई भुजा सहस पसारि ॥ नंदको कर गहे ठाढे यहै गिरिको रूप । सखी ललिता राधिकासों कहति देखि स्वरूप ॥ यहै कुंडल यहै माला यहै पीत पिछौरि । शिखर शोभा श्यामकी छवि श्याम छवि गिरि जोरि ॥ नारि बदरौला रही वृषभानुघर रखवारि । तहाते उहि भोग अर्पेउ लियो भुजा पसारि ॥ राधिका छवि देखि भूलि श्याम निरखी ताहि । सूर प्रभुवश भई प्यारी कोर लोचन चाहि ॥ २९ ॥

राग धनाश्री ॥ देखहु री हरि भोजन खात ॥ सहजभुजा धरि उत जेंवत हैं इतहि कहत गोपनिसों बात ॥ ललिता कहत देखि हो राधा जो तेरे मन बात समाइ । धन्यधन्य सब

गोकुलवासी संग रहत त्रिभुवनके राइ ॥ जेंवत देखि नंद सुख पायो अति आनँद गोकुल नर नारी । सूरदास स्वामी सुखसागर गुण आगर नागर दैतारी ॥३०॥

राग गौरी ॥ इह लीला सब करत कन्हाई । उत जेंवत गिरि गोवर्धनसंग इत राधासों प्रीति लगाई ॥ इतगोपनसों कहत जिमावहु उत आपुहि जेंवत मन लाई । आगे धरे छवौं रस व्यंजन बदरौलाको लियो मँगाई ॥ अमर बिमान चढे सुख देखत जय ध्वनि करि सुमननि बरषाई । सूर श्याम सबके सुखदाता भक्तहेतु अवतार सदाई ॥ ३१ ॥

गोपनिसों यह कहत कन्हाई । जो मैं कहत रह्यो भयो सोई सपनंतरकी प्रगट बताई ॥ जो मांग्यो चाहौ सो मांगौ पावहुगे जो जा मन आई । कहन नंद सब तुमही दीन्हों मांगतहौं हरिकी कुशलाई ॥ करजोरे नंद आगे ठाढे गोवर्धनकी करत बढाई । ऐसे देव कहूं नाहिं देखे सहसभुजा धरि खात मिठाई ॥ सदा तुम्हारी सेवा करिहौं और देव नहिं करौं पुजाई । सूर श्यामको नीके राखहु कहत महर ये हलधर भाई ॥ ३२ ॥

अपने अपने टोल कहत ब्रजवासी आई । भावभक्ति लै चलौ सुरपतिको आसी आई ॥ शरदकाल ऋतु जानि दीपमालिका बनाई । गोपनके उनमाद फिरत उनमदे कन्हाई॥ घर घर थापे दीजिये घर घर मंगलचार । सात वर्षको सांवरो खेलत नंददुआर ॥१॥२॥

बैठि नंद उपनंद बोलि बृषभानु पठाए । सुरपति पूजा देखि जानि तहँ गोविंद आए ॥ बारबार हाहा करहिं कहि बाबा यह बात । घरघर भोजन होतहै कौन देवकी जात ॥३॥

श्याम तुम्हारी कुशल जानि एक मंत्र उपैहौं । षटरस भोजन साजि भोग सुरपतिको देहौं ॥ नंद कह्यो चुचुकारिके जाइ दमोदर सोइ । वर्षदिवसको दिवस है महामहोत्सव होइ।४

हरिबोले सब गोप मन्त्र बहुरचो फिरि कीनो । एक पुरुष मोहि आइ आजु सपनो निशि दीनो ॥ सब देवनको देवता गिरिगोवर्धन राजु । ताहि भोगु किनि दीजिये सुरपतिको कह काजु ॥ ५ ॥

बाढैं गोसुत गाइ दूध दधिको कहालेखो । यह परचा बिदमान नैन अपने किन देखो ॥ तौ देखत बलि खाइगो मुँहमाँगे फलदेइ । गोप कुशल जो चाहिये गिरिगोवर्धन सेइ ॥६॥

दिवस दिवारी प्रातही सब मिलि पूजन जाइ । नंद प्रतीति न मानहू तुम देखत बलि खाइ ॥ गोपन करचो विचार शकट प्रति सबही साजे । बहुबिधिके पकवान जहां तहँ बाजत बाजे ॥ ७ ॥

एक बाटते उबटिचल एकनदी सुरभीर । एक न पैंडो पावहीं उमँडे फिरहिं अहीर ॥ एक घरते उठि चले एक घरको फिरि जाहीं। गावत गुण गोपाल ग्वाल उमँगे न समाहीं८

गोपनको सागर गिरि भयो मंदरचाल । रत्न भईं सब गोपिका श्याम बिलोवनहार ॥ ब्रज चौरासी कोश परे गोपनके डेरा । लावैं चौवन कोश आजु ब्रजवासिन घेरा ॥९॥

सबहीकैं मन साँवलो देखौं सबनि मॆझारि । कौतुक देखन देवता आए लोक बिसारि॥ लीने विप्र बुलाइ यज्ञ आरंभन कीनो । सुरपतिपूजा मेटि भोग गोवर्धन दीनो ॥१०॥

प्रथम दूध अन्हवाइ बहुरि गंगाजल डारे । बडो देवता जानि कान्हको मतौं बिचारे ॥ जैसे बने गिरिराजजू तैसो उनको कोट । मगन भए पूजा करै नर नारी बडछोट ॥११॥

सहस भुजा उर धरे करै भोजन अधिकाई। नख शिखलौं पर्यंत मनो दूसरो कन्हाई॥ राधासों ललिताकहै तेरे हियन समाइ। गहे अंगुरिया तातकी ढोंटा भोजनखाइ॥ १२॥

पीत रुमाल्यो श्वेत कंठ मोतिनकी माला। भूषण भुजा अनूप झलमलति नैन विशाला॥ श्यामकि शोभा गिरि बन्यो गिरिकी शोभा श्याम। जैसे पर्वत भातुको सँग भैया बलराम॥ १३॥

जैसिय कनकपुरी जु दिव्य रतननिसों छाई। बलि दीनी परभात छांह पूरब चलि आई॥ चहूं और चक्रा धरे चंदहि पटतर सोइ। ठौर ठौर वेदीरची बहुविधि पूजा होइ॥ १४॥

जहां तहां दधिधरचो कहौं कहा उज्ज्वलताई। उदधि शिखर है रह्यो भातमें देह छपाई॥ बदरौला वृषभानुके एक बिलोवन हारि। ताकी बलि वहि देवता लीन्ही भुजा पसारि॥ १५॥

लै सब भोजन अरपि अरपि गोपन कर जोरे। अगणित कीने स्वाद दास बरणे कछु थोरे॥ यहि विधि पूजा पूजिकै गोविंद पूंछो जाइ। कान्ह कह्यो हँसि सूरसों लीला सरस बनाइ॥ १६॥

राग गौरी॥ श्याम कहत पूजा गिरिमानी। जो तुम भक्तिभावसों अर्प्यो देवराज सब जानी॥ तुम देखत भोजन सब कीनो अब तुम मोहिं पत्याने। बड़ो देव गिरिराज गोवर्धन इनैं रहौ तुम माने॥ सेवा भली करी तुम मेरी देव कही यह बानी। सूर नंद मुखचूमत हरिको यह पूजा तुम ठानी॥ ३३॥

और कछू मांगो नँद हमसों। जो मांगौ सो देऊँ तुरतही यहै कहत गोपनसों॥ बल मोहन दोऊ सुत तेरे कुशल सदा ये रहि हैं। इनको कह्यो करत तुम रहियो जब जोई ये कहि हैं॥ सेवा बहुत करी तुम मेरी अब तुम सब घर जाहू। भोग प्रसाद लेहु तुम मेरी गोप सबै मिलि खाहू॥ सपनो मैंही कह्यो श्यामसों करहु हमारी पूजा। सुरपति कौन बापुरो मोते और देव नाहिं दूजा॥ इंद्र आइ बरषै जो ब्रजपर तुम जिनि जाहु ड़राई। सुनहु सूर सुत कान्ह तुम्हारो कहि हैं मोहिं सुनाई॥ ३४॥

राग सारंग॥ भली करी पूजा तुम मेरी। बहुत भाव करि भोजन अर्प्यो इह सब मानि लई मैं तेरी॥ सहसभुजा धरि भोजन कीनों तुम देखत विदमान मोहिं जानत है कुँवर कन्हैया यही नहीं कोउ आन॥ पूजा सबकी मानि मैं लीनी जाहु घरनि ब्रजलोग। सूर श्याम अपने कर लीने बांटत जूठनि भोग॥ ३५॥

राग बिलावल॥ बिनती करत नंद कर जोरे पूजा कह हम जानैं नाथ। हम हैं जीव सदा मायाके दरश दियो हम किए सनाथ॥ महापतितमैं तुम पावन प्रभु शरण तुम्हारी आयौ तात। तुमसे देव और नाहिं दूजो कोटि ब्रह्मांड रोमप्रति गात। तुम दाता अरु तुमहिं भोकता हरता करता तुमहीं सार। सूर कहा हम भोग लगायो तुमहीं भुलै दियो संसार॥ ३६॥

यह पूजा मोहिं कान्ह बताई। भूल्यो फिरत द्वार देवनिके त्रिभुवन पति तुमको बिसराई॥ आपुहि कृपा करी स्वप्नंतर श्यामहिं दरश दियो तुम आई। ऐसे प्रभु कृपालु करुणामय बालककी अति करी बडाई गिरिपाँयन लै हरिको पारत हलधरको पांयन लै नाई। सूर श्याम बलराम तुम्हारे इनको कृपा करौ गिरिराई॥ ३७॥

ग्वाल कहत धनिधन्य कन्हैया । बड़ो देवता प्रगट बतायो यह कहिकहि सब लेत बलैया॥ धन्य धन्य गिरिराजनके मणि तुम सम आन न दूजा । तुम लायक कछु नाहिं हमारे को जानै तुम पूजा ॥ गोप सबै मिलि कहत श्यामसों जो कछु कह्यो सो कीनो । सूर श्याम कहि कहि यह वाणी देव मानि सुखलीनो ॥ ३८ ॥

राग गौड मलार ॥ गोपनँद उपनंद वृषभानु आए बिनय सब करत गिरिराजसों जोरि कर गए तंनुपाप तुव दरश पाए । ॥ देवता बडो तुम प्रगट दरशन दियो प्रगट भोजन कियो सबनि देख्यो । प्रगट वाणी कही राजगिरि तुमसही और नाहिं तिहुँ भुवनकहूँ पेख्यो ॥ हँसत हरि मनहिमन तकत गिरिराजतन देव परसन भए करो काजा । सूर प्रभु प्रगट लीला कही सबनिसों चले घरघरनि अपने समाजा ॥ ३९ ॥

देखि थकित गण गंधर्व सुरमुनि । धन्य नंदको सुकृत पुरातन धन्य कही कहि जैजैजै धुनि ॥ धन्य धन्य गोवर्धन पर्वत करत प्रशंसा सुरमुनि पुनिपुनि । आपुहि खात कहतहै गिरिको यह महिमा देखी न कहूं सुनि ॥ यहै कहत अपने लोकनि गए धनि ब्रजवासी वश कीनों उनि । सूर श्याम धनिधनि ब्रजविहरत धन्यधन्य सब कहतहैं गुनिगुनि ॥ ९४० ॥

राग नटनारायणी ॥ चले ब्रजघरनिको नरनारि । इंद्रकी पूजा मिटाई तिलक गिरिको सारि ॥ पुलक अंग न समात उरमें महर महरि समाज । अब बड़े हम देव पाए गिरिगोवर्धन राज ॥ इनहिंते व्रज चैन रहिहै मांगि भोजन खात । यह घेरा चलत ब्रजजन सबनि मुख यह बात ॥ सबै सदनन आइ पहुँचे करत केलिबिलास । सूर प्रभु यह करी लीला इंद्र रिस परकास ॥ ४१ ॥

अध्याय ॥ २५ ॥ इंद्र विचार ॥ राग सारंग ॥ ब्रजके वासिन मो बिसरायो । भली करी बलि मेरी जो कछु सो लै सब पर्वतहि जिमायो ॥ मोसों गर्व कियो लघु प्राणी ना जानिये कहा मन आयो । त्रिदशकोटि अमरनको नायक जानि बूझि इन मोहिं भुलायो ॥ अब गोपन भूतल नाहिं राखौं मेरी बलि मोको न चढायो । सुनहु सूर मेरे मारत धौं पर्वत कैसे होत सहायो ॥ ४२ ॥

राग सोरठ ॥ प्रथमहि दउँ गिरिहि बहाइ । बज्र घातनि करौं चूरन देउँ धरणि मिलाइ ॥ मेरी इन महिमा न जानी प्रगट देउँ दिखाय । जलबरषि ब्रज धोइ डारौं लोग देउँ बहाइ ॥ खात खेलत रहे नीके करि उपाधि बनाइ ॥ बरष दिवस मोहिं देत पूजा दई सोउ मिटाइ ॥ रिस सहित सुरराज लीन्हें प्रबल मेघ बुलाई । सूर सुरपति कहत पुनि पुनि परौ ब्रजपर धाइ ॥ ४३ ॥

राग मेघमलार ॥ सुनत मेघवर्तक माजि सैन लै आए । जलवर्त वरिवर्त पवनवर्त ब्रजवर्त आगिवर्तक जलद संग ल्याए ॥ घहरात तरतरात गररात हहरात झहरात परात माथ नाए । कौन ऐसो काज बोले हम सुरराज प्रलयके साज हमको बुलाए ॥ बरषदिन संयोग देत मोको भोग क्षुद्र मति ब्रज लोग गर्व कीनो । मोहिं गए बिसराइ पूज्यो गिरिवर जाइ ब्रज पर धाइ आयसु ये दीनो ॥ कितक ब्रजके लोग रिस करत किहिं योग गिरि लियो भोग फल तुरत पैहैं । सूर सुरपति सुन्यो बयो जैसो लुन्यो प्रभु कहा गुन्यो गिरिसहित बैहैं॥ ४४ ॥

राग मलार बिनती सुनहु देव मघवापति । कितिक बात गोकुल ब्रजवासी बारबार रिस करत जाहि अति ॥ आपुन बैठि देखियो कौतुक बहुतै आयसु दीनो । छिनमें बरषि प्रलयजल पाटौं खोजु रहै नहिं चीनो ॥ महाप्रलय हमरे जल बरषे गगन रहै भरि छाइ । अक्षय वृक्ष बट बढतु निरंतर कहा ब्रज गोकुल गाइ ॥ चले मेघ माथे करि धरिकै मनमें क्रोध बढाइ । उमडत चले इंद्रके पायक सूर गगन रहे छाइ ॥ ४५ ॥

राग गौडमलार ॥ मेघदल प्रबल ब्रज लोग देखैं । चकित जहँ तहँ भए निरखि बादर नए ग्वाल गोपाल डरि गगनपेखैं । ऐसे बादर सजल करत अति महाबल चलत घहरात करि अंधकाला । चकृत भए नंद सब महर चकृत नरनारि हरि करत ख्याला ॥ घटा घनघोर घहरात अररात दररात सररात ब्रज लोग डरपैं । तडित आघात तररात उतपात सुनि नरनारि सकुचि तनु प्राणअरपैं । कहा चाहत हौन भई न कबहूं जौन कबहूं आँगनभौन विकल डोलैं । मेटि पूजा इंद्र नंदसुत गोविंद सूर प्रभु करै आनँदकलोलैं ॥ ४६ ॥

सैन साजि ब्रजपर चढिधावहिं ! प्रथम बहाइ देउँ गोवर्धन ता पाछे ब्रज खोदि बहावहिं । अहिरन करी अवज्ञा प्रभुकी सो फल उनकहँ तुरत देखावहिं । इंद्रहि पेलिकरी गिरिपूजा सलिल बरषि ब्रज नाउँ मिटावहिं ॥ बलसमेत निशिवासर बरषहुँ गोकुलबोरि पताल पठावहिं । सूरदास सुरपति आज्ञा यह भूलत कतहूं रहन न पावहिं ॥ ४७ ॥

राग मेघ मलार ॥ बादर घुमडि उमडि आए ब्रज पर वर्षत कारे धूमरे घटा अतिही जल । चपला अति चपचमाति ब्रजजन सब डर डरात टेरत शिशु पिता मात ब्रज गजबल ॥ गर्जत ध्वनि प्रलयकाल गोकुल भयो अंधकार चकृत भए ग्वाल बाल घहरत नभ करत चहल । पूजामेटि गोपाल इंद्र करत इहै हाल सूर श्याम राखहु अब गिरिवर बल ॥ ४८ ॥

राग गौडमलार ॥ गिरिपर बरषन आए बादर । मेघवर्त जलवर्तसैन सजि आये लैलै आदर ॥ सलिल अखंड धार धर टूटत कियो इंद्र मन सादर । मेघ परस्पर यहै कहत हैं धोइ करहु गिरि खादर ॥ देखि देखि डरपत ब्रज बासी अतिहि भए मनकादर । यहै कहत ब्रज कौन उबारै सुरपति किए निरादर ॥ सूर श्याम देखे गिरि अपने मेघनि कीनो दादर । देव आपनो नहीं सँभारत करत इंद्रसों ठादर ॥ ४९ ॥

राग मलार ॥ गए बितताइ ब्रज नरनारि । धरत सैंतत धाम बासन नाहिं सुरति सम्हारि ॥ पूजि आए गिरि गोवर्धन देति पुरुषनि गारि । आपनो कुलदेव सुरपति धरचो ताहि बिसारि ॥ दियो फल यह गिरि गोवर्धन लेहु गोद पसारि । सूर कौन सम्हारि लै है चढचो इंद्र प्रचारि ॥ ९५० ॥

राग सोरठ ॥ ब्रजके लोग फिरत बितताने । गैयनि लै बन ग्वाल गए ते धाए आवत ब्रजहि पराने ॥ कोउ चितवत नभतन चकृत ह्वै कोउ गिरि परत धरनि अकुलाने । कोउ लै ओट रहत वृक्षनकी अंधधुंध दिशि विदिशि भुलाने ॥ कोउ पहुँचे जैसे तैसे गृह कोउ ढूंढत गृह नाहिं पहिचाने सूरदास गोवर्धन पूजा कीनेकर फल लेहु बिहाने ॥ ९१ ॥

राग नाट ॥ तरपत नभ डरपत व्रज लोग । सुरपतिकी पूजा बिसराई लै दीनो पर्वत को भोग ॥ नंदसुवन यह बुधि उपजाई कौन देव कह्यो पर्वतयोग । सूरदास गिरि बडो देवता प्रगट होइ ऐसे संयोग ॥ ९२ ॥

व्रज नरनारि नंद यशुमतिसों कहत श्याम ए काज करे । कुलदेवता हमारे सुरपति तिनको सब मिलि मेटिधरे ॥ इंद्रहि मेटि गोवर्धन थाप्यो उनकी पूजा कहा सरे । सैंतत फिरत जहाँ तहाँ बासन लरिकनु लैलै गोद भरे ॥ को करि लेइ सहाइ हमारो प्रलय-कालके मेघ अरे । सूरदास प्रभु कहत नारि नर क्यों सुरपति पूजा बिसरे ॥ ९३ ॥

राग बिलावल ॥ राखिलेहु गोकुलके नायक । भीजत ग्वाल गाइ गोसुत सब विषम बूँद लागत जनु सायक ॥ बरषत मुसलधार सैनापति महामेघ मघवाके पायक । तुम बिनु ऐसो कौन नंदसुत यह दुख दुसह मिटावन लायक ॥ अघमरदन बकवदनविदारन वकी विनाशन सब सुखदायक । सूरदास प्रभु ताकी यह गति जाके तुमसे सदा सहायक ॥ ९४ ॥

अध्याय ॥ २६ ॥ तथा ॥ २७ ॥ राग मलार ॥ शरण राखि लेहो नंदताता । घटा आई गरजि युवति गई मन लरजि बीजु चमकति तरजि डरत गाता ॥ और कोउ नहीं तुम त्रिभुवन धनी बिकल ह्वैकै कही तुमहिं नाता ॥ सूर प्रभु सुनि हँसत प्रीति उरमें वसत इंद्रको कसत हरि जगत धाता ॥ ९५ ॥

राग बिलावल ॥ राखिलेहु अब नंदकिशोर । तुम जु इंद्रकी मेटी पूजा बरषत है अति जोर ॥ व्रजबासी तुम तन चितवत हैं ज्यों करि चंद्र चकोर । जनि जिय डरौ नैन जनि मूँदौ धरि हों नखकी कोर ॥ करि अभिमान इंद्र झरिलायो करत घटा घनघोर । सूर श्याम कहि तुमको राखौं बूँद न आवै छोर ॥ ९६ ॥

राग मलार ॥ माधवजू कांपत डरत हियो । दामिनि चाप बूँद सायक मनों ह्वै योधा लै संग ॥ ह्वै गयो सरस समीर दुहूं दिशि धनुष धुजा बहु रंग । शोभित सुभट प्रचारि पैज करि भिरत न मोरत अंग ॥ कहत तुम्हार कियो नँदनंदन सुरपतिको व्रज भंग । बरषत प्रलयमेघ धर अंबर डरपत गोकुल गाउँ । समरथ नाथ शरण हौं तुम बिनु और कौनपै जाउँ ॥ जो तुम अनल व्यालमुख राखे श्रीपति सुहृद सुभाइ । हमरे तौ तुमहीं चिंतामणि सब विधि दाइ उपाइ ॥ जनि डर करहु सबै मिलि आवहु या पर्वतकी छाहँ । वर्षतमें गोपाल बुलाए अभय किये दै बाहँ ॥ एक हाथ गोवर्धन राख्यो सात दिवस बल-बीर । सूरदास प्रभु ब्रजवासिनके ए हरता सब पीर ॥ ९७ ॥

माधव मेघ घेरि कितौ आए घरको गाय बहोरो मोहन ग्वालन टेर सुनाए ॥ कारी घटा सघूम देखियति अति गति पवन चलायो । चारौं दिशा चितै किन देखौ दामिनि कौंधा लायो ॥ अति घन श्याम सुदेश सूर प्रभु करगहि शैल उठायो ॥ राखें सुखी सकल व्रजवासी इंद्रको कोप नवायो ॥ ९८ ॥

आजु व्रज महाघटा घन घेरो । अब व्रज राखि कान्ह इहि औसर सब चितवत मुख तेरो ॥ कोटि छयानबे मेघबुलाए आनि कियो व्रज डेरो । मुसलधार टूटै चहुँदिशिते ह्वै गयो दिवस अँधेरो ॥ इतनी कहत यशोदानंदन गोवर्धन तन हेरो । कियो उपाय गिरि-

वर धरिबेको महिते पकरि उखेरो ॥ सात दिवस जल वर्षि सिराने हारि मानि मुख फेरो। श्रीपति कियो सहाय सूर प्रभु बूँद न आवत नेरो ॥ ५९ ॥

राग मेघमलार ॥ गगन मेघ घहरात थहरात गात। चपला चमचमाति चमकि नभ भहरात राखिले क्यों न ब्रजनंदतात ॥ सुनत करुणाबैन उठि हरि चले ऐन नैनकी सैन गिरितन निहारचो। सबनि धीरज दियो उचकि मंदर लियो कह्यो गिरिराज तुमको उबारचो ॥ करजके अग्र भुज वाम गिरिवर धरचो नाम गिरिधर परचो भक्तकाजै। सूर प्रभु कहत ब्रिजवासीनसों राखि तुमलिए गिरिराज राजै ॥ ९६० ॥

राग गौरी ॥ श्याम लियो गिरिजात उठाई। धरि धीरज हरि कहत सबनिसों गिरि गोवर्धन कियो सहाई ॥ नंद गोप ग्वालनके आगे देव कह्यो यह प्रगट सुनाई ॥ काहेको व्याकुल भए डोलत रक्षा करी देवता आई ॥ सत्यवचन गिरिदेव कहत है कान्ह लेइ मुहि कर उचकाई। सूरदास नारी नर ब्रजके कहत धन्य तुम कुवँर कन्हाई ॥ ६१ ॥

राग मलार ॥ वामकर घढे क्यों गिरिराज। गोपी गाइ ग्वाल गोसुत सब दुख बिसरचो सुख करत समाज ॥ आनँद करत लकल गिरिवरतर दुख डारचो सबही बिसराइ। चकृत भए देखत यह लीला सबै परत हरिचरणन धाइ ॥ गिरिवर टेकिरहे बायें कर दक्षिणकर लियो सखनि उठाइ। कान्ह कहत ऐसो गोवर्धन देख्यो कैसो कियो सहाइ ॥ गोपग्वाल नंदादिक जहँलौं नंद सुवन लिए निकट बुलाइ। सूरदास प्रभु कहत सबनिसों तुमहूं मिलि टेकौ गिरिआइ ॥ ६२ ॥

गिरिजनिगिरै श्यामके करते। करत बिचार सबै ब्रजबासी भय उपजत अति डरते ॥ लैलै लकुट ग्वाल सब धाए करत सहाय उठे हैं तुरते। यह अति प्रबल श्याम अति कोमल रवँकि रवँकि उर परते ॥ सप्तदिवस करपर गिरि धारचो बरषि बरषि हारचो अंबरते। गोपीग्वाल नंदसुत राख्यों बरषत मेघधार जलधरते ॥ यमलार्जुन दोउ सुतकुबेरके तेउ उखारे जरते। सूरदास प्रभु इंद्रगवन कियो ब्रज राख्यो है बरते ॥ ६३ ॥

राग मलार ॥ नीके धरो नँदनंदन बलवीर। गिरिजनिपरै टरै नखते तब कौन सहैगो भीर ॥ चहुँदिशि पवन झकोरत घोरत मेघघटा गंभीर। उनै उनै बरषतु गिरिऊपर धार अखंडित नीर ॥ अंधधुंध अंबरते गिरिपर मानौ परत वज्रके तीर। चमकि चमकि चपला चकचौंधति श्याम कहत मनधीर ॥ कर जोरत कुलदेव मनावत ब्रजके गोप अहीर। पय पकवान बिहान पूजि हैं लै दधि मधु घृत खीर ॥ गोपीग्वाल गाइ गोसुत रहैं सुखसहित शरीर। सूर श्याम गिरि धरचो वामकर मेघ भए अति सीर ॥ ६४ ॥

गिरिवर नीके धरचो कन्हैया। देखतरहौ टरै जनि नखते भुजा तनकसी भैया ॥ जबजब गाढ परत ब्रजलोगन तब करिलेत सहैया। जननि यशोदा कर लै चांपति अति-श्रम होति रि दैया ॥ देखत प्रगट धरचो गोवर्धन चकित भए नंदरैया। पिता देखि व्याकुल मनमोहन तब एक बुद्धि उपैया ॥ आवहु तात गहहु गोवर्धन गोपन संग लिवैया। जहां तहां सबहुन गिरि टेक्यो कान्हहि बोधदिवैया ॥ श्यामकहत सब नंदगोपसों भलो करचो उचकैया। सूरदास प्रभु अंतर्यामी नंदहि हरष बढैया ॥ ६५ ॥

गिरिवर धरचो सखा सब करते । सब मिलि ग्वाल लकुटियनि टेको अपने भुजके वरते ॥ सात दिवस मूसल जलधारा बरषतु हैं निशिदिन अंबरते । अंतरिक्ष जलजात कहाँ ये क्रोधसहित फिरि बरषत झरते ॥ गाइ गोप नंदादिक राख्यो बृथाबून्दसब नेकु न थरते । सूर गोपाल राखि गिरिवरतर गोकुल नर नारी व्रजघरते ॥ ६६ ॥

व्रषत मेघवर्त व्रज ऊपर । मूसल धार सलिल बरषतु है बून्द न आवत भूपर ॥ चपला चमकि २ चकचौंधति करति शब्द आघात । अंधाधुंध पवनवर्तक घन करत फिरत उत्पात ॥ निशिसम गगन भयो आच्छादित बरषि बरषि झर इंदु । व्रजवासी सुख-चैन करत हैं करगिरिवर गोविंद ॥ मेघ बरषि जल सबै बढाने विविगुण गए सिराइ । वैसोइ गिरि वैसोइ व्रजवासी दूनो हरष बढाइ ॥ सात दिवस जल बर्षि निशा दिन व्रज घरघर आनंद । सूरदास व्रज राखिलियो धरि गिरिबर कर नँदनंद ॥ ६७ ॥

बादर व्रजपर आनि अरे । तबते वाम करजपर राख्यो बहुरि फेरि घुमरे ॥ सात दिवस मूसल जलधारा सायर समुद्र भरे । नहिं परवाह नंदके ढोटहि पूरत वेनु धरे ॥ लियो उठाइ कोरिकै गिरिवर सकल शरन उबरे । सूरदास बलिबलि चरणनकी सुरपति पाइँ परे ॥ ६८ ॥

बरषि बरषि व्रजतन घन हेरत । मेघवर्त अपनी सेनाको खीझत है फिरि टेरत ॥ कहा बरषि अबलौं तुम कीनो राखत जलहि छपाइ । मूसलधार बरषि जल पाटौ सात दिवस भए आइ ॥ रिस करिकरि गर्जत नभ वर्षत चाहत व्रजहि बहाइ । सूर श्याम गिरि गोवर्धन धरि व्रजजनको सुखदाइ ॥ ६९ ॥

बरषि बरषि हहरे सब बादर । व्रजके लोगन धोइ बहावहु इंद्र हमहिं कहि आदर ॥ कहा जाइ कैहैं प्रभु आगे करिहैं बहुत निआदर । हम बर्षत पर्वत व्रजवासी सब सादर ॥ पुनि रिस करत प्रलय जल बरषत कहत भए सब कादर । सूर गाइ गोसुत सब राख्यो गिरिवर धरि व्रजनागर ॥ ९७० ॥

राग धनाश्री ॥ कहा होतजल महाप्रलयको । राख्यो सैंति सैंति जेहि कारज बचत नहीं कहुँपयको ॥ भुवपर एक बुन्द नहिं पहुँची निझरि गए सब मेह । बासर सात अखंडित धारा बरषत हारे देह ॥ बरुन भयो बिन नीर सबनिको नाम रह्यो है बादर । सूर चले फिरि अमरराजपर व्रजते भए निरादर ॥ ७१ ॥

राग मल्लार ॥ मघवनि हारि मानि मुख फेरो । नीके गोप बढे गोवर्धन जब नीके व्रज हेरो ॥ नीके गाइ बच्छ सब नीके नीके बालगोपाल । नीको बन वैसी ये यमुना मनमन भयो विहाल ॥ गोकुल व्रज बृंदावन मारग नेक नहीं जलधार । सूरदास प्रभु अगणित-महिमा कहा भयो जल सार ॥ ७२ ॥

राग नटनारायण ॥ मघवन जाइ कही पुकारि । दीनह्वै सुरराज आगे अस्त्र दीने डारि ॥ सात दिन भरि बरषि व्रजपर गई नेक न झार । अखंडधारा सलिल निझरो मिटी नहीं लगार ॥ धरणि नेकु न बूँद पहुँच्यो हरषे व्रजनरनारि । सूरमेघन इंद्र आगे करत यहै गुहारि ॥ ७३ ॥

राग गौरी ॥ तुम बरषै ब्रज कुशल परचो । तुम बरषत जल महाप्रलयको यह कहि मनमन सोच परचो ॥ एक घरी जाके बरषेते गगन अच्छादित होइ । ते मघवाबिह्वल मोआगे बात कहत हैं रोइ ॥ सात दिवस जल बरषि सिराने ताते भए निरास । सूरदास सुरपति शंकित भयो सुरन बुलायो पास ॥ ७४ ॥

अमरराज सब अमर बुलाए । आज्ञा सुनि घरघरते आए कछु बिलंब ना लाए ॥ कौन काज सुरराज हमारो हमको आयसु होइ । देखौ मेघवर्त्तकनिकी गति ब्रजते आए रोइ ॥ गोवर्धनकी करी पुजाई मुहि डारचो बिसराइ । मेघवर्त जलवर्त पठाय आवहु ब्रजहि बहाइ ॥ धार अखंडित बरषि सात दिन ब्रज पहुँची नाहिं बुंद । सुगनि कही गोकुल प्रगटे हैं पूरण ब्रह्म मुकुंद ॥ मोसों क्यों न कही तुम तबहीं गोकुलमें ब्रजराज । सूरदास प्रभु कृपा करहिंगे शरन चलौ दिवराज ॥ ७५ ॥

राग सोरठ ॥ शरण गए जो होइसु होई वे करता वेई हैं हरता अब नरहौं मुखगोई ॥ ब्रंज अवतार कह्यो है श्रीमुख तेई करत बिहार । पूरण ब्रह्म सनातन वेई मैं भूल्यो संसार ॥ उनके आगे चाहौं पूजा ज्यों मणि दीपप्रकाश । रविआगे खद्योत उज्यारी चंदनसंग कुवास ॥ कोटिइंद्र छिनहीमें राचैं छिनमें करैं बिनाश । सूर रच्यो उनहींको सुरपति मैं भूल्यो तिहि आश ॥ ७६ ॥

राग सारंग ॥ प्रगटभए ब्रज त्रिभुवनराइ । युगगुण बीति त्रिगुण बुधि व्यापी शरन चलौ सुरपति अकुलाइ ॥ सपनेको धनजागि परे ज्यों त्यों जानी अपनी ठकुराइ । कहत चल्यो यह कहा कियो मैं जगतपितासों करी ढिठाइ ॥ शिव बिरंचि रचि इंद्र वरुण यम लिए अमरगण संग लगाइ । बारबार शिर धुनत जातु मग कैहौं कहा वदन दिखराइ ॥ वे हैं परमकृपालु महाप्रभु रहौं शीश चरणनतर नाइ । सूरदास प्रभु पिता मात मैं ओछी बुद्धि करी लरिकाइ ॥ ७७ ॥

इंद्र शरणचले ॥ राग कान्हरो ॥ सुरगणसहित इंद्र ब्रज आवत । धवलवरन ऐरावति देख्यो उतरि गगनते धरणि धँसावत ॥ अंमर शिव रवि शशि चतुरानन हय गय वसह हंस मृग जावत । धर्मराज बनराज अनल दिव शारद नारद शिवसुत भावत ॥ मेंढामढी मगर गुडरारो मोर आपु मन वाह गनावत । ब्रजके लोग देखि डरपे मन हरि आगे कहि कहि जु सुनावत ॥ सात दिवस जल बरषि सिरान्यो आवत चल्यो ब्रजहि अत्रावत । घेरा करत जहांतहँ ठाठे ब्रजबासिनको नहीं बचावत ॥ दूरहिते बाहनसों उतरचो देवन सहित चल्यो शिर नावत। आइ परचो चरणनतर आतुर सूरदास प्रभु शीश उठावत॥७८॥

सुरपति चरण परचो गहि धाइ । युगगुण धोइ शेषगुण जान्यो शरणहि राखिलेहु शरनाइ ॥ हम बिसरे तुमरी मायामें तुम बिनु नाहीं और सहाइ । शरन २ पुनिपुनि कहिकहि मोहिं । राखिराखि त्रिभुवनके राइ ॥ मोते चूक परी बिनुजाने मैं कीने अपराध बनाइ । तुम माता तुमहीं जगदाता तुम भ्राता अपराध क्षमाइ ॥ जो बालक जननीसे बिरुझै माता ताको लेइ मनाइ । ऐसेहि मोहिं करौ करुणामय सूरश्याम ज्यों सुतहितमाइ ॥ ७९ ॥

राग बिलावल ॥ व्याकुल देखि इन्द्रको श्रीपति उभय भुजा करि लियो उठाइ । अभय निभय कर माथे दीनो श्रीमुखवचन कह्यो मुसिक्याइ ॥ कहाभयो जु चढे ब्रज ऊपर मैं तुरतति करिलियो सहाइ । हमको जानि नहीं तुम कीनों बिन जाने यह करी ढिठाइ ॥ अब अपने जिय सोच करौ जिनि यह मेरी दीनी ठकुराइ । सूर श्याम गिरिधर सब लायक इंद्रहि कह्यो करो सुख जाइ ॥ ९८० ॥

राग नट ॥ सुरगण करत अस्तुति मुखनि । दरशते तनुताप खोयो मेटि अघके दुखनि ॥ अंग पुलकित रोम गदगद कहत बाणी मुखनि । वामभुजकर टेकि राख्यो करज लघुके नखनि ॥ प्रेमके बश तुमहिं कीन्हों ग्वालबालक सखनि । योगिजन बन तपन जापन नहीं पावत मखनि ॥ धन्य नँद धनि मातु यशुमति चलत जाके रुखनि । सूर प्रभुमहिमा अगोचर जाति कापै लखनि ॥ ८१ ॥

राग भैरव ॥ जय माधव गोविंद मुकुन्द हरि । कृपासिंधु कल्याण कंसअरि ॥ प्रणतपाल केशव कमलापति । कृष्ण कमललोचन अनन्यगति ॥ श्रीरामचन्द्र राजीवनैन वर । शरणसाधु श्रीपति सारँगधर ॥ वनमाली बिठ्ठल वामन बल । वासुदेव बासी ब्रजभूतल ॥ खरदूषण त्रिशिरा शिरखंडन । चरणचिह्न दंडकभुअ मंडन ॥ बकी वधन बकवदन विदारन । वरुन विषाद नंद निस्तारन ॥ ऋषिमख तृणा तारका तारन । बनबसि तात बचन प्रतिपालन ॥ कालीदमन केशिकरपातन । अघ अरिष्ट धेनुक अनुघातन ॥ रघुपति प्रबलपिनाक बिभंजन । जगहित जनकसुतामनरंजन ॥ गोकुलपति गिरिधर गुणसागर । गोपीरमन रासरतिनागर ॥ करुणामय कपिकुल हितकारी । बालिविरोध कपटमृगहारी ॥ गुप्त गोपकन्या व्रतपूरन । दुष्टन दुख भक्तन दुखचूरन ॥ रावण कुम्भकर्ण शिरछेदन । तरुवर सात एक शर बेधन ॥ शंखचूड चाणूर सँहारन । शक्र कहै मोहि रक्षाकारन ॥ उत्तरकृपा गीधहितकारी । दरशन दे शबरी उद्धारी ॥ जे पद सदा शंभुहितकारी । जे पद परसि सुरसरी गारी ॥ जे पद रमा हृदय नाहिं टारी । जे पद तिहूँ भुवन प्रतिपारी ॥ जे पद अहि फनफनप्रति धारी । जे पद बृंदावनहिं बिहारी ॥ जे पद शकटासुर संहारी । जे पद पांडवगृह पगुधारी ॥ जे पद रज गोतम तिय तारी । जे पद भक्तनके सुखकारी ॥ सूरदास सुर याचत ते पद । करहु कृपा अपने जनपर सद ॥ ८२ ॥

राग आसावरी ॥ अस्तुति करि सुर घरनि चले । यहै कहत सब जात परस्पर सुकृत हमारे प्रकट फले ॥ शिव विरँचि सुरपति कहँ भाषत पूरण ब्रह्महि प्रकट मिले । धन्य धन्य यह दिवस आजुको जात हैं मारग करत मिले ॥ पहुँचे जाइ आपुने लोकनि अमरनारि सब हरष भरे । सूर श्यामकी लीला सुनिसुनि अतिहित मंगलगान करे ॥ ८३ ॥

राग मलार ॥ दिखियत दोउ घन उनए । उतघन वासव भक्तिवश्य इत नर इक रोष भए ॥ उत सुरचाप कला प्रचंड इत तडित पीत पट श्याम नए । उत सेनापति वरषि मुसल सम इत प्रभु अभियदृष्टि चितए ॥ युगलबीच गिरिराज बिराजत कर जु उठाइ लए । मनु बिबि मरकत बीच महा नग चतुर नारि बनए ॥ छुटत शक्रके शीश

चरणतर युग गुण गत समए । मानहु कनकपुरीपतिके शिर रघुपति फेरि दए ॥ भए प्रसन्न सकल सुरपुरको प्रमुदित फेरि गए । सूरदास गिरिधर करुणामय इंद्र थापि पठए ॥ ८४ ॥

देखौ भाई बदरनिकी बरियाई । मदनगोपाल धरचो गिरिवरकर इंद्र ढीठ झरि लाई ॥ जाके राज सदासुख कीनों तासों कौन बडाई । सेवकु करै स्वामिसों सरबरि इनिबातनि पतिजाई ॥ इंद्र ढीठ बलिखाइ हमारी देखौ अकल गमाई । सूरदास तेहिको काको डर जिहिवन सिंह कन्हाई ॥ ८५ ॥

राग सोरठ ॥ जहां तहां तुम हमहिं उबारचो । ग्वालसखा सब कहत श्यामसों धनि यशुमति अवतारचो ॥ तृणावर्त्त ब्रजपर चढिआयो लाग्यो देन उडाइ । अतिशिशुतामें ताहि सँहारचो परचो शिलापर आइ ॥ फलजनवै बालकसँग खेलत केशी आयो साथ । वाहि मारि तुम हमहिं उबारचो ऐसे त्रिभुवन नाथ ॥ कागासुर शकटासुर मारचो पय पीवत दनुनारि । अघा असुरते हमहिं निकास्यो बकावदन धरि फारि ॥ कालीदहजल अचै गए मरि तब तुम लिये जिवाय । सूरश्याम सुरपतिते राखे देतो सबनि बहाइ ॥ ८६ ॥

हमको नंदनँदनको गारो । इंद्रकोप ब्रज बहोजातहै गिरिधर सकल उबारो ॥ राम कृष्ण बलवदनन काहू निडर चरावत चारो । बिगरै सब हमरे शिर ऊपर बलको वीर रखवारो ॥ तबहीं हमहिं भरोसो आयो केशी तृणावर्त जब मारचो । सूरदास प्रभु रंगभूमिमें हरि जीत्यौ नृप हारचो ॥ ८७ ॥

राग मलार ॥ तुम सुरपतिको मान हरचो ॥ बरषत शुंडदंडधर धारा छिन छिन एकमें प्रलय करचो । ऐरावतआरूढ अग्र घन लघुता जानि जु रोषभरचो ॥ देखे दीन दुखित नंदादिक लीला गिरिवर कर जु धरचो । सूरदास करुनामय माधव ब्रजसुख उनको गरब हरचो ॥ ८८ ॥

राग बिलावल ॥ ब्रजयुवती ब्रजजन ब्रजवासी कहत श्यामसरि कौन करै । ब्रज मारत व्रजनाथहि आगे वज्रायुध मन क्रोध करै ॥ बलसमेत बरष्यो व्रजऊपर बलमोहनकी सुधि न करै । हारि मानि हहरचो हरिचरणनि हरषि हिये अब हेतु करै ॥ गरजिगरजि घहरात गुसांकरि गिरिवारो यह पैजु करै । सूरदास गिरिधर करुणामय तुमबिनु को प्रभु क्षमाकरै ॥ ८९ ॥

राग मेघ मलार ॥ श्याम गिरिराज क्यों धरचो करसों । अतिहि विस्तार अतिभार तुम बार अति वामभुज टेकि लघुजात करसों ॥ कहत सबग्वाल धनि धन्य नँदलाल व्रज धन्य गोपाल बल कितिक करसों । धन्य यशुमति मात जिन जान्यो तुम तात बोरि माखन खात बाँधे करसों ॥ कान्ह हँसिकै कह्यो तुमसबन गिरि गह्यो रह्यो हो ब्रज बह्यो लकुट करसों । सूर प्रभुके चरित कहा बल गिरिधरत चरणरजलेत सुरराजकरसों ॥ ९९० ॥

राग मलार ॥ हाहारे ठठीले हरि । अपनी जननीको कह्यो करि इंद्र बरषिगयो अब गिरिवर धरि । सात द्यौस कीनी छाँह नेकु न पिरानी बाँह अतिहि कठिन कटु राख्योरे छतनि करि । सुनिकै यशोदा धाइ निकट गोपाल राइ करौरे सबै सहाइ नैन रहे जलभरि ॥

कुलके देवै मनाए देवेको द्विजै बुलाये पियो जाहि जोई भायो जियो रे कन्हैया प्यारो जाके राज सुख करि। सूरदास प्रभु गिरिधरको कौतुक देखि कामधेनु आयो धायो इंद्र अपडर डरि ॥ ९१ ॥

राग सोरठ ॥ जब करते गिरि धरयो उतारि। श्याम कह्यो बहुरो गिरि पूजहु ब्रजजन लिए उवारि ॥ यह सुनतहि मन हर्ष बढ़ायो किये पकवानु सँवारि। बहु मिष्टान्न बहुत विधि भोजन बहु व्यंजन अनुहारि ॥ परसि धरो गोवर्धन आगे जेवत अति रुचि भारि। सूर श्याम गिरिधर वर मांगत रविसों घोषकुमारि ॥ ९२ ॥

राग कान्हरो ॥ घरघरते ब्रजयुवती आवति। दधि अक्षत रोचन धरि थारनि हरषि श्यामशिर तिलक बनावति ॥ बारंबार निरखि छबि अँगअँग श्यामरूप उरमाहँ दुरावति ॥ नँदसुवन गिरि धरचौ वामकर यह कहिकै मन हरष बढावति ॥ जेहिं पूजत सब जन्म गँवायो सो कैसेहुं पग छुवन न पावति। सूर श्याम गिरिधरन मांगि वर कर जोरति कहि विधिहि मनावति ॥ ९३ ॥

राग सोरठा ॥ नीके धरणिधरयो गोपाल। प्रलयघन जल बरषि सुरपति परयो चरण बिहाल ॥ करत अस्तुति नारि नर ब्रज नंद अरु सब ग्वाल। जहांतहां सहाय हमको होतहैं नँदलाल ॥ जाहि पूजत डरत मनमें ताहि देख्यो दीन। त्रिदशपति सब सुरको नायक सो भयो आधीन। देखि छबि अति नंदसुतकी नारि तन मन वारि। सूरप्रभु करते गुवर्धन धरयो धरणि उतारि ॥ ९४ ॥

राग नट ॥ करते धरयो धरणीधरन। देखि ब्रजजन चकित ह्वैरहे रूप रतिपतिहरन ॥ लेत बेर न धरत जान्यो कहत ब्रजनर घरन। तनु ललित भुज अतिहि कोमल कियो बल बहु करन ॥ मोर मुकुट विशाल लोचन श्रवण कुण्डल वरन। बन जलद सुरचापकी छबि अमल स्वजनन तरन ॥ बरषि निकरे मेघ पाइक बहुत कीने अरन। सूर सुरपति हारि मानी तब परयो दुहुँ चरन ॥ ॥ ९५ ॥

राग बिलावल ॥ घरनि घरनि व्रज होत बधाई ॥ सातवरषके कुँवर कन्हैया गिरिवर धरि जीत्यो सुरराई ॥ गर्वसहित आयो ब्रज बोरन यह कहि मेरी भक्ति घटाई। सात दिवस जल बरषि सिराने तब आयो पाइँनतर धाई ॥ कहाँकहाँ संकट नाहिं मेटत नर नारी सब करत बडाई ॥ सूरश्याम अबकै ब्रज राख्यो ग्वाल करत सब नंददोहाई ॥ ९६ ॥

राग नट ॥ क्यों राख्यो गोवर्धन श्याम। अति ऊंचो बिस्तार अतिहि बहु लीनो उचकि करज भुजवाम ॥ यह आघात महापरलय जल डर आवत मुख लेतहि नाम। नीके राखिलियो ब्रज सिगरो ताको तुमहि पठायो धाम ॥ ब्रज अवतार लियो जबते तुम यहै करत निशि बासर याम। सूर श्याम बनघन हमकारण बहुत करत श्रम नहिं विश्राम ॥ ९७ ॥

राखिलियो ब्रज नंदकिशोर। आयो इंद्र गर्व करि चढिकै सात दिवस बरषत भयो भोर॥ वाम भुजा गोवर्धन राख्यो अतिकोमल नखहिकी कोर। गोपी ग्वालगाइ ब्रज राख्यो नेकु न आई बूंद झकोर॥ अमरापति चरणन लै पारयो जब बीते युग गुनको जोर। सूर श्याम करुणा कै ताको पठैदियो घर मानि निहोर ॥ ९८ ॥

राग मलार ॥ मेरो मोहन जल प्रवाह क्यों टारचो । बूझत मुदित यशोदा जननी इंद्र कोप करि हारचो ॥ मेघवर्त्त जल वरषि निशा दिन नेकु न नैन उघारचो । बार बार यह कहति कान्हसों कैसे गिरि नख धारचो ॥ सुरपति आनि गिरचो गहि पांइन ताको शरन उवारचो । सूर श्याम जनके सुखदाता करते धरणि उतारचो ॥ ९९ ॥

राग सोरठ ॥ मेरे सांवरे मैं बलि जाऊँ भुजनकी । क्यों गिरि सबल धरचो कोमलकर बूझतिहौं गति तनकी ॥ इंद्र कोपि आयो ब्रजऊपर बहुत पैज करि हारे । ठाढे गोप कहत भैयाहो तैं हम भले उबारे ॥ थार तमोर दूध दधि रोचन हरषि यशोदा ल्याई । करे शिर तिलक चरण रजवंदित मनहु रंक निधि पाई ॥ चरणन कमल परत ब्रजसुंदरि हरषि हरषि मुसुकाई । फिरि फिरि दरश करति एही मिस प्रेम न प्रीति अघाई ॥ गोपी गाइ ग्वाल गोसुत सब बार बार अकुलाहीं । निरखि निरखि सुंदर मुख शोभा प्रेम तृषा न बुझाहीं ॥ सूरदास सुरपति शंकित ह्वै सुरन लिये सँग आयो । तुम जु अनंत अखिल अविनाशी काहू मरम न पायो ॥ १००० ॥

राग सोरठ ॥ गिरिवर कैसे लियो उठाई । कोमल कर चांपति यशुदा यह कहि २ लेत बलाई ॥ महाप्रलय जल तापर राख्यो एक गोवर्धन भारी । नेक नहीं हाल्यो नख-परते मेरो सुत हंकारी ॥ कंचनथार दूब दधि रोचन सजि तमोर लै आई । हरषति तिलक करति मुख निरखति भुजभरि कंठ लगाई ॥ रिस करिकै सुरपति चढि आयो देतो ब्रजहि बहाई । सूर श्यामसों कहति यशोदा गिरिधर बड़ो कन्हाई ॥ १ ॥

धरणीधर क्यों राख्यो दिन सात । अतिही कोमल भुजा तुम्हारी चांपति यशुमति मात ॥ ऊँचो अति बिस्तार भार बहु यह कहिकहि पछितात । वह अघात तेरे तनक तनक कर कैसे राख्यो तात ॥ मुख चूमति हारि कंठ लगावति देखि हँसे बल भ्रात । सूर श्यामको कतिक बात यह जननी जोरति नात ॥ २ ॥

राग कान्हरो ॥ जननी चांपति भुजा श्यामकी ठाढे देखि हँसत बलराम । चौदह भुवन उदरमें जाके गिरिवर धरचो बहुत यह काम ॥ कोटि ब्रह्मांड रोम रोमनि प्रति जहां तहां निशि बासर घाम । जोइ आवति सोइ देखि चकृत ह्वै कहत करे हरि कैसे काम ॥ नाभि कमल ब्रह्मा प्रगटाये देखि जलार्णव तज्यो बिश्राम । आवत जात बीचही भटक्यो दुखित भयो खोजत निज धाम ॥ तिनसों कहत सकल ब्रजवासी कैसे कर राख्यो गिरि श्याम । सूरदास प्रभु त्रिभुवननायक फिरि फिरि जन्म लेत नँदधाम ॥ ३ ॥

राग गौरी ॥ मात पिता इनके नहिं कोई । आपुहि करता आपुहि हरता त्रिभुवन गए रहतहैं जोई ॥ कितक बार अवतार लियो ब्रज ए हैं ऐसे वोई । जल थल कीट ब्रह्मके व्यापक और न इनसरि होई ॥ बसुधा भार उतारन कारन आपु रहत तनु गोई । सूर श्याम माताहितकारी भोजन मांगत रोई ॥ ४ ॥

अथ गोवर्धनकी दूसरी लीला । राग बिलावल ॥ नंदहि कहति यशोदा रानी । सुरपति पूजा तुमहि भुलानी ॥ यह नहिं भली तुम्हारी बानी । मैं गृह काज रहौं लपटानी ॥

लोभहि लोभ रहे हौ सानी । देवकाजकी सुधि बिसरानी ॥ महरि कहति पुनि पुनि यह बानी । पूजाके दिन पहुँचे आनी ॥ सूरदास यशुमतिकी बानी । नन्दहि खीझि खीझि पछितानी ॥ १ ॥

नन्द कह्यो सुधि भली देवाई । मैं तो राजकाज मन लाई ॥ नितप्रति करत इहै अधमाई । कुल देवता सुरति बिसराई ॥ कंस दई इह लोक बड़ाई । गाउँ दशक सिरदार कहाई ॥ जलधिबूँद ज्यों जलहि समाई । माया जहँकी तहां बिलाई ॥ सूरदास यह कहि नँदराई । चरण तुम्हारे सदा सहाई ॥ २ ॥

कहत महरि तब ऐसी बानी । इंद्रहिकी दीनी रजधानी ॥ कंस डरत तुम्हरी अति कानी । यह प्रभुकी है आशिष बानी ॥ गोपन बहुत बड़ाई मानी । जहां तहां यह चलति कहानी ॥ तुम घरमथिये सहस मथानी । ग्वालिनि रहत सदा बिततानी ॥ तृण उपजत उनहींके पानी । ऐसे प्रभुकी सुरति भुलानी ॥ सूर नन्द मनमें तब आनी । सत्य कहत तुम देव कहानी ॥ ३ ॥

महर लियो इक ग्वाल बुलाई । गोपनंद उपनंद बुलाई ॥ अरु आनो वृषभानु लिवाई । तुरत जाहु तुम करहु चँड़ाई ॥ यह सुनि ग्वाल गए तहँ धाई । नँदमहरकी कही सुनाई ॥ नेक करहु अब जिनि बिलमाई ॥ मोहिं कह्यौ सब देहु पठाई ॥ यह सुनिकै सब चले अतुराई । मन मन सोच करत पछिताई ॥ कंसकाज जियमांझ डराई । राजअंश धन दियो चलाई ॥ सूर नंदगृह पहुँचे आई । आदर करि बैठे नँदराई ॥ ४ ॥

गोप सबै उपनंद बोलाए । कौन काजको हम हँकराए ॥ सुनतेही हम आतुर आए । कंस कछू कहि मांगि पठाए ॥ इहै जानि अति आतुर आए । सब मिलि कह्यो बहुत डर पाए ॥ कालिहि राजअंश दै आए । ग्वाल कहत तुरतहि उठि धाए ॥ महर कह्यो हम तुम डरवाए । हँसिहँसि कहत अनंद बढ़ाये ॥ हम तुमको सुखकाज मँगाए । बार बार यह कहि दुख पाए ॥ सूर इन्द्र पूजा बिसराये । यह सुनतहि शिर सबनि नवाये ॥ ५ ॥

पूजा सुनत बहुत सुख कीन्हों । भली करी हमको सुधि दीन्हों ॥ यह बाणी सबहिन सुख लीन्हो । बड़े देव सब दिनको चीन्हो ॥ इनहीते ब्रजबास बसीनो । हम सब अहिर जाति मतिहीनो ॥ पूजाकी बिधि करत सबै मिलि । जेहि जेहि भांति सदा जैसी चलि ॥ बिदा माँगि नंदसों गृह आए । घरनि घरनि यह बात चलाए ॥ सूरदास गोपनकी बानी । ब्रज नर नारि सबन यह जानी ॥ ६ ॥

नंद घरनि ब्रजबधू बोलाईं ॥ यह सुनिकै तुरतहि सब आईं ॥ कौन काज हम महरि हँकारी । तुम नहिं जानत यौवन भारी ॥ बिहँसि कहति कहा देतिहौ गारी । सुरपति पूजा करो सवारी ॥ देखौ हम सब सुरति बिसारी । औरौ हमहिं बूझिए गारी ॥ यह सुनि हरषित भइ नंदनारी ॥ सखियन बचन कह्यो जब प्यारी ॥ सूर इंद्र पूजा अनुसारी । तुरत करौ सब भोग सँवारी ॥ ७ ॥

घरनि चलीं सब कहि यशुमतिसों । देव मनावति वचन बिनतिसों ॥ तुम बिन और नहीं हम जानैं । मुखमुख अस्तुति करत बखानैं ॥ जहां तहां ब्रज मंगल गाने । बाजत ढोल

मृदंग निसाने ॥ बहुत भांति सब करि पकवानै । नेवज करि धरि सांझ बिहानै ॥ छुवत नहीं देवकाज सकानै । देवभोगको रहत डेरानै ॥ सूरदास हम सुरपति जानैं । और कौन ऐसो जेहि मानैं ॥ ८ ॥

नंदमहरघर होत बधाई । करत सबै विधि देव पुजाई ॥ नेवज करत यशोदा आतुर । अष्टौ सिद्धि घरहि अति चातुर ॥ मैदा उज्ज्वल करिकै छान्यो । बेसन दारि चनककरि बान्यो ॥ घृत मिष्टान्न सबै परिपूरन । मिश्रित करत पागको चूरन ॥ कटुवा करत मिठाई घृतपक । रोहिणी करत अन्नभोजन तक ॥ संग और ब्रजनारी लागी । भोजन करत हैं बडी सभागी ॥ महरि करत ऊपर तरकारी । जोरत सब विधि न्यारी न्यारी ॥ सूरदास जो मांगत जबहीं । भीतरते लै देत है तबहीं ॥ ९ ॥

महरि सबै नेवज लै सैंतति । श्याम छुवै कहुँ ताको डरपति ॥ कान्हहि कहति यहां जनि आवै । लरिकनको यहदेव डरावै ॥ श्यामरहै आंगनाहिं डराई । मनमन हँसत मात-सुखदाई ॥ मैयारी मोहिदेव देखै है । इतनो भोजन सब वह खैहै ॥ यह सुनिकै खीझति नँदरानी । बारबार सुतसों बिरुझानी ॥ ऐसी बात न कहौ कन्हाई । तू कत करत श्याम लँगराई ॥ कर जोरत अपराध छमावति । बालकको यह दोष मिटावति ॥ सूरदास प्रभुको नहिं जानै । हँसत चले मनमें न रिसानै ॥ १० ॥

युवती कहति कान्ह रिस पायो । जान देहु सुरकाज बतायो ॥ बालक आय छुवै कहुँ भोजन । उनकी पूजा जानै को जन ॥ यह कहि कहि देवता मनावति । भोगसमग्री धरत उठावति ॥ उनकी कृपा गऊगण घेरे । उनकी कृपा धाम धन मेरे ॥ उनकी कृपा पुत्रफल पायो । देखहु श्यामहि खीझि पठायो ॥ सूरदास प्रभु अंतर्यामी । ब्रह्माकीट आदिके स्वामी ॥ ११ ॥

नंदनिकट तब गए कन्हाई । सुनत बात तहँ इंद्रपुजाई ॥ महर नंद उपनंद तहाँ सब । बोलि लिए वृषभानुमहर तब ॥ दीपमालिका रचि रचि साजत । पुहुपमाल मंडली बिराजत ॥ बरष सातके कुँवर कन्हाई । खेलत मन आनंद बढाई ॥ घर घर देति युवतिजन हाथा । पूजा देखि हँसत ब्रजनाथा ॥ मो आगे सूरपतिकी पूजा । मोते और देवको दूजा ॥ शत शत इंद्र रोमप्रति लोमनि । शतलोमनि मेरे इकरोमनि ॥ सूर श्याम एमनसों बातैं । लीनो भोग बहुत दिन जातैं ॥ १२ ॥

सुरपति पूजा जानि कन्हाई । बारबार बूझत नँदराई ॥ कौन देवकी करत पुजाई । सो मोसो तुम कहहु बुझाई ॥ महर कह्यो तब कान्ह सुनाई । सुरपति सब देवनके राई ॥ तुमरे हित मैं करत पुजाई । जाते तुम रहो कुशल कन्हाई ॥ सूर नंद कहि भेद बताई । भीर बहुत घर जाहु सिखाई ॥ १३ ॥

जाहु घरहि बलिहारी तेरी । सेज जाइ सोवो तुम मेरी ॥ मैं आवत हौं तुम्हरे पाछे । भवन जाहु तुम मेरे बाछे ॥ गोपन लीन्हें कान्ह बुलाई । मंत्र कहौं एक मनहि समाई ॥ आजु एक सपने कोउ आयो । शंखचतुर्भुज चारि बतायो ॥ मोसों यह कहि कहि समुझायो । यह पूजा तुम किनहिं सिखायो ॥ सूर श्याम कहि प्रगट सुनायो । गिरि गोवर्धन देव बतायो ॥ १४ ॥

यह तब कहनलगे दिवराई । इंद्रहि पूजे कौन बडाई ॥ कोटि इंद्र हम छिनमें मारैं। छिनहीमें फिरि कोटि सँवारैं॥जाके पूजे फल तुम पावहु । ता देवहि तुम भोग लगावहु तुम आगे वह भोजन खैहै।मुँहमाँग्यो फल तुमको दैहै॥ऐसो देवप्रगट गोवर्धन । जाके पूजे बाढैं गोधन ॥ समुझिपरी कैसी यह बानी । ग्वाल कही यह अकथ कहानी । सूर श्याम यह सपनो पायो । भोजन कौन देवही खायो ॥ १५ ॥

मानहु कह्यो सत्य यह बानी । जो चाहौ ब्रजकी राजधानी ॥ जो तुम मुँहमांग्यो। फल पावहु । तौ तुम अपने करन जेंवाहु ॥ भोजन सब खैहैं मुँहमांगे । पूजत सुरपति तिनके आगे ॥ मेरी कही सत्यकरि मानहु । गोवर्धनकी पूजा ठानहु । सूर श्याम कहि कहि समुझायो । नंद गोप सबके मन आयो ॥ १६ ॥

सुरपति पूजा मेटि धराई । गोवर्धनकी करत पुजाई ॥ पांचदिनालौं करी मिठाई । नंद-महरघरकी ठकुराई ॥ जाके घरनी महरि यशोदा । अष्ट सिद्धि नव निधि चहुँकोदा ॥ घृतपक बहुत भांति पकवाना । व्यंजन बहुको करे बखाना ॥ भोग अन्न बहुभार सजायो । अपने कुल सब अहिर बोलायो ॥ सहज शकट भरि भरत मिठाई। गोवर्धनकी प्रथम पुजाई ॥ सूर श्याम यह पूजा ठानी । गिरिगोवर्धनकी रजधानी ॥ १७ ॥

ब्रज घरघर सब भोजन साजत । सबके द्वार बधाई बाजत ॥ शकट जोरि लै चले देवबलि । गोकुलब्रजबासी सब हिलिमिलि ॥ दधिलवनी मधु साजि मिठाई । कहँलगि कहौं सबै बहुताई ॥ घरघरते पकवान चलाए । निकसि गांवके गैंडे आये ॥ ब्रजवासी तहँ जुरे अपारा । सिंधुसमान पार ना बारा ॥ पैंडे चलन नहीं कोउ पावत । शकटभरे सब भोजन आवत ॥ सहस शकट चले नंदमहरके । और शकट कितने घरघरके ॥ सूर-दास प्रभु महिमासागर । गोकुल प्रगटे हैं हरिनागर ॥ १८ ॥

इक आवत घरते चले धाई । एक जात फिरि घर समुहाई ॥ इक टेरत इक दौरे आवत । एक गिरावत एक उठावत ॥ एक कहत आवहु रे भाई । बैल देतहैं शकट गिराई ॥ कौन काहिको कहै सँभारै । जहाँ तहाँ सब लोग पुकारै ॥ कोउ गावत कोउ निर्तत आवैं । श्याम सखासंग खेलत धावैं ॥ सूरदास प्रभु सबके नायक । जो मन करैं सो करिवें लायक ॥ १९ ॥

सजि शृंगार चलीं ब्रजनारी । युवतिन भीर भई अति भारी ॥ जगमगात अंगन प्रति गहनो । सबके भाव दरश हरि लहनो ॥ यहि मिस देखनको सब आई । देखत एकटक रूप कन्हाई ॥ वै नाहिं जानत देवपुजाई । केवल श्यामहिसों लव लाई ॥ को मग जाति कहां को बोलत । नंदसुवनते चित नाहिं डोलत ॥ सूर भजै हरि जो जेहि भाउ । मिलत ताहि प्रभु तेहि सुभाउ ॥ २० ॥

गोपनंद उपनंद गए तहँ । गिरि गोवर्धन बडे देव जहँ ॥ शिखर देखि तब रीझे मन-मन । ग्वाल कहत आजुहि अचरज बन ॥ अति ऊंचो गिरिराज बिराजत । कोटि मदन निरखत छवि लाजत ॥ पहुँचे शकटनि भरि भरि भोजन । कोउ आए कोउ नाहिं कहुँ खोजन ॥ तिनके काज अहीर पठाए । बिलम करहु जिनि तुरत धवाए ॥ आवत मारग पाये

राग बिलावल ॥ धनि धनि यह कामरिहो मोहन श्याम लालकी। इहै ओढि जात बनहि इहै सेज करत हौं तुम मेह बूंद निरवारन इहै छांह घामकी ॥ इहै उठि गुन करत है पुनि शिशिर शीत इहै हरति गहनेलै धरति ओट कोट वामकी । इहै जाति इहै पाँति परिपाटी यह सिखवति सूरदास प्रभुके यह सब विसरामकी ॥ ९७ ॥

अब तुम सांची बात कही। एतेपर युवतिनको रोकत मांगत दान दही ॥ जो हम तुमहि कह्यो चाहतही सो श्रीमुख प्रगटायो। नीके जाति उघारि आपनी युवतिन भले हँसायो ॥ तुम कमरीके ओढनहारे पीतांबर नहिं छाजत । सूरदास कारे तनु ऊपर कारी कमरी भ्राजत ॥ ९८ ॥

मोसों बात सुनहु ब्रजनारि। एक उपखान चलत त्रिभुवनमें तुमसों आज उघारि ॥ कबहूँ बालक मुँह न दीजिये मुँह न दीजिये नारि। जोइ मन करै सोइ करिडारै मूँड़ चढतहै भारि ॥ बात कहत अठिलात जाति सब हँसत देति कर तारि । सूर कहाए हमको जानैं छाहिहि बेचनहारि ॥ ९९ ॥

यह जानति तुम नंदमहरसुत। धेनु दुहत तुमको हम देखति जबहि जात खरिकहि उत ॥ चोरी करत रहौ पुनि जानति घर घर ढूँढत भांडे। मारग रोकि भये अब दानी वै ढँग कबते छांडे ॥ और सुनहु यशुमति जब बांधे तब हम कियो सहाई। सूरदास प्रभु यह जानति हम तुम ब्रज रहत कन्हाई ॥ ११०० ॥

राग आसावरी ॥ को माता को पिता हमारे। कब जनमत हमको तुम देख्यो हँसी लगत सुनि बात तुम्हारे ॥ कब माखन चोरी करि खायो कब बांधे महतारी। दुहत कौनकी गैया चारत बात कही यह भारी। तुम जानति मोहिं नंद ढुटौना नंद कहांते आए। मैं पूरन अविगति अविनाशी माया सबनि भुलाए ॥ यह सुनि ग्वालि सबै मुसकानी ऐसे गुण हौ जानत। सूर श्याम जो निदरचो सबही मात पिता नहिं मानत ॥ १ ॥

राग सोरठ ॥ तुमको नंदमहर भरुहाए। माता गर्भ नहीं तुम उपजे तौ कहौ कहांते आए ॥ घर घर माखन नहीं चुरायो ऊखल नहीं बँधाए। हाहा करि यशुमतिके आगे तुमको हमहि छुड़ाये ॥ ग्वालनि संग संग वृन्दावन तुम नहिं गाइ चराये। सूर श्याम दशमास गर्भ धरि जननि नहीं तुम जाये ॥ २ ॥

राग टोरी ॥ भक्त हेतु अवतार धरचो। कर्म धर्मके वश मैं नाहीं योग जग्य मनमैं न करचो ॥ दीनगुहारि सुनौं श्रवणनि भरि गर्व वचन सुनि हृदयजरौं। भाव अधीन रहौं सबहीके और न काहू नेक डरौं ॥ ब्रह्मा कीट आदिलौं व्यापक सबको सुख दै दुखहि हरौं। सूर श्याम तब कही प्रगटही जहां भाव तहँते न टरौं ॥ ३ ॥

राग धनाश्री ॥ कान्ह कहांकी बात चलावत। स्वर्ग पताल एक करि राखौ युवतिनको कहि कहा बतावत ॥ जो लायक तौ अपने घरको वनभीतर डरपावत। कहा दान गोरसको द्वै है सबै न लेहु देखावत ॥ रीती जान देहु घर हमको यतनेही सुख पावत। सूर श्याम माखन दधि लीजै युवतिन कत अरुझावत ॥ ४ ॥

माखन दधि कहा करौं तुम्हारो में मनमें अनुमान करौं नित मोसों कैहै बनिज पसारो॥ काहेको तुम मोहिं कहतहौ जोबन धन ताको करि गारो। अब कैसे घरजान पाइहौ मोको यह समुझाइ। सिधारो सूर बनिज तुम करत सदाई लेखो करिहैं आजु तिहारो॥

राग सूहवी॥ ऐसी कहौ बनिजको अटकी। मुख मुख हेरि तरुनि मुसकानी नैन सैन दै दै सब मटकी॥ हमहू कह्यो दान दधिको कहा मांगत कुँवर कन्हाई। अबलौं कहा मौन धरि बैठे तबहीं नहीं सुनाई॥ हँसि वृषभानुसुता तब बोली कहा बनिज हम पास। सूर श्याम लेखो करि लीजे जाहिं सबै ब्रजवास॥ ५॥

राग बिलावल॥ कहौ तुमहि हमको कहा बूझति। लैलै नाम सुनावहु तुमहीं मोसों काहे अरूझति॥ तुम जानति मैंहू कछु जानत जो जो माल तुम्हारे। डारिदेहु जापर जो लागै मारग चलौ हमारे॥ इतनेहीको सोर लगायो अब समुझी यह बात। सूर श्यामके वचन सुनहु री कछु समुझति हौ घात॥ ६॥

इनहीं धौं बूझौ यह लेखो। कहा कहैंगे श्रवणनि सुनिये चरित नेक तुम देखो॥ मनमन हरष भई सब युवती मुख ये बात चलावति। ज्यों ज्यों श्याम कहत मृदुबानी त्यों त्यों अति सुख पावति॥ कोउ काहूको भेद न जानत लोग सकुच उर मानत। सूरदास प्रभु अंतर्यामी अंतर्गतिकी जानत॥ ७॥

कहो कान्ह कह गथलै हमसों। जो कारण युवती सब अटकीं सो बूझत हैं तुमसों॥ लौंग नारियर दाख सुपारी कहा लादे हम आवैं। हींग मिरच पीपरि अजवाइनि ये सब बनिज कहावैं॥ कूट काइफर सोंठि चिरैता कटजीरा कहुँ देखत। आलमजीठ लाख सेंदुर कहुँ ऐसेहि बुधि अवरेखत॥ बाइ बिरंग बहेरा हरैं कहुँ बेल गोंद व्यापारी। सूर श्याम लरिकाई भूलीं जोबन भए मुरारी॥ ८॥

राग सूही॥ कवन बनिज कहि मोहिं सुनावति।तुम्हरो गथलादों गयंदपर हींग मिरच पीपरि कहा गावति॥ अपनो बनिज दुरावतहौ कत नाउँ लियो यतनोही। कहा दुरावति हौ मो आगे सत जानत तुव गोही॥ बहुत मोलको बाबा तुम्हरो कैसे दुरत राए। सुनहु सूर कछु मोल लेहिंगे कछु इक दान भराए॥ ९॥

राग टोडी॥ दधिको दान मेटि यह ठान्यो। सुनहु श्याम अतिचतुर भएहौ आजु तुमहि हम जान्यो॥ जो कछु दूध दह्यौ हम देती लैखाते तुम ग्वाल। सोऊ खोइ हाथतै बैठे हँसति कहति ब्रजबाल। यह सुनि श्याम सबनि करते दधि मटकी लई छँडाई। आपन खाइ सखनको दीन्हों अति मन हरष बढाई॥ कछु खायो कछु भुँइ ढरकायो चितै रहीं ब्रजनारि। सूर श्याम वन भीतर युवतिन एढंग करत मुरारि॥ १०॥

राग रामकली॥ प्यारी पीतांबर उर झटक्यो। हरि तोरी मोतिनकी माला कछु गर कछुकर लटक्यो। ढीठो करन श्याम तुम लागे जाइ गही कटि फेट। आपु श्याम रिस करि अंकम भरि भई प्रेमकी भेट॥ युवतिन घेरि लियो हरिको तव भरि भरि धरि अँकवारि। सखा परस्पर देखत ठाढे हँसत देत किलकारि॥ हांक दियो करि नंददोहाई आइ गए सबग्वाल। सूर श्यामको जानत नाहीं ढीठ भई हैं बाल॥ ११॥

राग भैरवी ॥ हम भई ढीठ भले तुम्ह ग्वाल । दीन्हों ज्वाब दईको चैहौ देखो री यह कहा जञ्जाल ॥ बन भीतर युवतिनको रोंकत हम खोटी तुम्हरे ये हाल बात कहनको यो आवत है बड़े सुधर्मा धर्महिपाल ॥ साखि सखाकी ऐसिन भरिहौ तब आवहु ते जीति-भुआल । आयेहैं चढि रिसकरि हमपर सूर हमहि जानत बेहाल ॥ १२ ॥

राग बिलावल ॥ जानी बात तुम्हारी सबकी । लरिकाईके ख्याल तजौ अब गई बात वह तबकी ॥ मारग रोंकत रहे यमुनको तेहि धोखेहौ आये । पावहुगे पुनि कियो आपनो युवतिन हाथ लगाये ॥ जो सुनिहैं यह बात मात पितु तब हमसे कहा कैहैं । सूर श्याम मोतिन लर तोरी कौन ज्वाब हम देहैं ॥ १३ ॥

राग बिलावल नट ॥ आपुन भई सबै अब भोरी । तुम हरिको पीतांबर झटक्यो उन तुम्हरी मोतिन लर तोरी ॥ मांगत दान ज्वाब नाहिं देती ऐसी तुम जोबनकी जोरी । डर नहिं मानति नँदनंदनको करति आनि झकझोरा झोरी ॥ एक तुम नारि गँवारि भली हौ त्रिभुवन में इनकी सरिको री । सूर सुनहु लेहैं छँडाइ सब अबहिं फिरौगी दौरी दौरी ॥ १४ ॥

राग नट ॥ कहा बड़ाई इनकी सरि मैं । नंद यशोदाके प्रतिपाले जानति नीके करि मैं ॥ तुम्हरे कहे सबन डर मान्यो हरिहि गई अति डरि मैं । बसुदेव डारि रातिही भागे आये हैं शुभ घरिमैं । अंग अंगको दान करत हैं सुनत उठी रिस जरिमैं । तब पीतांबर झटकि लियो मैं सूर श्यामको धरि मैं ॥ १५ ॥

राग गौरी ॥ याते तुमको ढीठ कही । श्यामहि तुम भई झिरकन हारी एतेपर पुनि हारि नही ॥ तबते हमहिं देतहौ गारी हमको दाहति आपु दही । बनिज करति हमसों झगरति हौ कहा कहै हम बहुत सही ॥ समुझि परी अब कछु जिय जाग्यो ताते हौं सब मौन रही । सूर श्याम ब्रज ऊपर दानी यहि मारग अब तुम निबही ॥ १६ ॥

राग कल्याण ॥ तुम देखत रैहौ हम जैहैं । गोरस बेंचि मधुपुरीते पुनि येही मारग ऐहैं ॥ ऐसेही बैठे सब रैहौ बोले ज्वाब न देहैं । धरिलैहैं यशुमतिपै हरिको तब धौं कैसे कैहैं ॥ काहेको मोतिन लर तोरी हम पीताम्बर लैहैं । सूर श्याम इतरात इते पर घर बैठे तब रैहैं ॥ १७ ॥

हठ क्यों निबतन पैहौ । अब तो रोकि सबनिको राख्यो कैसे करि तुम जैहौ ॥ दान लेउँगो भरि दिन दिनको लेखो करि सब देहौ । सौंह करतहौं नंदबबाकी मैं कैहौं तब जैहौ ॥ आवत जात रहत येही पथ मोसों बैर बढैहौ । सुनहु सूर हमसों हठ मांडति कौन नफा करि लैहौ ॥ १८ ॥

राग कान्हरो । कौन बात यह कहत कन्हाई । समुझति नहीं कहा तुम मांगत डर पावत करि नंद दोहाई ॥ डर पावहु तिनको जे डरपाहिं तुमते घटि हम नाहीं । मारग छांडि देहु मनमोहन दधि बेचन हम जाहीं ॥ भली करी मोतिनलर तोरी यशुमतिसों हम लैहैं । सूरदास प्रभु इहां बनत नहिं इतनो धन कहां पैहैं ॥ १९ ॥

एक हार मोहिं कहा देखावति । नख शिखते अंग अंग निहारहु ए सब कतहि दुरावति ॥ मोतिन माल जराइको टीको कर्णफूल नकबेसर । कंठसिरी दुलरी तिलरीको और हार

एक नवसर ॥ सुभग हमेल कनक अँगिया नग नगन जरितकी चौकी । बाहुढाड कर कङ्कन बाजू बंद येतेपर तौकी ॥ छुद्रघंटिका पग नूपुर जेहरि बिछिया सब लेखौ । सहज अंग शोभा सब न्यारी कहत सूर ये देखौ ॥ २० ॥

राग जैतश्री ॥ याहूमें कछु बांट तुम्हारो । अचरज आइ सुनहु री माई भूषण देखि न सकत हमारो ॥ कहो ढिठाई हिएते आपुन की यशुमति की नंद । घाटधरचो तुम इहै जानिकै करत ठगनके छन्द ॥ जितनो पहिरि आपु हम आई घरहै याते दूनो । सूर श्याम हौ बहुत लोभाने बन देख्यो धौं सूनो ॥ २१ ॥

राग गौरी ॥ बाँट कहा अब सबै हमारो । जबलौं दान नहीं हम पायो तबलौं कैसे होत तिहारो ॥ आभूषणकी कौन चलावत कंचनघट काहे न उघारो । मदन दूत मोहिं बात सुनाई इनमें भरचो महारस भारो ॥ एक ओर यह अंग भूषण सब एक ओर यह दान बिचारो । सुनहु सूर कहा बांट करैं हम दान देहु पुनि जहां सिधारो ॥२२॥

राग कल्याण ॥ श्याम भये ऐसे रसनागर । दिन द्वै घाट रोकि यमुनाको युवतिनमें तुम भए उजाजर ॥ कांधे कामरि हाथ लकुटिया गाइ चरावन जाते । दही भातकी छाक मँगावत ग्वालन सँग मिलि खाते ॥ अब तुम कर नवलासी लीने पीतांबर कटि सोहत । सूर श्याम अब नवल भए तुम नवल नारि मन मोहत ॥ २३ ॥

राग गौरी ॥ दान देतकी झगरो करिहौ । प्रथमहि यह जंजाल मिटावहु ता पाछे तुम हमहि निदरिहौ ॥ कहत कहा निदरेसे हौ तुम सहज कहति हम बात । आदि बुन्यादि सबै हम जानति काहेको इतरात ॥ रिसि करि करि मटुकी शिर धरि धरि डगरि चलीं सब ग्वालिनि । सूर श्याम अंचल गहि झरकी जैहो कहां बजारिनि ॥ २४ ॥

राग कल्याण ॥ अब तुमको मैं जान न दैहौं ॥ दान लेउँ कौडी कौडी करि बैर आपनो लैहौं ॥ गोरस खाइ बच्योसो डारचो मटुकी डारी फोरि । दैदै गारि नारि झकझोरी चोलीके बँद तोरि ॥ हँसत सखा कर तारी दैदै बनमें रोकी नारि । सुनत लोग घरते आवहिंगे सकिहौ नहीं सम्हारि ॥ घरके लोगनि कहा डरावत कंसहि आनि बुलाइ । सूर सबै युवतिनके देखत पूजा करौं बनाइ ॥ २५ ॥

राग गौरी ॥ जो तुमही हौ सबके राजा । तौ बैठौ सिंहासन चढिकै चमर छत्र शिर-भ्राजा ॥ मोर मुकुट मुरली पीतांबर छांड़ि देहु नटवरको साजा । बेनु बिषान शृंग क्यों पूरत बाजै नौबति बाजा ॥ यह जो सुनैं हमहु सुख पावैं सँग करैं कछु काजा । सूरश्याम ऐसी बातें सुनि हमको आवति लाजा ॥ २६ ॥

राग कल्याण ॥ तुम्हारे चित रजधानी नीकी । मेरे दास दासनिके चेरे तिनको लागति फीकी ॥ ऐसी कहि मोहिं कहा सुनावति तुमको इहै अगाध । कंस मारि शिर छत्र धरावौं कहा तुच्छ यह साध ॥ तबहीं लौं यह संगतिहारो जब लगि जीवत कंस । सूर श्यामके मुख यह सुनि तब मनमन कीन्हों संस ॥ २७ ॥

राग जैतश्री ॥ भली करी हरि माखन खायो । इहौ मानि लीनी अपने शिर उबरो सो ढरकायो ॥ राखी रही दुराइ कमोरी सोलै प्रगट देखायो । यह लीजै कछु और मँगावें दान सुनत रिसपायो ॥ दान दिये बिनु जान न पैहौ कब मैं दान छुटायो । सूर श्याम हठ परे हमारे कहो न कहा लदायो ॥ २८ ॥

राग धनाश्री ॥ लेहौं दान इननको तुमसों । मत्तगयंद हंस हम सोहैं कहा दुरावति तुम सो ॥ केहरि कनककलश अमृतके कैसे दुरैदुरावति । विद्रुम हेम वज्रके किनुका नाहिन हमहि सुनावति ॥ खग कपोत कोकिला कीर खंजन हूं शुक मृगजानति । मणि कंचनके चित्र जरेहैं एतेपर नहिं मानति ॥ सायक चाप तुरय बनिजतिहौ लिये सबै तुम जाहू । चंदन चमर सुगंध जहाँ तहँ कैसे होत निबाहू ॥ यह बनिजति वृषभानुसुता तुम हमसों बैर बढावति । सुनहु सूर एतेपर कहतिहैं हम धौं कहालदावति ॥ २९ ॥

राग सोरठ ॥ यह सुनि चकृत भईं ब्रजबाला । तरुणी सब आपसमें बूझति कहा कहत गोपाला ॥ कहां तुरंग कहां गजकेहरि कहां हंस सरोवर सुनिये । कंचनकलश गढाये कब हम देखे धौं यह शुनिये ॥ कोकिल कीर कपोत बननमें मृग खंजन शुक संग । तिनको दान लेत हैं हमसों देखहु इनको रंग ॥ चंदन चौर सुगंध बतावत कहां हमारे पास । सूरदास जो ऐसे दानी देखिलेहु चहुँ पास ॥ ३० ॥

राग गुनकरी ॥ भूलिरहे तुम कहाँ कन्हाई । तिनको नाउं लेत हम आगे जो सपने कहुँ दृष्टि न आई ॥ हैवर गैवरसिंह हंस बर खग मृग कहँ हम लीन्हे । सायक धनुष चक्र सुनि चकृत चमर न देखे चीन्हें । चंदन और सुगंध कहतहौ कंचन कलश बतावहु । सूर श्याम ये सब जो ह्वैहैं तबहिं दान तुम पावहु ॥ ३१ ॥

राग गूजरी ॥ इतने सबै तुम्हारे पास । निरखि न देखहु अंग अंग अब चतुराईके गांस ॥ तुरतही निरुवारि डारहु करति कहत अबेर । तुम कहो कछु हमहुँ बोलैं घरहि जाहु सबेर । कनक तुम परतक्ष देखहु सजे नवसत अंग । सूर तुमसो रूप जौबन धरचो एकहि संग ॥

राग बिलावल ॥ प्रगट करौ सब तुमहिं बतावैं । चिकुर चमर घूंघट है बरबर भुवसारंग देखावैं ॥ ३२ ॥

बाणकटाक्ष नयन खंजन मृग नासा शुक उपमाउं । तरिवन चक्र अधर विद्रुम छवि दशन वज्र कनठाउं ॥ ग्रीव कपोत कोकिला बाणी कुच घट कनक सुभाउ । जोवन मह रस अमृत भरेहैं रूप रंग झलकाउ ॥ अंग सुगंध बसन पाटंबर गनि २ तुमहि सुनाउँ । कटि केहरि गयंदगति शोभा हंस सहित यकताउँ ॥ फेर किये कैसे निबहति है घरहि गए कहा पाउँ । सुनहु सूर यह बनिज तुम्हारे फिरि २ तुमहि मनाउँ ॥ ३३ ॥

राग नट ॥ माँगत ऐसे दान कन्हाई । अब समुझी हम बात तुम्हारी प्रगटभई कछु धौं तरुनाई ॥ यहि लालच अँकवारि भरत हौ हार तोरि चोली झटकाई । अपनी ओर देखि धौं लीजै ता पाछे करियै बरि आई ॥ सखालिये तुम घेरत पुनि पुनि बनभीतर सब नारि पराई । सूर श्याम ऐसी न बूझियै इनि बातमि मर्यादा जाई ॥ ३४ ॥

राग नट ॥ हमपर रिसकरति ब्रजनारि । बात सूधे हम बतावत आपु उठत पुकारि ॥ कबहुँ मर्यादा घटावति कबहुँ दैहै गारि । प्रातते झगरो पसारो दानदेहु निवारि ॥ बडे घरकी बहु बेटी करति वृथा झवारि । सूर अपनो अंश पावैं जाहिं घर झखमारि ॥३५॥

राग लारंग ॥ तुमहि उलटि हमपर सतराने । जो कछु हमको कहन बूझिय सो तुम कहि आगे अतुराने ॥ यह चतुराई कहां पढी हरि थोरे दिन अति भये सयाने । तुमको लाज

होत की हमको बात परै जो कहुँ महराने ॥ ऐसो दान और पै मांगहु जो हमसों कहौ छबि-छाने । सूरदास प्रभु जानदेहु अब बहुरि कहौगे कालि बिहाने ॥ ३६ ॥

श्यामहि बोलि लियो ढिग प्यारी । ऐसी बात प्रगट कहुँ कहिये सखनि मांझ कत लाजन मारी ॥ एक ऐसेहि उपहास करत सब तापर तुम यह बात पसारी । जाति पांतिके लोग हँसिहिंगे प्रगट जानिहैं श्याम भतारी ॥ लाजत मारतहौ कत हमको हाहा करति जाति बलिहारी । सूरश्याम सर्वज्ञ कहावत मात पितासों द्यावत गारी ॥ ३७ ॥

जबहि ग्वारि यह बात सुनाई । सखा सबनि तबहीं लखि लीन्हीं सदा श्यामके प्रकृत सुभाई ॥ सुनहु प्यारि एक बात सुनावों जो तुम्हरे मन आवै । तुम प्रति अंग अंगकी शोभा देखत हरि सुख पावै ॥ तुम नागरी नवल नागर वै दोउ मिलि करौ बिहार । सूरश्याम श्यामा तुम एकै कहा हँसिहै संसार ॥ ३८ ॥

राग नट ॥ नंदसुवन यह बात कहावत।आपुन जोबनदान लेतहै तापर जोइ सोइ सखनि सिखावत ॥ वै दिन भूलिगए हरि तुमको चोरी माखन खाते । खीझतही भरि नयन लेतहै डरडरात भजि जाते ॥ यशुमति जब ऊखलसों बांधति हमही छोरति जाइ । सूर श्याम अब बडे भये हौ जोबनदान सुहाइ ॥ ३९ ॥

राग टोडी ॥ लरिकाईकी बात चलावति । कैसी भई कहा हम जानैं नेकहु सुधि नहिं आवति ॥ कब माखन चोरी करि खायो कब बांधे धौं मैया । भले बुरेको मात पिता तन हरषतही दिनजैया ॥ अपनी बात खबर करि देखहु न्हात यमुनके तीर । सूर श्याम तव कहत सबनिके कदम चढाए चीर ॥ ४० ॥

राग गूजरी ॥ सब रही जल मांझ उघारी । बारबार हाहा करि थाकी मैं तट लिये हँकारी ॥ आई निकसि बसन बिनु तरुनी बहुत करी मनुहारी । कैसे हास भए तब सबके सो तुम सुरति बिसारी ॥ हमहि कहति दधि दूध चुराये अरु बांधे महतारी । सूर श्यामके भेद वचन सुनि हँसि सकुचीं ब्रजनारी ॥ ४१ ॥

कहा भए अति ढीठ कन्हाई । ऐसी बात कहत सकुचत नहिं कहाधौं अपनी लाज गँवाई ॥ जाहु चले लोगनिके आगे झूठी वाणी कहत सुनाई । तुम हँसि कहत ग्वाल सुनिकै सब घरघर कैहैं जाई ॥ बहुत होहुगे दशहि बरसके बात कहतहौ बनै बनाई । सूरश्याम यशुमतिके आगे इहै बात सब कैहैं जाई ॥ ४२ ॥

राग हमीर ॥ झूठी बात कहा मैं जानौं । जो हमको जैसेही भजेरी ताको तैसेहि मानौं ॥ तुम पति कियो मोहिको मनदै मैं हौं अंतर्यामी । योगीको योगी ह्वै दरसौं कामीको ह्वै कामी ॥ हमको तुम झूठे करि जानति तौ काहे तप कीन्हों । सुनहु सूर अब निठुर भई कत दान जात नहीं दीन्हों ॥ ४३ ॥

राग गौरी ॥ दान सुनत रिस होइ कन्हाई । और कहौ सो सब सहि लेहैं जो कछु भली बुराई ॥ महतारी तुम्हरीके वैगुण उरहन देत रिसाई । तुम नीके ढँग सीखे बनमें रोकत नारि पराई ॥ आवन जाव न पावत कोऊ तुम मगमें घटवाई । सूरश्याम हमको बिरमावत खीझत बहिनी माई ॥ ४४ ॥

काहेको तुम झेर लगावति । दान देहु घर जाहु बेंचि दधि तुमहींको यह भावति ॥ प्रीति करौ मोसों तुम काहे न बनिज करति ब्रजगाउँ । आवहु जाहु सबै यहि मारग लेत हमारो नाउँ ॥ लेखो करौ तुमहि अपने मन जोइ देहौ सोइ लेहौं । सूर सुभाइ चलहुगी जब तुम पुनिधौं मैं कह कैहौं ॥ ४५ ॥

राग कान्हरो ॥ सुनहु आइके हरिगुण माई । हम भईं बनिजारिनि आपुन दानि भए कुँवर कन्हाई ॥ कहा बनिज लै आई धौं हम ताको मांगत दान । कालिहिके ढँग पुनि आए हैं नहिं जानत कछु आन ॥ तुम गवाँरि एही मग आवति जानि बूझि गुण इनिके । सूर श्याम सुंदर बहु नायक सुखदायक सबहिनके ॥ ४६ ॥

राग टोडी ॥ काहेको हमसों हरि लागत । बातहि कछू खोल रस नाहीं को जानै कहा मांगत ॥ कहा स्वभाव परचो अबहींते इनि बातन कछु पावत । निपट हमारे ख्याल परे हरि बनमें नितहिं खिझावत ॥ पैंडो देहु बहुत अब कीनों सुनत हँसहिंगे लोग । सूर हमहिं मारग जिनि रोकहु घरते लीजे बोग ॥ ४७ ॥

राग सूही ॥ अबलों इहै करचो तुम लेखो । मोको ऐसी बुद्धि बतावत कर कंकण दर्पन लै देखो ॥ आपुहि चतुरि आपुही सब कछु हमको करति गवाँर । ओगहै लेत फिरों इनके घर ठाढे हैहैं द्वार ॥ घाटे छांडि जैहो तबलैहौं ज्वाब नृपति कहा देहों । जादिनते यहि मारग आवति तादिनते भरिलैहों ॥ इनिकी बुद्धि दान हम पहिरो काहे न घर घर जैहो । सूर श्याम तब कहत सखिनसों जान कौनविधि पैहौ ॥ ४८ ॥

राग ठोडी ॥ भली भई नृप मान्यो तुमहू । लेखो कैरैं जाइ कंसहिपै चलैं संग तुम हमहू ॥ अबलों हम जानीही घरही पहिरचो है तुम दान । कालि कह्यो हो दान लेनको नंदम हरकी आन ॥ तो तुम कंस पठाए हैं ह्यां अब जानी यह बात । सूर श्याम सुनि सुनि यह बाणी भौंह मोरि मुसकात ॥ ४९ ॥

राग आसावरी ॥ कहा हँसत मोरतहो भौंह । सोई कह्यो मनहि कहि आई तुमहि नंद की सौंह ॥ और सौंह तुमको गोधनकी सौंह माई यशुमतिकी । सौंह तुमहि बलदाऊकी है कहो बात वा मनकी ॥ बार बार तुम भौंह सकोरचो कहा आपु हँसि रीझे । सूर श्याम हम पर सुख पायो की मनही मन खीझे ॥ ५० ॥

राग रामकली ॥ हँसत सखनसों कहत कन्हाई । मैयाकी बाबाकी दाऊजीकी सौंह दिवाई ॥ कहति कहा काहे हँसि हेरचो काहे भौंह सकोरचो । यह अचरज देखो तुम इनिको कब हम वदन मरोरचो ॥ ऐसी बातनि सौंह दिवावति अधिक हँसी मोहिं आवत । सूर श्याम कहि श्रीदामासों तुम काहे न समुझावत ॥ ५१ ॥

राग धनाश्री ॥ श्रीदामा गोपिन समुझावत । हँसत श्यामके तुम कहा जान्यो काहे सौंह दिवावत ॥ तुमहूँ हँसो आपने संग मिलि हम नाहिं सौंह दिवावैं । तरुणिनकी यह प्रकृति अनैसी थोरेहि बात बिसावैं ॥ नान्हे लोगनि सौंह दिवावहु वै दानी प्रभुसबके । सूर श्यामको दान देहु री मांगत ठाढे कबके ॥ ५२ ॥

राग जैतश्री ॥ हम जानतिवै कुँवर कन्हाई । प्रभु तुम्हरे मुख आजु सुनी हम तुम जानत प्रभुताई ॥ प्रभुता नहीं होति इनि बातनि मही दहीके दान । वै ठाकुर तुम सेवक

उनके जान्यों सबको ज्ञान ॥ दधि खायो मोतिन लर तोरचो घृत माखन सोउ लीजे। सूरदास प्रभु अपने सदका घरहि जान हम दीजै ॥ ५३ ॥

तुम घर जाहु दानको देहै। जेहि बीरा दै मोहिं पठायो सो मोसों कहा लैहै ॥ तुम गृह जाइ बैठि सुख करिहौ नृप गारी को खैहै। अबहीं बोलि पठावैगो री ता सन्मुख को जैहै ॥ जान कहैं तुमको तुम जैहों विधिना कैसे सैहै। सूर मोहिं अटक्यो है नृपवर तुम बिनु कौन छँडैहै ॥ ५४ ॥

नृपको नाँउ लेततेही मुख जेहि मुख निंदा कालि करी। आपुन तौ राजनिके राजा आजु कहा सुधि मनहि परी ॥ भले श्याम ऐसी तुम कीनी कहा कंसको नाउँ लियो। जब हम सौंह दिवावन लागीं तबहिं कंसपर रोष कियो ॥ जाको निंदि बंदिये सो पुनि वह ताको निंदरै। सूरसुनी वह बात कालिकी तब जानी इनि कंस डरै ॥ ५५ ॥

राग आसावरी ॥ कहा कहति कछु जानि न पायो। कब कंसहिं धौं हम कर जोरचो कब वाको हम माथ नवायो ॥ कबहूं सौंह करत देख्यो मोहिं लेत कबहुं मुँख नाऊँ। निपटहि ग्वारि गँवारि भई तुम बसति हमारे गाऊँ ॥ कहा कंस केतने लायकको जाको मोहिं देखावति। सुनहु सूर यहि नृपके हम हैं इह तुम्हरे मन आवति ॥ ५६ ॥

राग टोडी ॥ कौन नृपति जाके तुमहौ ॥ ताको नाऊँ सुनावहु हमको यह सुनिकै अति पावभौ ॥ यह संसार भुवन चौदह भरि कंसहिते नहिं दूजो। सो नृप कहा रहत सुनि पावैं तब ताहीको पूजो ॥ कहा नाउँ केहि गाँउ बसत है ताहीके ह्वै रहिए। सूरदास प्रभु कहे बनैगा झूठे हमहि निदरिए ॥ ५७ ॥

मोसों सुनहु नृपतिको नाउँ। तिहूँ भुवन भरि गम्य है जाको नर नारी सब गाउँ ॥ गण गंधर्व वश्य वाहीके अवर नहीं सरि ताहि ॥ उनकी अस्तुति करौं कहां लगि मैं सकुचत हौं जाहि ॥ तिनहीको पठयो मैं आयो दियो दानको वीरा। सूर रूप जोबन धन सुनिकै देखत भयो अधीरा ॥ ५८ ॥

राग गौरी ॥ पाई जाति तुम्हारे नृपकी जैसे तुम तैसे वोऊ हैं। कहां रहे दुरि जाइ आजुलौं एई ढंग गुणके सोऊ हैं ॥ यह अनुमान कियो मनमें हम एकहि दिन जनमें दोऊ हैं। चोरी अपमारग बट पारचो इनि पटतरके नाहिं कोऊ हैं ॥ श्याम बनी अब जोरी नीकी सुनहु सखी मानत तोऊ हैं। सूर श्याम जितने रँग काछत युवती जन मनके गोऊ हैं ॥ ५९ ॥

ठगति फिरति ठगिनी तुम नारी। जोइ आवति सोइ सोइ कह डारति जाति जनावत दै दै गारी ॥ फँसिहारिनि बटपारिनि हम भईं आपुन भए सुधर्मा भारी। फंदा फांसि कमान बानसों काहू डारत देख्यो मारी ॥ जाके मन जैसोई बरतै मुख बानी कहि देत उघारी। सुनहु सूर प्रभु नीके जान्यो ब्रज युवती तुम सब बटपारी ॥ ६० ॥

राग सूही ॥ अपने नृपको ईहै सुनायो। ब्रजनारी बटपारिनि हैं सब चुगली आपुनि जाइ लगायो ॥ राजा बडे बात यह समुझी तुमको हम पर धौंस पठायो। फँसिहारिनि कैसे तुव जानी हम कहुँ नाहिंन प्रगट देखायो ॥ ब्रजवनिता फँसि हारी जो सब महतारी काहे न गनायो। फंदा फांसि धनुष विषलाडू सूर श्याम मनहिं हमहिं बतायो ॥ ६१ ॥

राग भैरव ॥ फंदाफँसि बतावहु जो । अंगनि धरे छपाइ जहां जो प्रगट करौ सब दीहौं तौ ॥ प्रथमहि शीश मोहनी डारति ऐसे ताहि करत बशहौ । विष लाडू दरशावति ले पुनि देह दशापुनि बिसरति ज्यों ॥ ता पाछे फंदा गर डारति एहि भांति निकारि मा.ति हौ । सुनहु सूर ऐसे गुण तुम्हरे मोसों कहा उचारति हौ ॥ ६२ ॥

प्रगट करौ यह बात कन्हाई । बान कमान कहां केहि मारचो काके गर हम फांसि लगाई ॥ काके शिर पढि मंत्र दियो हम कहां हमारे पाशदिनाई । मिलवत कहां कहांकी बातैं हँसत कहति अति गइ सकुचाई ॥ तब मानैं सब हमहुँ बतावहु कहो नहीं जो नंद दोहाई । सूर श्याम तब कह्यो सुनहुगी एक एक करि देउँ बताई ॥ ६३ ॥

राग रागिनी ॥ मोसों कहा दुरावति नारी । नयन शयन दै चितहि चुरावति इहै मंत्र टोना शिरडारी ॥ भौंह धनुष अंजन गुन बान कटाक्षनि डारति मारि । तरिवन श्रवन फांसि गर डारति कैसेहुँ नहीं सकत निरवारि ॥ पीन उरज मुख नैन चखावति इह विष-मोदक जात न झारि । घालति छुरी प्रेमकी बानी सूरदास को सकै सँभारि ॥ ६४ ॥

राग टोडी ॥ अपनो गुण औरनि शिरडारत । मोहन जोहन मंत्र यंत्र टोना सब तुमपर वारत ॥ तनुत्रिभंग अंग अंगमरोरनि भौंह बंक करि हेरत । मुरली अधर बजाइ मधुर सुर तरुनी मृग बन घेरत ॥ नटवर भेष पीतांबर काछे छैल भए तुम डोलत । सूर श्याम रावरे ढंगए अवरनिको ढँगबोलत ॥ ६५ ॥

जानी बात मौन धरि रहिए । इहै जानि हमपर चढि आए जो भावै सो कहिए ॥ हम नहिं बिलग तुम्हारो मान्यो मौन तुम जनि कछु मन आनो । देवहु एक दोइ जनि भाषहु चारि देखि दुइ गानो ॥ दोवल देति सबै मोहीको उन पठयों मैं आयो । सूर रूप जोबनकी चुगली नैननि जाइ सुनायो ॥ ६६ ॥

राग बिलावल ॥ तब रिस करिकै मोहिं बोलायो । लोचन दूत तुमहिं इहि मारग देखत जाइ सुनायो ॥ सोइ सब महलनते सुनि बानी जोवन महलनि आयो । अपने कर बीरा मोहिं दीन्हों तुरत मोहिं पहिरायो ॥ बैठ्यो है सिंहासन चढिकै चतुराई उपजायो । मन-तरंग आज्ञाकारी भृत तिनको तुमहि लगायो ॥ तिनको नाम अनंद नृपतिवर सुनहु बात सुखपायो । सूर श्याम मुख बात सुनत यह युवतिन तनु बिसरायो ॥ ६७ ॥

राग सूही ॥ ब्रज युवती सुनि मगन भईं । यह बानी सुनि नंदसुवन मुख मन व्याकुल तन सुद्धि गईं ॥ को हम कहां रहति कहँ आईं युवतिनके यह सोच परचो । लागी काम नृपतिकी सांटी जोवन रूपहि आनि अरचो ॥ तृषित भईं तरुणी अनंगडर सकुचि रूप जोबनहिं दियो सूर श्याम अब शरन तुम्हारे हृदय सबनि यह ध्यान कियो ॥ ६८ ॥

राग जैतश्री ॥ मन यह कहति देह बिसराये । यह धन तुमहीको सँचि राख्यो तेहि लीजै सुख पाये ॥ जोबन रूप नहीं तुम लायक तुमको देत लजाति । ज्यों बारिधि आगे जल कनिका बिनय करति एहि भांति ॥ अमृतरस आगे मधुरंचक मनहिं करत अनुमान । सूर श्याम शोभाकी सीवाँको पटतरको आन ॥ ६९ ॥

अंतर्यामी जानि लई । मनमें मिले सबनि सुख दीन्हों तब तनुकी कछु सुरति भई ॥ तब जान्यो बनमें हम ठाढी तनु निरख्यो मन सकुचि गई । कहति परस्पर आपु समें सब कहां रहीं हम काहि रई ॥ श्याम बिनाये चरित करै को यह कहिकै तनु सौंपदई । सूरदास प्रभु अंतर्यामी गुप्तहि जोवन दान लई ॥ ७० ॥

राग रामकली ॥ यह कहि उठे नंदकुमार । कहा ठगि सी रही बाला परचो कौन बिचार दानको कछु कियो लेखो रही जहं तहं सोचि । प्रगट करि हमको सुनावहु मेटि जिहिदै दोचि ॥ बहुरि यहि मग जाहु आवहु राति सांझ सकार । सूर ऐसो कौन जो पुनि तुमहि रोकनहार ॥ ७१ ॥

राग गूजरी ॥ हमहिं और सो रोकै कौन । रोकनहारो नंदमहर सुत कान्ह नाम जाको है तौन ॥ जाके बल है काम नृपतिको ठगत फिरत युवतिनको जौन । टोना डारि देत शिर ऊपर आपु रहत ठाढो ह्वै मौन ॥ सुनहु श्याम ऐसी न बूझिए बानि परी तुमको यह कौन । सूरदास प्रभु कृपा करहु अब कैसेहु जाहिं आपने भौन ॥ ७२ ॥

राग सूही ॥ दान मानि घरको सब जाहु । लेखो मैं कहुँ कहुँ जानत हौं तुम समुझे सब होत निबाहु ॥ पछिली देहु निवारि आजु सब पुनि दीजो जब जानौ कालि । अब मैं कहत भली हौं तुमसों जो तुम मोको मानौ ग्वालि ॥ वृन्दावन तुम आवत डरपति मैं देहौं तुमको पहुँचाइ । सुनहु सूर त्रिभुवन वश जाके सो प्रभु युवतिनके वश आइ ॥ ७३ ॥

को जानै हरि चरित तुम्हारे । अबहूं दान नहीं तुम पायो मन हरि लिये हमारे ॥ लेखो करि लीजै मनमोहन दूध दह्यो कछु खाहु । सद माखन तुम्हरेहि मुख लायक लीजै दान उगाहु ॥ तुम खैहौ माखन दधि मोहन हम सब देखि देखि सुख पावें । सूर श्याम तुम अब दधि दानी कहि कहि प्रगट सुनावैं ॥ ७४ ॥

राग गुंड ॥ कान्ह माखन खाहु हम सब देखैं । सद्य दधि दूध ल्याई अबटि अबहिं हम खाहु तुम सफल करि जन्म लेखैं ॥ सखा सब बोलि बैठारि हरि मंडली वनहिंके पात दोना लगाये । देत दधि परुसि ब्रजनारि जेंवत कान्ह ग्वाल सँग बैठि अति रुचि बढाये । धन्य दधि धन्य माखन धन्य गोपिका धन्य राधा वश्य है मुरारी । सूर प्रभुके चरित देखि सुरगन थकित कृष्ण सँग सुख करति घोषनारी ॥ ७५ ॥

राग जैतश्री ॥ माखन दधि हरि खात ग्वाल सँग । पातनिके दोना, सबके कर लेत पतौखनि मुख मेलत रँग ॥ मटुकिनते लै लै परुसति हैं हर्षभरी ब्रजनारि । यह सुख तिहूं भुवन कहुँ नाहीं दधि जेंवत बनवारि ॥ गोपी धन्य कहति आपुनको धन्य दूध दधि माखन । जाको कान्ह लेत मुख मेलत कियो सबनि संभाषन ॥ जो हम साध करति अपने मन सो सुख पायो नीके । सूर श्याम पर तन मन वारति आँनद जी सबहीके ॥७६॥

राग देवगंधार ॥ गोपिका अति आनंद भरी । माखन दधि हरि खात प्रेमसों निरखति नारि खरी ॥ कर लै लै मुख परस करावत उपमा बढी सुभाइ । मानहु कंज मिलतहूं शशिको लिये सुधाकर आइ ॥ जाकारण शिव ध्यान लगावत शेष सहस मुख गावत । सोई सूर प्रगट ब्रजभीतर राधा मनहिं चुरावत ॥ ७७ ॥

राग रामकली ॥ राधासों माखन हरि माँगत। औरनकी मटुकीको खायो तुम्हरो कैसो लागत ॥ लैआई वृषभानुसुता हँसि सद लोनीहै मेरी। लै दीन्हों अपने कर हरि मुख खात अल्प हँसि हेरी ॥ सबहिनते मीठो दधिहै यह मधुरे कह्यो सुनाइ। सूरदास प्रभु सुख उपजायो ब्रजललना मन भाइ ॥ ७८ ॥

राग रामकली ॥ मेरे दधिको हरि स्वाद न पायो। जानत इन गुजरि निको सोहै लयो छिडा इमिलि ग्वालनि खायो। धौरी धेनु दुहाइ छानि पय मधुर आंचमैं अवटि सिरायो ॥ नई दोहनी पोंछि पखारी धरि निर्धूम खिरनिपर तायो। तामें मिलि मिश्रित मिश्री करि दै कपूर पुट जावन नायो ॥ सुभग ढकनियां ढांपि बांधि पट जतन राखि छीके समदायो ॥ हौं तुम कारण लै आई गृह मारगमें न कहूं दरशायो। सूरदास प्रभु रसिक शिरोमणि कियो कान्ह ग्वालिनी मन भायो ॥ ७९ ॥

राग नट ॥ गोपिन हेतु माखन खात। प्रेमके वश नंदनंदन नेक नहीं अघात ॥ सबै मटुकी भरी वैसिहि प्रेम नहीं सिरात। भाव हृदये जान मोहन खात माखन जात ॥ एक कर दधि दूध लीने एककर दधि जात। सूर प्रभुको निरखि गोपी मनहि मनहि सिहात ॥ ८० ॥

राग बिहागरो ॥ गोपी कहति धन्य हम नारि। धन्य दूध धनि दधि धनि माखन हम परुसति जेंवत गिरधारि ॥ धन्य घोष धनि निशि धनि वह घरि धनि गोकुल प्रगटे बनवारि। धन्य सुकृत पाछिलो धन्य धनि धन्य नंद यशुमति महतारि ॥ धनि धनि ग्वाल धन्य बृंदावन धन्य भूमि यह अति सुखकारि। धन्य दान धनि कान्ह मँगैया धन्य सूर तृण द्रुम बन डारि ॥ ८१ ॥

राग नट ॥ गण गंधर्व देखि सिहात। धन्य ब्रजललनानि करते ब्रह्म माखन खात ॥ नहीं रेख न रूप नहिं तनु बरन नहिं अनुहारि। मात पितु दोऊ न जाके हरत मरत न जारि ॥ आपु करता आपु हरता आपु त्रिभुवन नाथ। आपही सब घटके व्यापी निगम गावत गाथ ॥ अंग प्रति प्रतिरोम जाके कोटि कोटि ब्रह्मंड। कीट ब्रह्म प्रयंत जल थल इनहिते यह मंड ॥ विश्व विश्वंभरन एई ग्वाल संग विलास। सोइ प्रभु दधि दान मांगत धन्य सूरजदास ॥ ८२ ॥

राग रामकली ॥ कंसहेतु हरि जन्म लियो। पापहि पाप धरा भई भारी तब हमसबनि पुकार कियो ॥ शेष शैन जहँ रमासंग मिलि तहां आकाश भई यह बानी। असुर मारि भुवभार उतारौं गोकुल प्रगटौं आनी ॥ गर्भ देवकीके तनु धरिहौं यशुमतिको पय पीहौं पूरब तप बहु कियो कष्ट करिइनको बहुत ऋनीहैं।' यह बानी कहि सूर सुरनको अब कृष्णा अवतार। कह्यो सबनि ब्रजजन्म लेहु सँग हमरे करहु विहार ॥ ८३ ॥

राग गौरी ॥ ब्रह्म जिनहिं यह आयसु दीन्हों। तिनतिन संग जन्म लियो ब्रजमें सखी सखा करि परगट कीन्हों ॥ गोपी ग्वाल कान्ह दुइ नाहीं ये कहुँ नेक न न्यारे। जहां जहां अवतार धरत हरि ये नहिं नेक बिसारे ॥ एकै देह पिहार करि राखे गोपी ग्वाल मुरारि। यह सुख देखि सूरके प्रभुको थकित अमर सँग नारि ॥ ८४ ॥

राग गौरी ॥ अमरनारि अस्तुति करैं भारी। एक निमिष ब्रजवासिनको सुख नहिं तिहुँभुवन बिचारी ॥ धन्य कान्ह नटवर वपु काछे धन्य गोपिका नारी। एक एकते गुण

रूप उजागरि श्याम भावती प्यारी ॥ परुसति ग्वारि ग्वार सब जेंवत मध्य कृष्ण सुखकारी । सूर श्याम दधिदानी कहि कहि आनँद घोषकुमारी ॥ ८५ ॥

राग बिलावल ॥ धन्य कृष्ण अवतार ब्रह्म लियो । रेखन रूप प्रगट दरशन दियो ॥ जल थलमें कोउ और नहीं बियो । दुष्टन बधि संतनिको सुख दियो ॥ १ ॥

· जो प्रभु नरदेही नहिं धरते । देवै गर्भ नहीं अवतरते ॥ कंसशोक कैसे उर टरते । माता पिता दुरित क्यों हरते ॥ २ ॥

जो प्रभु ब्रजभीतर नहिं आवैं । नंद यशोदा क्यों सुख पावैं ॥ पूरब तप कैसे प्रगटावैं । बेदवचन कैसे ठहरावैं ॥ ३ ॥

जो प्रभु भेष धरैं नहिं बालक । कैसे होइ पूतना घालक ॥ अँगुठा पिवत शकट संहारक । तृणा अकाश शिलापर टारक ॥ ४ ॥

जो प्रभु ब्रज माखन न चोरावैं । क्यों गोपिनको आपु जनावैं ॥ भुजा उलूखल नहीं बँधावैं ॥ जमला मोक्ष कौन विधि पावैं ॥ ५ ॥

सो प्रभु दधिदानी कहवावैं । गोपिनको मारग अटकावैं ॥ करि लेखो के दान सुनावैं । आपुन खीझैं उनहिं खिझावैं ॥ ६ ॥

ब्रजवासी जो धन्य कहावैं । जहां श्याम दधिदान लगावैं ॥ मांगि खात आनंद बढावैं । युवतिनसों कहि कहि परुसावैं ॥ ७ ॥

तेई हरि नटवर वपु काछे । मोर मुकुट पीतांबर आछे ॥ ग्वाल सखा ठाढे सब पाछे । सूरश्याम गोपिन सुख साछे ॥ ८ ॥ ८६ ॥

राग सूही ॥ यह महिमा येई पै जानैं । योग यज्ञ तप ध्यान न आवत सो दधि दान लेत सुख मानैं ॥ खात परस्पर ग्वालन मिलिकै मीठो कहि कहि आपु बखाने । विश्वंभर जगदीश कहावत ते दधि दोना माँझ अघाने ॥ आपुहि हरता आपुहि करता आपु बनावत आपुहि भाने । ऐसे सूरदास के स्वामी ते गोपिनके हाथ बिकाने ॥ ८७ ॥

राग रामकली ॥ धनि बडभागिनी ब्रजनारि । खात लै दधि दूध माखन प्रगट जहां मुरारि ॥ नहीं जानत भेद जाको ब्रह्म अरु त्रिपुरारि । शुक सनक मुनि येउ न जानत निगम गावत चारि ॥ देखि सुख ब्रजनारि हरिसंग अमर रहे भुलाइ । सूर प्रभुके चरित अगनित बरनि कापैजाइ ॥ ८८ ॥

राग बिलावल ॥ ब्रजवनिता यह कहति श्यामसों माखन दूध दह्यो अरु ल्यावैं । मटुकिनते हम देहिं खाहु तुम देखि देखि नैननि सुख पावैं ॥ गोरस बहुत हमारे घरघर दान पाछिलो लेहु । खायो जौन दान आजुहिको मांगत हैं सब देहु ॥ सबै लेहु राखहु जिनि बाकी पुनि न पाइहौ मांगे । आजुहि लेहु सबै भरि देहैं कहति तुम्हारे आगे ॥ कह्यो श्याम अब भई हमारी मनहिं भई परतीति । जब चैहैं तब मांगि लेहिंगे हमहिं तुम्हैं भइ प्रीति ॥ बेचहु जाइ दूध दधि निधरक घाट बाट डर नाहीं । सूर श्याम बश भई ग्वारिनी जात बनत घर नाहीं ॥ ८९ ॥

राग टोडी ॥ सुनहु सखी मोहन कहा कीन्हों । एक एकसों कहति बात यह दान लियो की मन हरि लीन्हों ॥ यह तौ नाहिं बदी हम उनसों बूझहुँ धौं यह बात । चकृत भई बिचार

करत यह बिसरिगई सुधि गात ॥ उमचिजाति तबहीं सब सकुचति बहुरि मगन ह्वै जाति। सूर श्यामसों कहौं कहा यह कहत न बनत लजाति ॥ ९० ॥

राग धनाश्री ॥ श्याम सुनहु एक बात हमारी। ढीठो बहुत कियो हम तुमसों सो बकसो हरि चूक हमारी ॥ मुख जो कही कटुक सब बानी हृदय हमारे नाहीं। हँसि हँसि कहति खिझावति तुमको अति आनँद मनमाहीं ॥ दधि माखनको दान और जो जानो सबै तुम्हारो। सूर श्याम तुमको सब दीनों जीवनप्राण हमारो ॥ ९१ ॥

नंदकुमार कहा यह कीन्हौं। बूझति तुमहिं कहौ धौं हमसों दान लियो की मन हरिलीन्हौं ॥ कछू दुराव नहीं हम राख्यो निकट तुम्हारे आई। येतेपर तुमहीं अब जानौ करनी भली बुराई ॥ जो जासों अंतर नहिं राखै सो क्यों अंतर राखै। सूर श्याम तुम अंतर्यामी वेद उपनिषद भाषै ॥ ९२ ॥

राग टोडी ॥ सुनहु बात युवती इक मेरी। तुमते दूरि होत नहिं कतहूँ तुम राखौ मोहिं घेरी ॥ तुम कारण बैकुंठ तजतहौं जनम लेत ब्रज आई। वृंदावन राधासँग गोपी यह बिसरयों जाई ॥ तुम अंतर अंतर कहा भाषति एक प्राण द्वै देह। क्यों राधा ब्रज बसे बिसारयो सुमिरि पुरातन नेह ॥ अब घर जाहु दान मैं पायो लेखो कियो न जाइ। सूर श्याम हँसिहँसि युवतिनसों ऐसी कहत बनाइ ॥ ९३ ॥

राग नट ॥ घर तनु मनहिं बिना नहिं जात। आपु हँसिहँसि कहतहौ जू चतुराईकी बात ॥ तनहिंपर है मनहि राजा जोइ करै सोइ होइ। कहौ घर हम जाहिं कैसे मन धरयो तुम गोइ ॥ नयन श्रवन विचार सुधि बुधि रहे मनहिं लुभाइ। जाहिं अबही तनहिं लै घर परत नाहिंन पाइ ॥ प्रीति करि दुबिधा करी कत तुमहि जानौं नाथ। सूरके प्रभु दीजिये मन जाँइ घर लै साथ ॥ ९४ ॥

राग कान्हरो ॥ मनभीतर है बास हमारो। हमको लै करि तुमहिं छिपायो कहा कहति यह दोष तुम्हारो ॥ अजहुँ कहौ रहैं हम अनतहि तुम अपनो मन लेहु। अब पछितानी लोक लाज डर हमहिं छांडि तुम देहु ॥ घटती होइ जाहिते अपनी ताको कीजै त्याग। धोखे कियो बास मन भीतर अब समुझे भइ जाग ॥ मन दीन्हो मोको तब लीन्हों मन लैहो मैं जाउ। सूर श्याम ऐसी जनि कहिये हम यह कही सुभाउ ॥ ९५ ॥

तुमहि बिना मन धिक अरु धिक घर। तुमहि बिना धिक धिक माता पितु धिक कुल-कानि लाज डर ॥ धिक सुत पति धिक जीवन जगको धिक तुम बिन संसार ॥ धिक सो दिवस पहर घटिका पल धिक धिक यह कहि नंदकुमार॥धिक धिक श्रवण कथा बिनु हरिके धिक लोचन बिन रूप। सूरदास प्रभु धिक तुम बिनु घर धिक यौवन भीतरके कूप॥९६॥

अथ दानलीला ॥ राग राज्ञी हठीली ॥ सुनि तमचुरको शोर घोषकी बागरी। नवसत साजि शृंगार चलीं बन नागरी ॥ १ ॥

नवसत साजि शृंगार अंग पाटंबर सोहै। एकते एक विचित्र रूप त्रिभुवन मन मोहै ॥ इंदा बिंदा राधिका श्यामा कामा नारि। ललिता अरु चंद्रावली सखिन मध्य सुकुमारि॥२॥

कोउ दूध कोउ दह्यो मह्यो लै चलीं सयानी। कोउ मटुकी कोउ माट भरी नवनीत मथानी ॥ गृहगृहते सब सुन्दरी जुरि यमुनातट जाइ। सबनि हरष मनमें कियो उठीं श्याम गुण गाइ ॥ ३ ॥

यह सुनि नंदकुमार सैन दै सखा बोलाए । मन हरषित भए आपु जाइ सब ग्वाल जगाए ॥ यह कहिकै तब साँवरे राखे द्रुमनि चढाइ । और सखा कछु संग लै रोकिरहे मग जाइ ॥ ४ ॥

एक सखी अवलोकतही सब सखी बोलाई । यहि बनमें इक बार लूटि हम लई कन्हाई ॥ तनक फेर फिरि आइए अपने सुखहि विलास । यह झगरो सुनि होइगो गोकुलमें उपहास ॥ ५ ॥

उलटि चलीं तब सखी तहां कोउ जान न पावै । रोकिरहे सब सखा और बातनि बिरमावै ॥ सुबल सखा तब यह कह्यो तुम ग्वालिनि हरियोग । कैसे बातैं दुरति हौं तुम उनके संयोग ॥ किनहु शृंग कोउ बेनु किनहु बनपत्र बजाये । छांडि छांडि द्रुमडार कूदि धरनी धँसि धाये ॥ सखिनमध्य इत राधिका सखामध्य बलबीर । झगरो ठान्यो दानको कालिंदीके तीर ॥ कहत नँदलाडिले ॥ ७ ॥

दैनारिन दधिदान कान्ह ठाढे वृंदावन । और सखा हरिसंग बच्छ चारत अरु गोधन ॥ वै बडे नंदके लाडिले तुम बृषभानु कुमारि । दह्यो बह्योके कारने हतहि बढावति रारि ॥ कहत ब्रजनागरी ॥ ८ ॥

सूधे गोरस मांगि कछू लै हमपै खाहू । ऐसे ढीठ गँवार कान्ह बरजत नहिं काहू ॥ एहि मग गोरस लै सबै दिन प्रति आवहिं जाहिं । हमहिं छाप देखरावहु दान चहत केहि पाहिं ॥ कहत नँदलाडिले ॥ ९ ॥

इते मान सतरात ग्वारि हम जान न दैहैं । अन उत्तर कहा कहति तुमहिं वश कान्ह भये हैं ॥ अब तुम ऐसी जनि करौ या वृंदावन बीच । पुहुमि माहँ ढरकाइ हैं मचिहै गोरस कीच ॥ कहत ब्रजनागरी ॥ १० ॥

कान्ह अचगरचो देत लेहु सब आँगवारी । कापहिं माँगत दान भए कबते अधिकारी ॥ मात पिता जैसे चलैं तैसे चलिये आपु । कठिन कंस मथुरा बसैं को कहि लेइ सँतापु ॥ कहत नंदलाडिले ॥ ११ ॥

कहै न जाइ उताल जहां भूपाल तिहारो । हौं वृंदावन चंद्र कहा कोउ करै हमारो ॥ शेष सहसफन नाथि ज्यों सुरपति करे निरंस । अग्नि पान किये सांवरे केतिक बपुरो कंस ॥ कहत ब्रजनागरी ॥ १२ ॥

जाके तुम सुकुमार ताहि हम नीके जानैं । जो पूछो सति भाउ आदि अद्यावलि भानैं ॥ बातनि बडे न हूजिये सुनहु श्याम उतापति ॥ गर्भसाटि यशुदालियो तब तुम आए राति ॥ कहत नंदलाडिले ॥ १३ ॥

अरी ग्वारि मैमंत वचन बोलत जु अनेरो । कब हरि बालक भए गर्भ कब लियो बसेरो ॥ प्रबल असुर पुहुमी बडे बिधि कीन्हे ये ख्याल । कमलकोस अलिभोरए त्यों तुम भुरचो गुपाल ॥ कहत ब्रजनागरी ॥ १४ ॥

तुम भुर एहौ नंद कहत है तुमसों ढोटा । दधि ओदनके काज देह धरि आए ॥ गढिगढि मिलवत लाडिले भली नहीं यह श्याम । या धोखे जिनि सूलहू हम समरथकी बाम ॥ कहत नँदलाडिले ॥ १५ ॥

तुम समरथकी बाम कहा काहूको करिहौ । चोरी जाती बेचि दान सब दिनको भरिहौ॥ जो प्रभु देह न धरै दीन खल कौन उधारै । कंसकेश को गहै विघ्न ब्रजको टारै ॥ कहा निगम कहि ध्यावतो कहा मुनिजन धरते ध्यान । दरशपरश बिन नामगुणको पावै पद निर्वान । कहत ब्रजनागरी ॥ १६ ॥

जो पै दरशन परस नाम गुण केलि कन्हाई । तुम निर्भयपद हेत वेदविधि इहै बताई ॥ योग युक्ति तप ध्यावहीं तिन गति कौन दयाल । जलतरंग ज्यों मीनगति विधे कर्मके जाल ॥ कहतनंदलाडिले ॥ १७ ॥

जटा भस्म तनुदहै वृथा करि कर्म बँधावै । पुहुमि दाहिनी देहि गुफाबसि मोहिं न पावै ॥ तजि अभिमान जो गावही गदगद सुरहि प्रकाश । तासु मगन हो ग्वालिनी ता घट मेरो बास ॥ कहत ब्रजनागरी ॥ १८ ॥

जु पैचाहि लै श्याम करत उपहास घनेरो । हम अहीरि गृह नारि लोक लज्जाके जेरो ॥ ता दिन हम भई बावरी दियो कंठते हार । तबते घर घेरा चल्यो श्याम तुम्हारो जार ॥ कहत नँदलाडिले ॥ १९ ॥

सखा सबनि मिलि कह्यो ग्वारि एक बात सुनावै । तो तनु ज्योति सुभाउ रूम उपमा को पावै ॥ गुप्त प्रीति विधना करी रसिक साँवरे योग । यह बिचार सुनि ग्वारिनी न्याउ हँसैगो लोग ॥ कहत ब्रजनागरी ॥ २० ॥

ऐसी बातैंकान्ह कहत हमसों काहेते । चोरी खाते छांछि नयन भरि लेत गहेते ॥ देत उरहनो रावरे बछरा दाँवरि जोरि । जननी ऊखल बांधती हम ही देती छोरि ॥ कहत नँदलाडिले ॥ २१ ॥

बालकरूप अजान कहा काहू पहिचाने । अन उत्तर कोउ कहैं भली अनभली न मानै ॥ वह दिन सुमिरौ आपनो न्हाति यमुनके पानि । सब मिलि मो हाहा करी वस्त्र हरचो मैं जानि ॥ कहत ब्रजनागरी ॥ २२ ॥

बहुत भए हौ ढीठ देत मुख ऊपर गारी । जेहि छाजै तेहि कहो इहां कोउ दासि तुम्हारी ॥ तुमसों अब दधि कारने कौन बढ़ावै रारि । काहेको इतरातहौ रोकि पराई नारि ॥ कहत नँदलाडिले ॥ २३ ॥

लियो उपरना छीनि दूरि डारनि अटकायो । दियो सखनि दधि बाँटि माट पुहुमी ढरकायो ॥ फेंट पीतपट साँवरे कर पलाशके पात । हँसत परस्पर ग्वाल सब विमल विमल दधिखात ॥ कहत ब्रजनागरी ॥ २४ ॥

कान्ह बहोरि न देहु दही काहेको माते । बसिये एकहि गाउँ कानि राखतिहैं ताते ॥ तब न कछू बनिआइहै जब बिरुझैं सब नारि । करि लरिकनिके बर करत यहपुनि धरिहैं लाड उतारि ॥ कहत नँदलाडिले ॥ २५ ॥

गहि अँचल झकझोरि तोरि हारावलि डारी । मटुकी लई उतारि मोरि भुज कंचुकि फारी ॥ लैलै ठाढे ग्वार सब दोना एक एक हाथ । खात जात दधि दूध लै हँसत मिलैं इकसाथ ॥ कहत ब्रजनागरी ॥ २६ ॥

झीनी कामरि काज कान्ह ऐसी नहिं कीजे । काचपोत गिरिजाइ नंदवर गयौ न पूजे ॥ बिनही लीने आपिये सो कामरिको तोल । लाख मुँदरिया जाइगी कान्ह तुम्हारो मोल ॥ कहत नंदलाडिले ॥ २७ ॥

शिव विरंचि सनकादि आदि तिनहूं नाहिं जानी । शेष सहसफन थक्यो निगम कीरति न बखानी ॥ तेरी सों सुनि ग्वालिनी इहै मेरे मनमांह । भुवन चतुर्दश देखिए वा कामरिकी छांह ॥ शेष न पायो अंत पुहुमि जाकी फनवारी । पवन बुहारत द्वार सदा शंकर कुतवारी ॥ धर्मराज जाकी पवरि सनकादिक प्रतिहार । मेघ छ्यानवे कोटि सब जल ढोवहिं प्रतिवार ॥ कहत ब्रजनागरी ॥ २८ ॥

जिनहिं इतो परताप गाइ सो कनहि चरावै । परदाराके जाइ आपु कत लज्जा पावै ॥ घरके बाढे रावरे बातैं कहत बनाइ । ग्वारनिपै लै खातहैं जूठी छाक छिनाइ॥ कहत नँदलाडिले२९॥

धेनुरूप मम देह करत कौतूहल न्यारे । गोकुल गुप्त विलास जानि को सकै हमारे ॥ या बृंदावन ग्वारिनी जित तित अमृतबेलि। तिहूंलोकमें गाइये मेरे रसकी केलि। कहतब्रजनागरी३०

अबलौं कीन्ही कानि कान्ह अब तुमसों लरिहैं । अधर नयन रस कोप विरचि अनउत्तर करिहैं ॥ मो आगेको छोहरा जीत्यो चाहै मोहिं । काके बलइतरातहौ देहुँ न नख भरि तोहिं ॥ कहत नँदलाडिले ॥ ३१ ॥

चितै वदन मुसकाइ हाथ दधि पूरन दोना । इत सुंदरी विचित्र उतहि घनश्याम सलौना॥ अति तामस तोहि ग्वालिनी मैं सब जानतआदि। खोटी करनी जाहि मेरेकी सोई करे उपादि॥ कहत ब्रजनागरी ॥ ३२ ॥

तोहिं न छांडौं कान्ह दान तुमको नहिं देहौं । बिना कहे ब्रजलोग कहा काहू पतिऐहैं ॥ लाज नहीं तुम आवई बोलत जब सतराइ । कहूं कंस सुनि पाइहै गहत फिरहुगे पाइ ॥ कहत नँदलाडिले ॥ ३३ ॥

सुनत हँसे नँदलाल ग्वारि जिय तामस मान्यो । सींच्यो अमृतबैन कोप कर्षत नहिं जान्यों ॥ कहां बसतिहौ बावरी सुनहु न मुग्ध गँवारि । ब्रजवासी कहा जानि हीं तामसको व्यवहारी ॥ कहत ब्रजनागरी ॥ ३४ ॥

जननी जन परिहरचो तात कुलधर्म नशायो। गोपराइके गेह पुत्र ह्वै नाम धरायो ॥ इतनेते इतनो कियो खाटी छांछि पिवाइ। तुमहि दोष नहिं लाडिले ओछो गुण क्यों जाइ ॥ कहत नँदलाडिले ॥ ३५ ॥

अविगत अगम अपार आदि नाहीं अविनासी। परम पुरुष अवतार माया जिनकी हैदासी॥ तुमहि मिलेओछे भए कहा रही करि मौन । तुम्हरे आगे न्यावहै दुइमें ओछो कौन ॥ कहत ब्रजनागरी ॥ ३६ ॥

हमहि ओछांई भई जबहि तुमको प्रतिपाले । तुम पूरे सब भांति मात पितु संकट घाले ॥ कहा चलत उपरावटे अजहूं खिसी न गात । कंस सौंह दै पूछिये जिन पटके हैं सात ॥ कहत नंदलाडिले ॥ ३७ ॥

कंसकेश निग्रहौं पुहुमिको भार उतारौं। उग्रसेन शिरछत्र चमर अपने कर ढारौं ॥ मथुरा सुरनि बसाइहौं असुर करौं यमहाथ । दनुज वदन बिरदावली सांचो त्रिभुवननाथ ॥ कहत ब्रजनागरी ॥ ३८ ॥

तब न कंस निग्रह्यो पुहुमिको भार उतारचो। चोरी जायो मातु गोद गोकुलपगधारचो ॥ अब बहुतै बातें कहौ दही दूधके मात। जो ऐसे बलवंत हौ मथुरा काहे न जात ॥ कहत नँदलाडिले ॥ ३९ ॥

जो जैहौं मधुपुरी बहुरि गोकुल नहिं ऐहौं। यह अपनो परताप नंद यशुमतिहि सुनै हौं ॥ वचनलागि मैं है कियो यशुमतिको पयपान । मोहि ग्वार जनि जानहू ग्वारिनि सुनहु निदान ॥ कहत ब्रजनागरी ॥ ४० ॥

हम ग्वाली तुम तरनिरूप रस रवि शशि मोहै । तीन लोक परताप छत्र सिंहासन सोहैं ॥ गयो गर्व गति ग्वालिनी देखि चरित तेहि काल । हम अहीर ढीगे दई तुम जैजे मदन गोपाल ॥ और दिननते आजु दह्यो हम ऊखा ल्याई । देखत ज्योति बिलास दई मुख वचन ढिठाई ॥ कान्ह बिलग जिनि मानहु राखहु पिछलो नेहु । दही दूधकी को गनै कछु हमहू पैते लेहु ॥ धन्य नँदको गेह धन्य गोकुल जहँ आये । धनि गोपनकी नारि जहां तुम रोकन धाये ॥ धनि धनि झगरो आजुको इह सुख नाहिंन पार । नंदनँदन पर कीजिये तन मन धन बलिहार ॥ लै दधि आगे धर्यो कान्ह लीजै जो भावै । खाइ जाइ मँजार काज एकौ नहिं आवै ॥ हम अनखी या बातको लेत दानको नाउँ । सहज भाव रहो लाडिले बसत एकही गाउँ । कहत नँद लाडिले ॥ ४१ ॥

अभरन दियो मँगाइ कियो गोपिन मनभायो । हिलिमिलि बढ्यो सनेह आपु कर माट उठायो ॥ नंदनँदन छबि देखिकै गोपिन वारो प्रान । कुंजकेलि मनमें बसी गायो सूर सुजान ॥ ४२ ॥ ११६० ॥

राग बिलावल ॥ जबहिं कान्ह यह बात सुनाई । ब्रज युवती अति गई मुरझाई ॥ कंस सँहारन मथुरा जैहौं । बहुरौ फिरि ब्रजको नहिं ऐहौं ॥ देवै गर्भवास हौं लीन्हौं । तुमको गोकुल दरशन दीन्हौं ॥ नंद यशोदा अति तप कीन्हों । मोसो पुत्र मांगि मांगि तब लीन्हों ॥ मोसों दूजो औरन कोई । हरता करता मैंही सोई ॥ तुमसो सुत पयपान कराऊँ । यह तुमसों मैं माँगे पाऊँ ॥ मोसो सुत तुमको मैं देहौं । मथुरा जनमि गोकुलहि ऐहौं ॥ नंद यशोदा बचन बँधायो । ता कारण देही धरि आयो ॥ यह बाणी सुनि ग्वारि झुरानी । मीन भये मानो बिन पानी ॥ इहै कथा तब गर्ग सुनाई । सोई आपु कहत री माई ॥ नरदेही करि मोहि न जानो । ब्रह्मरूप करि मोको मानो ॥ षोडश बरष मिले सुख करिहौं । मथुरा जाइ देव उद्धरिहौं ॥ केश गहे अरि कंस पछरिहौं । असुर कठोर यमुन लै डरिहौं ॥ रंगभूमि करि मल्लन मारौं । प्रबल कुवलियादंत उपारौं ॥ सुनहु नारि हरि-मुखकी बानी । यह सुनि सुनि तरुणी बिकलानी ॥ तन मन धन इनपर सब वारहु । जोबन दान देहु रिसि टारहु । षोडश वर्ष गए धौं जैहैं । ब्रजते जाइ मधुपुरी रैहैं ॥ राजा उग्रसेनको करिहैं । कनक दंड आपुन कर धरिहैं ॥ मात पिता वसुदेव देवकी । यशुमति धाइ कहति हैं इनकी ॥ अब तिनके बंधन मोचहिंगे । दरश बिना पुनि हम लोचहिंगे ॥ मथुरा नारिनको सुख देहैं । तब घट प्राण कहौ क्यों रैहैं ॥ कहत हँसी यह बात अयानी । जानतिहौ तुम कछुक सयानी ॥ जोबन दान लेहिंगे तुमसों । चतुराई मिलवति हैं हमसों ॥ इनके गांस कहा री जानौ । इतनी कही एक जनि मानौ ॥ जो चाहै सो दीजै इनको । ज्यों बिन देखे रहत न जिनको ॥ आपु आपु यह बात बिचारैं । नारि नारि मन धीर न धारैं ॥ आगे धरैं दूध दधि माखन । प्रथमहिं यह कीजै संभाषन ॥ बड़े चतुर तुम अहो कन्हाई । तरुनि सबनि कहि इहै सुनाई ॥ जानी बात तुम्हारे मनकी । दूरि न

कीजै यह रिस तनकी ॥ सबनि धरयो दधि माखन आगे । लेहु सबै अब बिनही माँगे ॥ तुम रिस करत देखि सुख पावैं । याते बारहि बार खिझावैं ॥ तनु जोबन धन अर्पन कीन्हों । मन दै मन हरिको सुख दीन्हों ॥ सुभग पात दोना लिये हाथनि । बैठे सखा श्याम एक साथनि ॥ मोहन खात खवावत नारी । माँगि लेत दधि गिरिवरधारी ॥ आपुहि धन्य कहति ब्रजनारी । रुचिकरि माँगि खात बनवारी ॥ और खाउ मोहन दधिदानी ॥ यह कहि रे तरुणी मुसुकानी ॥ सुख दीनो हरि अंतर्यामी । ब्रज युवतिनके पूरनकामी ॥ देखत रूप थकित ब्रजनारी । देह गेहकी सुद्धि बिसारी ॥ सूर श्याम सबके सुखकारी । कह्यो जाहु घर घोषकुमारी ॥ ६१ ॥

राग रामकली ॥ युवति ब्रज घर जान बिचारति । कबहुंक मटुकी लेत शीशपर कबहुं धरणि फिरि धारति ॥ देखत श्याम सखा सब देखत चितैरहीं ब्रजनारि । रीती मटुकिनमें कछु नाहीं सकुचति मनहिं बिचारि ॥ तब हँसि बोले श्याम जाहुघर तुमको भई अबार । सकुचति दान पाछिलेको तुम मैं करिहौं निर्वार ॥ यह कहिकै हरि ब्रजहि सिधारे युवतिन दान मनाई । सूर श्याम नागर नारिनके चित लैगए चुराई ॥ ६२ ॥

राग बिलावल । अलहिआ ॥ रीती मटकी शीश लै चलीं घोषकुमारी । एक एककी सुधि नहीं को कैसी नारी ॥ बनहीमें बेंचति फिरैं घरकी सुधि डारी । लोक लाज कुल-कानिकी मर्यादा टारी ॥ लेहुलेहु दधि कहतिहैं बनशोर पसारी । द्रुम सब घर करि जानहीं तिनको दै गारी ॥ दूध दह्यो नहिं लेहुरी कहि कहि पचिहारी । कहति सूर घर कोउ नहीं कहां गई दई मारी ॥६३॥

राग टोडी ॥ या घरमें कोउ है की नाहीं । बारबार बूझति वृक्षनको गोरस लैहौ कि नाहीं ॥ आपुहि कहति लेहु नाहीं दधि और द्रुमन तर जाती । मिलति परस्पर विवश देखि तेहि कहति कहा इतराती ॥ ताको कहति आपु सुधि नाहीं सो पुनि जानत नाहीं । सूर श्याम रसभरी गोपिका बनमें यों बितताहीं ॥ ६४ ॥

रीती मटुकी शीश धरैं । बनकी घरकी सुरति न काहू लेहु दही यह कहत फिरैं ॥ कबहुँक जाति कुंज भीतरको तहां श्यामकी सुरति करैं । चौंकि परति कछु तनु सुधि आवति जहां तहां सखि सुनति ररैं ॥ तब यह कहति कहाँ मैं इनिसों भ्रमि भ्रमि बनमें वृथा मरैं । सूर श्यामके रस पुनि छाकति वैसेही ढंग बहुरि ढरैं ॥ ६५ ॥

राग नट ॥ तरुणी श्याम रस मतवारि । प्रथम जोबन रस चढ़ायो अतिहि भई खुमारि ॥ दूध नहिं दधि नहीं माखन नहीं रीतो माट । महारस अंग अंग पूरण कहां घर कहां बाट ॥ मातु पितु गुरुजन कहांको कौन पति को नारि । सूर प्रभुके प्रेम पूरन छकि-रहीं ब्रजनारि ॥ ६६ ॥

राग रामकली ॥ गोरस लेहुरि कोउ आइ । द्रुमनिसों यह कहति डोलति कौन लेहु बुलाइ ॥ कबहुं यमुनातीरको सब जातिहैं अकुलाइ । कबहुं बँसीवट निकट जुरि होति ठाढी धाइ ॥ लेहु गोरसदान मोहन कहां रहे छपाइ । डरनि तुम्हरे जाति नाहीं लेत दह्यो छिड़ाइ ॥

मांगिलीजै दान अपनो कहतिहैं समुझाइ। आइहौ पुनि रिस करत हरि दह्यो देत बहाइ॥ एक एकहि बात बूझत कहां गए कन्हाइ। सूरप्रभुके रंग राची जिय गयो भरमाइ ॥६७॥

राग जैतश्री ॥ बैठिगईं मटुकी सब धरिकै। यह जानत अबहींहैं आवत ग्वाल सखा सँग हरिकै। अंचलसों दधिमाट दुरावति दृष्टि गई तहां परिकै। सबनिमटुकिया रीती देखी तरुनी गईं भभरिकै॥ कहिकहि उठीं जहां तहँ सब मिलि गोरस गयो कहुँ ढरिकै। कोउ कोउ कहैं श्याम ढरकायो जान देहु री जरिकै॥ यहि मारग कोऊ जिनि आवहु रिस करि चलीं डगरिकै। सूर सुरति तनुकी कछु आई उतरत काम लहरिकै॥६८॥

राग नट ॥ चकृत भईं घोषकुमारि। हम नहीं घर गईं तबते रहीं बिचारि बिचारि॥ घरहिते हम प्रात आईं सकुचि वदन निहारि। कछु हँसति कछु डरति गुरुजन देतिहैहैं गारि॥ जो भई सो भई हम कहँ रहीं इतनी नारि। सखासँग मिलि खाइ दधि तबही गए बनवारि॥ इहांलौंकी बात जानति यह अचंभो मारि। इहै जानति सूरके प्रभु गए शिर कछु डारि॥ ६९॥

राग धनाश्री ॥ श्याम बिना यह कौन करै। चितवतही मोहनी लगावत नेक हँसनिपर मनहिं हरै॥ रोकिरह्यो प्रातहि गहि मारग लेखो करि दधिदान लियो। तनुकी सुधि तब-हींते भूली कछु पढिकै शिर नाइदियो॥ मनके किरति मनोरथ पूरण चतुर नारि एहिभांति कहै। सूर श्याम मन हरचो हमारो तेहि बिनु कहु कैसे निबहै॥ ७०॥

मन हरिसों तनु घरहि चलावति। ज्यों गज मत्त जाल अंकुशकर घर गुरुजन सुधि आवति॥ हरिसरूप इहै मद आवत डर डारचो जु महावत। गेह नेह बंधन पग तोरचो प्रेम सरोवर धावत॥ रोमावली सूँड विविकुच मनों कुंभस्थल छविपावत। सूर श्यामके हरि सुनिके जोबन गज दर्प नवावत ॥७१॥

युवति गईं घर नेक न भावत। मात पिता गुरुजन पूछत कछु औरे और बतावत॥ गारी देति सुनति नाहिं नेकहु श्रवण शब्द हरि पूरे। नैन नहीं देखति काहूको जो कहुँ होहिं अधूरे॥ वचन कहति हरिहीके गुनको उतही चरण चलावै। सूर श्याम बिन और न भावै कोउ जितनो समुझावै॥ ७२॥

सोरठ ॥ लोक सकुच कुलकानि तजी। जैसे नदी सिंधुको धावै तैसे श्याम भजी॥ मात पिता बहु त्रास दिखायो नेक न डरी लजी। हारि मानि बैठे नाहिं लागति बहुतै बुद्धि सजी॥ मानत नहीं लोकमर्यादा हरिके रंग मजी। सूर श्यामको मिलि चूने हरदी ज्यों रंग रजी॥ ७३॥

बारबार जननी समुझावति। काहेको तुम जहँतहँ डोलति हमको अतिहि लजावति॥ अपने कुलकी खबरि करौ धौं सकुच नहीं जिय आवति। दधि बेचहु घर सूधे आवहु काहे झेर लगावति॥ यह सुनिकै मन हर्ष बढायो तब इक बुद्धि बनावति। सुनि मैया दधिमाट ढरायो तेहि डर बात न आवति॥ जानदेहि कितनो दधि डारचो ऐसे तब न सुनावति। सुनहु सूर यहि बात डरानी माता उर लै लावति॥ ७४॥

राग सारङ्ग ॥ नेक नहीं घरमों मन लागत । पिता मात गुरुजन परबोधत नीके वचन बाणसम लागत ॥ तिनको धिग धिग कहति मनहिंमन इनको बनै भलेही त्यागत । श्याम बिमुख नर नारि वृथा सब कैसे मन इनिसों अनुरागत ॥ इनको बदन प्रात दरशै जिनि बारबार विधिसों यइ मांगत । यह तनु सूर श्यामको अर्प्यो नेक टरत नहिं सोवत जागत ॥ ७५ ॥

राग धनाश्री ॥ पलक ओट नहिं होत कन्हाई । घर गुरुजन बहुतै बिधि त्रासति लाज करावत लाज न आई ॥ नयन जहां दरशन हरि अटके श्रवण थके सुनि वचन सोहाई । रसना और नहीं कछु भाषत श्याम श्याम रट इहै लगाई ॥ चित चंचल संगहिसँग डोलत लोक लाज मर्याद मिटाई । मन हरिलियो सूरप्रभु तबहीं तनु बपुरेकी कहा बसाई ॥७६॥

राग बिलावल ॥ चलीं प्रातंही गोपिका मटुकिनलै गोरस । नयन श्रवन मन चित बुधि ये नाहिं काहूके बश ॥ तनु लीन्हें डोलत फिरैं रसना अटक्यो जस । गोरस नाम न आवई कोऊ लैहै हरिरस ॥ जीव परचो या ख्यालमें अरु गए दृशा दृश । बझे जाइ खग-बृंद ज्यों प्रिय छवि लटकनि लस ॥ छांडि देहु डरात नाहिं कीन्हों पावै तस । सूर श्याम प्रभु भौंहकी मोरनि फांसी गस ॥ ७७ ॥

राग कान्हरो ॥ दधि बेचत ब्रज गलिन फिरैं । गोरस लेन बोलावत कोऊ ताकी सुधि नेकहु न करैं । उनकी बात सुनत नाहिं श्रवणनि कहति कहा ये घर न जरैं । दूध दह्यो ह्यां लेत न कोऊ प्रातहिंते शिर शिर लिये ररैं ॥ बोलि उठति पुनि लेहु गोपालहि घर घर लोकलाज निदरैं । सूर श्यामको रूप महारस जाके बल काहू न डरैं ॥ ७८ ॥

गोरसको निजनाम भुलायो । लेहुलेहु कोऊ गोपालहि गलिनगलिन यह शोर लगायो ॥ कोउ कहै श्याम कृष्ण कहै कोऊ आजु दरश नाहीं हम पायो । जाके सुधि तनकी कछु आवति लेहु दही कहि तिनहि सुनायो ॥ एक कहि उठत दान मांगत हरि कहूँ भई की तुमहिं चलायो । सुनहु सूर तरुणी जोबनमद तापर श्याम महारस पायो ॥ ७९ ॥

ग्वालिनि फिरति बेहालहिसों । दधि मटुकी शिर लीन्हे डोलति रसना रटति गोपाल-हिसों ॥ गेह नेह सुधि देह बिसारे जीव परचो हरिख्यालहिसों । श्याम धाम निजबास रच्यो रचि रहित भई जंजालहिसों ॥ छलकत तक्र उफनि अंग आवत नाहिं जानति तेहि कालहिसों । सूरदास चित ठौर नहीं कहुँ मन लाग्यो नँदलालहिसों ॥ ८० ॥

राग मलार ॥ कोऊ माई लैहैरी गोपालहि । दधिको नाम श्यामसुंदर रस बिसरिगई ब्रजबालहि ॥ मटुकी शीश फिरत ब्रज बीथिन बोलत वचन रसालहि । उफनत तक्र चहूँदिशि चितवति चित लाग्यो नँदलालहि ॥ हँसति रिसाति बोलावति बरजति देखहु उलटी चालहि ॥ सूर श्यामबिनु और न भावै या बिरहिनि बेहालहि ॥८१॥

राग गौडमलार ॥ ग्वालिनि प्रगट्यो पूरन नेहु । दधिभाजन शिरपर धरे कहति गुपा-लहि लेहु ॥ बन बीथिन निजपुर गली जहीं तहीं हरिनाउँ । समुझाई समुझत नहीं सिख दै बियक्यो गाउँ ॥ कौन सुनै काके श्रवण काकी सुरति सकोच । कौन निडर डर

आपको को उत्तम को पोच ॥ प्रेम पिये बर बारुनी बलकत बल न सँभार । पग डगमग जित तित धरति मुकुलित अकल लिलार ॥ मंदिरमें दीपक दिये बाहेर लखै न कोइ । तिन्हैं प्रेम परगट भए गुप्त कौनपै होइ ॥ लज्जा तरलतरंगिनी गुरुजन गहरी धार । दुहूँ कूल तरुनी मिलीं तिहि तरत न लागी बार ॥ विधि भाजन ओछो रच्यो शोभासिंधु अपार । उलटि मगन तामें भई तब कौन निकास निहार ॥ जैसे सरिता सिंधुमें मिली जु कूल बिदारि । नाम मिट्यो सलिलै भई तब कौन निबेरै बारि ॥ चित आकर्ष्यौ नंदसुत मुरली मधुर बजाइ । जिहि लज्जा जग लज्जियो सो लज्जा गई लजाइ ॥ प्रेम मगन ग्वालिनि भई सूर सु प्रभुके संग । नैन बैन मुख नासिका ज्यों केंचुलि तजै भुजंग ॥८२॥

राग सुघराइ ॥ छोटी मटकिया मधुर चाल लेचलोरी गोरस बेंचन रसाल । हरबराइ उठि आइ प्रातते बिथुरी अलक अरु बसन मरगजे तैसीये सोहति कुँभिलानी माल ॥ गेह नेह सुधि नेक न आवति मोहि रही तजि भव जंजाल । औरै कहति और कहि आवति मनमोहनके परी ख्याल ॥ जोइ जोइ बूझत है री कहा· यामें कहति फिरति कोऊ लेहु गोपाल । सूरदास प्रभुके रसवश भई चतुर ग्वालिनी तनु मनु गति बेहाल ॥ ८३ ॥

राग कान्हरो ॥ दधि मटुकी शिरधरे ग्वालिनी कान्हकान्ह करती डोलै । बिवश भई तनु न सँभारै री गोरस सुधि बिसारि गई आपु बिकानी बिनु मोलै ॥ जोइ जोइ पूछत यामें है री कहा लेहु लेहु करति फिरति डोल डोलै ॥ सूरदास प्रभुके रस वश भई ग्वालिनी बिरहावश तनुगति भई डोलै ॥ ८४ ॥

राग धनाश्री ॥ बेचतिही दधि ब्रजकी खोरि । शिरको भार सुरति नहिं आवति श्याम श्याम टेरत भई भोरि ॥ घरघर फिरति गोपालहि बेंचति मगन भई मन ग्वारि किशोरि । सुन्दर वदन निहारन कारन अन्तर लगी सुरतिकी डोरि ॥ ठाढी भई बिथकि मारगमें मांझ हाट मटकी सो फोरि । सूरदास प्रभु रसिक शिरोमणि चित चिंतामणि लियो अजोरि ॥ ८५ ॥

राग बिलावल ॥ नरनारी सब बूझत जाई । दही मही मटुकी शिर लीन्हें बोलतिहो गोपाल सुनाई ॥ हमहिं कहौ तुम करति यह फिरति प्रातहीते हो आई । गृह द्वारौ कहुँ है की नाहीं पिता मात पति बंधु न भाई ॥ इतते उत उतते इत आवति विधि मर्यादा सबै मिटाई । सूर श्याम मन हरचो तुम्हारो हम जानी इह बात बनाई ॥ ८६ ॥

राग धनाश्री ॥ कहति नंदघर मोहिं बतावहु । द्वारहि मांझ बात इह कहती है कहां मोहिं दिखावहु ॥ याही गांव किधौं औरै कहुँ जहां महरको गेहु । बहुत दूरिते मैं आईहौं कहि काहे न यश लेहु ॥ अतिहि संभ्रम भई ग्वालिनी द्वारे ही पर ठाढी । सूरदास स्वामी सों अटकी प्रीति प्रगट अतिबाढी ॥ ८७ ॥

राग गुडमलार ॥ ग्वारिनि नंददुआर नंदगृह बूझै । इतहिते जाति उत उतहिते फिरै इत निकटहै जाति नाहिं नेक सूझै ॥ भई बेहाल ब्रजबाल नँदलाल हित अर्पि तनमन सबै तिन्हैं दीन्हों । लोकलज्जा तजी लाज देखत लजी श्यामको भजी कछु डर न कीन्हों ॥

भूलि गयो दधि नाम कहति लैहौ श्याम नहीं सुधि धाम कहुँ है कि नाहीं । सूर प्रभुको मिली मेटि भलि अनभली चून हरदी रंगी देह छाहीं ॥ ८८ ॥

राग रामकली ॥ तब एक सखी प्रीतम कहति । प्रेम ऐसो प्रगट कीन्हों धीर काहे न गहति ॥ ब्रज घरनि उपहास जहँतहँ समुझि मन किनु रहति । बात मेरी सुनत नाहिन कतहि निंदासहति ॥ मातु पितु गुरुजननि जान्यो भली खोई महति । सूर प्रभुको ध्यान चितधरि अतिहि काहे बहति ॥ ८९ ॥

राग धनाश्री ॥ आपु कहावति बड़ी सयानी ॥ तब तू कहति सबनिसों हँसि हँसि अब तू प्रगट हि भई दिवानी ॥ कहां गई चतुराई तेरी अतिहि काहे भई अयानी । गुप्त प्रीति परगट तैं कीन्हीं सुनति कछू घरघरकी बानी ॥ एक हि बेर तजी मर्यादा मात पिता गुरुजनहिं भुलानी । सुनहु सूर ऐसी न बूझिए शीश धरे मटुकी बिततानी ॥ ९० ॥

राग नट ॥ सुनु री ग्वारि मुगुध गवाँरि । श्यामसों हित भले कीन्हों राखिसकै उबारि ॥ ओछी बुधि तैं करी सजनी लाज दीन्ही डारि । लाज आवति मोहिं सुनिरी तोहि कहत गँवारि ॥ कृष्णधन कहाप्रगट कीजै दियो ताहि उघारि । अजहुँ काहेन समुझि देखति कह्यो सुनुरी नारि ॥ ज्वाब नाहिंन आवई मुख कहतिहौं जो पुकारि । सूर प्रभुको पाइकै यह ज्ञान हृदय विचारि ॥ ९१ ॥

राग कान्हरो ॥ कछु कैहै की मौनहिं रैहै । कहा कहतिहौं तोसों कबकी ताको ज्वाब कछू मोहि दैहै ॥ सुनि है मात पितालोगनि मुख यह लीला उनि सबै जनै है । प्रातहिते आई दधि बेंचन घरहि आजु जैहै कि न जैहै ॥ मेरो कह्यो मानिहै नाहीं ऐसेहि भ्रमि भ्रमि द्योसबितै है । मुखतौ खोलि सुनौं तेरी बानी भली बुरी कैसी घर कैहै ॥ गुप्तप्रीति काहे न करि हरिसों प्रगट किए कछु नफा बढै है । सूर श्यामसों प्रीति निरंतर लाज किये अंतर कछु ह्वैहै ॥ ९२ ॥

कहा कहति तू मोहि री माई । नंदनँदन मन हरिलियो मेरो तबते मोको कछु न सोहाई ॥ अबलौं नहिं जानति मैं कोही कबते तू मेरे ढिग आई । कहां गेह कहां मात पिता हैं कहां सजन गुरुजन को भाई ॥ कैसी लाज कानि है कैसी कहा कहति ह्वैहै रिसिआई । अबतौ सूर भजी नँदलालहि की लघुता की होउ बड़ाई ॥

राग धनाश्री ॥ बारबार मोहिं कहा सुनावति । नेकहु टरत नहीं हृदयते अनेक भांति मनको समुझावति ॥ दो बल कहा देति मोहि सजनी तूतो बड़ी सुजान । अपनीसी मैं बहुतै कीन्ही रहति न तेरी आन ॥ लोचन और न देखत काहू और सुनत नहिं कान । सूरश्यामको बेगि मिलावहु कहति रहत घट प्रान ॥ ९३ ॥

सबै हिरानी हरिमुख हेरे । घुँघट ओट पटओट करे सखि हाथौ हाथ न मेरे ॥ को है लाज कौनको डर है कहा कहैं भौतेरे । को अब सुनै श्रवन हैं काके निपट निगमके टेरे ॥ मेरे नैनन हो नैननकी जोपै जानत फेरे । सूरदास है चेरी कीनी मन मनसिजके चेरे ॥ ९४ ॥

राग नट ॥ निरखति रूप नागरि नारि । मुकुटपर मन अटकि लटक्यो जात नहिं निरुआरि ॥ श्याम तनुकी झलक आभा चद्रिका झलकाइ । बारबार विलोकि थकि रहीं नयनहीं ठहराइ ॥ श्याम मर्कतमणि महानग शिखिनि निर्त्तत मोर । देखि जलधर हर्ष उरपर नहीं आनंद थोर ॥ कोउ कहति सुरचाप मानो गगन भयो प्रकाश । थकित ब्रजललना जहां तहँ हरष कबहुं उदास ॥ निरखि जो जेहि अंग राचीं तहीं रहीं भुलाइ । सूर प्रभु गुण राशि शोभा रसिक जन सुखदाइ ॥ ९४ ॥

राग बिहागरो ॥ देखिरी देखि शोभा राशि । काम पटतर कहा दीजै रमा जिनकी दासि ॥ मुकुट शिर श्रीखंड सोहै निरखि रहीं ब्रजनारि । कोटि सुरको दंड आभा छिरकि डारै वारि ॥ केशकुंचित बिथुरि भुवपर बीच शोभा भाल । मनहुं चंद्रहि अबल जान्यो राहु घेरो जाल ॥ चारु कुण्डल सुभग श्रवणनि को सकै उपमाइ । कोटि कोटि कला तरनि छबि देखि तनु भरमाइ ॥ सुभग मुखपर चारु लोचन नासिका यहि भाँति । मनो खञ्जनबीच शुक मिलि बैठे हैं एक पांति । सुभग नासा तर अधर छबि रसभरे अरुनाइ । मनो बिंब निहारि शुक भ्रुव धनुष देखि डेराइ ॥ हँसत दशननि चमकताई वज्रकन रुचिपांति । दामिनी दारिम नहीं सम कियो मन मन अति भ्रांति ॥ चिबुकपर चितवत चोरावत नवल नंदकिशोर । सूर प्रभुकी निरखि शोभा भई तरुनी भोर ॥ ९५ ॥

राग सोरठ ॥ तन मन नारि डारत वारि । श्याम शोभा सिंधु जान्यो अंग अंग निहारि ॥ पचि रहीं मन ज्ञान करि करि लहति नाहिंन तीर । श्यामतन जलराशि पूरण महा गुण गम्भीर ॥ पीत पट फहरानि मानो लहरि उठत अपार निरखि छबि थकि तीर बैठीं कहूं वार न पार ॥ चलत अंगत्रिभंग करिकै भौंह भाव चलाइ । मनो बिचबिच भौंर डोलत चित परत भरमाइ ॥ श्रवण कुण्डल मकर मानो नैन मीन विशाल । सलिल झलकनि रूप आभा देखरी नँदलाल ॥ बाहुदंड भुजंग मानो जलधि मध्य बिहार । मुक्तमाला मनो सुरसरि द्वै चली द्वय धार ॥ अंग अंग भूषण विराजत कनक मुकुट प्रभास । उदधि मथि नग प्रगट कीन्ही श्रीसुधा परगास ॥ चकृत भई तिय निरखि शोभा देहगति बिसराइ । सूर प्रभु छबिरासि नागर जानि जानि न जाइ ॥ ९६ ॥

राग सारंग ॥ बैठी कहा मदन मोहनको सुन्दर बदन विलोकि । जा कारण घूँघटपट अब लौं अँखियां राखी रोकि ॥ फबि रही मोरचंद्रिका माथे छबिकी उठत तरंग । मनहु अमरपति धनुष बिराज नवजल धरके संग ॥ रुचिर चारु कमनीय भाल कुंकुमको तिलक दिये । मानहु अखिल भुवनकी शोभा राजत उदय किये ॥ मणिमय जड़ित लोल कुंडलकी आभा झलकत गण्ड । मनहु कमल ऊपर दिनकरकी पसरी किरनि प्रचंड ॥ भ्रुकुटी कुटिल निकट नैननके चपल होत यहि भाँति । मनहु तामरस पारस खेलत बालभृंगकी पांति ॥ कोमल श्याम कुटिल अलकावलि ललित कपोलन तीर । मानहु सुभग शरद इंदु ऊपर मधुपनिकी अति भीर ॥ अरुण अधर नासिका निकाई बदत परस्पर होड । सूर सो मनसा भई पांगुरी निरखि डगमगे गोड ॥ ९७ ॥

राग केदारो ॥ करि मन नंदनंदन ध्यान । सेइ चरण सरोज शीतल तजि विषै रस पान ॥ जानुजंघ त्रिभङ्ग सुन्दर कलित कंचन दंड । काछिनी कटि पीतपटु दुति कमल केसर खंड ॥ मनुमलार प्रबाल छौना किंकिनी कलराउ । नाभिहृद रोमावली अलि चले सैन सुभाउ ॥ कंठ मुक्तामाल मलयज उर बने बनमाल । सुरसरीके तीर मानो लता श्याम तमाल ॥ बाहु पानि सरोज पल्लव गहे मुख मृदु बेनु । अति बिराजत बदन विधु-पर सुरभि रंजित रेनु ॥ अरुण अदर कपोल नासा परम सुंदर नैन । चलित कुंडल गंड-मंडल मनहु निर्तत मैन ॥ कुटिल कच भ्रू तिलक रेखा शीश शिखि श्रीखंड । मनु मदन धनुशर सँधाने देखि धनु कोदंड ॥ सूर श्रीगोपालकी छबि दृष्टि भरिभरि लेत । प्राणपतिकी निरखि शोभा पलक परन नदेत ॥ ९८ ॥

राग नट नारायण ॥ सजनी निरखि हरिको रूप । मनसि वचसि बिचारि देखो अंग अंग अनूप ॥ कुटिलकेश सुदेश अलिगन वदन शरद सरोज । मकर कुण्डल किंकिनि छवि दुरति फिरति मनोज ॥ अरुण अधर कपोल नासा सुभग ईषद हास । दशनकी द्युति तडित नवशशि भ्रुकुटि मदन विलास । अंगअंग अनंग जीते रुचिर उर बनमाल । सूर शोभा हृदय पूरण देत सुख गोपाल ॥ ९९ ॥

राग नट ॥ नैननि ध्यान नंदकुमार । शीश मुकुट श्रीखंड भ्राजित नहीं उपमा पार ॥ कुटिल केश सुदेश राजत मनहुँ मधुकर जाल । रुचिर केसरि तिलक दीन्हों परम शोभा भाल ॥ भ्रुकुटि बंकट चारु लोचन रहीं युवती देखि । मनौ खंजन चाप डरिडरि उड़त नहिं तेहि पेखि ॥ मकर कुंडल गंड झलमल निरखि लज्जित काम । नासिका छवि कीर लज्जित कवि न बरनत नाम ॥ अधर विद्रुम दशन दाडिम चिबुकहै चितचोर । सूर प्रभु मुख चंद्र पूरण नारि नैन चकोर ॥ १४०० ॥

राग केदारो ॥ हमारे श्याम लालहो । नैन विशालहो मोही तेरी चालहो ॥ मोर मुकुट डोलनि मुख मुरली कल मंद । मनो तमाल शिखा शिखि नाचत आनंद ॥ मकराकृत कुण्डल छबि राजत लोल कपोल । ईषद अधर मुसुकनि बिच मधुर २ बोल ॥ चपल चितवनि मनोहर राजत भ्रुवभंग । धनुष बाण डारिके बशहोत कोटि अनंग ॥ बदन सुधाको सरोवर कुटिल अलक वारि ॥ ब्रज युवती मृगिनीरचि तिनके फल पारि ॥ पीतां-बर छबि निरखत दामिनि द्युति लजाइ । चमकि चमकि सावन मनो घनमें दुरिजाई ॥ चरण कमल अवलंबित राजित बनमाल । प्रफुलित द्वै लता मनो चढ़ी तरुतमाल ॥ सूरदास वा छबिपै वारौं तन मन प्राण । गिरिधर पिय देखि देखि कहा करौं अनुमान ॥ १ ॥

राग सारंग ॥ देख सखी सुंदर घनश्याम । सुंदर मुकुट कुटिल कच सुंदर सुंदर भाल तिलक छबि धाम ॥ सुंदर भ्रुव सुंदर अति लोचन सुंदर अवलोकनि विश्राम । अति सुंदर कुंडल श्रवण निवर सुंदर झलकनि रीझत काम ॥ सुंदर चारु नासिका सुंदर सुंदर मुरली

अधर उपाम । सुंदर दशन चिबुक अति सुंदर सुंदर हृदय बिराजत दाम ॥ सुंदर भुजा पीत कटि सुंदर सुंदर कनक मेखला झाम । सुंदर जंघ जानु पद सुंदर सूरउधारन नाम ॥ २ ॥

राग धनाश्री ॥ देखि देखि री नंदकुलके उधारी । मात पितु दुरित उद्धरन ब्रज उद्धरन धरनि उद्धरन शिर मुकुटधारी ॥ पतित उद्धरन अपने भक्त उद्धरन दीन उद्धरन कुंडलनि धारी । जगत उद्धरन तिहुँ लोकके उद्धरन बलिहि उद्धरन पग पीठ धारी ॥ पूतना उद्धरन दनुजकुल उद्धरन तृणा उद्धरन मुख मुरलिधारी ॥ शकट उद्धरन केशी प्रबल उद्धरन बका उद्धरन अरुण अधर धारी ॥ अघा उद्धरन गाइ ग्वालके उद्धरन वृषभ उद्धरन बन-मालधारी । बच्छ उद्धरन ब्रह्मा उद्धरन येइ प्रभु यज्ञके पति यज्ञोपवीतधारी ॥ काली उद्धरन फनफन सहित उद्धरन दवा उद्धरन अंग मलय धारी। ग्राह उद्धरन गजराज उद्धरन ये शिला उद्धरन कटि पीत धारी ॥ यदुकुल उद्धरन द्रौपदी उद्धरन रुक्मिणी उद्धरन कर लकुट धारी । सिंधु उद्धरन सीता प्यारी उद्धरन जय विजयके उद्धरन धनुष-धारी ॥ त्रास उद्धरन प्रहलादके उद्धरन प्रबलनरसिंह अवतार धारी । हिरणकश्यप उद्धरन हिरण्याक्षके उद्धरन वेद उद्धरन बलखुजाधारी ॥ धरम उद्धरन यह कर्म उद्धरन प्रभु सुभग कटि किंकिनी पीत धारी । सूर उद्धरन सुरलोकके उद्धरन हरि कंस उद्धरन एई मुरारी ॥ ३ ॥

नंदनँदन मुख देख्यो नीके । अंगअंग प्रति कोटि माधुरी निरखि होत सुख जीके ॥ सुभग श्रवण कुंडलकी आभा झलक कपोलनि पीके । दहदह अमृत मकर क्रीडत मनौ यह उपमा कछु हीके ॥ और अंगकी सुधि नहिं जानैं करे कहति हौंलीके। सूरदास प्रभु नटवर काछे रहतहैं रतिपति वीके ॥ ४ ॥

राग रामकली ॥ देखि री देखि कुंडल झलक । नैन द्वै छबि धरौं कैसे लगत तापर पलक ॥ लसत चारुकपोल दुहुँबिच सजललोचन चार । मुख सुधासर मीन मानौं मकर-संग विहार ॥ कुटिल अलक सुभाइ हरिके भ्रुवनिपर रहे आइ । मनो मन्मथ फाँदि फंदनि मीन विवि तट ल्याइ ॥ चपल लोचन चपल कुंडल चपल भ्रुकुटीवंक । सखी व्याकुल देखि अपने लेत बनत न शंक ॥ सूर प्रभु नंदसुवनकी छबि बरनि कापै जाइ । निरखि गोपीनिकरि विथकी विधिहि अति रिस पाइ ॥ ५ ॥

राग जयतश्री ॥ विधिना अतिही पोच कियो री । कहा बिगार कियो हम वाको ब्रज काहे अवतार दियो री ॥ यह तौ मन अपने जानत हौं येते पर क्यों निठुर हियो री । रोमरोम लोचन एकटक करि युवतिन प्रति काहे न ठयोरी ॥ अँखियाँ द्वै छबिकी चमकनि वह हम तौ चाहति सबै पियोरी । सुनि सजनी यह करनी अपनी अपनेही शिर मानि लियो री ॥ हम तौ पाप कियो भुगतें को पुण्य प्रगट क्यों निठुर हियो री ॥ सूरदास प्रभुरूप सुधानिधि पुटथोरो विधि नहीं वियोरी ॥ ६ ॥

राग धनाश्री ॥ सुन री सखी बचन एक मोसों । रोम रोम प्रति लोचन चाहति द्वै सावित हैं तोसों ॥ मैं विधना सों कहौं कछू नहिं नितप्रति निमको कोसों । यों जो नीके

दोऊ रहते निरखत रहती होसों ॥ एक एक अंग अंग छबि धरती मैं जो कहती तोसों। सूर कहा तू कहति अयानी काम परचो सब जोसों ॥ ७ ॥

राग कान्हरो ॥ कहा काहूको दोष लगावै। निमिषौ कहा कहति कहो विधिसों कहा नैननि पछितावै ॥ श्याम हितू कैसे करि जानति औरौ निठुर कहावै। क्षणमें और और अँग शोभा जो ए देखन पावै ॥ जबही एकटक करि अवलोकत तबहीं वै झलकावै। सूर श्यामके चरित लखै को एई बैर ॥ ८ ॥

राग नट ॥ लहनी करमके पाछे। दियो अपनों लहै सोई मिलै नहिं पाछे प्रगटहीहैं श्याम ठाढे कौन अंग केहि रूप। लह्यो काहू कहो मोसों श्याम हैं ठगभूप ॥ प्रेम जावक धनी हरिसे नैन पुट कह लेहि ! अमृतसिंधु हिलोरि पूरण कृपा दरशन देहि ॥ पाइए सोई सखी री लिखो जितनो भाल। सूर उत कछु कमी नाहीं छबि समुद्र गोपाल ॥ ९ ॥

राग सूही बिलावल ॥ देखि सखी अधरनकी लाली । मणि मरकतते सुभग कलेवर ऐसेहैं वनमाली ॥ मनो प्रातकी घटा साँवरी तापर अरुन प्रकाश । ज्यों दामिनि बिच चमकि रहत है फहरत पीत सवास ॥ कीधौं तरुन तमाल बेलि चढि युग फल बिंब सु पाक्यो। नासा कीर आय मनों बैठो लेत बनत नहिं ताक्यो ॥ हँसत दशन एक शोभा उपजत उपमा यदपि लजाइ। मनों नीलमणि पुट मुकुतागन बंदन भरि बगराइ ॥ किधौं वज्रकन लाल नगनि खचि तापर विद्रुम पांति। किधौं सुभग बंधूक कुसुमपर झलकत जलकन कांति ॥ किधौं अरुन अंबुज बिच बैठी सुंदरताई आई। सूर अरुण अधरनकी शोभा वर्णत बरनि नजाई ॥ १० ॥

राग धनाश्री ॥ श्यामरूप देखनकी साध मेरी माई। कितनो पचिहारि रही देत नहिं दिखाई ॥ मनतौ निरखत सुअंग मैं रही भुलाई। मोसों यह भेद कहौ कैसे वहि पाई ॥ आपुन अंग अंग बिधो मोको बिसराई। बारबार कहत इहै तू क्यों नहिं आई ॥ अचहूं लै जात साथ वाहि बोले लाई। सूर श्याम छबि अगाध निरखत भरमाई ॥ ११ ॥

राग बिलावल ॥ सुनहु सखीमैं बूझति तुमको काहू हरिको देखेहैं। कैसो तन कसो रँग देखियत कैसी बिधि करि भेषेहैं ॥ कैसो मुकुट कुटिल कच कैसे सुभग भाल भ्रुव नीके। हैं। कैसे नैन नासिका कैसी श्रवणनि कुंडल पीके हैं ॥ कैसे अधरदशन दुति कैसी चिबुक चारु चित चोरतहैं। कैसे निरखि हँसत काहू तन कैसे बदन सकोरत हैं ॥ कैसी उरमाला है शोभित कैसी भुजा बिराजतहैं। कैसे कर पहुँची हैं कैसी कैसी अंगुरिआ राजत हैं ॥ कैसी रोमावली श्यामके नाभि चारु कटि सुनियतहैं ॥ कैसी कनक मेखला कैसी कछनी यह मन गुनियतहैं ॥ कैसे जंघ जानु कैसे दोउ कैसी वद नख निरखि जानतिहै। सूर श्याम अंग अंगकी शोभा देखे की अनुमानति है ॥ १२ ॥

राग रामकली ॥ ऐसे सुने नंद कुमार। नख निरखि शशि कोटि वारत चरण कमल अपार ॥ जानु जंघ निहारि रंभा करनि डारत वारि । काछनीपर प्राण वारत देखि शोभा भारि ॥ कटि निरखि तनु सिंह वारत किंकिनी जु मराल । नाभि पर हृद आपु

वारत रोमावलि अतिमाल ॥ हृदय मुकुतामाल निरखत वारि अवलिवलाक । करजकरपर कमलवारत चलति जहँ तहँ साक ॥ भुजापर वर नाग वारत गये भागि पताल । ग्रीवकी उपमा नहीं कहुँ लखति परम रसाल ॥ चिबुकपर चित वारि डारत अधर अंबुज लाल । वंधूक विद्रुम बिंब वारत ते भये बेहाल ॥ बचन सुनि कोकिलावारत दशन दामिनि कांति नासिकापर कीर वारत चारु लोचन भांति ॥ कंज खंजन मीन मृग शावकनि डारति वारि। भ्रुकुटि पर सुर चाप वारत तरनि कुंडल हारि ॥ अलकपर वारत अँध्यारी तिलक भाल सुदेश । सूर प्रभु शिर मुकुट धारे धरे नटवर भेष ॥ १३ ॥

राग सारंग ॥ ऐसी बिधि नंदलाल कहत सुने माई री । देखे जो नैन रोम रोम प्रति सुभाई री ॥ बिधिने द्वै नैन रचे अंग ठानि ठान्यो । लोचन नहिं बहुत दिये जानिकै भुलान्यो ॥ चतुरता प्रवीनता विधाताको जानै । अब कैसे लगत हमहि वाते न अयाने ॥ त्रिभुवनपति तरुन कान्ह नटवर वपु काछे । हमको द्वै नैन दिये तेऊ नहिं आछे ॥ ऐसो बिधिको विवेक कहौं कहा वाको । सूर कबहूं पाऊं जो कर अपने ताको ॥ १४ ॥

राग नट ॥ मुखपर चंद्र डारौं वारि । कुटिल कच पर भौंर वारौं भौंह पर धनु वारि ॥ भाल केसरि तिलक छबिपर मदन शत शर वारि ॥ मनु चली बहि सुधा धारा निरखि मन धौं वारि ॥ नैन खंजन मृग मीन वारौं कमलके कुलवारि ॥ मनों सुरसति यमुन गंगा उपमा डारौं वारि ॥ निरखि कुंडल तरनि वारौं कूप श्रवणननि वारि॥झलक ललित कपोल छबिपर मुकुर शतशत वारि ॥ नासिका पर कीर वारौं अधर विद्रुम वारि । दशन एकन वज्र वारौं बीज दाडिम वारि ॥ चिबुकपर चित बित्त वारौं प्राण डारौं वारि । सूर हरिकी अंग शोभा कोसकै निरवारि ॥ १५ ॥

राग सोरठ ॥ श्याम उर सुधादह मानौ । मलय चंदन लेप कीन्हों बरन यह जानौ ॥ मलय तनु मिलि लसति शोभा महाजल गंभीर । निरखि लोचन भ्रमत पुनि २ धरत नहिं मन धीर ॥ उरज भँवरी भँवर मानों मीनमणिकी कांति । भृगुचरण हृदय चिह्न ये सब जीव जल बहुभांति ॥ श्यामबाहु बिशाल केसरि खौरि बिविधि बनाइ । सहज निकसे मगर मानों कूल खेलत आइ । सुभग रोमावलीकी छबि चली दहते धार । सूर प्रभुकी निरखि शोभा युवति बारंबार ॥ १६ ॥

मनु मधुकर पद कमल लुभान्यो । चित्त चकोर चन्द्र नख अटक्यो यकटक पल न भुलान्यो ॥ बिनही कहे गये उठि मोते जात नहीं मैं जान्यो । अब देखो तनमें वे नाहीं कहा जियहि धौं आन्यो ॥ तबते फेरि तके नहिं मोतन नखचरणन हित मान्यो । सूरदास वे आपु स्वारथी परवेदन नहिं जान्यो ॥ १७ ॥

राग मारू ॥ श्याम सखि नीके देखे नाहीं । चितवतही लोचन भरि आए बार बार पछिताहीं ॥ कैसेहू करि यकटक राखति नेकहिं अकुलाहीं । निमिष मनो छबिपर रखवारे ताते अतिहि डराहीं ॥ कहा करैं इनको कहा दोषन इन अपनीसी कीन्हीं । सूर श्याम छबिपर मन अटक्यो उन सब शोभा कीन्हीं ॥ १८ ॥

राग गौरी ॥ मन लुबध्यो हरिरूप निहारि ॥ जादिन श्याम अचानक आयो तबते मोहिं बिसारि ॥ इंद्रिन संग लगाइ गयो ह्यां डेरा निकसे झारि । ऐसे हाल करति री कोऊ रही अकेली नारि ॥ फेर न मेरी उहि सुधि लीन्हीं आपु करत दुख भारि । सूर श्यामको उरहनो देहौं पठवत काहे न मारि ॥ १९ ॥

अथ अनुराग समयके पद ।। रामकली ॥ पुनि पुनि कहतिहै ब्रजनारि । धन्य बड़भागिनी राधा तेरे वश गिरिधारि ॥ धन्य नंदकुमार धनि तुम धन्य तेरी प्रीति धन्य तुम दोउ नवल-जोगी कोक कला निजीति ॥ हम बिमुख तुम कृष्ण संगिनि प्राण एक द्वै देह । एक मन एक बुद्धि एक चित दुहुनि एक सनेह ॥ एक छिनुबिन तुमहि देखे श्याम धरत न धीर । मुरलिमें तुम नाम पुनिपुनि कहत हैं बलबीर ॥ श्याममणि मैं परखि लीन्हों महाचतुर सुजान । सूर प्रभुके प्रेमही वश कौन तोसारि आन ॥ २० ॥

राग बिहागरो ॥ राधा परम निर्मल नारि । कहतिहौं मन कर्मना करि हृदय दुविधा टारि ॥ श्यामको एक तुही जान्यो दुराचरनी और । जैसे घट पूरण न डोलै अध खुलो डग-डौर ॥ धनी धन कबहूं न प्रगटै धरै धनहि छिपाइ । तैं महानग श्याम पायो प्रगटि कैसे जाइ ॥ कहतिहौं यह बात तोसों प्रगट करिहौं नाहिं । सूर सखी सुजान राधा परस्पर मुसुकांहि ॥ २१ ॥

राग गौरी ॥ श्यामको तैंहीं है पहिचाने । सांची प्रीति जानि मनमोहन तेरेहि हाथ बिकाने ॥ हम अपराध कियो कहि तुमसों हमही कुलटी नारि । तुमसों उनसों बीच नहीं कछु तुम दोऊ बरनारि ॥ धन्य सुहाग भाग है तेरी धनि बड़भागी श्याम । सूरदास प्रभुसे पति जाके तोसी जाके वाम ॥ २२ ॥

राग सोरठ ॥ राधा श्यामकी प्यारी । कृष्णपति सर्वदा तेरे तू सदा नारी ॥ सुनत बाणी सखीमुखकी जिय भयो अनुराग । प्रेम गदगद रोम पुलकित समुझि अपने भाग ॥ प्रीति परगट कियो चाहै बचन बोलि न जाइ । नंदनंदन कामना यक रहे नैननि छाइ ॥ हृदयते कहुँ टरत नाहीं कियो निहचल वास । सूर प्रभु रसभरी राधा दुरत नाहिं प्रकास ॥ २३ ॥

राग जयतश्री ॥ सुनि सजनी मेरी एक बात । तुम तौ अतिही करति बडाई मन मेरो सरमात ॥ मोसों हँसति श्याम तुम एकै यह सुनिकै मरमात । एक अंगको पार न पावति चकित होइ भरमात ॥ वह मूरति द्वै नयन हमारो लिखी नही करमात । सूर रोमप्रति लोचन देतो विधना पर तरमात ॥ २४ ॥

राग कल्याण ॥ जो बिधना अपबश करिपाऊँ । तौ सखि कह्यो होइ कछु तेरो अपनी साध पुराऊं ॥ लोचन रोमरोमप्रति माँगौं पुनिपुनि त्रास दिखाऊं । यक टक रहैं पलक नहिं लागैं पद्धनि नई चलाऊँ ॥ कहा करौं छबिराशि श्यामघन लोचन द्वै नाहिं ठाऊं । एतेपर ये निमिष सूर सुनि यह दुख काहि सुनाऊं ॥ २५ ॥

राग बिलावल ॥ कहाकरौं बिधि हाथ नहीं । वह सुख यह तनु दशा हमारी नैननि को रिस मरत मही ॥ अंगअंग नीकी बिधि बनये द्वै नैनादेखति जबहीं । ऐसो कौन ताहि धरि आनै कहा करौं खीझति मनहीं ॥ बड़ी सुजान चतुराई नीकी जगत पिता कहियत सबहीं । सूर श्याम अवतार जानि ब्रज लोचन बहुत न दिये हमहीं ॥ २६ ॥

अब समुझी यह निठुर विधाता । ऐसेहि जगत पिता कहवावत ऐसे घात करै सो दाता ॥ कैसो ज्ञान चतुराई कैसी कौन बिबेक कहांको ज्ञाता । जैसो दुख हमको एहि दीन्हों तैसै याको होत निपाता । द्वै लोचन तनुमें करि दीन्हों याहीते जान्यो पितु माता । सूर श्याम छबिते अघात नाहिं बारबार आवत अकुलाता ॥ २७ ॥

राग सूही बिलावल ॥ द्वै लोचन साबित नहिं तेउ । बिनु देखे कल परत नहीं छन येते पर कीन्हे यह टेउ ॥ बारबार छबि देख्यो चाहत साथी निमिष मिले हैं येउ । ते तो ओट करत छिनही छिन देखत ही भरि आवत दोउ ॥ कैसे मैं उनको पहिचानौं नैन बिना लखिये क्यों भेउ । ये तौ निमिष परत भरि आवत निठुर बिधाता दीन्हे येउ ॥ कहा भई जो मिली श्यामसों तू जान्यो जानै सब कोउ । सूर श्यामको नाम श्रवण सुनि दरशन नीके देत न वोउ ॥ २८ ॥

राग सूही ॥ श्यामहिं मैं कैसे पहिचानौं । क्रम क्रमकरि एक अंग निहारति पलक ओट ताको नहिं जानौं ॥ पुनि लोचन ठहराइ निहारति निमिष मेटि वह छबि अनुमानौं । औरै भाव और कछु शोभा कहौ सखी कैसे उर आनौं ॥ छिनछिन अंग अंग छबि अगणित पुनि देखौं फिरिकै हठ ठानौं । सूरदास स्वामीकी महिमा कैसे रसना एक बखानौं ॥ २९ ॥

राग सारंग ॥ श्यामसों काहेकी पहिचानि । निमिष निमिष वह रूप न वह छबि रति कीजै जेहि जानि ॥ यकटक रहत निरंतर निशिदिन मन मतिसों चित सानि । एकौ पल शोभा कि सींवाँ सकत न उरमहँ आनि ॥ समुझि न परै प्रगटहि निरखत आँनँदकी निधि खानि । सखि यह बिरह संयोग कि सम रस दुखसुख लाभ कि हानि ॥ मिटति न घृतते होम अग्नि रुचि सूर सुलोचनि बानि । इत लोभी उत रूप परमनिधि कोउ न रहत मिति मानि ॥ ३० ॥

राग रामकली ॥ कहा करौं नीके करि हरिको रूपरेख नहिं पावति । संगहिसंग फिरति निशिवासर नैन निमेष न लावति ॥ बँधी दृष्टि ज्यों डोर गुडीवश पाछे लागी धावति । निकट भये मेरी ये छाया मोको दुख उपजावति ॥ नखशिख :निरखि निहारचोइ चाहति मन मूरति अति भावति । जानौं नहीं कहांते निजछबि अंगअंगमें आवति ॥ अपनी देह आपको वैरिनि दुरत न दुरी दुरावति।सूर श्यामसों प्रीति निरंतर अंतर मोहिं करावति ॥३१॥

राग धनाश्री ॥ जो देखौं तो प्रीति करौंरी । संगहि रहौं फिरौं निशिबासर चितते नेक नहीं बिसरौं री ॥ कैसे दुरति दुराये मेरे उनबिन धीरज नहीं धरौंरी । जाउँ तहीं जहँ रहैं श्यामघन निरखत यकटकते न टरौं री ॥ सुनि री सखी दशा यह मेरी सो कहि धौं अब कहा मरौं री । सूर श्याम लोचनभरि देखौं कैसे इतनी साध भरौं री ॥ ३२ ॥

राग बिलावल ॥ हरि दरशन की साध मुई । उडियै उडी फिरति नैननि सँग फर फूटे ज्यों आक रुई ॥ जानौं नहीं कहाँते आवति वह मूरति मन माँह उई । बिन देखेकी व्यथा

बिरहिनी अति जुर जरति न जाति छुई ॥ कछुवै कहत कछू कहि आवत प्रेमपुलकि श्रमस्वेद चुई ॥ सुखति सूर धान अंकुरसी बिनुबरषा ज्यों मूल तुई ॥ ३३ ॥

राग धनाश्री ॥ सुन री सखी दशा यह मेरी । जबते मिले श्यामघन सुंदर संगहि फिरति भई जनु चेरी ॥ नीके दरश देत नहिं मोकों अंगन प्रति अंगनकी टेरी । चपलाते अतिही चंचलता दशन चमक चकचौंधि घनेरी ॥ चमकत अंग पीतपट चमकत चमकति माला मोतिन केरी । सूर समुझि बिधिना की करनी अतिरिस करति सौंह मुँह तेरी ॥ ३४॥

राग मारू ॥ आजुके दिनाको सखी अति नहीं जो लाख लोचन अँग अंग होते । पूरती साध मेरे हृदय माँझ देखत सबै छबि श्यामको ते ॥ चित्तलोभी नैनद्वार अतिही सूक्ष्म कहाँ वह सिंधु छबि है अगाधा । रोम जितने अंग नैन होते संग रूप लेती निदरि कहति राधा ॥ श्रवण सुनि सुनि दहै रूप कैसे लहै नैन कछु गहै रसना न ताके । देखि कोउ रहै कोउ सुनि रहै जीभ बिन सो कहै कहा नहिं नैन जाके ॥ अंगबिनु है सबै नहीं एकौ फबै सुनत देखत जबै कहन लोरे । कहै रसना सुनत श्रवन देखत नैन सूर सब भेद गुनि मनहिं तोरे ॥ ३५ ॥

राग धनाश्री ॥ इनहूं में घटिताई कीन्हीं । रसना श्रवण नैनके होते की रसनाहीको नहिं दीन्हीं ॥ बैर कियो बिधना हमको रचि याकी जाति अबै हम चीन्हीं । निठुर निर्दयी याते औगन श्यामबैर हमसों है लीन्हीं ॥ या रसहीमें मगन राधिका चतुर सखी तबहीं लखि भीनी । सूर श्यामके रंगहि राची टरत नहीं जलते ज्यों मीनी ॥ ३६ ॥

राग सोरठ ॥ धन्य धन्य बडभागिनि राधा । नीके भजी नंदनंदनको मेटि भवन जन बाधा ॥ नवल श्याम नवला तुम हूं हौ दोउ तुम रूप अगाधा । मैं जानी यह बात हृदयकी रही नहीं कछु साधा ॥ संगहि रहति सदा पिय प्यारी क्रीडत करति उपाधा । कोककला वितपन्न भई हौ कान्हरूप तन आधा ॥ प्रेम उमँगि तेरे मुख प्रगट्यो अरस परस अवलाधा । सूरदास प्रभु मिले कृपाकरि गये दुरित दुखदाधा ॥ ३७ ॥

राग धनाश्री ॥ कहि राधिका बात अब सांची । तुम अब प्रगट कही मो आगे श्याम प्रेमरस मांची ॥ तुमको कहां मिले नँदनंदन जब उनके रंगरांची । खरिक मिले की गोरस बेचत की बिषहरते बांची ॥ कहे बनै छांडौ चतुराई बात नहीं यह कांची । सूरदास राधिका सयानी रूपराशि रस खांची ॥ ३८ ॥

राग गौरी ॥ कबरी मिले श्याम नहीं जानैं । तेरी सौं कहि कहत सखी री अबहूं कहति कहारी आलि ॥ एकौ पल हरि होत न न्यारे नीके देखे नाहीं । सूरदास प्रभु टरत न टारे नैननि सदा बसाहीं ॥ ३९ ॥

राग बिलावल ॥ श्याम मिले मोहिं ऐसे माई । मैं जलको यमुनातट आई ॥ औचक आये तहां कन्हाई । देखतही मोहनी लगाई ॥ तबहीते तनु सुरति गँवाई । सूधे मारग गई भुलाई । बिनदेखे कल परै न माई । सूर श्याम मोहनी लगाई ॥ ४० ॥

तबहीते हरिहाथ बिकानी। देह गेह सुधि सबै भुलानी॥अंग शिथिल भई जैसे पानी।ज्यों त्यों करि गृह पहुँची आनी॥ बोले तहां अचानक बानी। द्वारे देखे श्याम बिनानी॥ कहा कहौं सुनि सखी सयानी। सूर श्याम ऐसे मति ठानी॥ ४१॥

राग धनाश्री॥ जा दिनते हरि दृष्टि परे री। ता दिनते इन मेरे नैननि दुख सुख सब बिसरेरी॥ मोहन अंग गोपाललालके प्रेम पियूष भरे री। धसै उहां मुसुकानि बाहुले रचि रुचि भवन करै री॥ पठवति हौं मन तिनहिं मनावत निशि दिन रहत अरे री। ज्यों ज्यों मान करति उलटावत त्यों त्यों होत खरे री॥ पचिहारी समुझाइ सोचि पचि पुनि-पुनि पाँइ परे री। सो सुख सूर कहांलौं बरनौं यक टकते न टरे री॥

राम सारंग॥ जबते प्रीति श्यामसों कीन्हीं। ता दिनते मेरे इन नैननि नेकहु नींद न लीन्हीं॥ सदा रहैं मन चाक चढ्यो सो और न कछू सोहाइ। करत उपाइ बहुत मिलि-बेको इहै बिचारत जाइ॥ सूर सकल लागत ऐसी यह सो दुख कासों कहिये। ज्यों अचेत बालक की बेदन अपनेही तन सहिये॥ ४२॥

राग अडानो॥ को जानै हरि कहा कियो री। मन समुझति मुख कहत न आवै कछु एक रस लोचन जु पियो री॥ ठाढीहुती अकेली आँगन आनि अचानक दरश दियो री। सुधि बुधि कछु न रही तेहि अवसर मेरो मन किधौं पलटि लयो री॥ ता सुख हेतु दहति दुख दारुण छिन छिन जरति जुडात हियो री। सूर सकल आनत उर अंतर उपमाको पावति न वियोरी॥ ४३॥

राग सारंग॥ मेरे हरि अँगनाह्वै जु गए री। निकसे आइ अचानक सजनी इत फिरि-फिरि चितये री॥ अतिदुखमें पछितातति यहै कहि नैनन बहुत ठये री। जो विधि इहै कियो चाहतहो द्वैमुहि कत बनए री॥ सब देखेउँ लाख लोचन सखि जो कोउ जडत नए री। थाके सूर पथिक मग मानो मदन व्याध बिधए री॥ ४४॥

राग कान्हरो॥ पीतांबरकी शोभा सखी री मोपै कही न जाई। सागरसुतापति आयुध मानो वनरिपु रिपुमें देति दिखाई॥ जा अरि पवन ताहिमहिं सुव स्वामी आभा कुंडल कोटि दिखाई। छायापति तनु बदन बिराजत बंधुक अधरन गए लजाई॥ नाकीनायक बाहनकी गति मुरली सुधुन बजाई। सूरदासप्रभु हरिसुत बाहन तासुत हरिलै सरह बनाई॥ ४५॥

राग सारंग॥ टरति न टारे इह छबि मनमें चुभी। श्याम सुघन पीतांबर दामिनि चातक अँखियाहो जाइ तुभी॥ है जलधार हार मुकुता मनों बक पंगति कुमुद माल सुभी। गिरा गंभीर गरज मनु सुनि सखी खानि के श्रवन देखुभी॥ मोहन बानी हौं ठगी रही इकटक हौं जु उभी। सूरदास मोहन मुख निरखत उपजी सकल तन काम गुँभी॥ ४६॥

राग बिलावल॥ नंदके लाल हरचो मन मोर। हौं बैठी पोवति मोतिअनलर कांकरि डारि चले सखि भोर॥ बंक बिलोकनि चाल छबीली रसिक शिरोमणि नंदकिशोर। कहि काको मन रहत श्रवण सुनि सरस मधुर मुरलीकी घोर॥ इंदु गोविंदु बदनके कारन चितवति नैन बिहंग चकोर। सूरदास प्रभुके जु मिलनको कुच श्रीफलहो करति अकोर॥ ४७॥

राग अडानो ॥ मेरो मन गोपाल हरचो री । चितवतही उर पैठि नैन मग नाजानोंधौं कहा करचो री । मात पिता पति बंधु सजन जन सखि आँगन सब भवन भरचो री । लोक वेद प्रतिहार पहरुआ तिनहूंपै राख्यो न परचो री ॥ धर्म धीर कुलकानि कुंचि करि तेहि तारौंदै दूरि धरचो री । पलक कपाट कठिन उर अंतर इतेहु जतन कछुवै न सरचोरी । बुधि बिबेक बल सहित सच्यो पचि सुध न अटल कबहूं न टरचो री । लियो चुराइ चितै चित सजनी सूर सो मोतन जात जरचो री ॥ ४८ ॥

राग अडानो ॥ मेरो मन तबते न फिरचोरी । गयो जु संग श्यामसुंदरके तहांके कबहूं न टरचो री ॥ जोबन रूप गर्व धन सचिसचि हौं उरमें जु धरचो री । कहा कहौं कुल शील सकुच सचि सरबस हाथ परचो री ॥ बिनु देखे मुख मनु हरिको यह निशिदिन रहत अरचो री ॥ सूरदास या वृथा लाजते कछुअन काज सरचो री ॥ ४९ ॥

राग सारंग ॥ यह सब मैंही पोच करी । श्याम रूप निरखत नैननि भरि भौंहनि फंद परी ॥ वै किशोर कमनीय मुगध मैं लुबुधतहूं न डरी । अब छबि गई समाइ हियेमें टारतहू न टरी ॥ अति सुख दुख संभ्रम व्याकुलता विधुमुख सनमुखरी । बुधि विवेक बल बचन विवशह्वै आनँद उमँगि भरी । यद्यपि शूल सहित सुनि सूर सु अंगहउदैन अरी । तद्यपि मुख मुरलिका विलोकति उलटि अनंग जरी ॥ ५० ॥

राग आसावरी ॥ सखी री ना जानौं तबहीते मोको श्याम कहाधौं कीन्हो री । मेरी दृष्टि परे जादिनते ज्ञान जान हरिलीन्हो री ॥ द्वारे आइगए औचकही मैं आंगनही ठाढी री । मनमोहन मुख देखिरही तब काम व्यथा तनु बाढी री ॥ नैन सैन दैदै हरि मोतन कछु एक बात बतायो री । पीतांबर उपरैना कर गहि अपने शीश फिरायोरी ॥ लोकलाज गुरुजनकी शंका कहत न आवै बानी री । सूर श्याम मेरे आँगन आए जात बहुत पछितानी री ॥ ५१ ॥

सोरठ ॥ मन हरिलीन्हों कुँवर कन्हाई । जबते श्याम द्वारह्वै निकसे तबते री मोहिं घर न सुहाई ॥ मेरे हित आइ भये हरि ठाढे मोते कछु न भई री माई । तबहींते व्याकुल भई डोलति बैरी भए मातपितु भाई ॥ मो देखत शिरपाग सँवारी हँसि चितये छबि कही न जाई । सूर श्यामगिरिधर बर नागर मेरो मन लैगए चोराई ॥ ५२ ॥

राग धनाश्री ॥ प्रेमसहित हरि तेरे आये । कछु सेवा तैं करी कि नाहीं कीधौं वैसेहि उनहि पठाये ॥ काहेते हरिपाग सँवारी क्यों पीतांबर शीश फिराये । गुप्तभाव तोसों कछु कीन्हों घर आए काहे बिसराये ॥ अतिही चतुर कहावत राधा बातनहीं हरि क्यों न भुराये । सूर श्यामको बस करि लेती काहेको रहते पछताये ॥ ५३ ॥

गुरुजनमें बैठी आये हरि वेंदी संवारन मिस पाइलागी । चतुर नायकहु पाग मसकि मनहीमन रीझे गुप्तभेद प्रीति तन जागी ॥ हस्तकमल हरि हेरि हृदय धरे भामिनि उत आप कंठलागी । सूरदास अति चतुर नागरी पिय अति नागर दुहुँ कह्यो मनमें सुहाग भागी ॥ ५४ ॥

श्याम अचानक आइगये री। मैं बैठी गुरुजन बिच सजनी देखतही मेरे नैन नयेरी॥ तब इक बुद्धि करी मैं ऐसी बेंदीसों कर परस कियो री। आपु हँसे उत पाग मसकि हरि अंतर्यामी जानिलियो री॥ लैकर कमल परसायो देखि हरषि पुनि हृदय धरचो री। चरण छुवै दोउ नैन लगायो मैं अपने भुज अंक भरचो री॥ ठाढे रहे द्वार अति हित करि तबहीते मन चोरी गयोरी। सूरदास कछु दोष न मेरो उत गुरुजन इत हेतु नयोरी॥९५॥

करत मोहिं कछुवै तौ न बनी। हरि आए चितवतहि रही सखि जैसे चित्र धनी॥ अति आनंद हरष आसन उर कमल कुटी अपनी। न्योछावर अंचलको फहरनि अर्धनैन जलधार घनी॥ गुरुजन लाज कछू न सकी कहि सुनि मन बुधि सजनी। हृदय उमँगि कुच कलश प्रकट भये टूटी तरकि तनी॥ अब उपजति अति लाज मनहि मन समुझति निजकरनी। सूरदास मेरी जडमति मंगल प्रभु मांझ गुनी॥ ९६॥

सेवा मानि लई हरि तेरी। अब काहे पछिताति राधिका श्याम जात करि फेरी॥ गुरुजनमें भावहिकी पूजा और कहौ कछु टेरी। मोहन अति सुख पाय गये री चाहति हौं कह मेरी॥ तेरे वशभय कुँवर कन्हाई करति कहा अवसे री। सूर श्याम तुमको अति चाहत तुम प्यारी हरिके री॥ ९७॥

राग आसावरी॥ राधा भाव कियो यह नीको तुम बेंदी उन पाग छुआई। ऐसे भेद कहा कोउ जानै तुमही जानौ शुमदुराई॥ तुम जुहार उनको जब कीन्हों तुमको उनहु जुहार कियो। एकै प्राण देह द्वै कीन्हें तुम वै एकै नहीं बियो। तुम पग परसि नैनपर राख्यो उनि करकमलकी हृदय धरचो। सूर श्याम हृदय तुम राखे तुम उनको लै कंठभरचो॥ ९८॥

राग बिहागरो॥ अरी माई एक गाँवके बसत एकबार हरि कीन्ही पहिचानि। निशिदिनरहै दरशकी आशा मिले अचानक आनि॥ भाग्य दशा आँगनही आये सुन्दर सरबस जानि। नीके करिदेखनहुँ न पाए बहि न जाइ कुलकानि। कल न परत हरि दरशन बिन री मोहिं परी यह बानि। सूरजदास बिकानी री हौं नंदसुवनके पानि॥ ९९॥

कहा करौं गुरुजन डर मान्यो। आए श्याम कौन हित करिकै मैं अपराधिनि कछू न जान्यो॥ ठाढे श्याम रहे मेरे आँगन तबते मन उन हाथ बिकान्यो। चूकपरी मोको सबही अंग कहा करौं गई भूलि सयान्यो॥ वे उतहीको गये हरष मन मेरी करनी समुझि अयान्यो। सूर श्याम सँग मन उठि लाग्यो मोपर बारंबार रिसान्यो॥ ६०॥

राग सारंग॥ अचानक आये री हरि मेरे चितै तब होंगही छबि निहारि। कुंडल लोक कपोल रहे कच श्रमजलसों कर कंजसों टरि॥ गुरुजन बिच मैं आँगन ठाढी अति हित दरशन दियो मया करि। सूरदास स्वामी अंतर्यामी वै हँसि चितये सुख करि॥६१॥

राग गौरी॥ मैं अपने कुलकानि डरानी। कैसे श्याम अचानक आये मैं सेवा नहिं जानी॥ उहै चूक जिय जानि सखी सुनि मन लैगए चुराइ। तनते जात नहीं मैं जान्यो लियो श्याम अपनाइ॥ ऐसे ढंग फिरत हरि घरघर भूल कियो अपराध! सूरश्याम मन देहि न मेरो पुनि करिहौं अनुराध॥ ६२॥

राग काफी ॥ मोही सांवरे सजनी तबते गृह मोको न सोहाई । द्वार अचानक ह्वै गये री सुन्दर बदन दिखाई ॥ ओढे पीरी पामरी पहिरे लाल निचोल । भोहैं कांट कटीलियां सखिवश कीन्ही बिनमोल ॥ मोर मुकुटशिर सोहई अरु अधर धरे मुख बैन । मोहन मूरति हृदय बसै छबि लागिरही दोउनैन ॥ श्यामरूपमें मन गिध्यो भलो बुरो कहौ कोइ । सूरदास प्रभु संग गयो मन मनों उनहींको होइ ॥ ६३ ॥

मोहन बिनु मन न रहै कहा करौं माई री । कोटि भांति करि करि रही समुझाई री ॥ लोकलाज कौन काज मानत यदुराईरी । हृदयते टरत नाहिं मुख सुन्दरताई री ॥ ऐसेहैं त्रिभंगी नवरंगी सुखदाई री । सूर श्याम बिन न रहों ऐसी बनि आई री ॥ ६४ ॥

मेरो मन न रहै कान्ह बिना नैन तपै माई । नवकिशोर श्याम बरन मोहनी लगाई ॥ बनकी धातु चित्रित तनु मोर चंद्र सोहै । बनमाला लुब्ध भँवर सुर नरमुनि मोहै ॥ नट-वर वपु भेष ललित कटि किंकिनि राजै । मणि कुंडल मकराकृत तरुन तिलक भ्राजै ॥ कुटिलकेश अति सुदेश गोरज लपटानी । तडित बसन कुंद दशन देखिहों भुलानी ॥ अरुन श्वेत कुंभ वज्रखचित पदिक शोभा । मणि कौस्तुभ कंट लसत चितवत चित लोभा ॥ अधर सधर मधुर बोल मुरली कलगावै । ध्रुव विलास मंदहास गोपिन्ह जिय भावै ॥ कमलनैन चितके चैन निरखि मन वारों । प्रेम अंश अरुझि रहो उरते नहिं टारों ॥ गोप भेष धरि सखी री संग संग डोलौं । तन मन अनुराग भरी मोहन संग बोलौं ॥ नवकिशोर चितके चोर पलक ओट न करिहौं । सुभग चरन कमल अरुन अपने उर धरिहौं ॥ असन वसन शयन भवन हरिबिनु न सुहाइ । बिनु देखे कल न परै कहा करौं माइ ॥ यशोमति सुत सुन्दर तनु निरखि हौं लोभानी । हरिदरशन अमल परचो लाजन लजानी ॥ रूपराशि सुख बिलास देखत बनि आवै । सूर प्रभु रूपकी सीवा उपमा नहिं पावै ॥ ६५ ॥

राग गौरी ॥ मन मेरो हरि साथ गयो री । द्वारे आय श्याम घन सजनी हँसि मोतनते संग लयो री ॥ ऐसे मिल्यो जाइ मोको तजि मानहुँ उनही पोषि जयो री । सेवा चूक-परी जो मोत मन उनको धौं कहा कियो री ॥ मोको देखि रिसात हते यह तेरे जिय कछु गर्व भयो री । सूर श्याम छबि अंग भुलानो मन वच कर्म मोहिं छाँडि दयो री ॥ ६६ ॥

राग रामकली ॥ मैं मन बहुत भांति समुझायो । कहा करौं दरशनमें अटक्यो बहुरि नहीं घटआयो ॥ इन नैननके भेद रूपरस उरमें आनि दुरायो । बरजतही बेकाज सु पत ज्यों पलट्यो जोन सिधायो ॥ लोक वेद कुल तिदरि निडरह्वै करत आपनो भायो । मुख छबि निरखि बाँधि निशि खग ज्यों हठि अपुनपो बँधायो ॥ हरिको दोष कहा कहि दीजै यह अपने बल धायो । अति विपरीत भई सुनि सूरप्रभु मुरझ्यो वदन जगायो ॥६७॥

राग बिलावल ॥ मनहि बिना कहा करौं सखी री । घर तजिकै कोउ रहत पराये मैं तबहींते फिरत बही री ॥ आइ अचानकही लैगए हरि बारबार मैं हटकिरही री ।

मेरो कह्यो सुनत काहेको लेगये हरि हरिके उतही री ॥ ऐसी करत कोऊ कहाकरौं मैं हारि रही री । सूर श्यामको यह न बूझिये ढीठ कियो मनको उनहीं री ॥ ६८ ॥

राग टोडी ॥ माखनकी चोरी तैं सीखे करनलगे अब चितहूकी चोरी । जाके दृष्टिपरे नँदनंदन सोउ फिरति गोहन डोरी डोरी॥ लोकलाज कुलकानि मेटि करि बन बन डोलति नवल किशोरी । सूरदास प्रभु रसिकशोरोमणि जबते देखे निगम वानि भई भोरी ॥६९॥

राग आसावरी ॥ क्यों सुरझाऊँ री नँदलालसों अरुझिरह्यो मन मेरो । मोहन मूरति कहूं नैक न बिसरति कहिकहि हारि रही कैसेहु करत न फेरो ॥ बहुत यतन घेरिघेरि राखति फेरिफेरि लरत सुनत नहिं टेरो । सूरदास प्रभुके सँग रसवश भई डोलत निशि वासरकहुँ निरखत पायो न डेरो ॥ ७० ॥

राग बिलावल ॥ मैं अपनो मन हरत न जान्यो । कब धौं गयो संग हरिके वह की धौं पंथ भुलान्यो ॥ कीधौं श्याम हटकि है राख्यो कीधौं आपु रतान्यो । काहेते सुधि करी न मेरी मोपर कहा रिसान्यो ॥ जबहीते हरि ह्यां ह्वै निकरे बैर तबहिते ठान्यो । सूर श्याम संग चलन कह्यो मोहिं कह्यो नहीं तब मान्यो ॥ ७१ ॥

राग गूजरी ॥ श्याम करतहै मनकी चोरी । कैसे मिलत आनि पहिलेही कहि कहि बतियां भोरी ॥ लोकलाजकी कानि गमाई फिरत गुडीवश डोरी । ऐसे ढंग श्याम अब सीखे चोर भयो चितकोरी ॥ माखनकी चोरी ॥ माखनकी चोरी सहि लीन्हौ बात रही वह थोरी । सूरश्याम भए निडर तबहिते गोरस लेत अजोरी ॥ ७२ ॥

राग टोडी ॥ सुनहु सखी हरि करत न नीकी । आप स्वारथी हैं मन मोहन पीर नहीं औरनकी ॥ वैतो निठुर सदा मैं जानति बात कहत मनही की । कैसे उनहिं वहां करि पाऊं रिस मेटैं सब जीकी ॥ चितवत नहीं मोहिं सपने हूँ को जानै उनहीकी ऐसे मिले सूरके प्रभुको मनहुँ मोल लै बीकी ॥ ७३ ॥

राग आसावरी ॥ माई री कृष्ण नाम जबते श्रवण सुन्यो री तबते भूली री भवन बावरीसी भईरी । भरिभरि आवै नैन चित न रहत चैन बैननिहू सुध्यौ भूली मनकी दशा सब औरै ह्वै गई री ॥ को माता कौन पिता कौन भ्राता कौन प्राण कौन ज्ञान कौन ध्यान मदन हई री । सूर श्याम जबते परेरी मेरे दृष्टि वाम काम धाम निशि याम लोक-लाज कुलकानि नईरी ॥ ७४ ॥

राग रामकली ॥ राधातैं हरिके रँग राची । तोते चतुर और नहिं कोऊ बात कहों मैं सांची ॥ तैं उनको मन नहीं चुरायो ऐसी है तू काची । हरि तेरो मन अबहि चुरायो प्रथम तुहीहै नाची ॥ तुम अरुश्याम एकहौ दोऊ बाकी नाहीं बाची । सूर श्याम तेरे वश राधा कहति लीक मैं खांची ॥ ७५ ॥

राग जयतश्री ॥ तू काहेको करति सयानी । श्याम भए वश पहिले तेरे तब तू उनके हाथ बिकानी ॥ बाकी नहीं रही नेकहु अब मिली दूध ज्यों पानी । नँदनंदन गिरिधर बहुनायक तू तिनकी पटरानी ॥ तोसी कौन बड़िभागिनि राधा यह नीके करि जानी । सूर श्याम सँग हिलि मिलि खेलो अजहुँ रहति बौरानी ॥ ७६ ॥

राग सोरठ ॥ मन हरि लीन्हों कुँवर कन्हाई । तबहीते मैं भई बौरानी कहा करों री माई ॥ कुटिल अलक भीतर अरुझाने अब निरुवारि न जाई । नैन कटाक्ष चारु

अवलोकनि मोतन गये बसाई ॥ निलजभई कुलकानि गँवाई कहा ठगोरी लाई । बारंबार कहति मैं तोको तेरे हिये न आई ॥ अपनीसी बुधि मेरी जानति उतनी मैं कहांपाई। सूरश्याम ऐसी गति कीन्ही देह दशा बिसराई ॥ ७७ ॥

राग रामकली ॥ राधा हरि अनुराग भरी । गदगद मुख बाणी परकाशत देह दशा बिसरी ॥ कहति इहै मन हरि हरिलैगये एही परनिपरी । लोक सकुचशंका नहिं मानति श्यामहि रंग ढरी ॥ सखी सखीसों कहति बावरी येहि हमको निदरी । सूरश्याम सँग सदा रहतिहै बूझेहू न करी ॥ ७८ ॥

राग सूही बिलावल ॥ तुम जानति राधाहै छोटी । चतुराई अँग अंग भरीहै पूरण ज्ञान न बुद्धिकी मोटी ॥ हमसों सदा दुरावति सोइहि बात कहै मुख चोटी पोटी । कबहुँ श्यामते नेक न बिछुरति किये रहति हमसों हठ ओटी ॥ नँदनंदन याहीके वश हैं विवश देखि वेंदीछबि चोटी । सूरदास प्रभु वै अति खोटे यह उनहूते अतिही खोटी ॥ ७९ ॥

राग बिलावल ॥ सखी कहति तू बात गँवारी । याकी सरि कैसे कोउ ह्वैहै जाके वश हैं श्रीवनवारी ॥ ब्रज भीतर इह रूप आगरी व्रत लीन्हों दृढ गिरिवरधारी । प्रीति गुप्तही की है नीकी यापर मैं री झी हौं भारी ॥ सांची कहौं नेह ऐसोई पाछे मोको दीजो गारी । सूरदास राधा जो खोटी तौ देखो यह कृष्ण पियारी ॥ ८० ॥

राग गूजरी ॥ सुनहु सखी राधा सरि को है । जे हरिहैं रतिपति मनमोहन याको मुख सो जोहै ॥ जैसे श्याम नारि यह तैसी सुंदर जोरी सोहै । इह द्वादश वेऊ दशद्वैके ब्रज-युवतिन मन मोहै । मैं इनको घटि बढि नहिं जानति भेद करै सो को है । सूर श्याम नागर इह नागरि एक प्राण तनु द्वै है ॥ ८१ ॥

राग गूजरी ॥ सुनि सजनी ए ऐसे लागत । एक प्राण युग तन सुखकारण एकौ निमिष न त्यागत ॥ बिछुरत नहीं संगते दोऊ बैठे सोवत जागत । पूरव नेह आजु यह नाहीं मोसों सुनहु अनागत ॥ मेरी कही सांची तुम जानो कीजै आगत स्वागत । सूर श्याम राधावर ऐसे प्रीति हिते अनुरागत ॥ ८२ ॥

राग जैतश्री ॥ सखी सखीसों धन्य कहैं । इनको हम ऐसे नहिं जाने ब्रज भीतर ए गुप्त रहैं ॥ धन्य धन्य तेरी मति साँची हम इनको कछु और कहैं । राधा कान्ह एकहैं दोऊ तो इतनो उपहास सहैं । वै दोऊ एक दूसरी तू है तोहूको सखि श्याम चहैं । सूर श्याम धनि अरु राधा धनि तुहूं धन्य हम वृथा बहैं ॥ ८३ ॥

राग धनाश्री ॥ धन्य धन्य यह तेरी बानी । तैं नीके हरिको पहिचानें अब हम तुमको जानी ॥ राधा आधा देह श्यामकी तू उनकी बिचवानी । राधाहूते अधिक श्यामसों तेरी प्रीति पुरानी ॥ जो हरिकी संगिनि तू नाहीं आदि नेह क्यों मानी । सूरदास प्रभु रसिक-शिरोमणि यह रसकथा बखानी ॥ ८४ ॥

राग पूरवी ॥ हे माई राधा मोहन सहज सनेही । सहज रूपगुण सहज लाडिली एक प्राणद्वै देही ॥ सहज माधुरी अंग अंगप्रति सहज सदा वन गेही । सूर श्याम श्यामा दोउ सहजहि सहज प्रीति करिलेही ॥ ८५ ॥

राग आसावरी राधा नंदनँदन अनुरागी । भव चिंता हिरदै नहिं एको श्यामरंगरस-पागी ॥ हरदचून रँग पय पानी ज्यों दुविधा दुहुँकी भागी । तनमन प्राण समर्पण कीन्हों अंग अंग रतिखागी ॥ ब्रजवनिता अवलोकन करि करि प्रेम विवश तन त्यागी । सूरदास प्रभुसों चितलाग्यो सोवतते मनु जागी ॥

राग मारू ॥ गोपी श्याम रंग राची । देह गेह सुधि बिसारी बढी प्रीति सांची ॥ दुविधा उर दूरि भई गई मति वह काची । राधाते आपु विवश भई उघरि नाची ॥ हरि तजि जो और भजे पुहुमि लीक खांची । मात पिता लोक भीत वाकी नहिं बाची ॥ सकुच जबहिं आवै उर बार बार झांची । सूर श्याम पद पराग ताहीमें माची ॥ ८६ ॥

राग मारू ॥ श्याम जल सुजल ब्रज नारि खोरैं । नदी माला जु जल तट भुजा अति सबल धार रोमावली यमुन भोरैं ॥ नयन ठहरत नहिं बहत अति तेजसी तहां गयो चित्त धीरज सँभारैं । मन गयो तहीं आपुन रहीं निकट जल एक एक अंग छवि सुधि विचारैं । करति अस्नान सब प्रेम बुडकी देहि समुझि जिय होइ भजि तीर आवै । सूर प्रभु श्याम जलराशि ब्रजवासिनी करति अनुमान नहिं पार पावैं ॥ ८७ ॥

राग बिलावल ॥ श्याम रंग राची ब्रजनारी और रंग सब दीन्ही डारी ॥ कुसुम रंग गुरुजन पितुमाता । हरितरंग भैनी अरु भ्राता ॥ दिनाचारि में सब मिटि जैहैं । श्यामरंग अजरायल रैहैं ॥ उज्ज्वल रंग गोपिका नारी । श्याम रंग गिरिवरके धारी ॥ श्यामहिमें सब रंग वसेरो । प्रगट बताइ देउ कहि झेरो ॥ अरुण श्वेत सित सुंदर तारे । पीतरंग पीतांबर धारे ॥ नाना रंग श्याम गुणकारी । सूर श्याम रँग घोषकुमारी ॥ ८८ ॥

राग बिहागरो ॥ श्यामसलोने रूपमें अरी मन अरंचो । ऐसे ह्वै लटक्यो तहां ते फिरि नहिं मटक्यो बहुत जतन मैं करचो ॥ ज्यों ज्यों खैंचति त्यों त्यों मगनहोत ऐसी धरनि धरचो । मोसों वैर करत उन कीह्यां देख्यो जाइ ढरचो ॥ ज्यों शिव छत दरशन रवि पाये जेही गरनि गरचो । सूरदास प्रभु रूप थक्यो मन कुंजल पंक परचो ॥ ८९ ॥

राग देसाष ॥ निशि दिना इनि नैननिको री नंदलालकी लागी रहै लालसाई । मुरली रसतान भरी श्रवनगरी जबतेरी परी कैसैहू टरति नहीं हृदयते विहारी यदुराई ॥ कहा कहौं तोसों यह सजनी मन मेरो लैगयो चोराई । सूर श्यामको नाम धरौं पुनि धरचो न जाइ सुधि न रहै तनुमाई ॥ ९० ॥

देखि सखी मेरो मन न रहै श्याम बिना । अतिहि चतुर जान जाननि मनि वह छवि-पर मैं भई लीना ॥ अपनी दशा कहौं मैं कासों बन बन डोलति रैनिदिना । मनतो चोरि लियो पहिलेही झुरिह्वै रही छीना ॥ वै मोहन मन हरत सहजही हरिलै ताको करत हीना । सूरदास रसिक रसीले बहुनायक हैं नाउँ जीना ॥ ९१ ॥

राग सारंग ॥ नैननि नींदौ गईरी निशिदिन पल पल छतियां लाग्यौ रहै धरको । उत मोहन मुख मुरली सुनत सुध्यो नरही इत घेरा घरको ॥ ननदी तौन दिये बिनुगारी नैकहू रहति सासु सपनेहूमें आमि गोउति काननिमें लए रहै मेरे पाइँनकौ खरको । निकसनहूं ना पाइये री कासों दुख कहिये देखहू न पाइयेरी सूरदास प्रभुके तन मेरो ज्यो ऐसी भयो जैसो हाथ पाथरतरको ॥ ९२ ॥

राग सुघराई ॥ मोहन मुरली बजाइ हौं रिझाई । तिनही मोहीरी हौं मोहीरी सांझ समै देखे कन्हाई ॥ आनि निकसे मेरे आँगनह्वै तबते चितवत यह पीर भई री । काकी देह गेह सुधि काके हेहारि कैसे मैं ही री ॥ तेरे कहे कहतिहौं बानी मैं हरिहाथ बिकानी तबते यकटक जोइरही री । मिलत नहीं नाहिं संगते त्यागत कहा करौं बूझो तोही ॥ सूर श्याम तबते नाहिं आये मन जबते हरि लीन्हों वैतौ ऐसेहैं द्रोही ॥ ९३ ॥

राग अडानो ॥ ब्रजकी खोरि ठाढो साँवरो ढोटौना तब हौं मोहीरी हौं मोही री । जबते मैं देखे श्यामसुंदर री चलि न सकत पगदइहै काम नृप द्रोही री ॥ को लै आइ कौने चरन चलाइ कौने बहियां गही सोधों कोही री । सूरदास प्रभु देखे सुधि रही नाहिं अति विदेह भई अब मैं बूझति तोही री ॥

राग सुघराई ॥ आंखिन मैं बसै हियरेमें बसत निशि दिन प्यारो । मनमें बसै तनमें बसै रसनामें बसै अंग अंग में बसत नंदवारो ॥ सुधिमें बसै बुधिहूमें बसै उरजनमें बसत पिय प्रेम दुलारो । सूर श्याम बनहूं मैं बसत घरहूमें बसत संग ज्यों जलरंग न होत न्यारो ॥ ९४ ॥

राग सोरठ ॥ नँदनंदन बिन कल न परै । अति अनुराग भरी युवती सब जहां श्याम तहां चित्त ढरै ॥ भवन गई मन तहाँ न लागै गुरु गुरुजन अति त्रास करै । वै कछु कहैं करैं कछु और सासु ननँद तिनपर झहरै ॥ इहै तुमहि पितु मात सिखायो बोल करति नाहिं रिसन जरै । सूरदास प्रभुसे चित अरुझ्यो यह समुझो जिय ज्ञान धरै ॥ ९५ ॥

राग जैतश्री ॥ सासुननँद घर त्रास दिखावै । तुम कुलवधू लाज नहिं आवति बार बार यह कहि समुझावै ॥ कबही गई न्हान तुम यमुना यह कहि कहि रिस पावै । राधाको तुम संग करतिहौ ब्रज उपासन उडावै ॥ वेहैं बडेमहरकी बेटी तौ ऐसी कहवावै । सुनहुं सूर यह उनही फावै ऐसी कहति डरावै ॥ ९६ ॥

राग सारंग ॥ हम अहीर ब्रजबासी लोग । ऐसे चलो हँसै नाहिं कोऊ घरमें बैठि करो सुख भोग । दही मही लवनी घृत बेंचो सबै करौ अपने उतयोग । शिरपर कंस मधुपुरी बैठो छिनकहिंमें करिडारो सोग ॥ फूंकि फूंकि धरणी पग धारौ अब लागी तुमकरन अयोग । सुनहु सूर अब जानोगी तब जब देखै राधा संयोग ॥ ९७ ॥

राग धनाश्री ॥ तुम कुलवधू निलज जिनि ह्वैहौ । यह करनी उनहींको छाजै उनके संग न जैहौ ॥ राधा कान्ह कथा ब्रज घर घर ऐसे जनि कहवैहौ ॥ यह करनी उन नई चलाई तुम जनि हमहिं हँसैहौ । तुमहौ बडे महरकी बेटी कुल जिन नाम धरैहौ। सूर श्याम राधाकी महिमा इहै जानि सरमैहौ ॥ ९८ ॥

राग टोडी ॥ यह सुनिकै हँसि मौन रही री । ब्रज उपहास कान्ह राधाको यह महिमा जानी उनही री ॥ जैसी बुद्धि हृदय है इनके तैसी यै मुख बात कही री । रविके तेज उलूक न जानै तरनि सदा पूरन नभही री ॥ विषको कीट विषहि रुचि मानै जानै कहा सुधारसही री । सूरदास तिल तेल सुवादी स्वाद कहा जानै घृतही री ॥ ९९ ॥

राग सोरठ ॥ अहिर जाति गोधन को मानैं । नँदनंदन सुर नर मुनि वंदन तिनकी महिमा क्यों ये जानैं ॥ धनि राधा उपहास धन्य यह सदा श्यामहीके गुण गानैं । परम पुनीत हृदय अतिनिर्मल बारबार बाजही बखानैं ॥ श्याम कामकी पूरनहारी ताको कुलटी- करि पहिचानैं । सूरदास ऐसे लोगनको नाउँ न लीजे होत बिहानैं ॥ १५०० ॥

राग बिहागरो ॥ बिधिना संगति मोहिं यह दीनी । इनको नाम प्रात नहिं लीजे कहा निठुरई कीनी ॥ मनमोहन गोहन बिन अबलौं मानो बिते युगचारि ॥ बिमुखनमेंते कबधौं छूटौं कब मिलिहौं बनवारि ॥ एक एक दिन बिहात कैसेहूँ अब तौ रह्यो न जाइ । सूर श्याम दरशन बिन पाये बारबार अकुलाइ ॥ १ ॥

बिमुख जननिको सँग न कीजै । इनके बिमुख वचन सुनि श्रवननि दिन दिन देही छीजै ॥ मोको नेक नहीं ये भावत परवशको कहा कीजै । धिग जीवन ऐसो बहु दिनको श्याम भजन पल जीजै ॥ धिग ये घर धिग ये गुरुजनको इनमें नहीं बसीजै । सूरदास प्रभु अंतर्यामी इहै जानि मन लीजै ॥ २ ॥

राग नट ॥ राधा श्याम रंग रँगी । रोमरोमनि भिदि गयो सब अंग अंग पगी ॥ प्रीति दै मन लै गए हरि नंदनंदन आप । श्यामरस उनमत्त नागरि दुरत नहिं परताप ॥ चली यमुना जाति मारग हृदय इहै बिचार । सूर प्रभुको दरश पावैं निगम अगम अपार ॥ ३ ॥

राग धनाश्री ॥ चितको चोर अबहिं जो पाऊं । हृदय कपाट लगाइ जतनकरि अपने मनहिं मनाऊं ॥ जबहिं निशंक होति गुरुजनते तेहि औसर जो आवै । भुजनि धरौं भरि सुदृढ मनोहर बहु दिनको फलपावै ॥ लै राखौं कुचबीच चापिकरि प्रति दिनको तनुताप बिसारौं । सूरदास नंदनंदको गृहगृह डोलनिको श्रम टारौं ॥ ४ ॥

राग बिलावल ॥ इतने राधा जाति यमुनतट उतते हरि आवत घरको । कछि काछिनी भेष नटवरको बीच मिली मुरली धरको ॥ चितैरही मुख इंदु मनोहर वा छबिपर वारति तनको । दूरिहुते देखतही जाने प्राणनाथ सुंदर घनको ॥ रोम पुलकि गदगद बाणी कहि कहाँ जात चोरे मनको । सूरदास प्रभु चोरी सीखे माखनते चितवित धनको ॥ ५ ॥

इह न होइ जैसे माखन चोरी । तब वह मुख पहिचानि मानि सुख देती जान हानि हुती थोरी ॥ उनहि दिननि सुकुँवार हते हरिहौं जानत अपनो मन भोरी । ब्रजबसि बास बड़ेके ढोटा गोरस कारण कानि न तोरी ॥ अब भए कुशल किशोर नंदसुत हौं भई सजग समान किशोरी । जात कहाँ बलि बाँह छडाए मूसे मन संपति सब मोरी ॥ नख शिखलौं चित चोर सकल अँग चीन्हेपर कत करत मरोरी । एक सुनि सूर हर्‍यो मेरो सर्वस अरु उलटी डोलैं सँगडोरी ॥ ६ ॥

राग गौरी ॥ भुजा पकरि ठाढे हरि कीन्हें । बाँह मरोरी जाहुगे कैसे मैं तुमको नीके करि चीन्हें ॥ माखन चोरी करत रहे तुम अब तौ भए मन चोर । सुनत रही मन चोरतहैं हरि प्रगट लियो मन मोर ॥ ऐसे ढीठ भए तुम डोलत निदरे ब्रजकी नारि । सूर श्याम मोहू निदरौगे देत प्रेमकी गारि ॥ ७ ॥

राग सारंग ॥ बहु बल कितकु जानौ यदुराइ। तुम जो तरकि मोहि अबलापै तौ चलिहौ भुजा छड़ाइ ॥ कहि अत हौ अति चतुर सकल अंग आवत बहुत उपाइ । तौ जानौं जो अबके ए ढँग को सकै देते जाइ ॥ सूरदास स्वामी श्रीपतिको भावत अंतर भाइ। सहि न सके रति वचन उलटि हँसि लीनी कंठ लगाइ ॥ ८ ॥

राग ईमन॥मैं तुमरे गुण जाने श्याम । औरनको मन चोरि रहे हौ मेरो मन चोरे किहि काम ॥ वै डरपति तुमको धौं काहे मोको जानत वैसी वाम । मैं तुमको अबहीं बांधौंगी मोहिं बूझि जैहौ तब धाम ॥ मन लैहौ पहुनाई करिहौ राखौं अटकि घोस अरु याम। सूर श्याम यह कौन भलाई चोर रह्यो तहां तुम्हरो नाम ॥ ९ ॥

राग कल्याण ॥ ब्रजमें ढीठ भए तुम डोलत। अब तो श्याम परे फँग मेरे सूधे काहे न बोलत ॥ मन दीजै मर्यादा जैहै रहत चतुरई कीन्हें। दुखकरि देहु कि सुखकरि दीजै अब तौ बनिहै दीन्हें ॥ ऐसे ढँग तुम करत कन्हाई जीति रहे ब्रजगाउँ। सूर आजु बहुतै दुख पाये मन कारण पछिताउँ ॥ १० ॥

राग गुण्डमलार ॥ सुनरी कुलकी कानि ललनसों मैं झगरो मांडौंगी । मेरे इनके कोउ बीच परौ जिनि अधर दशन खांडौंगी ॥ चतुर नाइकसों काम परचोहै कैसे है छांडौंगी। सूरदास प्रभु नंदनंदनको रसलै डांडौंगी ॥ ११ ॥

राग कान्हरो ॥ चोरीके फल तुमहिं दिखाऊं। कंचन खंभ डोर कंचनकी देखो तुमहिं बँधाऊं ॥ खंडौं एक अंग कछु तुमरो चोरी नाउँ मिटाऊं। जो चाहौ सोई सब लैहौं यह कहि डांड मँगाऊं ॥ बीच करन जो आवै कोऊ ताको सौंह दिवाऊं । सूरश्याम चोरनके राजा बहुरि कहां मैं पाऊं ॥ १२ ॥

राग गंधारी॥रहि री लाज नहिं काज आज हरि पाये पकरन चोरी। मूसि मूसि लै गए मन माखन जो मेरे धन हो री ॥ बांधौं कंचन खंभ कलेवर उभै भुजा दृढ़ डोरी। चांपौं कठिन कुलिश कुच अंतर सकै कौन धौं छोरी ॥ खंडौं अधर भूलि रस गोरस हरै न काहू कोरी। दंडौं काम दंड पर घरको नाउँ न लेइ बहोरी ॥ तब कुलकानि आनि भई तिरछी क्षमि अपराध किशोरी । शिर परपानि धराइ सूर डर सकुचि मोचि शिर डोरी ॥ १३ ॥

राग बिहागरो ॥ बीच कियो कुल लज्जा आई। सुनि नागरि बकसी यह मोको सन्मुख आए धाई ॥ चूकपरी हरितै मैं जानी मन लै गए चुराई । ठाढे रहे सकुचि तो आगे राख्यो वदन दुराई ॥ तुम हौ बड़े महरकी बेटी काहे गई भुलाई । सूरश्याम हैं चोर तुम्हरे छांड़ि देहु डरपाई ॥ १४ ॥

राग गौरी ॥ कुलकी लाज अकाज कियो। तुम बिन श्याम सोहात नहीं कछु कहा करौं अति जरत हियो ॥ आपु गुप्त करि राखी मोको मैं आयसु शिर मानि लियो । देह गेह सुधि रहत बिसारे तुमते हितु नहिं और बियो ॥ अब मोको चरणनि तर राखो हंसि नँदनंदन अंग छियो। सूर श्याम श्रीमुखकी वाणी तुमपै प्यारी बसत जियो ॥१५॥

राग जतयश्री ॥ मात पिता अति त्रास दिखावत । भ्राता मारन मोहिं धिरावै देखे मोहिं न भावत ॥ जननी कहति बड़ेकी बेटी तोकों लाज न आवत । पिता कहै कैसी कुल उपजी मनही मन रिस पावत ॥ भैनी देखि देती मोहिं गारी काहे कुलहि लजावति । सूरदास प्रभुसों यह काहे कहि अपनी विपति जनावति ॥ १६ ॥

राग बिहागरो ॥ सुंदर श्याम कमलदल लोचन । बिमुख जननकी संगतिको दुख कबधौं करिहौं मोचन ॥ भवन मोहिं भाठीसों लागत मरति सोचही सोचन । ऐसी गति मेरी तुम आगे करत कहा जिय दोचन ॥ धिग वै मातपिता धिग भ्राता देति रहत मोहिं खोचन । सूर श्याम मन तुमहिं लुभानो हरदि चून रँग रोचन ॥ १७ ॥

राग रामकली ॥ कुलकी कानि कहांलौं करिहौं । तुम आगे मैं कहौं न साँची अब काहू नाहिं डरिहौं ॥ लोग कुटुँब जगके जे कहियत पेला सबहि निदरिहौं । अब यह दुख सहि जात न मोपै बिमुख बचन सुनि मरिहौं ॥ आपु सुखी तो सब नीके हैं उनके सुख कहा सरिहौं । सूरदास प्रभु चतुरशिरोमणि अबकै हौं कछु लरिहौं ॥ १८ ॥

राग कान्हरो । प्राणनाथ हो मेरी सुरति क्यों न करौ । मैं जो दुख पावति हौं अपने तन मन मेरी सुरति करौ । दीनदयालु कृपा करो मोको काम द्वंद्व दुख बिरह हरौ ॥ तुम बहुवरानि खन मैं जानति याहीके धोखे मोसों काहेको लरौ । सूरदास स्वामी तुमहो अंतर्यामी मनसा वाचा ध्यान तुमसों धरौ ॥ १९ ॥

राग कान्हरो ॥ हौं या मायाही लागी तुम कत तोरत । मेरो ज्यो तिहारे चरननि ही लाग्यो धीरज क्यों रहै रावरे मुख मोरत । को लै बनाइ बातैं मिलवति तुम आगे सो किन आइ मोसों अब जोरत । सूर श्याम पिय मेरे तौ तुमहि जिय तुम बिनु देखे मेरो हियो कोरत ॥ २० ॥

राग बिलावल ॥ सुनहु श्याम मेरी एक बात । हरि प्यारीके मुखतन चितवत मनही मनहु सिहात ॥ कहा कहति वृषभानुनंदिनी बूझत हैं मुसुकात । कनक बरन सुंदरी राधिका कटि कृश कोमल गात ॥ तुमही मेरे प्राण जिवन धन अहो चंद्र तुम भ्रात । सुनहु सूर जो कहति रही तुम कहौ न कहा लजात ॥ २१ ॥

राग गुंड ॥ नागरी श्यामसों कहत बानी । सुनहु गिरिधर नवल शीश श्रीखंडधर जयति सुर नागरस सहस बानी ॥ रुद्रपति क्षुद्रपति लोकपति वोकपति धरनिपति गगनपति अगम बानी ॥ अखिल ब्रह्मांडपति तिहुँभुवन अधिपति नीरपति पवनपति अगम बानी ॥ सिंहके शरन जंबुक त्रास करै अब कृष्ण राधा एक जग बतानी ॥ सूर प्रभु श्याम तुवनाम करुणाधाम करौ मन काम सुनि दीनबानी ॥ २२ ॥

राग गुंडमलार बिहँसि राधा कृष्ण अंक लीनी । अधरसों अधरजुरी नैनसों नैन मिलि हृदैसों हृदय लगि हरष कीन्ही ॥ कंठ भुज जोरि नारि उछंग लीन्हीं भवन दुखटारि सुख दियो भारी । हरषि बोले श्याम कुंजबन घन धाम तहां हमतुम संग मिलैं प्यारी ॥ जाहु गृह परमधन हमहु जैहैं सदन आइ कहुँपास मोहि सैन दैहौ । सूर यह भाव दै तुरतही गमन करि कुंजगृह सदन तुम जाइ रैहौ ॥ २३ ॥

राग गुंडमलार ॥ यह सुनत नागरी माथ नायो । श्याम रसवश्च भरे मदन जियमें डरे सुंदरी बातको भेद पायो । खरे ब्रजयमुनबिच दुहुँनि मन अति सकुच और कछु बनै

नहिं बनिठानी । तबहि ब्रजनारि आवत देखि यमुनाते एक ब्रजाहिते जु राधा लजानी ॥ श्याम हँसिकै चले तुरत ग्वालनि मिले कहां सब रहे कहि हांक दीन्हों । भाव यह करि गए सूरप्रभु गुन नए नागरी रसिक जिय जानि लीन्हों ॥ २४ ॥

राग टोडी ॥ राधा हरिके भावहि जान्यो । ईहै बात कैहौं इन आगे मनही मन अनुमान्यो ॥ उन देखी राधा मग ठाढी श्याम पठाए टारि । बूझतही कछु बुद्धि रचैगी बड़ी चतुर यह नारि ॥ इत वृषभानुसुता मन सोचति मोहि देखि हरिसंग । सूर अबहिं बातनि करि धरिहैं जानति इनके रंग ॥ २५ ॥

राग गुंडमलार ॥ चतुर वर नागरी बुद्धि ठानी । अबहिं मोहिं बूझिहैं इनहि कैहौं कहा श्याम सँग आजु मोहिं प्रगट जानी ॥ भावकरि गए हरि ग्वाल बूझत रहे जानि जियलई अति चतुर रासी । यह रचौं बुद्धि एक कहा ए कहैं मोहिं मेरे मन सबै घोषवासी ॥ उतहुँ की इतहुँकी सबै जुरि एकठी कहति राधा कहां जाति है री । सूरप्रभुको अबहिं देखे हम तेरे ढिग कहां गए तिनहिं पछिताति हैरी ॥ २६ ॥

राग गूजरी ॥ कान्ह कहा बूझत हैं तुमको । ह्वांहीते लखि लीन्हीं तबहीं कहा दुरावति हमको ॥ मन लैगए चुराइ तुम्हारो सो अपनो तुम पायो । अपनो काज सारि तुम लीन्हों हम देखतहि पठायो ॥ सदा चतुरई फबती नाहीं अतिही निझरि रहीहौ । सूर श्यामधौं कहां रहतहैं यह कहि कहियुतहीहौ ॥ २७ ॥

राग अलहिया ॥ कहति रही तब राधिका जब हरिसंग पेखो । बेसरि लीज्यो छीनिकै मुख तन कहा देखो ॥ देहो बेसरि की नहीं की लेहिं छड़ाइ । चतुराई प्रगटी अबै ऐसी हौ माइ ॥ बार बार नागरि हँसे तरुनि बेहानी । ऐसहि बेसरि लेहुगी सब भई अयानी ॥ हम मूरख तुम चतुरहौ कछु लाज न आवै । सूर श्याम सँग नहीं रही अब कहा दुरावै॥२८॥

राग सोरठ ॥ ईहे कहन मोको तुम आई । इतते ये उतते तुम सब मिलि काहे ऐसी धाई ॥ बेसरि एक लेहुगी को को पीतांबर न देखावहु । बेसरि अरु पीतांबर लै तब घर घर जाइ सुनावहु ॥ तारी एक बजत की दोऊ इतनोइ ज्ञान बिचारो । सुनहु सूर ए बेसरि लैहैं जानो ज्ञान तुम्हारो ॥ २९ ॥

राग जयतश्री ॥ सुनि राधा तोसों हम हारी । तेरे चरित नहीं कोइ जानैं वशकीन्हों गिरिधारी ॥ अबहीं कान्ह टारिकरि पठए धनि तेरी महतारी । अंग अंग रचि कपट चतुरई बिधिना आपु सँवारी ॥ अबहीं प्रगट दुहुँनि हम देख्यो जानतिदै मोगारी । सूर श्यामके यह बुधि नाहीं जितनीहै तौ घारी ॥ ३० ॥

राग कान्हरो ॥ श्याम भले अरु तुमहुँ भली हौ । बेसरि छीनातिहौ बेकाजहि जाहु न घरहि चली हो ॥ कैसे दौरिपरी मेरेपर मानहुँ संग मिली हो । और भई सब बनकी बेली आपुन कमल कली हो ॥ तब कहती गहि बाँह दुहुँनकी जो तुम चतुर अली हो । सूरदास राधा गुण आगरि नागरि नारिछलीहो ॥ ३१ ॥

अहलिया राग बिलावल॥अब हमसों सांची कहो वृषभानुदुलारी । कछु तो तोसों कहत हैं ठाढे गिरिधारी॥हाहा हमसों सोइ कहो देहौ जिनि गारी । हमको देखतही गए उत ग्वाल हँकारी॥भेदकरै जो लाडिली तोहि सौंह हमारी । तू ठाढी काहे रही मग मेरी प्यारी॥सहज होइ तू कहि अबै उरते रिस टारी । सूर श्यामकी भावती कहै कहौं कहा री ॥ ३२ ॥

राग सूहो ॥ मैं यमुना तट जात सही री । ब्रजते आवत देखि सखिनको इन कारण ह्यां परखि रही री ॥ उतते आइगए हरि तिरछे मैं तुमही तन चितै रहीरी । बूझन लगे कान्ह ग्वालनको तुम तो देखे उनहि नहीं री ॥ कछु इनसों बोली नाहिं सन्मुख नाहि तहां कछु बैन कहीरी । सूर श्याम गए ग्वालनि टेरत ना जानौं तुम कहागही री ॥ ३३ ॥

राग टोडी ॥ तुम मेरी बेसरिको धाई । सकुचि गई सुनि सुनि यह बानी तरुनिन राधा भले लजाई ॥ यह तौ बात लगति कछु साँची हमपर न्याइ रिसाई । टेरत कान्ह गए ग्वालनको श्रवन परी ध्वनि आई ॥ बेसरि नाउं लेत सरमानी तब राधा झहरानी । सूरदास ब्रजनारि मनहि मन यह सुनि सुनि पछितानी ॥ ३४ ॥

राग गूजरी ॥ राधा तू अतिही है भोरी । झूठेहि लोग उठावत घर घर हम जान्यो अति तोरी ॥ कंठ लगाइ लई रिस छांडौ चूक परी हम वोंगी । तुम निर्मल गंगाजलहूते दुरत नहीं वह चोरी ॥ घर जैहौ की यमुना जैहौ हम आवैं सँग गोरी । सूरदास प्रभु प्यारी भुरी राधा चतुर दिननकी थोरी ॥ ३५ ॥

राग आसावरी ॥ अहो सखी तुम ऐसी हौ । अबलौं तुम कुलटी करि जानति मोको री सब तैसीहो ॥ अपने मन जैसी तैसेइ सब मोहु जनावत तैसी हो । जोरी भली बनैगी हरिसों छांह निहारो कैसी हो ॥ अब लागी मोको दुलरावन प्रेम करति टरि वैसी हौ । सुनहु सूर तुमरे छिन छिन मति बडी प्रेम की गैसी हौ ॥ ३६ ॥

राग टोडी ॥ हँसति नारि सब घरहि चली । हम जानी राधा है खोटी हम खोटी राधिका भली ॥ इतते युवति जाति यमुना जे तिनको मगमें परखि रही । श्याम कहूँते आइ कढे ह्या चले गए उत हेरतही ॥ इतनी तबहि नहीं यह जानी झूँठेही सब आनि गही । सूर श्याम अपने रँग आये हम वाको नहिं भली कही ॥ ३७ ॥

राग बिलावल ॥ राधा श्याम सनेहिनी हरि राधा नेही । राधा हरिके तन बसे हरि राधा देही ॥ राधा हरिके नैनमें हरि राधा नैननि । कुंज भवन रति युद्धके जोरति बल मैननि ॥ और न काहूको रुचै घरघर गए दोऊ । मात पिता सति भाइसों यह जानै न कोऊ ॥ कैसे हूं करि करि दिन गयो निशि कटत न क्योंहूं । दोउ रस विरह मगन भए निशि भई अगोंहूं ॥ विरह सरोवर बूडई अंधकार सिवार । सुधि अवलंबन टेकही कहुँ वार न पार ॥ तमचुर टेरि पुकारई बूडे जिनि कोई ॥ सूर प्रात नवका मिल्यो आनन्द मन दोई ॥ ३८ ॥

राग धनाश्री ॥ मन मृग बेध्यो मोहन नैन बानसों । गूढ बावकी सैन अचानक तकि ताक्यो भ्रुकुटी कमानसों ॥ प्रथम नादबल घेरि निकट लै मुरली सप्तक सुर बंधानसों । पाछे बंक चितै मधुरै हँसि घात किये उलटे सुठानसों ॥ सूर सुमार बिथा या तनुकी घटतनहीं औषधी आनसों । ह्वैहै सुख तबहीं उर अंतर आलिंगन गिरिधर सुजानसों ॥ ३९ ॥

राग बिलावल ॥ कान्ह उठे अति प्रातही तलवेली लागी । प्रिया प्रेमके रस भरे रति अंतर खागी ॥ श्याम उठत अवलोकिकै जननी तब जागी ॥ सुन्दर वदन विलोकिकै

अंग अंग अनुरागी ॥ माता पूँछति सुअनको बलि गई मेरे बारे । कहा आजु आचरज कियो तुम उठे सवारे ॥ झारी जल दँतवन दियो छवि परत न वारचो ॥ उत्तम जलकै प्रेमसों सुत वदन पखारचो ॥ करी मुखारी अतुरई नागरि रसछाके । सूर श्याम ऐसी दशा त्रिभुवन वश जाके ॥ ४० ॥

राग बिलावल ॥ उत वृषभानु सुता उठी वह भाव विचारे । रैनि बिहानी कठिनसों मन्मथ बल भारे ॥ ग्रीव मुतसरी तोरिकै अचरासों बांध्यो । इहै बहानो करिलियो हरि मन अनुराध्यो ॥ जननी उठी अकुलाइके क्यों राधा जागी । कहां चली उठि भोरही सोवै न सभागी ॥ अब जननी सोऊं नहीं रवि किरनि प्रकाशी । तूहु उठे काहे नहीं जागे ब्रजवासी ॥ आपु उठी आँगन गई फिरि घरही आई । कबधौं मिलि हैं श्यामको पल रह्यो न जाई ॥ फिरि फिरि अजिरहि भवनही तलबेली लागी ॥ सूर श्यामके रसभरी राधा अनुरागी ॥ ४१ ॥

राग गुंडमलार ॥ सुतासों कहति वृषभानु घरनी । कहा तू राधिका भोरते फिरति है तेरी गति मोपै नहिं जाति बरनी ॥ तोरि मोतिसरी तब गुप्त करि धरचो कहुँ एहि मिसि सकुचि रही मुख न बोलै । मनहु खंजन चपल चन्द फंदा परचो उडत नाहिं बनत उतहि डोलै ॥ कहा तेरी प्रकृति परी धौं लाडिली अबहिते कहां तू जाहिगी री । सूर कहे जननि बोले नहीं आज तू परुसि धरिहौं खाइगी री ॥ ४२ ॥

राग नट ॥ जननी पुनि पुनि ग्रीव निहारै । देखों नहीं मुतसरी माला सो जिनि कतहूं डारै ॥ बोलै नहीं बात यह सुनि रही मनलागी मुसकान । अबही मोको खीझि पठै है बनि है काको जान ॥ भली बुद्धि मेरे चित आई कृष्ण प्रीति है साँची । सूरदास राधिका नागरी नागरके रँगराँची ॥ ४३ ॥

राग सोरठ ॥ जननी अतिहि भई रिसहाई । बार बार कहै कुँवरि राधिका मोतिसरी कहां गमाई ॥ बूझेते तोहि ज्वाब न आवै कहा रही अरगाई । चौसर हार अमोल गरेको देहु न मेरी माई ॥ कालिहिते रीतो गर तेरो डारि कहूँ तू आई । सुनहु सूर माता रिस देखत राधा हँसति डेराई ॥ ४४ ॥

राग बिलावल ॥ सुन रीमैयाकालही मोतिसरी गँवाई । सखिन मिले यमुना गई धौं उनहि चुराई ॥ कीधौं जलहीमें गई यह सुधिनाहिं मेरे । तबते मैं पछितातिहौं कहति न डर तेरे ॥ पलक नहीं निशि कहुँ लगी मोहिशपथ रीतेरी । येहि डरते मैं आजुही अति उठी सबेरी ॥ महरि सुनत चकृत भई मुख ज्वाब न आवै । सूर राधिका गुनभरी कोउ पार न पावै ॥ ४५ ॥

राग गुंडमलार ॥ क्रोध करि सुतासों कहति माता । तोहिं बरजत मैं री अचगरी गिस परी गर्व गंजन नाम है विधाता ॥ तेरो दोष नहीं भ्रमती तू जहीं तहीं नदी डोंगर बन वन पात पाता । मात पिता लोककी कानि मानै नहीं निलजभई रहति नहीं लाज गाता ॥ भली नहिं उन करी शीशतोको धरी जगतमें सुता तू महरताता । बात सुनि है श्रवण भई बिनही भवन सूर डारै मारि आजु भ्राता ॥ ४६ ॥

राग बिहागरो ॥ लोचन लालचते न टरे। हरि सारंगसों सारंग गीधे दधिसुत काजे जरे॥ ज्यों मधुकर बश परे केतकी नहिं ह्यांते निकरे। ज्यों लोभी लोभहिं नहिं छांडत ए अति उमँगि भरे॥ सन्मुख रहत सहत दुख दारुण मृग ज्यों नहीं डरे। वह धोखे यह जानतहै सब हितचित सदा करे॥ ज्यों पग फिर फिर परत प्रेमवश जीवत मुरछि मरे। जैसे मीन अहारलोभते लीलत परे गरे॥ ऐसेहि ए लुब्धे हरि छबिपर जीवन रहत भिरे। सूर सुभट ज्यों रण नाहिं छांडत जबलौं धरणि गिरे॥

राग नट ॥ मेरे नैननि कोउ समुझावे री। आपनो घर तुम छांडे डोलत मेरे ह्यां लै आवै री॥ इहै बूझि देखौ नीकेकरि जहां जात कछु पावे री। वृथा फिरत नटके गुण देखत नानारूप बनावैरी॥ देखतके सब सांचे लागत ताहि छुवन नहिं पावे री। सूर श्याम अँगअंग माधुरी शत शत मदन लजावे री॥

राग नट ॥ हरि छबि अंग नटके ख्याल। नैन देखत प्रगट सब कोउ कनकमुकुता लाल॥ छिनकमें मिटिजात सो पुनि और करत बिचार। त्यों ही एछबि और औरै रचत चरित अपार॥ लैहै तब जो हाथ आवै दृष्टि नहिं ठहरात। वृथा भूले रहत लोचन इनहि कहै कोइ बात॥ रहत निशिदिन संग हरिके हरष नहीं समात। सूर जब जब मिले हमको महाविह्वलगात॥

राग कान्हरो ॥ भईगई ए नैनन जानत। फिरिफिरि जात लहत नहिं शोभा हारेहुँ हारि न मानत॥ बूझहु जाइ रहत निशि बासर नैक रूप पहिचानत। सुनहु सखी सतरात इते पर हमपर भौंहैं तानत॥ झूठे कहत श्याम अंग सुंदर बातैं गढि गढि बानत। सुनहु सूर छबि अति अगाधगति निगम नेति जेहि गावत॥

राग बिहागरो ॥ श्यामछबि लोचन भटकि परे। अतिहि भए बेहाल सखी री निशि-दिन रहन खरे॥ हमते गए लूटि लेवेको उनहि परचो अब सोच। अपनो कियो तुरत फल पायो राखति घूँघट वोट॥ इक टक रहत पराए वश भए दुख सुख समुझि न जाइ। सूर कहौ ऐसो को त्रिभुवन आवै सिंधु थहाइ॥

राग नट ॥ नैन भये वोहितके काग। उडि उडि जात पार नहिं पावे फिरि आवत नहिं लाग॥ ऐसी दशा भई री इनकी अब लागे पछितान। मो बरजत बरजत उठि धाये नहिं पायो अनुमान॥ वह समुद्र वो छे वासनए धरे कहा सुखराशि। सुनहु सूर ए चतुर कहावत वह छबि महा प्रकाशि॥

राग गौरी ॥ हारि जीति नैना नहिं जानत। धाए जात तहींको फिरि फिरि वै कितनो अपमानत॥ परे रहत द्वारे शोभाके वोई गुण गुणि गानत। हरषत रहत सबनिको निदरे नेकहु लाज न आवत॥अबतो रहत निषसई कीन्हें यद्यपि रूप न जानत। दुख सुख बिरह संयोग समेत जनु सूरदास यह गावत॥

राग रामकली ॥ नैना मानपमान सह्यो। अति अकुलाइ मिले री बरजत यद्यपि कोटि कह्यो॥ जाकी बानि परी सखि जैसी तेही टेक रह्यो। ज्यों मर्कट मूठी नहिं छांडत नलिनी

सुवा गह्यो ॥ जैसे नीरप्रवाह समुद्रहि बह्यो सुबह्यो सुबह्यो । सूरदास इनि तैसिय कीन्हीं फिरि मोतन न चह्यो ॥

राग सोरठ ॥ यह नैननिकी टेव परी । जैसे लुबधाति कमलकोशमें भ्रमराकी भ्रमरी ॥ ज्यों चातक स्वातिहि रटलावै तैसिय धरनि धरी । निमिष नही मिलवत पल एकौ आपु-दशा बिसरी ॥ जैसे नारि भजै परपुरुषहि ताके रंग ढारी । लोक वेद आरजपथकी सुधि मारगहू न डरी ॥ ज्यों कंचुकी त्यागि वोहि मारग अहिवरनी न फिरी । सूरदास तैसेहि ए लोचनकी धौं परनि परी ॥

राग बिहागरो ॥ नैना गये न फिरे री माई । ज्यों मर्यादा जाति सुपतकी बहुरचो फेरि न आई ॥ जैसे बाला दशा बितावै फिरै नहीं तरुनाई । ज्यों जल ढरत फिरत नहिं पाछे आगेहि आगे जाई ॥ ज्यों कुलवधू बाहिरी परिकै कुलमें फिरि न समाई । तैसी दशा भई इनहूँकी सूर श्याम शरनाई ॥

राग सूही ॥ जबते नैन गये मोहिं त्यागि । इंद्री गई गयो तनुते मन उनहिं बिना अवसेरी लागि ॥ वे निर्दयी मोह मेरे जिय कहा करौं मैं भई बेहाल । गुरुजन उतै इह इनि त्यागी मेरे बाँटे परचो जंजाल ॥ इनकी भई न उतकी सजनी भ्रमत मैं भई अनाथ। सूर श्यामको मिलेजाइ सब दरशन करि वे भये सनाथ ॥

राग बिलावल ॥ नैना मेरे मिलि चले इंद्री मन संग । मोको व्याकुल छाडिकै आपुन करैं रंग ॥ अपनो यह कबहुँ न करे अधमनिके काम । जनम गमायो साथही अब भई निकाम ॥ धिग जन ऐसे जगतमें यह कहि कहि पछितातिं । धर्म हृदय जिनके नहीं धिग तिनकी जाति ॥ गनसा वाचा कर्मणा मोहि गए बिसारि । सूर सुमिरि गुन नैनके बिलपति ब्रजनारि ॥

राग बिलावल ॥ नैननिसों झगरो करिहौं री । कहा भयो जो श्याम संग हैं बांह पकरि सन्मुख लरिहौं री ॥ जनमहिते प्रतिपालिबडे किये दिन दिनको लेखो करिहौं री । रूप लूटि कीन्हों तुम काहे अपने बांटेको धरिहौं री ॥ एक मात पितु भवन एक रहे मैं काहे उनको डरिहौं री । सूर अंश जो नहीं देहिंगे उनके रँग मैं हूँ ढरिहौं री ॥

राग आसावरी ॥ मोहूते वे ढीठ कहावत । जबहींलौं मैं मौन धरेहौं तबलौं वे कामना पुरावत ॥ मैं उनको पहिलेहि करिराख्यो वे मोको काहे बिसरावत । आपकाजको उनहिं चले मिलि बांट देत रोई अब आवत ॥ बहुतै कानि करी मैं सजनी अब देखो मर्याद घटावत । जो जैसो तैसो त्यों चलिए हरिआगे गढि बात बनावत ॥ मिले रहैं नाहिं उनको चाहति मेरो लेखो क्यों न बुझावत । सूर श्यामसँग गर्व बढायो उनहींके बल बैर बढावत ॥

राग धनाश्री ॥ नैना न रहैं री मेरे अटके । कछु पढिदिये सखी एहि ढोंटा घूँघरवारी लटके ॥ कज्जल कुलुफ मेलि मंदिरमें पलक संदूक पट अटके । निगम नेति कुललाज टूटि सब मन गयंदके उटके ॥ मोहनलाल करो वश अपने हो निमेषके मटके । पुरनर नारिन सुरपुर तुरतै सूर लगाए नटके ॥

राग काफी ॥ नैना अटके रूपमें पल रहत बिसारे। निशिवासर नहिं संग तजै भरि भरि जल ढारे॥अरुन अधर द्युति चमकही चपला चकचौंधनि। कुटिलअलक छविघुँघरे सुमना सुत शोधनि॥चंपकलीसी नासिका रंग श्यामहिं लीन्हें। नैन विशाल समुद्रसों कुंडल श्रुति दीन्हें ॥ तहँ ए रहे भुलाइकै कछु समुझि न जाई। सूर श्याम बेवश किए मोहनी लगाई ॥

राग जैतश्री ॥ लोचन भूलिरहे तहां जाई। अंग अंग छबि निरखि माधुरी इकटक पल बिसराई ॥ अति लोभी अचवत अघातहैं तापर पुनि ललचात। देत नहीं काहूको नेकहु आपुहि डारत खात ॥ ओछे हाथ परी अपारनिधि काहू काम न आवे। सूर सबै इनको क्यों सौंप्यो यह कहिकहि पछितावै ॥

राग धनाश्री ॥ नैनन यह कुटेव पकरी। लूटैं श्याम रूप आपुनहीं निशि दिन पहर घरी ॥ प्रथमहिं इन यह नोखे पाई गए अतिहि इतराइ। मिले अचानक बडभागी हैं पूरण दरशन पाइ ॥ लोभी बडे कृपण को इनसरि कृपा भई यह न्यारी। सूर श्याम उनको भए भोरे हमको निठुर मुरारी ॥

राग भौरी॥सुन सजनी मोसों इक बात। भाग बिना कछु नहीं पाइए तू काहे पुनिपुनि पछितात ॥ नैनन बहुत करी री सेवा पल पल घरी पहर दिन राति। मन वच क्रम दृढता इनकी है धन्यधन्य इनकी है जाति ॥ कैसे मिले श्याम इनकी ढरि जैसे सुतके हितको मात। सूरदास प्रभु कृपासिन्धु वे सहज बडे हैं त्रिभुवन तात ॥

राग भैरव ॥ नैन श्यामसुख लूटतहैं। इहै बात मोको नहिं भावै हमते काहै छूटतहैं ॥ महा अक्षय निधि पाय अचानक आपुहि सबै चुरावतहैं। अपने हैं ताते यह कहियत श्याम इनहिं भरुहावतहैं ॥ यह संपदा कहौ क्यों पचिहै बालसँघाती जानतहैं। सूरदास जो देते कछुइक कहौ कहा अनुमानतहैं ॥

राग रामकली ॥ सजनी मोते नैन गए। अबलौं आश रही आवनकी हरिके अंग छए ॥ जबते कमलवदन उन दरश्यो दिनदिन और भए। मिले जाय हरदी चूने ज्यों एकहि रंग रए ॥ मोको तजि भए आपु स्वारथी वा रस मत्त भए। सूर श्यामके रूप समाने मानो बूंद तए ॥

राग बिहागरो ॥ नैन गएरी अति अकुलात। ज्यों धावत जल नीचे मारग कहूं नहीं ठहरात ॥ कहा कहौं ऐसी आतुरता पवन वश्य ज्यों पात। ज्यों आये ऋतुराज सखी री द्रुमन तेज झहरात ॥ आइ बसी ऐसी जिय उनके मैं व्याकुल पछितात। सूरदास कैसेहुँ न बहुरे गीधे श्यामल गात ॥

राग रामकली ॥ लोभी नैन हैं ये मेरे। उतहि श्याम उदार मनके रूपनिधि टेरे ॥ जातही उन लूटि खाई तृषा जैसे नीर। क्षुधामें ज्यों मिलन भोजन होत जैसे धीर ॥ वे भए री निठुर मोको अब परी यह जान। अष्ट सिधि नव सिद्धि हरि तजि लेहिं ह्यां कह आन ॥ आपने सुखके भए वे हैं जो युग अनुमान। सूर प्रभु करि लियो आदर बडे परम सुजान ॥

राग आसावरी ॥ नैननते हरि आप स्वारथी आजबात यह जानी री। ए उनको वे इनको चाहत मिले दूध अरु पानी री ॥ सुनियत परम उदार श्याम घन रूपराशि उनमाहीं री। कीजै कहा कृष्णकी संपति नैन नहीं जु पत्याहीं री ॥ विलसत डारत रूप सुधानिधि उनकी कछु न चलावै री। सुनहु सूर हम स्वातिबूँदलौं रटलागी नहिं पावै री ॥

राग सारंग ॥ जाते परयो श्याम घन नाउं । इनते निठुर और नाहिं कोई कवि गावत उपमाउ ॥ चातकके रट नेह सदा वह ऋतु अनऋतु नाहिं हारत । रसना तारूसों नाहिं लावत पीवै पीव पुकारत ॥ वै बरषत डोंगर बन धरणी सरिता कूप तडाग । सूरदास चातक मुख जैसे बूंद नहीं कहुँ लाग ॥

राग मलार ॥ श्यामघन ऐसे हैं री माई । हमको दरश नहीं सपनेहूं धरे रहत निठुराई ॥ षटऋतु व्रत तनु गारि कियो क्यों चातक ज्यों रट लाई । उनमें है चित सदा हमारो नेक नहीं बिसराई ॥ इंद्री मन लूटत लोचन मिलि इनको वै सुखदाई । सूर स्वाति चातककी करनी ऐसे हमहि कन्हाई ॥

राग सारंग ॥ नैनन हरिको निठुर कराए । चुगली करी जाइ उन आगे हमते वै उचटाए ॥ इहै कह्यो हम उनहिं बोलावत वे नाहिंन ह्यां आवत । आरज पंथ लोककी शंका तुमतन आवत पावत । यह सुनिकै उन हमहि बिसारी राखत नैनन साथ । सेवावश करिकैं लूटतहैं बात आपने हाथ ॥ संगहि रहत फिरत नहिं कतहूं आप स्वारथीनीके । सुनहु सूर वे एऊ तैसेइ बड़े कुटिल हैं जीके ॥ कपटी नैननते कोउ नाहीं । घरको भेद औरके आगे क्यों कहिबेको जाहीं ॥ आप गए निधरक ह्वै हमते बरजि बरजि पचिहारी । मनकामना भयो परिपूरण ढरि रीझे गिरि धारी ॥ इनहिं बिना वे उनहिं बिना ए अंतर नाहीं भावत । सूरदास यह युगकी महिमा कुटिल तुरत फल पावत ॥

राग बिलावल ॥ कहा भए जो आप स्वारथी नैनन अपनी निंद्य कराई । जो यह सुनत कहत सोइ धृग धृग तुरतहि ऐसी भई बडाई । कहा चाहिए अपने सुखको इनतो सीखी इहै भलाई । अजहूँ जाइ कहै कोउ उनसों काहेको तुम लाज गँवाई ॥ अचरज कथा कहितहौं सजनी ऐसी इह तुमसों चतुराई । सुनहु सूर जे भजि उबरेहैं तिनको तुम अब चाहति माई ॥

राग बिहागरो ॥ सजनी नैना गए भगाइ । अवातीरको नीडवरे री कैसे फिरिहैं धाइ ॥ बरत भवन जैसे दहियतहै निकसे त्यों अकुलाइ । सोठ अपनो नहि पथिक पंथके वासा लीन्हों आइ ॥ ऐसी दशा भई है इनकी सुख पायो ह्यां जाइ । सूरदास प्रभुको ए नैना मिले निसान बजाइ ॥

राग बिलावल ॥ मोहन वदन बिलोकि थकित भए माईरी ए लोचन मेरे । मिले जाइ अकुलाइ अगमने कहा भयो जो घूँघट घेरे । लोकलाज कुलकानि छाँडि करि बरवस चपल चपरि भए चेरे । काहेको वादिहि बकति बावरी मानत कौन मते अब तेरे॥ललित त्रिभंगी तनु छवि अटके नाहिंन फिरत कितौऊ फेरे ॥ सूर श्याम सन्मुख रति मानत गए मग बिसरि जाहिं नहिं डेरे ॥

राग रामकली ॥ थकित भए मोहन मुख नैन । घूँघट वोट न मानत कैसेहु बरजत कीन्हो गौन ॥ निदरि गई मर्यादा कुलकी अपनो भायो कीन्हो । मिले जाइ हरि आतुर ह्वैकै लूटि सुधारस लीन्हो ॥ अब तू बकति वादिरी माई कह्यो मानि रहि मौन । सुनहु सूर अपनो सुख तजिकै हमहिं चलावै कौन ॥

राग देवगंधार ॥ मेरे इन नैनन इते करे। मोहन वदन चकोर चन्द्र ज्यों यकटकते न टरे॥ प्रमुदित मणि अवलोकि उरग ज्यों अति आनंद भरे। निधिहि पाइ इतराइ नीच ज्यों त्यों हमको निदरे॥ मृदु मुसुकानि मनो ठग लडुआ मिषि गति मति सुध बिसरे। फेरि लगे अंग अंग सो हरिके समुझि न सुधि पकरे॥ ज्यों अटके गोचर घूँघट पट शिशु ज्यों अरनि अरे। धरे न धीर अनमने रुदन बल सो हठ करनि परे। रही ताडि खिझिलाइ लकुट लै एकहु डर न डरे। सूरदास गथ खोटो काहे पारखि दोष धरे॥

राग जैतश्री ॥ नैनन दशा करी यह मेरी। आपुन भए जाइ हरिचेरे मोहिं करत हैं चेरी॥ जूठी खइए मीठे कारण आपुहि खात लडावत। और जाइ सो कौनन फेको देखन तौ नहिं पावत॥ काज होइ तौ इहौ कीजिए वृथा फिरै को पाछे। सूरदास प्रभु जब जब देखत नट सवाँगसो काछे॥

राग बिलावल ॥ को इनकी परतीति बखाने। नैना धौं काहेते अठके कौन अंग ढरकाने॥ उनके गुण वारेहिट सजनी मैं नीके करि जाने। चेरे भए जाइ ए तिनके कैसे उनहि पत्याने॥ छिन छिनमें औरै गति जिनकी ऐसे आप सयाने। सूर श्याम अपने गुण शोभा को नहिं वश करि आने॥

राग रामकली ॥ नैननि कठिन बानि पकरी। गिरिधर लाल रसिक बिन देखे रहत न एक घरी॥ आवतही यमुनाजल लीन्हें सखी सहज डगरी। वे उलटे मग मोहिं देखके हौं उलटी उत लै गगरी॥ वह मूरति तबते इन बलकरि लै उरमांझ धरी। ते क्यों तृप्ति होत अब रंचक जिनि पाई सिगरी॥ जग उपहास लोकलज्जा तजि रहे एक जकरी। सूर पुलक अंग अंग प्रेम भरि श्याम सँग तकरी॥

राग रामकली ॥ नैननि बानि परी नहिं नीकी। फिरत सदा हरि पाछे पाछे कहा लगनि उन जीकी॥ लोक लाज कुलकी मर्यादा अतिही लागति फीकी। जो बीतति मोको गी सजनी कहौं काहि यह हीकी॥ अपने मन उन भली करीहै मोहि रहे हैं बीकी। सूरदास ए जाइ लुभाने मृदु मुसुकनि हरि पीकी॥

राग धनाश्री ॥ ऐसे निठुर नहीं जग कोई॥ जैसे निठुर भये डोलतहैं मेरे नैना दोई॥ निठुर रहत ज्यों शशि चकोरको वै उन बिन अकुलाहीं। निठुर रहत दीपक पतंग उडि ज्यों जरि बरि मरि जाहीं॥ निठुर रहत जैसे जल मीनहि तैसिय दशा हमारी। सूरदास धृगधृग तिनको है जिनके नाहीं पीरपरारी॥

राग धनाश्री ॥ नैना मानैं नहिं मेरो बरज्यो। इनके लिए सखी री मेरो बाहर रहै न घर ज्यों॥ यद्यपि जतन किये राखति ही तदपि न मानत हरज्यो। परवश भई गुडी ज्यों डोलति परचो पराए कर ज्यो॥ देखे बिना चटपटी लागति कछू मूंड पढि परज्यो। को बकि मरे सखीरी मेरे सूर श्यामके थरज्यो॥

राग नटनारायण ॥ नैना कह्यो मानत नाहिं। आपने हठ जहां भावत तहांको ए जाहिं॥ लोक लज्जा वेद मारग तजत नहीं डराहिं। श्याम रसमें रहत पूरण पुलक अंगन माहिं॥ पियहिके गुण गुणत उरमें दरश देखि सिहाहिं। बदत हमको नेक नाहीं मरहिं जो पछिताहिं॥ धरनि मन बिच धरी ऐसी कर्मना करि ध्याहिं। सूर प्रभुपद कमल अलि है रैनि दिन न भुलाहिं॥

राग आसावरी ॥ परी मेरे नैनन यह बानि । जब लगि मुख निरखत तब लगि सुख सुंदरताकी खानि ॥ ए गीधे बीधे न रहत सखि तजी सबनिकी कानि । सादर श्रीमुखचंद्र बिलोकत ज्यों चकोर रति मानि ॥ अतिहि अधीर नीर भरि आवत सहत न दरशन हानि । कीजे कहा बांधि करि सौंपी सूर श्यामके पानि ॥

राग जैतश्री ॥ नैनन ऐसी बानि परी । लुब्धे श्याम चरण पंकजको मोको तजी खरी ॥ घूँघट ओट किए राखतिही अपनीसी जु करी । गए पेलि ताको नहिं मान्यो देखौ ज्यों निदरी ॥ गए सुगए फेरि नहिं बहुरे का धौं जियहि धरी । सुनहु सूर मेरे प्रतिपाले ते वश किए हरी ॥

राग सारंग ॥ नैनन हौं समुझाइ रही । मानत नहीं कह्यो काहूको कठिन कुटेव गही ॥ अनजानत ही चिते वदन छबि सन्मुख शूल सही । तनु बिसरचो कुलकानि गवांई जग उपहास सही ॥ ऐतेपर सन्तोष न मानत मर्यादा न गही । तनु बिसरचो वपु श्याम सिंधुमें कहूँ न थाह लही ॥ रोमरोम सुंदरता निरखत आनंद उँमगि ढही । सूरदास इन लोभिनके सँग वन वन फिरत बही ॥

राग रामकली ॥ नैना कह्यो न मानैं मेरो । हारि मानिकै रही मौन ह्वै निकट सुनत नहिं टेरो ॥ ऐसे भए मनो नहिं मेरे जबहिं श्याम मुख हेरो । मैं पछिताति जबहिं सुधि आवति ज्यों दीन्हों मोहिं डेरो ॥ एतेपर कबहूं जब आवत झरपर लरत घनेरो । मोहूं बरबस उतहि चलावत दूर भयो उनकेरो ॥ लोक वेद कुलकानि न मानैं अति ही रहत अनेरो । सूर श्याम धौं कहा ठगोरी लाइ कियो धरि चेरो ॥

राग कल्याण ॥ कबहुं कबहुं आवत ए मोहिं लेन माईरी । आवतही इहै कहत श्याम तोहिं बोलाई री ॥ नेकहू न रहत बिरमि जात तहां धाई री । मानो पहँचान नहीं ऐसे बिसराई री ॥ उनको सुख देत मोहिं बहिवेको पाई री । सूर श्याम सँगही सँग निशिबासर जाई री ॥

राग बिहागरो ॥ मेरे नैननही सब दोष । बिनही काज औरको सजनी कत कीजै मन रोष ॥ यद्यपि हौं अपने जिय जानति अरु बरजै सब घोष ॥ यद्यपि वा यशुमतिके सुत बिन कहूँ न सुख सन्तोष ॥ कहि पचिहारि रही निशि वासर और कंठ करि सोष । सूरदास अब क्यों विसर तुहै मधुरिपुको परितोष ॥

राग सोरठ ॥ मेरे नैना दोष भरे । नँदनंदन सुंदर बर नागर देखत तिनहिं खरे ॥ पलक कपाट तोरिकै निकसे घूँघट वोट न मानत । हाहा करि पाँइन परिहारी नैकहु जो पहिंचानत ॥ ऐसे भए रहत ए मोपर जैसे लोग बटाउ । सोऊ तौ बूझेते बोलत इनमें इह निठुराउ ॥ ए मेरे अब होहिं नहीं सखि हरि छबि बिगरि परे । सुनहु सूर ऐसेउ जन जगमें करता करनि करे ॥

राग रामकली ॥ नैना मोको नहीं पत्याहिं । जे लुब्धे हरिरूप माधुरी और गनत ए नाहिं ॥ जिनि दुहि धेनु औटि पय चाख्यो ते मुख परसैं छाक । ज्यों मधुकर मधुकमल कोश तजि रुचि मानतहै आक ॥ जे षटरस सुख भोग करत हैं ते कैसे खरि खात । सूर सुनहु लोचन हरिरस तजि हमसों क्यों तृपिपात ॥

राग देवगंधार ॥ मेरे नैननहीं सब खोरि । श्याम वदन छवि निरखि जु अटके बहुरे नहीं बहोरि ॥ जो मैं कोटि जतन करि राखति घूँघट वोट अगोरि । ज्यों उडि मेलि वधिक खग छिनमें पलक पिंजरन तोरि ॥ बुद्धि विवेक बल वचन चातुरी पहिलेहि लई अजोरि । अति आधीन भई सँग डोलति ज्यों गुड्डीवश डोरि ॥ अबधौं कौन हेतु हरि हमसों बहुरि हँसत मुख मोरि । मनहु सूर दोउ सिंधु सुधा भरि उमँगि चले मिति फोरि ॥

राग गौरी ॥ यह सब नैननहीको लागे । अपनेही घर भेद करो इन बरजत ही उठि भागे ॥ ज्यों बालक जननीसों अरुझत भोजनको कछु माँगे । त्योंही ए अतिही हठ ठानत इकटक पलक न त्यागे ॥ कहत देहु हरि रूप माधुरी रोवत हैं अनुरागे । सूर श्याम धौं कहा चखायो रूप माधुरी लोचन पागे ॥

राग धनाश्री ॥ लोचन टेक परे शिशु जैसे । मांगतहैं हरिरूप माधुरी खोज परे हैं नैसे ॥ बारंबार चलावत उतही रहन न पाऊँ वैसे । जात चले आपुनही अबलौं राखे जैसे तैसे ॥ कोटियतन कहि कहि परबोधति कह्यो न मानहिं कैसे । सूर कहूं ठगमूरी खाई व्याकुल डोलत ऐसे ॥

राग जैतश्री ॥ इन नैननकी टेव न जाइ । कहा करौं बरजतही चंचल पर मुख लागत धाइ ॥ बाट घाट जहां मिलत मनोहर तहां मुख चलत छपाइ । गीधे हेम चोर ज्यों आतुर वह छनि लेत चुराइ ॥ मनहु मधुप मधुकारण लोभी हरि मुखपंकज पाइ । घूँघट पटवश जलहि मीन ज्यों अधिक उठत अकुलाइ ॥ निलज भए कुलकानि न मानत तिनसों कहा बसाइ । सूर श्याम सुंदर मुखरा बिन देखे रह्यो न जाइ ॥

राग सोरठ ॥ जाके जैसी टेव परी री । सो तौ टरै जीवके पाछे जोजो धरनि धरी री ॥ जैसे चोर तजै नहिं चोरी बरजेहु वहै करै री । बरज्यो जाइ हानि पुनि पावत कतही बकत मरी री ॥ यद्यपि व्याध वधै मृग प्रगटहि मृगिनी रहै खरी री । ताहू नादवश्य ज्यों दीन्हों शंका नहीं करी री ॥ यद्यपि मैं समुझावति पुनिपुनि यह कहि कहि जु लरी री । सूर श्याम दर्शनते इकटक टरत न निमिष घरी री ।

राग सारंग ॥ ए नैना मेरे ढीठ भए री । घूँघट ओट रहत नहिं रोके हरिमुख देखन लोभ गए री ॥ जो मैं कोटि जतन करि राखे पलक कपाटनि मूँदि लए री । उतरे उमँगि चले दोउ हठ करि करौं कहा मैं जान दए री ॥ अतिहि चपल बरज्यो नाहिं मानत देखि वदन तन फेरि नए री । सूर श्याम सुन्दर रस अटके मानहुँ लोभी उहइँ छए री ॥

राग नट ॥ नैना ढीठ अतिही भए । लाज लकुट दिखाइ त्रासी नैकहुं न नए ॥ तोरि पलक कपाट घूँघट वोट मेटि गए । मिले हरिको जाइ आतुर जे हैं गुर्णनि मए ॥ मुकुट कुंडल पीत पट कटि ललित भेष ठए । जाइ लुब्धे निरखि वह छबि सूर नंद जए ॥

राग बिलावल ॥ नैना झगरत आइकै मोसों री माई । खूँट धरत हैं धा कै चलि श्याम दुहाई ॥ मैं चकृत ह्वै ठगिरहौं कछु कहत न आवै । आपुन जाइ मिले रहें अब मोहिं बोलावै ॥ गए दरश जो देहिं वे तहां अपनी छाया । और कछू वह है नहीं री उनकी माया ॥ कपटिनके ढँग ए सखी लोचन हरि कैसे । सूर भली जोरी बनी जैसेको तैसे ॥

राग सूही ॥ नैननको मत सुनहु सयानी । निशि दिन तपत सिरात न कबहूं यद्यपि उमँगि चलै पानी ॥ हों उपचार अमित उर आनति खल भई लोकलाज कुलकानी । कछु न सोहाइ दहति दरशन दव वारिज बंदन मंद मुसुकानी ॥ रूप लकुट अभिमान निडर है जग उपहास न सुनत लजानी । बुधि विवेक बल वचन चातुरी मनहुँ उलटि उनमांझ समानी ॥ आरज पथ गुरु ज्ञान गुप्तकरि विकल भई तनुदशा हिरानी । याचत सूर श्याम अंजनको वह किशोर छबि जीवहि तानी ॥

राग सारंग ॥ नैन न भलो मतो ठहरायो । जबहीं मैं बरजति हरि सँगते तबहीं तब ठहरायो ॥ जरत रहत एते पर निशि दिन छिनु बिनु जनम गँवायो । ऐसी बुद्धि करन अब लागे मोको बहुत सतायो ॥ कहा करौं मैं हारि धरी जिय कोटि जतन समुझायो । लुब्धे हेम चोरकी नांई फिरिफिरि उतही धायो ॥ मोसों कहत भेद कछु नाहीं अपनोइ उदर भरायो । सूरदास ऐसे कपटिनको बिधिना हाथ छडायो ॥

रागबिहागरो ॥ मेरे नैना अटकिपरे । सुंदरश्याम अंगकी शोभा निरखत भटकि परे ॥ मोर मुकुट लट घूँघरवारे तामे लटकि परे । कुंडल तरनि किरनिते उज्ज्वल चमकनि चटकि परे ॥ चपल नैन मृग मीन कुंज जित अलि ज्यों लुब्धि परे । सूर श्याम मृदु हँसनि लोभाने हमते दूरि परे ॥

राग बिहागरो ॥ नैनन साधै यहै रही । निरखत बदन नंदनंदनको भूलि न तृप्ति कही ॥ पचिहारे उनकी रुचि कारण परमिति तौ न लही । मगन होत अब श्यामसिंधुमें कतहूँ न थाह लही ॥ रोम रोम सुंदरता निरखत आनँद उमँगि बही । दुख सुख सूर बिचार एक करि कुलमर्याद ढही ॥

राग नट ॥ नैनन साध रही सिराइ । यद्यपि निशि दिन संगहि डोलत तद्यपि नहीं अघाइ । पलक नाहिं कहुँ नेक लागत रहत इकटक हेरि । तऊ कहुँ तृपितात नाहीं रूप रसकी ढेरि ॥ ज्यों अगिनिघृत तृप्ति नाहीं तृषा नहीं बुझाइ । सूर प्रभु अति रूप दानी नैन लोभ न जाइ ॥

राग कल्याण ॥ श्यामअंग निरख नैन कहुँ अघात नाहीं । एकहि टक रहे जोरि पलपल नाहिं सकत तोरि जैसे चंदा चकोर तैसी इन पाहीं ॥ छबि तरंग सरितागण लोचन ए सागर जनु प्रेम धार लोभ गहनि नीके अवगाही । सूरदास एते पर तृप्ति नहीं मानत ए इनकी सोइ दशा सखी बरणी नहिं जाही ॥

राग बिहागरो ॥ लोचन सपनेके भ्रम भूले । जो छबि निरखत सो पुनि नाहीं भरम हिंडोरे झूले ॥ इक टक रहत तृप्ति नहिं कबहूं एते पर हैं फूले । निदरे रहत मोहिं नाहिं मानत कहत कौन हमतूले ॥ मोते गए कुम्हीके जरलौं ऐसे वे निरमूले । सूर श्याम जलराशि परे अब रूप रंग अनुकूले ॥

राग गौरी ॥ मेरे नैना ई अति ढीठ । मैं कुलकानि किये राखतिही ये हठि होत बसीठ ॥ यद्यपि वे उत कुशल समर बल ए इत अतिबल हीठ । तदपि निपरि पट जात पलक छिदि जूझत देत न पीठ अंजन त्रास तजत तमकत तकि तानत दरशन डीठ ॥

हेरेहू नहिं हटत अमित बल वदन पयोधि पईठ ॥ आतुर अडत अरुझि अँगअँग अनुराग नमिति मननीठ । सूर श्याम सुन्दर रस अटके नहिं जानत कटु मीठ ॥

राग बिलावल ॥ नहीं ढीठ नैननते और । कितनो मैं बरजति समुझावति उलटि करत हैं झौर ॥ मोसों लरत भिरत हरि सन्मुख महा सुभट ज्यों धावत । भौंह धनुष शर सरस कटाक्षन मारु करत नहिं आवत ॥ मानत नहीं हारि जो हारत अपने मन नहिं टूटत । सूर श्याम अँग अँगकी शोभा लोभ सैनसों लूटत ॥

राग बिहागरो ॥ लोचन लालची भारी । इनके लए लाज या तनकी सबै श्यामसों हारी ॥ बरजत मात पिता पति बंधव अरु आवै कुलगारी । तदपि न रहत नंदनंदनबिन कठिन प्रकृति हठि धारी । नख शिख सुभग श्यामसुन्दरके अंगअंग सुखकारी । सूर श्यामको जो न भजै सो कौन कुमति है नारी ॥

राग कल्याण ॥ अति रसलंपट नैन भये । चारुयो रूप सुधारस हरिको लुब्धे उतहि गये ॥ ज्यों व्यभिचारि भवन नहिं भावत औरहि पुरुष रई । आवत कबहुँ होत अति व्याकुल जैसे गवन नई ॥ फिरि उतहीको धावत जैसे छुटत धनुषते तीर । चुभै जाय हरि रूप वोपमें सुन्दर श्याम शरीर ॥ ऐसे रहत उतहिको आतुर मोसों रहत उदास । सूर श्यामके मन वच क्रम भए रीझे रूप प्रकाश ॥

राग सूही ॥ ए नैना अति चपल चोर । सरबस मूसि देत माधवको सुधि बुधि सुधन विवेक न मोर ॥ अनजानत कल बैन श्रवण सुनि चितै रहत उत उनकी वोर । मोहन मुख मुसुकाइ चले मानों भेद भयो यह लायो अंकोर ॥ हरिको दोष कहा कहि दीजै जो कीजै सो इनको थोर । सूर संग सोवत न परी सुधि पायो मरम वियोग न भोर ॥

राग गौरी ॥ नैन करत घरहीकी चोरी । चोरन गएश्याम अँग शोभा उत शिरपरी ठगौरी ॥ अपवश करि इनको हरि लीन्हें मोतन फेरि पठाए । जो कछु रही संपदा मेरे सुधि बुधि चोर लिवाए ॥ ए धाए आए निधरकसों लैगए संग लगाइ । सूर श्याम ऐसे हैं माई उलटी चाल चलाइ ॥

राग सारंग॥नैनन प्राण चोरि लै दीने। समुझत नहीं बहुत समुझाए अति उतकंठ नवीने॥ अति हौ चतुर चातुरी जानत सकल कला जु प्रवीने । लोभ लिये परवश भइ माई मीन जु वंसी भीने ॥ कहा कहौं कहिबे नहिं लायक मते रहत भरहीने ॥ आपु बँधाइ पुंजि लै सौंपी हरिरस रतिके लीने । ज्यों डोरे वश गुडी देखियत डोलत संग अधीने । सूरदास प्रभु रूपसिंधुमें मिले सलिल गुण कीने ॥

राग नट ॥ ये लोचन लालची भए री । सारंग रिपुके रहत न रोंके हरिस्वरूप गिधए री ॥ काजर कुलफ मेलि मैं राखे पलक कपाट दए री । मिलि मनदूत पै जकरि निकसे बहुरि श्यामपै दौरिगए री ॥ है आधीन पंचते न्यारे कुललज्जा न नए री । सूर श्याम सुन्दर रस अटके मानो उहइँ छए री ॥

राग बिहागरो॥लोचन लोभहिमें ये रहत । फिरैं अपने काजहीको धीर नाहीं गहत॥देखि मृषनि कुरंग धावत तृप्ति नाहीं होत । ए लहत ना हृदय धावत तऊ नहिंन वोत ॥ हठी लोभी लालची इनते नहीं कोउ और । सूर ऐसे कुटिलको छवि श्याम दीन्हों ठौर ॥

राग रामकली ॥ लोचन मानत नाहिंन बोल । ऐसे रहत श्यामके आगे मनु दै लीन्हें मोल ॥ इत आवत दै जात देखाई ज्यों भँवरा चकडोर । उतते सूत्र न टारत कतहूँ मोसों मानत कोर ॥ नीके रहे सदा मेरे वश जाइ भए ह्वां जोर । मोहन शिर मोहिनी लगाई जब चितए उनि वोर ॥ अब मिलिगए श्याम मन माने निशि बासर इक ठौर । सूर श्यामके चोर कहावत राखे हैं करि गौर ॥

राग रामकली ॥ नैना उनही देखे जीवत । सुन्दर वदन तडागरूप जल निरखनि पुट-भरि पीवत ॥ राखे रहत और नहिं पावै उन मानी परतीति । सूर श्याम इनसों सुख मानत देखे इनकी प्रीति ॥

राग गूजरी ॥ नैना नाहिंन कछू विचारत । सन्मुख समर करत मोहनसों यद्यपि हैं हठि हारत ॥ अवलोकत अलसात नवल छबि अमित तोष अति आरत । तमकि तमकि तरकत मृगपति ज्यों घूँघट पटहि विदारत ॥ बुधि बल कुल अभिमान रोष रस जोवत भषहि निवारत । निदरे विरह समूह श्याम अँग पेखि पलक नहिं पारत ॥ श्रमित सुभट सकुचत साहस करि पुनि पुनि सुखहि सम्हारत । सूर स्वरूप मगन झुकि व्याकुल टरत न इकटक टारत ॥

राग बिहागरो ॥ श्याम रंग नैना राचे री । सारंग रिपुते निकसि निलज भए अब परगटह्वै नाचे री॥मुरली नाद मृदंग मृदंगी अधर बजावन हार । गायन घर घर घेर चला-वत लोभ नचावन हार ॥ चंचलता नृत्यनि कटाक्षरस भाव बतावत नीके । सूरदास ए रीझे गिरिधर मन माने उनहीके ॥

राग रामकली॥नाचत नैन नचावत लोभ । यह करनी इन नई चलाई मेटि सकुच कुल-क्षोभ ॥ घूँघट घट त्याग्यो इन मन क्रम नाचहिपर मन मान्यो । घर घर घेरि मृदंग शब्दकरि निजल काछनी वान्यो ॥ इंद्री मन समाज गायन ए ताल धरे रहैं पाछे । सूर प्रेम भावनिसों रीझे श्याम चतुर वर आछे ॥

राग धनाश्री ॥ नैनन सिखवत हारि परी । कमल नैन मुख बिनु अवलोके रहत न एक घरी ॥ हों कुलकानि मानि सुनि सजनी घूँघट ओट करी । वे अकुलाइ मिले हरि ले मन लै तनहूकी बुद्धि हरी ॥ तबते अंग अंग छबि निरखत सो चितते न टरी॥सूर श्याम मिलि लोक वेदकी मर्यादा निदरी ॥

राग बिलावल ॥ इन नैननसों री सखीमैं मानी हारि । साट सकुच नहिं मानहीं बहु-बारनि मारि ॥ डरत नहीं फिरि फिरि औरैं हरि दरशन काज । आपु गए मोहूं कहैं चलि मिलि ब्रजराज ॥ घूंघट घरमें नहिं रहैं कहि रही बुझाइ । पलक कपाट विदारिकै उठि चले पराइ॥ तबते मौन भई रहौं देखत ए रंग । सूरज प्रभु जहँ तहँ रहैं तहँ तहँ ए संग ॥

राग गूजरी ॥ नैना बहुत भांति हटके । बुधि बल छल उपाइ करि थाकी नेक नहीं मटके । इत चितवत उतही फिरि लागत रहत नहीं अटके । देखतही उडि गए हाथते भए बटा नटके ॥ एकहि परनि परे खगज्यों हरि रूप मांझ लटके । मिले जाइ हरदी चूना त्यों फिरि न सूर फटके ॥

राग जैतश्री ॥ बहुत भांति नैना समुझाए। लंपट तदपि सकोच न मानत यदपि घुंघट पट अटकि दुराए ॥ निरखि नवल इतराहिं जाहिं मिलि विविखंजन अंजन जनुपाए। श्याम कुँवरके कमल वदनको महामत्त मधुकर ह्वै धाए ॥ घूँघट वोट तजी सरिता ज्यों श्याम सिंधुके सन्मुख धाए। सूर श्याम मिल करि पलकनसों विनमोलहि हठि भए पराए ॥

राग सोरठ ॥ नटके बटा भए ए नैन। देखतिहीं पुनि जात कहांधौं पलक रहत नहीं ऐन ॥ स्वांगीसे ए भए रहत हैं छिनही छिन ए और। ऐसे जात रहत नहिं रोके हैंहूते अति दौर ॥ गए सु गए गए अब आए जात लगी नहिं बार। सूर श्यान सुंदरता चाहत जिनको वार न पार ॥

राग बिहागरो ॥ मोते नैन गए री ऐसे। देखे बधिक पिंजराते खग छूटि भजत है जैसे ॥ सकुच फांसिमें फँसे रहत हैं ते धौं तौरैं कैसे। मैं भूली यहि लाज भरोसे राखतिही ए वैसे ॥ श्याम रूप बनमांझ समाने मोपै रहैं अनैसे। सूर मिले हरिको आतुर ह्वै ज्यों सुरभी सुत तैसे ॥

राग जैतश्री ॥ लोचन भए पराए जाइ। सन्मुख रहत टरत नहिं कबहूं सदा करत सिवकाइ ॥ वां तौ भए गुलाम रहत हैं मोसों करत ढिठाइ। देखत रहति चरित इनके सब हरिहि कहौंगी जाइ ॥ जिनको मैं प्रतिपालि बडे किए ते तुम वशकरि पाइ। सूर श्यामसों यह करि लेहौं अपने बल पकराइ ॥

राग टोडी ॥ अब मैंहू यहि टेक परी। राखों अटकि जान नहिं पावें क्यों मोको निदरी ॥ मौन भई मैं रही आजुलौं अपनोइ मन समुझाऊं। एऊ मिले नैनही डागरि देखति इनहु भगाऊं ॥ सुन री सखी मिले ए कबके इनहीको यह भेद। सूरदास नहिं जानी अबलौं वृथा करति तनुखेद ॥

राग धनाश्री ॥ नैना भए पराए चेरे। नंदलालके रंग गए रँगि अब नाहिन वश मेरे ॥ यद्यपि यतन किये जुगवतिही श्यामल शोभा घेरे। तउ मिलि गए दूध पानी ज्यों निवरत नहीं निबेरे ॥ कुल अंकुश आरज पथ तजिकै लाज सकुच दिये डेरे। सूर श्यामके रूप भुलाने कैसेहुँ फिरत न फेरे ॥

राग रामकली ॥ जाकी जैसी वानि परीरी। कोऊ कोटि करै नहिं छूटै जो जेहि धरनि धरी री ॥ बारेहीते इनके ए ढंग चंचल चपल अनेरे। बरजतही बरजत उठि दौरै भए श्यामके चेरे ॥ ये उपजे वोछे नक्षत्रके लंपट भए बजाइ। सूर कहा तिनकी संगति जे रहैं पराए जाइ ॥

राग आसावरी ॥ नैननको री इहै सुहाइ। लुब्धे जाइ रूप मोहनको चेरे भए बजाइ ॥ फूले फिरत गिनत नहिं काहू आनँद उर न समात। इहै बात कहि सबन सुनावति नेकहु नहीं लजात ॥ निशि दिन करि सेवा प्रतिपाले बडे भए जब आइ। तब हमको ये छांडि भगाने देखो सूर सुभाइ ॥

राम कान्हरो ॥ देखत हरिको रूप नैना हारे री पै हारी न मानत। भए भटकि बलहीन क्षीन तनु तउ अपनो जै जानत ॥ दुरत न पटुकी वोट प्रगट ह्वै बीच पलक नहिं आनत। छुटिगये कुटिल कटाक्ष अलक मनो टूटि गए गुण तानत॥ भाल तिलक भ्रुव चाप आप लै सोइ संधान सँधानत। मन क्रम वचन समेत सूर प्रभु नहिं अपबल पहिंचानत ॥

राग सूही ॥ हारि जीति दोऊ सम इनके । लाभ हानि काको कहियत है लोभ सदा जियमें जिनके ॥ ऐसी परनि परी री जाके लाज कहा ह्वैहै तिनके । सुंदर श्याम रूपमें भूले कहा वश्य इन नैननि के ॥ ऐसे लोगनको सब मानत जिनकी घरघर हैं भनके । लुब्धे जाइ सूरके प्रभुको सुनत रही श्रवणनि झनके ॥

अथ अँखियाँ समयके पद ॥ राग धनाश्री ॥ अँखियनके इहई टेव परी । कहा करौं वारिजमुख ऊपर लागति ज्यों भ्रमरी ॥ चितवति रहति चकोर चंद्र ज्यों बिसरति नाहिं न घरी । यद्यपि हटकि हटकि राखति हौं तद्यपि होति खरी ॥ गडि जु रही वा रूप जलधिमें प्रेम पियूषभरी । सूर तहां नगअंग परसरस लूटति निधि सिगरी ॥

राग धनाश्री ॥ अंखियां निरखि श्याम मुख भूलीं । चकित भईं मृदु हँसनि चमक पर इंदु कुमुद ज्यों फूलीं ॥ कुललज्जा कुलधर्म नाम कुल मानत नाहिं न एकौ । ऐसे ह्वै ये भजीं श्यामको बरजत सुनति न नेकौ ॥ लुब्धीं हरिके अंग माधुरी तनुकी दशा बिसारी ॥ सूर श्याम मोहनी लगाई कछु पढिकै शिरडारी ॥

राग जैतश्री ॥ अंखियां हरिके हाथ बिकानी । मृदु मुसुकानि मोल इन लीन्हीं यह सुनि सुनि पछितानी ॥ कैसे रहत रहीं मेरे वश अब कछु औरै भांति । अब वै लाज मरति मोहिं देखत बैठी मिलि हरिपांति ॥ स्वपनेकीसी मिलनि करत हैं कब आवति कब जाति । सूर मिलीं ढरि नंदनँदनको अनत नहीं पतियाति ॥

राग बिहागरो ॥ अंखियनि ऐसी धरनि धरी । नंदनँदन देखे सचुपावैं मोसों रहति डरी ॥ कबहूं रहति निरखि मुख शोभा कबहुँ देह सुधि नाहीं । कबहूं कहति कौन हरि को मैं यों तनमय ह्वै जाहीं ॥ अँखियाँ ऐसे भजीं श्यामको नहीं रह्यो कछु भेद । सूर श्यामकी परम भावती पलक न होत विछेद ॥

राग रामकली ॥ अँखिअन श्याम अपनी करी । जैसेही उन मुहं लगाई तैसेही ए ढरी ॥ इनकिए हरि हाथ अपने दूरि हमते परी । रहति बासर रैनि इकटक छाँह घाम खरी ॥ लोकलाज निकास निदरी नहीं काहुहि डरी । एमहा अति चतुर नागरि चतुर नागर हरी ॥ रहति डोलति संग लागी डटति ज्यों नाहिं टरी । सूर जब हम हटकि हटकति बहुत हमपर लरी ॥

राग बिहागरो ॥ अँखिअनि तबते बैर धरचो । जब हम हटकति हरिदरशनको सो रिस नहिं बिसरचो ॥ तबहींते उन हमहिं भुलाई गई उतहिको धाइ । अबतौ तरकि तरकि ऐंटति हैं लेनी लेति बनाइ ॥ भई जाइ वे श्याम सुहागिनि बड भागिनि कहवावैं । सूरदास वैसी प्रभुता तजि हमपै अबवे आवैं ॥

राग जैतश्री ॥ धन्यधन्य अँखियाँ बडभागिनि । जिन बिनश्याम रहत नाहिं नेकहु कीन्हीं बनै सुहागिनि ॥ जिनको नहीं अंगते टारत निशिदिन दरशन पावैं । तिनकी सरि कहि कैसे कोई जे हरिके मनभावैं ॥ हमहींते ए भईं उजागरि अब हमपर रिस माने । सूर श्याम अति विवश भए हैं कैसे रहत लुभाने ॥

राग बिलावल ॥ ए अँखियां बडभागिनी जिन रीझे श्याम । अँगते नेक न टारहीं बासर अरु याम ॥ ए कैसी हैं लोभिनी छबि धरतिचुराइ । और न ऐसी करिसकै

मर्यादा जाइ ॥ यह पहिले मनही करी अब तो पछिताति । उनके गुण गुणिगुणि झरै याहू न पत्याति ॥ इंद्री वश न्यारी परी सुख लूटति आँखि । सूरदास जे सँग रहैं तेऊमरें झांखि ॥

राग बिलावल ॥ अँखिअनि तेरी श्यामको प्यारी नहिं और । जिनको हरि अँगअँगमें करि दीन्हों ठौर ॥ जो सुख पूरण इन लह्यो कहा जानै और । अम्बुजहरिमुख जारको दोउ भौंरी जौर ॥ यहि अंतर श्रवणन परी मुरलीकी शोर । सूर चकित भई सुंदरी शिर परी ठगोर ॥

राग बिहागरो ॥ अँखिअनकी सुधि भूलिगई । श्याम अधर मृदु सुनत मुरलिका चकृत नारि भई ॥ जो जैसे तैसेहि रहि गई सुख दुख कह्यो न जाइ । लिखी चित्रकीसी सब ह्वै गईं इकटक पल बिसराइ ॥ काहू सुधि काहू सुधि नाहीं सहज मुरलिका गान । भवनर-वनकी सुधि न रही तनु सुनत शब्द वह कान ॥ अँखिअनते मुरली अतिप्यारी वह बैरनि यह सौति । सूर परस्पर कहत गोपिका यह उपजी उदभौति ॥

राग सारंग ॥ अधर रस मुरली लूटन लागी । जा रसको षटऋतु तनु गारचो सो रस पिवत सभागी ॥ कहां रहीं कहँते इह आई कौने याहि बुलाई । चकृत कहा भई ब्रजवा-सिनि यह तौ भली न आई ॥ सावधान क्यों होत नहीं तुम उपजी बुरी बलाइ । सूरदास प्रभु हमपर याको कीन्हीं सौति बजाइ ॥

राग सारंग ॥ आवतही याके ये ढंग । मनमोहन वस भए तुरतही ह्वै गए अंग त्रिभंग ॥ मैं जानी यह टोना जानति करि है नाना रंग । देखो चरित भजे हरि कैसे या मुरलीके संग ॥ बातनमें कह ध्वनि उपजावति सुरते तान तरंग । सूरदाससे दूर सदनमें पैठो बडो भुजंग ॥

अध्याय २९ बंशी ध्वनि सुरगोपीमोहन ॥ रासलीलापंचाध्यायी ॥ राग टोडी ॥ मुरली सुनत भई सब बौरी । मनहुँ परी शिरमांझ ठगौरी ॥ जो जैसे सो तैसे सोरी । तनु व्याकुल सब भईं किशोरी ॥ कोउ धरणि कोउ गगन निहारै । कोउ कर करते बासन डारै ॥ कोउ मनही मन बुद्धि विचारै । कोउ बालक नाहिं गोद सँभारै ॥ घर घर तरुनी सब बिततानी । मन मन कहति कौन यह वानी ॥ छुटि सब लाज गई कुलकानी । सुत पति आरजपंथ भुलानी ॥ लैलै नाम सबनिको टेरे । मुरली ध्वनि घरहीके नेरे ॥ कोउ जेंवत पतिहीतन हेरै । कोउ दधिमें जावन पय फेरै ॥ कोउ उठि चली जैसेही तैसे । फिरि आवहिं घरहीमें पैसे ॥ घर पाछे मुरलीध्वनि ऐसे । आँगन गए नहीं वह जैसे ॥ गृह गुरु जन तिनहूं सुधि नाहीं । कोउ कतहूं कोउ कतहूं जाहीं ॥ कोउ निरखत कोउ काहू माहीं । मुरछ्यो मदन तरुणि सब डाहीं ॥ व्याकुल भईं सबै ब्रजनारी । मुरलीसो बोली गिरि-धारी ॥ चलीं सबै जहँ तहँ सुकुमारी । उपजी प्रीति हृदय हरि भारी ॥ मुरली श्याम अनूप बजाई । बिधि मर्यादा सबनि भुलाई ॥ निशि वनको युवती सब धाई । उलटे अंग अभूषण ठाईं ॥ कोउ चलि चरण हार लपटाई । काहू चौकी भुजनि बनाई ॥ अँगिया कटि लहँगा उर लाई । यह शोभा वरणी नहिं जाई ॥ कोउ उठि चली जाति है

कोऊ। कोउ मग गई मिली मग कोऊ ॥ सूरदास प्रभु कुंजाबिहारी । शरदरास रसरीति बिचारी ॥

राग गुंडमलार ॥ शरदनिशि देखि हरि हरष पायो । बिपिन वृंदावन सुभग फूले सुमन रासरुचि श्यामके मनहिं आयो ॥ परम उज्ज्वल रैनि छिटकिरही भूमिपर सद्य फल तरुन प्रति लटकि लागे । तैसोई परमरमणीक यमुनापुलिन त्रिविध बहै पवन आनंद जागे ॥ राधिका रवन वन भवन सुख देखिकै अधर धरि बेनु सुललित बजाई । नाम लैलै सकल गोप कन्यानके सबनके श्रवन वह ध्वनि सुनाई ॥ सुनत उपज्यो मैन परत काहु न चैन शब्द सुनि श्रवन भई विकल भारी । सूर प्रभु ध्यान धरिकै चलीं उठि सबै भवनजन नेह तजि घोषनारी ॥ ७९ ॥

राग बिहागरो ॥ सुनहु हरि मुरली मधुर बजाई । मोहे सुर नर नाग निरंतर ब्रजवनिता मिलि धाई ॥ यमुना नीर प्रवांह थकित भयो पवन रह्यो मुरझाई । खग मृग मीन अधीन भए सब अपनी गति बिसराई ॥ द्रुमवल्ली अनुराग पुलकतनु शशि थक्यो निशिन घटाई । सूर श्याम वृन्दावन विहरत चलहु सखी सुधि पाई ॥ ८० ॥

राग बिहागरो ॥ मुरली सुनत उपजी बाइ । श्यामसों अति भाव बाढो चलीं सब अकुलाइ ॥ गुरुजननसों भेद काहू कह्यो नहीं उघारि । अर्ध रैनि चलीं घरनिते यूथ यूथनि नारि ॥ नंदनंदन तरुनि बोलीं शरद निशिके हेत । रुचि सहित वनको चलीं वै सूर भईं अचेत ॥ ८१ ॥

राग गुंडमलार ॥ सुनत मुरली भवन डर न कीन्हों ॥ श्यामपै चित्त पहुँचाइ पहिले दियो आप उठि चलीं सुधि मदन दीन्हों ॥ कहत मन कामना आजु पूरण करैं नंदनंदन सबनि बन बुलाई । जानि लायक भजी तरुनि सुत पति तजी काहु नहिं लजीं अति प्रेम धाई ॥ तज्यो कुलधर्म गोधन भवन जन तजे पगीं रस कृष्ण बिन कछु न भावै । सूर प्रभुसों प्रेम सत्य करिकै कियो मन गयो तहां इनको बुलावै ॥ ८२ ॥

राग सोरठ ॥ मुरली मधुर बजायो श्याम । मन हरि लियो भवन नहिं भावै व्याकुल ब्रजकी वाम ॥ भोजन भूषणकी सुधि नाहीं तनुकी नहीं सँभार । गृह गुरुलाज सूतसो तोरचो डरीं नहीं व्यवहार ॥ करत शृंगार विवश भईं सुंदरि अंगनि गईं भुलाई । सूर श्याम बन बेणु बजावत चितहित रास रमाई ॥

राग गुंडमलार ॥ करत शृंगार युवती भुलाहीं । अंग सुधि नहीं उलटे वसन धारहीं एक एकनि कछू सुरति नाहीं ॥ नैन अंजन अधर अंजहीं हरषसों श्रवण ताटंक उलटे सँवारैं। सूर प्रभु मुख ललित बेणु ध्वनि बन सुनत चलीं बेहाल अंचल न धारैं ॥ ८३ ॥

राग नट ॥ हरि मुख सुनत बैन रसाल । विरह व्याकुल भई बाला चलीं जहँ गोपाल ॥ पय दुहावन चलीं कोऊ रह्यो धीरज नाहिं । एक दुहनी दूध जावनको शिरावत जाहिं ॥ एक उफनतही चलीं उठि धरचो नही उतारि । एक जेंवन करत त्याग्यो चढै चूल्है दारि ॥ एक भोजन करि संपूरन गई वैसहि त्यागि । सूर प्रभुके पास तुरतहि मन गयो उठि भागि ॥ ८४ ॥

राग रामकली ॥ मन गयो चित्त श्यामसों लाग्यो । नानाविधि जेंवन करि परस्यो पुरुष जेंवाँवत त्याग्यो ॥ इक पय प्यावत चलि तजि बालक छोह नहीं तब कीन्हों । चली धाइ अकुलाइ सकुच तजि बोलि वेनु ध्वनि लीन्हों ॥ इक पति सेवा करत चली उठि व्याकुल तनु सुधि नाहीं । सूर निदरि विधिकी मर्यादा निशि वनको सब जाहीं ॥ ८५ ॥

राग जैतश्री ॥ जबहीं वन मुरली श्रवण परी । चकृत भई गोपकन्या सब काम धाम बिसरी ॥ कुल मर्याद वेदकी आज्ञा नेकहु नहीं डरीं । श्याम सिंधु सरिता ललनागन जलकी ढरनि ढरीं ॥ अँग मर्दन करिवेको लागी उबटन तेल धरी । जो जेहि भांति चली सो तैसेइ निशि वनकुंज खरी ॥ सुत पति नेह भवन जन शंका लज्जा नहीं करी । सूरदास प्रभु मन हरिलीन्हों नागरनवल हरी ॥ ८६ ॥

राग केदारो ॥ सुनि मुरली शबद ब्रजनारि । करति अंग शृँगार भूली कामगयो तनु मारि ॥ चरणसों गहि हार बांध्यो नैन देखति नाहिं । कंचुकी कटि साजि लहँगा धरति हृदय माहिं ॥ चतुरता हरि चोरि लीन्हीं भई भोरी बाल । सूर प्रभुरति काम मोहन रासरुचि नँदलाल ॥ ८७ ॥

राग रामकली ॥ ब्रजयुवतिन मन हरयो कन्हाई । रास रंग रस रुचि मन आन्यो निशि बन नारि बुलाई ॥ तब तनुगारि बहुत श्रम कीन्हों सो फल पूरण दैन । वेणुनाद रस विवश कराई सुनि ध्वनि कीन्हों गौन ॥ जाको मन हरि लियो श्याम घन ताहि सँभारै कौन । सूरदास ज्यों नारि कंठ मिलि करै सु भावै जौन ॥ ८८ ॥

राग धनाश्री ॥ चली बन वेणु सुनत जब धाइ । मात पिता बंधव इक त्रासत जाति कहां अकुलाइ ॥ सकुच नहीं शंकाहू नाहीं रैनि कहां तुम जाति । जननी कहति दईकी घाली काहेको इतराति ॥ मानति नहीं और रिस पावति निकसी नातो तोरि । जैसे जल-प्रवाह भादोंको सो को सकै बहोरि ॥ ज्यों केंचुरी भुवंगम त्यागत मात पिता यों त्यागे । सूर श्यामके हाथ विकानी अलि अंबुज अनुरागे ॥ ८९ ॥

राग गुंडमलार ॥ सुनत मुरली अलि न धीर धरिकै । चलीं पित मात अपमान करि कै ॥ लरत निकासीं सबै तोरि फरिकै । भईं आतुर वदन दरश हरिकै ॥ जाहि जो भजै सो ताहि रातै । कोऊ कछु करै सब निरस बातै ॥ ता बिना कछु नहीं भावै । और तो जोरि कोटिक दिखावै ॥ प्रीतिकी कथा वह प्रीति जानै । और करि कोटि बातें बखानै ॥ ज्यों सलिल सिंधु बिनु कहुँ न जाई । सूर वैसी दशा इनहुँ पाई ॥ ९० ॥

राग सूही बिलावल ॥ घरघरते निकसीं ब्रजबाला । लैलै नाम युवति जन जनके मुरलीमें सुनि सुनि ततकाला ॥ इक मारग इक घरते निकरी इक निकसत इक भई बेहाल । इक नाहीं भवननिते निकरी तिनपै आए परम कृपाल ॥ यह महिमा ओई पै जानैं कविसों कहा बरणि यह जाइ । सूरश्याम रस रास रीतिसुख बिन देखे आवै क्यों गाइ ॥ ९१ ॥

राग मलार ॥ रासरसरीति नहिं वरणि आवै । कहाँ वैसी बुद्धि कहां वह मन लहौं कहां इह चित्त जिय भ्रम भुलावै । जो कहौं कौन मानै निगम अगम जो कृपा बिन नहीं या रसहि पावै । भावसों भजै बिन भावमें ए नहीं भावही भावमहँ यह बसावै ॥ यहै निजमंत्र

यह ज्ञान यह ध्यान है दरश दंपति भजन सार गाऊं । इहै मांग्यो बारबार प्रभु सूरके नैन द्वौ रहैं नर देह पाऊं ॥ ९२ ॥

राग केदारो ॥ मुरली ध्वनि करी बलबीर । शरदनिशिको इंदुपूरण देखि यमुनानीर ॥ सुनत सो ध्वनि भईं व्याकुल सकल घोष कुमारि। अंग अभरण उलटि साजी रही कछु न सँभारि ॥ गईं सोरह सहस हरिपै छांडि सुत पति नेह । एक राखी एक पति सो गईं तजि निज देह ॥ दियो तिन तिय आन मधुरै चितै लोचनकोर । सूर भजि गोविन्द यों जग मोहबंधन तोर ॥ ९३ ॥

राग सारंग ॥ सुनो शुक कह्यो परीक्षित राव । गोपिन परम कंत हरि जान्यो लख्यो न ब्रह्मप्रभाव ॥ गुणमय ध्यान कीन्ह निर्गुण पद पायो तिन केहि भाइ । मेरे जिय सन्देह गढ्यो यह मुनिवर देहु नशाइ ॥ शुक कह्यो कुटिल भाव मन राखे मुक्त भयो शिशुपाल । गोपी हरिकी प्रिया मुक्ति लहैं कहा अचरज भूपाल ॥ काम क्रोधमें नेह सुहृदता काहू विधि कहै कोई । धरैं ध्यान हरिको जे दृढकरि सूरसो हरि सो होई ॥ ९४ ॥

राग गुंडमलार ॥ सुनत बन बेनुध्वनि चलीं नारी । लोकलज्जा निदरि भवन तजि सुन्दरी मिलीं बन जायके बनविहारी ॥ दरशके लहत मन हरष सबको भयो परसकी साध अति करति भारी । इहै मन वच कर्म तज्यो सुत पति धर्म मेटि भवधर्म सहि लाज गारी ॥ भजै जेहि भाव जो मिलै हरि ताहि त्यौं भेद भेदानहीं पुरुषनारी । सूर प्रभु श्याम ब्रजवाम आतुरकाम मिलीं बनधाम गिरिराज धारी ॥ ९५ ॥

राग सूही बिलावल ।। देखि श्याम मन हरष बढायो । जैसिय शरद चांदनी निर्मल तैसोइ रासरंग उपजायो ॥ तैसिय कनकवरन सब सुंदरि यह शोभापर मन ललचायो ॥ तैसी हंससुता पवित्र तट तैसेइ कल्पवृक्ष सुखदायो । करौं मनोरथ पूरण सबके इहि अंतर इक खेद उपायो । सूर श्याम रचि कपट चतुरई युवतिनके मन यह भरमायो ॥ ९६ ॥

राग बिहागरो ॥ निशि काहे बनको उठि धाई । हँसि हँसि श्याम कहत हैं सुन्दरि की तुम ब्रज मारगहि भुलाई ॥ गई रही दधिवेचन मथुरा तहां आजु अवसेर लगाई । अति भ्रम भयो विपिन क्यों आई मारग वह कहि सबनि बताई ॥ जाहु जाहु घर तुरत युवतिजन खिझत गुरुजन कहि डरवाई । की गोकुलते गमन कियो तुम इन बातन है नहीं भलाई ॥ यह सुनिकै ब्रजवाम कहतभई कहा करत गिरिधर चतुराई । सूर नाम लै लै जन जनके मुरली बारंबार लगाई ॥ ९७ ॥

राग बिहागरो ॥ यह जिनि कहौ घोषकुमारि । हम चतुरई नहीं कीन्हीं तुम चतुर सब ग्वारि ॥ कहां हम कहां तुम रही ब्रज कहां मुरलीनाद । करतिहौ परिहास हमसों तजौ यह रसवाद ॥ बड़ेकी तुम बहू बेटी न मिलै क्यों जाइ । ऐसे ही निशि दौरि आईं हमहिं दोष लगाइ ॥ भली यह तुम करी नाहीं अजहुँ घर. फिरि जाहु । सूर प्रभु क्यों निडरि आईं नहीं तुम्हरे नाहु ॥ ९८ ॥

राग जैतश्री ॥ मात पिता तुम्हारे धौं नाहीं । बारंबार कमलदललोचन यह कहि कहि पछिताहीं ॥ उनके लाज नहीं वन तुमको आवन दीन्हीं राति । सब सुंदरी सबै नवयौवन

निठुर अहिरकी जाति ॥ की तुम कहि आई की ऐसेहि कीन्हीं कैसी रीति । सूर तुमहिं यह नाहीं बूझी बड़ी करी विपरीति ॥ ९९ ॥

राग रामकली ॥ अब तुम कही हमारी मानो । बनमें आइ रैनि सुख देख्यो इहै लह्यो सुख जानो ॥ अब ऐसी कीजो जिनि कबहूं जानति हौ मन तुमहूं । यह ध्वनि सुनै कहूं जो कोऊ तुमहिं लाज अरु हमहूं ॥ हमतौ आज बहुत सरमाने मुरली टेरि बजायो । जैसो कियो लह्यो फल तैसो हमही दोषन आयो ॥ अब तुम भवन जाहु पति पूजहु परमेश्वरकी नाहीं । सूर श्याम युवतिनसों कहि कहि सब अपराध क्षमाहीं ॥ ७०० ॥

राग सूही बिलावल ॥ यह युवतिनको धर्म न होई । धृग सो नारि पुरुष जो त्यागै धृग सो पति जो त्यागै जोई ॥ पतिको धर्म रहै प्रतिपाले युवती सेवाहीको धर्म । युवती सेवा तऊ न त्यागै जो पति कोटि करै अपकर्म ॥ बनमें रैनि वास नहिं कीजै देख्यो बन वृन्दावन आई । विविध सुमन शीतल यमुना जल त्रिविध समीर परसि सुखदाई ॥ घरहीमें तुम धर्म सदाही सुत पति दुखित होत तुम जाहु । सूर श्याम यह कहि परबोधत सेवा करहु जाइ घर नाहु ॥ १ ॥

राग बिहागरो ॥ यह विधि वेद मारग सुनो । कपट तजि पति करौ पूजा कहा तुम जिय गुनौ ॥ कंत मानहु भव तरौगी और नहिं न उपाइ । ताहितजि क्यों विपिन आई कहा पायो आइ ॥ विरध अरु बिन भागहूको पतितजो पति होइ । जऊ मूरख होइ रोगी तजै नाहीं जोइ ॥ इहै मैं पुनि कहत तुमसों जगतमें यह सार । सूर पति सेवा बिना क्यों तरौगी संसार ॥ २ ॥

राग बिहागरो ॥ कहा भयो जो हमपै आई कुलकी रीति गमाई । हमहूँको विधिको डर भारी अजहूं जाहु चँड़ाई ॥ तजि भरतार और जो भजिए सो कुलीन नहिं होई । मरे नरक जीवत या जगमें भलो कहै नहिं कोई ॥ हम जो कहत सबै तुम जानत तुमहूँ चतुर सुजान । सुनहु सूर घर जाहु हमौ घर जैहैं होत बिहान ॥ ३ ॥

राग बिलावल ॥ निठुर वचन सुनि श्यामके युवती बिकलानी । चकृत भई सब सुनिरही नहिं आवै बानी ॥ मनो तुषार कमलन परचो ऐसे कुँभिलानी । मनो महानिधि पाइकै खोयै पछितानी ॥ ऐसी ह्वै गई तनु दशा पियकी सुनि बानी । सूर विरह व्याकुल भई बूडी बिन पानी ॥ ४ ॥

राग मारू ॥ श्याम उर प्रीति मुख कपट बानी । युवती व्याकुल भई धरणि सब गिरि गईं आश गई टूटि नहिं भेद जानी ॥ हँसत नँदलाल मन मन करत ख्याल ए भई बेहाल ब्रज बालभारी । रुदनजल नदी सम बहि चल्यो उरजबिच मनों गिरि फोरि सरिता पनारी ॥ अंग थकि पथिक नहिं चलत कोऊ पंथ नावरसभाव हरि नहीं आनै । सूर प्रभु निठुर करि कहा ह्वै रहे हौ उनहिं बिन और को खेइ जानै ॥ ५ ॥

राग जैतश्री ॥ निठुर वचन जिनि बोलहु श्याम । आश निराश करौ जिनि हमरी व्याकुल वचन कहतिहैं बाम ॥ अंतर कपट दूरि करि डारौ हम तनु कृपा निहारो । कृपा-

सिंधु तुमको सब गावत अपनो नाम सँभारो ॥ हमको शरण और नहिं सूझै कापै हम अब जाहिं । सूरदास प्रभु निजदासनिको चूक कहा पछिताहिं ॥ ६ ॥

राग गौरी ॥ तुम पावत हम घोष न जाहिं । कहा जाइ लेहैं ब्रजमें हम यह दरशन त्रिभुवनमें नाहिं ॥ तुमहूते ब्रज हितू कोउ नहिं कोटि कहौ नहिं मानैं । काके पिता मात हैं काके काहू हम नहिं जानै ॥ काके पति सुत मोह कौनको घरहै कहां पठावत । कैसो धर्म पाप है कैसो आश निराश करावत ॥ हम जानै केवल तुमहीको और वृथा संसार । सूर श्याम निठुराई तजिए तजिय वचन बिसार ॥ ७ ॥

राग जैतश्री ॥ तुमहौ अंतर्यामि कन्हाई । निठुर भए कत रहत इतेपर तुम नहिं जानत पीर पराई ॥ पुनि पुनि कहत जाहु ब्रज सुंदरि दूरि करौ पिय यह चतुराई । आपुहि कही करौ पति सेवा ता सेवाको हैं हम आई ॥ जो तुम कहौ तुमहिं सब छाजै कहा कहैं हम प्रभुहि सुनाई । सुनहु सूर इहंई तनु त्यागैं हमपै घोष गयो नहि जाई ॥ ८ ॥

राग बिहागरो ॥ कैसे हमको ब्रजहि पठावत । मानतौ रह्यो चरण लपटानो जो एतनी यह देह चलावत ॥ अटके नैन माधुरी मुसकनि अमृत वचन श्रवणनको भावत । इन्द्री सबै मनहिके पाछे कहो धर्म कहि कहा बतावत ॥ इनको करी आपनो लायक तौ क्यों हम नाहीं जिय भावत । सूर सैन दै सरवस लूट्यो मुरली लै लै नाम बुलावत ॥९॥

राग कान्हरो ॥ भवन नहीं अब जाहिं कन्हाई । सुजन बँधुते भई बाहिरी अब कैसे वे करत बडाई । जो कबहूं वे लेहिं कृपा करि धृग वे धृग हम नारि । तुम बिछुरत जीवन धृग राखैं कहौ न आपु बिचारि ॥ धृग वह लाज विमुखकी सँगति धनि जीवन तुम हेत। धृग माता धृग पिता गेह धृग धृग सुतपतिको चेत ॥ हम चाहति मृदु हँसनि माधुरी जाते उपज्यो काम । सूर श्याम अधरन रस सींचहु जरति विरह सब वाम ॥ १० ॥

राग कान्हरो ॥ सुनहु श्याम अब करहु चतुरई क्यों तुम बेणु बजाइ बुलाई । बिधि मर्याद लोककी लज्जा सबै त्यागिहम धाई आई ॥ अब तुमको ऐसी न बूझिये आश निराश करौ जिनि साईं । सोइ कुलीन सोई बड भागिनि जो तुव सन्मुख रहै सदाई ॥ ते धनि पुरुष नारि धनि तेई पंकज चरण रहैं दृढताई । सूरदास कहि कहा बखानैं यह निशि यह अंग सुंदरताई ॥ ११ ॥

राग रामकली ॥ बिनती सुनिये श्याम सुजान । अतिहि मुख अपमान कीन्हों दृढ न इनते आन ॥ अब करौ दुख दूरि इनको भजौं तजि अभिमान । बिरह द्वंद्व निवारि डारो अधर रस दै पान ॥ मनहि मन यह सुख करत हरि भए कृपानिधान । सूर निश्चय भजी मोकों नहीं जानति आन ॥ १२ ॥

राग बिलावल ॥ मोहिं बिना ए औरन जानैं ॥ बिधि मर्याद लोककी लज्जा तृणहूते घटि मानैं । इन मोको नीके पहिचान्यो कपट नहीं उर राख्यो । साधु साधु पुनि पुनि हरषित ह्वै मनहीं मन यह भाख्यो । पुनि हँसि कह्यो निठुरता धरिकै क्यों त्याग्यो गृहधर्म । सूर श्याम मुख कपट हृदय रति युवतिनके अति भर्म ॥ १३ ॥

राग गुण्डमलार ॥ तजौ नँदलाल अति निठुरई गहि रेह कहा पुनि पुनि कहत धर्म हमको। एकही ढंग रहे वचन सब कटु कहे वृथा युवती न दहे मेटि प्रनको ॥ विमुख तुमते रहैं तिनहि हम क्यों गहैं तहाँ ६.ह लहैं दुख देहिं भारी। कहा सुत पति कहा मात पित कुल कहा कहा संसार वन वन विहारी ॥ हमहिं समुझाइ यह कहो मूरख नारि कहो तुम कहां नाहिं भर्म जानैं। सुनहु प्रभु सूर तुम भले की वे भले सत्य करि कहौ हम अबहिं मानैं ॥ १४ ॥

राग रामकली ॥ तुमहि विमुख धृग धृग नर नारि। हम तौ यह जानति तुव महिमाको सुनिए गिरिधारि ॥ साँची प्रीति करी हम तुमसों अंतर्यामी जानो ॥ गृह जनकी नाहिं पीर हमारे वृथा धर्म हमठानो ॥ पाप पुण्य दोऊ परित्यागे अब जो होइ सुहोई। आशनिराश सूरके स्वामी ऐसी करै न कोई ॥ १५ ॥

राग जयतश्री ॥ आश जिनि तोरहु श्याम हमारी। बैन नाद ध्वनि सुनि उठि धाईं प्रगटत नाम मुरारी ॥ क्यों तुम निठुर नाम प्रगटायो काहे विरद भुलाने। दीन आजु हमते कोउ नाहीं जानि श्याम मुसुकाने ॥ अपने भुजदंडन कर गहिए विरह सलिलमें भासी। बार बार कुलधर्म बतावत ऐसे तुम अविनासी ॥ प्रीति वचन नवका करि राख्यो अंकम भरि बैठावहु। सूर श्याम तुम बिनु गति नाहीं युवतिन पारलगावहु ॥ १६ ॥

राग नट ॥ चितदै सुनहु अंबुजनैन। कृपणके गथ भयो हमको सरस अमृत बैन ॥ हम गुणी नवबाल रिझवति तुम तरुण धनराशि। कैसेहूं सुखदान दीजै विरह दारिद नाशि। करहु यह यश प्रगट त्रिभुवन निठुर कोठी खोलि। कृपा चितवनि भुज उठावहु प्रेमवचननि बोलि ॥ दीनबाणी श्रवण सुनि सुनि द्रए परम कृपाल। सूर एकहु अँग न काची धन्यधनि ब्रजबाल ॥ १७ ॥

राग बिहागरो ॥ हरि सुनि दीन वचन रसाल। विरह व्याकुल देखि बाला भरे नैन बिशाल ॥ चारु आनन लोरधारा वरणि कापै जाइ। मनहुँ सुधातंडाग उछले प्रेम प्रगटि देखाइ ॥ चंद्रमुख परि निदरि बैठे सुभग जोर चकोर। पियत मुख भरि भरि सुधा शशि गिरत तापर भौंर। हरष वाणी कहत पुनि पुनि धन्य धनि ब्रजबाल। सूर प्रभु करि कृपा जो ह्यो सदय भए गोपाल ॥ १८ ॥

राग बिहागरो ॥ श्याम हँसि बोले प्रभुता डारि। बारंबार विनय कर जोरत कटिपट गोद पसारि ॥ तुम सन्मुख मैं विमुख तुम्हारे मैं असाध तुम साध। धन्यधन्य कहि कहि युवतिनको आप करत अनुराध ॥ मोको भजी एकचित ह्वैके निदरि लोक कुलकानि। सुत पति नेह तोरि तिनुकासों मोही निजकरि जानि ॥ जाके हाथ पेट फल ताको सो फल लह्यो कुमारि। सूर कृपापूरणसों बोले गिरिगोवर्धनधारि ॥ १९ ॥

राग सूही बिलावल ॥ कहत श्याम यह श्रीमुखबानी। धन्यधन्य दृढ नेम तुम्हारो बिन दामन मो हाथ बिकानी ॥ निर्दय वचन कपटके भाषे तुम अपने जिय नेक न आनी। भजी निशंक आय तुम मोको गुरुजनकी शंका नाहिं मानी ॥ सिंह रहै जंबुक शरणागत देखी सुनी न अकथ कहानी। सूर श्यामअंकम भरि लीन्हीं विरह अग्नि झर तुरत बुझानी ॥ २० ॥

राग मारू ॥ कियो जेहि काज तप घोषनारी । देऊँ फल हौं तुरत लेहु तुम अब घरी हरष चित करहु दुख देहु डारी । रासरस रचौं मिलि संग बिलसहु सबै बिँहसि हरि कह्यो यों निगमबानी । हँसत मुख मुख निरखि वचन अमृत बरषि प्रियारस भरे सारंग-पानी ॥ ब्रजयुवती चहुँ पास मध्य सुंदर श्याम राधिका वाम अति छबि बिराजै ॥ सूर नव जलद् तनु सुभग श्यामलकांति इंद्र वधु पाँति बिच अधिक छाजै ॥ २१ ॥

राग नट ॥ हरि मुख देखि भूले नैन । हृदय हरषित प्रेम गद्गद् मुख न आवत बैन ॥ काम आतुर भजी गोपी मिले तेहि भाइ । प्रेमवश्य कृपालु केशव जानिलेत सुभाइ ॥ पर-स्पर मिलि हँसत रहसत हरषि करत विलास । उमँगि आनँद सिंधु उछल्यो श्यामके अभिलाष ॥ मिलति इकइक भुजनि भरि भरि रास रुचि जिय आनि । तेहि समय सुख श्यामश्यामा सूर क्यों कहैगानि ॥ २२ ॥

राग बिहागरो ॥ रास रुचि जबहि श्याम मन आनी । करहु शृंगार सँवारि सुंदरी हंसत कहत हरि बानी ॥ जोदेखे अंग उलटे भूषण तब तरुनिन मुसुकानी । बारबार पिय देखि मुख पुनि पुनि युवति लजानी ॥ नवसत साजि भई सब ठाढी को छबि सकै बखानी ॥ वह छबि निरखि अधीर भई तनु कामनारि बिततानी ॥ कुच भुज परसि करी मनइच्छा कछु तनुतृषा बुझानी । सुनहु सूर रस रास नायिका सुंदरि राधा रानी ॥ २३ ॥

राग सोरठ ॥ अंचल चंचल श्याम गह्यो । लैगए सुभगपुलिन यमुनाके अँग अँग भेष लह्यो ॥ कलप तरोवर तर बसीबट राधा रति गृहधाम । तहां रास रस रंग उपायो सँग शोभति ब्रजवाम ॥ मध्य श्याम घन तडित भामिनी अतिराजत शुभ जोरी । सूरदास प्रभु नवल छबीले नवल छबीली गोरी ॥ २४ ॥

राग टोडी ॥ जहां श्यामघन रास उपायो । कुमकुमजल सुख वृष्टि रमायो ॥ धरणीरज कपूरमय भारी । विविध सुमन छबि न्यारीन्यारी ॥ युवती जुरि मंडली बिराजैं । बिचबिच कीन्ह तरुनिबिच भ्राजैं ॥ अनुपम लीला प्रगट देखायो ॥ गोपिनको कीयो मन भायो ॥ बिच श्रीश्याम नारि बिच गोरी । कनकखंभ मर्कत खचि धोरी ॥ शोभा सिंधु हिलोर हिलोरी । सूर कहा मति वरणै थोरी ॥ २५ ॥

राग गुण्डमलार ॥ रास मंडल बने श्याम श्यामा । नारि दुहुं पास गिरिधर बने दुहुँनि बिच सहस शशि वीस द्वादश उपामा ॥ मुकुटकी छबि निरखि कहा उपमा कहौं नैन जानत नहीं देह जानै । सुभगतन मेघ ता बीच चपला चमक निरखि नृत्यत मोर हरष मानै ॥ करति आनंद पियसंग लक्ष्मीपुंज बढत रसरंग छिन छिन हि औरै । सूर प्रभु रास रस नागरी मध्य दोउ परस्पर नारि पति मनहि चोरै ॥ २६ ॥

परस्पर श्याम ब्रजबाम सोहैं । शीशश्रीखंड कुंडल जडित मणि श्रवण निरखि छबि श्याम मन तरुणि मोहैं ॥ नासिका ललित बेसरि बनी अधर तट सुभग तांटक छबि कहि न जाई । धरणि पग पटकि कर झटकि भौंहनि मटकि मनहिंमन तहां रीझे कन्हाई ॥ तब चलत हरि मटकि रहीं युवती भटकि लटकि लटकन खटकि छबि विचारैं । कहति प्रभु सूर बहुरौ चलौ वैसही हमहु वैसे चलैं जो निहारैं ॥ २७ ॥

निरखि ब्रजनारि छबि श्याम लाजै । विविध वेनी रची मांग पाटी सुभग भाल बेंदी-बिंदु इंदु लाजै ॥ श्रवण ताटंक लोचन चारु नासिका हंस खंजन कीर कोटि लाजै । अधर विद्रुम दशन नहीं छबि दामिनी सुभग बेसरि निरखि काम लाजै ॥ चिबुक तर कंठ श्रीमाल मोती न छबि कुच उँचनि हेम गिरि अनिहि लाजै । सूरकी स्वामिनी नारि ब्रज-भामिनी निरखि पिय प्रेम शोभा सुलाजै ॥ २८ ॥

राग बिहागरो ॥ बनी ब्रजनारिशोभा भारि । पगनि जेहरि लाल लहँगा अँग पचरँग सारि ॥ किंकिणी कटि कुनित कंकन करचुरी झनकार । हृदय चौकीचमकि बैठी सुभग मोतिनहार ॥ कंठश्री दुलरी विराजत चिबुक श्यामल बिंद । सुभग बेंदी ललित नासा रीझिरहे नँदनंद ॥ श्रवणपर ताटंककी छबि गोर ललित कपोल । सूर प्रभु वश अति भएहैं निरखि लोचन लोल ॥ २९ ॥

राग जैतश्री ॥ सुरगण चढि विमान नभदेखत । ललनासहित सुमन गण वरषत जन्म धन्य ब्रजहीको लेखत ॥ धनि ब्रजलोग धन्य ब्रजबाला विहरत रास गोपाल । धनि बंसी-वट धनि यमुनातट धनि धनि लता तमाल ॥ सबते धन्य धन्य वृंदावन जहाँ कृष्णको वास । धनि धनि सूरदासके स्वामी अद्भुत राचो रास ॥ ३० ॥

राग बिलावल ॥ नैन सफल अब भए हमारे । देवलोक नीसान वजाए वरषत सुमन सुधारे ॥ जै जै ध्वनि किन्नर मुनि गावत निरखत योग बिसारे । शिव शारद नारद यह भाषत धनि धनि नंददुलारे ॥ सुरललना पतिगति बिसराए रही निहारि निहारि । जात न बनै देखि सुख हरिको आईं लोक बिसारि ॥ यह छबि तिहूं भुवन कहुँ नाहीं जो वृंदावन धाम । सुंदर त्रय गुण रसकी सीवां सूर राधिका श्याम ॥ ३१ ॥

राग आसावरी ॥ हमको विधि ब्रजवधू न कीन्हीं कहा अमरपुर वास भए । वार वार पछितात यहै कहि सुखहोतो हरिसंग रए ॥ कहा जन्म जो नहीं हमारो फिरि फिरि ब्रज अवतार भलो । वृंदावन द्रुम लता हूजिए करतासों माँगिए चलो ॥ यह बांछना होइ क्यों पूरण दासी ह्वै बरु ब्रज रहिए । सूरदास प्रभु अंतर्यामी तिनहि बिना कासों कहिए ॥ ३२ ॥

राग बिहागरो ॥ धन्य नंद यशुदाके नंदन । धनि श्रीखंड पिंड शिर लटकनि धनि कुंडल धनि मृगमद चंदन ॥ धनि राधिका धन्य सुंदरता धनि मोहनकी जोरी । ज्यों घनमध्य दामिनीकी छबि यह उपमा कहौं थोरी ॥ धनि मंडली जुरी गोपिनकी ताबिच नंदकुमार । राधा श्याम सब गोपकुमारी क्रीडत रास विहार ॥ षटदश सहस गोपकी नारी षटदश सहस गुपाल । काहूसों कहुँ अंतर नाहीं करत परस्पर ख्याल ॥ धनि ब्रजवास आश यह पूरण कैसे होति हमारी । सूर अमरललनागण अंमर विथकीं लोक बिसारी ॥ ३३ ॥

राग मलार ॥ मानो माई घनघन अंतरदामिनि । घन दामिनि दामिनि घन अंतर शोभित हरि ब्रजभामिनि ॥ यमुन पुलिन मल्लिका मनोहर शरद सुहाई यामिनि । सुंदर शशि गुण

रूप राग निधि अंग अंग अभिरामिनि ॥ रच्यो रास मिलि रसिक राइसों मुदित भई ब्रज-भामिनि । रूपनिधान श्यामसुंदर घन आनंद मनविश्रामिनि ॥ खंजन मीनमराल हरनछवि भान भेद गजगामिनि । को गति गुनही सूर श्यामसँग काम विमोह्यो कामिनि ॥ ३४ ॥

राग मलार ॥ देखो माई रूप सरोवर साज्यो । ब्रजवनिता बारवारि वृंदमें श्री ब्रजराज विराज्यो ॥ लोचन जलज मधुप अलकावलि कुंडल मीन सलोल । कुच चक्रवाक विलोकि वदन बिधु बिछरि रहे अनमोल ॥ मुक्तामाल बालबगपंगति करत कुलाहल कूल । सारस हंस मध्य शुक सैना वैजयंति समतूल ॥ पुरइनि कपिश निचोल विविध रँग विहँसत सचु उपजावै । सूर श्याम आनंदकंदकी शोभा कहत न आवै ॥ ३५ ॥

राग सुही ॥ तरुतमाल गोपाल लाल वनमाल गिरिधर हृदय विशाल । कबहुंक गोधन सँग लै बालक कबहुं फिरत सँग सखा ग्वाल । धनि ब्रज नायक सब गुण लायक कियो महरि पोषी प्रतिपाल । कबहुँक बनिकै रहैं जु बनए गोरस दान लेत तत्काल ॥ पैठि पतालहि नाथ्यो काली फन प्रति नृत्यत विविधताल । धनि भूषन धनि मुकुट जरचो नग हीरा चूनी लाल ॥ धन्य सूर प्रभुता धरे राजै सँग सँग बनिताजाल । कुंडल लोल कपोल विराजत दशन चमक सपनाल ॥ ३६ ॥

राग कान्हरो ॥ भाल तिलक शोभित शिर केसरि नैना विविध बने । कटि कछनी चंदन खौरि श्याम बरन घनसुंदर ऐसे नट नागरके जैए री वारने त्रिभंगा ह्वै नृत्य करत ब्रज युवतिन मंडली बिच दुहुँ दुहुँ बिच श्याम घने । मोरमुकुट शीश धरे राजत है सूर प्रभु निरखि निरखि अमरन भजै जैजै ध्वनि भनै ॥ ३७ ॥

राग धनाश्री ॥ रास मंडल मध्य श्याम राधा । मनो घनबीच दामिनी कौंधति सुभग एक हैं रूप द्वै नाहिं बाधा ॥ नायका अष्ट अष्टहु दिशा सोहहीं बनी चहुँ पास सब गोप-कन्या । मिले सब संग नहिं लखति कोउ परस्पर बने षटदश सहस कृष्ण सैन्या ॥ सजे शृंगार नवसात जगमग रह्यो अंग भूषण रैनि बनी तैसी । सूर प्रभु नवल गिरिधर नवल राधिका नवल ब्रज सुता मंडली जैसी ॥ ३८ ॥

राग भैरव ॥ युवति अंग छबि निरखत श्याम । नंदकुमार श्रीअंग माधुरी अवलोकति ब्रज वाम ॥ परी दृष्टि कुच उचनि पियाकी वह सुख कह्यो न जाई । अँगिया नील मांडनी राती निरखत नैन चुराई ॥ वै निरखति पिय उर भुजकी छबि पहुँचनि पहुँची भ्राजति । करपल्लवन मुद्रिका सोहत ता छबिपर मन लाजति ॥ बंदन बिंद निरखि हरि रीझे शशिपर बालवि भाल । नंदलाल ब्रज लालकि छबि क्यों बरणै सूरजदास ॥ ३९ ॥

राग गौरी ॥ श्याम तनु राजतपीता पिछौरी । उर बनमाल काछनी काछे कटि किंकिनि छबि रोरी । बेनी सुभग नितंबनि डोलत मंदगामिनी नारी । सूथन जघन बांधि नाग बँद तिरनी पर छबि भारी ॥ नखनि रंग जावककी शोभा देखत पियमन भावत । सूरदास प्रभु तनु त्रिभंग ह्वै युवतिन मनहि रिझावत ॥ ४० ॥

राग सारंग ॥ नीलांबर पहिरे तनु भामिनी जनु घनमें दमकत है दामिनी । शेष महेश लोकेश शुकादिक नारदादि मुनिकीहै स्वामनी ॥ शशि मुख तिलक दियो मृगमदको

खुटिला खुभी जराय जरी। नासा तिल प्रसून बेसरि छबि मोतियन माँग सुहाग भरी॥ अति सुदेश मृदु चिकुर हरत चित गूँथे सुमन रसालहि। कवरी अति कमनीय सुभग शिर राजति गौरी बालहि॥ सिगरी कनक रत्न मुक्तामणि लटकनि चितहि चुरावै। मानो कोटि कोटि शत मोहनी पाँइनि आनि लगावै॥ कामकमान समान भौंह दोउ चंचल नैन सरोजै। अलिगंजन अंजन दै रेखा बरषत बाण मनो जै॥ कंबु कंठ नाना मणि भूषन उर मुक्ताकी माल। कनक किंकिणी नूपुर कलरव कुंजत बाल मराल॥ चौकी हेम चंद्रमणि लागी हीरारतन जराय खची। भुवन चतुर्दशकी सुंदरता राधेके मुख मनहुँ रची॥ सजल मेघ घन साँवल सुंदर बाम अंग अति सोहै। रूप अनूप मनोहर मोहै ता उपमा कहि कोहै॥ सहज माधुरी अंग अंग प्रति सुवश किए ब्रजनाथ घनी। अखिललोक लोकेश विलोकत सब लोकनमाहिं एक गनी॥ कबहुँक हरि सँग नृत्यति श्यामा श्रमकन बूँद विराजत यों। मानहु अधरसुधाके कारण शशि दूजो मुक-ताहलयों॥ रमा उमा अरु शची अरुंधति दिन प्रति देखन आवैं। निरखि कुसुम सुरगण हैं वर्षत प्रेम मुदित यश गावैं॥ रूपराशि सुखराशि राधिका शील महागुणराशी। कृष्ण चरण ते पावहिं श्यामा जे तुव चरण उपासी॥ जगनायक जगदीश पियारी जगतजननि जगरानी। नित विहार गोपाललाल सँग वृन्दाबन रजधानी॥अगतिनकी गति भक्तनकी पति श्रीराधापद मंगलदानी। अशरनशरनी भवभयहरनी वेद पुराण बखानी॥ रसना एक नहीं शत कोटिक शोभा अमित अपारी। कृष्ण भक्ति दीजै श्रीराधे सूरदास बलिहारी॥४१॥

राग बिहागरो॥ नृत्यत श्याम नानारंग। मुकुट लटकनि धरे नटवर अंग॥ चलत गति कटि रुनित किंकिनि घूँघरू झनकार। मनो हंस रसाल बानी अरस परस विहार॥ लसति कर पहुँची सो पुंजय मुद्रिका अति ज्योति भावसों॥ भुज फिरत जबहीं तबहिं शोभा होति॥ कबहुँ नृत्यत नारि गतिपर कबहुँ नृत्यत आपु। सूरके प्रभु रसिककी मणि रच्यो रास प्रतापु॥४२॥

राग बिहागरो॥गति सुधंग नृत्यत ब्रज नारी। हाव भाव नैना सैना दै दै रिझवति गिरिधारी॥ मगपग पटकि भुजनि लटकावति फंदा करनि अनूप। चंचल चलत झूमिये अंचल अद्भुत है वह रूप॥ दुरि निरखत अंग रूप परस्पर दोउ मनहिंगन रिझवत। हँसि हँसि वदन वचन रस प्रगटत स्वेद अंग जल भीजत॥ वेनी छूटि लटैं बगरानी मुकुट लटकि लटकानो॥ फूल खसत शिरते भए न्यारे सुभग स्वाति सुत मानो॥ गान करति नागरि रीझे पिय लीन्हीं अंकम लाइ। रसवश ह्वै लपटाइरहे दोउ सूर सखी बलिजाइ॥४३॥

राग गौरी॥ नृत्यत अंग अभूषण बाजत। गति सुढंगसों भाव देखावत इकते इक अति राजत॥ कहत न बनै रह्यो रस ऐसो वर्णत वरणि न जाइ। जैसेइ श्याम तैसियै गोपी अतिही छबि अधिकाइ॥ कंकन चुरी किंकिनी नूपुर पग पैजनि बिछिया शोभित। अद्भुत ध्वनि उपजत इन मिलिकै भ्रमि २ इत उत जोवत॥ सुनिसुनि श्रवण रीझि मनहीमन राधा रासरसज्ञा। सूर श्याम सबके सुखदायक लायक गुणनि गुणज्ञा॥४४॥

राग केदारो ॥ उघटत श्याम नृत्यत नारि। धरे अधर उपंग उपजै लेतहै गिरिधारि ॥ ताल मुरज रबाब बीना किन्नरी रससार। शब्द संग मृदंग मिलवत सुघर नंदकुमार ॥ नागरी सब गुणनि आगरि मिलि चलति पियसंग। कबहुँ गावति कबहुँ नृत्यत कबहुँ उघटति रंग ॥ मंडली गोपाल गोपी अंग अँग अनुहारि। सूर प्रभु धनि नवल भामिनि दामिनी छबि डारि ॥ ४५ ॥

राग बिहागरो ॥ नृत्यत हैं दोउ श्यामा श्याम। अंग मगन पियते प्यारी अति निरखि चकित ब्रज वाम ॥ तिरप लेति चपलासी चमकति झमकति भूषण अंग। या छबिपर उपमा कहूं नाहीं निरखत विवश अनंग ॥ श्रीराधिका सकलगुण पूरण जाके श्याम अधीन। संगते होत नहीं कहुँ न्यारी भई रहति अति लीन ॥ रससमुद मानो उछलत भयो सुंदरताकी खानि। सूरदास प्रभु रीझि थकित भये कहत न कछु बखानि ॥ ४६ ॥

राग कल्याण ॥ कबहुँ पियं हरषि हिरदय लगावै। कबहुं लै लै तान नागरी सुघर नँदसुवनको मन रिझावै ॥ कबहुँ चुंबन देति आकर्षि जिय लेति करति बिनचेत सब हेतु अपने। मिलति भुज कंठ दै रहति अँग लटकिकै जात दुख दूरि ह्वै झझकि सपने ॥ लेति गहि कुचनि बिच देत अधरनि अमृत एक कर चिबुक इक शीश धारै। सूर प्रभु स्वामिनी श्याम अति सन्मुख ह्वै निरखि मुख नैन इक टक निहारै ॥ ४७ ॥

राग आसावरी ॥ जो सुख श्याम करत बृंदावन सो सुख तिहुँपुर नाहीं हो। हमको कहाँ मिलत रज उनकी यह कहि कहि अकुलाहीं हो ॥ सुनहु प्रिया श्रीसत्य कहत हौं मोते और न कोई हो। नंदकुमार रासरससुख बिन बृंदावन नहिं होई हो ॥ हरता करताको प्रभु मैंही वह सुख मोते न्यारो हो ॥ सूर धन्य राधावर गिरिधर धनि सुख नंददुलारो हो ॥ ४८ ॥

राग बिहागरो ॥ रसवश श्याम कीन्ही नारि। अधर रस अचवत परस्पर संग सब ब्रजनारि ॥ काम आतुर भजीं बाला सबनि पुरई आश। एक इक ब्रजनारि इकइक आप करचो प्रकाश ॥ कबहुँ नृत्यत कबहुँ गावत कबहुँ कोकविलास। सूरके प्रभु आश नायक करत सुख दुख नाश ॥ ४९ ॥

राग कल्याण ॥ हरषि मुरली श्याम नाद कीन्हों। करषि मनतिहुँ भुवन सुनिथकि रह्यो पवन शशिहि भूल्यो गवन ज्ञान लीन्हों ॥ तारकागण लजे बुद्धि मनमन सजे तबहि तनु सुधिं तजे शब्द लाग्यो। नाग नर मुनि थके नभ धरणि तनतके शारदास्वामी। शिव ध्यान जाग्यो ॥ ध्यान नारद टरचो शेष आसन चल्यो गई बैकुंठ ध्वनि मगन स्वामी। कहत श्रीप्रियासों राधिकारवन ए सूर प्रभु श्यामके दरशकामी ॥ ५० ॥

राग बिहागरो ॥ मुरली ध्वनि बैकुंठ गई। नारायण कमला सुनि दंपति अति रुचि हृदय भई ॥ सुनहु प्रिया यह बाणी अद्भुत वृंदाबन हरि देख्यो। धन्य धन्य श्रीपति मुख कहिकहि जीवन ब्रजको लेख्यो। रासबिलास करत नँदनंदन सो हमते अति दूरि। धनि बन धाम धन्य ब्रजधरनी उडि लागे ज्यों धूरि ॥ यह सुख तिहूं भुवनमें जाहीं जो पल एक। सूर निरखि नारायण इकटक भूले नैन निमेक ॥ ५१ ॥

राग कल्याण ॥ जब हरि मुरलीनाद प्रकाश्यो । जंगम जड थावर चर कीन्हें पाहन जलज विकाश्यो ॥ स्वर्ग पताल दशौ दिशि पूरण ध्वनि आच्छादित कीन्हों । निशिवर कल्प समान बढाई गोपिनको सुख दीन्हों ॥ मैमत भए जीव जल थलके तनुकी सुधि न सँभार । सूर श्याम मुख बैन मधुर सुनि उलटे सब व्यवहार ॥ ५२ ॥

राग पूरवी ॥ मुरली गति विपरीति कराई । तिहूंभुवन भरि नादसमानो राधारवन बजाई ॥ बछरा धन नाहीं मुख परसत चरत नहीं तृण धेनु । यमुना उलटी धार चली बहि पवन थकित सुनि बेनु ॥ बिह्वल भए नहीं सुधि काहू सुर गंधर्व नर नारि । सूरदास सब चकित जहां तहँ ब्रजयुवतिन सुखकारि ॥ ५३ ॥

राग केदारो ॥ मुरली सुनत अचल चले । थके चर जल झरत पाहन विफल वृक्षन फले ॥ पय स्रवत गोधननि थनते प्रेमपुलकित गात । झुरे द्रुम अंकुरित पल्लव विटप चंचलपात ॥ सुनत खग मृग मौन साध्यो चित्रकी अनुहारि । धरणि उमँगि न माति धरमें यती योग विसारि ॥ ग्वाल गृहगृह सहज सोवत उहै सहज सुभाइ । सूर प्रभु रस· रासके हित सुखद रैनि बढाइ ॥ ५४ ॥

राग केदारो ॥ रासरस मुरलीहीते जान्यो । श्याम अधरपर बैठि नाद कियो मारग चंद्र हिरान्यो ॥ धरणि जीव जल थलके मोहे नभमंडल सुर थाके । तृण द्रुम सलिल पवन गति भूले श्रवण शब्द परचो जाके ॥ बच्यो नहीं पाताल रसातल कितिक उदै लौं भान । नारद शारद शिव यह भाषत कछु तनु रह्यो न सयान ॥ यह अपाररस रास उपायो सुन्यो न देख्यो नैन । नारायण ध्वनि सुनि ललचाने श्याम अधर सुनि बैन ॥ कहत रमासों सुनि सुनि प्यारी विहरत हैं वन श्याम । सूर कहाँ हमको वैसो सुख जो विलसति व्रजवाम ॥ ५५ ॥

जीती जीती है रनवंसी । मधुकर सूत वदत बंदी पिक मागध मदन प्रशंसी ॥ मथ्यो मान बल दर्प महीपति युवतियूथ गहि आने । ध्वनिभो खंड ब्रह्मंड भेद करि सुर सन्मुख शर ताने ॥ ब्रह्मादिक शिव सनक सनंदन बोलत जै जै बाने । राधापति सर्वस अपनो दै पुनि ताहाथ बिकाने ॥ खग मृग मीन सुमार किए सब जड जंगम जित भेष । छाजत छत मद मोह कवच कटि तजत न नैन निमेष ॥ अपनी अपनी ठकुराइनिकी काढति है भुवरेख । बैठी पीठ पानि गर्जति है देति सबनि अवशेष । रविको षटदश कला समेत । रच्यो यज्ञ रसरास राजसू वृन्दाविपिन निकेत ॥ दान मान परधान प्रेमरस बध्यो माधु· री हेत । अधिकारी गोपाल तहां है सूर सबनि सुख देत ॥ ५६ ॥

अथ श्रीकृष्ण विवाह वर्णन ॥ राग सारंग ॥ जाको व्यास वर्णत रास । है गंधर्वविवाह चितदै सुनो विविध विलास ॥ कियो प्रथम कुमारि यह ब्रत धरयो हृदय निवास । नंद-सुत पति देव देवी पूज मनकी आस ॥ दियो तब परसाद सबको भयो सबन हुलास । मंत्र नयना तरुन वर तर यमुनजल हरि पास ॥ धरचो लग्न जो शरद निशिकी सुधि करी गुरु रास । मोरमुकुट समीर मानो कनक कंकन रास ॥ वेणुध्वनि सुनि श्रवण सायक कमलवदन प्रकास । रूपप्रति प्रति रूप कीन्हें भए अंश निवास ॥ अधर निधि बेधीर करिकै करत आनन हास । फिरत भाँवरि वश्य भूषण अग्नि मानो भास ॥ सुरनारि

कौतुक लागि आई छाँडि सुत पति पास । जिय परी ग्रंथ कौन छोरै निकट ननँद न सास ॥ निरखि श्रुतिमति कुसुमअंजलि वरषि प्रसुन अकास । लेत या रस रासको रस रसिक सूरजदास ॥ ९७ ॥

राग सूही ॥ यह व्रत हिय धरि देवी पूजी । है कछु मन अभिलाष न दूजी ॥ दीजै नंदसुवन पनि मेरे । जोपै होइ अनुग्रह तेरे ॥ वरष दिनन भरि तप तनु कियो । तब करि अनुग्रह देवी बर दियो ॥

राग छन्द ॥ करि अनुग्रह वर जो दीन्हों वरष युवतिन तप कियो । त्रैलोकभूषण पुरुष सुन्दर रूप गुण नाहिंन वियो ॥ उबटि खौरि शृंगारि सखिअन कुँवरि चोरी आनियो । जाहित कियो व्रतनेम संयम सो घरी विधि बानियो ॥ १ ॥

मोरमुकुटरचि मौर बनायो । माथेपर धरि हरि वरु आयो ॥ तनु श्यामल पट पीत दुकूले । देखत घन दामिनि मन भूले ॥

राग छन्द ॥ दामिनी घन कोटि वारौं जब निहारौं वह छवी । कुंडल विराजत गंडमंडल नहीं शोभा शशि रवी ॥ और कौन समान त्रिभुवन सकल गुण जेहि माहिआं । मनो मौर नाचत संग डोलत मुकुटकी परिछाहिआं ॥ २ ॥

गोपीजन सब नेवते आई । मुरलीध्वनिते पठइ बुलाई ॥ बहु विधि आनँदमंगल गाए । नवफूलनके मंडप छाए ॥

राग छन्द ॥ छाये जु फूलन कुंज मंडप प्रीतिग्रंथि हिए परी । अति रुचिर रूप प्रवीण राधा निकट वृन्दा शुभ घरी ॥ गाए जु गीत पुनीत बहु विधि वेद रव सुन्दरी ध्वनी । नंदसुत वृषभानुतनया रासमें जोरी बनी ॥ ३ ॥

मिलि मनदै सुख असन वैसे । चितवनि वार किए सब तैसे ॥ तापरि पाणिग्रहण विधि कीन्ही । तब मंडप भरि भाँवरि दीन्ही ॥

राग छन्द ॥ देत भाँवरि कुंज मंडप पुलिनमें वेदी रची । बैठे जु श्यामा श्याम वर त्रैलोककी शोभा खची ॥ उत कोकिला गण कर कोलाहल इत सकल ब्रजनारियाँ । आई जु निवती दुहूँ दिशि मनों देति आनँद गारियाँ ॥ ४ ॥

भए जो मन्मथ सैन्य बराती । द्रुम फूले वन अनवन भाँति ॥ सुर बंदीजन सब जस गाए । मघवाजे मिरदंग बजाए ॥

राग छन्द ॥ बाजहिं जे बाजन सकल नभ सुर पुहुपअंजलि वरषहीं । थकिरहे व्योम विमान मुनिगन जै शब्द करि हर्षहीं ॥ सूरदासहि भयो आनँद पुजी मनकी साधा । श्रीलालगिरिधर नवलदूलह दुलहनी श्रीराधा ॥

राग बिहागरो ॥ प्रथम व्याहविधि ह्वैरह्यो कंकनचार विचारि । रचि रचि पचि पचि गूंथि बनायो नवल निपुनब्रजनारि ॥ नहिं छूटै मोहन डोहनाहो ॥ बडे हो बहुत बछोरियो हो ये गोकुलके राइ । की कर जोरिकरौ बिनतीकै छुवौ श्रीराधाजीके पांइ ॥ यह न होइ गिरिको धरिबो हो सुनहु कुँवर गोपीनाथ । आपुनको तुम बडे कहावत कांपन लागे हैं दोउ हाथ ॥ बहुरि सिमिटि ब्रजसुन्दरी मिलि दीन्ही गांठि बनाइ । छोरहु वेगि कि आनहु

अपनी यशुमति माइ बोलाइ ॥ सहजसिथिल पल्लवते हरि जू लीन्हों छोरि सवारि । किलकि उठीं सब सखी श्यामकी अब तुम छोरौ सुकुमारि ॥ पचि हारी कैसे हु नहिं छूटत बँधी प्रेमकी डोरि । देखि सखी यह रीति दुहुँनकी मुदित हँसी मुख मोरि ॥ अब जिनि करहु सहाय सखी री छोडहु सकल सयान । दुलहिनि छोरि दुलहको कंकन की बोलि बवा वृषभान ॥ कमल कमल कर वर निए हो पानि पियगोपाल । अलि कुल साँचे से लगे रोकटीले नाल ॥ लीला रास गोपाललालकी जो रसरसिक बखान । सदा रहो इह अविचल जोरी बलि सूर समान ॥ ५८ ॥

राग सारंग ॥ कान्ह तुम्हारी माइ महाबल सब जग अपवश कीन्हो हो । नेक चितै मुसुकाइकै उनि सबको मन हरि लीन्हो हो ॥ कछु कुल धर्म न जानिए वाके रूप सबै रँग राचे हो । बिन देखे समुझे सुने जग ठगत न कोऊ बाचे हो ॥ पहिरे राती कंचुकी शिर श्वेत उपरना सोहे हो । ऊटि नीलो लहँगा कस्यो सो को जो निरखिन मोहे हो ॥ बोली चतुरानन ठगे सब अमर उपरना राते हो । अतरौटा अवलोकिकै सब असुर महामद माते हो ॥ एकनि दिन दरशन ठगे निशि एक न लै सँग सोवे हो । एकन लै मंदिर चढै रचि एकनि बिरचि विगोवै हो ॥ अकथ कथा वाकी सबै कछु कहौं तो कहिय न जाही हो । छैलनके सँग यों फिरे जैसे तनु सँग छाहीं हो ॥ सुनि ताकी सब अपतई शुक सनकादिक भागे हो । नेक दृष्टि पथ परि गई शंकर शिर टोना लागे हो ॥ योग युक्ति बिसरी सबै उर काम क्रोध मद जागे हो । लोकलाज सब छांडिके उठि धाइ चले सँग नाँगेहो ॥ और कहाँ लगि वाणये परपुरुष न उवरन पावै हो । जो सोवत अनिर्नींदमें हो तहऊँ जाइ जगावै हो ॥ यहि बिधि इह डहकै सबै भरि जल थलहु जीव जेते हो । चतुर शिरोमणि श्याम सुन्यो कनि कहौं कहां लगि केते हो ॥ यहि लाजन मरिये सदा हरि जब सब कहत माय तुम्हारी हो । सूरदास प्रभु वरजिकै किनि मेटहु कुलकी गारी हो ॥ ५९ ॥

राग काफी ॥ सनकादिक नारद मुनि शिव विरंचि जान । देवदुंदुभी मृदंग बाजे वर निसान ॥ वारने तोरन बँधाइ हरि कीन्हो उछाह । ब्रजकी सब रीति भई बरसाने व्याह ॥ डोरन कर छोरनको आईं सकल धाइ । फूली फिरैं सहचरी आनँद उर न समाइ ॥ गजवर गति आवनि पग धरनि धरत पाँव । लटकत शिर सेहरो मनो शिखि श्रीखंड सुभाव ॥ शोभित सँग नारि अंग सबै छबि विराज । गज रथ बाजी बनाइ चँवर छत्र साज ॥ दुलहिनि वृषभानु सुता अंग भ्राज । सूरदास प्रभु दूसह देखो श्रीव्रजराज ॥ ६० ॥

राग सारंग ॥ दूलह देखोंगी जाइ उतरे संकेत वट केहि मिस देखन पाऊं । फूल गूथि माला लै मालिनि ह्वै जाऊं ॥ नंदनंदन प्यारेको बिरिआ करि लाऊं । तमोलिनि ह्वै जाऊँ निरखि नैनन सुख देऊँ ॥ अपने गोपाल लालके मैं वागे रचि लेउँ । बजाजिनि ह्वै जाउँ निरखि नैनन मुख देउँ ॥ वृंदावनचंदको मैं भूषण गढि लेउँ । सुनारिनि ह्वै जाउँ निरखि

नैननि सुख देउँ ॥ चंदन अरगजा सूर केसर धरि लेउँ । गंधिनि ह्वै जाउँ निरखि नैनन सुख देउँ ॥ ६१ ॥

राग बिहागरो ॥ वृषभानुनंदिनी अतिछबि बनी श्रीवृन्दावनचंद राधा निर्मल चांदनी ॥ श्याम अलक बिच मोती दुति मंगा ॥ मानहु झलमलित शीश गंगा ॥ श्रवण तातंक सोहै चिकुरकी कांति । उलटि चल्यो है राहु चक्रकी भांति ॥ गोरे लिलाट सोहै सेंदुरको बिंद । शशिकी उपमा देत कविको है निंद ॥ चपल उनींदे नैन लागत सोहाये । नासिका चंप कलीको ह्वै अलिधाये ॥ वदन मंजनते अंजन गयो दूरि । कलंक रहित शशि पुनि कला पूरि ॥ गिरिते लता भइ यह हम सुनि । कचन लताते ह्वै गिरि भए पुनि ॥ कंचनसे तनु सोहै नीलांबरसारी । कुहूनिसामध्य जनु दामिनि उजियारी ॥ नख शिख शोभा मोपै वरणि न जाई । तुमसी तुमही राधा श्याम मनभाई ॥ यह छबि सूरदास सदा रहै बानी । नँद नंदनराजा राधिकादे रानी ॥ ६२ ॥

रागदेवगंधार ॥ दोऊ राजत श्याम श्याम । ब्रज युवती मंडली बिराजत देखति सुरनन वाम ॥ धन्य धन्य वृंदाबनको सुख सुरपुर कौने काम । धनि वृषभानुसुता धनि मोहन धनि गोपिनको नाम ॥ इनकी को दासी सरि ह्वैहै धन्य शरदकी याम । कैसेहु सूर जनम ब्रज पावै यह सुख नहिं तिहुँ धाम ॥ ६३

राग केदारो ॥ विराजत मोहन मंडलरास । श्यामा सुधा सरोवर मानो क्रीडत विविध विलास ॥ ब्रजयुवती सत यूथ मंडली मिलि कर परस करे । भुज मृणाल भूषण तोरण युत कंचन खंभ खरे ॥ मृदुपद न्यास मंद मलयानिल बिगलित शीश निचोल । नील पीत सित अरुन ध्वजा चल सीर समीर झकोल ॥ विपुल पुलक कंचुकि बँद छूटे हृदय अनंद भए । कुच युग चक्रवाक अवनी तजि अंतर रैनि गए । दशन कुंद दाडिम द्युति दामिनि प्रगटत ज्यों दुरिजात । अधर बिंब मधु अमी जलदकन प्रीतम वदन समात ॥ गिरत कुसुम कवरी केशनते टूटत है उरहार । शरद जलद मनो मंद किरन कन कहूं कहूं जलधार ॥ प्रफुलित पृथु नितंब करभीर कमल पद नखमणि चन्द्र अनूप । मानहु लुब्ध भयो वारिज दल इंदु किए दशरूप ॥ श्रुति कुंडल धर गिरत न जानति अति आनंद भरी । चरण परसते चलत चहूं दिशि मानहुँ मीन करी ॥ चरणरुनित नूपुर कटि किंकिनि करतल तालरसाल । तरनी तनय समेत सहज सुख मुख रति मधुर मराल ॥ बाजत ताल मृदंग बांसुरी उपजति तान तरंग । निकट विकट मनो द्विजकुल कूजत वय बल बढै अनंग ॥ सकल विनोद सहिन सुरललना मोहे सुर नर नाग । विथकित उडुपति बिंद विराजत श्रीगोपाल अनुराग ॥ याचत दास आश चरणनकी अपनी शरन बसाव । मन अभिलाष श्रवण यश पूरित सूरहि सुधा पिआव ॥ ६४ ॥

राग सूही ॥ रासरसिक गोपाललाल ब्रजपाल संग विरहत वृंदावन । सप्त सुरन मुरली बाजत गाजत भ्राजत राजत अधरनि ध्वनि सुनि मोहे सुर नर गंधर्वगन ॥ तरुण कान्ह तरु तमालके तट तरुणि गोपिका यूथ निकट पट पीतांबर नीलांबर तन तन ॥

नृत्य करत उघटत संगति पद ताथेई थेई ता कहत सूर प्रभु निरखि परस्पर रीझत मनमन ॥ ६५ ॥

राग बिहागरो ॥ आज निशि शोभित शरद सुहाई । शीतल मंद सुगंध पवन वह रोमरोम सुखदाई ॥ यमुनापुलिन पुनीत परमरुचि रचि मंडली बनाई । राधा वाम अंगपर कर धरि मध्यहि कुँवर कन्हाई ॥ कुंडल संग ताटंक एक भए युगल कपोलनि झाई । एक उरग मानो गिरि ऊपर द्वै शशि उदय कराई॥चारि चकोर परे मनो फंदा चलत हैं चंचलताई । उडुपति गति तजि रह्यो निरखि लजि सूरदास बलि जाई ॥ ६६ ॥

राग केदारो ॥ आजु हरि ऐसे रास रच्यो । श्रवण सुन्यो न कहूं अवलोक्यो ॥ यह सुख अबलौं कहां सच्यो ॥ प्रथमहि सचे समाज साज सुर सबै मोहे कोउ न बच्यो । एकहि बार थकित थिर चर कियो को जानै को कबहिं नच्यो ॥ गत गुण मद अभिमान अधिक रुचि लै लोचन मन तहँइ खच्यो ॥ शिव नारद शारदा कहत यों हम इतने दिन वादि पच्यो ॥ निरखि नैन रसरीति रजनि रुचि काम कटक फिरि कलह मच्यो । सूर धनुष धीरज न धरचो तब उलटि अनंग तच्यो ॥ ६७ ॥

आजु हरि अद्‌भुत रास उपायो । एकहि सुर सब मोहित कीन्हें मुरली नाद सुनायो ॥ अचल चले चल थकित भए सब मुनिजन ध्यान भुलायो । चंचल पवन थक्यो नहिं डोलत यमुना उलटि बहायो ॥ थकित भयो चंद्रमासहित मृग सुधा समुद्र बढायो । सूर श्याम गोपिनसुख दायक लायक दरश दिखायो ॥

राग सोरठ ॥ मोहन यह सुख कहां धरचो । जो सुख रास रैनि उपजायो त्रिभुवन मनहि हरचो ॥ मुरली शब्द सुनत ऐसो को जो व्रतते न टरचो । बचे न कोउ मोहित सब कीन्हें प्रेम उद्योत करचो ॥ उलटि काम तनु काम प्रकाश्यो अद्‌भुत रूप धरचो । सूरदास शिव नारद शारद कहत न कह्यो परचो ॥ ६८ ॥

राग बिहागरो ॥ आजु निशि रास रंग हरि कीन्हों । ब्रजबनिता बिच श्याममंडली मिलि सबको सुख दीन्हों ॥ सुरललना सुरसहित विमोहे रच्यो मधुरसुर गान ॥ नृत्य करत उघटत नानाविधि सुनि मुनि बिसरचो ध्यान । मुरली सुनत भए सब व्याकुल नभधरनी पाताल ॥ सूर श्याम काको न किए वश रचि रसरासरसाल ॥ ६९ ॥

राग केदारो ॥ बनावत रासमंडल प्यारो । मुकुटकी लटक झलककुंडलकी निरतत नंद-दुलारो ॥ उर बनमाल सोहै सुंदर वर गोपिनके सँग गावै । लेत उपज नागर नागरि सँग बिच बिच तान सुनावै ॥ वंसीवट तट रास रच्यो है सब गोपिन सुखकारो । सूरदास प्रभु तिहारे मिलनको भक्तन प्राण अधारो ॥ ७० ॥

राग बिहागरो ॥ दूलह दुलहिनि श्यामा श्याम । कोककला वितपन्न परस्पर देखत लज्जित काम ॥ जा फलको ब्रजनारि कियो ब्रत सो फल पूरण पायो । मनकामना भयो परिपूरण सबहित मानि मनायो ॥ राग रागिनी प्रगट देखायो गायो जो जेहि रूप । सप्त सुरनके भेद बतावति नागरि रूप अनूप ॥ अतिहि सुघर पियको मन मोह्यो अपवश करति रिझावति । सूर श्याम मोहन मूरतिको बारबार उर लावति ॥ ७१ ॥

राग रामकली ॥ इयामा इयाम रिझावति भारी । मन मन कहति और नहिं मोसी पियको कोऊ प्यारी ॥ ध्रुवा छंद धुरपद यश हरिको हरिहीं गाय सुनावति । आपुन रीझि कंतको रिझवति यह जिय गर्व बढावति ॥ नृत्यति उघटति गति संगीत पद सुनत कोकिला लाजति । सूर इयाम नागर अरु नागरि ललनासुलपमंडलीराजति ॥ ७२ ॥

राग रामकली ॥ रिझवति पियहि बारं बार । निरखि नैन लजात हरिके नहीं शोभापार॥ चलि सुलप गज हंस मोहति कोक कला प्रवीन । हँसि परस्पर तान गावति करति पियहि अधीन ॥ सुनत वनमृग होत व्याकुल रहत चकृत आइ । सूर प्रभु वश किए नागरि महाजानानि राइ ॥ ७३ ॥

प्यारी इयाम लई उर लाइ । उरज उरसों परसको सुख वरणि कापै जाइ ॥ कनक छबि तन मलय लेपन निरखि भामिनि अंग । नासिका शुभ वास लैलै पुलक इयाम अनंग ॥ देत चुंबन लेत सुखको मानि पूरणभाग । सूर प्रभु वश किए नागरि वदति धन्य सुहाग ॥ ७४ ॥

राग बिहागरो ॥ रीझे परस्पर वरनारि । कंठभुजभुज धरे दोऊ सकत नहिं निरवारि ॥ गौर इयाम कपोल सुललित अधर अंमृत सार । परस्पर दोउ पियरु प्यारी रीझि लेत उगार ॥ प्राण इक द्वै देह कीन्हें भक्त प्रीति प्रकास । सूर स्वामी स्वामिनि मिलि करत रंग विलास ॥ ७५ ॥

गावत इयाम इयामा रंग । सुघर गति नागरि अलापति सुर धरति पियसंग ॥ तान गावति कोकिला मनो नाद अलि मिलि देत । मोर संग चकोर डोलत आप अपने हेत ॥ भामिनी अंग जोन्ह मानो जलद इयामलगात । परस्पर दोउ करत क्रीडा मनहि मनहि सिहात। कुचनि बिच कच परम शोभा निरखि हँसत गोपाल ॥ सूर कंचन गिरि बिचनि मनों रह्यो है अंधकाल ॥ ७६ ॥

मोहन मोहनीरस भरे । भौंहमोरनि नैन फेरनि तहाँते नहिं टरे ॥ अंग निरखि अनंग लज्जित सकै नहिं ठहराइ । एककी कहा चलै शतशत कोटि रहतलजाइ ॥ इते पर स्तकनि गति छबि नृत्य भेद अपार । उडत अंचल प्रगटि कुच दोउ कनकघट रससार ॥ दरकि कंचुकी तरकि माला रही धरणी जाइ। सूर प्रभु करि निरखि करुणा तुरत लई उचाइ ॥ ७७ ॥

राग जैतश्री ॥ प्रेमसहित माला कर लीन्ही । प्यारी हृदय रहत यह जानी भुवपर नहीं पतीन्ही ॥ पीतवसन लै श्रमजल पोंछत पुनिलै कंठ लगाइ । चरणन कर परसतहैं अपने कहत अतिहि श्रम पाइ ॥ कुच श्रम देखि पवन मुखहीके फूंकि झुरावत अंग । सूरदास प्रभु भौंह निहारत चलत त्रियाके रंग ॥ ७८ ॥

राग भैरव॥ हाहा हो पिय नृत्य करो । जैसे करि मैं तुमहि रिझाई त्यों मेरो मन तुमहु हरो ॥ तुम जैसे श्रम वायु करतहो तैसे मैंहुं डुलावोंगी । मैं श्रम देखि तुम्हारे अंगको भुजभरि कंठलगावोंगी ॥ मैं हारी त्योंही तुम हारो चरण चापि श्रम मेटोंगी । सूर इयाम ज्यों उछँगि लई मोहिं यों मैंहू हँसि भेटोंगी ॥ ७९ ॥

राग रामकली ॥ नृत्यत श्याम श्यामा हेत। मुकुट लटकनि भ्रुकुटि मटकनि नारि मन सुखदेत ॥ कबहुं चलत सुगंध गतिसों कबहुं उघटत बैन। लोक कुंडल गंड मंडल चपल नैननि सैन ॥ श्यामकी छबि देखि नागरी रही इकटक जोहि। सूर प्रभु उर लाइ लीन्हों प्रेम गुण करि पोहि ॥ ८० ॥

राग मलारकमोद ॥ अरुझि कुंडललट बेसरिसों पीतपट वनमाल बीच आनि उरझे हैं दोउ जन। प्राणनसों प्राण नैन नैननसों अटकि रहे चटकीली छबि देखि लपटात श्याम घन ॥ होड होडी नृत्य करैं रीझि रीझि अंक भरैं ताता थेई थेई उघटत हैं हरषि मन। सूरदास प्रभु प्यारी मण्डली युवति भोरी नारिको अंचल लै लै पोंछत हैं श्रमकन ॥ ८१ ॥

राग अडानो ॥ मोहनलाल संग ललनायों सोहैं ज्यों तरुतमालके ढिग सुभग सुमन जरदको। वदन कांति अनूप भांति नहिं सँभारति नीलांबर गगन मैं नवघन बिच प्रगट्यो शशि मनो शरदको ॥ मुक्तालड तारागन प्रतिबिंबित बेसरिको चूने मिलि रंग जैसे होत है हरदको। सूरदास प्रभु मोहन गोहनकी छबि बाढी मेटति दुख निरखि नैन मैनके दरदको ॥ ८२ ॥

राग पूरवी ॥ नँदनंदन सुघराई मोहन बंशी बजाई। सरिगमा पधनिसा संसप्त सुरनि गाई। अति अनगीत संगीत सुघर और तान मिलाइ। सूर ध्याय ताल ध्याय नृत्य ध्याय निपुणराय मृदंग बजाइ ॥ सूर प्रभु नवल बाल सकल कलागुण प्रवीन अरस परस रीझि रिझाइ ॥ ८३ ॥

राग बिहागरो ॥ पियके संग खेलत अधिक श्रम भयो आउ री ह्यांको बयारि। अपनो अंचल लै सुख उरी रुचिर वदन श्रमकनके वारि ॥ नृत्यत उलटि गए अंग भूषन बिथुरी अलक बाँधौं सँवारि। सूर रची रचना वृंदावन ब्रज युवतिन सुखको बनवारि ॥ ८४ ॥

राग केदारो ॥ प्यारी देखि विह्वल गात। नंदनँदन देखि रीझे अंक भरि लपटात ॥ कबहुं लेहि उछंग बाला कहि परस्पर बात। प्रेम रस करि भरे दोऊ नैन मिलि मुसुकात ॥ रास रस कामना पूरण रैनि नहीं बिहात। सूर प्रभु सँग ब्रज तरुणि मिलि करत सुखन सिहात ॥ ८५ ॥

राग कल्याण ॥ रच्योरासरंग श्याम सबही सुख दीन्हों। मुरली सुर करि प्रकाश खग मृग सुनि रस उदास युवतिन तजि गेहवास बनहि गवन कीन्हों। मोहे सुर असुर नाग मुनिजन गन भए जाग शिव शारद नारदादि चकृत भए ज्ञानी। अंमर गन अमर नारि आईं लोकनि विसारि ओकलोक त्यागि कहति धन्य धन्य बानी ॥ थकित भयो गति समीर चन्द्रमा भयो अधीर तारागन लज्जित भए मारग नहिं पावैं। उलटि यमुन बहति धार विपरीत सबही बिचार सूरज प्रभु सँग नारि कौतुक उपजावैं ॥ ८६ ॥

राग टोडी ॥ नँदकुमार रासरस कीन्हों। ब्रज तरुनिनि मिलिकै सुख दीनों ॥ अद्भुत कौतुक प्रगट दिखायो। कियो श्याम सबहिन मन भायो ॥ बिच गोपी बिच मिले गोपाल। मणि कञ्चन सोहति शुभमाल॥राधा मोहन मध्य विराजैं। त्रिभुवनकी शोभा ये भ्राजैं॥रास

रंग रस राख्यो भारी । हाव भाव नानागति भारी ॥ रूप गुणनि करि परम उजागरि । नृत्यत अंग थकित भई नागरि ॥ उमँगि श्याम श्यामा उर लाई बारंबार कह्यो श्रमपाई ॥ कण्ठ कण्ठ भुज दोऊँ जोरे । घन दामिनि छूटति नहिं छोरे ॥ सूर श्याम युवतिन सुखदाइ । युवतिनके मग गर्व बढ़ाई ॥ ८७ ॥

राग सूही ॥ तव नागरि अति गर्व बढायो । मो समान त्रिय और नहीं कोउ गिरिधर मैंहीं वश करि पायो ॥ जोइ जोइ कहति करत सोइ सोइ पिय मेरे हित यह रास उपायो । सुन्दर चतुर और नहिं मोसी देह धरेको भाव जनायो ॥ कबहुंक बैठि जाति हरि कर धरि कबहुंक कहति मैं अति श्रम पायो । सूर श्याम गहि कंठरही त्रिय कन्ध चढौं यह वचन सुनायो ॥ ८८ ॥

राग बिलावल ॥ कहै भामिनीकंतसों मोहिं कन्ध चढावहु । नृत्य करत अति श्रम भयो ता श्रमहि मिटावहु ॥ धरणी धरत बनैं नहीं पग अतिहि पिराने । त्रियावचन सुनि गर्वके पिय मन मुसुकाने ॥ मैं अविगत अज अलक हौं यह मर्म न पायो । भाववश्य सबपै रहौं निगमनि यह गायो ॥ एक देह द्वै प्रान हैं दुविधा नहिं यामें । गर्व कियो नरदेहते मैं रहौं न तामें ॥ सूरज प्रभु अन्तर भए संगते तजि नारी । जहां तहां ठाढी रहीं सब घोष कुमारी ॥ ॥ ८९ ॥

अध्याय ॥ ३० ॥ अथ श्रीकृष्णअंतर्धानलीला । राम रामकली ॥ गर्व भयो ब्रजनारिको तबहीं हरि जाना । राधाप्यारी सँग लिए भये अंतर्धाना ॥ गोपिन हरि देख्यो नहीं तब गईं अकुलाई । चकित होइ पूछन लगीं कहां गए कन्हाई ॥ कोउ मर्म जानै नहीं व्याकुल सब बाला । सूर श्याम ढूँढत फिरैं जित तित ब्रजबाला ॥ ९० ॥

राग बिहागरो ॥ तब हरि भए अंतर्धान । जब कियो मन गर्व प्यारी कौन मोसी आन ॥ अति थकित भई चलत मोहन चलि न मोपै जाइ । कंठ भुज गहि रही यह कहि लेहु जबहि चढाइ ॥ गए सँग बिसारि रिसमें बिरस कीन्हौं बाल । सूर प्रभु दुरि चरित देखत तुरत भई बेहाल ॥ ९१ ॥

राग टोडी ॥ श्याम गए युवती सँग त्यागि । चकित भई तरुणिन सँग जागि ॥ प्यारी सँग लगाइ बिहारी । कुंजलतातर कतहूं डारी ॥ सँग नहीं तहँ गिरिवर धारी । दशहुदिशा तन दृष्टि पसारी ॥ परी मुरुछि धरनी सुकुमारी । काम बैर लीन्हों शर मारी । त्राहि त्राहि कहि कहि बनवारी । भइ ब्याकुल तनु दशा बिसारी ॥ नैनसलिल भीजी सब सारी । सूर सँग तजि गए मुरारी ॥ ९२ ॥

अध्याय ॥ ३१ ॥ तथा ३२ गोपीबिरह ॥ राग बिहागरो ॥ व्याकुल भईं घोष कुमारि । श्याम तजि सँगते कहां गए यह कहति ब्रजनारि ॥ दशौ दिश नभ द्रुमन देखति चकित भईं बेहाल । राधिका नहिं तहां देखी कह्यो वाके ख्याल ॥ कछुक दुख कछु हरष कीन्हों कुंज लेगई श्याम । सूर प्रभु सँगमहीं देखो करे ऐसे काम ॥ ९३ ॥

राग धनाश्री ॥ बिकल ब्रजनाथवियोगन नारि । हाहा नाथ अनाथ करौ जिन टेरति बाँह पसारि ॥ हरिजूके लाड गर्व जो तनु सखी सकी न वचन सँभारि । जनिअत है अपराध हमारो नाहिं कछु दोष मुरारि ॥ ढूँढति बाट घाट वन घन तन मुरछि नैन जल धारि । सूरदास अभिमान देहको बैठी सरवस हारि ॥ ९४ ॥

राग नट ॥ बायें कर द्रुम टेके ठाढी बिछुरे मदनगोपाल रसिक मोहिं विरह व्यथा तनु बाढी ॥ लोचन सजल वचन नहिं आवै श्वास लेति अति गाढी । नंदलाल ऐसी हमसों करी जलते मीन धरि काढी ॥ तब कित लाड लडाइ लडइते वेनी कुसुम गुहि गाढी । सूर श्याम प्रभु तुमरे दरशबिनु अब न चलत दृग आढी ॥ ९५ ॥

राग सारंग ॥ अकेली भूलि परी वनमाँहिं । कोऊ वायु बही कतहूंकी छूटिगई पियबाँहिं जहँजहँ जाउँ तहां डर लागत डगर न पावत नांहिं । सूरदास प्रभु तुमरे दरशबिनु वेइ कदम वै छांहिं ॥ ९६ ॥

राग बिहागरो ॥ वन कुंजन चलीं ब्रजनारि । सदा राधा करति दुविधा देति रसकी गारि ॥ संगही लै गई हरिको सुखकरत वनधाम ॥ कहां जैहैं ढूँढि लैहैं महारसकी वाम ॥ चरणचिह्ननि चलीं देखति राधिकापग नाहिं । सूर प्रभु पगपरासि गोपी हरषि-मन मुसुकाहिं ॥ ९७ ॥

राग कान्हरो ॥ हँसिहँसि युवती कहति परस्पर प्यारीको उरलाइ गए री । श्याम काम तनु आतुरताई ऐसे वामा वश्य भए री ॥ पुनि देखत राधिका चिह्न पग पियपग चिह्न न पावैं । की पियको प्यारी उर लीन्हों यह कहि भ्रम उपजावैं ॥ वै गिरिधरि उर धरि क्यों लेहीं वै गिरिधर उर लीन्हों । सूर भई आतुर ब्रजनारी पियप्यारी पग चीन्हों ॥९८॥

राग बिलावल ॥ जो देखे द्रुमके तरे मुरछी सुकुमारी । चकितभई सब सुंदरी यह तौ राधा नारी ॥ याहीको खोजति सबै यह रही कहांरी । धाइ परीं सब सुंदरी जो जहाँ तहां री ॥ तनकी तनकहु सुधि नहीं व्याकुल भई बाला । यह तौ अति बेहाल हैं कहां गए गोपाला ॥ बारबार बूझति सबै नहिं बोलति बानी । सूर श्याम काहे तजी कहि सब पछितानी ॥ ९९ ॥

राग सारंग ॥ राधे कत निकुंज ठाढी रोवति । इंदुज्योति मुखारबिंदकी चकित चहूँ-दिशि जोवति ॥ द्रुमशाखा अवलंब बेलि गहि नखसों भूमि खनोवति । मुकुलित कच तन घनकि ओट ह्वै अँसुवनि चीर निचोवति ॥ सूरदास प्रभु तजी गर्वते भये प्रेम गति गोवति ॥ १८०० ॥

राग भैरव ॥ क्यों राधा नाहिं बोलति है । काहे धरनि परी ब्याकुल ह्वै काहे नैन न खोलति है ॥ कनकवेलिसी क्यों मुरझानी क्यों बनमांझ अकेली है । कहां गए मनमोहन तजिकै काहे विरहदहेली है ॥ श्याम नाम श्रवणनि ध्वनि सुनिकै सखियन कंठ लगावति है । सूर श्याम आए यह कहि कहि ऐसे मन हरषावति है ॥ १ ॥

राग बिहागरो ॥ कहां रहे अब लौं तुम श्याम । नैन उघारि रही तहां जो देखै ब्रजवाम ॥ लागी करन बिलाप सबनसों श्याम गए मोहिं त्यागि । तुमकी नहीं मिले नँदनंदन बूझति है तब जागि ॥ निरखि बदन वृषभानु कुँवरिको मनो सुधा बिन चंद । राधा बिरह देखि बिरहानी यह गति बिन नँदनंदन ॥ या बनमें कैसे तुम आई श्याम संग हैं नाहीं । कछु जानति कहां गए कन्हाई तहाँ तोहिं लै जाहीं ॥ मैं हठ कियो वृथा री माई जिय उपज्यो अभिमान । सूर श्याम ऊपर मोहिं आनी ह्वैगए अंतर्धान ॥ २ ॥

राग बिहागरो ॥ मैं अपने मन गर्व बढायो । इहै कह्यो पिय कंध चढौंगी तब मैं भेद न पायो ॥ यह बाणी सुनि हँसे कंठभरि भुजनि उछंगि लई । तब मैं कह्यो कौन है मोसी अंतर जानिलई ॥ कहाँ गए गिरिधर मोको तजिह्यां कैसे मैं आई । सूर श्याम अंतर भए मोते अपनी चूक सुनाई ॥ ३ ॥

राग बिहागरो ॥ रुदन करति वृषभानुकुमारी । बारबार सखियन उर लावति कहां गए गिरिधारी ॥ कबहूं गिरति धरणि पर व्याकुल देखि दशा ब्रजनारी ॥ भरि अँकवारि धरति मुख पोंछति देति नैन जल ढारी ॥ त्रिया पुरुषसों भाव करतिहै जाने निठुर मुरारी । सूर-श्याम कुलधर्म आपनो लये रहत बनवारी ॥ ४ ॥

राग गौरी ॥ नँदनंदन उनको हम जानति । ग्वालन संग रहत जे माई यह कहिकहि गुण गावति ॥ बनबन धेनु चरावत वासर त्रिया बधत डर नाहीं ॥ देखि दशा वृषभानुसुताकी ब्रजतरुणी पछिताहीं ॥ कहा भयो त्रिय जो हठ कीन्हों यह न बूझिए श्यामहिं । सूरदास प्रभु मिलहु कृपा करि दूरि करहु मन तामहिं ॥ ५ ॥

राग कल्याण ॥ राधिकासों कह्यो धीर मनधरि री । मिलैंगे श्याम व्याकुल दशा जिनिकरै हरषजिय करौ दुखदूरि करि री । आपु जहँतहँ गईं बिरह सब पगिरईं कुँवरिसों कहि गईं श्यामल्यावैं । फिरति बनबन विकल सहस सोरह सकल ब्रह्मपूरन अलक नहीं पावैं ॥ कहाँ गए यह कहति सबै मग जोवहीं कामतनु दहति ब्रजनारि भारी । सूर प्रभु श्यामदुरि चरित देखहिं सकल गर्व अंतरहृदय हेत नारी ॥ ६ ॥

राग बिलावल ॥ श्याम सबनिको देखहीं वै देखति नाहीं । जहांतहां व्याकुल फिरैं तनु धीरज नाहीं ॥ कोउ बंशीवटको चलीं कोउ वन घन जाहीं । देखि भूमि वह रासकी जहँ तहँ पगछाहीं ॥ सदा हठीली लाडिली कहि कहि पछिताहीं । नैन सजल जल ढारिकै व्याकुल मनमाहीं ॥ एक एक ह्वै ढूँढहीं तरुनी बिकलाहीं । सूरज प्रभु कहुँ नाहिं मिले ढूँढति द्रुमपाहीं ॥ ७ ॥

राग रामकली ॥ कहि धौं री बनबेलि कहूं तुम देखे हैं नँदनंदन । बूझहुं धौं मालती कहूँ तैं पाए हैं तनुचंदन ॥ कहि धौं कुंदकदम बाकुल वट चंपक लता तमाल । कहि धौं कमल कहां कमलापति सुंदर नयन विशाल ॥ श्याम श्याम कहि कहति फिरति यह ध्वनि वृंदावन छायो री ॥ गर्व जानि पिय अंतर ह्वै रहे सो मैं वृथा बढायो री ॥ जब बिन देखे कल न परत छिन श्यामसुंदर गुण गायो री ॥ मृग मृगनी द्रुम बन सारस खग काहू नहीं बतायो री ॥ मुरली अधर सुधारस लै तरु रहे यमुनके तीर । कहि तुलसी तुम सब जानति हौ कहँ घन श्याम शरीर ॥ कहि धौं मृगी मयाकरि हमसों कहि धौं मधुप मराल सूरदास प्रभुके तुम संगी हौ कहाँ परमदयाल ॥ ८ ॥

कहूं न देख्यो री मधुबनमें माधौ । कहाँ धौं गमन कीन्हों कहाँ धौं बिलमि रहे नैन मरत दरशनकी साधौ ॥ जबते बिछुरे श्याम तबते रह्यो न जाइ सुनौ सखी मेरोइ अपराधौ सूरदास प्रभु बिनु कैसे जीवहिं माई घटत घटि रह्यो प्राण आधौ ॥ ९ ॥

राग आसावरी ॥ कहूं न पाऊंरी सब ढूँढ़ि वन घनश्याम सुंदर पर वारौं तन मन । नैनन चटपटी मेरे तबते लागी रहति कहां प्राणप्यारो निर्धनको धन ॥ चंपक जाई गुलाब बकुल

फूले तरुप्रति बूझति कहुँ देखे नँदनंदन। सूरदास प्रभु रासरसिक बिनु रासरसिकिनी विरह-विकल करि भई हैं मगन॥ १०॥

राग काफी॥ कोऊ कहुँ देखे री नंदलाल साँवरो सलोना ढोंटा नैन विशाल॥ मोर मुकुट बनमाल रसाल। पीतांबर सोहै मोहै मनगोपाल॥ निशि बन गईं जहां सबै ब्रज बाल। अंतर्धान भए रचि ख्याल॥ द्रुमद्रुम ढूँढत भइ बेहाल। सूर श्याम बिनु विरह जंजाल॥ ११॥

राग सारंग॥ तुम कहुँ देखे श्याम बिसासी। नैक मुरलिका बजाइ बाँसकी लै गए प्राण निकासी॥ कबहुँक आगे कबहुँक पाछे पगपग भरत उसासी। सूर श्यामके दरशन कारण निकसी चंद्रकलासी॥ १२॥

वागेसरी॥ राग कान्हरो॥ मोहन मोहन कहि कहि टेरैं कान्ह हवौ यहि बनमेरे। कहियत हौ तुम अंतर्यामी पूरण कामी सब केरे॥ ढूँढतिहैं द्रुम वेली बाला भई बेहाल करति अवसेरे। सूरदास प्रभु रासविहारी श्रीवनवारी वृथा करत काहे झेरे॥ १३॥

राग अडानो॥ कहो कान्ह ए बातैं हैं तिहारी बनवारी सुखहीमें भए न्यारे। इक सँग एक समीप रहतहैं तिन तजि कहां सिधारे॥ अब करि कृपा मिलौ करुणामय कहियत हौ सुखकारे। सूर श्याम अपराध क्षमहु अब समझी चूक हमारे॥ १४॥

राग पराजी॥ केहि मारग मैं जाउँ सखी री मारग मुहि बिसरचो। ना जानौ कित ह्वै गए मोहिं जात न जानि परचो॥ अपनो पिय ढूँढति फिरौं री मोहिं मिलबेको चाव। कांटो लाग्यो प्रेमको पिय यह पायो दाव॥ बन डोंगर ढूंढति फिरी घरमारग तजि गाउं। बूझों द्रुम प्रति रूख राय कोउ कहै न पियको नाउँ॥ चकित भई चितवत फिरी व्याकुल अतिहि अनाथ। अबकै जो कैसेहुँ मिलौ तौ पलक न तजिहौं साथ॥ हृदय माहँ पियघर करौं री नैनन बैठक देउँ। सूरदास प्रभु सँग मिलैं बहुरि रास रसलेउँ॥ १५॥

राग श्रीराग॥ कान्ह प्यारो कहुँ पायो री। श्याम श्याम कहि कहति फिरति यह ध्वनि वृन्दावन छायो री॥ गर्व जानि पिय अंतर ह्वै रहे सो मैं वृथा बढ़ायो री। अब बिनु देखे कल न परत छिन श्याम सुंदर गुण रायो री॥ मृग मृगिनी द्रुम वनसारस खग काहू नहीं बतायो री। सूरदास प्रभु मिलहु कृपा करि युवतिन टेरि सुनायो री॥ १६॥

राग बिहागरो॥ हो कान्ह मैं तुम्हैं चाहौं तुम काहे ना आवो। तुम धन तुम तन तुम मन भावो॥ कियो चाहों अरसपरस करौ नाहिं मान। सुन्यो चाहौं श्रवण मधुर मुरली की तान॥ कुंज कुंज जपति फिरी तेरे गुणनकी माल। सूरदास प्रभु वेगि मिलौ मोहिं मोहन नँदलाल॥ १७॥

राग काफी॥ सखी मोहिं मोहन लाल मिलावै। ज्यों चकोर चंदाको इक टक भृंगी ध्यान लगावै॥ बिनु देखे मोहिं कल न परै री यह कहि सबन सुनावै। तिन कारण मैं मान कियो री अपनेहि मन दुख पावै॥ हाहा करि करि पाँइन परि परि हरि हरि टेर लगावै। सूर श्याम बिनु कोटि करौ जो और नहीं जिय आवै॥ १८॥

राग आसावरी॥ हौं तौ ढूंढि फिरि आई री माई री सिगरो वृन्दावन कहुँ नहीं पाए री नँदनंदन। अनतहि रहे जाइ कौनै धौं राखे छपाइ मोको न कछु सुहाइ कहां जाइ रहे

काम कंदन ॥ मोहीते परी री चूक अंतर भए हैं जाते तुमसों कहति बातें मैंहीं कियो द्वंदन । सूरदास प्रभु बिनु भई हौं बिकल आली कहां रहे बनमाली सुर नर मुनि जन बंदन ॥ १९ ॥

राग बिलावल ॥ मिलहु श्याम मोहिं चूक परी । तेहि अंतर तनुकी सुधि नाहीं रसना रट लागी न टरी ॥ धरणि परी ब्याकुल भई बोलति लोचन धारा अंसु झरी । कबहूं मगन कबहुं सुधि आवति शरन शरन कहि बिरह जरी ॥ कृष्ण कृष्ण करि टेरि उठति हैं युग-सम बीतत पलक घरी । सूर निरखि ब्रजनारि दशा यह चकित भई जहँ तहां खरी ॥२०॥

देखि दशा सुकुमारिकी युवती सब धाईं । तरु तमाल बूझति फिरैं कहि कहि मुरझाईं ॥ नँदनंदन देखे कहूं मुरली कर धारी । कुंडल मुकुट बिराजई तनु कुंडल भारी । लोचन चारु बिशाल हैं नासा अति लोनी । अरुण अधर दशनावली छबि बरणै कोनी ॥ बिंब पँवारे लाजहीं दामिनिद्युति थोरी । ऐसे हरि हमको कहौ कहुँ देखे हौ री ॥ अंग अंग छबि कहा कहैं देखे बनि आवै । सूर सुगूँगै खाइ ऊख क्यों स्वाद बतावै ॥ २१ ॥

राग बिलावल ॥ अति ब्याकुल भई गोपिका ढूँढति गिरिधारी । बूझतिहैं बन बेलिसों देखे बनवारी ॥ जाई जूही सेवती करना कनि आरी । बेलि चमेली मालती बूझति द्रुमडारी ॥ खूझा मरुआ कुंदसों कहैं गोद पसारी । बकुल बहुलि बट कदमपै ठाढी ब्रजनारी ॥ बार २ हाहा करैं कहुँ हौ गिरिधारी । सूर श्यामको नाम लै लोचन जल ढारी ॥ २२ ॥

कहूं न पावैं श्यामको बूझत बन बेली । सबै भई ब्याकुल फिरैं तन मदन दहेली ॥ मृगनारीसों बूझहीं बूझैं सुकुमारी । कमल सरोवर बूझहीं बिरहा तनु भारी ॥ कनक बेलीसी सुंदरी द्रुमके तर डारी । मानों दामिनी धरणि परी की सुधा पनारी ॥ इत उतते फिरि आवहीं जहँ राधा प्यारी । सूर श्याम अजहूं नहीं करि मिलत कृपा री ॥ २३ ॥

राग बिहागरो ॥ करति हैं हरि चरित्र ब्रजनारि । देखि अतिही बिकल राधा इहै बुद्धि बिचारि ॥ एक भई गोपालको वपु एक भई बनवारि । एक भई गिरिधरनसमरथ एक भई दैत्यारि ॥ एक भई वे धेनु बछरा एक भई नँदलाल । एक भई जमला उधारन इक त्रिभंग रसाल ॥ एक भई छबि राशि मोहन कहत राधा नारि । एक कहति उठि मिलहु भुज भरि सूर प्रभु री प्यारी ॥ २४ ॥

राग जयतश्री ॥ सुनत ध्वनि श्रवण उठीं अकुलाइ । जो देखैं नँदनंदन हीं वै सखियन भेष बनाइ ॥ कहा कपटकरि मोहिं देखावति कहां श्याम सुखदाइ । कृष्ण कृष्ण शरणागत कहि कै बहुरि गिरी भहराइ ॥ पुनि दौरी जहं तहं ब्रजबाला बन द्रुम शोर लगाइ । सूरदास प्रभु अंतर्यामी बिरहिनि लेहु जिवाइ ॥ २५ ॥

राग कान्हरो ॥ कृपासिंधु हरि क्षमा करौ हो । अनजाने मन गर्व बढायो सो अपने जिनि हृदय धरौ हो ॥ सोरह सहस पीर तन एकै राधा जिव सब देह । ऐसी दशा देखि करुणामैं प्रगट्यो हृदय सनेह ॥ गर्व हत्यो तनु बिरह प्रकाश्यो प्यारी ब्याकुल जानि । सुनहु सूर अब दरशन दीजै चूक लई इनि मानि ॥

राग केदारो ॥ अहो तुम आनि मिलौ नँदलाल।दुर्बल मलिन फिरत हम बन बन तुम बिनु मदनगोपाल ॥ द्रुम बेली पूंछति सब उझकति देखति ताल तमाल। खेलत रास रंग भारि छांड़ी ले जु गये एकबाल ॥ सूरदास सब गोपी पछिली क्रीड़ा करति रसाल। गोपी वृन्द मध्य जगजीवन प्रगट भए तेहिकाल ॥ २७ ॥

हरि बिनु लागत है बन सूनो। ढूँढ़ति फिरति सकल ब्रज युवती दहत काम दुख दूनो ॥ तजि सूत पति सुनि श्रवणनि धाईं मुरलिनाद मृदु कीनों। व्यापत मकर मीन अति आतुर मनहुँ मीन जल हीनो ॥ चितवति चकित दिशन दिश हेरति मनमोहन हर-लीनो। द्रुम बेली पूछैं सब सुंदरि नवल जात कहुँ चीनो ॥ कदली वोट निचोरत अञ्चल अधर सुधारस पीनो। सूर श्याम प्रिय प्रेम उमँगि रस हँसि आलिंगन दीन्हों ॥ २८ ॥

राग बिहागरो ॥राधे भूलिरही अनुराग। तरुतरु रुदन करत मुरझानी ढूँढ़ि फिरी बन-बाग ॥ कुँवरि ग्रसित श्रीखंड अहित भ्रम चरण शिलीमुख लाग। बाणी मधुर जानि पिक बोलत कदम करारत काक ॥ कर पल्लव किसलय कुसुमाकर जानि ग्रसित भए कीर। राका चन्द्र चकोर जानकै पिवत नैनको नीर ॥ व्याकुल दशा देख जगजीवन प्रकट भए तेहि काल। सूर श्याम हित प्रेम अंकुर उर लाइ लई भुज बाल ॥ २९ ॥

राग कल्याण ॥ न्याय तजी श्यामा गोपाल। थोरी कृपा बहुत करि मानी पांवर बुधि ब्रजबाल ॥ मैं कछु कपट सबनसों कीन्हों अपयशते न डेरानी। हम एकही संग एकहि मत सब कोउ नहिं बिलगानी ॥ हम चातक वन नँदनन्दन बरषन लागे हित कीन्हों। तु बड़ी प्रबल पवनसम सजनी प्रेमबीच दुख दीनो ॥ जानि दीन दुखी सब सुखके निधि मोहन बेनु बजायो। सूर श्याम तब दरश परश करि मिलि सन्ताप नशायो ॥३०॥

राग कान्हरो ॥ प्रगट भए नँदनंदन आइ। प्यारी निरखि विरह अति व्याकुल करते लई उठाइ ॥ उभय भुजा भरि अंकम दीन्हों राखी कण्ठ लगाइ। प्राणहुते प्यारी तुम मेरे यह कहिदुखबिसराइ ॥ हँसत भए अन्तर हम तुमसों सहज खेल उपजाइ ॥ धरणी मुरझि परी तुम काहे कहांगई चतुराइ ॥ राधा सकुचि रही मन जान्यो कह्यो न कछू सुनाइ। सूरदास प्रभु मिलि सुख दीन्हों दुख डारयो बिसराइ ॥ ३१ ॥

राग कान्हरो ॥ नँदनंदन उर लाइलई। नागरिप्रेम प्रगट तनु व्याकुल तब करुणा हरिहृदय भई। देखि नारि तरुतरं मुरझानी देहदशा सब भूलिगई। प्रिया जानि अंकम भरि लीन्हीं कहि कहि ऐसी काम हई ॥ वदन बिलोकि कंठ उठिलागी कनकवेलि आनंद जई। सूर श्याम फल कृपादृष्टि भए अतिहि भई आनंद मई ॥

अध्याय ॥ ३३ ॥ श्रीकृष्णमिले गोपिनको फेर रास लीला व जलक्रीडा ॥ राग सूही ॥ अंतरते हरि प्रगट भए। रहत प्रेमके वश्य कन्हाई युवतिनको मिलि हर्ष दए ॥ वैसहि सुख सबको फिरि दीन्हों उहै भाव सब मानि लियो। वह जानति हरिसंग तबहिते उहै बुद्धि सब उहै हियो ॥ उहै रासमंडल रस जानति बिच गोपी बिच श्याम धनी। सूर श्याम श्यामामधिनायक उहै परस्पर प्रीति बनी ॥ १२ ॥

राग सारंग ॥ बहुरि श्याम सुखरास कियो। भुज भुज जोरि जुरीं ब्रजबाला वैसेही रस उमँगि हियो ॥ वैसेहि मुरलीनाद प्रकाश्यो वैसहि सुर नर वश्य भए। वैसे उडुगण

सहित निशापति वैसेहि मारग भूलिगए ॥ वैसेहि दशा भई यमुनाकी वैसेहि गतिजति पवन थक्यो । वैसेहि नृत्य तरंग बढायो वैसेहि बहुरो काम जक्यो ॥ उहै निशा वैसेहि मनयुवती वैसेही हरि सबनि भजे । सूरश्याम वैसेइ मनमोहन वैसेहि प्यारी निरखि लजे ॥३३॥

राग बिहागरो ॥ श्यामछबि निरखत नागरिनारि । प्यारीछबि निरखत मनमोहन सकत न नैन पसारि ॥ पियसकुचत नहिं दृष्टि मिलावत सन्मुख होत लजात । श्रीराधिका निडरि अवलोकत अतिहि हृदय हरषात ॥ अरसपरस मोहनि मोहन मिलि सँग गोपी गोपाल सूरदास प्रभु सब गुण लायक दुश्मनके उर शाल ॥ ३४ ॥

रची रस रास श्याम सुजान । प्रथम मुरलीनाद करि हरि हरयो सबको ज्ञान ॥ सबनि उलटी रीति कीन्हों देव सुर नर आदि । ब्रजबधू मनकामः पूरण कियो पुरुष अनादि ॥ सहज सुख निशि ग्वाल सोवत सो रची षटमास । हेतु युवती सुख बढ़ावन कियो पूरण आस ॥ मेटि अंतर्धानको दुख उहै राख्यो भाउ । सूर प्रभुमहिमा अगोचर निगम अंत न पाउ ॥ ३५ ॥

राग नट ॥ मोहन रच्यो अद्भुतरास । संग मिलि वृषभानुतनया गोपिका चहुँ पास ॥ एकही सुर सकल मोहे मुरलि सुधा प्रकाश । जलहु थलके जीव थकिरहे मुनिन मनहिं उदास ॥ थकित भए समीर सुनिकै यमुन उलटी धार । सूर प्रभु ब्रजवाम मिलि मन निशा करत बिहार ॥ ३६ ॥

बिहरत रास रंग गोपाल । नवलश्यामहि सङ्ग शोभित नवल सब ब्रजबाल ॥ शरद निशि अति नवल उज्ज्वल नवलता वनधाम । परम निर्मल पुलिन यमुना कल्पतरु विश्राम ॥ कोश द्वादश रासपरमिति रच्यो नन्दकुमार । सूर प्रभु सुख दियो निशि रमि कामकौतुक हार ॥ ३७ ॥

राग मलार ॥ रासरमश्रमित भई ब्रजबाल । निशि सुखदै यमुनातट लैगए भोर भयो तेहि काल ॥ मनकामना भए परिपूरण रही न एकौ साध । षोडससहस नारिसँग मोहन कीन्हों सुख अगाध ॥ यमुनाजल बिहरत नँदनन्दन संगमिली सुकुमारि । सूर धन्य धरनी वृन्दावन रवितनया सुखकारि ॥ ३८ ॥

राग गुंड मलार ॥ संग ब्रजनारि हरि रास कीन्हों । सबनकी आश पूरनकरी श्यामले त्रियनिपियहेत सुख मानि लीन्हों ॥ मेटि कुलकानिमर्याद बिधिवेदकी त्यागि गृहनेह सुनि बैनधाईं । फवी जै जै करी मनहि सब जे धरी शंक काहु न करी आपमाई ॥ ज्यों महामत्त गजयूथ करनीलिए कूल सरकोरि डर कही मानैं । सूर प्रभु नंदसुत निदरि निशिरस करयो नाग नरलोक सुर सबै जानैं ॥ ३९ ॥

अथ जलक्रीडा ॥राग गुंडमलार॥ रैनि रसरास सुखकरत बीति॥ भोर भए गए पावन यमुनके सलिल न्हात सुखकरत अतिबढ़ी प्रीति॥ एक इक मिलति हँसि एक हरिसंग रसि एकजल मध्य इकतीर ठाढी । एकइक डरति इकएक भरिकै चलति एकसुख लरति अतिनेह बाढी ॥

काहु नाहिं डरति जल थलहु क्रीडा करति हरति मन निडारि ज्यों कंत नारी। सूर प्रभु श्याम श्यामा संग गोपिका मिटी तनुसाध भई मगन भारी॥ ४०॥

राग गौरी॥ यमुनजल क्रीडत हैं नँदनंदन। गोपीवृंद मनोहर चहुँ दिश मध्य अरिष्ट निकंदन॥ पकरे पाणि परस्पर छिरकत शिथिल सलिल भुजचंदन। मानों युवति पूजि अहिपतिको लग्यो अंक दै वंदन॥ कुच भरि कुटिल सुदेश अंबुकनि चुवति अग्रगति मंदन। मानहु भरि गंडूष कमलते डारत अलि आनंदन॥ भुज अंक अगाध चलत लै ज्यों लुब्धक खग फंदन। सूरदास प्रभु सुयश बखानत नेति नेति श्रुति छंदन॥ ४१॥

राग कान्हरो॥ बिहरत हैं यमुनाजल श्याम। राजत हैं दोउ बांहांजोरी दंपति अरु ब्रजवाम॥ कोउ ठाढी जल जानु जंघलों कोउ कटि हिरदै ग्रीव। यह सुख बरणि सकै ऐसो को सुंदरताकी सींव॥ श्याम अंग चंदनकी आभा नागरि केसरि अंग। मलयज पंक कुमकुमा मिलिकै जल यमुना इक रंग॥ निशिश्रम मिट्यो मिट्यो तनु आलस परसि यमुन भई पावन। सूर श्याम जल मध्य युवति गन जन जनके मन भावन॥ ४२॥

जलक्रीडा सुख अति उपजायो। रास रंग मनते नाहिं भूलत उहै भेद मन आयो॥ युवती कर कर जोरि मंडली श्याम नागरी बीच। चंदन अंग कुमकुमा छूटत जलमिटि तट भई कीच॥ जो सुख श्याम करत युवती सँग सो सुख तिहुँपुर नाहीं। सूर श्याम देखत नारिनको रीझि रीझि लपटाहीं॥ ४३॥

राग बिलावल॥ बिहरत नारि हँसत नँदनंदन। निर्मल देह छूटि तनु चंदन॥ अति शोभा त्रिभुवन जन वंदन। पावत नहिं गावत श्रुति छंदन॥ कंचन पीठ नारि अति शोभा। वे उनको वे उनको लोभा॥ कबहुँ अंकभरि चलत अगाधहि॥ अरस परस मेंटत मन साधहि॥ कोउ भाजै कोउ पाछे धावै। युवतिनसों कहि ताहि मँगावै॥ ताको गहि अथाह जल डौरें। मुख व्याकुलतारूप निहौरें॥ कंठ लगाइ लेत पुनि ताही। देत आलिंगन रीझत जाही॥ सूर श्याम व्रज युवतिन भोगी। जाको ध्यावत शिर मुनि योगी॥ ४४॥

राग टोडी॥ ऐसे श्याम वश्य राधाके। नाम लेत पावन आधाके॥ प्यारी श्याम अंजली डारै। वा छबिको चितलाइ निहारै॥ मनो जलद जल डारत ढारै। मन मनही तन मन धन वारै॥ निरखि रूप नहिं धीर सम्हारै। सूर श्यामके अंकम धारै॥ ४५॥

राग ललित॥ राधे छिरकति छींट छबीली। कुच कुमकुम कंचुकि बंद टूटे लटकि रही लट गीली॥ वंदन शिर ताटंक गंड पर रतन जटित मणिलीली। गति गयंद मृगराज सुकटिपर शोभित किंकिणि ढीली॥ मच्यो खेल यमुना जल अंतर प्रेम मुदित रस झीली। नंदसुवन भुज ग्रीव बिराजत भाग सुहाग भरीली॥ वर्षत सुमन देवगण हर्षित दुंदुभि सरस बजीली। सूर श्याम श्यामा रस क्रीडत यमुन तरंग थकीली॥ ४६॥

राग रामकली॥ श्यामा श्याम सुभग यमुना जल निर्भ्रम करत विहार। पीत कमल इंदीवर ऊपर मनो भोरहि भए निहार॥ श्रीराधा अंबुज कर भरिभरि छिरकत बारंबार।

कनकलता मकरंद झरत मनु हालत पवन सँचार ॥ अतसीकुसुम कलेवर बूँदें प्रतिबिंबत निरधार । ज्योति प्रकाश सुघनमें खोलत स्वाति सुवन आकार ॥ धाइ धरे वृषभानु सुता हरि मोहे सकल शृंगार । विद्रुम जलद सूर मनों विधु मिलि स्रवत सुधाकी धार ॥ ४७ ॥

राग रामकली ॥ यमुनजल गिरिधर करत बिहार । इत उत गोपवधू मिलि छिरकत हस्तकमल सुखसार ॥ काहूकी कंचुकी छूटी काहूके बिथुरे हैं बार ॥ काहु खुभी काहू नकबेसरि काहूके टूटे हैं हार ॥ सूरदास कहँलौं बरणौं मैं लीला अगम अपार ॥ ४८ ॥

रीझे श्याम नागरि रूप । तैसियै लट बगरि ऊपर स्रवत नीर अनूप स्रवत । जल कुच परत धारा नहीं उपमा पार । मनों उगलत राहु अमृत कनक गिरिपर धार ॥ उरज परसत श्याम सुंदर नागरी सरमाइ । सूर प्रभु तनकाम व्याकुल गए मननि जनाइ ॥ ४९ ॥

राग सारंग ॥ देख री उमँग्यो सुख आज । जल बिहार बिनोद सुखरुचि रतनको है साज ॥ भीजे पट लपट्यो सुभग उर रही केसर जयन । अरस परस स्वभाव मानो जगे निशिके नयन ॥ कछुक कुंचित केश माई सरस शोभा भयो । सुभग राजत कामद्रुमको मनो अंकुर नयो ॥ युवति गण सब यूथ जितकित भरत अंचल नीर । सूर सुभग गोपाल तन ब्रज सुखद श्याम शरीर ॥ ५० ॥

राग रामकली ॥ श्यामा श्याम अंकम भरी । उरज उर परसाइ भुज भुज जोरि गाढे धरी । तुरत मन सुख मानि लीन्हों नारि तेहि रँग ढरी । परस्पर दोउ करत क्रीडा राधिका नवहरी ॥ ऐसही सुख दियो मोहन सबै आँनद भरी । करति रंग हिलोर यमुना प्रेम आँनद झरी ॥ रास निशि श्रम दूरि कीन्हों धन्य धनि यह घरी । सूर प्रभु तट निकसि आए नारि सँग सब खरी ॥ ५१ ॥

राग गूजरी ॥ ढाढे श्याम यमुना तीर । धन्य पुलिन पवित्र पावन जहां गिरिधर धीर ॥ युवति बनि बनि भई ठाढी और पहिरे चीर । राधिका सुख श्याम दायक कनकबरन शरीर ॥ लालचोली नील हँडिआ संग युवतिन भीर । सूर प्रभु छवि निरखि रीझे मगन भयो मन कीर ॥ ५२ ॥

राग नट ॥ ललकत श्याम मन ललचात । कहत हैं घर जाहु सुंदरि मुख न आवत बात ॥ सहसषटदशगोपकन्या रैनि भोगी रास । एक छिन भई कोउ न न्यारी सबनिपुरई आस ॥ बिहँसि सब घर घर पठाँई ब्रजगईं ब्रजबाल । सूर प्रभु नँद धाम पहुँचे लख्यो काहु न ख्याल ॥ ५३ ॥

राग बिलावल ॥ ब्रजवासी सब सोवत पाये । नंदसुवनमति ऐसी ठानी घरलोगन उन जाइ जगाए ॥ उठे प्रात गाथा मुखभाषत आतुर रैनि बिहानी । ऐंडत अंग जम्हात वदन भरि कहत सबै यह वानी ॥ जो जैसे सो तैसे लागे अपने अपने काज । सूर श्यामके चरित अगोचर राखी कुलकी लाज ॥ ५४ ॥

राग जैतश्री ॥ ब्रजयुवती रस रास पगी । कियो श्याम सबको मन भायो निशि रतिरंग जगी ॥ पूरण ब्रह्म अकल अविनाशी सबनि संग सुख दीन्हों । जितनी

नारि भेष भए तितने भेद न काहू चीन्हों ॥ वह सुख टरत न काहू मनते पतिहित साध पुराई । सूर श्याम दूलह सब दुलहिनि निशि भांवरि दै आई ॥ ९५ ॥

राग सोरठ ॥ साध नहीं युवतिन मन राखी । मनबांछित सबन फल पायो वेद उपनिषद साखी ॥ भुजभरि मिलि कठिन कुच चापै अधर सुधारस चाखी । हाव भाव नैनन सैननदै वचनरचन मुख भाषी ॥ शुक भागवत प्रकट करि गायो कछू न दुविधा राखी । सूरदास ब्रजनारि संग हरि बाँकी रही न कोऊ काखी ॥ ९६ ॥

राग कान्हरो ॥ धनि शुक मुनि भागवत बखान्यो । गुरुकी कृपा भई जब पूरण तब रसना कहि गान्यो ॥ धन्य श्याम बृंदावनको सुख संत मयाते जान्यो । जो रस रास रंग हरि कीन्हें वेद नहीं ठहरान्यो ॥ सूर नर मुनि मोहित सब कीन्हें शिवहि समाधि भुलान्यो । सूरदास तहां नैन बसाए और न कहूँ पत्यान्यो ॥ ९७ ॥

राग धनाश्री ॥ शरद सोहाई आई राति । दह दिशि फूलिरही बन जाति ॥ देखि श्याम मन अति सुख भयो ❀ शशिगो मंडति यमुना कूल । बरषत विटप सदा फल फूल ॥ त्रिविध पवन दुखदवनहै ❀ श्रीराधा रवन बजायो बैन । सुनि ध्वनि गोपिन उपज्यो मैन ॥ जहां तहांते उठि चलीं ❀ चलत न काहुहि कियो जनाव । हरि प्यारीसों बाढ्यो भाव ॥ रास रसिक गुण गाइहो ॥ १ ॥

घर डर बिसरचो बढ्यो उछाह । मन चीते हरि पायो नाह ॥ ब्रजनायक लायक सुने ❀ दूध पूतकी छांडि आस । गोधन भरता करे निराश ॥ साँचे हित हरिसों कियो ❀ खान पान तनुकी न सँभार । हिलग छँडाई गृह व्यवहार ॥ सुधि बुधि मोहन हरि लई ❀ अंजन मंजन अँगन शृँगार । पट भूषण छूटे शिर बार ॥ रास रसिक गुण गाइहो ॥ २ ॥

एक दुहावतते उठि चली । एक सिरावत मग महँ मिली ॥ उतसहकंठा हरिसों बढी ❀ उफनत दूध न धरचो उतारि । सीझी थली चूल्हे दारि ॥ पुरुष तात ज्यों जेवतहुते ❀ पय प्यावत बालक धरि चली । पतिसेवा तजि करी न भली ॥ धरचो रह्यो जेवन जिते ❀ तेल उबटना त्याग्यो दूरि । भागन माई जीवन मूरि ॥ रासरसिक गुण गाइहो ॥ ३ ॥

अंजतही इक नैन बिसारचो । कटि कंचुकि लहँगा उर धारचो ॥ हार लपेट्यो चरणनसों ❀ श्रवणन पहिरे उलटे तार ॥ तिरनि पर चौकी शृंगार ॥ चतुर चतुरता हरिलई ❀ जाको मन जहां अटके जाइ । ता वनिताको कछु न सोहाइ ॥ कठिन प्रीतिको फंद है ❀ श्यामहि सूचत मुरलीनाद । सुनि धुनि छूटे विषै सवाद ॥ रासरसिक गुण गाइहो ॥ ४ ॥

एक मात पित रोकी आनि । सही न हरि दरशनकी हानि ॥ सबहीको अपमानकै ❀ जाको मन मोहन हरि लियो । ताको काहू कछुना कियो॥ज्यों पतिसों त्रिय रतिकरै❀जैसे सरिता सिंधुहि भजै । कोटिक गिरि भेदत नहीं लजे ॥ तैसी गति तिनकी भई ❀ इकजे घरते निकसि नहीं । हरि करुणा करि आये तेहीं ॥ रासरसिकगुण गाइहो ॥ ५ ॥

निरस कवौं न कहैं रसरीति । रसिकहि लीलारसपर प्रीति ॥ यह मत शुकमुख जानिबो ❀ ब्रजवनिता पहुँची पियपास । चितवत चंचल भ्रुकुटिविलास ॥ हँसि बूझी हरिमानदै ❀ कैसे आई मारग मांझ । कुलकी नारि न निकसै सांझ ॥ कहा कहैं तुम योगहो ❀ ब्रजकी कुशल कहौ बडभाग । क्यों तुम छाँडे सबन सोहाग ॥ रासरसिक गुण गाइहो ॥ ६ ॥

अजहूं फिरि अपने घर जाहु । परमेश्वर करि मानों नाहु ॥ बनमें निशि बसिए नहीं❀ श्रीवृन्दावन तुम देख्यो आइ । सुखद कुमोदिनि प्रफुलित जाइ ॥ यमुनाजलसीकर घनो ❀ घरमहँ युवती धर्महि फबै । ताबिन सुत पति दुःखित सबै ॥ यह विधना रचना रची ❀ भरताकी सेवा सतसार । कपट तजै छूटै संसार ॥ रासरसिक गुण गाइहो ॥७॥

बिरध अभागी जो पति होइ । मूरख रोगी तजै न जोई ॥ पतित विलक्ष कछाँडिए ❀ तजि भरतारहि जारहि लीन । ऐसी नारि न होइ कुलीन ॥ यशविहीन नरकहि परै ❀ बहुत कहा समुझाऊं आज । हमहूं कछु करिबे गृहकाज ॥ हमते को अति जानत है ❀ श्रीमुखवचनसुनत बलिखाइ । व्याकुल धरणि परी मुरझाइ ॥ रासरसिक गुण गाइहौ॥८॥

दारुण चिंता बढी न थोर । क्रूरवचन कहे नंदकिशोर ॥ और शरन सूझै नहिं ठौर ❀ रुदन करत नदी बढी गंभीर । हरि करि आनहि जानै पीर । कुच थंभन अवलंब है ❀ तुम्हरी रही बहुत पिय आश । विन अपराध न करहु निराश ॥ कै तौ रुखाई छांडिये ❀ निठुर वचन जिनि बोलहु नाथ । निजदासी जिनि करहु अनाथ ॥ रासरसिक गुण गाइहौं ॥ ९ ॥

मुख देखत सुख पावत नैन । श्रवण सिरात सुनत मृदु बैन ॥ सैननहीं सरवस हरचो॥ मंद हँसनि उपजायो काम । अधरसुधा ध्वनि करि विश्राम ॥ वरषि सींचि विरहानला ❀ मुरली सुनतै भई सवाइ । तबते और न कछू सोहाइ ॥ कहौ घोष हम जाहिं क्यों ❀ सजन बंधु को करिहै कानि । तुम बिछुरत पिय आतमहानि ॥ रासरसिक गुण गाइहौं॥१०॥

बेनु बचाइ बुलाई नारि। सहि आई कुल सबकी गारि॥ मन मधुकर लंपट भयो❀सोऊ सुन्दरि चतुर सुजान । आरज पंथ सुनै तजि गान ॥ तिन देखत पुरुषउ लजै ❀ बहुत कहा वरणों यह रूप । और न त्रिभुवन शरण अनूप ॥ बलिहारी या रातिकी ❀ सुन मोहन विनती दै कान । अपयश होइ किये अपमान ॥ रासरसिक गुण गाइहौं ॥ ११ ॥

तुम हमको उपदेश्यो धर्म । ताको कछू न पायो मर्म ॥ हम अबला मतिहीन हैं ❀ दुखदाता सुत पति गृह बंधु । तुम्हरी कृपाबिनु सब जग अंधु ॥ तुमते प्रीतम और को ❀ तुमसों प्रीति करहिं जे धीरं । तिनहिं न लोक वेदकी पीर ॥ पाप पुण्य तिनके नहीं ❀ आशापाश बँधी हम बाल । तुमहिं विमुख ह्वै है बेहाल ॥ रासरसिक गुण गाइहौं ॥ १२ ॥

विरद तुम्हारो दीनदयाल । करसोंकर धरि करि प्रतिपाल॥भुजदंडनि खंडहु व्यथा ❀ जैसे गुणी देखावै कला । कृपण कबहुँनहिं मानै भला ॥ समय हृदय हमपर करौं ❀ ब्रजकी लाज बडाई तोहि । करहु कृपा करुणाकर जोहि ॥ तुमहिं हमारे

गति सदा ❀ दीन वचन जब युवतिन कहे। सुनत वचन लोचन जल बहे॥ रासरसिक गुण गाइहौं॥ १३॥

हँसि बोले हरि बोली बोडि। करजोरे प्रभुता सब छोडि॥ हौं असाधु तुम साधु हो ❀ मो कारण तुम भई निशंक। लोकवेद बपुराको रंक॥ सिंहशरन जंबुक बसै ❀ बिन दामन हौं लीन्हों मोल। करत निरादर भई न लोल॥ आवहु हिलिमिलि खेलिये ❀ ब्रजयुवतिन घेरे ब्रजराज। मनहुँ निशाकर किरनसमाज॥ रासरसिक गुण गाइहौं॥ १४॥

हरिमुख देखत भूले नैन। उर उमँगे कछु कहत न बैन॥ श्यामहि गावत कामवश ❀ हँसत हँसावत करि परिहास। मनमें कहत करैं अब रास॥ अंचल गहि चञ्चल चल्यो ❀ ल्यायो कोमल पुलिनमँझार। नखशिख भूषण अंग सँवार। पट भूषण युवतिन सजे ❀ कुचपरसत पुजई सब साध। रससागर मनो मदन अगाध॥ रास रसिक गुण गाइहौं॥ १५॥

रसमें बिरस जु अन्तर्धान। गोपिनके उपजै अभिमान॥ बिरहकथामें कौन सुख ❀ द्वादश कोस रास परमान। ताको कैसे होत बखान॥ आस पास यमुना हिली ❀ तामें मानसरोवर ताल। कमल विमल जल परम रसाल॥ सेवहिं खग मृग सुखभरे ❀ निकट कल्पतरु बंशीवटा। श्रीराधा रति कुंजनि अटा॥ रासरसिक गुण गाइहौं॥ १६॥

नव कुमकुम रज वरषत जहां। उडत कपूर धूरि जहँ तहां॥ और फूल फल को गनै ❀ तहँ घनश्याम रास रस रच्यो। मर्कतमणि कंचनसों खच्यो॥ अद्भुत कौतुक परगट कियो॥ मंडल जोरि युवति जहां बनी। दुहुँ दुहुँ बीच श्याम घन धनी। शोभा कहत न आवई ❀ घूंघट मुकुट विराजत शीस। शोभित शशि मनो सहस बतीस॥ रासरसिक गुण गाइहौं॥॥ १७॥

मणि कुंडल ताटंक बिलोल। विहँसत लज्जित ललित कपोल॥ अलक तिलक बेसरि बनी ❀ कंठशिरी गजमोतिनहार। चंचरि चुरि किंकिणिझनकार॥ चौकी चमकति उरलगी ❀ कौस्तुभमणि राजति रुचिपोति। दशन दमक दामिनिते ज्योति॥ सरस अधर पल्लव बने ❀ चिबुक मध्य श्यामल रुचि बिंद। देखि सबनि रीझे गोविंद॥ रासरसिक गुण गाइहौं॥ १८॥

सघन विमान गगन भरिरहे। कौतुक देखन अमर उमहे॥ नैन सुफलसबके भए ❀ बाजे देवलोक नीसान। बरषत सुमन करत सुर गान॥ मुनि किन्नर जयजयध्वनि करैं ❀ युवतिन बिसरे पति गति गेह। प्रेममगन सब सहितसनेह॥ यह सुख हमको हो कहां ❀ सुंदरता सब सुखकी खानि। रसना एक न परत बखानि॥ रासरसिक गुण गाइहौं॥ १९॥

नीलकंचुकीमांडनि लाल। भुजनि नवै आभूषण माल॥ पीत पिछौरी श्यामतनु ❀ अँगुरिन मुँदरी पहुँची पानि। कछि कटि कछनी किंकिनि बानि॥ उर तितंब बेनी तुरै ❀ नाराबंधन सूथन जंघन। पाँयन नूपुरबाजत संघन॥ नखन महावर खुलिरह्यो॥ श्रीराधा मोहन मंडल माँझ। मनहु विराजत चंदा साँझ॥ रासरसिक गुण गाइहौं॥ २०॥

पग पटकत लटकत लट बाहु । मटकत भौंहन हस्त उछाहु ॥ अंचल चंचल झूमका ❀ दुरिदुरि देखत नैनन सैन । मुखकी हँसी कहत मृदु बैन ॥ मंडित गंड प्रस्वेदकण ❀ चौरी डोरी विगलित केश । झूमत लटकत मुकुट सुदेश ॥ फूल खसत शिरते घने ❀ कृष्णवधू पावन यश गाइ । रीझत मोहन कंठ लगाइ ॥ रासरसिक गुण गाइहौं ॥ २१ ॥

बाजत भूषण ताल मृदंग । अंग दिखावत सरस सुधंग ॥ रंग रह्यो न कह्यो परै ❀ नूपर किंकिनि कंकण चुरी । उपजत मिश्रित ध्वनि माधुरी ॥ सुनत सिराने श्रवण मन ❀ मुरली मुरजरवाब उपंग। उघटत शब्द विहारीसंग । नागरि सब गुण आगरी ❀ गोपीमंडल मंडित श्याम । कनक नीलमणि जनु अभिराम ॥ रासरसिक गुण गाइहौं ॥२२॥

तिरप लेति सुंदर भामिनी । मनहु विराजत घनदामिनी । या छबिकी उपमा नहीं ❀ राधाकी गतिपरत न लखी । रससागरकी सीवाँ नखी ॥ बलिहारी वारूपकी ❀ लेति सुघर औवर गति तान । दै चुंबन आकर्षति प्रान ॥ भेंटति मेटति दुख सबै ❀ राखति पियहि कुचन आनि । दै अधरामृत शिरपर पानि ॥ रासरसिकगुण गाइहौं ॥ २३ ॥

हरषित वेणु बजायो छैल । चंद्रहि बिसरी नभकी गैल ॥ तारागण मनमें लज्यो ❀ मुरलीध्वनि बैकुंठहि गई । नारायण सुनि प्रीति जु भई ॥ कहत वचन कमला सुनौ ❀ श्रीकुंजबिहारी विहरत देखि । जीवन जन्म सफल करि लेखि ॥ इहसुख तिहुँपुर है कहां ❀ श्रीवृंदावन हमते दूरि । कैसे धौं उडि लागै धूरि ॥ रासरसिक गुण गाइहौं ॥२४॥

कोलाहल ध्वनि दहदिश जाति । कल्पसमान भई सुखराति ॥ जीव जंतु मैं मत सबै ❀ उलटि बह्यो यमुनाको नीर । बालक बच्छ न पीवैं क्षीर ॥ राधारमन ठगे सबै ❀ गिरिवर तरुवर पुलकित गात । गोधन थनते दूध चुचात ॥ सुनि खग मृग मुनिव्रत धर्यौ ❀ महि फूलि भूल्यो गति पौन । सोवत ग्वाल तजत नहिं भौन । रासरसिक गुण गाइहौं ॥ २५ ॥

राग रागिनी मूरतिवंत । दुलह दुलहिनि सरस वसंत ॥ कोक कला संगीत गुरु ❀ सप्तसुरनकी जाति अनेक । नीके मिलवति राधा एक ॥ मन मोह्यो पियको सुघरि ❀ छंदध्रुवनिके भेद अपार । नाचति कुँवरि मिलै झपतार ॥ कह्यो सबै संगीतमें ❀ पिकनि रिझावति सुन्दर सुपद । सरस स्वलपध्वनि उघटत सुखद ॥ रासरसिक गुण गाइहौं ॥२६॥

चलति सुमोहति गनि गज हंस । हँसत परस्पर गावत गंस ॥ तान मान मृगमथनके ❀ गौरी चंदनचरचित बाहु ॥ लेत सुवास पुलकतनु नाहु ॥ दै चुंबन हरि सुख लियो ❀ श्यामल गौर कपोल सुचारु । रीझि परस्पर लेत उगारु ॥ एक प्राण द्वै देह हैं ❀ नाचत गावत गुणकी खानि । श्रमित भए टेकत पिय पानी ॥ रासरसिक गुण गाइहौं ॥ २७ ॥

पिक गावत अलि नादहि देत । मोर चकोर फिरत सँग हेत ॥ सघन सुमन हारहैं मनो ❀ कच कुच बिंदरसे हँसि श्याम । चलत भौंह नैनन अभिराम ॥ अंगन कोटि अनंग छबि ❀ हस्तक भेद ललित गति लई । अंचल उडत अधिक छबि भई ॥ कुच-विगलित मालागिरी ❀ हरि उरुणा करि लई उठाइ । पोंछत श्रमजल कंठलगाइ रास-रसिक गुण गाइहौं ॥ २८ ॥

राग बिलावल ॥ बारबार मैं कहति हौं पिय तहाँ सिधारो । आए हौ मन हरनको हरि नाम तुम्हारो ॥ भली बनी छबि आजुकी क्यों लेत जम्हाई । रैनि आजसो एनहीं राति काम जगाई ॥ वह रति तुम रति नाथ हौ हम कैसे भावैं । सूर श्याम ते बहुगुणी जे तुमहिं रिझावैं ॥ १२ ॥

राग सोरठ ॥ सकुचत श्याम कहत मृदुबानी । किनि देख्यो किनि कही बात यह मो हुजूर कहै आनी ॥ याते वचन बोलि नहिं आवत रिस पावत हौं भारी । जोरि कहति बातैं तुम आगे खोटी ब्रजकी नारी ॥ तुमहूंते ऐसीको प्यारी सौंहकरौं जोमानौ । सुनहु सूर जो बूझति मोको मैं काहु न पहिचानौं ॥ १३ ॥

राग बिलावल ॥ को पतिआइ तुम्हारी सौंहनि । वा तियको अनुराग देखियत प्रगट गावरी भौंहनि ॥ तुलसीको कहि नीम प्रगट कियो मोहीते करि बोहनि । प्रात आइ मन पोषन लागे आय घालन कोहनि ॥ मुँहहींकी हमसों मिलवत जिय वरुत जहाँ मनमोहनि । सूर सुवस घर छाँडि हमारो क्यों रति मानत खोहनि ॥ १४ ॥

राग भैरव ॥ बिन बोले पिय रहिए जू नाहीं कही कहैं कहा ताको अब ऐसे जिनि दहिए जू ॥ मौनरहौ तौ कछू गँवावहु इन बातन कछु लहिए जू । सौंह कहा करिहौ सुनि पावहिं सन्मुख ह्वै यौं कहिए जू ॥ एतेपर कहा वादनलागे कैसे रिस मन सहिए जू । सूरदास प्रभु रसिकशिरोमणि रसिकहि सबगुण चहिए जू ॥ १५ ॥

राग बिलावल ॥ आइगईं ब्रजनारी तहाँ । सौंह करत पिय प्यारी आगे आनँद विरह महाँ ॥ प्यारी हँसि देखी सखियनको अंतर रिस है भारी । नैन सैन दै अंग देखावति पिय शोभा अधिकारी ॥ श्याम रहे मुख मूँदि सकुचिकै युवति परस्पर हेरैं । सूरदास प्रभु अँग अनूप छबि कहँपायो केहि केरैं ॥ १६ ॥

तब नागरी कहति सखियनसों एतेपर क्यों सौंह करैं । दरशन प्रात देत हैं हमको निशि औरनके चित्त हरैं ॥ तुमहीं देखिलेहु अंगबानक एतेपर क्यों सही परैं । कृपा करैं अब तहीं सिधारैंमो आगेते अब जु टरैं ॥ यह छबि देखि सनाथ भई मैं अब ताहीपर जाइ ढरैं । सूर श्याम रिस देखि चले डरि कहौ सखी अब ह्यां न फिरैं ॥ १७ ॥

राग बिहागरो ॥ श्याम गए त्रियमान कियो । देखो मोहिं दोष तुम देती उन ऐसे मन चोरि लियो ॥ जाहु सदन तुमहूं सब अपने मैं बैठि हौं धाम । जान देहु अब ह्यां जनि आवैं ऐसेनको कहा काम ॥ अनतहि बसत अनतही डोलत आवत किरिन प्रकास । सुनहु सूर पुनि तौकहि आवैं तिनगि गए तापास ॥ १८ ॥

अथ राधाजूको मान ॥ राग बिलावल ॥ यह कहिकै त्रिय धाम गई । रिसनि भरी नख शिख लौं प्यारी जोवन गर्व मई ॥ सखी चलीं गृह देखि दशा यह हठ करि बैठी जाइ । बोलत नहीं मान करि हरिसों हरि अंतर रहे आइ ॥ यहि अंतर युवती सब आई जहां श्याम घर द्वारे । प्रिया मान करि बैठिरही है रिस करि क्रोध तुम्हारे ॥ तुम आवत अतिही झहरानी कहा करी चतुराई । सुनत सूर एबात चकित पिय अतिहि गए मुरझाई ॥ १९ ॥

राग बिहागरो ॥ बहुरि नागरी मान कियो । लोचन भरि भरि ढारि दिये दोउ अति तनु बिरह हियो ॥ देखतही देखत भए व्याकुल त्रिय कारण अकुलाने । वै गुण करत होत अब काचे कहियत परम सयाने ॥ यह सुनिकै दूती हरि पठई देखि जाय अनुमान । सूर श्याम यह कहतहि पठई तुरत तजहि जेहि मान ॥ २० ॥

राग केदारो ॥ दूती दई श्याम पठाइ । और मुख कछु बात न आवै तहां बैठी जाइ ॥ प्रिया मन परवाह नाहीं कोटि आवैं जाहिं । सौति साल सलाइ बैठी डुलति इत उत नाहिं ॥ भीति बिन कह चित्र रेखै रही दूती हेरि । सूर प्रभु आतुर पठाई करत मन अवसेरि ॥ २१ ॥

राग कान्हरो ॥ दूती मन अवसेर करै । श्याम मनावन मोहिं पठाई यह कतहूं चितवै न टरै ॥ तब कहि उठी मान अति कीन्हों बहुत करी हरि कहौ करौ । ऐसे बिन वै नहीं जानि हैं अब कबहूँ जनि उनहिं ठरौ ॥ मैं आवति यमुनातटते ब्रज सखी एक यह बात कही । सुनहु सूर मैं रहि न सकी गृह कही श्यामकी प्रकृति सही ॥ २२ ॥

राग बिहागरो ॥ अब द्वारेते टरत न श्याम । अब परघरकी सौंह करत हैं भूलि करौं नहिं ऐसे काम ॥ अब तू मान तजै जिनि उनसों ईहै कहन आई तेरे धाम । अब समुझि औरौ समुझ्यो वै हम जब कहैं करैं तब ताम ॥ अब मोको यह जानिपरी है काहूके न बसे कहुँ याम । सूरदास दूतीकी वाणी सुनति धरति मनही मन वाम ॥ २३ ॥

राग सूही ॥ जब दूती यह वचन कह्यो । तब जानी हरि द्वारे ठाढे उर उमँग्यो रिस नहीं रह्यो ॥ काहेको हरि द्वार खरे हैं किन राखे कहि जीभ गरै । मौन गहे मैंही कहि आवौं तू काहेको रिसनि जरै ॥ चतुर दूतिका जानि लई जिय अब बोली गयो मान सबै । सूर श्यामपै आतुर आई कहत आनकी आन फबै ॥ २४ ॥

राग केदारो ॥ काहिमनाऊं श्यामलाल बाल जोरैं नहिं डीठि । मुखहूं जो बोलै तौ ममहीकी लहिये ऐसी तिहारी अदीठि ॥ अपनी सी बहुत कही सुनि सुनि उन सबै सही बारूकी बूंद ताको कहा करै बसीठि । सूरदास पिय प्यारी आपुहीं जाइ मनाय लीजै जैसी बयारि बहै तैसी ओडिए जू पीठि ॥ २५ ॥

ललन तुम्हारी प्यारी आजु मनायो न मानति । बूझि न परति जानि का बैठी कियो जु इत रिस तुमही लै कोटि अवगुण गानति ॥ भरि भरि अँखियन नीरलेति पैढारति नाहीं अतिरिस कँपति अधर फरकि करि भृकुटी तानति । सूरदास प्रभु रसिक शिरोमणि आपुन चालिए तौ भली बानति ॥ २६ ॥

राग पूरवी ॥ हौं कैसे कैल्याऊँ जो मरण पाऊँ श्याम वाकी मान मानो गढवै भयो । तनु कंचनगिरि प्रगट कियो तामें बसन कोटि रच्यो अंचल डचोढी ओट दियो ॥ वचन पौरिआ बोल न खोलै मुखपौरि मूँदिरह्यो ॥ मोहन भौंहैं कमान नैना रिसके बान ताते जाइ न निकट गयो ॥ साम दाम दण्ड भेद सबै मैं करि देख्यो सूरदास प्रभु चतुर कहावत आपुन चालिए जो तुमहूंपै जाय लयो ॥ २७ ॥

राग नट ॥ विहरत मानसरस कुमारि । कैसेहूं निकसत नहीं हो रही करि मनुहारि ॥ मौन पारि अपार रचि अवगाह अंश जु वारि । मन गह्यो वै डरत नाहीं थकित प्रगट

पुकारि ॥ सूर श्याम सरोज लोचन डुलन जनु जलचारि । ग्राह ग्राहक प्राण चाहक करत तहँ डर डारि ॥ चिकुर सइबर निकरि अरुझति सकति नाहिं निरुवारि । नील अंचल पत्र पद्मिनि उरज जलज निहारि ॥ रच्यो रचिरुचि मान मानिनि मन मराल मुरारि। सूर आपुन आनिए गहि बाँह नारि निकारि ॥ २८ ॥

राग बिहागरो ॥ यह सुनि श्याम विरह भरे । कहुँ मुकुट कहुँ कटि पितांबर मुरछि धरणि परे ॥ युवति भरि अंकवारि लीन्हों है कहा गिरिधारि आपुही चलि बाँह गहिए अंक लीजै नारि ॥ अतिहि व्याकुल होत काहे धरौ धीरज श्याम । सूर प्रभु तुम बड़े नागर विवश कीन्हें काम ॥ २९ ॥

राग रामकली ॥ श्यामहिं धीरज दै पुनि आई । वाणी इहै प्रकाशत मुखमें व्याकुल बडे कन्हाई ॥ बारंबार नैन दोउ ढारत परे मदन जंजाल । धरणि रहे मुरझाइ बिलोके कहा कहौं बेहाल ॥ बैठि आइ अनमनी ह्वैके बारबार पछितानि । सूर श्याम मिलिके सुख देहिन जो तुम बडी सयानि ॥ ३० ॥

तुही प्रिया भावती नाहिंन आन । निशि दिन मन मन करत मनोहर रसवश केलि निदान ॥ ध्यान बिलास दरश संभ्रम मिलि मानत मानिनि मान । अनुनय करत विवश बोलतहैं दै परिरंभण दान ॥ प्रथम समागमते नानाविधि चरित तिहारे गान । सूर श्याम कह वर अंतर सुनि सुयश आपने कान ॥ ३१ ॥

राग सारंग ॥ श्यामा तू अति श्यामहि भावै । बैठत उठत चलत गउचारत तेरिय लीला गावै ॥ पीतै पीत वसन भूषण सजि पीतधातु अँग लावै । चंद्रानन सुनि मोर चन्द्रिका माथे मुकुट बनावै ॥ अति अनुराग सैन संभ्रम मिलि संग परम सुख पावै । बिछुरत तोहि क्वासि राधा कहि कुंज कुंजप्रति धावै ॥ तेरो चित्र लिखै अरु निरखै बासर विरह गँवावै । सूरदास रसरसी रसिकसों अंतर क्योंकरि आवै ॥ ३२ ॥

राग बिहागरो ॥ मनमन पछितायो रहिजैहै । सुनि सुन्दरि यह समौ गएते पुनि न शूल सहि जैहै ॥ मानहु मीन मँजीठ प्रेमरँग तैसेही गहिजैहै । काम हर्ष हेरै हरि अंतर देखतही बहिजैहै ॥ इते बेदकी बात सखी री कत कोउ कहिजैहै । बरत भवन खनि कूप सूर त्यों मदन अगिनि दहिजैहै ॥ ३३ ॥

राग केदारो ॥ तेई नैन सुहावनेहो नेक न भावत न्यारे री । पलक ओट प्राण जाते तेरे री ध्यान चकोर चंदा मेरे नैन चितवनिपर चेरे री ॥ कमल कुरंग जु मधुप उपमा नाहिं आवै चंचल रहत चितेरे री । सूरदास प्रभुकी तुहि जीवनि कतहि करत त्रिय झेरे री॥३४॥

राग आसावरी ॥ बनत नहीं राधे मानकिए । नंदलाल आरतके पठई सौंह करतिहौं शीश छए ॥ जाके पद कमलाकर लीने मनवचक्रम चित उन्हैं दिये । ता प्रभुकी पठई हौं आई तू जु गर्वकी मोट लिये ॥ हरिमुख कमल सच्यो रस सजनी अति आनंद पीयूष पिये । सूरदास सकल सुख हरिसँग कृपा विमुख के काल जिये ॥ ३५ ॥

राग सारंग ॥ जबजब सुरति करत । तबतब डबडबाइ दोउ लोचन उमँगि भरत ॥ जैसे मीन कमलदलको चले अधिक अरत । पलक कपाट न होत तबहींते निकसि परत ॥

आंसु परत ढरिढरि उरऊपर मुक्ता मनहुँ झरत। सहज गिरा बोलत न बनत हित हेरि हरत॥ राधा नैन चकोर बिना मुख मानहु चंद्र जरत। सूर श्याम तुम्हरे दरशन बिन नाहिन धीर धरत॥ ३६॥

राग सारंग॥ चितै चलि ठुठुकि रहत। तव पद चिह्न परसि रसवश भए आधे वचन कहत॥ किसलए कुसुम पराग अंबपै फेन अहत। कंटक जनु भू कठिन जानियत कष्ट लहत॥ कमलकोश कोमल विभाग अनुराग बहत। सूरदास सुन्दर अति शीतल मृदु वैन सहत॥ ३७॥

हरि तोहिं बारंबार सम्हारैं। कहिकहि नाम सकल युवतिनके कहूं नहीं रुचि जेहि उर धारैं॥ कबहुँक आँखि मूँदिकरि चाहत चित धरि ठौर तिहारैं। तब प्रसिद्ध लीलाबन विहरत अब नहिं तुमहिं बिसारैं॥ जो जाको जैसो करि जानै सो तैसे हित मानै। उलटी रीति तुम्हारी सुनिकै सब अंचरज करि जानै॥ क्यों पतियाँ पठवै नहिं उनको बाँचि समुझि सुख पावैं। सूर श्याम हैं कुंजधाममें अनत न मन बिरमावैं॥ ३८

राधे हरि तेरो नाम बिचारैं। तुम्हरेइ गुण ग्रंथित करि माला रसना करसों टारैं॥ लोचन मूँदि ध्यान धरि दृढकरि नेक न पलक उघारैं। अंगअंग प्रति रूप माधुरी उरते नहीं बिसारैं॥ ऐसो नेम तुम्हारो पियके कह जिय निठुर तिहारे। सूर श्याम मन काम पुरावहु उठि चलि कहे हमारे॥ ३९॥

राग बिलावल॥ चल राधे हरि बोली री। उठि चलि वेगि गहर कत लावति वचन श्यामकी डोली री॥ तनु जोबन ऐसे चलिजैहै जनु फागुनकी होलीरी। भीजि बिनशि जाई क्षणभीतर ज्यों कागजकी चोली री॥ तोपर कृपा भई मोहनकी छांडि सबै तू छोली री। सूरदास स्वामी मिलिबेको ताते तू निर्मोलीरी॥ ४०॥

राग केदारो॥ जाके दरशनको जग तरसत ताहि दरश नेक दैरी। जाकी मुरलीकी ध्वनि सुरमुनि मोहे तातन नेक चितै री॥ शिव विरंचि जाको पार न पावत सो तेरे चरणन परसतु है री। सूरदास वश तीनि लोक जाके है सो तो वश माई री तू मुख ध्वनि सुनाइ मोहिलै री॥ ४१॥

राग भूपाली॥ तुव को है री कौन पठाई तेरी को मानै। तू जो कहति श्याम कौनसे देखे न सुनेको पहिचानै॥ और कहति कहि नेम लियो ह्यां को वैसी वै जानै। सूरदास प्रभु रसिक बडे तोको पठई अतिस्यानै॥ ४२॥

राग सारंग॥ अति हठ न कीजै री सुनि ग्वारि। हौं जु कहति तू सुन याते शठ सरै न एकौ द्वारि॥ एक समय मोतियनके धोखे हंस चुनतहै ज्वारि। कीजै कहा काम अपनेको जीति मानिए हारि॥ हौं जो कहतिहौं मान सखी री तनको काज सँवारि। कामी कान्ह कुँवरके ऊपर सरबस दीजै वारि॥ यह जोवन बर्षाकी नदी ज्यों बोरति कतहि करारि। सूरदास प्रभु अंत मिलहुगी ए बीते दिन चारि॥ ४३॥

राग रामकली॥ कहा तुम इतनेहिको गर्वानी। जोवन रूप दिवस दशहीको ज्यों अँजुरीको पानी॥ करि कछु ज्ञान अभिमान जानदे है अब कौन मति ठानी।

तन धन जानि याम युग छाया भूलति कहा अयानी ॥ नवसै नदी चलत मर्यादा सूधी सिंधु समानी। सूर इतर ऊखरके बरषे थोरेहि जल इतरानी ॥ ४४ ॥

राग पूरिया ॥ तू चलि प्यारी री एतो हठ छांडि मानि री ॥ परम विचित्र गुण रूप आगरी अतिहि चतुर त्रिय भारी री ॥ मदनमोहन तन मदन दहतहै तेरी उनकी पीर न न्यारी। सूरदास प्रभु विरह विकलहैं नेक न निरखि निहारी री ॥ ॥ ४५ ॥

राग बिहागरो ॥ वादि बकति काहेको तू कत आई मेरे घर। वे अति चतुर कहा कहिये जिन तोसीमूरख लैन पठाई तनु वेधति वचनन शर ॥ उतकी इत इतकी उत मिलवति समुझति नाहिन प्रीति रीति को ही तू को है गिरिवर धर। सूरदास प्रभु आनि मिलेंगे छैहैं पग अपने कर ॥ ४६ ॥

ज्यों ज्यों मैं निहोरे करौं त्यों त्यों त्यों बोलति है री अनोखी रूसनहारी बहियां गहत सतराति कौनपर मग धरी उँगरी कौनपै होत पीरी कारी ॥ कौन करत मान तोसी और न त्रिय आन हठ दूरि करि धरि मेरेकहे आरी। सूरदास प्रभु तेरो पथ जोवत तोहिं रट लागी मदन दहत तनु भारी ॥ ४७ ॥

राग मलार ॥ तऊ तो गँवारि अहीरि। तोसों कछु नँदनंदन हँसि कह्यो इतनेहीको तू कबकी अन उत्तर बोलति कह्यो नहिंन मानतिही री। श्यामसुंदर हँसि हँसि देत सुनि सुनि करत कानि इकटकहि ग्वारि नि जु रही री। कहा कहौं हरिसों अब तोसीको मुँहलगाइवारि फेरिडारौं तोहिं पियके एक रोमपरही री। सूरदास प्रभुको कहा कहि बरणौं एती कबहूं काहूकी न सही री ॥ ४८ ॥

राग नट ॥ एकतौ लालन लाडनि लडाइ दूजे यौवन बावरी। उनके गरब जिनि भूलिरहै री हमसों करि लीन्हें सुख अनेकदिन दिन चारि होत अधिक चावरी ॥ मेरो कह्यो तू री माई सब त्रियानको इहै सुभाव री ॥ मैं जु कहति सूर श्यामसों हिलिमिलि रहिए उठत बैसको इहै दाँव री ॥ ४९ ॥

राग कान्हरो॥ रहिरी मानिनि मान न कीजे। यह जोबन अँजुरीको जलहै ज्यों गोपाल माँगे त्यों दीजै ॥ छिनुछिनु घटति नहिं रजनी ज्यों ज्यों कला चंद्रकी छीजै ॥ पूरब पुण्य सुकृत फल तेरो काहे न रूप नैन भरि पीजै ॥ सौंह करत तेरे पाँइनकी ऐसे जियनि दशौ दिन जीजै। सूर सु जीवनि सुफल जगतकी वैरी बांधि विवश करिलीजै ॥ ५० ॥

सुन प्यारी राधिका सुजान। कहिधौं कौन काज सरिहैं री यहि झूठे अभिमान ॥ जिनके चरण रमा नित लोलित सब गुण रूप निधान। तिनके मुखके वचन मनोहर सो तू करतिन कान ॥ परमचतुर सुंदर सुखकारी तोसी त्रियान आन। कीजै कहा कृष्णकी संपति बिना भोग बिमदान ॥ ऐसी व्यथा होत निशि हरिको जिनि हठि करौ विहान। नाहिंन कढत औरके काढे सूर मदनके बान ॥ ५१ ॥

राग रामकली ॥ आज हठि बैठी मान किए। महाक्रोध रसअंश तपत मिलि मनु विष विषम पिये ॥ अधमुख रहति विरह व्याकुल सिख मूरि मंत्र नाहिं मानै। मूक न तजै सुनि जाति ज्यों सुधि आए तनु जानै ॥ एक लीक बसुधापर काढी नभतन गोद पसारी।

जनु बोहित तजिकै पैरनको दधि ज्यों अवनि निहारी ॥ ज्यों अतिदीन सुखी सबही अँग कतहूं शांति न पावैं। त्यों बिन पियहि त्रिया प्रातहिते एकै बात मनावै ॥ कबहुँक धुकति धरनि श्रम जलभरि महा शरदरविसास। इकटक भई चित्र पूतरि ज्यों जीवनकी नहिं आश ॥ तब उपचार कियो मैं करकस लै रस पारचो कान। मुरछा जगी नहीं मुख बोली लै बैठी फिरि मान ॥ हौ तौ थकी करति बहु जतननि जीकी व्यथा न पाई। बूझहु लाल नवल नागर तुम एकैं सैन बताई ॥ शिव आकार दिखायो कछु इक भाव दोष रस नाहीं। सूरदास प्रभु रसिकशिरोमणि लै मेली पगछाहीं ॥ ९२ ॥

राग देवगंधार ॥ प्रिया पिय नाहिं मनायो मानै। श्रीमुख वचन मधुर मृदुवाणी मादक कठिन कुलिशते जानै ॥ शोभित सहित सुगंध श्याम कच कलकपोल अरुझानै। मनहु बिंधुतुद ग्रस्यो कलानिधि तजत नहीं बिन दानै। बालभाव अनुसरति भरति दृग अग्र अंशुकन आनै। जनु खँजरटि युगल जठरातुर लेत सुभष अकुलानै ॥ गोरेगात लसत जो असितपट और प्रगट पहिचानै। नैन निकट तार्टकको शोभा मंडल कबिन बखानै। मानो मन्मथ फंद त्रासते फिरत कुरंग सकानै ॥ नासापुटनि सकोचति लोचति बिकट भ्रुकुटि धनु तानै। जनु शुक निकट निपट सरसाये षटपट सुभग पराने ॥ जनु खद्योत चमक चलि शंकित कुहु निशितिमिर हिराने। यह सुनिकै अकुलाइ चले हरि कृत अपराध क्षमानै ॥ सूरदास प्रभु मिले परस्पर मानिनि मिलि मुसकानै ॥ ९३ ॥

राग धनाश्री ॥ मानि मनायो मोहन री। सकुच समेति चली उठि आतुर वनकी गैल गही ॥ विधिमुख निरखि विमुख करि लोचन पुनि विधुवदन चही ॥ दरशत परसत रूप आज निज भू नख लेखि कही। पुहुप सुरंग सारंग रिपु ओट देखी तब चतुर लही ॥ पानि सुपरसत शीश परस्पर मुसकाने तबही। तृण तोरचो गुनजात जिते काढति रेख मही। सूर श्याम बहुरो मिलि विलसहु जाति अवधि अबही ॥ ९४ ॥

राग सारंग ॥ चलीबन मान मनायो मानि। अंचल ओट पुहुप दिखरायो धरचो शीशपर पानि ॥ शुचितन चितै नैन दोउ मूँदे मुखमहँ अँगुरी आनि। यह तौ चरित गुप्तकी बातैं मुसकाने जिय जानि ॥ रेखा तीनि भूमिपर खाँची तृण तोरचो कर तानि। सूरदास प्रभु रसिकशिरोमणि विलसहु श्याम सुजानि ॥ ९५ ॥

राग गुंड ॥ सैनदै कह्यो वनधाम चलिए श्याम इहै करि काम अब आनिमिलिहौं। भावही कह्यो मन भाव दृढ राखिवो दै सुख तुमहिं सँग रंगरलिहौं ॥ जानि पिय अतिहि आतुर नारि आतुरी गई वनतीर तनुशुद्धि हेती। सूर प्रभु हरष भए कुंजवन तहाँ गए सजत रतिसेज जे निगम नेति ॥ ९६ ॥

राग गुंडमलार ॥ श्याम वनधाम मग वाम जोवैं। कबहुँ रचि सेज अनुमान जियजिय करत लता संकेततर कबहुँ सोवैं ॥ एक छिन इक घरी घरी इक याम सम याम वासर हुते होत भारी। मनहिंमन साध पुरवत अंग भाव करि धन्य भुज धानि हृदय मिले प्यारी ॥ कबहिं आवै सांझ सोच अति जिय माँझ नैन खग इंदु ह्वै रहे दोऊ। सूर प्रभु भामिनी वदन पूरण चंद्र रस परस मनहि अकुलात कोऊ ॥ ९७ ॥

राग नटनारायणी ॥ दूती संग हरिके रही। श्याम अति आधीन ह्वै कै जाहु तासों कही ॥ वेगि आनि मिलाइ परम प्यारी नारि ॥ देखि हरितनु कामव्याकुल चली मनहिं बिचारि ॥ गई तहँ जहँ करति राधा अंग अंग शृंगार। सूरके प्रभु नवल गिरिधर संग जानि विहार ॥ ५८ ॥

राग बिहागरो ॥ राधा सखी देखि हरषानी। आतुर श्याम पठाई याको अंतर्गतकी जानी ॥ वह शोभा निरखत अँग अँगकी रही निहारि निहारि। चकित देखि नागरि सुख वाको तुरत शृंगारनि सारि ॥ ताहि कह्यो सुख दै चलि हरिको मैं आवति हौं पाछे। वैसेही फिरी सूरके प्रभुपै जहां कुंज गृह काछे ॥ ५९ ॥

राग केदारो ॥ दूती देखी आतुर श्याम। कुंजगृहते निकसि धाए काम कीन्हों ताम ॥ बोलि उठी रसाल बाणी धन्य तुव बड़भाग । अबहिं आवति बनी बाला किए मन अनुराग ॥ कहावरणौं अंग शोभा नैन देखौं आज । सूर प्रभु नेक धरौ धीरज करौ पूरण काज ॥ ६० ॥

राग ईमन ॥ बडे भाग्यके मोटे हौ। ऐसी त्रिया और को पावै बने परस्पर जोटे हौ॥ वैसिय नारि सुंदरी छोटी तैसेइ तुम बलि छोटे हौ । पूरबपुण्य सुकृतफलकी वह आपु गुननकरि घोटे हौ ॥ परम सुशील सुलक्षण नारी तुमहिं त्रिभंगी खोटे हौ। सूर श्याम उनके मन तुमहिं तुम बहुनायक कोटे हौ ॥ ६१ ॥

राग काफी ॥ सुनिहो मोहन तेरी प्राणप्रियाको वरणों नंदकुमार। जो तुम आदिअंत मेरो गुण मानहु यह उपकार ॥ चंद्रमुखी भौंहैं कलंकबिच चंदनतिलक लिलार। मनु बेनी भुवंगिके परसत स्रवत सुधाकी धार ॥ नन मीन सरवर आननमें चंचल करत बिहार। मानो कर्णफूल चाराको रवँकत बारंबार ॥ बेसारि बनी सुभग नासापर मुक्ता परम सुढार। मनो तिल फूल अधर बिंबधार दुहुँ बिच बूँद तुषार ॥ सुठि सुठान ठोढी अतिसुंदर सुंदरताको सार। चितवत चुअत सुधारस मानी रहिगई बूँद मझार ॥ कंठशिरी उर पदिक विराजत गजमोतिनको हार। दहिनावर्त्त देत मनो ध्रुवको मिलि नक्षत्र की मार॥ कुचयुग कुंभ शुंडि रोमावलि नाभि सुहृद आकार। जनु जल सोखिलयो से सविता जोबन गज मतवार ॥ रत्नजटित गजरा बाजूबँद शोभा भुजन अपार। फुंदा सुभग फूल फूले मनो मदन विटपकी डार। छीन लंक कटि किंकिणी ध्वनि बाजत अति झनकार ॥ मौर बाँधि बैठो जनु दूलह मन्मथ आसन तार। युगल जंघ जेहरि जरावकी राजत परम उदार। राजहंस गति चलति किशोरी अति नितंबके भार ॥ छिटकि रह्यो लहँगा रंग ताँसँग तन सुखवत सुकुमार। सूर सुअंग सगंध समूहनि भँवर करत गुंजार ॥ ६२ ॥

राग नट ॥ आज राधिका रूप अन्हायो। देखत बनै कहत नाहिं आवै मुखछबि उपमा अंत न पायो॥अलबेली अलक तिलक केसरिको ता बिच सेंदुर बिंदु बनायो। मानो पून्यो चन्द्र खेत चढि लरि सुरभानसों घायल आयो ॥ काननकी बारी अतिराजत मनहुँ मदन

रथचक्र चढायो। मानहु नाग जीति मणि माथे भरिसोहागको छत्र तनायो ॥ बंकित भौंह चपल अतिलोचन बेसरि रस मुकुताइलछायो। मानो मृगनि अमीभाजन भरि पिवत न बन्यो दुहूँ ढरकायो ॥ अधरदशन रसना कोकिल ज्यों तिमिरजीति बिचचिबुक लगायो। मनहुँ देखि रवि कमलप्रकाशत तापर भृंगीसावक स्वायो ॥ कंचुकि श्याम सुगंध सँवारी चौकीपर नग बन्योबनायो। मानो दीपक उदित भवनमैं तिमिर सकुचि शरणागत आयो ॥ भूषण भुजा ललित लटकन वर मनहु मिले अलिपुंज सुहायो। एतेहू पर रूठि सूर प्रभु लै दूती दर्पण देखरायो ॥ ६३ ॥

राग बिलावल ॥ देखत नवलकिशोरी सजनी उपजत अति आनंद। नवसत सजे माधुरी अँगअँग वश कीन्हें नंदनंद ॥ कंबुकंठ ताटंकगंडपर मंडितबदनसरोज। मोहनके मनबांधिवेको मनो पूरी पासि मनोज ॥ नासापरम अनूपम शोभित लज्जित कीर बिहंग। मनो विधु अपने कर बनायके तिलप्रसूनके अंग ॥ भुजविलास करकंकण शोभित मिलि-राजत अवतंस। तीन रेखकंचनके मानो बहु बनाइ पियअंश ॥ कुंकुम कुचन कंचुकी अंतर मंगलकलश अनंग। मधुपूरण राखे पियकारण मधुर मधुपके अंग ॥ कीरति विशद विमल श्यामाकी श्रीगोपाल अनुराग। गावत सुनत सुखद कर मानो सूर दुरे दुखभाग ॥ ६४ ॥

राग जैतश्री ॥ नवनागरीहो सकलगुण आगरीहो। हरिभुजग्रीवाहो शोभाकी सींवाहो श्याम छबीली भावती गौरश्यामछबिपावती ॥ सैसवतामें हेसखी जोवन कियो प्रवेश। कहा कहौं छवि रूपकी नखशिख अंग सुदेश ॥ श्रीपति केलि सरोवरी सैसव जल भरि पूरि। परगट भई कुचस्थली सोख्यो जोवन सूरि ॥ छुटेकेश मज्जनसमय देखि विरुधअहि भोर। भोर कहूं निशिमें रमे उतरि चले अहि ओर ॥ शीश सुचिक्कन केशहो बिच सीमंत सँवारि। मानहुं किरनि पतंगते भयो दुधां तमहारि ॥ केसरि आड लिलाटहो बिच संदु-रको बिंदु। चक्र तजे ता नैन मृग जनु बैठो रथ इंदु ॥ नैनन ऊपर कहा कहौं ज्यों राजत भ्रुवभंग। जुआ बनावत चन्द्रमा चपल होत सारंग ॥ चंपकलीसी नासिका राजत अमल अदोस। तापर मुक्ता यों बन्यो मनो भोर कनओस ॥ मुक्ता आपु बिकाइहो उरमें छिद्रकराइ। अधर अमृतहित तपकरै अधमुख ऊरधपाइ ॥ अधरनकी छबि कहतहौं सदा श्याम अनुकूल। बिंबपँवारे लाजहीं हरषत वरषत फूल ॥ पांति कांति दशनावली रहे तमोल रँग भीज। वंदन सो शशिमें बए मनो सौदामिनिके बीज ॥ गुंजाकीसी छबि लई मुक्ता अति बड़भाग। नैननकी लई श्यामता अधरनको अनुराग ॥ बेसरि मुक्तामनिन धनि धनि नासा ब्रज नारि। गुरु भृगुसुत बिच भौमहो शशिसमीप ग्रह चारि ॥ खुंटिला सुभग जराइके मुकुता मणि छबि देत। प्रगट भयो घनमध्यते शशि मनो नखत समेत ॥ सुंदर सुवर कपोलहो रहे तमोर भरिपूर। कंचन संपुट द्वै पला मानहु भरे सिंदूर ॥ चिबुक डिठोना जब दियो मो मन धोखे जात। निकस्यो अलि

शिशु कुंजते मनहुँ जानि परभात । जेहि मारग वनवाटिका निकसति आनि सुभाइ । मधुप कमल बन छांडिकै चलत संग लपटाइ ॥ जहां जहां तू पग धरै तहां तहां मन साथ । अति अधीन पिय ह्वै रहै तन मन दै तेरे हाथ ॥ देखि बदनके रूपको मोहन रह्यो लुभाइ । इकटक रह्यो चकोर ज्यों दृष्टि न इत उत जाइ ॥ तोहिं श्यामसों है सखी बढी निरंतर प्रीति । तू तन मन धन श्यामके तैं हरि पाए जीति ॥ मदन मोहन तू वश करै अति प्रवीन नँदलाल । सूरदास गावै सदा कीरति विशद विशाल ॥ ६५ ॥

राग नट ॥ राधा सँग ललिता लिए । श्याम आतुर जानि बाला गवन आतुर किए ॥ किंकिणी ध्वनि श्रवन सुनि हरि अतिहि पुलकित हिए । नारि आवत जानि गिरिधर नहीं धीरज जिए ॥ चले आतुर धाइ आगे सँग सहचरि लिए । सूर प्रभु रतिरंग राचे देखि रीझीं त्रिए ॥ ६६ ॥

पिय छबि निरखत नागरी अँग दशा भुलानी । अंतरगत आनंद भरी ललिता हरषानी ॥ सहचरिसों कहि सुमन लै हरि भेंट भराए । अति अधीन पिय ह्वै रहे वश परे डराए ॥ मारग सुमन बिछावहीं पग निरखि निहारे । फूले फूले मग धरे कलिआं चुनिडारे । ऐसे वश पिय बामके सुख सूरज जानै । जो जेहि भावनि हरि भजै तेहितै सोई मानै ॥ ६७ ॥

राग पूरवी ॥ पीछे ललिता आगे श्याम प्यारी ता आगे पिय मारग फूल बिछावत जात । कठिन कठिन कली बीनि करत न्यारी प्यारीके चरण कोमल जानि सकुच अति गडि बेद्धि डरात ॥ दीरघ लता अपने कर निरुवारत ऊंचे लै डारत द्रुम बेली पात । सूरदास प्रभुकी ऐसी अधीनता देखत मेरे नैन सिरात ॥ ६८ ॥

राम कान्हरो ॥ बडे बडे बार एँडिन परसत श्यामा पीछे अपने अंचलमें लिए । वेणी गूँथन मिस फूल सुगंध फेट भरे डोलत बोलत नाहिंन सकुच हिए ॥ अरु कुसुमी सारीमें अलक झलक गोरे तनु मनो अहि कुल चंदन वंदन सों पूजा किए । सूरदास प्रभु त्रिय मिलि नैन प्राण सुख भयो चितए करुखि अनि अनकनि दिए ॥ ६९ ॥

राग रामकली ॥ बरन बरन बन फूलि रह्यो । हर्षित ह्वै वृषभानुनंदिनी सँग सब सखिन कह्यो ॥ कुसुमकली देखत रुचि उपजत यह कहि तिनहिं सुनावति । आपुन चुनति गोद लै धारति युवतिन कहति चुनावति ॥ हँसत परस्पर दै दै तारी श्याम लिए करबाहीं । सूरदास प्रभु काम आतुरे और ध्यान चित नाहीं ॥ ७० ॥

डोलत बाँकी कुंजगली । ब्रज वनिता मृगशावक नैनी बीनति कुसुम कली ॥ कमल बदनपर बिथुरि रहीं लट कुंचित मनहुँ अली । अधर बिंब नासिका मनोहर दामिनि दशन छली ॥ नाभि परसलौं रस रोमावलि कुच युग बीच चली । मनहुँ विवरते उरग रिंग्यो तकि गिरिके संधि थली । पृथुनितंब कटि छीन हंसगति जघन सघन कदली । चरण महावर नूपुर मणिमय बाजत भाँति भली ॥ ओट भए अवलोकि परस्पर बोलत अली अली । सूर सुमोहन लाल रसिक सँग बन घन मांझ रली ॥ ७१ ॥

राग भूरवा ॥ सखियन सँग राधे कुँवरि बीनति कुसुमकलियाँ । एक वयक्रम एकहि बानक रूप गुणकी सींव मन भावत सुंदर श्याम लालके कर सोहति रँगीली डलियाँ ॥ एक अनूपम माल बनावति एक परस्पर बेनी गूँथति आजति कुंज महलियाँ । सूरदास प्रभु सँग मिलि कौतुक देखत हरषि प्यारी हरखि अंकम भरियाँ ॥ ७२ ॥

राग कल्याण ॥ लै गए धाम बन श्याम प्यारी । रहे पटलाइ दोउ भुजानि लपटाइकै कह्यो पिय वचन हौ निठुर नारी । बिहँसि वृषभानुतनया कहति हम निठुर तुम सुहृद बात वह जिनि चलावो । निठुर अरु सुहृद सो मनहिंमन जानिहै कहा वह कथाकी सुरति धावो ॥ परस्पर हँसे दोउ रसे रति रंगमें करत मन काम फल पुरुष नारी । सूर प्रभु कोकगुणमें निपुणहैं बडे काम बल तोरि रस रह्यो भारी ॥ ७३ ॥

राग सूही बिलावल ॥ गिरिधर नारि अबल अति कीन्ही । सबल भुजा धरि अंकम भरिभरि चापि कठिन कुच ऊपर लीन्हीं ॥ कोक अनागत क्रीड़ा पर रुचि दूरि करत तनुसारी । कमल करनि कुच गहत लहत पुट देखो वह छबि न्यारी ॥ बार बार लल-चात साध करि सकुचति पुनि पुनि बाला । सूर श्याम यह काम करो जिनि धनि धनि मदनगोपाला ॥ ७४ ॥

राग रामकली ॥ सुता दधि पतिसों क्रोध भरी । अम्मर लेत भई खिझि बालहि सारँग-सँग लरी ॥ तब श्रीपति अति बुद्धि बिचारी मणि लै हाथ धरी ॥ वै अति चतुर नागरी लै मुख मांझ करी ॥ चाखत चरण शेष चलि आयो उदयाचलहि डरी । सूरदास स्वामी लीला उर अंकम लगि उबरी ॥ ७५ ॥

सकुचि तनु उदधि सुता मुसकानी। रवि सारथी सहोदर तापति अंबर लेत लजानी ॥ सारंग पाणि मूँदि मृगनैनी मणि मुखमाँह समानी । चरण चाटि महि प्रगट करी पिय शेष शीश सहिदानी। सूरदास तब कहै करै अब लाज बहुरि तब यह मति ठानी । भुज अंकम भरि चापि कठिन कुच श्याम कंठ लपटानी ॥ ७६ ॥

राग बिलावल ॥ वह छबि अंत निहारत श्याम कबहुंक चुँबन देत उरज धरि अति सकुचत तब वाम ॥ सन्मुख नैन न जोरति प्यारी निलज भए पिय ऐसे । हाहा करति चरण कर टेकति कहा करत ढँग नैसे ॥ बहुरि काम रस भरे परस्पर रति बिपरीत बढाइ। सूर श्याम रतिपति विह्वल करि नागरि रहि मुरझाइ ॥ ७७ ॥

पिय प्यारी तनु श्रमित भए । सकुचि उठी नागरि पट लीन्हों श्याम लजाइ गए ॥ सावधान रति अंग भए पिय प्यारी तन नहिं हेरत। नागरि कुटिल कटाक्षनि हेरति भ्रुकुटी बंकन फेरत ॥ ऐसे गुण तुम किनहिं सिखाए तरुणी कटि कसि दीन्हीं । सूर कहति पियसों त्रिय बातैं आज तुमहिं मैं चीन्ही ॥ ७८ ॥

राग धनाश्री ॥ हर्षि श्याम त्रियबांह गही । अपने कर सारी अँग साजत यह इक साध कही ॥ सकुचत नारि वदन मुसकानी उतको चितै रही । कोककला करि पूरण दोऊ त्रिभुवन और नहीं ॥ कुंज भुवन सँग मिलि दोउ बैठे शोभा एक चही । सूर श्याम श्यामाशिर बेनी अपने करन गुही ॥ ७९ ॥

मोहन मोहनी अंग शृंगारत। बेनी ललित करि गूथन निरखत सुंदर मांग सँवारत। शीशफूल धरि पाटी पोंछत फूंदनि झँवा निहारत। बंदन बिंद जराइकी बेंदी तापर बनै सुधारत॥ तरिवन श्रवण नैन दोउ आँजत नासा बेसरि साजत। बीरी मुख भरि चिबुक डिठौना निरखि कपोलनि लाजत॥ नखशिख सजति शृंगार भावसों जावक चरणन सोहत। सूर श्याम प्रियअंग सँवारत निरखि आप मन मोहत॥ ८०॥

राग ललित॥ ऐसेहि सुख सब रैनि बिहानी। भोर भए ब्रज धाम चले दोउ मन मन नारि सिहानी॥ प्यारी गई वृषभानुपुरा तन श्याम जात नँदधाम। सुखमा महल द्वारही ठाढी उन देखी वह बाम॥ प्रात चले बनते ब्रज आए मन मन करत विचार। सुनहु सूर ठठकत सकुचत ता गृह गए नंदकुमार॥ ८१॥

अथ बहुरोखंडिता सुखमा घर आए। राग देवगंधार॥ कितते आएहो नँदलाल। ले भवनमें सब भेद बूझो सुनिहौ वचन रसाल॥ ऐसी कौन बाल जा धोखे तुम आइ द्वार ह्वै झांके। मिटत नहीं चितवनि हित चितकी उहै टेव नितनितकी मैं पहिचाने नैना बाँके॥ कबहुँ जम्हात कबहुँ अंग मोरत अट पटात मुखबात न आवै रैनि कहूं धौं थाके। सूरदास प्रभु रसिक शिरोमणि रसिक रसिकई जानी नाम लेहुरहे जाके॥ ८२॥

राग ललित॥ बनतनते आए अति भोर। राति रहे कहुँ गाइन घेरत आएहौ ज्यों चोर॥ अंग २ उलटे आभूषण बनहूंमें तुम पावत। बड भागी तुमते नाहिं कोई कृपा करत जहँ आवत॥ औचक आइ गए गृह मेरे दुर्लभ दरशन दीन्हों। सूर श्याम निशि हौ कहुँ जागे पावति अँग अँग चीन्हों॥ ८३॥

राग बिलावल॥ लाल उनींदे नैना भए राजतहैं रतनारे नैना मानहुँ नलिन नए॥ पीक कपोल ललाट महाउर बंदन वलित खए। जनु तनुजामें सद्य अरुनदल कामके बीज बए॥ विन गुन हार पयोधर मुद्रा हृदय सुदेश ढए। अंजन अधर सुमंत्र लिख्यो रति दीक्षा लेन गए॥ सूर श्याम विथुरे कच मुखपर नख नाराच हए। ता ऊपर आनंद इंदु जनु मानहुँ समर जए॥ ८४॥

राग बिलावल॥ रैनि जागे अतिरसपागे अनुरागे नवप्रियसंग॥ मो सन्मुख कत आएहो दहन पिय रसमसे नैन अटपटे बैननि तहाँई आहु जाके रंग॥ विन गुन वनी माल पीक कपोलनि लाल जावक तिलकभाल कीन्हें रसवश अंग। सूरदास प्रभु रजनी बिहाइ आप मेरे जीति अनंग॥ ८५॥

राग बिलावल॥ भोरभए मुख देखि लजाने। रतिके केलि बेलि सुख सींचति शोभित अरुणनैन अलसाने॥ काजररेख बनी अधरनपर नैन कपोलपीक लपटाने। मनहुँ कंज-ऊपर बैठे अलि उड़ि न सकत मकरंद लोभाने॥ है हियहार अलंकृत बिनुगुन आइ सुरतिरण जीति सयाने। सूरदास प्रभु पांइधारिये जानतिहौं परहाथ बिकाने॥ ८६॥

राग सारंग॥ अरुणोदयबेला अरुणनैन॥ निशिजागे अलसात श्यामधौं मोहन बोलत मधुरे बैन॥ आनन जल प्रसेव गतचलि यों आए मधुकरमधुहि लैन। बारबार रजनीमुख सींचति उमँगिउमँगि रसप्रीति दैन॥ क्रीडत सघनकुंज वृंदाबनबंशीवट यमुनाके ठैन। सूरदासप्रभु सबबिधिनागर पीवनहौ रस परमचैन॥ ८७॥

राग बिहागरो ॥ आजु निशि कहाँ हुते प्यारे । तुमरी सों कछु कहिन जाति छवि अरुण नैन रतनारे ॥ मेचक अधर निमेष पीक रुचि सो चिह्न देखि तुम्हारे । हृदय हार बिनही गुण लंकृत मृगमद मिल्यो लिलारे ॥ दशन बसन पर छाप हृदय छबि दई वृषभानु सुतारे । अरु देखो मुसुकाइ इतेपर सरबसु हरत हमारे ॥ सूर श्याम चतुरई प्रगटभई आगेते होहु न न्यारे ॥ ८८ ॥

कहौ श्याम कहाँरैनि गँवाई ॥ अब ए चिह्न प्रगट देखिअत हैं मोसों कौन करत चतुराई ॥ लटपटी पाग अलक जो बिथुरी बात कहत आवत अलसाई ॥ तुमसों चतुर सुजान नागरी जाके रस तुम रहे लोभाई ॥ सूरदास प्रभु तहँहि सिधारो नूतन प्रीति जहां उपजाई ॥ ८९ ॥

अथ सुखमाके घर सखी एक आई ॥ राग विभास ॥ सुनत सखी तहँ दौरि गई । सुने श्याम सुखमाके आए धाई तरुणि नई ॥ कोउ निरखति मुख कोउ निरखत अँग कोउ निरावत रँग और । रैनि कहूं फँग पगे कन्हाई कहति सबै करि रौर ॥ तब कहिउठी नारि सुखमा यह भाग्य हमारे आए । सूर श्याम धनि वाम तुम्हारी जिन निशि बश करि पाए ॥ ९० ॥

राग सारंग ॥ क्यों अब दुरतहैं प्रगट भए । कहतहै नैन निशाके जागे मानो सरसिज अरुण नए ॥ जावक भाल नागरस लोचन मसिरेखा अधरनि जो ठए । बलया पीठि वचन अलि सोहै बिन गुण कंठ हार बनए ॥ भुज ताटंक ग्रीव सोहै चंदन चिह्न कपोल दशन ग्रसए । आलिंगन चंदन कुच चर्चित मानो द्वै शशि उरहि उए ॥ चरण सिथिल अरु चाल डगमगी घूमत घायल समर जए । सत्रवत सकल अंग शोणित है श्यामा नखसायक जो दए ॥ राजत बसन पीत उर राते अति आतुर होइ उलटि लए । सूर सखी कैसे मनमानै सुंदर श्याम कुटिलनगए ॥ ९१ ॥

राग बिलावल ॥ माई आजु लाल लटपटात आए अनुरागे । शोभित भूषण अंगअंग अलस भरे रैनि उनींदे जागे ॥ लटपटे शिर पेच पाग छूटे बंदन वागे । सूर श्याम रसिकराइ रसवश कीन्हे सुभाइ जागे जहां सोइ त्रिया बडभागे ॥ ९२ ॥

राग विभास ॥ हो माई आज अनत जागे री मोहन भोरहि मेरे कीन्हों है आवन । शोभित भूषण अंगअंग आलसभरे लैलै लागे अनमिली पिलावन ॥ अब कैसे पतिआति हौ प्रीतम सांचे हो सौंहनि बोल निबाहन बातैं बनावन । सूर श्याम रसिकराइ जावकचिह्न लगाइ अब आये मोहन असल सलावन ॥ ९३ ॥

राग सुघराई ॥ आज बन्यौ बनरंग पियारो । ब्रजबनिता मिलि क्यों न निहारो ॥ लटपटी पाग महाउर लागी । कुँवरि मनावति अति बडभागी ॥ पीक कपोल अधर मसिलागे । आलसवलित सबै निशि जागे ॥ कहुँ चंदन कहुँ बंदनकी छवि । रैनि रंग अँगअँग रह्यो फबि ॥ सूर श्यामके यह छवि देखो । जीवनजन्म सफल करिलेखो ॥९४॥

आज बने नव रंग छबीले । डगमगात पग अँग अँग ढीले ॥ जावक पाग रँगी धौं कैसे । जैसे करी कहौ पिय तैसे ॥ बोलत वचन बहुत अलसाने । पीक कपोलनसों लपटाने ॥ कुमकुम हृदय भुजन छवि वंदन । सूर श्याम नारिन मन फंदन ॥ ९५ ॥

राग गौरी ॥ आज बने ब्रजते बन आवत । यद्यपि हैं अपराध भरे हरि देखि तऊ मोहिं भावत ॥ नखरेखा मुक्तावलिके तट अंग अनूप लसी । मनो सुरसरी ईश शीशते लै बिधुकला धसी ॥ केलि करत काहू युवती कर कुमकुम भरि उर दीन्हों । मनो भारती पंचधार ह्वै नभ ते आगम कीन्हों ॥ बीच बीच कमनीय अंगपर श्यामल देख रही । सूर-सुता मनो कनक भूमिपर धार प्रवाह बही ॥ निरखत अंग सूरके प्रभुको प्रगटत भई त्रिवे-नी । मन वच कर्म दुरित नाशनको मानहु स्वर्ग निसेनी ॥ ९६ ॥

राग रामकली ॥ सखी शोभा अनूपम अति राजै । नैन कोनकी अंजन रेखा पटतर कहूं न छाजै ॥ खंजरीट मनो ग्रसित पन्नगी यह उपमा कछु आवै । दुग्ध सिंधकी गरल सुधा ज्यों कोटिक भ्रम उपजावै ॥ की सुरसरिता सूरतनय तट की पय पिवति भुअंगिनि । की अति मान मानि सागरते उलटी यमुन तरंगिनि ॥ समरागीको सुयशकुयश की प्रगट एकही काल । किधौं रुचिर राजीवकोशते निकसि चली अलिमाल ॥ सूरदास दासिनि हितकर की हरि हलधरकी जोरी । राधावर निशि रसिकशिरोमणि कविकुल परी टगोरी ॥ ९७ ॥

राग अडानो ॥ लाल आये हौ उनींदे आपुन पौढिये पलका मेरे पलोटिहौं पाइ । मेरी सकुच जियमें कत आनत हौं तो आज्ञाकारिणि हौं तुम जिनि जानौ मोसों औगनिकेसे सुभाइ ॥ यह अचरज आवत इनि बातन मान करत नहिं मानत मोसों आए मान मनाइ । सूर श्याम ता वामहि वश करि लीन्ही कंठ लगाइ ॥ ९८ ॥

आजु अति रैनि उनींदे लाल । तुम पौढो मैं चरण पलोटौं जिय जनि जानौ ख्याल ॥ सुमन सुगंध सेज हैंदासी देखति अंगविहाल । मेरे कहे न्हाहु कछु भोजन करौ न मदन-गोपाल ॥ निशि श्रम भयो पीर मोहि आवत सुनत परस्पर बाल । सूर श्याम सुनि वचन कपट त्रिय भरिलीन्ही अंकमाल ॥ ९९ ॥

राग बिलावल ॥ श्यामहिं सुख दै राधिका निजधाम सिधारी । चितते कहुँ उतरत नहीं श्रीकुंजविहारी ॥ रैनि विपिन रतिरस रह्यो सो मनहिं विचारै । पियसँगके अँग चिह्न जे दर्पणहि निहारै ॥ यहि अंतर चंद्रावली राधागृह आई । अंग सिथिल छबि देखिकै जहँतहँ भरमाई ॥ कह्यो चहति कहत न बनै मनमन अनुमानै । सूर श्यामसँग निशि बसी निश्चै यह जानै ॥ २१०० ॥

राग आसावरी ॥ चंद्रावलि सखियन सँग लीन्हें राधाके गृह आई हो । आजु अंग शोभाकछु औरै हीर सँग रैनि महाई हो ॥ अबतौ नहीं दुराव रह्यो कछु कहो सांच हम आगे हो । अधर दशनछत उरजनि नख छत पीक पलक दोउ पागे हो ॥ हम जानो तुम कहौ प्रगट करि श्यामसंग सुख माने हो । सुनहु सूर हम सखी परस्पर क्यों न रैनि यश गाने हो ॥ १ ॥

राग बिलावल ॥ कहति सखिनसों राधिका तुमकहति कहा गी । मेरीसौं की हँसतिहौ सुनि चकित महारी ॥ पीक कपोलन यौं लग्यो मुख पोछनलागी । कहां श्याम कहां मैं रही कबधौं निशि जागी ॥ उरज करज निजकरजको गर हार सँवारत । सहज कछुक निशिमें

जगी वचनन शर मारत ॥ कहति औरकी औरई मैं तुमहिं दुरैहौं । सूर श्याम सँग जो मिलौं तुमसों नहिं कैहौं ॥ २ ॥

राग बिलावल ॥ आजु बनी नवरंग किशोरी । रसिक कुँवर मोहन बिन जोरी ॥ बिथुरी अलक शिथिल कटि डोरी ॥ कनकलता मनो पवन झकोरी ॥ अधर दशनछत कछु छवि थोरी । दर्पण लै देख्यो मुख गोरी ॥ सुख लूटत अतिही भई भोरी । सूर सखी डारत तृण तोरी ॥ ३ ॥

राग टोडी ॥ आजु बनी बृषभानुकुमारी । गिरिधर वर राधा तू नारी ॥ हमसों करत दुराव बृथा री । इन बातन तू लहति कहा री ॥ आलस अंग मरगजी सारी । ऐसी छवि कहि कालि कहां री ॥ सूरदास छवि पर बलिहारी । धन्य धन्य तुम दोउ बरनारी ॥ ४ ॥

राग सारंग ॥ बानक बनी वृषभानुकिशोरी । नखशिखसुंदर चिह्न सुरसके अरु मरगजी पटोरी ॥ उर भुज नील कंचुकी फाटी प्रगटे हैं कुचकोरी । नवघनमध्य देखिअत मानहु नवरविरथ निसुथोरी । आलस नैन शिथिल कज्जल बल मनिताटंकन मोरी । मानहु खंजन कंजपर लरतचूँचपढतोरी ॥ बिथुरी लट लटकी भ्रुकुटीपर बिकट माँग नग रोरी । मानहुँ कर कोदंड काम अलि सैन कमल हित जोरी ॥ अति अनुराग पियत पियूष हरि अधर सिंधु हद थोरी । सूर सखी निशि संग श्यामके प्रगट प्रात भई चोरी ॥ ५ ॥

राग सानुत ॥ राधे तू अति रंगभरी । मेरे जान मिली मनमोहन अचरा पीक परी ॥ हौं जानति हौं फौज मदनकी लुटिलई सगरी । छूटी लट टूटी नकवेसरि मोतिनकी दुलरी॥ अरुण नैन मुख शरद निशाकर कुसुम गलित कबरी । सूरदास प्रभु गिरिधरके सँग सुरत समुद्र तरी ॥ ६ ॥

राग नट ॥ मैं जानीहैरी तेरे जियकी बात सोई अरु गातचिह्न कहेदेत माई । आलस तनु मोरे भुज जोरे जम्हाइ री अटपटात माई री लागत मोहिं सुहाई वाही पियके मन भाई ॥ बैन ऐन नैन सैन देखिये रसीले शृंगार हार बार बिथरिरहे री गति कँपति देति क्यों न जनाई । सूरदास प्रभुकी सुन जरी आली तेरे अंगअंग भयो उदोत वह हिलनि मिलनि खिलनिकी तेरे प्रेमप्रीतिजनाई ॥ ७ ॥

राग सूही ॥ नहिं दुरतहरि पियको परस । उपजतहै मनको अति आनँद अधरनरँग नैननको अरस ॥ अंचल उडत अधिकछवि लागत नखरेखा उर बनी बरस । मनो जलधरतर बालकलानिधि कबहुँ प्रगटि दुरि देत दरश ॥ बिथुरी सुदेश देखियत श्रम जलते मिट्यो तिलक सरस । सूर सखी बूझेहुँ न बोलती सो कहि धौं तोहिं कौन तरस ॥ ८ ॥

राग बिलावल ॥ तोहिं छवि राजैरी ब्रजराजके संग जागेकी । करसों करजोरि मिली जम्हात अरु ऐंडात होति दुरि मुरिरही अलक लसी आगेकी कबहुंकबहुं पलक झपकि झपकि आवत ते मन भावत अँखियां अरुण भई प्रेमपागेकी । सूरदास प्रभुको जु प्रगट उमँगि देखत श्यामसुंदर उर लागेकी ॥ ९ ॥

राग देशाख ॥ अरी मैं जानिपाए चिह्न दुरैं न दुराए । अति अलसात जम्हात पियारी श्यामके काम पुराए ॥ कहा दुराव करति री प्यारी कोटि करै मुख नैन झुराए । सुमनहारसी

मरगजी डारी पिय रँग रैनि जगाए ॥ प्रगट नहीं तू करति डरति कहि सुरति सेज रति काम लराए। सूर श्याम तोहिं रसवश कीनी जात न मन बिसराए ॥ १० ॥

राग सारंग ॥ काहेको दुरावति नैन नागरी । जानतिहौं नँदलाल रसिक पिय मिलि सब रैनिजागरी ॥ सुरतसमैके मुखतमोर मिलि लोचन परस लाग री । मनहुँ शरदविधु भए पद्मयुग युग मुकुलित अनुरागरी ॥ उरज करज मानो शिवशिरपर शशिसारंग सुभाग री । अरुण कपोल अंक अलकै मिलि उरग कामिनी आगरी ॥ हरि पुनि चतुर चतुर अति कामी कै तु रूपकी आगरी । सूरदास प्रभु बश करिलीन्हे धनि त्रिय तेरो सुहाग री ॥११॥

राग टोडी ॥ लालसों रतिमानी जानी कहे देत नैनारीरंग भोए । चंचल कतहि दुरावति रूपराशि अति मानहु मीन महाउर धोए ॥ पीक कपोलन तरिवनके ढिग झलमलात मोतिनछबि जोए । सूरदास प्रभु छबिपर रीझे जानतिहौं निशि नेकन सोए ॥ १२ ॥

राग आसावरी ॥ देख री नखरेख बनी उर । अंचल उडत अधिक छबि उपजति मनहु उदित शशि दुति दुतियावर ॥ शोभा कहा कहत बनि आवहि निरखि निरखि नैननिसन पावति । लागति पाइ दशौ दिशि मेलति लिए रजनिकर अलिन वदावति ॥ सुनि श्रवणन उनमान करतिहौं निगम नेति यह लखनि लखी री । मानो विधु जु विधुंतु ग्रहण डर आयो तेरे शरण सखीरी ॥ मोतिन माल मुकति मनवांछित हरि हर हरिहि जु आज जपत जप । मनहु दक्ष ऋषिशापनिवारण उभै ईभ जिय जानि करत तप ॥ छाँडि सकुच साँचो कहि मोसों हौं जानति मन परम पराए । सूरदास प्रभु मिलन प्रगट भयो पियको परसु कैसे दुरत दुराए ॥ १३ ॥

राग बिलावल ॥ सुरतसमैके चिह्नराधिका राजतरंगभरे । जहँतहँ रतिरणकोप कियो प्रीतम कर दशन धरे ॥ आउमिटी छूटी अलक आलसवश लोचन लखि ढुकत खरे। मानहु धनुष धरे कर साज्यो जनु तूणके बाण झरे । सिंधुसुता तनु रोमराजि मिलि राजत वरण खरे । मानहुँ विधु मनकामना तीरथ तप करि तीर परे ॥ दशन अंक सहि पीक प्रगट मुख सन्मुखहू न डरे । सूर श्याम शोभासुखसागर सब अँग भरनिभरे ॥ १४ ॥

राग बिलावल ॥ भामिनि शोभा अधिक भईरी । सुपक बिंब शुकखंडित मंडित अधरसुधा मधु लाल लई री ॥ राजित रुचिर कपोल महावर रद मुद्रावलि नाह दई री । मनहुँ पीकदल सींचि स्वेदजल आलवाल रतिबेलि बई री । कंचुकिबँद विगलित सुललित छबि उच्च कुचनि नखरेख नई री । मनहु सिंदूर पूर द्युति दरशित कंचनकुंभ दरार लई री ॥ आलस भ्रुकुटि अलक छूटी मनु छूटि पनच सत जूझ जई री । नैन सु बने कटाक्ष लगे शर शिथिल भई मति मैन ढई री ॥ ढीली नीवी गोरी अति भोरी पियके सँग रँग राग रई री । सूरज श्रीगोपालविलासिनि चंद्रवदनि आनंद मई री ॥ १५ ॥

द्वै कर जोरि लेत जंभु आई । शोभा कहति बनति नहिं मोपै आजु सखी पिय संगते आई ॥ सोइ आभा पुनि फेरि फबत है विधि आपुन रुचि रचित बनाई । मानहुँ कुमुदिनि कनकर मेरे चढि शशि सन्मुख मृदु सहित सिधाई । शोभित चिकुर ललाट वदनपर कुंचित

कुटिल अलक बिथुराई । नागवधू मनु अमीकोशते लै मधुपान अमर ह्वै आई ॥ झुकिझुकि परत प्रेममदमाती उमँगि उमँगि तन देति दिखाई । सूरदास प्रभुसखी सयानी चुटकिनि देत तबहिं लखि पाई ॥ १६ ॥

राग धनाश्री ॥ आलसभरि शोभित भामिनी । राजत सुभग नैन रतनारे हरि सँग जागत गई यामिनी ॥ बांह उँचाइ जोरि जमुहानी ऐंडानी कमनीय कामिनी । भुज छूटे छबि यों लागी मनो टूरि भई द्वैटूक दामिनी ॥ कुचउतंग वररचित कंचुकी विलसति त्रिवली उरछामिनी । देखि अति मनहु मदन नृप तव हरि रसजीते राधा नामिनी ॥ बिथुरी अलक शिथिल कटिडोरी नखछत छरित मरालगामिनी । दुगुन सुरति सजि श्रीगुपाल भजि समुदित सूरजदास स्वामिनी ॥ १७ ॥

राग नट ॥ खंजन नैन सुरँगरसमाते । अतिशय चारु विमलदृग चंचल पलपिंजरा न समाते ॥ बसे कहूँ सोइ बात कही सखि रहे इहाँ केहिनाते । सोइ संज्ञा देखति औ रासी बिकल उदास कलाते ॥ चलि चलि आवत श्रवणनिकट अति सकुचत टंक फँदाते । सूरदास अंजनगुण अटके नतरु कबै उडिजाते ॥ १८ ॥

राग बिलावल ॥ भोरहि शोभा शिरसिंदूर । युगलपटा घनघटा बीच मनो उदय कियो नवसूर ॥ मन्मथरथ आनंद कंद मुख चंद्रकलापरिपूर । चक्रताटंक निशंक सुदृग मृग जनु रन तम सम जूर ॥ सुंदर बर नासिका देशपर बेसरि मुक्तारूर । किधौं तूल तिलफूल निकरकन किधौं असुरगुरुचूर । रद सद दामिनि अधरसुधा मधु रपा झपा झकि झूर ॥ वचनरचन माधुरी सवरपर कवन कोकिला कूर । उच्च उगेज मनोज नृपतिके जोबन कोटि कँगूर ॥ हरि सरि कटितटि लरकिजाइ जिनि विशद नितंब गरूर । कदलीजंघ मराल मंदगति रूप अनूप सपूर । सूरदास शोभा स्वामिनिपर वारत सखि तृण तूर ॥ १९ ॥

राग रामकली ॥ मोसों कहा दुरावति प्यारी । नंदलालसँग रैनि वसी री कोककलागुणभारी । लोचनपलक पीक अधरनको कैसे दुरत दुराए । मनो इंदुपर अरुण रहे बसि प्रेम परस्पर भाए ॥ अधर दशनछतकी अति शोभा उपमा कही न जाइ । मनो कीर फल बिंब चोंच दै भख्यो न गयो उडाइ ॥ कुच नखरेख धनुषकी आकृत मनो शिवशिर शशि राजै ॥ सुनत सूरप्रिय वचन सखी मुख नागरि हँसि मनलाजै ॥ २० ॥

राग धनाश्री ॥ प्यारी सुनत सखी मुखबानी हँसि मुसकाइ रही । नैनन रही लजाइ मुदित चित मानी बात सही ॥ तोसों कहा दुराव करौं री तू प्राणनते प्यारी । कहा कहौं वह मिलिनि श्यामकी क्रीडा कहति उघारी ॥ रति सुख अंत रची इकलीला कहौं कि धरौं दुराइ । सूरदास प्रभुके गुण आली चितहि रह्यो समाइ ॥ २१ ॥

राग सोरठ ॥ राधा अब जिनि कछू दुरावै । हाहाकरि चरणनशिर नावति अपनी सौंह दिवावै ॥ उहै कथा मोसों कहि प्यारी चरित कहा री कीन्हों । जा रसमें तू मगन भई है कौन अंग सुख दीन्हों ॥ उछलत भए सुधा उरघटते मुखमारग न सँभारै । सूर श्यामरस छकी राधिका कहत न बनै बिचारै ॥ २२ ॥

राग गुंडमलार ॥ श्यामरति अंतर सईहै कीन्हों । कहत पुनि पुनि कहा अंग अंचर जहू मैं रही सकुचि गहि आप लीन्हों ॥ कियो तब मैं कहा लरी सारंगसों साङ्गधर धरति तब चरण चापी । शेष सहसों फनानि मणिनकी ज्योति अति त्रासते कंठ लपटाइ कांपि ॥ रही उनकी टेक चलै मेरी कहा धरनि गिरिराज भुज सबल धारी । सूरप्रभूके सखी सुनहु गुण रैनिके वैपुरुष मैं कहाकरौं नारी ॥ २३ ॥

राग नट ॥ आजहौं अधिक हँसी मेरी माई । कामविवश मोसों रति बाढी अवलोकत मुरझाई ॥ रवि शशि कांति उग्र भवन में ठाढीही इकठाँई । विस्मय बढि प्रतिबिंब प्रतिह प्रति अंक दई यदुराई ॥ कर अंचर मुख मुदित रही हौं दीन देखि हंसि आई ॥ सूरदास प्रभु निश्चय जानी तबहिं उलटिउरलाई ॥ २४ ॥

राग आसावरी ॥ धन्य धन्य वृषभानुकुमारी गिरिवरधर वश कीन्हे री । जोइजोइ साध करी पिय रसकी सो सब उनको दीन्हे री ॥ तोसी त्रिया और को त्रिभुवन पुरुष श्यामसे नाहीं री । कोककला पूरण तुम दोऊ अब न कहूं हरि जाहीं री ऐसे वश तुम भई परस्पर मोसों प्रभू दुरावै री । सूर सखी आनंद न सम्हारति नागरि कंठ लगावै री ॥२५॥

राग बिलावल ॥ श्याम गए उठि भोरही वृंदाके धाम । कामाके गृह निशि बसे पुरयो मनकाम ॥ सांझ गए कहि आइहैं बहुनायक नाम । सेज संवारति आश लै ऐसेहि गई याम ॥ अरुणउदय द्वारे खरे देखत भई ताम । रिसनि रही झहराइकै मनहीं मन वाम ॥ चिन्ह और अंग नारिके बिनगुण उर दाम । सूरदास प्रभु गुणभरे आलस तनु झाम ॥ २६ ॥

अथ वृन्दागृहगमन ॥ राग बिलावल ॥ लालन आएरैनि गँवाई । निशि भई छीन बोलि तमचुर खग ग्वालन ढीली गाई ॥ अरुण किरनि मुख पंकज विगलित मधुप लियो रसजाई । चंद्र मलीन भयो दिनमणिते कुमुद गए कुँभिलाई ॥ आजकी रैनि गई मुहिं जागत तुम बिनु कछु न सोहाई । सूर श्याम या दरश परस बिनु निशि गई नींद हेराई ॥ २७ ॥

राग बिलावल ॥ नीके आए गिरिधरधारी नागर । तुम्हरी चिंताते अरुन नैन भए सकल निशाके जागर ॥ रतिके समाचार लिखि पठए सुभग कलेवर कागर । जियकी कृपा हम तबहीं जानी भोर भुलाए अगार ॥ बलि बलि गई मुखारविंदकी सुरति सिंधु रससागर । जाके रसवश भए सूर प्रभु ऐसी कौन उजागर ॥ २८ ॥

राग बिभास ॥ तुम्हारे पूजिये पिय पाँइ । बहुत बात उपजति है तुमको कहत बनाइ बनाइ ॥ अरुण अधर श्याम भये कैसे आए पट लपटाइ ॥ चारु कपोल पीक कहां लागी ऊरज पत्र लिखाई ॥ नंदकुमार जहां निशिजागे तहँ सुख देखौ जाई । सूरदास सब भांति अटपटी अब मन क्यों पतिआई ॥ २९ ॥

राग बिलावल ॥ मोहन काहेको लजात । मूँदि कर मुख रहे सन्मुख कहि न आवत बात ॥ अहि लता रंग मिट्यो अधरन लग्यो दीपक जात । रुचि कुसुम बंधूक मानो समय गथ कुंभिलात ॥ नैन मुद्रित सकुच जैसे उदय शशि जलजात । निकसि चल युग

पूतरी जनु अलि उरझि अधगात ॥ चारि याम जु निशि उनींदे अलसवशहि जँभात। सूर ऐसी मदन मूरति निरखि रति मुसुकात ॥ सकल निशि जागेके हैं नैन । जानति हौं अति किए कोकनद आन खनि सुख चैन ॥ लटपटी पाग चाल गति उलटी रसन अटपटे बैन । लगत पलक उघरत न उघारे मनु खंडित रसऐन ॥ तमचुर टेरतही उठि धाए अब दूनो दुखदैन । जानी प्रीति सूर प्रभु अब हम सुरति भई गति मैन ॥ ३० ॥

आजु और छबि नंदकिशोर । मिलि रिस रुचि लोचन भए रोचन चितवत चित्त पराई ओर शोभित पीठि प्रगट करकंकन शोभित हार हिए बिनु डोर । शोभित पीतवसन दोउ राते अधरन अंजन नैन तमोर ॥ नखशिख ज्यों शृंगार अटपटे पाए मनहु पराए चोर । फूले फिरत दिखावत औरन निडर भए दै हंसनि अकोर ॥ कहत न बनै सुनतहु न आवै वैसनि वर्नत कविन कठोर ॥ अचरज क्यों न होत इन बातन सूर ग्रहण देखेजनु भोर ॥ ३१ ॥

राग बिलावल सूही ॥ अतिहि अरुण हरिनैन तिहारे । मानहु रतिरस भए रंगमगे करत केलि पिय पलक न पारे ॥ मंदमंद डोलत शंकितसे शोभित मध्य मनोहर तारे । मनहु कमल संपुटमहँ वीधे उडि न सकत चंचल अलिवारे ॥ झलमलात रेतिरैनि जनावत अति-रसमत्त भ्रमत अनियारे । मानहु सकल जगत जीतनको कामबाण खरसान संवारे ॥ अटपटात अलसात पलकपट मूँदत कबहूं करत उघारे । मनहु मुदित मर्कतमणि आंगन खेलत खंजरीट चटकारे ॥ बारबार अवलोकि कुरुखियन कपटनेह मन हरत हमारे । सूर श्याम सुखदायक लोचन दुखमोचन रोचन रतनारे ॥ ३२ ॥

राग बिलावल॥नहिंन दुरतनैना रतनारे । बंधुक कुसुमपर शोभित सुन्दर श्यामशिलीमुख-तारे॥कुटिल अलक रही बिथुरि बदनपर सकुचसहित हरि नरम निहारे । भौंह शिथिलमनु मदन धनुष गुन गरे कोकनद बान बिसारे । मूँदेइ आवत नैन अलसवश छीन भए उघरत न उघारे । सूरदास प्रभु सोइ कहौ तुम को भामिनि जहँ रति रण हारे ॥ ३३ ॥

रति संग्राम वीररस माते । हैं हरि शूर शिरोमणि अजहूं नहिंन सँभारत ताते ॥ आनहि बरन भए दोउ लोचन अपने सहज बिनाते । मानहुं भीर परी जोधनकी भए क्रोध अति राते ॥ परिमल लुब्ध मधुप जहँ बैठत उठि न सकत तेहिठाते । मनहु मदनके हैं शर पाए फोंक बाहिरी घाते ॥ बैठिजात अलसात उनींदे क्रम २ उठत तहांते । मनु मूरछा कटाक्ष नाटसल कढि न सकत हियराते ॥ डगमगात घूमत जनु घायल शोभा सुभट कलाते । सूरदास प्रभु रतिरण जीते अब सकात धौं काते ॥ ३४ ॥

नैन उनींद भए रँग राते । मनहु सुरंग सुमनपर सजनी फिरत भृंग मदमाते ॥ प्रेम पराग पाँखुरी पल दल प्रफुलित मदन लताते । सुभग सुवास विलास विलोकनि प्रगट प्रीति करि ताते ॥ तैसोइ मारुत मंद जम्हावरि मिली मुदित छबियाते । सींचे सूर श्याम मानिनि कर हितसों केलिकलाते ॥ ३५ ॥

राग रामकली ॥ आए सुरति रंगरसमाते । मानहु छिन विश्राम नमित पिय श्रमित भएहैं ताते ॥ डगमगात मग धरत परत पग उठत न वेगि तहांते । मनु गजमत्त चरण सांकर करिगहि आनत तेहिठाँते ॥ उर नखछत कंकनछत पाछे शोभितहै रुहिराते ॥ मदन सुभटके बाण लागि मनो निकसि गए वोहि घाते ॥ सांचे करत आपने बोलनि टरत न मर्यादाते । सूर श्याम कहि गए आइहै पगधारे तेहि नाते ॥ ३६ ॥

राग बिलावल ॥ अरुण नैन राजत प्रभु मोरे । रतिसुख सुरति किए सखिसँगमनो जीति समर मन्मथशर जोरे ॥ अति उनींदे अलसात कर्मगति गोलक चपल सिथिल कछु थोरे । मनहु कमलके कोश तसी तम उठत रहत छबि रिपुदल दौरे ॥ शोभित सुभग सजल प्रतिकारे संगम छबितारे तनु डोरे । मनो भारती भँवर मीन शिशु जात तरल चितवत चित चोरे ॥ वरणि न जाइ कहाँ लगि बरणौं प्रेमजलधिवेला बल बोरे । सूरदास सो कौन त्रिया जिनि हरिके अंग अंग बल तोरे ॥ ३७ ॥

काहेको पिय भोरही मेरे गृह आए । इतनै गुण हमपै कहँ जे रैनि रमाए ॥ ताहीके पगुधारिए चकृत मैं जाने । बिनगुण गडिमालारही नाहिं कहुँ विहराने ॥ आएहौ सुख-देनको ऐसेइ हितकारी । सूरश्याम तुम योगको को वैसी नारी ॥ ३८ ॥

कृपा करी उठि भोरहीं मेरे गृह आए । अब हम भइ बडि भागिनी निशि चिह्न देखाए ॥ जावकभालनसों दियो नीके वश पाए । नैन देखि चकृत भई क्यों पान खवाए ॥ अधरन पर काजर बन्यो बहु रंग कहाए । बंदन बिंदुली भालकी भुज आप बनाए ॥ यह मोसों तुमहीं कहौ उरछत अरुनाए । सूर श्याम यशराशिहौ धनि त्रिया हँसाए ॥ ३९ ॥

राग भैरव ॥ जाहु तहां कहा सोचतहौ । जासँग रैनि विहात न जानी भोर भए तेहि मोचतहौ ॥ औरनको छिन युग बीतत है तुम निहचीते नागरहौ । झूमत नैन जम्हात बारही रतिसंग्राम उजागरहौ ॥ मैं अब कहति तिहारे हितकी ताहीके गृह सोइरहौ ॥ सूर श्याम वैसी त्रिय को है वह रस वाही बनन लहौ ॥ ४० ॥

हमहीं पर पिय रूखे हौ ॥ बोलत नहीं मूक क्यों ह्वै रहे अँग रँगहीन कछूखेहौ । तब निरखत औरहि हित की वैं हमसों कहुँ तुम लखे हौ । तब हँसि बदन मिलत आजुहि कछु और भए निठुर पूषेहौ ॥ डगमगात पग उतहि प-तहै चित चंचल उत हूषेहौ । सूरदास प्रभुसौं चभाषि गए त्रिया अंग बल मूषे हौ ॥ ४१ ॥

राग बिलावल ॥ हरषि श्याम त्रियबाँह गही । चूक परी हमको यह बकसो आवनको कहि गए सही ॥ रिसन उठी झहराइ झटकि भुज छुवत कहा पिय शरम नहीं । भवन गई आतुर ह्वै नागरि जो आई मुख सबै कही ॥ मेरे महल अजुते आवहु सौंह नंदकी कोटि लही । सूर श्याम जब लौं जग जीवौं मिलौं नहीं बरु कामदही ॥ ४२ ॥

राग नटनारायण ॥ नागरि निठुर मान गह्यो । पीठ दै रिस काँपि बैठी फिरिन उतहि चह्यो ॥ श्याम मन अनुमान कीन्हों रिसनिव्याकुल नारि । तिनकही रिस खोइडारौं यह प्रतिज्ञा धारि ॥ सखी एक स्वभाव अपने गए ताके गेह । यह चरित सब कह्यो तासों

चतुरि लख्यो सनेह ॥ गई आतुर नारिताके लख्योनैननि कोर । चकित बाला नंद-सुताबिन लह्यो हठको छोर ॥ भुजा गहि कहि कियो का रिस कहि सही ब्रजग्वारि । सूर प्रभुसों मान कीन्हों हृदयदेखि बिचारि ॥ ४३ ॥

राग कान्हरो ॥ बाँह गह्यो कहि आँगन ल्याई । बहुनायक उनको नाहिं जानति बडी चतुरहौ माई ॥ मैं जो कहति श्रवण सुनि चित धरि जोबन धन सपनेको । चलुगहि भुजा मिलै कितहरिसों कहा निठुर भई तोको ॥ हूँही गहति न बाँह जाइकै मोसों बाँह गहावति । सुनहु सूर मैं सौंह करी है तू मोहिं तिनहिं मिलावति ॥ ४४ ॥

कहा कहति तू मिलिहि रहीहै । मोसों करति कहा चतुराई उन इह भेद कही है ॥ जो हठ करचो भली नहिं कीन्ही ए दिन ऐसे नाहीं । की इहई पियको न बोलवै की तहईं चलिजाहीं ॥ वै सब गुणलायक तूनागरि जोबन दिनद्वै चारि । सूर श्यामको मिलि सुख लेहि न पुनि पछितैहै नारि ॥ ४५ ॥

बहुरि पछितैहै री ब्रजनारि । देखि जाइ ठाढे मग जोवत सुंदर श्याम मुरारि ॥ ऐसी निठुर नेक नहिं चितवति चंचल नैन पसारि । कहा गर्व या झूठे तनको देखि हाथ लै वारि ॥ तजि अभिमान मानरी मानिनि मैंजु करति मनुहारि । सूर हंस स्वातीसुतधोखे कबहुँक खात जुवारि ॥ ४६ ॥

राग केदारो ॥ मोसों मानि भावै न मानि लाल मनाइ है री तेरी आँखिन मैं पैयत है । कत सकुचति मैं तौ सब जानति ऐसी प्रीति क्यों दुरैयत है ॥ मेरो बिलग मानति यह जानति या बातनमें कछु पैयतहै । सूर श्याम न्यारे न बूझिये यह मोको नहिं भावै काहेको अनखैयत है ॥ ४७ ॥

राग बिलावल ॥ बहुरि मिलौगी कालिही चित समुझि सयानी । मेरो कह्यौ न क्यों करै क्यों भई अयानी ॥ 'अनलहि औषधि अनल है सब जानिरहीहौ । काहेको हठ करतिहौ । बेकाज बहीहौ ॥ धरणीधर व्याकुल खरे री गर्व गहली । सूर कह्यो सुनि मानिलै मैं कहति सहेली ॥ ४८ ॥

राग सोरठ ॥ श्याम धरचो त्रिय मोहन रूप । दूती प्रिया संग इक लीन्हें अंग त्रिभंग अनूप ॥ अंतर द्वार आइ भए ठाढे सुनत त्रियाकी बातैं । सरस बचन जु कहति सखि आगे कहौ मिलौं केहि नातैं ॥ कपटी कुटिल क्रूर कहि आवत यह सुनि सुनि मुसकाने । सूरदास प्रभुहैं बहुनायक तुही कहति यह बाने ॥ ४९ ॥

राग मलार ॥ जौलैं माई हौं जीवन भरि जीवों । तबलगि मदनगोपाल लालके पंथ न पानी पीवों ॥ करौं न अंजन धरौं न मरकत मृगमद तनु न लगाऊं । हस्त वलयकटिना पटु मेचक कंठ नपोति बनाऊँ ॥ सुनौं न श्रवणन अलि पिकबाणी नैन न नवघन देखों । नील कमल कर धरौं न कबहूं श्याम सरीखे लेखों ॥ इतनी कहत आइगए मोहन लिये प्रिय दूती संग । छूटिगई रिसटेक मानकी निरखि रसिकके अंग ॥ अति रति लीन भई भामिनि संग तब कर गहि कर लीन्हों । सूरदास प्रभु रसिक शिरोमणि मिलि जु सुधा सुख दीन्हों ॥ ५० ॥

राग धनाश्री ॥ कवि गावत हरि मोहन नाम । गाढो मान दूरि करि डारयो हरष भई मन वाम ॥ ऐसे चरित और को जानै धन्य धन्य नँदलाल । जो एगुण तौ हरत त्रियन मन अति हरषित भई बाल ॥ मिट्यो काम तनुनाम तुरतही रिझई मदनगोपाल । सूर श्याम रस बश करिलीन्हीं इहै रच्यौ इक ख्याल ॥ ५१ ॥

राग मलार ॥ सखी री कठिन मानगढ टूट्यो ॥ श्रीगोपाल बिहँसनि बल आतस चल्यो अतिहि गोलनको जूट्यो । करि प्रतिहार तज्यो सुर गोपुर कांच कोट सम फूट्यो । काम अग्नि उपजी उर अंतर मौन सुभटको तब रण छूट्यो । कुच लोचन दोउलरैं सौंह ह्वै भौंह कमान कुटिल शर छूट्यो । विद्याचरि गोपालकी सूर तजि सर्बस लुट्यो ॥ ५२ ॥

राग गुंडमलार ॥ श्यामगणराशि मानिनि मनाई । रह्यो रस परस्पर मिट्यो तनु बिरह-झर भरी आनंद त्रिय उर न माई ॥ कबहुँ रति सहज कबहूं करति बिपरीत बासरहुते सब रैनि बीती । श्रमित दोउ अंग भए अतिहि विह्वल परे सेज रतिपति अधिक बढी प्रीती ॥ भोर भए चले निज सदन पितु मातके फिरे सकुचे देखि नंद द्वारे । सूर प्रभु श्याम सकुचि गए प्रमदाधाम कहत ए गुण भले हरि तुम्हारे ॥ ५३ ॥

सुखमाके धामते आए प्रमदाके धाम ॥ राग गुण्डमलार ॥ कहाँ है श्याम कहँ गमन कीन्हों । कहां तुम रहत कबहूं दरश देत नाहिं धोखे गए आय हम मानिलीन्हों ॥ नैन आलसभरे चरण उत लरखरे कहाहौ डरेसे कहौ मोसों । रैनिकहुँ बसे त्रिय कौनसों रसेहौ उर करज कसे मो कहौ गोसों ॥ भले जूभले नँदलाल वेऊ भली चरणजावक पाग जिनहिं रंगी । सूर प्रभुदेखि अँगअँग बानक कुशल मैं रहौ रीझिवह नारि चंगी॥५४

राग कल्याण ॥ सुनत हँसि चले हरि सकुचि भारी । यह कह्यो आजु हम आइहैं गेह-तुब तरक जिनि कहौ हम समुझि डारी । नारि आनँद भरी रँगसी ह्वै ढरी द्वार अपने खरी अंगपुलकी । गए रहि सूर प्रभु रैनि बसिहैं आजु सजति शृंगार कछु सकुच कुलकी५५

अंगशृंगार सुंदरि बनावै । मिलौंगी श्याम निजधम करि आजुही रैनि बिलसौं काम मन मनावै ॥ सरस सुमना जात शीश करसों करति सीमंत अलक पुनि पुनि सँवारै । मांग सूधी पारि निरखि दर्पण रहति ग्रंथि कबरी छांह पट निहारै । कमल खंजन मृगज मीन लोचन जिते सारंग सुत लेति तहां आँजे । हार उर धरति नख शिखहु भूषण भरति सूर प्रभु मिलनहित नारि राजै ॥ ५६ ॥

राग कान्हरो ॥ बिधुबदनी अरु कमल निहारै । सुमनासुत लै कमलन मंजित धनपति धामको नाम सँवारै ॥ तरनि तात बनितासुत ता छबि कमलन रुचि रवि ग्रंथित चारै । कमल कमलपर रेख बनावति सारंग रिपु पाहन गति ढारै ॥ उर हारावलि मेलति कमलन मनहुँ इंदु पारस ढिग पारै॥ सूर श्यामके नामहि जीतन कमलापतिके पदहि विचारै ॥ ५७ ॥

राग आसावरी ॥ अंग शृंगार सँवारि नागरी सेज रचतहरि आवहिंगे । सुमन सुगंध रचत तापर लै निरखि आइ सुख पावहिंगे ॥ चंदन अगर कुमकुमा मिश्रितश्रमते अंग अंकम भरि लावहिंगे । रसभीतर मैं मान करौंगी सँग मिलि वै मनकाम पुरावहिंगे ॥

रतिसुख आलस अंकम भरि उर लावहिंगे । रसभीतर मैं मान करौंगी वै गहि चरण मनावहिंगे ॥ आतुर जब देखों पिय नैनन बचन रचन समुझावहिंगे ॥ सूर श्याम युवती मनमोहन मेरे मनहिंगे ॥ आतुर जबदेखों पिय नैनन बचन रचन समुझावहिंगे । सूर श्याम युवतीमनमोहन मेरे मनहिं चुरावहिंगे ॥ ५८ ॥

नंदसुवन बहुनायकी अनतहि रहे जाई । वह अभिलाष करतरही ताको बिसराई । वासर ऐसे ही गयो निशि याम तुलानी । नारि अति सोचमें बिरहा अकुलानी ॥ आवन कहिगए सांचही अजहूं नहिं आए । कीधौं कतहूं रमिरहे फँग परे पराए ॥ वेई हैं बहुनायकी लायक गुणभारी । सूरश्याम कुमुदाभवन सुधि करि पगधारी ॥ ५९ ॥

राग केदारो ॥ हरे हरि रैनि कुमुदागेह । परस्पर दोउ प्रेम भीजे बढ्यो अतिहि सनेह ॥ एकक्षण इक याम बितवति कामरसवश गात । ताहि बीतंत याम युगसम गनत तारा जात॥उनहिं वैसेइ याहि ऐसे रंजनि गई भयो भोर । सूर मोसों करिचतुरई गए नंदकिशोर६०

राग नट ॥ कुटिलई हरिकरी मोसों । चित्तचिंताभरी सुंदरि करति मन गोसों॥कहि गए निशि आइहैं हरि अनत बिरमे जाइ । रैनि बीति उदित दिनकर देखि त्रिय मुरझाइ ॥ भवनही मनमारि बैठी सहज सखि इक आइ । देखि तनु अति बिरहव्याकुल कहति बचन सुनाइ ॥ बोलि ढिग बैठारि ताको पोंछि लोर । सूर प्रभुके बिरह व्याकुल सखी लखि मुखओर ॥ ६१ ॥

राग गौरी ॥ आजु तोहिं काहे आनँद थोर यह विपरीति सखी तो महियां इन्दु बिन्दु इकठोर ॥ हरदावन संतत अधिकारी ज्यों बिधु चंद्रचकोर । दधि गृह क्यों न बनावति बिगसत अंबुज भोर ॥ कंपित श्वास त्रास अति मोकति ज्यों मृग केहरि कोर सूरदास स्वामि रतिनागर तौन हरचो मनमोर ॥ ६२ ॥

राग गौरी ॥ आजु बिनु आनँदको मुख तेरो । कहा रही मानमारि भोरहीं अतिव्याकुल मनमेरो मोसों गोप करै जिनि सुंदरी नाहिं पावति वह भाव । सुनौं बात कैसी उपजीहै कछु जिनि करे दुराव ॥ तब बोली मधुरी बाणीसों कहा कहौं री तोहिं । तेरे श्याम भले गुण नागर कपटी कुटिल कठोहि ॥ निशिवसिबेकी आवधि वदी मोहिं साँझ गए कहि आवन । सूर श्याम अनतहि कहुँ लुब्धे नैन भये दोउ सावन ॥ ६३ ॥

राग सोरठ ॥ ऐसे गुग हरिकेरी माई । मैं पहिचानि रहीहौं नीके कुटिल शिरोमणिराई ॥ अब मोसों उनसों कह बनिहै कछु मैं गई बुलावन । आपुहि कालिह कृपा यह कीन्हीं अजिर करिगए पावन ॥ तोसों मिलैं कहूं मेरी सौं तिनसों तू यह कहिए । सूरदास प्रभु बोलनिसांचे लाज कछुजिय गहिए ॥ ६४ ॥

राग बिहागरो ॥ सखी री और सुनहु इक बात । आजु गोपाल हमारे आए उठि करि नाहिं मिसि प्रात ॥ कतहूं रैनि उनींदे मोहन अपने गृहतन जात । आगे द्वार नंद हैं ठाढे ताते गए न सकात ॥ डगमगात डग धरत पग आलसवंत जम्हात । मानहु मदन दंड दे छाँडे चुटकी देदै गात ॥ जो मैं कह्यो कहां रहे मोहन तौ सन्मुख मुसकात । ताते कछू न उत्तर आयो सूर श्याम सकुचात ॥ ६५ ॥

राग केदारो ॥ तब हरि यह चतुरई करी । कह्यो मेरे धाम आवन टार दै गए हरी ॥ आपुही श्रीमुख गए कहि सही कैसी परी । सेज रची सब रैनि जागी तब रिसनि हौं जरी ॥ श्याम देखे द्वार ठाढे मनहिं मन झरहरी । कहत सूर सुनाइ हरिको धन्य यह शुभ घरी ॥ ६६ ॥

राग बिलावल ॥ सखी निरखि अंग अंग श्यामके । कहुँ चन्दन कहुँ बन्दन रेखा कहुँ काजर छवि लखत बामके ॥ आलस भरे नैन रतनारे चतुर नारि सँग जगे यामके । अपने मन हरि सोच करत यह परी त्रिया फँग कठिन तामके ॥ मान कियो मोहन फिरि बैठी आए हैं यह सुनत नामके । सूर श्याम इक बुद्धि बिचारी मन मोहन रति सहित कामके ॥ ६७ ॥

राग सूही ॥ श्याम सैनदै सखी बोलाई । यह कहि चली जाउं गृह अपने तूतो मान कियो री माई ॥ अंतर जाइ भए हरि ठाढे सखी सहज निकसी तहँ जाई । मुख निरखत दोउ हँसे परस्पर भवन जाहु मैं लेउँ मनाई ॥ अंग दिखाइ गई हँसि प्यारी सुरति चिह्न नीकी सुघराई । सूर प्रभु गुन पार लहै को जानी बूझि करी रिसहाई ॥ ६८ ॥

राग बिलावल ॥ इहै कही कहि मौन रही । मन मन कहति दरश अब दीन्हों निशि सब रैनि डही ॥ मधुरे वचन सुनाइ सखीसों रिसवश भरे कही । आए कहां जाहिं ताहींके चतुर त्रिया ढिगही ॥ वाबिन उनको कौन मिलेगी नहिं कोउ फिरति बही । सूरज प्रभु इतको जिनि आवैं पग धारैं उतही ॥ ६९ ॥

राग गौरी ॥ सखी गई कहि लेउ मनाई । ज्ञानन मणि विद्यामणि गुणमणि चतुरनमणि चतुराई ॥ प्रिया हृदय यह बुद्धि उपाई ह्यां तौ नहीं कन्हाई । आतुर चली यमुन जल खोरन काहू सँग न लाई ॥ पहुँची जाइ सु रवितनयातट न्हाइ चली अतुराइ । सूर श्याम मारग भए ठाढे बालक मोहनराइ ॥ ७० ॥

राग बिलावल ॥ पांच बरसके लाल ह्वै त्रिय मोहन आए । नागरि आगे ह्वै गई तब बोली सुनाए ॥ कह्यो कहां री जातिहै काकी तू नारी । मोहिं पठाई श्याम लै जाकी तू प्यारी ॥ यह सुनि नारि चकित भई आपुन तहां आए । तब करसों कर गहि लियो देखत मन भाए ॥ अगम चरित प्रभु सूरके ते लखे न कोई । श्याम नाम श्रवणन परचो हरषी मुख जोई ॥ ७१ ॥

राग रामकली ॥ हरषी निरखि रूप अपार । गह्यो करसों सदन ल्याई जानि गोपकुमार ॥ श्याम मोको बोलि पठई कहत है यह लाल । भवन लै इन भेद बूझौं सुनौं वचन रसाल ॥ हृदय आनंद भई बाला प्रेमरस बेहाल । कुँवरि अंतःपुर गई लै रच्यो हरि तहां ख्याल ॥ तरुण ह्वै करि उरज परसे दियो अंचल टारि । सूर प्रभु हँसि लई प्यारी भुजन अंकम धारि ॥ ७२ ॥

राग टोडी ॥ मुख निरखत त्रिय चकित भई । जो देखी अति तरुण कन्हाई यह को लखै दई ॥ छांडि देहु ऐसे मन मोहन हँसिमन लजित भई । ऐसे छन्द रचत पिय धनि धनि कीन्ही करनि नई ॥ अंकम भरि प्रिय कण्ठ लगाई कुच उर चापि लई । सूर श्याम भामिनि मन मोहन रति रससों भोगई ॥ ७३ ॥

राग बिलावल ॥ श्याम मनाई मानिनी हरषित भई अंग । रैनि बिरहतनको गयो जे करे अनंग ॥ सुता महर वृषभानुकी सुधि कीनी श्याम । ताको सुख दै हरि चले प्यारीके धाम ॥ प्यारी आवत पिय लखे चितई मुसकाइ । जिय डरपे मोहिं देखिकै सुख कह्यो न जाइ ॥ अब न पियहि उचटाइहौं मोको सरमात । त्रास करत मेरी जिती आवत सकुचात ॥ आनि द्वार ठाढे भए नायक बहुनाम । सूर प्रभु अंग सहजही निरखति रुचिसों वाम ॥ ७४ ॥

राग गुंड मलार ॥ श्याम डर वाम निज धाम आए । उतहि प्रमदा धाम सखी सहजहि गई अंगके चिह्न कछु और पाए ॥ देखि हरषी नारि सकुच दीन्ही डारि अतिहि आनंद भरी श्याम रंगी । सखी बूझति ताहि हँसत जामुख चाहि श्यामको मिली री बनी चंगी ॥ कहन लागी कहा कहत तू आज मोहिं ताहि नाहीं करति दुरति कैसे । मिले प्रभु सूर तोहिं जानि यह चतुरई नहीं तू करति नहिं लखति जैसे ॥ ७५ ॥

राग सूही ॥ नैना तो अति रँगीले चिहुर छूटे छबीले काजर पीक लागिले आरसी देख । मरगजे वसन अधर दशननि छत कहुँ कहुँ नीकी लागी चन्दन रेख ॥ काहेको मोहिं दुरावति सजनी जानी अरस परस छबि शेष । सूरदास प्रभु नंदसुवन सँग अबहीं सुरति रंग कोसो भेष ॥ ७६ ॥

राग बिलावल ॥ अब तू कहा दुरावैगी । मोहिं कहत नहिं काहि कहैगी कबलौं बात लुकावैगी ॥ मोसी और कौन प्रिय तेरे जासों प्रेम जनावेगी ॥ मेरीसों उनकी सौंतोको कहा दुराए पावैगी ॥ औरनसी मोहूको जानति मोते बहुरि रमावैगी ॥ सूर श्याम तोहिं बहुरि मिलेहैं आखिर तौ प्रगटावैगी ॥ ७७ ॥

प्रमदा अति हर्षित भई सुनि बात सखीके । रोम रोम पुलकित भई उपजी रुचि हीके ॥ कहति अबहिं ह्यांते गए नँदसुवन कन्हाई । चरित कहा उनके कहौं मुख कह्यो न जाई ॥ सांझ गए कहि आई हैं मोसों री आली । अनत बिरमि वतहूं रहे बहु नायक ख्याली ॥ रैनि रही मैं जागिकै भोरहि उठि आए । मान कियो रिस पाइकै पलमाँह छँडाए ॥ अगणित गुण प्रभु सूरके कहि तोहिं सुनाऊं । अबहिं चरित करिकै नए तेही गुण गाऊं ॥ ७८ ॥

राग रामकली ॥ आजु सखी यमुना मग मोहन मोहिं छली छँदलाइ । को तू आहि कौनकी वनिता बात एक सुनि आइ ॥ बिहँसि कह्यो मोहिं श्याम पठायो सुनत बिरह गति भूली । रति जल जलज हियो हुलस्यो मन पलक पाखुरी फूली ॥ जानि कुमार गह्यो करसों कर ल्याई भवन बोलाइ । नैन मूँदि अंचल गहि डारयो मैं माधो मिलि आइ ॥ छैल छुयो उर वदन बिलोक्यो सकुचि रही मुसकाइ । छांडहु सूर श्याम तुम्हरी अब आवनि जानि न जाइ ॥ ७९ ॥

राग धनाश्री ॥ आवत ही मैं तोहिं लख्यो री । तुमहु भली उनको मैं जानति अधर बिंब मनो करि भख्यो री ॥ अंग मरगजी पटोरी देखी उर नख छत छबि भारी । धनि वै नंद सुवन धनि नागरि किधो सुरतिरण हारी ॥ हँसत गई सखी भवन आपने मन आनंद बढाए । सूर श्याम राधिका धामके द्वारे शीश नवाए ॥ ८० ॥

राग सारंग ॥ राधिका श्याम तन देखि मुसक्यानी । हार बिन गुण बन्यो अधर काजर रेख नैन तंमोर तुतरातवानी ॥ पाग लटपटी बनी उरह छूटी तनी अंगकी गति देखि मन लजानी । उलटि कंकन पीठि बाहु विह्वल ढीठ चतुरई चतुर्भुज अधिक ठानी ॥ पाणि पल्लव अधर दशन गहिरही बैन बोली वचन हारि मानी । बलि बलि सूर प्रभु अंग भरि प्राणपति नागरी नवल उरघालि सानी ॥ ८१ ॥

राग बिलावल ॥ भली करी पिय ऐसेंहू मेरे गृह आए । लीन्हें कंठ लगाइ कै बडभागिनी पाए ॥ कहा सोच जिय करतहौ भुजगहि कर लीन्हों । गई भवन भीतर लिये तहँ बैठक दीन्हों ॥ श्याम सकुचि अँग हेरहीं नागरि पहिचानी । चिह्न निहारत डर कहा आवतही जानी ॥ या छबिपर उपमा कहौं जो त्रिभुवन होई । तुम जानत यह रूपको अरु लखै न कोई ॥ चंदन वंदन पानरंग अधरन काजर छवि । सूर श्याम उर करजको को वरणि सकै कवि ॥ ८२ ॥

काहेको पिय सकुचतहौ । अब ऐसो जिनि काम करौ कहुँ जो अतिही जिय अकुचतहौ ॥ अबकी चूक नहीं जिय मेरे और दिननको जानि रहौ । सौंह करौ मेरी मो आगे डरडारौ जिन मौन गहौ ॥ यह सुनि श्याम हरषि कुच परसे बार बार शिव सौंह करी । सूर श्याम गिरिधर गुण नागर बात आजुते सही परी ॥ ८६ ॥

राग गुंडमलार ॥ श्याम सौंह कुच परस कियो । नंदसदनते अबहीं आवत और त्रियनको नेम लियो ॥ ऐसी शपथ करौ काहेको जो कछु आजुकरी सु करी । अबजुकालिते अनत सिधारो तब जानौगे तुमहि हरी ॥ मैं सति भाव मिलि हँसि तुमको कहा आजुकी सौंह करौ । सूर श्याम जो भई सुभई जू अबते सबको नेम धरौ ॥ ८४ ॥

राग गुंडमलार ॥ अहौ राजत राजीव नैन मोहन छबि उरग लता रंग लाग । जेहि बनितारस वश कीन्हें निशि प्रगट होत अनुराग ॥ सिथिल अंग अरु सिथिल पाग बनी सिथिल चरणगति आज । मनहुँ सेज रेवा हृदते उठि आवतहै गजराज ॥ भाल मध्य जावकरँग देखत लागति है मोहिं लाज । तुम अपने जिय यों जानतहौ तिलकलोक जई राज ॥ हंस वंधु रव लोचन ललना मिलित निशाकृति काज । वदन चंद विय संधि जानि नाहिं बढत किरनि मन लाज ॥ भवन जीव सुत लग्यो अधर पर यह छबि कही न जाइ । मनो बंधूक सुमन ऊपर विय अलिसुत बैठे आइ ॥ कुच कुम कुम अवलेप तरुनि किए शोभित श्यामलगात । गत पतंग राका शशि विय संग घटा सघन शोभात ॥ श्याम हृदय लछने ता ऊपर लगी करज कृत रेष । मनहुँ वसंतराज रुचि कीगति अरुण किसलतरु भेष ॥ काम बाण वर लिए पंच चितवन प्रति अँग अँग लाग । अब न जान गृह देउँ पियारे जब आए तब भाग ॥ तादिनते वृषभानु नंदिनी अनत जान नाहिं दीन्हें । सूरदास प्रभु प्रीति पुरातन यहि विधि रसवश कीन्हें ॥ ८५ ॥

अथ बडो मानसमय ॥ राग बिलावल ॥ सखियन सँग लै राधिका निकसि ब्रज खोखोरी । चली यमुन अस्नानको प्रातहि उठि गोरी ॥ नंदसुवन जागृहवसे तेहि बोलत आई । जाइ भई द्वारे खरी तब काढे कन्हाई ॥ औचक भेट भई तहां चकृत भए दोऊ । ये इतते वै

उतहिते नहिं जानत कोऊ ॥ फिरी सदनको नागरी सखि निरखत ठाढी । स्नान दानकी सुधि गई अति रिस तनु बाढी ॥ श्याम रहे मुरझाइकै ठग मूरीखाई । ठाढे जहँके तहँ रहे सखियन समुझाई ॥ इतनेहीके ह्वै गए गहिबाँह लैआई । सूरज प्रभुको ले तहां राधा दिखराई ॥

राग रामकली ॥ राधहि श्याम देखी आइ । महा मान दृढाय बैठी चितै कांपै जाइ ॥ रिसहि रिस भई मगन सुंदरि श्याम अति अकुलात । चकितह्वै जकि रहे ठाढे वहि न आवै बात ॥ देखि व्याकुल नंदनंदन सखी करति विचार । सूर प्रभु दोउ मिले जैसे करो सोइ उपचार ॥ ८६ ॥

राग कान्हरो ॥ सखी एकगई मानिनि पास । लखति नहिं कछु भाव ताको मिटी मनकी आस ॥ कहौं कासों कौन सुनिहै रिसनि नारि अचेत । बुद्धि सोचति त्रिया ठाढी नेक नहीं सुचेत ॥ श्याम व्याकुल अतिहि आतुर यहि कियो दृढ मान । सूर सहचरि कहति राधा बडी चतुर सुजान ॥ ८७ ॥

राग कान्हरो ॥ नहिं तेरो अतिही हठनीको । मेरौ कह्यो सुनहु ब्रज सुंदरि मान मनायो नागर पियको ॥ सोइ अति रूप सुलक्षण नारी रीझे जाहि भावतो जीको । प्यासे प्राण जाइँ जो जल बिनु पुनि कह कीजै सिंधु अमीको । तो जूमान तजहुगी भामिनि रविकी रसमि काम फल फीको । कीजै कहा समय बिनु सुंदरि भोजन पीछे अचवनघीको ॥ सूर स्वरूप गर्व जोबनके जानतिहौ अपने शिर टीको । जाके उदय अनेक प्रकाशत शशिहि कहा डर कमलकलीको ॥ ८८ ॥

राग सारंग ॥ चितयो चपल नैनकी कोर । मन्मथ बाण दुसह अनियारे निकसे फूटि हिए वहि ओर ॥ अति व्याकुल धुकि धरणि परे जिमि तरुण तमाल पवनके जोर । कहुँ मुरली कहुँ लकुट मनोहर कहुँ पट कहूँ चंद्रिका मोर ॥ खन बूडत खनही खन उछलत विरह सिंधुके परे झकोर । प्रेम सलिल भीज्यो पीरो पट फट्यो निचोरत अंचल छोर ॥ फुरैं न वचन नैन नहिं उघरत मानहुँ कमल भए बिन भोर । सूर सुअधर सुधारस सींचहु मेटहु मुरछा नंदकिशोर ॥ ८९ ॥

राग नट ॥ राधे तेरे नैन किधौं मृगवारे । रहत न युगल भौंह युग जोते भजत तिल-करथ डारे ॥ यदपि अलक अंजन गहि बांधे तऊ चपल गति न्यारे । घूँघट पट बागरज्यों त्रिडवत जतन करत शशि हारे ॥ खुटिला युगल नाक मोती मणि मुक्तावलि ग्रीव हारे । दोउ रुख लिये दीपकर मानो किये जात उजियारे ॥ मुरली नाद सुनत कछु धीरज जिय जानत चुचकारे । सूरदास प्रभु रीझि रसिक पिय उमन प्राण धनवारे ॥ ९० ॥

राधे तेरे नैन किधौंगी बान । यों मारै ज्यों मुरछि परै धर क्यों करि राखै प्रान ॥ खग पर कमल कमल पर केदलि केदलि पर हरि ठान । हरि पर सर सरवर पर कलसा कलसा शशि भान । शशि पर बिंब कोकिला ताबिच कीर करत अनुमान ॥ बीच बीच दामिनि दुति उपजत मधुपयूथ असमान ॥ तू नागरि सब गुणनि उजागरि पूरण कलानिधान । सूरश्याम तो दरशन कारण व्याकुल परे अजान ॥ ९१ ॥

राग नट ॥ राधे तेरे नैनकिधौं बटपारे ॥ चितवत दृष्टि बाण भरि मारत घूमत ज्यों मतवारे । करि अंजन मनो पियमनरंजन खंजन नैन सँवारे । चलि मुसवयाय श्यामसुंदरपै नाचत ज्यों नटवारे ॥ थकित भए देखत नँदनंदन तिनसों वहिकै हारे । सूरदास प्रभु तुम्हरे मिलनको कोटिमान पचिहारे ॥ ९२ ॥

राग सारंग ॥ चपलभामिनिके भौंहै बंक । अलक तिलक छवि चित्र लिखीसी श्रुति मंडल ताटंक ॥ तेरो रूप कहाँलौं वरणौ नागरताको अंग । उर सुदेश रोमावलि राजत मृगअरिवो सो लंक ॥ तेरे नैन सुभट अनियारे नगवरधरन निशंक । सूरजचरित चुनौती पठवत भयो मदन मनरंक ॥ ९३ ॥

राग मलार ॥ यह ऋतुरूसिवेकी नाहीं । वरषत मेघ मेदिनीके हित प्रीतम हरषि मिलाहीं ॥ जे तमाल ग्रीषमऋतु डाहीं ते तरुवर लपटाहीं । जे जल बिन सरिता ते पूरण मिलन समुद्रहि जाहीं ॥ जोबन धन है दिवस चारिको ज्यों बदरीकी छाहीं । मैं दंपति रस रीति कही है समुझि चतुर मनमाहीं ॥ यह चित धरहु सखी री राधिका दै दूतीको बाहीं । सूरदास हठि चलहु राधिका सँग दूती पियपाहीं ॥ ९४ ॥

राग बिलावल ॥ दधिसुतवदनी राधिका दवि दूरि निवारौ । दधिसुत दृष्टि मेलि दधिसुत में दधिसुत पतिसों क्यों न विचारौ ॥ घरहि छाँडिकै घरहि पकरिलै घरहु लता घनश्याम सवाँरौ । हार पहिरि कहि हार पकरि करि हार गुवर्धननाथ निहारौ ॥ समुझि चली वृष-भानुनंदिनी आलिंगन गोपाल पियारौ । विद्यमान कलहंस जात गलि सूरदास अपनो तनु वारौ ॥ ९५ ॥

राग सोरठ ॥ राधे हरिरिपु क्यों न छपावति । मेरु सुतापति ताके पतिसुत ताको क्यों न मनावति ॥ हरि बाहन ता बाहन उपमा सो तैं धरे दृढावति । नव अरु सात बीस तोहिं शोभित काहे गहरु लगावति ॥ सारँग वचन कह्यो करिहरिको सारंग वचन निभावति । सूरदास प्रभु दरश विना तुव लोचन नीर बहावति ॥ ९६ ॥

राग नट ॥ राधे हरिरिपु क्यों न दुरावति । शैलसुतापति तासु सुतापति ताके सुतहि मनावति । हरिबाहन शोभा यह ताकी कैसे धरे सुहावति । द्वै अरु चारि छहौ वै बीते काहेको गहरु लगावति ॥ नौ अरु सात राज तहँ शोभित ते तू कहि क्यों दुरावति । सूर-दास प्रभु तुमरे मिलनको श्रीरंग भरि आवति ॥ ९७ ॥

राग सारंग ॥ राधे हरिरिपु क्यों न दुरावति । सारंगसुतवाहनकी शोभा सारंगसुतन बनावति ॥ शैलसुतापति ताके सुतपति ताके सुतहि मनावति । हरिबाहनके मीत तासु पति तापति तोहिं बुलावति ॥ राकापति नहिं कियो उदौ सुनि यासमये नहिं आवति । विधिवि-लास आनंदरसिक सुख सूर श्याम तेरे गुण गावति ॥ ९८ ॥

राधा तैं बहु लोभ करचो । लावनरथतापति आभूषण आनन ओप हरचो । भ्रुकुटि कोदंड अवनि धरि चपला विवश ह्वै कीर अरचो । पिक मृणाल अलिअगित रूप सम ते वपु आप धरचो ॥ जलचरगति मृगराज सकुचि जिय सोच न जाइ परचो । सूरदास प्रभु को मिलि भामिनि निशि सब जात टरचो ॥ ९९ ॥

राग गौरी ॥ राधे यामें कहा तिहारो । मुख हिमकर तनु हाटक बेनी सो पन्नग अँग कारो । गतिमराल केहरि कटि कदली युगल जंघ अनुहारो । नैन कुरंग वचन कोकिलके

नासा शुक कहां गारो ॥ विद्रुम अधर दशन दाडिम कन करो न तुम निरवारो। सूरदास प्रभु त्रिभुवनपतिको एकौ न उनहिं उबारो॥ २२०० ॥

राग बिहागरो ॥ तोहिं किनरूठब सिखई प्यारी। नवल वैस नव नागरि श्यामा वै नागर गिरिधारी ॥ सिगरी रैनि मनावत बीती हाहा करि हौं हारी। एतेपर हठ छांडत नाहीं तू वृषभानुदुलारी ॥ शरद समय शशि दरशि समर सर लागे उन तन भारी। मेटहु त्रास दिखाय वदनविधु सूर श्याम हितकारी ॥ १ ॥

राग ईमन ॥ आजु तेरे तनमें नयो जोबन ठौरठौर सु बनायो पिय मिलि मेरे मन काहे रूसि रही वे काज। अधिक राखें बडाई तोहि तोहि करैं माई और सब त्रियनमें तू अधिकाई अरु तिनमें भाग सुहाग बिराजत आज॥ रिस दूरि करौ छिआ मानि मेरे कहे तोहिं रूसनै न आवै लाज। सूर प्रभुको औसेर अतिही भई अबेर री वेगैं चलि सजि शृंगार काढि माठी खग वारो आइकै साज ॥ २ ॥

राग पूरवी ॥ देखि री कमलनैन मधुरमधुर बैंननि हँसिहँसि कबके करत मनुहारि। जब हरि नीचे चितवत भरिभरि अँखियन लाडिली वारति मानकी रिस निवारि ॥ अति आसक्त जानि मनमोहन रीझि मान दान दै प्रीति बिचारि। सूरदास प्रभुके चरणन पूज री आली प्रेम उमँगि अंसु ढारि ॥ ३ ॥

राग ईमन ॥ अनबोली क्यों न रहै री आली तू आई मोसों बात बनावन। बहुत सही हौं घर आएते ऊपर जात न तू लागी है पाछिली सुरति दिवावन ॥ वै अति चतुर प्रवीण कहा कहौं जिन पठई तोको बहरावन। सूरदास प्रभु जियकी होनी की जानति कांच करोती मैं जल जैसे ऐसे तू लागी प्रगटावन ॥ ४ ॥

राग कान्हरो ॥ तू आई है बात बनावन। जाहि न ह्यांते बैठिरही है ए आई है मोहिं मनावन ॥ आरि करत कहि मोहिं सुनावत जाइ रहै नहिं ताके। को उनकी ह्यां बात चलावै इतनो हित है काके ॥ इक रिस जरति मनहिं मन अपने तोहीको वै भावत। सूरदास दरशन ता गृहको उहै ध्यान मन भावत ॥ ५ ॥

राग केदारो ॥ यह कहि क्रोध मगन भई। रही एकटक साँस बिन तन बिरह विवश भई ॥ बारबार सखी बुलावति कहा भई दई। नारि नउमी दशा पहुँची है अचेत गई ॥ श्याम व्याकुल धरणि मुरछे त्रिया रोष हई। सूर प्रभु गए तीर यमुना काम जरनि ठई ॥ ६ ॥

राग कान्हरो ॥ रिसमें रसकी बात सुनाई। चतुर सखिन यह बुधि उपजाई ॥ क्रोध मगन त्रिय चतुर जगाई। जागतै दूतिका बोली तोको श्याम बुलाई ॥ उमधि गई तनु सुरति सँभारी फिरि बैठी लै मान। कान्ह गए यमुनातट व्याकुल यह गति देखि अजान॥ काहेको बिपरीति बढावति यह कहि गई हरि पास। देखे जाइ सूरके स्वामी कुंजद्रुमनतर बास ॥ ७ ॥

राग बिहागरो ॥ हरि मुख राधा राधा बानी। धरणीपरे अचेतनहीं सुधिसखी देखि बिकलानी ॥ वासर गयो रैनि इक बीती बिन भोजन बिनपानी। बाँह पकरि तब सखिन

जगायो धनि धनि शारँगपानी ॥ ह्यां तुम विवश भए हौ ऐसे ह्वां तौ वै विवशानी । सूर बने दोउ नारि पुरुष तुम दुहुँकी अकथ कहानी ॥ ८ ॥

राग आडानो ॥ लाल अनमने कत होत हौ तुम देखो धौं देखो कैसे कैसे करि ल्याइ हौं । जलनि कटकीवारू जैसे गाढे गहि ऐसी कठिन होती त्रियाकी प्रकृति हौंतो करही कर पविलाइहौं । रिस अरु रुचि हौं समुझि देखिहौं वाके मनकी ढरनि वाकी भावती बात चलाइहौं । सूरदास प्रभु तुमहिं मिलैहौं नेक न ह्वैहौं न्यारे जैसे पानीमें रंग मिलाइहौं ॥ ९ ॥

राग भैरव ॥ सखी गई हरिको सुख दै । व्याकुल जानि चतुरई कीन्ही अब आवति प्यारीको लै ॥ आतुर गई मानिनी आगे जाइ कह्यो अजहूँ रिस है । मोहन रहे मुरछि द्रुमके तर त्रिभुवनमें ह्वैहै यश है ॥ अजहूं कह्यो मानि री मानिनि उठिचलिमिलिपियको जिय लैहै । सूर मान गाढो त्रियकीन्हों कहै बात कोउ कोटिकलै है ॥ १० ॥

राग सारंग ॥ तूचलिरी बनबोली श्याम । कमलनैनके तू अति वल्लभ सुरति करी हरि आतुर काम ॥ मुरलीमें तुव नाम प्रकाशत तेरे हितको सुन री वाम । कोमल करनि सुमन बहु तोरत रुचिसों सेज रचत गृह धाम ॥ मन क्रम वचन शपथ चरणनकी बिसरत नहीं तुम्हारो नाम । सूरदास प्रभुको मिलि भामिनि जो पायो चाहत विश्राम ॥ ११ ॥

राग रामकली ॥ रसिक राधे बोली नंदकुमार । दरशनको तरसत हरिलोचन तू शोभाकी धार ॥ खंजरीट मृग मीन मधुप मिलि रंभा रचि अनुसार । गोरि सकुचि शशि बिरथ कियो रथ मेरु उलथ्यो बडि तार ॥ कौन हेतुते मिल्यो सितासित बिछुरी कौन विचार । मन्दाकिनि मानो शिर धरिकै रुद्रनि करी पुकार ॥ राख्यो मेलि पीठिते परधन हर जु कियो बिनहार । सूरदास प्रभुसों हठ कीन्हों उठिचल क्यों न सवार ॥ १२ ॥

राग सारंग ॥ बोलत हैं तोहिं नंदकिशोर । मान छाँडि सखीनेक चितैरी पैयांलागौं करौं निहोर ॥ तरिवन तिलक बनी नकबेसरिचख काजर मुख सुरँग तमोर । सब शृंगार बन्यो यौवनपर लै मिलि मदनगोपाल अकोर ॥ लताभवनमें सेज बिछाई बोलत सकल विहंगम मोर । सूरदास प्रभु तुम्हरे दरशको ज्यों दामिनिघनचंदचकोर ॥ १३ ॥

राग केदारो ॥ चल राधे बोलत नंदकिशोर । ललित त्रिभंग श्यामसुंदर घन नाचत ज्यों बन मोर ॥ छिनछिन विरस करति है सुंदरि क्यों बहरत मन मोर । आनँद कंद चंद वृंदाबन तू करि नैन चकोर ॥ कहा कहौं महिमा तुअ भागकी पुण्य गनत नहिं ओर । सूर सखी पियपै चलि नागरि लै मिलि प्राण अकोर ॥ तोहिं बोलै री मधु केशीमथन । यमुनाकूल अनुकूल तृषारत चकित विलोकत सकल पथन ॥ न करु बिलँब भूषण कृत दूषण चिहुर बिहुर नाना करन गथन । समुद कुमुद गति मदर मिलन दुति पसित भए सब नाथ नथन ॥ निकुंजानकी सैम साजे एकाकी रमत सखी बियो न सथन । अति जु कुसुमवास सखी री तुम्हारी आश हरिजू रचि धरे अपने हथन ॥ युग जु जातपल श्रीगोपालके कुटिल तमकि री चढे हैं रथन । सूरदास अतिगति कामरत वासर गतभयो-तुम्हरीकथन ॥ १४ ॥

राग सारंग ॥ मानिनि मानमनायो मोर । हौंमाई पठई हौं तोपै प्रीतम नंदकिशोर ॥ तेरे विरह वृषभानुनंदिनी मोहन बहरावत डोर । तानतरंग मुरलिमें लैलै नाम बुलावत तोर ॥ बलि तुहि जाउँ बेगि लै मिलऊ श्याम सरोज वदन तुव गोर । सूरदास ऐसी दृष्टि सुधानिधि चरणकमल कमलाचितचोर ॥ १५ ॥

मानिनि नेक चितै यहि ओर । नाशत तिमिर वदन प्रकाशत ज्यों राजत रवि भोर ॥ तुव मुख कमल मधुप मेरो मन बिंध्यो नैनकी कोर । वक्रविलोक माधुरी मुसुकनि भावत है प्रिय तोर ॥ अंतर दूरि करौ अंचलको होइ मनोरथ मोर । सूर परस्पर रचौ प्रेमवश दोउ मिलि नवलकिशोर ॥ १६ ॥

राग नट ॥ कहि पठई हरिबात सुचित दै सुनि राधिका सुजान । तैंजु वदन झाँप्यो झुकि अंचल इहै न दुख मेरे मन मान ॥ यह पै दुसह जु इतनेहि अंतर उपजि परै कछु आन । शरद सुधा शशिकी नवकीरति सुनियत अपने कान ॥ खंजरीट मृग मीन मधुप पिक कीर करत हैं गान । विद्रुम अरु बंधूक बिंब मिलि देत बविन छविदान ॥ दाडिम दामिनि कुंदकलीमिलि बाढ्यो बहुत बखान । सूरदास उपमा नक्षत्र गन सब शोभित विनभान ॥ १७ ॥

राग सारंग ॥ रही दै घूँघटपटकी ओट । मनो कियो फिरिमान मवासो मन्मथ बंकट कोट ॥ नहसुत कील कपाट सुलक्षण दै दृग द्वार अगोट । भीतर भाग कृष्णभूपतिको राखि अधर मधु मोट ॥ अंजन आड तिलक आभूषण सचि आयुध बड छोट । भ्रुकुटी सूरगहीकर सारँगनिकर कटाक्षनिचोट ॥ १८ ॥

राग बिलाबल ॥ तैं जु नीलपट ओट दियोरी ॥ सुन राधिका श्याम सुंदरसों विनहि काज अतिरोष कियोरी ॥ जलसुत बिंब मनहु जल राजत मनहुँ शरद शशि राहु सियो री । भूमिघिसनि किधौं कनकखंभ चढिमिलि रसहीरस अमृतपियो री ॥ तुम अतिचतुर सुजान राधिका कत राख्यो भरि मानु हियो री । सूरदास प्रभु अँग अँग नागरि मनो काम कियो रूप वियोरी ॥ १९ ॥

साँरगरिपुकी ओट रहे दुरि सुंदर साँरग चारि । शशिमृग फनिग ध्वनिग दोउ अँग सँग साँरगकी अनुहारि ॥ तामें एक और सुत साँरग बोलत बहुरि विचारि । परकृत एक नाम हैं दोऊ किधौं पुरुष किधौं नारि ॥ ढाकति कहा प्रेमहित सुंदरि साँरगनेक उघारि । सूरदास प्रभु मोहे रूपहि साँरगवदन निहारि ॥ २० ॥

यहि तेरे वृंदावन बाग । सुन राधिका कदमविटपनकी शाखा एक अमीफल लाग ॥ श्याम अरुण कछु अधिक पीत छबि वरणि जाइ नाहिं अंगविभाग । अतिसुपक्क मुरलीके परसत चुइचुइ उमँगि परत रसराग ॥ ब्रजबनिता वर वारि कनकमय रोके रहत सुधासुर-नाग । तुवप्रताप छुइसकत न सुंदरि सुर मुनिमर्कटकोकिल काग ॥ मैं मालिनि जतननि जल जु गयो सींचन सु हथपरे कर दाग । सूर सु श्रमउठि भेटि परस्पर पिउ पियूष पाए बडभाग ॥ २१ ॥

राग सारंग ॥ देखि श्यामको वदन शशिमाई मोहिं अपनपौ भूल्यो । विद्यमान या दृष्टिसरोवर मोहन वारिज फूल्यो ॥ वारि अगाध सघन वृंदावन चंचल लता तरंग । निगम मृणाल समृति पत्रावलि गावत मुनिजन भृङ्ग ॥ सुरभी सुभग हंस गोवृषमृग जलचर जीव अनंत । सूर कछू यह ह्यां री अद्भुत लीला कमलाकंत ॥ २२ ॥

राग बिलावल ॥ अब राधे नाहिंन ब्रज नीति । नृपभयो कान्हकाम अधिकारी उपजी है ज्यों कठिन कुरीति ॥ कुटिल अलक भ्रुवचारुनैन मिलि सचरे श्रवणसमीप सुमीति । वक्रविलोकनि भेदभेदिया जोइ कहत सोइ करत प्रतीति ॥ पोचपिशुन लस दशनसभासद प्रभु अनंग मंत्री बिनभीति । सखि बिन मिलै तौ नावनिऐहै कठिन कुराज राजकी ईति ॥ मंदहास मुख मंद बचन रुचि मंदचाल चरणन भइप्रीति । नखशिखते चित चोर सकल अंग जस राजा तस प्रजा वसीति ॥ तेरो तनु धनरूप महागुण सुन्दर श्याम सुनी यह कीर्ति । सुकरिसूर जेहि भांतिरहैपति जिनि बल बाँधि बढावहु छीति ॥ २३ ॥

राग नट ॥ राधे तेरे रूपकी अधिकाइ । जो उपमा दीजे तेरे तनु तामें छबि न समाइ । सिंह सकुचि सर व्यथा मरति दिन बिन सोई नीर सुकाइ । शशि उर घटत हेम पावक परि चंपक कुसुम रहे कुम्हिलाइ ॥ इभ तूटत अरु अरुण पंकभएविधिना आन बनाइ । कद्रुज पैठि पताल दुरेरहि खगपति हरिबाहन भएजाइ ॥ हंसदुरचो सर दुरचो सरोरुह गज मृग चले पराइ । सूरज दास बिचारि देखि मन तोर रसन पिक रही लजाइ ॥२४॥

राग मलार ॥ राधे तेरो रूप न आनसो ॥ सुरभीसुतपतिताको भूषण सुत धनउदितन पुजै भानसो । अमी रसाल कोकिला जु साधे अंबुज चित अंकुराभिरामसो ॥ विद्रुम अधरदशन दाडिम बिज भृकुटी किए सुढानसो । सूरदास प्रभुसो कब मिलिहौ सुफलरूप कल्यानसो ॥ २५ ॥

राग सारंग ॥ राधे यह छबि उलटि भई । सारंगऊपर सुन्दर कदली तापर सिंह ठई ॥ ताऊपर द्वै हाटक बरणौं मोहन कुंभ मई ॥ तापर कमल कमलबिच विद्रुय तापर करि लई । ताऊपर द्वै मीन चपल हैं सउती साध रही । सूरदास प्रभु देखि अचंभो कहत न परत कही ॥ २६ ॥

राग केदारो ॥ लागो या वदनकी बलाइ । खंजन तेरे खरे कटाक्षनि न्याउ गुपाल बिकाइ ॥ का पटतर द्यों चंद्र कलंकी घटत बढत दिन लाजलजाइ । जा शशिकी तुम आरि करतहौ चंद्र कलंकी घटत बढत दिन लाजलजाइ । जा शशिकी तुम आरि करतहो चंद्र निहारौ आइ ॥ ढोटा जो पैखरो अटपटो बातैं कहत बनाइ । सूरदास प्रभु तुम्हरे मिलनते तनुकी तपत बुझाइ ॥ २७ ॥

राग बिलावल ॥ जलसु प्रीतम सुतरिपुबंधन आयुध आनन बिलख भयो री । मेरुसुतापति बसत जु माथे कोटि प्रकाश रिसाइ गयो री ॥ मारुतसुतपति अरिपुर वासी पितु बाहन भोजन न सोहाइ । हरसुत बाहन अशन सनेही मानहु अनल देह दव लाइ ॥ उदधिसुतापति ताकर बाहन ता बाहन कैसे समुझावे । सूर श्याम मिलि धर्मसुवनरिपु ता अवतारहि सलिल बहावै ॥ २८ ॥

राग नट ॥ लोचनश्याम जूके सायक । नैन चितै वृषभानुनंदिनी वश करि गोकुलनायक ॥ यहै जानि पठई नँदनंदन तुम सब बिधि सुखदायक । तू ब्रजनाथशिरोमणि सजनी श्यामसुन्दर पिय लायक ॥ लग लागे पागे उर अतर कठिन शिलीमुख पायक । सूरदासप्रभु मोहन जोरी करी कुंज मनभायक ॥ २९ ॥

राग सारंग ॥ जबते श्रवण सुन्यो तेरो नाम । तबते हा राधा राधा हरि इहै जु मंत्र जपत दुरि दाम ॥ बस निकुंज कालिंदीके तट सुरभी सखा छांडि सुखधाम । विरह वियोग महायोगी ज्यों जागतही बीतत युगयाम ॥ कबहुँक किसलय पीठ सुचिर रुचि कबहुँक गान करत गुणग्राम । कबहुँक लोचन मूदि मौन ह्वै चित चिंतत अँगअँग अभिराम ॥ तर्फत नैन हृदय होमत हवि मन वच क्रम औरै नहिं काम तरफत नैनहु देत मनोहर ब्रह्मभोज बोलत विश्राम । सूर श्याम कृशगात सबहि विधि दरशन दै पुरवै पियकाम ॥ ३० ॥

राग अडानो ॥ मोहन नीकोरी अतिनीको । तासों न रुसन कीजै हितकै मनाइ लीजै हँसतहँसत दूरि करै न रिस जीको ॥ अतिहि मानिनी जेजे तेऊ मैं मनाइ दई अतिहि कठिन हठ देख्यो री तो तीको । दूसरी यामिनि गई त्योंत्योंतू हठीली भई सूर निरखि मुख देखौ प्यारी पीको ॥ ३१ ॥

राग बिहागरो ॥ और सखी इक श्याम पठाई । हरिको विरह देखिभई व्याकुल मान मनावन आई ॥ बैठी आइ चतुरई काछे वह कछु नहीं लगार । देखतिहीं कछु और दशा तुव बूझति बारंबार । मनमन खिझति मानिनी याको कौने इहां पठाई । सूर सबन कछु मान मनायो सो सुनिकै इह आई ॥ ३२ ॥

राग बिहागरो ॥ अजहूं मान तजन नहिं प्यारी । मदननृपतिके सैन साजिकै घेरे आनि विहारी ॥ इतने कटक देखि मनमोहन भीत भए भय भारी । कुसुमबाण जित तितते छूटत खगरव घटा सवारी ॥ पल्लव पट निशान भँवरा भर मंजरी सलिल साटी । सूरदास प्रभुके सहायको उठि चलि वेगि हकाटी ॥ ३३ ॥

राग सारंग ॥ वेगि चलौ बलि कुँवरि सयानी । समय वसंत विपिन रथ हैंगे मदन सुभट नृप फौज पलानी ॥ चहुँदिशि चांदनि निशा चंचली मनो धवल धर धूरि उड़ानी । सोरहकला छपाकरकी छबि शोभित शीश छत्र शिर तानी ॥ बोलनि हँसनि चपल बंदीजन मनहु प्रशंसत पिक वर वानी । धीर समीर रटत वरअलिगण मनहुँ कमोदिक मुरलि सुठानी ॥ कुसुमशरासस अधिक विराजतकठिन मानगढ अति अभिमानी । सूरदास प्रभुकी है यह गति करहु सहाय राधिका रानी ॥ ३४ ॥

राग मलार ॥ सुन री सयानी त्रिय रूसिबेको नेम लियो पावसदिनन कोउ ऐसो है करत री । दिशिदिशि घटा उठी मिलि री पियासों रूठी निडर हियो है तेरो नेक न डरत री ॥ चलिए री मेरी प्यारी मोको मान देनहारी प्राणहूते प्यारे पति धीर न धरत री सूरदास प्रभु तोहिं दियो चाहै हितचित हँसि क्यों नमिलै तेरो नेम है टरत री ॥ ३५ ॥

सेज रचिपचि साज्यो सदन कुंजनिकुंज चित चरण लाग्यो छतिया धरकि रही। हाहा चल प्यारी तेरो प्यारो चौंकि चौंकि परै पातकी खरक पिय हियमें खरक रही॥ बात न धरत कान तानतिहै भौंहबान तऊ न चलति वाम अँखिया फरक रही। सूरदास मदन दहत पिय प्यारी सुनि ज्यों ज्यों कह्यो त्योंत्यों बरु उतको सरकि रही ॥ ३६ ॥

तूतो मोसों बात न कहति माई चलौगी कहांते। काहेको गहरु कीजे बिन थर कहा लीजै दीजै जाइ उत्तर मैं आईहौं जहांते॥ अनोखी मानिनी नई पाहन पूतरी भई बैन न वदति और जरति नहांते। आई हौं शपथ खाइ जात न परत पाँइ सूरदास प्रभु नवल पहाँते ॥ ३७ ॥

राग सारंग ॥ उतते वे पठवत इतते ए नहिं मानत हौं तौ दुहुंनि बिच चकडोरी कीनी। क्रोध भेष मुख सुदेश नैनन छबि न कहि आवे आतुर ह्वै उठिधाई रावरे लीनी॥ तामरस लोचन हाव भाव बिन करै माने न मानिनी मान रंगभीनी। सूरज प्रभु राइ शिरोमणि आपुहि चलि देखौ क्यों न नायका नवीनी ॥ ३८ ॥

हौं पिय रीझि आई गईही मान छुडावन पिय रीझि आई। ऐसी छबि राजतहै मोपै सो वरणी नहिं जाई॥ आपुन चलिए वदन देखिए जौलौं रहे निठुराई। सूर श्याम प्यारी अति राजति गवरीय दुहाई ॥ ३९ ॥

राग कल्याण ॥ मैं तुम्हैं हँसत खेलत छांडिगई अब न्यारे अन बोले रहे दोऊ। इत तुम रूखे ह्वै रहे गिरिधर उत अनमनी अंचल उरमाइ मुख जंघ लगाइ रही ओऊ॥ नीची दृष्टि करी धरणी नखनि करोवति एहो पिया तबहौं एकएक घूँघटतन चितै रही आदि कहाहो करो अब सोऊ। सूरदास प्रभु प्यारी अंकभरि जाइ लीजै छोडो छोडो कहनदेहु और न मानै कोऊ ॥ ४० ॥

राग ईमन ॥ अजहुँ रैनि तीन यामहै जू काहेको हरबरात श्यामजू। मैंतौ वाकी प्रकृति लिए कैहौं बात जोपै रिस देखि हौं तौ घरिक लागिहै तिहारी प्यारी लाडिली वामहैजू॥ पैज किए जाति ताहि अवलिए आवतिहौं मेरे तौ तिहारे सुख सुख है याते कौन काम है जू। सुनहु सूरज प्रभु अबके मनाइ ल्याऊँ बहुरि रुठाएहौ जू तौ मेरी रामराम है जू ॥ ४१ ॥

राग सारंग ॥ जहां बैठे माधौ तहां तू बुलाई राधे यमुनानिकट शीतल छहिआं। आछी नीकी लागति कुसुंभि सारी गोरे तन परम चतुर चलि हरि पहिआं॥ दूती एक गई मोहनपै जाइ कह्यो यह पिय पहिआं। सूरदास मुनि चतुर राधिका श्याम रैनि वृंदावन महिआं ॥ ४२ ॥

राग सूही ॥ झूमक सारी तन गोरो हो। जगमगिर रहो जराइ कोटीको छबिकी उठत झकोरोहो। रत्नजडितके सुभग तरौना मनहु जात रबि भोरे हो। दुलरीकंठ निरखि पिय इकटक दृगभए रहे चकोरे हो। सूरदास प्रभु तुम्हरे मिलनको रीझिरीझि तृणतोरेहो ॥४३॥

राग ईमन ॥ विरस कीजै न भामिनि रसमें .रिसकी बात। हौं पठई तोहिं लैन साँवरे तोहिं बिनु कछु न सोहात॥ हाहाकरति तेरे पायँन परति हौं छिनछिन निशि घटिजात। सूर श्याम तेरो मग जोवत अति आतुर अकुलात ॥ ४४ ॥

राग बिलावल॥उठ राधे कत रैनि गँवावै। महिसुत गति तजि जलसुतगति ले सिंधुसुता-पति भवन न भावै॥ अलि बाहनको प्रीतम बाला ता बाहन रिपु ताहि सतावै। सो निवारि चलि प्राणपियारी धर्म सुनहि मति भाव न पावै॥ शैलसुतासुत बाहन सजनी ता रिपु ता मुख शब्द सुनावै। सूरदास प्रभु पंथनिहारत तोहिं ऐसो हठ क्यों बनि आवै॥ ४५॥

राग बिहागरो॥ उत्तर न देत मोहिनी मौन ह्वै रही री सुनि सब बात नैकहु न मटकी री॥ अबधौं चलैगी कब रजनी गई री सब शशिबाहन घरनी वै देखि लटकी री॥ चैन री करे थरे री मानि कपोल भव नख लिखै तिलहु न कछु मटकी री। मुग्ध बधूरी शठ काहेको करोहै हठ परम भावती तू नागर नटकीरी॥ ध्रुवसमान आएरी जु सप्तऋषि बहुरि तौ बेरह्वैहै तमचुर रटकी री। सूर सखि जाइचलि राधिकाकुँवरि चलि आजु छबि नीकी तेरे आछे नीलपटकीरी॥ ४६॥

राग सारंग॥ जिनि हठ करहु सारँगनैनी। सारँग सजि सारँगपर सारँग ता सारँगपर सारँग बेनी॥ सारँग रसन दशन पुनि सारँग सारग सुत दृग निरखी पैनी॥ सारँग कहौ सु कौन बिचारौ सारँगपति सारँग रचि मैनी॥ सारँग सदनहि लै जु बरन गई अजहुँ न मानति गत भई रैनी। सूरदास प्रभु तुव मगजोवै तू अंधकरिपु तारिपु सुखदैनी॥४७॥

राग बिहागरो॥ शर्वरी सर्व बिहानी तोहिं मनावति राधारानी। शुक्र उदय होन लाग्यो जागे तमचुर ढरिआई जु मृगानी। प्रफुलित कमल गुंजारकरत अलि पहुफाटी कुमुदिनि कुँभिलानी। सूर श्यामबन मुरछि परेहैं माननिवारो मो पैक्यों झहरानी॥ ४८॥

राग बिहागरो॥ श्यामा प्यारी बोलन लागे तमचुर घटिगई रजनी। अरी वै मनमोहन ब्रजनायक ठाढे सजनी॥ ठाढे हैं हरि कुंज द्वारे ललित वेणु बजाइ हो। श्रवण सुनत कैसे रहत कैसे तोहिं गेह सुहातहो। तुम कुँवरि वृषभानुकी कछु नेह प्रीति न जानहू। कहि पठई हरि तोहिं काहे न चित्तमें कछू आनहू॥ नंदनंदन कह्यो ऐसे सुंदरी ह्यां आइहो। और नहिं कछु काज बनमें नेकमधुर सुर गाइहो॥ सूर प्रभुहि बिचारि मनमें प्रीतिसों उर लाइए। यहै पुनि पुनि मैं कहति राधिका मनबांछित फल पाइए॥ ४९॥

राग केदारो॥ मोहन तेरे अधीन भए री इति रिस कबते कीजतरी गुण आगरी नागरी। तेरे अन उत्तर सुनिसुनि श्याम हँसिहँसि देत नैकचितै इत भाग आगरी॥ तेरोई भागसुहाग तेरोई अनुराग तेरेही माथे रति री तू सुन रूप उजागरी। सूरदास प्रभु तेरो मग जोवत तुही तुही रट लागी जैसे मृगिनी भूली बागरी॥॥ ५०॥

राग नट॥ कौन कुमति आई री जो कह्यो नमानति। छाँडि मान सुन बात सयानी कत हरिसों हठ ठानति॥ यह निशि वृथा बिहाय पिया बिन सोच नहीं उर आनति। बीउत श्याम श्याम दामिनिको मनो शरद ऋतु जल घटत न जानति॥ धनुप कलास सही सब सिखि कै भई सयानी गानति। सूर सुंदरी आपुही कहा तु शर संधानति॥५१॥

तू सुन कान दैरी मुरलीध्वनि तेरे गुण गावैं श्याम कुंज भवन। सन्मुख ठाढे हैं ताहीको अंक भारत तेरे तनु परसे ज्यों आवतु तवन ॥ तेरो स्वरूप आनि उर अंतर नैन मूँदि निकसन कहत न करतगवन। सूरदास प्रभुके तू तन मन रमि रही रोमरोम प्रति याहीते नाम पायो राधारवन ॥ ९२ ॥

राग केदारो ॥ प्यारी है प्रीतम आरति करतु। तुम्हरे काजे कुँवरि राधिका मेरे पांइनि परतु ॥ वरही मुकुट लुढत अवनी पर नाहिंन निजभुज भरतु। बारंबार रहटके घट ज्यों भरिभरि लोचन ढरतु ॥ अति आधीन मीन ज्यों जलबिनु नाहिंन धीरज धरतु। सूरसुजान सखी सुन तुम बिनु मन्मथ पावक जरतु ॥ ९३ ॥

राग सारंग ॥ मृगनैनी तू अंजन दै। नवल कुंज कालिंदसुतातट पीको सर्वसु लै ॥ शोभित तिलक मृगमद रुचि शुचि भुव बंक चितै ॥ हाटक घाटै सुधा पियनको नागिनि लट लटकै। नैन निरखि अँग अंग निरखियो अनख पिया जु तजै ॥ बादर वसन उतारि वदन यों चंदा जों न छपै। खंजन मीन अंजन दै सकुचे कविसो कहि गनै ॥ सूर श्यामको वेगि दरश देहु काम मदन जुडै ॥ ९४ ॥

राग नट ॥ राधे कत रिस सरस तई। तिष्ठति जाइ बारबारनि पै होति अनीत नई ॥ नित तुव जलनि सिंधु सुत मानत मृगमद श्याम दई। जल थल खगनि सुमन गुरु दोऊ द्विज दुति किरन भई ॥ विरहत कुंज विलासिनी पद्मिनि सकुच नसे तकई। दुखी दुरे फल त्राहि विरहिनी अति अपराध बई ॥ अब तुम जाहु निकुंज भामिनी नातरु करत खई। परसै सूर चतुर चिंतामणिविपुल विलास मई ॥ ९५ ॥

राग देव गंधार ॥ मानिनि मानत क्यों न कह्यो। प्रथम श्याममन चोरि नागरी अब क्यों मानगह्यो ॥ जानति कहा रीति प्रीतिमकी वन जन जोग मह्यो। रुद्र वीर रवि शेष सहसमुख तिनहुँ न अंत लह्यो ॥ बैठे नवल निकुंज मंदिरमें सो रस जात बह्यो सूरज सखि मोहनमुख निरखहु धीरज नाहिं रह्यो ॥ ९६ ॥

राग नट ॥ कुंजभवनमें ठाढे देखो अँखियनभरि तब मैं जाऊंगी बलि। मोपै न देखे परे खरे द्रुमडार गहे अकेले नेक तू ठाढीहो ढिग चलि ॥ तेरो री वदन प्रफुलित अंबुज हरिजूके नैना मैं देखे अति आतुर अलि। सूरदास नँदनंदन प्यारे नेक न कीजे हाहा दूरि करो मानै मिलि ॥ ९७ ॥

राग केदारो ॥ तेरे मान बनहुतरी मानिनि नीको लागत ऐसेहि जौलौं लालहिलै आऊं। औरनकी हाँसी खेल तिहारी रुषय माय विरसमें यह रस नैनन आनि देखाऊं ॥ उलटि पियपै जाऊं नौतम चोप बढाऊं सोरह कलाको शशि कुहू बिग साऊं। सूरदास प्रभु गिरिधरनसों हिलिमिलिवेको यह सुख रूप अनूपम पाऊं ॥ ९८ ॥

राग विहागरो ॥ कहत श्यामसों जाइ मनावो मेरे कहे न मानै जू। कहा रही मौन घालि न कहूं अनुमानै जू ॥ कहा मनमें घालि बैठी भेद मैं नाहिं लखि सकी। आप ह्यां वह वहां बैठी जात आवत हौं थकी ॥ नेकहू जो कह्यो मानै कोटि भांतिन मैं कही। हाहा करि मनुहारि सुनतही अतिरिस गही ॥ कहा बैठे चले बनिहै आपुहू नाहिं मानिहौ। तुम कुँवर घरहीके बाढे अब कछू जिय जानिहौ ॥ वेगि चलिए अनखि जैहै तुम इहां

उह वहां जरति है । वाके जिय और द्वै है कपट करि हठ धरति है ॥ राधिका अति चतुर जानौ जाइ ता ढिगही रहौ । कहा जो मुख फेरि बैठी मधुर मधुर वचन कहौ। सूर प्रभु अब बनै नाचै काछ जैसो तुम कछ्यो । कहियत गुण प्रवीण राधा क्रोधहीमें विष भछ्यो ॥ ५९ ॥

सुनि यह श्याम विरहभरे । बारं बारहि गगन निहारत कबहूँ होतखरे ॥ मानिनी नाहिं मान मोच्यो दूसरी निशि आजु । तब परे मुरछाइ धरणी काम करयो अकाजु ॥ सखिन तब भुज गहि उचाए कहा बावरे होत । सूर प्रभु तुम चतुर मोहन मिलो अपनो गोत॥६०

राग बिलावल सूहीं ॥ श्याम चतुरई कहाँ गँवाई । अब जाने घरके बाढे हौ तुम ऐसे कहा रहे मुरझाई ॥ बिना जोर अपनी जाँघनके कैसे सुख कियो चाहत । आपुन दहत अचेत भए क्यों उत मानिनि मन दाहत ॥ उहई रहौ कहैगी तुमको कतहूँ जाइ रहे बहु-नायक । सूर श्याम मनमोहन कहियत तुम हौ सबही गुणके लायक ॥ ६१ ॥

राग रामकली ॥ तब हरि रच्यो दूती रूप । गए जहँ मानिनी राधा त्रियास्वांग अनूप ॥ जाइ बैठे कहत मुख यह तू इहाँ वन श्याम । मैं सकुचि तहँ गई नाहीं फिरी कहि पति वाम ॥ सहज बातैं कहत मानो अब भई कछु और । तू इहां वै वहां बैठे रहत एकहि ठौर ॥ कहौ मोसों कहा उपजी वै टरत तुव नाम । सुनतिहैं कछु बचन राधा सूर प्रभु वन धाम ॥ ६२ ॥

राधे तैं अति मान करयो । यह कहि हरि पछितात मनहिंमन पूरब पाप परयो ॥ पहिली अपनी कथा चलायो जब त्रिय भेष धरयो । तब तेहि रूप अनूप सुमुखि सुनि त्रिभुवन चित्त हरयो । मोहे असुर महामद माते सुर मुख अमृत भरयो । शिव गणसहित समेत महामुनि को व्रतते न टरयो ॥ तातनकी छबि निरखि सूर शिव छत ज्यों ज्ञान गरयो । जेहि जारयो जग काम सु माधौ तेरे हठ जात जरयो ॥ ६३ ॥

राग बिहागरो ॥ इतो श्रम नाहिंन तबहूं भयो । धरणीधर बिधि वेद उधारयो मधुसो शत्रु हयो ॥ द्विज नृप कियो दुसह दुख मेटयो बलिको राज लयो । तोरयो धनुष स्वयं-बर कीनो रावन अजित जयो ॥ अघ बक वत्स अरिष्ट केशि मथि दावानल अचयो ॥ त्रियवपु धरयो असुर सुरमोहे को जग जो निद्रयो ॥ जानो नहीं कहा या रसमें जेहि शिर सहज नयो । सूर सुबल अबतोहिं मनावत मोहिं सब बिसरि गयो ॥ ६४ ॥

राग मलार ॥ समुझिरी नाहिन नई सगाई । सुन राधिके तोहिं माधौ सों प्रीति सदा चलिआई ॥ जब जब मान कियो मोहनसों विकल होत अधिकाई । बिरहानल सब लोक जरतहैं आपु रहत जलशाई ॥ सिंधु मथ्यो सागर बल बांध्यो रिपुरण जीति मिलाई ॥ अब सो त्रिभुवन नाथ नेहवश बन बाँसुरी बजाई । प्रकृति पुरुष श्रीपति सीतापति अनुक्रम कथा सुनाई । सूर इती रसरीति श्यामसों तैं ब्रज वसि बिसराई ॥ ६५ ॥

राधिका तजि मान मयाकरु । तेरे चरण शरण त्रिभुवन पति मेटि कल्प तू होहि कल्प तरु ॥ जिनके चरण कमल मुनि वंदत सो तेरो ध्यान धरै धरणीधर । अहो बावरी कहा तैं

कीन्हों प्रीतम पठै दियो बैरनिघर ॥ तुम नागरि वै श्री नागरवर तुम सुन्दरि वै श्रीसुंदर वर वै ॥ हरि तो दुख हरत सबनको तू वृषभानु सुता हरिको हर ॥ जो झुकि कछुक कह्यो चाहतिहै उनहिं जानि सखि मोहीसों लर । तबहीं सूर निरखि नैनन भरि आयो उघरि लाल ललिताक्षर ॥ ६६ ॥

राग बिलावल ॥ श्याम चतुरई जानतहौं । ए गुण तुम अजहूं नहिं छांडो इन छंदनिमैं मानतिहौं ॥ तुम रसवाद करन अब लागे जे सब तेउ पहिचानतिहौं । वै बातैं अब दूरि गई जू ते गुण गुणि गुणि गानतिहौं ॥ यह कहि बहुरि मान गहि बैठी जियही जिय अनुमान तिहौं । सूर करो जोइ जोइ मन भावै इहै बात कहि भानतिहौं ॥ ६७ ॥

राग बिहागरो ॥ यह कहि बहुरि मान कियो । रिसनि थरथर होति बाला योग नेम लियो ॥ कहति मनमन बहुरि मिलिहौं अब न करौं बिलास । ध्यान धरि बिधिको मनावै लेति उरध उसाँस ॥ त्रियाको जिनि जन्म पाऊं जिनि करै पति नारि । जनम तौ पाषाण मांगौं सूर गोद पसारि ॥ ६८ ॥

राग बिलावल ॥ श्याम चले पछिताइकै अति कीन्हों मान । व्याकुल रिस तन देखिकै सब गयो सयान ॥ बैठे शीश नवाइकै बिन धीरज प्रान । दूती तुरत बोलाइकै पठई दै आन ॥ बिरहाके वश हरि परे त्रिय कियो अनुमान । धीर धरौ मैं जातिहौं करिये कछु ज्ञान ॥ सावधान करिकै गई दूतिका सुजान । सूर महा वह मानिनी मानो पाषाण ॥ ६९ ॥

राग धनाश्री ॥ प्यारी अंश परायो दै री । मेरी सिख सुन रसिक राधिका मनमें न्याउ चितै री ॥ आप आपनी तिथिवाई दुहि अचवत अमर सबै री । हर सुरेश सुर शेष समुझि जिय क्यों प्रभु पान करै री ॥ वह झूठो शशि जानि बदन बिधु रच्यो बिरंचि इहै री । सौंप्यो सुपति बिचारि श्याममित सो तूं रही लटि लै री ॥ जाकी जहां प्रतीति सूर सो सर्वस तहां सचै री ॥ सिंधु सुधा निधि अर्पि अबहिं उठि विधु पुनि नहीं पचै री ॥ ७० ॥

राग बिहागरो ॥ राधिका हरि अतिथि तुम्हारे । रतिपति अशन काल गृह आए उठि आदर करि कहे हमारे ॥ आसन आधी सेज सरकि दै सुख पैहै पद हरषि पखारे । अर्घ्यादिक आनंद अमृतमें ललित लोल लोचन जलधारे ॥ धूप सुवास ततक्षण दशकरि मनमोहन हँसि दीप उजारे । वचन रचन भ्रुवभँग अवर अंग प्रेम मधुर रस परसिन न्यारे ॥ उचित केलि कटु तिक्त त्यागि पट अमल उलटि अंकम हठि हारे । नखछत छार कसाई कुचग्रह चुंबन सर्पि समर्पि सवारे ॥ अधर सुता उपदंश सींक शुचि विधु पूरण मुखवास सचारे । सूर सुकृत सन्तोषि श्यामको बहुत पुण्य यह व्रत प्रतिपारे ॥ ७१ ॥

राग धनाश्री ॥ अब मोहिं जानिए सो कीजै । सुन राधिका कहत माधो यों जो बूझिए दंड सो लीजै ॥ उर उर चापि बांधि भुज बंधन नखनाराच मर्म तकि दीजै । भौंह चढाइ रिसाइ दशन दशि अधर सुधा अपने मुख पीजै ॥ जिनि करै बिलंब भामिनी सुरस सोई

करौ जेहि गात पसीजै । ग्रंथि गुणनि गहि गूढ गांठि दै छुटै न कबहूं श्रमजल भीजै ॥ सुन सखि सुमुखि पाँइ लागतिहौं दंपति अरसपरस तनु छीजै । सूर श्याम सँग रस मिलि विलसहु जीवन सफल यहै सुख लीजै ॥ ७२ ॥

राग गुंडमलार ॥ गह्यो दृढ मान वृषभानुवारी । डुलै बरु स्वर्ग सुरपति सहित सुरनसों डुलै कंचन मेरु रहि निहारी ॥ रैनि रवि उठौ बासर चंद्र होइ बरु डुलैं सब नखत यह होइ भाखै । धरणि पलटै सिंधु मर्यादको तजै शेष शिर डुलै नहिं मान नाखै ॥ बांझ सुत जनैं उकठो काठ पल्लवै विफल तरु फलै बिन मेघ पानी । सूर प्रभु यह सुनौ बरु अचल चल थकै मनहिं मन दूतिका कहति बानी ॥ ७३ ॥

राग कान्हरो ॥ दूती यह अनुमान करै । कासों कहौं सुनै को मेरी कैसे कह्यो परै ॥ हरि पठई मोको आतुर करि यह जिय सोच करै । कैसे बचन कहौं या आगे यह अनुमान करै ॥ चतुर चतुरई फबै न यासों सुनि रिस अतिहि करै । सूर सहजही मान मनाऊं जो यह कबहुं करै ॥ ७४ ॥

मानलीला । राग मलार ॥ मान मनायो राधा प्यारी । दहियत मदन मदन नायकही पीर पीरते न्यारी ॥ तू जु झुकतहै और रूसने अब कहि कैसे रूषी । बिनही शिशिर तमक तामसते तुव मुख कमल विदूषी ॥ सुनियत बिरद रूप रस नागरि लीन्ही पलटि कछूसी । तेरे हती प्रेम संपति सखी सो संपति केहि मूसी । उन तन चितै आपतन चितवहु अहो रूपकी राशी । पिय अपनो ना होइ तऊ ज्यों ईस सेइए कासी ॥ तुमतौ प्राण प्राणवल्लभके वै तुव चरण उपासी । सुनिहै कोऊ चतुर नारि कत करत प्रेमकी हांसी ॥ ज्यों ज्यों मौन भई तुम उनके बाढी आतुरताई । कान्ह आन बनितारत सुनि सुनि जिय बैठी निठुराई ॥ हिए कपाट जोरि जडि ताके बोलत नहीं बुलाई । हा राधा राधा रट लागी चित चातककी नाई ॥ जोपै मानत भांवरि नाहीं भांवरि मानन होई । हियते वादि प्रेम रति वति हो अंत भावतो सोई ॥ जो गोरी पियनेह गरव तौ लाख कहै किन कोई । काहू लियो प्रेम परचो वह चतुर नारि है सोई ॥ कत होरही नारि नीची करि देखत लोचन झूले । मानहु कुमुद उडुपति सों किए धर्म मुख फूले ॥ वै तौ हित वृषभानु नंदिनी सेवत यमुना कूले । तेरे तनक मान मोहनके सबै सयानप भूले ॥ अहो इंदुवदनी सुन सजनी कत पलकन पल जोरै ॥ तुव मुख दरश आशके प्यासे हरिके नयन चकोरै ॥ तेरे बल भामिनी वदत नहिं उपजत काम हिलोरे । सुनियत हते चतुर नागर ते तनक मान भये भोरे ॥ तब दूती फिरि गई श्याम पै श्याम वहां पग धरिए । जेहि हठ तजै प्राण प्यारी सो जतन सवारे करिए ॥ वे वैसे तुम ऐसे वैसे कहो काज का सरिए । कीजै कहा च.व अपनी कत इहां मसूसन मरिए ॥ अपनी चोप आप उठि आए ह्वै रहे आगे ठाढे । भूलि गयो सब चतुर सयानप हुते जो बहु गुण गाढे ॥ डोलत नहिं बोलत न बुलाए मनहुँ चित्र लिखि काढे । परचो न काम नारि नागरसों हैं घरहीके बाढे ॥ निबह्यो सदा औरहीको हठ यह जो प्रकृति तुम्हारी । आपुनही अधीन ह्वै ठाढे देखि गोवर्धनधारी ॥ प्राणहि पियहि रूसनो कैसो सुन वृषभानुदुलारी । कहूँ न भई सुनी नहिं देखी रहै तरंग

जल न्यारी ॥ रिस रूसनो मिलन पलकनको अति कुसुंभरँग जैसो। रहै न सदा छुटत छिनभातर प्रात ओस तृण तैसो ॥ वे हैं परममलीन किए मन उठि कहि मोहन वैसे। घर आए आदर न चूकिए बैठी दूध अचैसे ॥ वे तौ भँवर भावते वनके और वेलिके तोषी। कीजै मान मदनमोहनसों बात कहै हँसि नोखी ॥ तुम जानहु की लाल तुम्हारो तुमहिं उनहिं है ऐसी। याहीते तुम गर्व भरीहौ वे ठाढे तुम वैसी ॥ जोबनजल वर्षाकि नदी ज्यों चारि दिनाको आवै। अंत अवधिही लौं नातो जो कोटिक कलह उठावै ॥ वल्लभको बल्लभको मिलिबौ तुमहिं कौन समुझावै। लै चलि भवन भावतेहिं भुज गहि को कहि गारि दिवावै ॥ झुकि ठेली ह्यांते रिसहाती कौने सिखै पठाई। लै किन जाहि भवन अपने ह्वां लरन कौनसों आई ॥ कांपति रिसन पीठिदै बैठी सहचरि और बुलाई। कछु सीरी कछु ताती वाणी कान्हहि देत दोहाई ॥ कबहुँक लै धरि दर्पण मोहन ह्वै रहे आगे ठाढो। इत नागरी उतहि वै नागर इन बातनको चाढो ॥ बडे बडाईको प्रतिपालैं बडो बडाई छीजै। ताके बडी बडी शरणागत वैर बडेसों कीजै ॥ तू वृषभानु बडेकी बेटी तेरे ज्याए जीजै। राखहु वैर हिए गहि मोसों वैर हि पीठि न दीजै ॥ भामिनि और भुअंगिनि कारी इनके विषहि डरैए। राचेहूं विरचे सुख नाहीं भूलि न कबहुँ पत्यैए ॥ इनके वश मन परे मनोहर बहुत जतन करि पैए। कामी होइ काम आतुर तेहि कैसेकै समुझैए ॥ जे जे प्रेमछके मैं देखे तिनहिं न चातुरताई। तेरे मान सयान सखी तोहिं कैसेकै समुझाई ॥ बहुरो भए सहचरी मोहन ताकैं अपनी वातैं। लागे काम सखीके धोखे कहत कुंजकी बातैं ॥ सुधि करि देखि रूसनो उनको जब खाई हाहा तैं। आप पीर परपीर न जानति भूली जोवन मातैं ॥ कबहुँ न भयो सुन्यो नहिं देख्यो तनुते प्राण अबोले। होत कहाहै आलसहू मिस छिन घूँघटपट खोले ॥ पावति कहा मानमें तू री कहा गँवावति है हँसि बोले। कालिहि प्राणनाथ तुम प्यारी फिरिहौ कुंजनि डोले ॥ कहा रही अतिक्रोध हिए धरि नेक न दया दयानी। प्रगट्यो जानि मदनमोहनतनु बातबात अधिकानी ॥ हितकी कहे अनख लागतिहै समुझहु भले सयानी। मनकी चोप मान कीजतु कह थोरेही गरबानी ॥ रही मूँदि पटसों हठि भामिनि नेक न बदन उघारै। हरि हित वचन रसाल कठिन पाहन ज्यों दून उतारै ॥ धरे ग्रीवपट सन्मुख ठाढे नेक न कोप निवारै। जा आधीन देव सुर नर मुनि सो दीनता पुकारै ॥ खन गावै खन बेन बजावै कमलभृंगकी नाहीं। खन पायनतन हाथ पसारै छुवन न पावै छाहीं ॥ खनखन लेहि बलाइ वामकी लालच करि ललचाही। कहै आनकी आन सौंह दै खनखन हाहा खाही ॥ कबहुँक निकट बैठि कुसुमावलि अपने कर पहिरावै। जोइ जोइ बात भावति हि भावै सोइसोइ बात चलावै ॥ जितहि जितहि रुख करै लडैती तितही आपुन आवै। नाचत जाके ढर त्रिभुवन तेहि नेकहु मान नचावै ॥ जिन नैनन देखत सुख भूले ते दुख नैन समोवै। जो मुख सकल सुखनिको दाता सो मुख नेक न जोवै ॥ जेहि लिलाट त्रिभुवनको टीको सो पाँइनतन सोवै। राजहिं जाहि सनक अरु शंकर बिरचै ताहि बिगोवै ॥ एते मान भये वश मोहन बोलत कटुक डराई। दीपक प्रेम क्रोध मारुत छिन परसत जिनि बुझिजाई ॥ ताते करि हरि छल दूतीको कहत बात सकुचाई। कपटी कान्ह पत्याहि न राधे तोहिं वृषभानुदोहाई ॥ पठई मोहिं दई उरमाला

जहां कहूँ रति मानी । हौं बहराइ इतहि आई री आली तोहिं डरानी ॥ काहेको रूसनो बयो है मोसों कहो कहानी । नवनागर पहिचानि राधिका यह छल अधिक रिसानी ॥ जनिए कहा कौन अपराधिनि आनि कान है लागी । सुनिसुनि उठी सुंदरीके जिय प्रगट कोपकी आगी ॥ यद्यपि रसिक रसाल रसीली प्रेमपियूषन पागी । किती दई शिख मंत्र साँवरे तउ हठ लहरि न जागी ॥ कहिए कहा नंदनंदनसों जैसे लाड लडाई । कौन न भई मानिनी उनसों जेते मान मनाई ॥ नवनागर तबहीं पहिचाने नागरि नागरताई । इन छँद बंदनि छँदे पैए प्रेम न पायो जाई ॥ हारे अबलासों बल मोहन तजत न पाणि कपोलै । मानहु पाहनकी प्रतिमासी नेक न इत उत डोलै ॥ इन धोसनि रूसनो करतिहौ करिहौ कबहिं कलोलै । कहा दियो पढि शीश श्यामके खैंचि आपनो सो लै ॥ तोहिं हठ परयो प्राण वल्लभसों छूटत नहीं छुड़ाए । देखहु मुरछि परयो मनमोहन मनहु भुअंगिनि खाए ॥ काहेको अपराध लेतिहै करति कामको भायो । नेक निरखि उठि कुँवरि राधिका जो चाहतिहै ज्यायो ॥ बहुरौ लियो जगाइ मनोहर युवतिन जतन बनायो । विरहताप बरदाप हरनको सरस सुगंध चढायो ॥ जिते करे उपचार मनहु तनु जरत माँझ घृत नायो । काम अग्निते बिना कामिनी काहि कौनै सचुपायो ॥ जिनके हित तू त्रिभुवन गाई ठकुरानी करि पूजी । आनँदअंग संग सुख विलसत बनना यक है कूजी ॥ अनुदिन काम विलास विलासिनि वै अलि तू अंबूजी । ऐसे पियसों मान करति है तोसी मुग्ध न दूजी ॥ मेरो कह्यो मानती नाहिंन ह्यां अरु कौन कहैगो । राखत मान तिहारो मोहन ऐसी कौन सहैगो ॥ जानहुगी तब मानहुगी मन जब तनु मदन दहैगो । करतिहौ मान मदनमोहनसों मानै हाथ रहैगो ॥ नख लिखि कह्यो जाहु तहँई उठि जाके हाथ । बिकाने राचे रहत रैनि दिन मोहन हरद चून ज्यों साने ॥ मुख मेरो हौ मान मनावत मन अंतहि रुचि माने । गावत लोग विरद सांचोई हरि हित कौन सिराने ॥ तुम मम तिलक तुमहिं मम भूषण तुमहिं प्राण धन मेरे । हौं सेवक शरणागत आए जानहु जतन घनेरे । तेरीसों वृषभानुनंदिनी एक गांठि सौफेरे । हितसों वैर नेह अनहितसों इहै न्याव है तेरे ॥ परधन रवक दवन दारुन द्रुम डोलनि कुंजएमाहीं । चारन धेन फेन मथि पीवन जीवन रोकत खाहीं ॥ डासन कास कामरी ओढन बैठन गोप सभाही । भूषण मोर पयूखन मुरली तिनके प्रेम कहाही ॥ प्रेम पतंग परे पावकमें प्रेम कुरंग बँधेसे । चातक रटै चकोर न सोवै मीन बिना जल जैसे ॥ जहां मान तहां मान मनायो प्रेम न गनिये ऐसे । प्रेममांझ जो करहिं रूसनो तिनहिं प्रेम कहि कैसे ॥ कांपत रिसन पीठि दै बैठी मणि माला तन हेरयो । निरखि आप आभास सयानी बहुरि नैनमुख फेरयो ॥ लिए फिरत उरमाँझ दुराए जानत लोग अँधेरो । एते मान भावती तो कत मान मनावत मेरो ॥ तेरीसौं आभास तिहारो यहां और को जोहै ॥ लै दर्पण मणि धरयो पांइतर देखि दुहुँनिमें कोहै ॥ लघु अपराध दासको त्रासै ठाकुरको सब सोहै । निरखि निरखि प्रतिबिंब उहै तनु नैन नैनमिलि मोहै ॥ नेक मोहिं मुसकात जानि मनमोहन मन सुख आन्यो । मानो दव द्रुम जरत आश भयो उनयो अंबर पान्यो ॥ जो भाई सो सौंह दिवाई तब सूधे मन

मान्यो। दियो तमोर हाथ अपने करि तब हरि जीवन जान्यो ॥ हँसि करि कह्यो चलौ हरि कुंजन हौं आवतिहौं पाछे। लकुटी मुकुट पीत उपरैना लालकाछनी काछे ॥ गोदोहनकी बेर जानि सँग लिए बछरुवा आछे। जो न पत्याहु जाहु मुरलीधर हमहिं तुमहिं हैं साछे ॥ सघनकुंज अलिपुंज तहां हरि किसलय सेज बनाई। आतुर जानि मदनमोहन तनु कामकेलि चलि आई ॥ हँसे गोपाल अंक भरिलीनी मनहुँ रंक निधि पाई। रति विपरीति प्रीति पिय प्यारी वर्णत वरणि न जाई ॥ आलिंगन चुंबन परिरंभन दियो सुरतिरस पूरो। छिटकि रही श्रमबूँद बदनपर अरु पांइन खुभि चूरो ॥ मुखके पवन परस्पर सुखवत गहे पानिपिय जूरो। बूझत जानी मन्मथचिनगी फिरिमनो दियो मरूरो ॥ आलसमगन बदन कुँभिलानो बाला निर्बल कीन्हीं। थकित जानि मनमोहन भुज भरि त्रिया अंक भरि लीन्हीं ॥ गोरे गात मनोहर उरजन लसत फुलेल कंचुकी भीन्हीं। मनु मधु कलस श्याम ताईकी श्याम छापसी दीन्हीं ॥ इत नागरी नवल नागर उत भिरे सुरतिरण सोऊ। नैनकटाक्ष बाण असिवर नख बरषि निदाने दोऊ ॥ टूटे हार कंचुकी दरकी घाइल मुरे न कोऊ। प्रगट्यो तेज तरनि पदवीकी लाज लजाने दोऊ॥ यहि डर रहत पितांबर वोढे कहा कहौं चतुराई।भोरयो काम प्रेमहू भोरयो भुरई बैस भुराई॥पति अरु प्रिया प्रगट प्रतिबिंबत ज्यों जल दर्पण झाँई। अब जिनि कहै हिएमें कोहै बहुरि परी कठिनाई ॥ करजोरे बिनती करै मोहन कहौ पाँइ शिर नाऊं। हौं सेवक निज प्राणप्रियाको यह कहि पत्र लिखाऊं ॥ तेरी सौं वृषभानुनंदिनी अनुदिन तुव गुण गाऊँ। अब जिन मान करहि मोसों हो इहै मौज करि पाऊँ ॥ हँसिकरि उठि प्यारी उर लागी मान मैनदुख पायो। तुम मन देहु आन बनिता तो मैं मन काहि लगायो। लै बुलाइ उर लाइ अंकभरि पछिलो दुख बिसरायो। श्याम मान है प्रेम कसौटी प्रेमहि मान सहायो ॥ टूटे बंद छुटी अलकावलि मरगज तनके वागे। अंजन अधर भाल जावकरँग पीक कपोलन पागे ॥ बिनगुन माल पीठि गडि कंकन उपटि उठे उर लागे। रसिक राधिकाके सुखको सुख लूटयो श्याम सभागे ॥ नवल गोपाल नवेली राधा नये नेह वश कीन्हें। प्राणनाथसों प्राणपियारी प्राणलटकिसो लीन्हे ॥ विविध विलासकला रसकी बिधि उभै अंग परबीनो। अतिहितमानमान तजि मानिनि मनमोहनसुख दीनो ॥ राधा कृष्ण केलि कौतूहल श्रवण सुनैं जे गावैं। तिनके सदा समीप श्याम नितही आनंद बढावैं ॥ कबहुँ न जाइ जठर पातक जिहिको यह लीला भावै। जीवन मुक्त सूर सो जगमें अंत परमपद पावै ॥ ७५ ॥

राग गुंडमलार ॥ राधिका वश्यकरि श्याम पाए। विरह गयो दूरि जिय हरष हरिके भयो सहस मुख निगम जिन नेति गाए ॥ मान तजि मानिनी मैनको बल हरयो करत तनु कंतके त्रास भारी। कोक विद्या निपुण श्याम श्यामा विपुल कुंजगृह द्वार ठाढे मुरारी ॥ भक्तहित हेतु अवतारलीला करत रहत प्रभु तहां निज ध्यान जाके। प्रगट प्रभु सूर ब्रजनारिके हित बँधे देत मनकाम फल संग ताके ॥ ७६ ॥

हिंडोरलीलाको सुख ॥ श्रीकृष्ण राधिका गोपिन संग झूलहिंगे ॥ राग मारू ॥ वृंदावन श्यामलघन नारि संग सोहै जू । ठाढे नवकुंजनतर परमचतुर गिरिधर वर राधापति अरसपरस राधा मन मोहै जू ॥ नीपछाँह यमुनतीर ब्रजललना सुभग भीर पहिरे अँग विविध चीर नवसत सब साजै । बार बार विनय करति मुख निरखति पाइ परति पुनि पुनि कर धरति हरति पियके मन काजै ॥ विहँसति प्यारी समीप घनदामिनी संग रूप कंठ गहति कहति कंत झूलनकी साधा । यमुनपुलिन अति पुनीत पिय इहां हिंडोर रचौ सूरज प्रभु हँसति कहति ब्रजतरुनी राधा ॥ ७७ ॥

राग राग्नी मल्लारी ॥ हिंडोरे हरिसँग झूलिएहो अरु पियको देहिं झुलाय । गई बीति ग्रीषम शरद हितु ऋतु सरस वर्षा आय ॥ अब इहै साधपुरावहू हो सुनहु त्रिभुवनराइ । गोपांगना गोपालजूसों कहति गहि गहि पाइ ॥ गढनहार हिंडोरनाको ताहि न लेहु बोलाइ । बन बननि कोकिल कंठ निरखत करत दादुर शोर । घनघटा पीरी श्वेत बगपंगति निरखिये नभ ओर ॥ तैसियै दमकति दामिनी तैसोइ अंमर घोर । तैसोइ रटत पपीहरा बिच तैसोइ बोलत मोर ॥ तैसि हरीहरी भूमि हुलसति होति नाहिं रुचि थोर । तैसिऐ रँग सुरँग बिधिवधू लेति है चितचोर ॥ तैसिऐ नन्हीं बूँदनि बरषतु झमकिझमकि झकोरि तैसिऐ भरि सरिता सरोवर उमँगि चलीं मिति फोरि ॥ सुनि बिनय श्रीपति बिहँसि बोले विश्वकर्मा श्रुतिधारि । खचि खंभ कंचनके रचि पचि राजति मरुवा मयारि । पटुली लगे नगनाग बहुरंग बनी डाँडी चारि । भँवरा भँवैभजि केलि भूले नागर नागरि नारि ॥ पहिरि चुनिचुनि चीरचुहिचूहि चूनरी बहुरंग । कटि नीललहँगा लालचोली उबटि केसरि अंग ॥ नवसात सजि नई नागरी चलीं झुंडझुंडनि संग ॥ मुख श्याम पूरणचंदको मनो उमँगि उदधि तरंग । तहँ त्रिविध मंद सुगंध शीतल पवन गवन सुभाइ । उर उड़त अंचल उघरि मुख मिलि नैन नैन लगाइ ॥ तैसो यमुना पुलिन परम पुनीत सब सुखदाइ । तैसिऐ गोपी कंठ लगावति मोहन मोहनराइ ॥ गिरिराजधारन गोपिकनसों करत कौतुक केलि । झूलत झुलावतकंठ लावत बढी आनँद बेलि ॥ कबहुँ रहसत मचत लै सँग एक एक सहेलि । झकझोरि झमकत डरत प्यारी प्रीतम अंकम मेलि ॥ तेहि समय सकुचि मनोजकी छवि जक्यो धनुशर डारि । अंमर बिमानन सुमन बरषत हरषि सुरसँगनारि ॥ मोहे सुरगण गंधर्व किन्नर रहे लोक बिसारि । सुनिसूरश्याम सुजान सुंदर सबनके हितकारि ॥ ७८ ॥

राग सारंग ॥ सुरँग हिंडोरना माई झूलत श्यामाश्याम । दोयखंभ बिश्वकर्मा बनाए कामकुंद चढाइ । हरित चूनी जटित नग सब लाल हीरा लाइ ॥ बहुत बिद्रुम बहुत मुक्ता ललित लटके कोर । बहुरंग रेशम वरुह वरुही होत राग झकोर ॥ श्यामश्यामा संग झूलत सखीदेति झुलाय । सब सरस शृंगार कीने रूप बरणि न जाइ । लालसारी नीललहँगा श्वेतअँगिया अंग । रोमावली नाहिं मनो यमुना त्रिवलि तरल तरंग । कहूं यूथनि युवति ठाढी कहूं ठाढे ग्वाल । कहूं तरुणी गीत गावैं कहुँ करैं सब ख्याल ॥ कहूं

दादुर कहूं चातक कहूं बोलैं मोर । चहुँओर चितै चकोरहि गए देखि री इहि ओर ॥ दशन दाडिम दमकि विकसी हँसी जब मुमुकाइ । दमकि दामिनि निरखि लज्जित बहुरि गई छिपाइ ॥ मीन खंजन कंज मानो उडत नाहिंन भोर । बिंबके ढिग कीर बैठे गहत नाहिंन ठौर ॥ देखि सखी उरोज कंचन शंभु धरचो बनाय । नाहिं होहिं श्रीफल सुंदरीके कमलकली सोहाय ॥ बीच मुक्ताहार मिलि सुरसरि जनु उतरी धाय । वार चकईपार चकवा दिनहु मिलत न आय ॥ लखि लंक कह्यो न जाय सखि री अंग देखिरि चारु । भृंगभ्रमभ्रम बनगयो कटि गयो केहरि हारु ॥ चाल देखि मराल लज्जित गए सरतजि गेह । अनुमानिके अभिमान गजशिर अजहुँ डारत खेह ॥ राग रागिनि सँचि मिलाई गावैं सुघर गुंडमलार । सुहवी सारंग टोडी भैरवी केदार ॥ मालवाई राग गोरी अरु आसावरीराग । कान्हरो हिंडोल कौतुकतान बहुविधिलाग ॥ देखि सखिरी एक अचरज राहु शशि इक ठोर । उड़त अंचल लपटिवेनी दपटि झपटे मोर ॥ कनकजटित जराइ वीरे कवि जो उपमा पाय । सूर शशि है एक व्रज मनो उगे तीनों आय ॥ ७९ ॥

राग मलार ॥ यमुना पुलिनहि रच्यो रंग सुरंग हिंडोरनो । रमत राम श्याम संग व्रज-बालक सुखपावत हँसि बोलनो ॥ द्वै खंभकंचनके मनोहर रत्नजडित सुहावनो । पटली बिच विद्रुम लागे हीरालाल खचावनो ॥ सुंदर डाँडी चुनी बहुत लायो कोटिक मदन लजावनो । मरुवा मयारि पिरोजा लाल लटकत सुंदर सुढिर ढरावनो ॥ मोतिनहिं झालरि झूमका राजत बिच नीलमणि बहुभावनो । पंचरँग पाट कनक मिलि डोरी अतिहि सुघर बनावनो । स्फटिक सिंहासन मध्य राजत हाटकसहित सजावनो ॥ हीरालाल प्रवाल पिरोजा पंगति बहु मणि पचित पचावनो । मनो सुरपुरतेहि सुरपति पठइ दियो पठावनो ॥ विश्वकर्मा सुतिहार श्रुतिधर सुलभ सिलप दिखावनो । तेहि देखे त्रय ताप नाशै व्रज बधू मनभावनो ॥ सुनि श्यामानवसत सँगसखीलैं बरसाने तेहि आवनो । जब आवत बलराम देख्यो मधु मंगलतन हेरनो । तब मधुमंगल कहि ग्वालसों गैयाहो भैया फेरनो ॥ उठे संकर्षण करि शृंग वेणु ध्वनि धौरी काजरी धेनु टेरनो ॥ गैयां गईं बागराइ सघन वृंदा-वन वंसीवट यमुनातट घेरनो । पहिरे चीर सुही सुरंग सारी चुह चुह चूनरी बहुरंगनो ॥ नील लहँगा लाल चोली कसि उबटिकेसरि सुरंगनो । नवसत सजि शृंगार नागरि मणिग मय भूषण मंगनो ॥ सादर मुख गोपाललालको चित्त चकोर रस संगनो । श्यामा श्याम मिले ललितादिहि सुख पावत मनमोहनो ॥ गावत मलारी सुराग रागिनी गिरिधरन लाल छबि सोहनो । पचरंग वरन पाटहि पवित्रा बिच बिच फोंदा गोहनो ॥ नाचति सखी संगीत परस्पर पहिरि पवित्रा सोहनो ॥ माथे मोर मुकुट चंद्रिका राजहि वृंदा वैजंती माल कंज प्रभावनो । कुंडल लोल कपोलनके ढिग मानो रविप्रकाश करावनो ॥ अधर अरुण छबि कोटि वज्र द्युति शशि गुण रूप समावनो । मणिमय भूषण कंठ मुक्तावलि देखत कोटि अनंग लजावनो ॥ सखि हरषि झूलै वृषभानुनंदिनी शोभित सँग नँदलालनो । मणिमय नूपुर कुनित कंकन किंकिनी झनकारनो ॥ ललिता विशाखा व्रजवधू झुलावैं सुरुचि सार सारको सारनो । गौर श्यामल नील पीत छबि मानोघन दामिनि संचारनो॥

तैसोइ नन्हीनन्ही बूँदनि बरषै मधुरमधुर ध्वनि घोरनो । तैसीही हरीहरी भूमि हुलसावनि मोरमरालसुख होत न थोरनो ॥ जहाँ त्रिविध मंद सुगंध शीतल पवन गवन सुहावनो । तहँ विहरत उठत सुवासु उडत मधुप सुहावनो ॥ चढि विमानन सुर सुमन बरषैं जैजै ध्वनि नभ पावनो । श्यामाश्याम विहरत वृंदाबन सुरललना ललचावनो ॥ शुक शेष शारद नारदादिक विधि शिव ध्यानन पावनो । सूर श्याम सुप्रेम उमँग्यो हरियश सुलीला गावनो ॥ ८० ॥

राग गुंडमलार ॥ हिंडोरनो माई झूलत गोकुलचंद । संग राधा परम सुंदरि सबन करत अनंद ॥ द्वै खंभ कंचनके मनोहर रतनजडित सुरंग । चारिडाँडी परम सुंदरि निरखि लजित अनंग ॥ पटली पिरोजा लाल लटकत झूमका बहुरंग । मरुवेति माणिक चुनी लागी बिचबिच हीरा तरंग ॥ कल्पद्रुम तर छाँह शीतल त्रिविध मंद समीर । वर लता लटकहिं भार कुसुमनि परसि यमुनानीर ॥ हंस मोर चकोर चातक कोकिला अलि कीर । नवनेह नवल किशोर राधा नवल गिरिधर धीर ॥ ललिताविशाखा देहिं झोंटा रीझि अँगनसमाति । अति लाडिकी सुकुमारि डरपति श्यामतन लपटाति ॥ गौर श्यामल अंग मिलि दोउ भए एकहि भांति । नील पीत दुकूल द्युति घन दामिनी दुरिजाति ॥ कुंजपुंज झुलैं झुलावत सहचरी चहुँ ओर । मनो कुमुदिनि कमल फूले निरखि युगुलकिशोर ॥ ब्रजवधू तृण तोरि डारति देति प्राण अकोर । जन सूरको ब्रजवास दीजै नागर नन्द-किशोर ॥ ८१ ॥

राग राग्री श्रीहटी ॥ हिंडोरे झूलत श्यामा श्याम । ब्रजयुवती मंडली चहूँघा निरखति विथकित काम ॥ कोउ गावति कोउ हरषि झुलावति मनसाध । कोउ सँग मचति कहति कोउ मचि हौं उपजौ रूप अगाध ॥ कोउ डरपति हाहा करि बिनवति प्यारी अंकम लाय । गाढे गहति पियहि अपने कर पुलकित अंग डराय॥अब जिनि मचो पांय लागतिहौं मोको देहु उतारि । यह सुनि हँसत मचत अति गिरिधर डरत देखि अति नारि ॥ प्यारी टेरि कहत ललितासों मेरीसों गहि राखि । सूर हँसति ललिता चंद्रावलि कहा कहति पिय भाखि ॥ ८२ ॥

राग राग्री रामगिरी ॥ हिंडोरना माई झूलतहैं गोपाल । संग राधा परम सुन्दरि चहूंघां ब्रजबाल ॥ सुभग यमुनापुलिन मोहन रच्यो रुचिर हिंडोर । लाल डाँडि फटिक पटुली मणिन मरुवा घोर ॥ भँवरा मयारिनि नील मरकत खचे पाँति अपार । सरल कंचन खंभ सुन्दर रच्यो काम सुतिहार ॥ भांति भांतिन पहिरि सारी तरुणि नवसत अंग । सुन्दरि वृषभानुतनया नैन चपल कुरंग ॥ हँसति पियसँग लेति झूमक लखति श्यामल गात । मनो घनमें दामिनी छबि अंगमें लपटात ॥ कबहुँ पुलकति कबहुँ डरपति हंसति निरखति नारि । कबहुँ देति झुलाइ गोपी गावहीं नवनारि ॥ सूर प्रभुके संगको सुख वरणि कापै जाइ । अमर वर्षत सुमन अंबर विविध अस्तुति गाइ ॥ ८३ ॥

खेलत गजसंग कुँवर श्याम राम दोऊ । क्रोध द्विरद व्याकुल अति इनको रिस नेक नहीं चकृत भए योधा तहँ देखत सबकोऊ ॥ श्याम झटकि पूछ लेत हलधर कर शुंडिदेत महल महल नारि चरित देखत यह भारी । ऐसे आतुर गोपाल चपलनैन मुखरसाल लिए करन लकुट लाल मनो नृत्यकारी । सुरगण व्याकुल विमान मनमन यह करत ज्ञान बोलत यह वचन अजहुँ मारचो नहिं हाथी । सूरज प्रभु श्याम राम अखिल लोकके विश्राम सुर पूरन काम करन नाम लेत साथी ॥ ९३ ॥

राग सोरठ ॥ तब रिस कियो महावत भारी । जो नहिं आजु मारिहौं इनको कंस डरिहै मारी ॥ अंकुश राखि कुंभपर करष्यो हलधर उठे हँकारी । धायो पवनहुते अति आतुर धरणी दंत खँभारी ॥ तब हरि पूँछ गह्यो दक्षिणकर कबुक ओर शिरवारी । पटक्यो भूमि फेरि नहिं मटक्यो लीन्हें दंत उपारी ॥ दुहुँ कर द्विरददशन इकइक छबि निरखति पुर नरनारी । सूरदास प्रभु सुरसुखदायक मारचौ नाग पछारी ॥ ९४ ॥

दूसरी लीला हस्तीवध ॥ राग मारू ॥ नवल नँदनंद रंगद्वार आए । तडितसे पीतपट काछनी कसे कटि खौर चंदन किये मुख सुहाए ॥ निरख्यो रूप जिन भयो सोइ सोइ मगन मातु पितुको पुत्रभाव आयो । ब्रह्म पूरण मुनिन परम सुंदर त्रियन कालके रूप सुभटन जनायो ॥ मातुलको देखि हरि कह्यो यों विहँसिकरि पंथते टारि गजको महावत । दियो फटकारि उन धारि अभिमान मन शुंडते दौरि गह्यो ताहि आवत ॥ दंत युग विवि युग चरन भीतर निकसि युग करन पूँछको गह्यो जाई । महाकरि सिंह भेटत महा उरगको महाबल गरुड ज्यों गहत धाई ॥ कबहुं लैजात उत इतै ल्यावत कबहुँ भ्रमत व्याकुल भयो मतुल भारी । गयंद ज्यों गेंदको पटकि हरि भूमिसों दंत दोउ लये निजकर उपारी । भभकिकै दंतते रुधिरधारा चली छीट छबि बसनपर भई भारी । केसरी चीर पर अबिर मानो पर्यो खेलते फाग़ु डारचो खिलारी ॥ मातुलहु तजि प्राण गयो निर्वाणको सिद्ध गंधर्व जैजै उचारैं । देखि लीलाललित सूरके प्रभूकी नारि नर सकल तन प्राण वारैं ॥ ९५ ॥

राग नट ॥ नवल नँदनंद रंगभूमि आए । संग बलराम अभिराम शशि सूर ज्यों निरखि आपने छबिसों सोहाए ॥ द्वार गजराज लखि पीतपट कटि कसत मँद मृदु हँसत अति लखत भारी । कछु न कहिपरति तब जबहि फिरि हेरिकै छबीली हरषि पति आसवारी ॥ गर्वको गिरि मनो चलत पांइन तैसें कुवलया प्रबल रिस सहित धायो । बालकै मूस ज्यों पूंछि धरि खेलिए तैसे हरि हाथ हाथी गिरायो ॥ गहि पटकि पुहुमिपर नेक नहिं मटकियो दंत मनु मृणालसे ऐंचि लीन्हें । कंध धरि चले दोउ वीर नीके बने निरखि पुरजन प्राण वारि दीन्हें ॥ शैलसे मल्ल वै धाइ आए शरन कोउ लगे गोडपर थरथराने । कंसके प्राण भयभीत पिंजरा जैसे नव विहंगम मरत फरफराने ॥ मधुपुरी युवति सब कहति अति रति भरी देखु री देखु अंग अंग लोनाई । सुनत श्रवणन रही दिखे री तेइ सही मधुर मूरति सुरति पति न पाई ॥ धन्य राधा केलि वृंदावन

कुंज है सबै देखौ माई हम अभागी । धन्य ब्रज बाल नंदलाल गिरिधरनको नित्य निरखि रहति प्रेम पागी । अबलसों अबल भए सबलसों सबल भए ललित तनु मनु प्रकाशी ॥ सूर प्रभु ज्ञान करि ध्यान जिन जैसि लई मात पितु दुःख डारे विनाशी ॥९६॥

राग बिलावल ॥ देखो री आवत वै दोऊ । मणि कंचनकी राशि ललित अति यह उपमा नहिं कोऊ ॥ कैधौं प्रात मानसरवरते उडि आए दोउ हंस । इनको कपट करै मथुरापति तो ह्वैहै निर्वंस ॥ जिनके सुने करत पुरुषारथ तेई हैं की और । सूर निरखि यह रूप माधुरी नारि करत मन डौर ॥ ९७ ॥

राग कान्हरो ॥ सजनी येइ हैं गोपाल गुसाँई । नंदमहरके ढोटा जिनकी सुनियत बहुत बडाई ॥ नैनन रूप निरखि देखौं बड भाग परम निधिपाई । चन्द्र चकोर मेघ चातकलौं अवलोको मनलाई ॥ सुंदर श्याम सुदेश पीतपट भुज चन्दन चरचित कीन्हें । नटवर भेष धरे मन मोहन गज युग दशन कन्ध धरि लीन्हें ॥ नूपुर चारु चरण कटि किंकिणि वनमाला उरपर सोहै । कर कंकण मणि कंठ मनोहर सो को न युवति जो मन मोहै । परम रुचिर मणि कंठकिरन गन कुंडल मुकुट प्रभा न्यारी । विधुमुख मृदु मुसकानि अमृतसम सकल लोक लोचन प्यारी ॥ सत्य शील संपन्न सु मूरति सुर नर मुनि भक्तन भाए । सूरदास प्रभु दुष्ट बिनाशन गोकुलते मथुरा आए ॥ ९८ ॥

राग बिलावल ॥ एइ सुत नंद अहीरके । मारचो रजक बसन सब लूटे सँग सखा बलवीरके ॥ कांधे धरि दोऊ जन आए दंत कुवलया धीरके । पशुपति मंडल मध्य मनो मणि क्षीरधि नीरधि नीरके ॥ उडि आए तजि हंस मात मनो मानसरोवर नीरके । सूरदास प्रभु ताप निवारण हरन संत दुख पीरके ॥ ९९ ॥

राग कल्याण ॥ हँसत हँसत श्याम प्रबल कुवलया मारचो । तुरत दांत लिए उपारि कांधेपर चले धारि निरखत नर नारि मुदित चकृत गज संहारचो ॥ अतिही कोमल अजान सुनत नृपति जिय सकान तनु बिनु जनु भयो प्राण मल्लनिपै आए । देखतही शंकि गए काल गुण विहाल भए कंस डरन घेरि लिए दोउ मन मुसुकाए ॥ असुर वरी चहूँ पास जिनके दश भुव अकाश मल्लनपै आए करि नास जिय बिचारै । सबै कहत भिरहु श्याम सुनत रहत सदा नाम हारि जीति घरहीकी कौन काहि मारै ॥ हँसि बोले श्याम राम कहा सुनत रहे नाम खेलनको हमहिं काम बालक सँग डोले । सूर नंदके कुमार यह है राजस विचार कहा करत बार बार प्रभु ऐसे बोले ॥ २६०० ॥

रंग भूमि आए अति नंदसुवन बारे । निरखति ब्रजनारि नेह उरते न बिसारे ॥ देखो री मुष्टिक चाणूर इनि हँकारे । कैसे ये बचैं नाथ साँस उरध डारे ॥ रजक धनुष जोधा हति दंत गज उपारे । निर्दय इह कंस इनहिं चाहत है मारे ॥ कहां मल्ल कहां अतिहि कोमल ए भारे । कैसी जननी कठोर कीन्हें जिन न्यारे ॥ बार बार इहै कहति भरिभरि दोउ तारे । सूरज प्रभुबल मोहन उरते नहिं टारे ॥ १ ॥

राग गुंडमलार ॥ बोलि लीन्हों कंस मल्ल चाणूरको कहा रे करत क्यों बिलम कीन्हों । वंश निवंश करि डारिहौं छिनकमें गारि दै दै ताहि त्रास दीन्हों ॥ शत्रु नान्हों जानि रहे

अबलौं बैठि जन आपनेको मारि डारौ । द्विरदको दंत उपठाय तुम लेत है उहै बल आजु काहेन सँभारौ ॥ भली नहिं करी तुम राखि राख्यो उनहिं इहै कहि तुरत वाको पठायो । कछु क्रोध कछु त्रास कछु सोच कछु शोक करै साहस रंगभूमि आयो ॥ परस्पर कहि सबन नृपति त्रास्यो मोहिं सुनहु रे बीर अबलौं न मान्यो । की मरौ की मारि डारियो दुहुँनिको होइ सो होइ यह कहत रान्यो ॥ निरखि दोउ वीर तनु डरे मनहीं महा इहै बुधि करै ज्यों नाश कीजै । लखति पुरनारि प्रभु सूर दोउ मारिहैं कहतिहैं नृपतिपै सुयश लीजै ॥ २ ॥

राग धनाश्री ॥ कहति पुर नारि यह मन हमारैं । रजक मारचो धनुष तोरि द्वै खंड करि हत्यो गजराज त्यों इनहु मारैं ॥ तृषित अति नारि सब मल्ल ज्यों ज्यों कहें लरत नाहिं श्याम हम सँग काहे । परस्पर मत करत मारि डारौ इनहिं लखत ए चरित निमिषौ न चाहे ॥ कहा ह्वैहै दई होन चाहति कहा अबहिं मारत दुहुँन हमहि आगें । सूर कर जोरि अंचल छोरि बीनवैं बचैं ए आजुविधि इहै मांगैं ॥ ३ ॥

राग कल्याण ॥ देखो री मल्ल इनहिं मारनको लोरैं । अतिही सुंदर कुमार यशुमति रोहिणी वार बिलखति यह कहति सबै लोचन जल ढोरैं ॥ कैसेहुँ ए बचैं आजु पठए धौं कौन काज निठुर हियो वाम ताको लोभही पठाए । एतो बालक अजान देखौ उनके सयान कहा कियो ज्ञान इहां काहेको आए । कहां मल्ल मुष्टिकसे चाणूर शिलाभंजन कहत भुजा गहि पटकन नंदसुवन हरषैं । नगर नारि व्याकुल जिय जानत प्रभु सूरश्याम गर्व-हतन नाम ध्यान करि करि वै हरषैं ॥ ४ ॥

श्रीकृष्ण वचन मल्लप्रति । राग गुंडमलार ॥ सुनौ हो वीर मुष्टिक चाणूर सबै हमहि नृप पास नाहिं जान दैहौ । घेरि राखे हमहिं नाहिं बूझै तुमहिं जगतमैं कहा उपहास लैहौ ॥ सबै कैहैं इहै भली मति तुम यहै नंदके कुँवर दोउ मल्ल मारे । इहै यश लेहुगे जान नाहिं देहुगे खोजही परे अब तुम हमारे ॥ हम नहीं कहैं तुम मनहिं जो यह बसी कहतहौं कहा तैं करै कैसी । सूर हम तन निरखि देखिए आपुको बात तुम मनहिं यह बसी नैसी ॥ ५ ॥

राग तोडी ॥ जबहीं श्याम कही यह बानी । यह सुनिकै युवती बिलखानी ॥ मल्लन कह्यो हमहिं तुम देखौ । अपनो बल अपनो तनु पेखौ ॥ चितए मल्ल नंद सुत क्रोधा । कालरूप वज्रांगी जोधा ॥ भुजा ऐंठि रज अंग चढायो । गांस धरे हरि ऊपर आयो ॥ श्याम सहज पीतांबर बांधे । हलधर निरखत लोचन आधे ॥ तब चाणूर कृष्णपर धायो ॥ भुजभुज जोरि अंग बल पायो ॥ प्रथम भए कोमल तन ताको । शिथिल रूप मनमें लस वाको ॥ तब चाणूर गर्व मन लीन्हों । दुर्ग प्रहार कृष्णपर कीन्हों ॥ फूलहुते अति श्रम करि मान्यो । तेहि अपने जिय मारचो चान्यो ॥ हरष्यो मल्ल मारि भयो न्यारो । कहन लाग्यो मुख अहिर बिचारो ॥ हँसत श्याम जब देखत ठाढे । सोच परचो तब प्राणनि गाढे ॥ फिरि कहिकहि हरि मल्ल हुंकारचो मनु कंदरते सिंह पुकारचो ॥ हांक सुनत

सब कोउ भुलान्यो । थरथराइ चाणूर सकान्यो ॥ सूर श्याममहिमा तब जान्यो । निहचै मीचु आपनो आन्यो ॥ ६ ॥

राग धनाश्री ॥ भिरचो चाणूरसों नंदसुत बाँधि कटि पीतपट फेंट रणरंग राजैं । द्विरदरद कर कलित भेष नटवर ललित मल्ल उर सह्लि तल बाजैं ॥ पीन भुज लीन जे लक्षत रंजित हृदय नीलघन शीत तनु तुंग छाती । देखि रहीं भेष अति प्रेम पुरनारि सब वदति तजि भीर रतिरीति राती ॥ मत्त मातंग बल अंग दंभोलि दल काछनी लाल गजमाल सोहै । कमलदलनैन मृदुबैन बंदित वदन देखि सुरलोक नरलोक मोहै ॥ बाहुसों बाहु उर जानुसों जानुकी चरणसों चरण धरि प्रगटपेलैं । धमकदै घूँघरनि भीरभय बंधुजन सुभटपद पाणि धरि धरनि मेलैं ॥ चित्तसों चित्त मनिबंध मनिबंधसों दृष्टिसों दृष्टिधरि शिर चँपया । जानि रिपुहानि तजि कानि यदुराजकी बबकि उठि फूलि वसुदेवरैया ॥ ऐसे ही राम अभिराम सुर शेष वपु गहि व मुष्टिक महामल्ल मारचो । तोरि निजजनक उर केश गहि कंसनर सूर हरि मंचते दुष्ट डारचो ॥ ७ ॥

राग भैरो ॥ श्याम बलराम रँगभूमि आए । बली लखि रूप सुंदर परम देखि यों प्रबल बलजानि मनमें सकाए ॥ कह्यो गज कुवलिया हयो भयो गर्व तुम जानि परिहै भिरत सँग हमारे । कालसों भिरैं हम कौन तुम बापुरे पै हृदय धर्म रहियो बिचारे ॥ श्याम चाणूर बलबीर मुष्टिकभिरे शीशसों शीश भुजभुज मिलावैं । वे उनै गहत वे दौरि उनको गहत करत बल छल नहीं दांव पावैं ॥ धरि पछारचो दोउ बीर दुहुँ मल्लको हरषि कह्यो सुरनए नंद दोहाई । सूर प्रभु परस लहि लह्यो निर्वान तेहि सुरन आकाश जयध्वनि सुनाई ॥ ८ ॥

राग गुंडमलार ॥ गह्यो कर श्याम भुजमल्ल अपने धाइ झटकि लीन्हों तुरत पटकि धरनि । भटक अति शब्द भयो खुटक नृपके हिए अटक प्राणन परचो चटक करनी ॥ लटकि निर्खन लग्यो मटक सब भूलिगयो हटकि गयो गटकि रह्यो मीचु जागी ॥ मुष्टिकै मरदि चाणूर चुरकुट करचो कंसको कंप भयो उई रंगभूमि अनुरागरागी । मल्ल जेजे रहे सबै मारे तुरत असुर जोधा सबैं तेउ सँहारे ॥ धाइ दूतन कह्यो मल्ल कोउ नहिं रहे सूर बलराम हरि सब पछारे ॥ ९ ॥

अध्याय ॥ ४४ ॥ कंसवधन उग्रसेनराज्य हेतु ॥ राग कल्याण ॥ मारे सब मल्ल नंदके कुमार दोऊ । कोट सबन भूलिगए हांकदेत चकृत भए लपकिलपकिहए तुरत उबरचो नाहिं कोऊ ॥ जोधा चितवतहि मरे हहरि हहरि धरनि परे ज्वाला ज्यों जरे डरे सब भए बिनप्राना । तारागन लिपित होत जैसे दिनके प्रकाश यहसुनि नृप भए निराश रह्यो नहीं ज्ञाना ॥ गलबल सब नगर परचो प्रगटे यदुवंशी । द्वारपाल इहै कही जोधा कोउ बचे नाहिं कांधे गजदंत धरे सूर ब्रह्म अंशी ॥ १० ॥

राग गुण्डमलार ॥ नंदके नंद सब मल्ल मारे निदरि पौरिया जाय नृपपै पुकारे ॥ सुनत ठाढो भयो हांक तिनको दयो दनुजकुल दहन तातन निहारे । सुभट बोले सबैं मल्ल मेरे । अचगरी करि रहे बचन एई कहे डर नहीं करत सुत अहिरकेरे ॥ रंगमहलनि

खरचो कहा रे तुम काचो ढाल कर खड्ग तहांते चलावै। जिवत अब जाहुगे बहुरि करिहौ राज नहीं जानत सूर कहि सुनावै ॥ ११ ॥

राग धनाश्री ॥ भले रे नंदके छोहरा डर नहीं कहा जो मल्ल मारे बिचारे। बारही बार दै हांक ये गए कहां आपने सम असुर ते हँकारे ॥ पौरि गाढौ करौ द्वार बीरनि कहे आप ललकारि मुख गारि दैकै। बहुरि घर जाहुगे धेनुदुहि खाहुगे जान दैहौं तुमहिं प्राण लैकै ॥ कोउ नहिं रे वहां लौटि आवत कहां पग द्वैक धरणि हरि सन्मुख आए। चकृत ह्वैकै गयो मीच दरशन भयो कहारे मीच यह कहि सुनाए ॥ श्याम बलरामको नाम लैलै कहत मीच आई लेन तुमहिं बाजै। सूर प्रभु देखि नृप क्रोध पूरी घरी कस्यो कटि पीतपट देवराजै ॥ १२ ॥

राग मारू ॥ कंध दंत धरिडोलत रंगभूमि बलहारि। उज्ज्वल सावँल वपु शोभित अंग फिरति फरि ॥ द्वारे पैठत कुंजर मारचो डुलाय धरनी डारचो। मुष्टिक चाणूर शिल्प सौशील संहारचो ॥ जिहिं ज्यों जिय रूप बिचारचो तैसोई रूप धारचो। देवकी वसुदेव जीयको संताप निवारचो ॥ मल्ल सुभट परे भगार कृष्णको परिसाने। देखि यह पराक्रम तब कंस जिय बिलखाने ॥ दुःखदलन अभय दान करै करन दाने। जो जिहि जबहिं कहैं सबै गोवर्धनराने ॥ कंस सुनि अचेत भयो बजनलगे बाजा। कहि अशीश गगन उठे सिद्ध सुर समाजा ॥ सुभट रहे देखतही रोके दरवाजा। सूर नंदनंदन गए जहाँ कंस राजा ॥ १३ ॥

राग मारू ॥ नवल नँदनंद रँगभूमि राजैं। श्याम तन पीतपट मनो घनमें तडित मोरके पंख माथे विराजैं ॥ श्रवण कुंडल झलक मनो चपला चमकि दृग अरुण कमलदलसे विशाला। भौंह सुंदर धनुष बाणसम शिर तिलक केश कुंचित शोभित भृंगमाला ॥ हिरदय वनमाल नूपुर चरण लोल चलत गजचाल अति बुद्धि राजै। हंस मनो मानसर अरुन अंबुज सुथल निरखि आनंद करि हरषि गाजै कुवलिया मारि चाणूर मुष्टिक पटकि वीर दोउ कंध गज दंत धारै। ढाल तलवारि आगे धरी रहिगई महलको पंख खोजन न पावंत ॥ लातके लगत शिरते गयो मुकुट गिरि केश धरि लै चले हरषि सावंत। चारि भुज धारि तेहि चारु दरशन दियो चारि आयुध चहूँ हाथ लीन्हें ॥ असुर तजि प्राण निर्वाण पदको गयो विमल गति भई प्रभुरूप चीन्हें। देखि यह पुहुप वर्षा करी सुरन मिलि सिद्ध गंधर्व जै धुनि सुनाई ॥ सूर प्रभु अगम महिमा न कछु कहिपरत सुरनकी गति तुरत अक्रूर पाई ॥ १४ ॥

राग मारू ॥ देखि नृप तमकि हरि चमकि तहांई गए दमकि लीन्हों गिरह बाज जैसे। धमकि मारचो घाउ गुमकि हृदये रह्यो झमकि गहि केश लै चले ऐसे ॥ ठेलि हलधर दियो झेलि तब हरि लियो महलके तरे धरणी गिरायो। अमर जयध्वनि भई धाक त्रिभुवन भई कंस मारचो निदरि देवरायो ॥ धन्य वाणि गगन धरणि पाताल धनि धन्य हो धन्य वसुदेवताता। धन्य अवतार सुर धरनि उपकारको सूर प्रभु धन्य बलराम भ्राता ॥ १५ ॥

राग बिलावल ॥ जय जय ध्वनि तिहुँ लोक भई। मारचो कंस धरणि उद्धारचो ओकओक आनंद भई ॥ रजक मारिकै दंड बिभंज्यो खेल करत गज प्राण लियो। मल्ल पछारि असुर संहारे तुरत सबनि सुरलोक दियो ॥ पुर नर नारीको सुख दीन्हों जो जैसो फल सोई लह्यो। सूर धन्य यदुबंश उजागर धन्य धन्न ध्वनि घुमरि रह्यो ॥ १७ ॥

राग गुंडमलार ॥ हर्ष नर नारि मथुरा पुरीके। सोच सबको गयो दनुजकुल हयो तिहुँ भवन जैजयो हरष कूबरी के ॥ निदरि मारचो कंस प्रकट देखत सबै अतिहि दिन अल्प नंद भए ढोटा। नैन दोउ ब्रह्मसे परम सोभातसे भक्तको जैसे शुभ हंस जोटा ॥ देवदुंदुभि बजी अमर आनंद भए पुहुपगण वरषहीं चैन जान्यो। सूर वसुदेवसुत रोहिणी नंद धनि धनि मिल्यो भुवभार अखिल जान्यो ॥ १७ ॥

राग रामकली ॥ तुरत मारचो कंस देवनाथा। निदरि मारचो असुर पूतना आदिते धरणि पावन करी भई सनाथा ॥ लोक लोकन विदित कथा तुरतहि गई करन अस्तुतिहि जहँ तहां आए। देवदुंदुभि पुहुपवृष्टि जै ध्वनि करैं दुष्ट यह मारि सुरपुर पठाए ॥ केश गहि करषि यमुनाधार डारिदै सुन्यो नृपनारि पति कृष्ण मारचो। भई व्याकुल सबै हेतु रोवन लागीं मरनकी तुरत जोहत विचारचो ॥ गये तहं श्याम बलराम बोधी सबै कहति तब नारि तुम करी नैसी। नृप सुनहु वाम इह काम ऐसोइ रह्यो जानि यह बात क्यों कहति ऐसी ॥ मरति काहे कहा तुमहिंकौ यह भई जानि अज्ञान तुम होति काहे। सूर नृप नारि हारि वचन मान्यो सत्य हरष है श्याममुख सबनि चाहे ॥ १८ ॥

राग कल्याण रानिन परबोधि श्याम महलद्वार आए। कालनेमिवंश उग्रसेन सुनत धाए ॥ झुकि चरण परचो आइ त्राहि त्राहि नाथा। बहुतै अपराध परे छिनहुमें सनाथा ॥ महाराज कहि श्रीमुख लियो उर लाई। हमको अपराध क्षमहु करी हम ढिठाई ॥ तबहीं सिंहासन पाउँ उग्रसेन धारे। छत्र शिर धराइ चमर अपने कर ढारे ॥ ठाढे आधीन भए देव देव भाषैं। अपने जनको प्रसाद सारी शिर राखैं ॥ मोकों प्रभु इती कहा विश्वंभर स्वामी। घटघटकी जानतहौ तुम अंतर्यामी ॥ तौ नृप कहत कहा तुमको यह केती। सेवा तुम जिती करी पुनि देहौं तेती ॥ रजक धनुष गजमल्लन कंस मारि काजा। सूरज प्रभु कीन्हों तब उग्रसेन राजा ॥ १९ ॥

राग बिलावल ॥ उग्रसेनको दियो हरि राज। आनंदमगन सकल पुरवासी चमर ढुरावत श्रीब्रजराज ॥ जहां तहांते यादव आए डरेडरे जे गए पराइ। मागध सूर करत सब अस्तुति जै जै जै श्रीयादवराइ ॥ युगयुग विरद इहै चलि आयो भए बलिके द्वारे प्रतिहार। सूरदास प्रभु आज अविनाशी भक्तन हेतु लेत अवतार ॥ २० ॥

राग विलावल ॥ मथुरा लोगनि बात सुनी यह उग्रसेनको राज दियो। सिंहासन बैठारि कृपा करि आपु हाथसों चमरलियो ॥ मात पिताको संकट हरि हैं देवन जै ध्वनि शब्द कियो। रानी सबै मरतते राखीं उनते प्रभु नहिं और वियो ॥ अबहीं सुनि वसुदेव देवकी हरषित ह्वै है दुहुँनि हियो। सूरदास प्रभु आइ मधु पुरी दरशनते पुरलोग जियो ॥ २१ ॥

राग रामकली ॥ मथुराके लोगन सुख पाए । नटवर भेष काछनी काछे नँदनंदन संग अक्रूरके आए ॥ प्रथमहिं रजक मारि अपनेकर गोपवृंद पहिराए । तोरि धनुष लीला नटनागर तब गजखेल खिलाए ॥ रंग भूमि मुष्टिक चाणूर हति भुजबल तार बजाए । नगर नारि देहिं गारि कंसको अजगुत युद्ध बनाए ॥ बरषहिं सुमन अकाश महाध्वनि देव दुंदुभी बजाए । चढ़ि चढ़ि अमर विमान परमसुख कौतुक अमर छाए ॥ कंस मारि सुरराज काज करि उग्रसेन शिरनाए । मात पिता बंदिते छोरि हैं सूर सुयश गुणगाए ॥ २२ ॥

राग रामकली ॥ मथुरा घरघरनि यह बात । रजक धनुष गज मल्ल मारे तनकसे नंद-तात ॥ धन्य माता पिता धनि वह धन्य धनि वह रात । जब लियो अवतार धरणी धन्य धनि सोभात ॥ हंसकेसे जोट दोऊ असुर कियो निपात । सूर जोधा सबै मारे कहा जानत घात ॥ २३ ॥

अध्याय ॥ ४५ ॥ वसुदेवदर्शन कुबिजा गृह आगमन नंदबिदा गुरुपुत्रहेतु ॥ सुन्यो वसुदेव दोउ नंदसुवन आए । त्रियासो कहत कछु सुनति है री नारि रातिहू सुपन कछु ऐसे पाए ॥ गए अक्रूर तिहि नृपति मांगे बोलि तुरत आए आनि कंस मारे । कहा पिय कहत सुनि है बात पौंरिया जाय कैहे रहौ मष्ट धारे ॥ दिये लोचन ढारि नारि पति परस्पर कहां हम पाप करि जन्म लीन्हों । सात देखत बधे एक ब्रज दुरि बच्यो इतेपर बांधि हम पंगु कीन्हों ॥ मारि डारै कहा बंदिको जीवन धिग मीच हमको नहीं मनन भूल्यो । मरै वह कंस निर्वंस विधना करै सूरक्योंहूं होइ निर्मूल्यो ॥ २४ ॥

राग जैतश्री ॥ इहै कहत वसुदेव त्रिया जिनि रोवहु हो । भाग्य विवश सुख दुःख सकल जग जोवहु हो ॥ जल दीन्हें कर आनि कहत मुख धोवहु नारी । कहियत है गोपाल हरन दुख गर्व प्रहारी ॥ कबहुं प्रगट वै होइँगे कृष्ण तुम्हारे तात । आजु कालिह हरि आइ हैं यह सपनेकी बात अबजिनि होहि अधीर कंस यम आइ तुलानो । देखत जाइ बिलाइ झार तिनुका करि जानो ॥ ऐसो सपनो मोहिं भयो त्रिया सत्यकरि मानि । त्रिभुवनपति तेरे सुवन हैं तोहिं मिलैंगे आनि॥यह अंतर हरि कह्यो मात पितु कहां हमारे । तहां लै गए अक्रूर श्याम बलराम पधारे । ब्रज शिला द्वारे दियो दरशनते गयो छूटि । सहज कपाट उघरिगए ताला कूंची टूटि ॥ जो देखे वसुदेव कुँवर दोउ काके ढोटा आए । दरश दियो तेहि प्रेम प्रथम जो दरश दिखाए ॥ धाइ मिले पितु मातको यह कहि मैं निजुतात । मधुरे दोउ रोवन लगे जिनि सुनि कंस डरात ॥ तुरत बंदिते छोरि कह्यो मैं कंसहि मारचों । योधा सुभट संहारि मल्ल कुवलया पछारचों ॥ जिय अपने जिनि डर करौ मैं सुत तुम पितु मात । दुख बिसरौ अब सुख करौ अब काहे पछतात ॥ निहचै जननी जानि कंठधरि रोवन लागी । तब बोले बलराम मातु तुमते को भागी ॥ बारबार देवै कहे कबहूं गोद खिलाए नाहिं । द्वादश बरस कहां रहे मातपिता बलि जाहिं ॥ पुनि पुनि बोधत कृष्ण लिखौ नहिं मेटै कोई । जोइ जोइ मनकी साध कहौ मैं करिहौं सोई ॥ जे दिन गए सु

ते गये अबसुख लूटहु मात। तात नृपति रानी जननि जाके मोसो तात॥ जो मन इच्छा होइ तुरत देओ मैं करिहौं। गगन धरणि पाताल जात कतहूँ नहिं डरिहौं॥ मात हृदयकी जब कही तब मन बढचो अनंद। महर सुवन मैंतौ नहीं मैं वसुदेवको नंद॥ राज करौ दिन बहुत जानिको कहैं अब तुमको। अष्टसिद्धि नवनिद्धि देहुँ मथुरा घर घरको॥ रमा सेवकिनी देउँ करि करजोरै दिन याम। अब जननी दुख जिनिकरौ करौ जु पूरनकाम॥ धनि यदुवंशी श्याम चहूँ युग चलत बड़ाई। शेष रूप मैं राम कहत नहिं बात बनाई॥ सूरज प्रभु दनुकुलदहन हरन करन संसार। ते पाए सुत तुमहिं करि करौ जु सुख विस्तार॥ २५॥

राग देवगंधार॥ मेरे माथे राखो चरन। दीनदयालु कंस दुखभञ्जन उग्रसेन दुखहरन॥ परम मुदित वसुदेव देवकी गई पाइन परन। मेरो दोष मेटि करुणा करि लैचल गोकुल धरन॥ ते जन पार भए मनमोहन जे आए तुव शरन। आए सूरदासके जीवन भवजल-नवका तरन॥ २६॥

राग रामकली॥ तब वसुदेव हरषित गात। श्याम रामहिं कंठ लाए हरषि देवै मात। अमर देव दुंदुभि शब्द भयो जैजैकार॥ दुष्टदलि सुखदियो सन्तन ए वसुदेवकुमार। दुखगयो बहि हरष पूरन नगरके नर नारि॥ भयो पूरव फल सम्पूरन लह्यो सुत दैतारि॥ तुरत विप्रन बोलि पठए धेनु कोटि मँगाइ। सूरके प्रभु ब्रह्मपूरण पाइ हरषे राइ॥ २७॥

राग काफी॥ आजु हो निसान बाजै वसुदेव राइकै। मथुराके नर नारि उठे सुख-पाइकै॥ अमर विमान सब कहैं हरषाइकै। फूले मात पिता दोऊ आनन्द बढायकै॥ कंसको भँडार सब देत हैं लुटाइकै। धेनु जे संकल्प राखीं लई ते गनाइकै॥ तांबे रूपे सोने सजि राखीं वै बनाइकै। तिलक विप्रन बंदि दई वै दिवाइकै॥ मागध मंगन जन लेत मन भाइकै॥ अष्ट सिद्धि नवनिधि आगे ठाढी आइकै। सब पुर नारि आईं मंगलन गाइकै॥ अम्बर भूषण पठै दई पहिरायकै। अखिल भुवन जन कामना पुराइकै। पुरजन गन धेनु देतहैं लुटाइकै॥ सूर जन दीन द्वारे ठाढो भयो आयकै॥ कछू कृपाकरि दीजै मोहूकौं दिवाइकै॥ २८॥

यज्ञ उपवीत उत्सव॥ राग बिलावल॥ बिसरयो कुलव्यवहार विचार। हरि हलधरको दियो जनेऊ करि षटरस जेवनार॥ जाके श्वास उसाँस लेतमें प्रगटभए श्रुति चार। तिन गायत्री सुने गर्गसों प्रभु गति अगम अपार॥ विधिसों धेनु दई बहु विप्रन सहित सर्व लंकार। यदुकुल भयो परम कौतूहल जहांतहां गावत नर नार॥ मात देवकी परम मुदितह्वै देत निछावर बारंबार। सूरदासकी इहै अशीश है चिरजीवो दोउ नंदकुमार॥२९॥

राग धनाश्री॥ आजु परम दिन मंगलकारी। लोक लोकको टीको आयो मुदित सकल नर नारी॥ शिव सुरेश शेष औरहु को गनै चतुरानन कर थारी। हरकर पाट बंध नेवछावरि करत रतन पटसारी॥ बाजतढोल निशान शंख रव होत कुलाहल भारी। अपने अपने लोक चले सब सूरदास बलिहारी॥ ३०॥

राग बिलावल ॥ जब यदुपति कुल कंसहि मारचो । तिहूं भुवन भयो शोर पसारचो ॥ तुरत मञ्चते धरनि गिरायो । ऐसेहि मारत बिलम न लायो ॥ केश गहे पुहुमी घिसटायो । डारि यमुनके बीच बहायो ॥ जा कंसहि तिहुँ भुवन डगाई । ताको मारयो हलधर भाई ॥ जाके धनुष टँकोरत हाथा । आसन छाँड़ि भजे सुरनाथा ॥ मारत ताहि बिलंब न कीन्हों । उग्रसेनको राजस दीन्हों ॥ जै हो जै वसुदेवकुमारा । जै हो जै तुम नंद दुलारा ॥ सुर देवी देवै धनि मैया । धनि यशुमति त्रिभुवनपति धैया ॥ धन्य अक्रूर मधुपुरी लाए । सुर अंमर जै जै ध्वनि गाए ॥ दनुज वंश निरवंश कराए । धरनी शिरते भार गँवाये ॥ मात पिता बंदिते छोराए ॥ यह बाणी सुरलोकनि गाए ॥ जो जैसेतैसे तेहिभाए । सूरज प्रभु सबको सुखदाये ॥ ३१ ॥

राग धनाश्री ॥ मथुरा दिनदिन अधिक बिराजै । तेज प्रतापराइ केशोको तीनिलोक पर गाजै ॥ कोटिक तीरथ पग पग जाके मधु विश्रात विराजै । करि अस्नान प्रात यमुनाको जियत मरत भैभाजै ॥ श्रीविट्ठल विपुल विनोद विहारन व्रजको वसिबो छाजै ॥ सूरदास सेवक उनहींको कहत सुनत गिरिराजै ॥ ३२ ॥

कंस मारि सुर कारज किए । माता पिता बंदिते छोराए दुख बिसरचो आनंद हिये ॥ उग्रसेनको धाय मिले हरि अभय अचल करि राज्य दियो । असुरवंश निरवंश छिनकमें ऐसो नाहिं कोउ और बियो ॥ मिली कूबरी चंदन लैकै ऐसेहि हरिको नाम लियो । सुनहु सूर नृप पास जाति है बीच सुकृति अतिदरश दियो ॥ ३३ ॥

राग रामकली ॥ कूबरी पूरब तपकरि राख्यो । आए श्याम भवन ताहीके नृपतिमहल सब नाख्यो ॥ प्रथमहि धनुष तोरि आवत हैं बीच मिली यह धाइ । तेहि अनुरागवश्य भए ताके सो हित कह्यो न जाइ ॥ देव काज करि आवन कहि गए दीन्हों रूप अपार । कृपा दृष्टि चितवतही श्रीभई निगम न पावत पार ॥ हमते दूरि दीनके पाछे ऐसे दीन-दयाल । सूर सुरनकरि काज तुरतहीं आवत तहां गोपाल ॥ ३४ ॥

कियो सुरकाज गृह चले ताके । पुरुष अरु नारिको भेदभेदा नहीं कुलिन अकुलीन आवतहौ काके ॥ दास दासी श्याम भजनते हूजिए रमा सम भई सो कृष्ण दासी । मिली वह सूर प्रभु प्रेमचंदन चरचिकै मनो कियो तप कोटि कासी ॥ ३५ ॥

राग रामकली ॥ भक्त वछल श्रीयादवराई । गेह कूबरीके पगधारे जाति पाँति बिसराई ॥ पूरब भाग मानि तिन अपने चरण गही उठि धाई । सुरति रही नाहिं गेह देहकी आँनद उर न समाई ॥ प्रभुगहि बाँहपास बैठारी सो सुख कह्यो न जाइ । सूरदास प्रभु सदा भक्तवश रंक न गनहि न राइ ॥ ३६ ॥

राग नट ॥ कुबिजासदन आए श्याम । कृपा करि हरि गए प्रथमहि भई अनुपम वाम ॥ प्रीतिके वश दीनबंधु सु भक्तवत्सल नाम । मिली मारग मलय लैकरि भए पूरण काम ॥ उर्वशी पटतरहि नाहीं रमाके मनताम । सूर प्रभु महिमा अगोचर बसे दासी धाम ॥ ३७ ॥

राग धनाश्री ॥ कुबिजा हरिकी दासी आहि । जैसे आपु भाजि गोकुल रहे तैसे राखी ताहि ॥ रूपरतन दुराइहो राख्यो जैसे नली कपूर । जैसे छाप अमोल रतन भरि

कह जानै जो क्रूर ॥ वैसेहि रही कूबरी दासी अविनाशीकी आहि । सूरदास प्रभु कंस मारिकै लई आनि तिहि चाहि ॥ ३८ ॥

मथुराके नरनारि कहै । कहा मिली कुबिजा चंदनलै कहा श्याम तेहि कृपा चहै ॥ कहा तपस्या करि यह राख्यो जहां तहां पुर इहै चहै । कछु नहिं कहि आवत हरि देखि इहै कह्यो प्रभु हेत वहै ॥ तबहिं कृपाकरि सुंदरि कीन्ही यह महिमा मोहिं कहत न आवै । सूरदास भाग कूबरीको कौन ताहिको पटतर पावै ॥ ३९ ॥

कुबिजासी भागिनि को नारी । कंसहि चंदन लिए जातही बीचमिले ताको दैतारी ॥ हरि करि कृपा करि पटरानी कुबिज मिटायो डारि । इहई बात मधुपुरी जहँ तहँ दासी कहत डरत जिय भारि ॥ कुबिजा कहत न भूल्यो कोऊ ताहि उठत दै दै सब गारि । सुनहु सूर रानी सुनि पावै त्रास होत जिन मारै डारि ॥ ४० ॥

राग धनाश्री ॥ कुबिजा तौ बडभागी है । करुणा करि हरि जाहि निवाजी आपु रहे तहँ राजी है ॥ पूरब तप फल बिलसन लागी मनके भाव पुरावति है । मथुरा नर नारिन मुख बानी रह्यो जहँतहँ जैजै है ॥ दैत्य बिनाशी तुम तहां आए यह लीला जानै पैवै । सूरदास प्रभु भावहिके वश मिलत कृपाकै अति सुख दैवै ॥ ४१ ॥

श्रीवसुदेव वचन राजा प्रति ॥ राग रामकली ॥ हरिकी कृपा जापर होइ । ताहि कछु यह बात नाहीं हृदय देखो जोइ ॥ कहा संशय करत याको कितिक है यह बात । असुर सैन सँहारि डारे भक्तजनसों नात ॥ हरन करन समरथ येई हैं कहौं बारंबार । सूर हरिकी कृपाते खल तरिगए संसार ॥ ४२ ॥

कंसवधलीला दूसरी राग बिलावल ॥ कृष्णकृपा सबहीते न्यारी । कोटि करै तप नहीं मुरारी ॥ भाव भजन कुबिजा भई प्यारी । दनुज भाव बिनु मारे डारी ॥ प्रथमहि रजक मारि पुर आए । धनुष यज्ञ कहँ कंस बोलाए ॥ तोरि कोदंड बीर सब मारे । हित कुबिजाके धाम सिधारे ॥ रूपराशि निधि ताको दीन्हों । आवन कह्यो गमन तब कीन्हों ॥ तहां कुवलिया राख्यो द्वारे । जात श्याम बलराम बिचारे ॥ माली मिल्यो माल शुचि लैकै । लीन्हों कंठ श्याम अति रुचिकै ॥ मनकामना तुरत फल पायो । कोटि कोटि मुख अस्तुति गायो ॥ आतुर गयो कुवलिया पासा । सूरज चंद्र धरणि परगासा ॥ बालक देखि महावत हरष्यो । कान्ह पूछ धरि तुछकारि परष्यो ॥ कौतुक करि मतंग तब मारचो । गहि पटक्यो तनु नेक न टारचो ॥ दुहुँन एक इक दंत उपारचो । जहाँ मल्ल तहँको पग धारचो ॥ देखत रूप त्रास जिय आन्यो । मनमन काल आपनो जान्यो ॥ तब कोमल दरशे यदुराई । तुरत गए आगे सब धाई ॥ मारे मल्ल एक नहिं उबरचो । पटक धरणि नृप श्रवणन घुमरचो ॥ क्रोधसहित तब कंस प्रचारचो । ताहि प्रगटि तुरतहिं तेहि मारचो ॥ अमर नाग नर कहि कहि भाखैं । सदा आपने जनको राखैं ॥ राजा उग्रसेन कहवाए । मात पिता बंदिते छोडाए ॥ इतने काज किए हरि नीके । कुबिजा प्रेम बँधे हरि हीके ॥ आतुर हरि ताके गृह आए । रानिन बोधि महल नहिं भाए ॥ चितवत मंदिर भए

अवासा। महल महल लाग्यो मणि पासा ॥ जबहिं सुने कुबिजा हरि आए। पाटम्बर पाँवडे डसाये ॥ कुबिजाते भई राजकुमारी। रूप कहा कहौं कृष्ण पियारी ॥ टेढी जे हरि सूधी कीन्हीं। लक्षण अंग अंग प्रति दीन्हीं ॥ राजा हरि कुबिजा पटरानी। मथुरा घरघर सबही जानी ॥ गोप सखा यह सुनत न माने। त्रासहिमें सब रहतसकाने ॥ मारचो कंस सुनत सब शंके। बलमोहन आए नहिं दंके ॥ ब्रजते चले भए षट यामा। व्याकुल महरि होति लै नामा ॥ प्रजा जानि मनमन डरपाहीं। कैसे बलमोहन ब्रज जाहीं ॥ यहि अंतर हरि आए तहँई। नंद गोप सब राखे जहँई ॥ नृप उद्धव अक्रूरहि लीन्हों। तहां गवन प्रभु सूरज कीन्हों ॥ ४३ ॥

राग बिलावल ॥ यदुबंशी कुल उदित कियो। कंस मारि पुहुमी उद्धारी सुरन कियो निर्भय सु हियो ॥ घरघर नगर अनन्द बधाई मनवांछित फल सबनि लहो। निगड तोरि मिलि मात पिताको हरष अनल करि दुखहि दहो ॥ उग्रसेन मथुरा करि राजा ऐसो प्रभु रक्षक जनको। कहुँ जनमें कहुँ कियो पान पय राखि लेत भक्तन पनको ॥ आपुन गए नन्द जहँ बासा हलधर अग्रज संग लिए। सूर मिले नँद हरषवन्त ह्वै ब्रज चलि हैं अति हरष हिए ॥ ४४ ॥

अरसपरस सब ग्वाल कहैं। जब मारचो हरि रजक आवतहि मन जान्यो हम नहिं निब हैं। वैसो धनुष तोरि रुब योधा तिन मारत नहिं बिलम करचो। मल्ल मतंग तिहूँपुर गामी छिनकहिमें सो धरणि परचो ॥ वैसे मल्लनि दांव बिसारे मारि कंस निरबंश कियो। सुनहु सूर ये हैं अवतारी इनते प्रभु नहिं और बियो ॥ ४५ ॥

नंद गोप सब सखा निहारत यशुमतिसुतको: भाव नहीं। उग्रसेन वसुदेव उपंगसुत सुफलकसुत वैसे सँगही ॥ जबहीं मन न्यारो हरि कीन्हों गोपन मन इह व्यापिगई। बोलि उठे यहि अन्तर मधुरे निठुर ज्योति जो ब्रह्ममई ॥ अति प्रतिपाल कियो तुम हमरो सुनत नन्द जिय झझकिरहे। सूरदास प्रभुकी लीला यह वसुदेव मोसों वचन कहे ॥ ४६ ॥

राग बिलावल ॥ काहि कहत प्रतिपाल कियो। मोसों कहत होहि जिनि ऐसी नैन ढरत नाहिं भरत हियो ॥ शंकित नंद निरसबानी सुनि बिलम करत कहा क्यों न चलैं। कंस मारि रजधानी दीन्ही ब्रजते बहुरौ आनि मिलैं ॥ मनही मन ऐसी उपजावत वै उत ब्रह्म ब्रह्मदरशी। सूर पिताको मात कौनके रहत सबनमें वै परशी ॥ ४७ ॥

तब बोले हरि नंदसों मधुरे करि बानी। गर्ग वचन तुमसों कही नाहिं निहचै जानी ॥ मैं आयो संसारमें भुवभार उतारन। तिनको तुम धनि धन्य हौ कीन्हों प्रतिपारन ॥ मात पिता मेरे नहीं तुमते अरु कोऊ। एक बेर ब्रजलोगको मिलिहौं सुनौ सोऊ ॥ मिलन हिलन दिन चारिको तुम तो सब जानौं। मोको तुम अति सुख दियो सो कहा बखानौं ॥ मथुरा नर नारी सुनैं व्याकुल ब्रजवासी। सूर मधुपुरी आइकै ये भए अविनाशी ॥ ४८ ॥

राग टोडी ॥ निठुर वचन जिनि कहौ कन्हाई। अतिही दुसह सह्यो नहिं जाई ॥ तुम हँसिके बोलत ए बानी। मेरे नयन भरत है पानी ॥ अब ए बोल कबहुँ

जिनि बोलौ । तुरत चलौ ब्रज आँगन डोलौ ॥ पंथ निहारत यशुमति ह्वैहै । तुम बिन मोको देखि सुखैहै ॥ तब हलधर नंदहिं समुझावत । कछु करि काज तुरतब्रज आवत ॥ जननि अकेली ब्याकुल ह्वैहै । तुमहि गए कछु धीरज लैहै ॥ बहुत कियो प्रतिपाल हमारो । जाइ कहां उर ध्यान तुम्हारो ॥ व्याकुल होन जननि जिनि पावै । बारबार वहिकहि समुझावै ॥ ब्याकुल नँद सुनत ए बानी । डसि मानो नागिनी पुरानी ॥ ब्याकुल सखा गोप भए ब्याकुल । अंतकदशी भयो भय आकुल ॥ सूर श्याम मुख निरखत ठाढे॥ मनो चितेरे लिखि सब काढे ॥ ४९ ॥

राग सोरठ ॥ गोपालराइ हौं न चरण तजि जैहौं । तुमहिं छाँडि मधुवन मेरे मोहन कहा जाइ ब्रज लैहौं ॥ कैहौं कहा जाइ यशुमतिसों जब सन्मुख उठि ऐसे । प्रातसमय दधि मथत छाँडिकै काहि कलेऊ देहैं । बारहवर्ष दया हम ठाढो यह प्रताप बिनुजाने । अब तुम प्रगट भए वसुदेवसुत गर्गवचन परमाने ॥ कत हमलागि महारिपु मारे कत आपदा बिनासी । डारि न दियो कमलकरते गिरि दबि मरते ब्रजवासी ॥ बासर संग सखा सब लीन्हें टेरि न धेनु चरैहौ । क्यों रहिहैं मेरे प्राण दरश बिनु जब संध्या नहिं ऐहौ ॥ अब तुम राज्य करौ कोटिक युग मातपिता सुख देहौ । कबहुँक तात तात मेरे मोहन या मुख मोसों कैहो ॥ ऊरधश्वास चरणगति थाक्यो नैन नीर न रहाइ । सूर नंद बिछुरेकी वेदन मोपै कहिय न जाइ ॥ ५० ॥

राग बिलावल ॥ वेगि ब्रजको फिरि ये नँदराइ । हमहिं सुत तातको नातो और परचो है आइ ॥ बहुत कियो प्रतिपाल हमारो सो नहिं जीते जाइ । जहां रहैं तहँ तहाँ तुम्हारे डागे जिनि बिसराइ ॥ मायामोह मिलन अरु बिछुरन ऐसेही जगजाइ । सूर श्यामके निठुर वचन सुनि रहे नयन जल छाइ ॥ ५१ ॥

राग नट ॥ यह सुनि भए ब्याकुल नंद । निठुर बाणी कही जब हरि परि गए दुख-फन्द ॥ निरखि मुखमुख रहे चकृत सखा अरु सब गोप । चरित ए अक्रूर कीन्हें करत मनमन कोप ॥ धाइ चरणन परे हरिके चलहु ब्रजको श्याम । कंस असुरसमेत मारे सुरनके करि काम ॥ मोचि बन्धन राज दीनों हर्ष भए बसुदेव । सूर यशुमति बिनु तुम्हरे कौन जानै देव ॥ ५२ ॥

राग सोरठ ॥ नंद बिदा ह्वै घोष सिधारौ । बिछुरन मिलन रच्यो बिधि ऐसो यह संकोच निवारौ ॥ कहियो जाइ यशोदा आगे नैन नीर जिनि ढारौ । सेवा करी जानि सुत अपने कियो प्रतिपाल हमारौ ॥ हमैं तुम्हैं कछु अन्तर नाहीं तुम जिय ज्ञान बिचारौ । सूरदास प्रभु यह बिनती है उर जिनि प्रीति बिसारौ ॥ ५३ ॥

राग सोरठ ॥ मेरे मोहन तुमहिं बिना नहिं जैहौं । महरि दौरि आगे जब ऐहै कहा ताहि मैं कैहौं ॥ माखन मथि राख्यो ह्वैहै तुम हेतु चलौ मेरे बारे । निठुर भए मधुपुरी आइकै काहे असुरन मारे । सुख पायो बसुदेव देवकी अरु सुख सुरन दियो । यहै कहत नँद गोप सखा सब बिदरन चहत हियो ॥ तब माया जडता उपजाई ऐसे प्रभु यदुराई । सूर नंद परबोधि पठावत निठुर ठगोरी लाई ॥ ५४ ॥

राग नट ॥ नंदहि कहत हरि ब्रज जाहु। कितिक मथुरा ब्रजहि अंतर जिय कहा पछिताहु ॥ कहा ब्याकुल होत अतिही दूरिहूं कहुँ जात। निठुर उरमें ज्ञान वरत्यो मानि-लीन्हों बात ॥ नंद भए कर जोरि ठाढे तुम कहे ब्रज जाउ। सूर मुख्य यह कहत वाणी चित नहीं कहुँ ठाउ ॥ ९९ ॥

राग बिलावल ॥ तुम मेरी प्रभुता बहुत करी। परम गँवार ग्वाल पशुपालक नीच दशा लै उच्च धरी ॥ रोग दोष संताप जनमके प्रगटतही तुम सबै हरी ॥ अष्ट महासिधि और नवौ निधि करजोरे मेरे द्वार खरी ॥ तीनिलोक अरु भुवन चतुर्दश वेद पुराणन सही परी। सूरदास प्रभु अपने जनको देत परम सुख घरी घरी ॥ ९६ ॥

राग रामकली ॥ उठे कहि माधौ इतनी बात। जिते मान सेवा तुम कीन्हीं बदलो दयो न जात ॥ पुत्रहेतु प्रतिपाल कियो तुम जैसे जननी तात। गोकुल वसत खवावत खेलत दिवस न जान्यो जात ॥ होहु बिदा घरजाहु गुसाईं माने हरियो नात। ठाढो थक्यो उतर नहिं आवै लोचन जल न समात ॥ भए बलहीन खीन तनुकंपित ज्यों बया-रिवश पात। धकधकात मन बहुत सूर उठि चले नंद पछितात ॥ ९७ ॥

राग नट ॥ फिरिकरि नंद न उत्तर दीन्हों। रोमरोम भरिगयो वचन सुनि मनहुँ चित्र-लिखि कीन्हों ॥ यहतो परंपरा चलिआई सुख दुख लाभ अरु हानि। हमपर बबा मया-करि रहियो सुत अपनो जिय जानि ॥ को जलपै काके पल लागे निरखि वदन शिर नायो। दुखसमूह हृदये परिपूरण चलत कंठ भरिआयो ॥ अधअध पद भुव भई कोटि गिरि जौलगि गोकुल पैठो। सूरदास अस कठिन कुलिशते अजहुँ रहत तनु बैठो ॥ ९८ ॥

राग धनाश्री ॥ चले नंद ब्रजको समुहाइ। गोप सखा हरि बांधि पठाए सबै चले अकुलाइ ॥ काहू सुधि न रही तबकी कछु लटपटात परे पाइ। गोकुल जात फिरत पुनि मधुवन मम पुनि उतहि चलाइ ॥ विरहसिंधुमें परे चेतबिनु ऐसेहि चले बहाइ। सूर श्याम बलराम छाँडिकै ब्रज आये नियराइ ॥ ९९ ॥

राग भैरव ॥ बार बार मग जोवति माता। ब्याकुल बिन मोहन बल भ्राता ॥ आवत देखि गोप नँद साथा। विवि बालक बिनु भई अनाथा ॥ धाई धेनु बच्छ ज्यों ऐसे। माखन बिना रहैं धौं कैसे ॥ ब्रजनारी हरषित सब धाई। महरि जहाँ तहँ आतुर आई ॥ हरषित मात रोहिणी धाई। उर भरि हलधर लेहुँ कन्हाई ॥ देखे नँद गोप सब देखे बल मोहनको तहां न पेखे ॥ आतुर मिलन काज ब्रजनारी। सूर मधुपुरी रहे मुरारी ॥ ६० ॥

अथ नंद ब्रज आगमन यशोदावचन नंद प्रति ॥ राग सोरठ ॥ नंदहि आवत देखि यशोदा आगे लैनगई। अति आतुर गति कान्ह लैनको मन आनंद भई ॥ कहँ नवनीन चोर छाँडे मेरे देखत नारि नई। तेहि खन घोष सरोवर मानो पुरइनि हेममई ॥ गर्ग कथा तब कहि जु सुनाई सो अब प्रगट भई। सूर मोहिं फिरिफिरि आवत गहि झग-रत नेत रई ॥ ६१ ॥

राग कल्याण ॥ श्याम राम मथुरा तजि नंद ब्रजहि आए। बारबार महरि कहति जनम धिग कहाए ॥ कहूं कहनि सुनी नहीं दशरथकी करनी। यह सुनि नँद ब्याकुल

ह्वै परे मुरछि धरनी ॥ टेरि टेरि पुहुमि परति व्याकुल ब्रजनारी । सूरज प्रभु कौन दोष हमको जु बिसारी ॥ ६२ ॥

राग सारंग ॥ उलटि पग कैसे दीन्हों नंद । छाँडे कहाँ उभय सुत मोहन धिग जीवन मतिमंद ॥ कै तुम धन यौवन मदमाते कै तुम छूटे बंद । सुफलकसुत वैरी भयो हमको लैगयो आनँदकंद ॥ राककृष्ण बिन कैसे जीजै कठिन प्रीतिकै फंद । सूरदास प्रभु भई अभागिनि तुमबिनु गोकुलचंद ॥ ६३ ॥

राग मलार ॥ दोउ ढोटा गोकुलनायक मेरे । काहे नंद छाँडि तुम आए प्राणजिवन सबकेरे ॥ तिनके जात बहुत दुख पायो रोरि परी यह खेरे । गोसुत गाइ फिरत हैं दह दिश बने चरित्रनथोरे ॥ प्रीति न करी राम दशरथकी प्राण तजे बिन हेरे । सूर नंदसों कहति यशोदा प्रबल पाप सब मेरे ॥ ६४ ॥

राग बिहागरो ॥ यह गति करत नहिं छाजी । हरिबिन विकल भयो न गयो परि कुल-कुठार जननी कत लाजी ॥ राम कृष्ण तजि गोकुल आए छतियां क्षोभ रही क्यों साजी । कहा अकाज भयो दशरथको लइ जु गयो अपनी जग बाजी ॥ बातै पै रहि रहति कहनको सब जग जात कालकी खाजी । सूर यशोदा कहति सु धिग मति जो गिरिधरन विमुखह्वै भाजी ॥ ६५ ॥

राग सोरठ ॥ यशोदा कान्ह कान्हकै बूझै । फूटि न गईं तिहारी चारौ कैसे मारग सूझै ॥ इकतनु जरोजात विनदेखे अब तुम दीने फूक । यह छतिया मेरे कुँवर कान्हबिनु फाटे न गए ह्वै टूक ॥ धिक तुम धिगवै चरण अहो पति अध बोलत उठि धाए । सूर श्याम बिछुरनकी हमपै देन बधाई आए ॥ ६६ ॥

नंद हरि तुमसों कहा कह्यो । सुनिसुनि निठुर वचन मोहनकै क्योंकरि हृदय रह्यो ॥ छाँडि सनेह चले मंदिरकत दौरि न चरन गह्यो ॥ फाटि न गई वज्रकी छाती कत यहि शूल सह्यो ॥ सुरति करत मोहनकी बातैं नैनन नीर बह्यो । सुधि न रही अति गलित गात भयो जनु डसिगयो अह्यो ॥ कृष्ण छाँडि गोकुल कत आए चाखन दूध दह्यो । तजे न प्राण सूर दशरथलौं हुतो जन्म निबह्यो ॥ ६७ ॥

मेरो अति प्यारो नँदनंद । आए कहाँ छाँडि तुम उनको पोचकरी मतिमंद ॥ बल मोहन दोउ पीड नयनकी निरखतही आनंद । सरवर घोष कुमोदिनि ब्रजजन श्यामवदन बिनचंद ॥ काहे न पाँइ परे वसुदेवके घालि पाग गरे फंद । सूरदास प्रभु अबके पठवहु सकल लोक मुनिवंद ॥ ६८ ॥

अथ नंदवचन यशोदा प्रति ॥ राग रामकली ॥ तब तू मारिबोई करति । रिसनि आगे कहि जो आवत अब लै भाँडे भरति ॥ रोसकै करदाँवरी लै फिरति घरघर धरति । कहिन हिय करि तब जो बाँध्यो अब वृथाकरि मरति ॥ नृपति कंस बुलाइ पठयो बहुतकै जिय डरति । इह कछू विपरीत मो मनमाँझ देखी परति ॥ होनहारी होइहै सोइ अब यहां कत अरति । सूर तब किन फेरि राखे पाइ अब केहि परति ॥ ६९ ॥

यशोदा वचन नंदप्रति ॥ राग अडानो ॥ कहा ल्यायो तजि प्राण जिवन धन । रामकृष्ण कहि मुरछि परी धर यशुदा देखत लोगन ॥ विद्यमान हरि वचन श्रवण सुनि कैसे गए न

प्राण छूटि तन । सुनी कथा दशरथकी तऊ नहिं लाज भई तेरे मन ॥ मंद हीन अति भयो नंदअति होत कहा पिछताने छिनछिन । सूर नंद फिरि जाहु मधुपुरी ल्यावहु सुत करि कोटि जतन ॥ ७० ॥

समूह ब्रजलोग वचन ॥ राग केदारो ॥ कहो नंद कहां छाँडे कुमार । कैसे प्राण रहे सुत बिछुरत पूछैं गोपी ग्वार ॥ करुणा करै यशोदा माता नैनन नीर बहै असरार । चितवत नंद ठगेसे ठाढे मानो हारचो हेम जुआर ॥ मुरली नहिं सुनिअतहै ब्रजमें सुर नर मुनि नहिं करतहै बार । सूरदास प्रभुके बिछुरेते कोऊ नहीं झांकते द्वार ॥ ७१ ॥

अथ ग्वालवचन राग नट ॥ ग्वालन कही ऐसी जाइ । भए हरि मधुपुरी राजा बडे वंश कहाइ ॥ सूत मागध वदत विरदहि वरणि वसुद्यौ तात । राजभूषण अंग भ्राजत आहिर कहत लजात ॥ मात पितु वसुदेव देवै नंद यशुमति नाहिं । यह सुनत जल नैन ढारत मीजि कर पछिताहिं ॥ मिली कुबिजा मलै लैकै सो भई अरधंग । सूर प्रभु वश भए ताके करत नानारंग ॥ ७२ ॥

अथ गोपीवचन कुबजाप्रति परस्पर तरक वदत ॥ राग गौरी ॥ कुबिजा मिली कहौ यह बात । मात पितावसुदेव देवकी मन दुख सुख हरषात ॥ सुंदरि भई अंग परसतहीं करी सुहागिनि भारी । नृपति कन्ह कुबिजा पटरानी हँसति कहति ब्रजनारी ॥ सौतिशाल उरमें अति शाल्यो नखशिखलौं भहरानी । सूरदास प्रभु ऐसेई भाई कहति परस्पर बानी ॥७३॥

राग कल्याण ॥ कुबिजाको नाम सुनत विरह अनल जूडी । रिसन नारि झहरि उठीं क्रोध मध्य बूडी ॥ आवनकी आश मिटी ऊरध सब श्वासा । कुबिजा नृपदासी हमसब करी निरासा ॥ लोचन जलधार अगम विरहनदी बाढी । सूर श्याम गुण सुमिरत बैठी कोउ ठाढी ॥ ७४ ॥

राग धनाश्री ॥ कुबिज श्याम सुहागिनि कीन्ही । रूप अपार जाति नहिं चीन्ही ॥ आपु भए पति वह अरधंगी । गोपिन नावँ धरचो नवरंगी ॥ वै बहुरवन नगरकी सोऊ । तैसोइ संग बन्यो अब दोऊ ॥ एक एकते गुणन उजागर । वह नागरि वै तो अति नागर ॥ वह जोइ कहत श्याम सोइ मानत । निशिदिन वाके गुणहि बखानत जानि अनोखी मनहिं चौरावै । सूर प्रभू अब नहिं ब्रज आवै ॥ ७५ ॥

राग रामकली ॥ कुबिजा नई पाई जाइ । नवल आपुन बनिन वेली नगररही खेलाइ ॥ दास दासी भाव मिलि गयो प्रेमते भए एक । निठुर है सखि गए हमते जानि साह अनेक ॥ लेन जब अक्रूर आयो तुरत लाग्यो कान । नई कुबिजा उन सुनाई सूर प्रभु मन मान ॥ ७६ ॥

राग धनाश्री ॥ कैसे री यह हरि करिहैं । राधाको तजिहैं मनमोहन कहा कंसदासी धरिहैं ॥ कहा कहति वह भई रानी वै राजा भए जाइ वहां । मथुरा बसत लखत नहिं कोऊ को आयो को रहत कहां ॥ लाज बेचि कूबरी बिसाही संग न छाँडत एक घरी । सूर ताहि परतीति न काहू मन सिहात यह करनि करी ॥ ७७ ॥

कुबिजा नाहिं तुम देखीहै । दधि बेचन जब जाति मधु पुरी मैं नीके करि पेखी है ॥ महल निकट माळीकी बेटी देखत जेहि नर नारि हँसै । कोटि बार पीतरि ज्यों डाहौ कोटि बार

जो कहा करै ॥ सुनियत ताहि सुंदरी कीन्ही आपु भए ताको राजी । सूर मिलै मन जाहि जाहिसों ताको कहा करै काजी ॥ ७८ ॥

कोटि करो तनु प्रकृति न जाइ । ए अहीर वह दासी पुरकी विधिना जोरी भली मिलाइ ॥ ऐसेनको मुख नाम न लीजै कहा करौं कहि आवत मोहिं । श्यामहिं दोष किधौं कुबिजाको इहै कहौ मैं बूझति तोहिं ॥ श्यामहिं कहा दोष कुबिजाको चेरी चपल नगर उपहास । टेढी टेकि चलत पग धरणी यह जानै दुख सूरज दास ॥ ७९ ॥

राग नट ॥ हरिही करी कुबिजा ढीठ । टहल करती महल महलनि अब सँग बैठी पीठ ॥ नेकही मुँह पाइ भूली अति गई इतराइ । जात आवत नहीं कोऊ इहै कहैं पठाइ ॥ वे दिना गए भूलि तोको दिवस दशकी बात । सूर प्रभु दासी लोभाने ब्रज वधू अनखात ॥ ८० ॥

राग नट ॥ देखो कूबरीके काम । अब कहावत पाटरानी बडे राजा श्याम कहत नाहिं कोउ उनहिं दासी वै नहीं गोपाल । वै कहावत राज कन्या वै भए भूपाल ॥ पुरुष केरी सबै सोहै कूबरी केहि काज । सूर प्रभुकी कहा कहिए बेंचि खाई लाज ॥ ८१ ॥

यह सुनि हमहिं आवति लाज । जाय मथुरा कंस मारचो कूबरीके काज ॥ लोग पुरमें बसत ऐसेइ सबन इहै सोहात । कबहुं कोऊ कहत नाहीं श्याम आगे बात ॥ कहा चेरी नारि कीन्हीं कहा आपुन होत । तुम बडे यदुवंश राजा मिले दासी गोत ॥ अजहुँ कहै सुनाइ कोई करैं कुबिजा दूरि । सूर डाहनि मरत गोपी कूबरीके झूरि ॥ ८२ ॥

राग बिलावल ॥ कंस वध्यो कुबिजाके काज । और नारि तुमको न मिली कहुँ कहा गँवाई लाज ॥ जैसे काग हंसकी सम्पति लहसुन सँग कपूर । जैसे कंचन कांच बराबरि गेरू काम सिंदूर ॥ भोजन साथ शूद्र ब्राह्मणके तै सोइ उनको साथ । सुनहु सूर हरि गाइ चरैया तौ भए कुबिजा नाथ ॥ ८३ ॥

राग गौरी ॥ भामिनि कुबिजासों रंगराते । राजकुमारि नारि जो पवते तौ कबहिं न अंग समाते ॥ रीझे जाइ तनक चन्दन लै मधुबन मारग जाते । ताकी कहा बडाई कीजै ऐसे रूप लुभाते ॥ ए अहीर वह कंसकी दासी जोरी करी विधातैं । ब्रज वनिता त्यागी सूरज प्रभु बूझी उनकी बातैं ॥ ८४ ॥

राग आसावरी ॥ वै कहा जानैं पीर पराई । सुन्दर श्याम कमल दल लोचन हरि हलधरके भाई ॥ मुख मुरली शिर मोर पखौआ बनवन धेनु चराई । जे यमुनाजल रंग रंगे हैं ते ब्रजहूं नहिं तजत कराई ॥ उहई भूले देखि कूबरी हम सब गए बिसराई । सूर चातकी बूँद भईहौं हेरत हेरत रही हिराई ॥ ८५ ॥

राग जैतश्री ॥ सखी री काके मीत अहीर । काहेको भरिभरि ढारतिहौ नैन राहके नीर ॥ आपुन पियत पियावत दुहि दुहि इन धेनुनके क्षीर । निशि वासर छिन नहिं बिसरत हे जो यमुनाके तीर ॥ मेरे हियरे दौ लागति है जारत तनुकी चीर । सूरदास प्रभु दुखित जानिकै छांडि गए बेपीर ॥ ८६ ॥

अथ श्यामरंगको तरक वदति । राग मलार ॥ सखी री श्याम सबै इक सार । मीठे वचन सुहाये बोलत अंतर जारनहार ॥ भँवर कुरंग काग अरु कोकिल कपटिनकी चट-

सार । कमलनयन मधुपुरी सिधारे मिटि गयो मंगल चार ॥ सुनहु सखी री दोष न काहू जो विधि लिखो लिलार । यह करतूति इन्हैंकी नाईं पूरब विविध विचार ॥ उमँगि घटानाषि आवै पांवस प्रेमकी प्रीति अपार । सूरदास सरिता सर पोषत चातक करत पुकार ॥ ८७ ॥

राग मलार ॥ सखी री श्याम कहा हितु जानैं । कोऊ प्रीति करै कैसेहूँ वे अपनो गुण ठानैं ॥ देखो या जल धरकी करनी वरषत पोषै आनै । सूरदास सरवस जो दीजै कारो कृतहि न मानै ॥ ८८ ॥

राग सारंग ॥ तिनहिं न पती जैरी जे कृतहि न माने ॥ ज्यों भँवरा रस चाखि चाहिके तहां जाइ जहां नवतन जाने ॥ कोयल काग पालि कहा कीन्हों मिले कुलहि जब भए सयाने । सोई घात भई नंद महरकी मधु बनते जो आने ॥ तब तौ प्रेम विचारि न कीन्हों होत कहा अबके पछिताने । सूरदास जे मनके खोटे अवसर परे जाहिं पहिचाने ॥ ८९ ॥

राग धनाश्री ॥ तबते मिटे सबै आनंद । या ब्रजके सब भाग संपदा लैजु गए नँदनंद ॥ विह्वल भई यशोदा डोलति दुखित नंद उपनंद । धेनु नहीं पय स्रवति रुचिर मुख चरति नाहिं तृण कंद ॥ विषम वियोग दहत उर सजनी बाढि रहे दुख द्वंद । शीतल कौन करै री माई नाहिं इहां हरिचंद । रथचढि चले गहे नहिं काऊ चाहि रही मतिमन्द । सूरदास अब कौन छोडावै परे विरहाके फन्द ॥ ९० ॥

राग कान्हरो ॥ अब वह सुरति होत कत राजनि । दिनदश रहे प्रीति करि स्वारथ हित रहे अपने काजनि ॥ सबै अजान भए सुनि मुरली वधिक कपटकी बाजनि । अब मन थक्यो सिंधुके खग ज्यों फिरि फिरि शरन जहाजनि ॥ वह नातो तादिनते टूटचो सुफलक सुत मग भाजनि । गोपी नाथ कहाइ सूर प्रभु मारतहौ कत लाजनि ॥ ९१ ॥

राग गौरी ॥ ब्रज री मनो अनाथ कियो । सुर री सखी यशोदा नँदन सुखसंदेश दियो ॥ तब हम कृपा श्याम सुंदरकी कर गिरि टेकि लियो । अरु प्रति गाइ बच्छ ग्वालनको जल कालिंदि पियो ॥ यह सब दोष हमहिं लागतहै बिछुरत फटचो न हियो । सूरदास प्रभु नँदनंदन बिनु कारण कौन जियो ॥ ९२ ॥

राग केदारो ॥ अब तो हैं हम निपट अनाथ । जैसे मधु तोरेकी माखी त्यों हम बिनु ब्रजनाथ ॥ अधर अमृतकी पीर मुई हम बाल दशाते जोरि । सो छिडाय सुफलक सुत लै गयो अनायासही तोरि ॥ जौ लगि पानि पलक मींडत रही तौ लगि चलि गए दूरि । करि निरंध निब है दै माई आँखिन रथपद धूरि ॥ हम निशिदिन करि कृपणकी सम्पति कियो न कबहूं भोग । सूर बिधाता लिखि राखी वह कुबिजाके मुख जोग ॥ ९३ ॥

अथ नन्द यशोदा वचन परस्पर । राग रामकली ॥ इक दिन नंद चलाई बात । कहत सुनत गुण राम कृष्णके ह्वै आयो परभात ॥ वैसेहि भोर भयो यशुमतिको लोचन जल न समात । सुमिरि सनेह विहरि उर अंतर ढरि आवत ढरि जात ॥ यद्यपि वै वसुदेव देवकी हैं निज जननी तात । बार एक मिलि जाहु सूर प्रभु धाइ हूनके नात ॥ ९४ ॥

राग गौरी ॥ चूक परी हरिकी सिवकाई। यह अपराध कहांलौं कहि एकहि कहि नंदमहर पछिताई ॥ कोमलचरण कमल कंटक कुश हम उनपै बनगाइ चराई। रंचक दधिके काज यशोदा बांधे कान्ह उलूखल लाई ॥ इंद्र कोप जानि ब्रज राखे वरुनफांस मान मेरी निठुराई। सूर अजहुँ नातो मानतहै प्रेमसहित करै नंद दोहाई ॥ ९५ ॥

राग सोरठ ॥ हरिकी एकौ बात न जानी। कहौ कंत कहा तज्यो श्यामको अतिहि बिकल पूछति नंदरानी ॥ अब ब्रज सूनो भयो गिरिधर बिनु गोकुलमणि बिलगानी। दशरथ प्राण तज्यो छिन भीतर बिछुरत शारंगपानी ॥ ठ.ढी रही ठगोरी डारी बोलत गदगद बानी। सूरदास प्रभु गोकुल तजिगए मथुराही मनमानी ॥ ९६ ॥

राग सारंग ॥ लै आवहु गोकुल गोपालहि। पाइन परिकै बहु बिनती करि बलि छलि बाहुविशालहि ॥ अबकीबार नेकदेखरावहु यहि व्रज अन्द आपने लालहि। गाइन गनत ग्वाल गोसुत संग सिखवत वेणु रसालहि ॥ यद्यपि महाराज सुख संपति. कौन गिनै मोती मणि लालहि। तदपि सूर वे छिन न तजतहैं वा घुँघुचीकी मालहि ॥ ९७ ॥

राग सोरठ ॥ सराहौं तेरो नंद हियो। मोहनसो सुत छांडि मधुपुरी गोकुल आनि जियो ॥ कहा कहौं मेरे लाल लडैते जब तू बिदा कियो। जीवन प्राण हमारे ब्रजको वसुदेव छीनि लियो। कह्यो पुकार पारि पचिहारी बरजत गमन कियो। सूरदास प्रभु श्यामलाल धनलै परहाथ दियो ॥ ९८ ॥

राग बिलावल ॥ यद्यपि मन समझावत लोग। शूलहोत नवनीत देखि मेरे मोहनके मुखयोग ॥ निशिबासर छतियां लै लाऊं बालकलीला गाऊं। वैसे भाग बहुरि फिरि ह्वै हैं मोहन मोद खवाऊं ॥ जा कारण मुनि ध्यान धरै शिव अंग विभूति लगावै। सो बालक-लीला धारि गोकुल ऊखल साथ बंधावै ॥ बिदरत नहीं वज्रको हिरदय हरि बियोग क्यों सहिए। सूरदास प्रभु कमलनैनविनु कौने विधि ब्रज रहिए ॥ ९९ ॥

राग कान्हरो ॥ नंद ब्रजलीजै ठोंकि बजाइ। देहु बिदा मिलिजाहिं मधुपुरी जहँ गोकुलके राइ। नैनन पंथ गयो क्यों सूझ्यो उलटि दियो जब पाइ ॥ रघुपति दशरथ सुनी है पर मरिवे गुण गाइ ॥ भूमि मशान विदितिए गोकुल मनहु धाइ धइ खाइ। सूरदास प्रभु पास जाहिं हम देखैं रूप अघाइ ॥ २७०० ॥

राग सोरठ ॥ माई हौं किन संग गई। हौं ए दिन जानतही बूडी लोगनकी सिखई ॥ मोको वैरी भए कुटुंब सब फेरि २ ब्रज गाडी। जो हौं कैसेहु जान पावती तौ कत आवत छांडि ॥ अब हौं जाइ यमुनजल बहिहौं कहा करौ मोहिं राखी। सूरदास वा भाइ फिर-तहौं ज्यों मधु तोरे माखी ॥ १ ॥

राग मलार ॥ हौं तौ माई मथुराहीपै जैहौं। दासी ह्वै वसुदेवराइकी दरशन देखत रैहौं ॥ राखि राखि एते दिवसन मोहिं कहा कियो तुम नीको। सोऊ तौ अक्रूर गए लै तनक खिलौना जीको ॥ मोहिं देखिकै लोग हँसेगे अरु किन कान्ह हंसै। सूर अशीश जाइ देहौं जिनि न्हातहु बार खसै ॥ २ ॥

राग सारंग ॥ पंथी इतनी कहियो बात। तुम बिनु इहां कुँवरवर मेरे होत जिते उत-पात ॥ बकी अघासुर टरत न टारे बालक बनहिं न जात। ब्रजपिंजरी रुंधि मानो राखे

निकसनको अकुलात ॥ गोपी गाइ सकल लघु दीरघ पीत वरण कृश गात । परम अनाथ देखियत तुमबिनु केहि अवलंबिये तात ॥ कान्ह कान्ह कै टेरत तबधौं अब कैसे जिय मानत । यह व्यवहार आजुलौं है ब्रज कपट नाट छल ठानत ॥ दशहू दिशिते उदित होत हैं दावानलके कोट । आंखिन मूँदि रहत सन्मुख ह्वै नाम कवच दै ओट ॥ ए सब दुष्ट हते अरि जेते भए एकही पेट ॥ सत्वर सूर सहाइ करो अब समुझि पुरातन हेट ॥ ३ ॥

राग सारंग ॥ कहियो श्यामसों समुझाय । वह नातो नहिं मानत मोहन मनो तुम्हारी धाइ ॥ एकबार माखनके काजै राखे मैं अटकाइ । वाको बिलग मानु जिनि मोहन लागत मोहिं बलाइ ॥ बारहिबार इहै लवलागी गहे पथिकके पाँइ । सूर दास या जननीको जिय राखौ वदन देखाइ ॥ ४ ॥

राग बिलावल ॥ यद्यपि मन समुझावत लोग । शूल होत नवनीत देखि मेरे मोहनके मुख योग ॥ प्रातकाल उठि माखन रोटी कौ बिन मांगे देहै । अब उहि मेरे कुँवर कान्हको छिनछिन अंकम लैहै ॥ कहियो पथिक जाइ घर आवहु राम कृष्ण दोउ भैया । सूर श्याम कत होत दुखारी जिनके मोसी मैया ॥ ५ ॥

राग रामकली ॥ मेरो कहा करत ह्वैहै । कहियउ जाइ वेगि पठवहिं गृह गाइनिको ह्वैहै ॥ दीजै छांडि नगर वारी सब प्रथम बोरि प्रतिपारो । हमहूँ जिय समुझें नहिं कोऊ तुम तजि हितू हमारो ॥ आजुहि आजु कालिह कालिहहि करि भलो जगत यश लीन्हों । आजहुँ कालिह कियो चाहतहौ राज्य अटल करि दीन्हों ॥ परदा सूर बहुत दिन चलती दुहुँदुनि फबती छूटि । अंतहु कान्ह आयहौ गोकुल जन्मजन्मकी बूटि ॥ ६ ॥

संदेशो देवकीसों कहियो । हौं तौ धाइ तुम्हारे सुतकी मया करति रहियो ॥ यदपि टेव तुम जानत उनकी तऊ मोहिं कहि आवै । प्रातहि उठत तुम्हारे कान्हको माखन रोटी भावै ॥ तेल उबटनो अरु तातो जल ताहि देखि भजिजाते । जोइ जोइ मांगत सोइ सोइ देती क्रमक्रम करि करि न्हाते ॥ सूर पथिक सुनि मोहिं रैनि दिन बढ्यो रहत उर सोच । मेरो अलक लडै तो मोहन ह्वैहै करत सँकोच ॥ ७ ॥

राग सोरठ ॥ मेरो कान्ह कमलदल लोचन । अबकी बेर बहुरि फिरि आवहु कहा लगे जिय सोचन ॥ यह लालसा होत जिय मेरे बैठी देखत रैहौं । गाइ चरावन कान्ह कुँवरसों भूलि न कबहूं कैहौं ॥ करत अन्याय न बरजौं कबहूं अरु माखनकी चोरी । अपने जियत नैन भरि देखौं हरि हलधरकी जोरी ॥ एक बेर ह्वै जाहु इहाँलौं अनत कहूँके उत्तर । चारिहु दिवस आनि सुख दीजै सूर पहुनई सूतर ॥ ८ ॥

अथ पन्थीवाक्य देवकी प्रति । राग आसावरी ॥ हौं इहां गोकुलहीते आई । देवकी माई पाँइ लागतिहौं यशुमति इहां पठाई ॥ तुमसों महरि जुहार कह्यो है कहहु तौ तुमहिं सुनाऊँ । बारक बहुरि तुम्हारे सुतको कैसहुँ दरशन पाऊं ॥ तुम जननी जग विदित सूर प्रभु हौं हरिकी हित धाइ । जो पठवहु तौ पाहुन नाते आवहिं बदन दिखाइ ॥ ९ ॥

राग सारंग ॥ जो परि राखतहौ पहिँचानि । तौ अबके वह मोहनमूरति मोहिं देखावहु आनि ॥ तुम रानी वसुदेवगेहिनी हौं गँवारि ब्रजवासी । पठैदेहु मेरो लाड लडैतौ वारौ ऐसी हाँसी ॥ भली करी कंसादिक मारे सब सुरकाज किये । अब इन गैयन कौन चरावै भरि भरि लेतहिये ॥ खान पानपरिधान राजसुख जो कोउ कोटि लडावै । तदपि सूर मेरे बारे कन्हैया माखनही सचुपावै ॥ १० ॥

राग सोरठ ॥ मेरे कुँवर कान्ह बिनु सब कछु वैसेहि धरचो रहै । को उठि प्रात होत लै माखन को कर नेत गहै ॥ सूने भवनयशोदा सुतके गुनि गुनि शूल सहै । दिन उठि घेरत हीं घर ग्वारिनि उरहन कोउ न कहै ॥ जो ब्रजमें आनंद होतो मुनिमनसाहू न गहै । सूरदास स्वामीबिनु गोकुल कौडीहू न लहै ॥ ११ ॥

अथ गोपी विरह अवस्था परस्पर वर्णन । राग सारंग ॥ चलत गुपालके चले । यह प्रीतमसों प्रीति निरंतरहै ना अधरपले ॥ धीरज पहिल करी चलिबेकि जैसी करत भले । धीर चलत मेरे नैनन देखे तिहिछिन अंश हले ॥ अंश चलत मेरी वलयन देखे भए अंग शिथले । मन चलिरह्यो हु तौ पहिलेही सबै चले विमले ॥ एक न चलै अब प्राणसूर प्रभु असलेउसालसले ॥ १२ ॥

राग मलार ॥ लोग सब कहत सयानी बातें । सुनतहि सुगम कहत नहिं आवत बोलि जाइ नहिं तातें ॥ पहिले अग्नि सुनत चंदनसी सती बहुत उमहै । समाचार ताते अरु सीरे पाछे जाइ लहै । कहत फिरत संग्राम सुगम अति कुसुमलता करिवार । सूरदास शिरदेत शूरमा सोइजानै व्यवहार ॥ १३ ॥

बातनि सबकोइ जिय समुझावै । किहि बिधि मिलनि मिलैं वै माधौ सो विधि कोउ न बतावै ॥ यद्यपि जतन अनेक रची विधि सारि अशन बिरमावै । तद्यपिहठी हमारे नैनन और न देखो भावै ॥ वासर निशा प्राणवल्लभ तजि रसना और न गावै । सूरदास प्रभु प्रेमहि लगिकै कहिये जो कहि आवै ॥ १४ ॥

राग नट ॥ सब मिलि करहु कछू उपाव । मार मारन चढेउ विरहिनि करहु लीनो चाव ॥ हुतासन ध्वज उमँगि उन्नत चलेउ हरि दिश वाउ । कुसुम शर रिपुनंद वाहन हरषि हरषित गाउ ॥ वारि भव सुत तात नावरि अब न करिहौं काउ । बार अबकी प्राणप्यारो विजय सखा मिलाउ ॥ रुचि बिचारि न मान कीजै सोई किन बहि जाउ । सूर प्रभुकी शरण रहिहौं सकल त्रिभुवन राउ ॥ १५ ॥

राग सारंग ॥ करिगए थोरे दिनकी प्रीति । कहँ वह प्रीति । कहां यह बिछुरन कहँ मधुवनकी रीति । अबकी बेर मिलौ मनमोहन बहुत भई विपरीति । कैसे प्राण रहत दरशनबिन मनहुँ गए युग बीति ॥ कृपा करहु गिरिधर हम ऊपर प्रेम रह्यो तनु जीति । सूरदास प्रभु तुम्हरे मिलन बिन भई भुसपरकी भीति ॥ १६ ॥

राग धनाश्री ॥ प्रीति करि दीनी गरे छुरी । जैसे वधिक चुगाई कपटकन पीछे करत बुरी ॥ मुरली अधर चंप करकांपा मोरमुकुट लटवारि । बंग बिलोकनि लगी लोभ सम सकति न पंख पसारि ॥ तलफत छांडि गए मधुवनको बहुरि न कीनी सार । सूर श्याम सुख संग कल्पतरु उलटि न बैठी डार ॥ १७ ॥

राग मलार ॥ देखी माधोकी मित्राई । आई उघरि कनक कलईसी दै निज गए दगाई ॥ हम जानैं हरि हितू हमारे उनके चित्त ठगाई । छांडी सूरति सब ब्रजकुलकी निठुर लोग भए माई ॥ प्रेम निबाहि कहा वै जानैं सांचे अतिही राई । सूरदास विरहिनी विकलमति कर मींजैं पछिताई ॥ १८ ॥

एकहि बेर दई सब टेरी ॥ तब कत डोरि लगाइ चोरि मनु मुरलि अधर धरि टेरी ॥ बाट घाट बीथी ब्रज घर बन संग लगाए फेरी । तिनकी यह करि गए पलकमें पारि बिरहदुख बेरी ॥ जो परि चतुर सुजान कहावत कही समुझियो मेरी । बहुरि न सूर पाइहौ हमसी बिनदामनकी चेरी ॥ १९ ॥

राग नट ॥ अबतौ ऐसेई दिन मेरे । कहा करौं सखि दोष न काहू हरिहित लोचन फेरे ॥ मृगमद मलय कपूर कुमकुमा ए सब संतत चेरे । मादप बन शशि कुसुम सकोमल तेउ देखियत जु करेरे ॥ बनबन बसत मोर चातक पिक आपुन दिए बसेरे । अब सोइ बकत जाहि जोइ भावै बरजे रहत न मेरे ॥ जो द्रुम सींचिसींचि अपने कर कियो बढाय बडेरे । तिन सुनि सूर किसल गिरिवर भए आनि नैन मग घेरे ॥ २० ॥

राग सारंग ॥ बिनु गोपाल बैरिनि भई कुंजैं । जे वै लता लगत तनु शीतल अब भई विषम अनलकी पुंजैं ॥ वृथा बहुत यमुनातट खगरौ वृथा कमलफूलनि अलि गुंजैं । पवन पानि घनसारि सुमन दै दधिसुत किरनि भानु भै भुंजैं ॥ ए ऊधौ कहियो माधोसों मदन मारि कीन्हीं हमलुंजै । सूरदास प्रभु तुम्हरे दरशको मग जोवत अँखियन भई धुंजैं ॥२१॥

राग कान्हरो ॥ करकपोल भुज धरि जंघापर लेखति माई नखनकी रेखनि । सोचति बिचार करति वैसी भाँति धरति ध्यान मदन मुख भेजनि ॥ नैन नीर भरि भरि जु लेतहै गोपी धिग दिन जात अलेखनि । कमलनैन माधो मधुपुरी सिधारे जाके गुण जाने न सहसफन शेषनि ॥ अवधि छुडाइ सुनोरी सजनी क्यों जीवहिं निशि दामिनि देखनि । सूरदास प्रभु चटकि गए ज्यों नानाविधि नाचत नट पेखनि ॥ २२ ॥

राग कान्हरो ॥ सोचति राधा लिखति नखनमें वचन न कहत कंठ जलतास । छितिपर कमल कमलपर कदली पंकज कियो प्रकाश ॥ तापर अलि साँरगपर सारंगप्रति सारंग रिपुलै कियो वास । तहां अरिपंथ पिता युग उदित वारिज विविध रंग भजो अभास ॥ सारंग मुखते परत अंबु ढरि मन शिव पूजति तपति विनास । सूरदास प्रभु हरि विरहारिपु दाहत अंग दिखावत वास ॥ २३ ॥

राग नट ॥ मैं सब लिखि शोभा जु बनाई । सजलजलद तन वसन कनक रुचि उर बहुदाम रु राई ॥ उनतकंध कटि खीन विशद भुज अंगअंग प्रति सुखदाई । सुभग कपोल नासिका नैन छबि अलक लिहित धृत पाई ॥ जानतिही यहलोल लेख करि ऐसेहि दिन विरमाई । सूरदास मृदु वचन श्रवणको अतिआतुर अकुलाई ॥ २४ ॥

राग गौरी ॥ सुरति करि वहांकी बात रोइ दियो। पंथी एकु देखि मारगमें राधा बोलि लियो ॥ कहिधौं बीर कहांते आयो हमजु प्रणाम कियो। पालागौं मंदिर पगु धारौ सुनि दुख जानि त्रियो ॥ गदगदकंठ हियो भरि आयो वचन कहै न दियो। सूर श्याम अभिराम ध्यान मन भरिभरि लेत हियो ॥ २५ ॥

राग मलार ॥ कहियो पथिक जाइ हरिसों मेरो मन अटक्यो नैननके लेखे। इहै दोष दैदै झगरत हैं तब निरखत मुख लगी क्यों निमेखे ॥ कैतो मोहिं बताय दबकियो लगी पलक जड जाके पेखे। ते अब अब इनपै भरि चाहत बिधि जो लिखे दरशन सुख रेखे ॥ यहि विधि अनुदिन जुरति जतनकरि गनत गए अँगुरिन अवसेखे। सूरदास सुनि इनि झगरनिते नाहिं चित घटत वदन बिन देखे ॥ २६ ॥

राग ईमन ॥ नाथ अनाथनकी सुधि लीजे। गोपी गाइ ग्वाल गोसुत सब दीन मलीन दिनहि दिन छीजे। नैन सजल धारा बाढी अति बूडत ब्रज किन कर गहिलीजे ॥ इतनी बिनती सुनहु हमारी वारकहूं पतियां लिखि दीजे ॥ चरण कमल दरशन नवनौका करुणासिंधु जगत यश लीजे। सूरदास प्रभु आश मिलनकी एकबार आवन ब्रज कीजै ॥२७॥

राग सारंग ॥ दिशिअति कालिंदी अतिकारी। अहो पथिक कहियौ उन हरिसों भई विरहज्वरजारी ॥ मन पर्यंकते परी धरणिधुकि तरंग तलफ नित भारी। तट वारू उपचार चूरजलपरी प्रसेद पनारी ॥ बिगलित कच कुच कास कुलिन पर पंकजु काजल सारी। मनमें भ्रमरते भ्रमत फिरत है दिशिदिशि दीन दुखारी ॥ निशिदिन चकई बादि बकत है प्रेम मनोहर हारी। सूरदास प्रभु जोई यमुनगति सोइ गति भई हमारी ॥ २८ ॥

परेखो कौन बोलको कीजे। ना हरि जाति न पांति हमारी कहा मानि दुख लीजे ॥ नाहिंन मोर चंद्रिकामाथे नाहिंन उर वनमाल। नहिं शोभित पुहुपनके भूषण सुंदर श्यामतमाल ॥ नंदनँदन गोपीजन वल्लभ अब नहिं कान्ह कहावत। वासुदेव यादवकुल दीपक बंदीजन वर भावत ॥ बिसरयो सुख नातो गोकुलको और हमारे अंग। सूर श्याम वह गई सगाई वा मुरलीके संग ॥ २९ ॥

बटाऊ होहिंनकाके मीत। संगरहत शिरमेलि ठगौरी हरत अचानक चीत ॥ मोहे नैन रूपदरशनके श्रवण मुरलिकागीत। देखतही हरि लै जु सिधारे बाँधि पिछोरी पीत ॥ याहीते झुकति इहै मग चितवति सुख जु भए विपरीत। सूरदास वरु भली पिंगला आशा तजि परतीत ॥ ३० ॥

राग मलार ॥ कहा परदेशीको पतियारो। पीछे ही पछिताहि मिलहुगे प्रीति बढाइ सिधारो ॥ ज्यों मृगनाद नादके बींधे लाग्यो बान बिसारो। प्रीतिके लिये प्राण वश कीनो हरि तुम यहै विचारो ॥ बलि अरु बालि सुपनखा बपुरी हरिते कहा दुरायो। सूरदास प्रभु जानि भले हौ भरयो भरायो डरायो ॥ ३१ ॥

राग मलार ॥ कहा परदेशीको पतिआरो। प्रीति बढाय चले मधुवनको बिछुरि दियो दुख भारो ॥ ज्यों जलहीन मीन तरफत ऐसे वेकल प्राण हमारो। सूरदास प्रभुके दरशन विनु ज्यों विनु दीपक भौन अँधियारो ॥ ३२ ॥

राग आसावरी ॥ सखी री हरिको दोष जनि देहु ताते मन इतनो दुख पावत मेरोई कपट सनेहु ॥ विद्यमान अपने इन नैननि सूनो देखति गेहु। तदपि सखी ब्रजनाथ बिना

उरफटि न होत बडवेहु ॥ कहिकहि कथा पुरातन सजनीं अब जिनि अंतहि लेहु । सूरदास तन योग करौंगी ज्यों फिरि फागुन मेहु ॥ ३३ ॥

राग मलार ॥ अबकछु औरहि चालचली । मदनगोपाल बिना या तनुकी सबै बात-बदली ॥ गृह कंदरा समान सेज भई चाहि सिंहहू थली । शीतल चंद्र सुतौ सखि कहियत तिनहूं अधिक जली ॥ मृगमद मलय कपूर कुमकुमा सींचति आनि अली । एक न फुरत बिरह ज्वरते कछु लागति नाहिं भली ॥ वह ऋतु अमृतलता सुनि सूरज अब बिष फलनि फली । हरि बिधु मुख नहिंनाहिंनै फूलति मनसा कुमुदकली ॥ ३४ ॥

राग सारंग ॥ इहि बिरिया बनते ब्रज आवते । दूरहिते वह बैन अधर धरि बारंबार बजावते ॥ कबहुँक काहू भाँति चतुर चित अति ऊंचे सुर गावते । कबहुँक लैलै नाम मनोहर धवरी धेनु बुलावते ॥ इहि विधि वचन सुनाय श्यामघन मुरछे मदन जगावते । आगम सुख उपचार बिरह ज्वर वासर ताप नशावते ॥ रुचिरुचि प्रेम पियासे नैनन क्रम-क्रम बलहिं बढावते । सूरदास स्वामी तिहि अवसर पुनिपुनि प्रगट करावते ॥ ३५ ॥

राग सारंग ॥ नाहिं बिसरति वह रति ब्रजनाथ । हौं जु रही रूठि मौन धरि सुखहीमें खेलत इक साथ ॥ पचिहारे मैं मनायो न मानौं आपुन चरण छुए हरि हाथ ॥ तब रिस धरि सोई उत मुख कहि झुकि झाँक्यो उपरैना माथ ॥ रह्यो न परै सुप्रेम आतुरअति जानी रजनी जात अकाथ । सूर श्याम हो ठगी महा निशि पढि जु सुनाए प्रातके गाथ ॥ ३६ ॥

राग बिलावल ॥ माधौ इतने जतन तब काहेको किए । अपने जान जानि नँदनंदन अनेक भयनसों राखि लिए ॥ अघ बक वृषभ बच्छ बधनते व्याकुल जीति दावानलहि पिए ॥ इंद्र नाम मेटे गिरि कर धरि छिनछिन प्रति आनंद हिए ॥ हरि बिछुरत की पीर न जानी वचन मानि हम बादि जिये । सूरदास अब वा लालन बिन कहा न सहत ए कठिन हिए ॥ ३७ ॥

राग गौरी ॥ यह कुमया जो तबहीं करते । तौ कत इनये जिवत आजुलौं या गोकुलके लोग उबरते ॥ केशी तृणावर्त वृषभासुर कहौ कौनके मारे मरते । भूम प्रलंब व्याल दावानल हरि बिन बरहि निवाइ निवरते ॥ शंखचूड बक बकी अघासुर सुरपति वरुन कौनते डरते । सूर श्याम तौ घोष कहातौ जो तुम इती निठुराई धरते ॥ ३८ ॥

राग मलार ॥ हरि हम तब काहेको राखी । जब सुरपति ब्रज बोरन लीनो दियो क्यों न गिरि नाखी ॥ अबलौं हमारी जगमें चलती नई पुरानी साखी । सो क्यों झूठो होय सखी री गर्ग कथा सो भाखी ॥ तो हमको होती कत यह गति निशिदिन वर्षत आंखी । सूरदास यों भई फिरत ज्यों मधु दूहेकी माषी ॥ ३९ ॥

हरिजू वै सुख बहुरि कहां । यदपि नैन निरखत वह मूरति फिरि मन जात तहां ॥ मुख मुरली शिर मोरपंख बने उर घुँघुचिनि को हारु । आगे धेनु रेनु तनु मंडित चित-वति तिरछी चारु ॥ रातिदिवस अँगअँग अपने हित हँसि मिलि खेलत खात । सूर देखि वा प्रभुता उनकी कही न आवै बात ॥ ४० ॥

राग सारंग ॥ मधुवन तुम क्यों रहत हरे । विरहवियोग श्यामसुंदरके ठाढे क्यों न जरे ॥ तुम हौ निलज न लज्जा तुमको फिर शिर पुहुप धरे । शश सियार अरु वनके पखेरू धिग धिग सवन करे ॥ कौनकाज ठाढे रहे वनमें काहे न उकठि परे । कपट हेतु कीयो हरि हमसे खोटे होहिं खरे ॥ गोविंदगुण उरते नाहिं बिसरत रचिरचि कुसुम भरे । बिन देखे वा नंदनँदनको फूलत फेरि फरे ॥ जब वे मोहन वेणु बजावत शाखा टेकि खरे। मोहे अस्थावरु जड जंगम मुनिगन ध्यान टरे । बिछुरत हियो बलि मोहनके केउ न कल्याण करे । सुख संपति बिछुरी मोहनकी फल फूलनसों करे ॥ नैननते बिछुरे नँदनंदन चितते नहीं टरे । सूरदास प्रभु विरहदवानल नखशिखलौं पसरे ॥ ४१ ॥

राग केदारो ॥ जो सखि नाहिंनै व्रज श्याम । वर्ष होत पलसम अब सो युगवर याम ॥ उहै गोकुल लोग वेई उहै यमुनाठाम । उहै गृह जिहि सकल संपति बन भयो सोइ धाम ॥ उहै रतिपति अछत मुरारिहि लैन सकतो नाम । सूर प्रभुबिनु अब कलेवर दहन लागे काम ॥ ४२ ॥

राग जैतश्री ॥ हरि न मिले माई जनम ऐसेही लागो जान । चितवत मग दिवस निशा जात युगसमान ॥ चातक पिक वचन सखी सुनि न परत कान । चंदन अरु चंदकिरनि मनो अनेक भान ॥ भूषण तनु पोत तज्यो रन आतुर त्रान । भीषमलौं सहत मदन अर्जुनके बान ॥ सोखति तनुसेज सूर चले न चपल प्रान । दक्षिण रवि अवधि अटल इतनी जिय आन ॥ ४३ ॥

राग सारंग ॥ अब योंहीं लागे दिन जान । सुमिरत प्रीति लाज लागतिहै उर भयो कुलिश समान ॥ लोचन रहत वदन विनु देखे वचन सुनै विनु कान । हृदय रहत हरि पान परस बिन छिदि तन मनसिज बान ॥ मानो सखी रहे नाहिं मेरे वै पहिले तनु प्रान । बिधि समेतरचि चले नंदसुत विरहव्यथा दै आन ॥ विधि बछ हरे और पुनि कीन्हें वैसेइ वेत बिषान । सूरदास ऐसीऐ कछु यह समुझत हैं अनुमान ॥ ४४ ॥

राग धनाश्री ॥ ऐसे कोऊ नाहिंनै सजनी जो मोहनै मिलावै । बारेक बहुरि नंदनंदनको यहाँलौं लै आवै ॥ पांइन परि विनती करि मेरी यह सब दशा सुनावै । निशि निकुंज निशि केलिपरमरुचि रासरंगकी सुरति करावै ॥ और कौनहूं बातकी सकुच न सबबिधिकी उपजावै । पुनिपुनि सूर इहै करि हरिसों लोचन जरत बुझावै ॥४५॥

राग केदारो ॥ बहुरयो देखिवो वहिभाँति । अशन बाँटत खात बैठे बालकनकी पाँति ॥ एकदिन नवनीत चोरत हौं रहीं दुरिजाइ । निरखि मम छाया भजे मैं दौरि पकरे धाइ ॥ पोंछिकर मुख लिए कनियां तब गई रिसि भागि । वह सुरति जिय जाति नाहीं रहो छाती लागि ॥ जिन घरनि वह सुख बिलोक्यो ते लगत अबखान । सूर बिन ब्रजनाथ देखे रहत पापी प्रान ॥ ४६ ॥

राग रामकली ॥ मरियत देखिबेकी हौसनि । जिन सतकल्प पलकवर जाते अब सु रही दुख मौसनि ॥ पलकभरेकी ओट न सहती अब लागे दिनजात । इतनेहूपर बिन साखन घर घट निकसत नहिं प्रान ॥ यदपि मोहिं बहुतै समुझावत सकुचन लीजतु मानि

अंतर हेरि जरत बिन देखे कौन बुझावे आनि ॥ कुबिजापै आवन क्यों पावत अबतो परिहै जानि। लीनीबडी यहाऊँकी सब बात पाछिली ते सब गानि ॥ आए सूरदिना द्वैतौ कहा तौ मानिबो समौसो। कोटि बेर जल औटि सिरावै तऊ कहा पति लौसो४७॥

राग सारंग ॥ जिय हिय हौसे बिच जे रही। सुन री सखी श्यामसुंदर हँसि बहुरि न बाँहगही ॥ अब वह दिवस बहुरि कब ह्वैहै ऐसे जानि संगही। कहांसु कान्ह कहांरी अब हम कौन बयारि बही ॥ कासों कहौं कहत नहिं आवै कहत परै न कही ॥ जो कछु हुती हमारे हरिके हरिके संग निबही। अपने कहतहि हबुकी लागै गोबिंदगुणनदही । सूरदास काटे तरुवरज्यों ठाढी रटत रही ॥ ४८ ॥

राग जैतश्री ॥ कहाँलौं मानौं अपनी चूक। बिन गोपाल सखी यह छतिया ह्वै न गई द्वै टूक ॥ तन मन धन यौवन ऐसे भए भुअंगमको फूक। हृदय जरतहै दावानल ज्यों कठिन बिरहकी हूक ॥ जाकी मणि शिरते हरिलीनी कहा कहत अति मूक। सूरदास ब्रजवास बसी हम मनो दाहिनो सूक ॥ ४९ ॥

राग मलार ॥ भलो व्रज भयो धरणिते स्वर्ग। तब इनपर गिरि अब गिरि पर ए प्रीति किधौं यह दुर्ग ॥ सुरवासुर छलबोलवारी गढ अब अवधि मिति खूटी। प्रिय पतिविरह मदन गढ घेरचो एकौ अलँग न टूटी ॥ नैन तडाग श्रवण मूरति मठ यंत्र सकत वर बानी। रासकेलि वन पौंरिकोट मनु देखि अमर रजधानी ॥ गोरंभन गोपाल गरजनिघन धूमि दुंदुभिन रौकी। कंटक रोम कँगूरनि प्रति मनो अपनी अपनी चौकी ॥ चढत त्रिभंगी सौंज साजि सत धसत नहीं पल आंखी। देखहु सूर सनेह श्यामको गगनमंडल हम राखी ॥ ५० ॥

सखी री हरि बिनु हरि दुख भारी। सिंहको सुत हर भूषण ग्रासे सोइ गति भई हमारी ॥ शिखर बंधु अरि क्यों न निवारत पुहुप धनुषके बिशेष। चक्षुश्रवा उर हार ग्रसी ज्यों छिन द्वितिया वपुरेख ॥ घटसू अशन समै सुत आनन अमी गलित जैसे मेत। जलधर व्योम अंबुकन मुंचत नैन होड वदि लेत ॥ द्विजपति प्रभु मिलि आनि मिलावहु हरिसुत आरति जानि। जैसे हरि कर बंध प्रगट भए हरी आरती मानि ॥ षटआनन बाहन काननमें घन रजनी तहँ वासी। सूरदास प्रभु चतुर शिरोमणि सुनि चातक पिक त्रासी ॥ ५१ ॥

राग सोरठ ॥ कहा दिन ऐसेही जैहैं। सुन सखि मदनगोपाल अब किन ग्वालन संग रैहैं ॥ कबहूँ जात पुलिन यमुनाके बहुविहार विधि खेलत। सुरत होत सुरभी सँग आवत बहुत कठिन करि झेलत ॥ मृदु मुसुकानि आनि राखो पिय चलत कह्योहै आवन। सूर सो दिन कबहूं तौ ह्वैहै मुरली शब्द सुनावन ॥ ५२ ॥

राग मलार ॥ श्याम सिधारे कौने देश। तिनको कठिन करे जो सखि री जिनको पिय परदेश ॥ उन ऊधो कछु भली न कीन्ही कौन तजनको बेश। छिन बिनु प्रान रहत नहिं हरि बिन निशिदिन अधिक अँदेश ॥ अतिहि निठुर पतिया नहिं पठई काहू हाथ सँदेश। सूरदास प्रभु यह उपजत है धरिए योगिनवेश ॥ ५३ ॥

राग मलार ॥ गोपालहि पावौं धौं केहि देश । शृंगी मुद्रा कनक खपरकरि करिहौं योगिनि भेष ॥ कंथा पहिरि विभूति लगाऊं जटा बँधाऊँ केश । हरि कारण गोरखहि जगाऊं जैसे स्वांग महेश ॥ तन मन जारों भस्म चढाऊं बिरहिन गुरु उपदेश सूर श्याम बिनु हम हैं ऐसी जैसे मणि विन शेष ॥ ५४ ॥

राग केदारो ॥ फिरि ब्रज आइए गोपाल । नंदनृपतिकुमार कहिहैं अब न कहिहैं ग्वाल ॥ मुरलिका सुर सप्त दिशि दिशि चले निशान बजाई । दिग्विजयको युवतिमंडल भूप परिहैं पाई॥सुरभिसेन सु सखा भट सँग उठैगी खुर रैनु । आतपत्र मयूरचंद्रिका लसति है रवि ऐनु ॥ सदसपति मधुकरनिकर वर मदन आयसु पाइ । द्रुम लता बन कुसुम बानकु वसन कुटी बनाइ ॥ सकल खगगण पैक पायक पौरिया प्रतिहार । समै सुख गोविंद ब्रजको कहत सूर बिचार ॥ ५५ ॥

राग जैतश्री ॥ फिरिकै वसो गोकुलनाथ । अब न तुमहिं जगाय पठवैं गोधननके साथ ॥ बरजैं न माखन खात कबहूँ दह्यो देत लुढाय । अब न देहिं उराहनो यशुमतिहि आगे जाइ ॥ दौरि दामन देहिंगी लकुटी यशोदा पानि । चोरी न देहिं उघारिकै अवगुण न कहिहैं आनि ॥ कहिहैं न चरणन देन जावक गुहन बेनी फूल । कहिहैं न करन शृंगार कबहीं वसन यमुना कूल ॥ करिहैं न कबहीं मान हम हठिहैं न मांगत दान । कहिहैं न मृदु मुरली बजावन करन तुमसों गान ॥ देहु दरशन नंदनंदन मिलनहूंकी आश । सूर हरिके रूप कारन मरतलोचन प्यास ॥ ५६ ॥

राग जैतश्री ॥ हरिसो प्रीतम क्यों बिसराइ । मिलन दूरि मन बसत चंद्रपर चितचकोर पछिताइ ॥ जलमें रहै जलहिते उपजै जलही बिन कुँभिलाइ । जल तजि हंस चुगै मुक्ताफल मीन कहां उडि जाइ ॥ सोइ गोकुल गोवर्धन सोई सोइ किन करहि अब छाइ । प्रगट न प्रीति करै परदेशी सुख केहि देश समाइ ॥ धरणी दुखित देखि बादर अति वर्षा ऋतु बरसाइ । सूरदास प्रभु तुम्हरे मिलन बिन दुख क्यों हृदय समाइ ॥ ५७ ॥

बारक जाइबो मिलि माधो । को जानै तनु छूटि जाइगो शूल रहै जिय साधो ॥ पहुनेहु नंद बबाके आवहु देखि लेउँ पलआधो । मिलेहीमें विपरीति करी विधि होत दरशको बाधो ॥ सो सुख शिव सनकादि न पावत जो सुख गोपिन लाधो । सूरदास राधा विलपति है हरिको रूप अगाधो ॥ ५८ ॥

अथ नैनप्रस्थांबुपद ॥ राग मलार ॥ बारक नैनहूं मिलि जाहु । कमल नैन घन श्याम राधिकाहि परसत जो न पत्याहु ॥ जानतहौ कर कमल विरोधी बरन विरोधी बाहु । शशि मुखशत्रु पयोधर गिरि अति तहाँ तुम क्यों बसमाहु ॥ गज गति मंद मराल विरोधी हेम सुरुचि रिपु दाहु । जंघ कदलि कटि सिंह विरोधी न्याय निरखि सकुचाहु ॥ चीन्हिलहे चितचोरि सकल अँग एकै सुपतन शाहु । तदपि सूर उनकी रुचि राखहु कत अधिकै बडराहु ॥ ५९ ॥

राग सारंग ॥ नैननको मत सुनो सयानी । निशिदिन तदपि सिरात न कबहूं यद्यपि उमँगि चलत पटरानी ॥ हौं उपचार अमित आनत उर खल भयो लोक लाज कुलकानी ।

कछु न सोहाइ दही दरशन दौ वारिजबदन मंद मुसकानी ॥ रूप लकुट अभिमान मनहु उलटी उन माँझ समानी । आरज पथ गुरुजान कुपित करि सूरज विकल समानी ॥ ६० ॥

राग मलार ॥ सखि इन नैननते घन हारे । बिनही ऋतु बरषत निशि वासर सदा मलिन दोउ तारे ॥ ऊरधश्वास समीर तेज अति सुख अनेक द्रुम डारे । दिशन सदन करि वसे वचन खग दुख पावसके मारे ॥ ढुरि ढुरि बूँद परत कंचुकिपर मिलि अंजनसों कारे । मानो परतकुटी शिव कीन्हीं विरि मूरति धरि न्यारे ॥ सुमिरि सुमिरि गर्जत जल छाँडत अंशु सलिलके धारे । बूडत ब्रजहि सूरको राखै बिन गिरिवरधर प्यारे ॥ ६१ ॥

नैना सावन भादौं जीते । इनही बिषे आनि राखै मनो समुदनिहू जल रीते ॥ वै झरलाय दिना ह्वै उघरत ए भूलि न मारग देत । वै वर्षत सबके सुख कारण ए नँदनंदन हेत ॥ वै परिमान पुजै दहमानत ए दिन धार न तोरत । यह विपरीति होति देखति हौं बिना अवधि जग बोरत ॥ मेरे जिय ऐसी आवत भई चतुराननकी मांझ । सूर बिन मिले प्रलय जानिबो इनहीं दिवसनि सांझ ॥ ६२ ॥

निशि दिन वरषतु नैन हमारे । सदा रहत वर्षा ऋतु हमपर जबते श्याम सिधारे ॥ नयन अंजन न रहत निशि वासर कर कपोल भए कारे । कंचुकि पट सूखत नहिं कबहूँ उर बिच बहत पनारे ॥ ऐसे सलिल सबै भई काया पलन जात रिसटारे । सूरदास प्रभु गोकुल बूडत काहे न लेत उबारे ॥ ६३ ॥

राग सारंग ॥ नैननधौं नाधौहै झर । ऊंचे चढि टेरत अतिआतुर सुरकहि गिरधर गिरधर ॥ फिरत सदन दरशनके काजै ज्यों झष सूखे सर । कौनकौनकी दशा कहौं सुन सब ब्रज तिमते पर ॥ निशि दिन कलमलात सुन सजनी शिरपर गाजत मदन अर । सूरदास प्रभु रही मौन ह्वै कहि नहिं सकति मैनके भर ॥ ६४ ॥

अति रसलंपट मेरे नैन । तृप्ति न मानत पिवत कमल मुख सुंदरता मधु बैन ॥ दिन अरु रैनि दृष्टि रसना रस निमिष न मानत चैन ॥ शोभासिंधु समाई कहँलौं हृदय सांकरे ऐन ॥ अब यह विरह अजीरण ह्वैकै वमिलाग्यो दुखदैन । सूर वैद ब्रजनाथ मधुपुरी काहि पठाऊँ लैन ॥ ६५ ॥

राग केदारो ॥ हरि दरशनको तरसत अखियां । झांकति झपति झरोखा बैठी कर मींडत ज्यों मखियां ॥ बिछुरी वदन सुधानिधि रिसते लागत नहीं पलखियां ॥ इकटक चितवति उडि न सकति जनु थकति भई लखि सखियां ॥ बारबार शिर धुनति विसूरति विरह ग्राह जन भखियाँ ॥ सूर स्वरूप मिले ते जीवहि काढि किनारे नखियाँ ॥ ६६ ॥

राग सारंग ॥ लोचन व्याकुल दोऊ दीन । कैसे रहैं दरश बिन देखे विधु चकोर ज्यों लीन ॥ विवरन भए खंजन जों दाधे वारिज ज्यों जलहीन । श्याम सिंधुसों बिछुरिपरे हैं तरफरात ज्यों मीन ॥ रतिराज विमुख भृंगीको छिनुछिनु वाणी हीन । सूरदास प्रभु बिनु गोपालहि कत विधनै एई कीन ॥ ६७ ॥

महादुखित दोउ मेरे नैन । जादिनते हरि चले मधुपुरी नेकु न कबहूं कीनो सैन । भरेरहत अति नीर न निघटत जानत नहिं दिन रैन । महादुखित अतिही भ्रम माते बिन

देखे पावत नहिं चैन ॥ जो कबहूं पलकौ नहिं खोलत चाहत मूरति मैन । छांडत छिनमें ए जो शरीरहि गहिकै व्यथा जात हरि लैन ॥ रसना इहई नेम लियो है और नहीं भाषौं मुख बैन । सूरदास प्रभु जबते बिछुरे तबते सब लागे दुख देन ॥ ६८ ॥

अँखियां करतिहैं अति आर । सुंदर श्याम पाहुनेके मिसि मिल न जाहु दिनचार ॥ बाँह थकी वायसहि उडावत कब देखौं उनहार । मैंतौ श्याम श्याम कै टेरति कालिंदीके करार ॥ कमलवदन ऊपर दुइ खंजन मानो बूडत वार । सूरदास प्रभु तुम्हरे दरश बिनु सकैं न पंखपसार ॥ ६९ ॥

राग धनाश्री ॥ लोचन लालचते न टरैं । हरि मुख ए रंगसंग विधे दाधौ फिरैं जरैं ॥ ज्यों मधुकर रुचि रच्यो केतकी कंटक कोटि अरैं । तैसोई लोभ तजत नाहिं लोभी फिरि फिरि फिरि फिरै ॥ मग ज्यों सहत सहज सरदारन सन्मुखते न टरै । जानत आहि हते तनु त्यागत तापर हितहि करै ॥ समुझि न परै कवन सच पावत जीवत जाइ मरै । सूर सुभट हठ छांडत नाहीं काटे शीश लरै ॥ ७० ॥

राग सारंग ॥ लोचन चातक जीवो न चाहत । अवध गए पावसकी आशा क्रमक्रम करि निरवाहत ॥ सरिता सिंधु अनेक अवर सखि विलसत पति सजन सनेह । ए सब जल यदुनाथ जलद बिनु अधिक दहतहैं देह ॥ जब लगि नहिं बरसत ब्रज ऊपर नौघन श्याम शरीर । तौ इह तृषा जाय क्यों सूरज आनि ओसके नीर ॥ ७१ ॥

राग मलार ॥ नैनन नैननकी सुधि लीजै । गोपी गाइ ग्वाल गोसुत सब दीन मलीन दिनहिं दिन छीजै ॥ नैन सजल जलधार बढे अति बूडत ब्रज किन कर गहि लीजै । इतनी बिनती सुनहु हमारी बारकहू पतिआ लिखि दीजै ॥ चरण कमल दरशन नवनौका करुणा सिंधु जगत यश लीजै । सूरदास प्रभु आश मिलनकी एकबार आवन ब्रज कीजै ॥ ७२ ॥

राग केदारो ॥ मेरे नयना विरहकी वेली बई । सींचत नीर नैनके सजनी मूल पताल गई ॥ बिकसत लता सुभाइ आपने छाया सघन भई । अब कैसे निरुवारौं सजनी सब तन पसरि छई ॥ को जानै काहूके जियकी छिन छिन होत नई । सूरदास स्वामीके बिछुरे लागे प्रेम झई ॥ ७३ ॥

राग देवगंधार ॥ ब्रज बसिकाके बोल सहौं । इह लोभी नैननके काजे परवश भई जो रहौं ॥ बिसरि लाज गई सुधि नहिं तनुकी अब धौं कहा कहौं । मेरे जियमें ऐसी आवत यमुना जाइ बहौं ॥ एक बन ढूँढि सकल बन ढूँढ्यो कबहुं न श्याम लहौं । सूरदास प्रभु तुम्हरे दरशको इह दुख अधिक सहौं ॥ ७४ ॥

राग केदारो ॥ नैना अब लागे पछितान । बिछुरत उमँगि नीर भरि आई अब न कछू अवसान ॥ तब मिलिमिलि कत प्रीति बढावत अब सो भई विषवान । तबतौ प्रीति करी उत्तर होई समुझी कछु न अजान ॥ अब इह काम दहत निशि वासर नाहीं मेरे मान । भयो बिदेश मधुपुरी हमको क्योंहूं होत न ज्ञान ॥ अति चटपटी देखिबे चाहत अब लागी अकुलान । सूरदास प्रभु दीन दुखित ए लै न गए सँगप्रान ॥ ७५ ॥

राग आसावरी ॥ हौं तादिन कजरा देहौं । जादिन नंदनंदनके नैनन अपने नैन मिलैहौं ॥ सुनरी सखी इहै जिय मेरे भूलिन और चितैहौं । अब हठ सूर इह ब्रत मेरो कौंकि रखै मरिजैहौं ॥ ७६ ॥

राग मलार ॥ उपमा नैनन एक रही । कविजन कहत कहत सब आए सुधि करि नाहिं कही ॥ कहि चकोर विधु मुख विन जीवत भँवर नहीं उडिजात । हरिमुख कमल-कोश बिछुरते ढोले कत ढहरात ॥ अघा बधिक व्याधा ह्वै आय मृगसम क्यों न पलात । भाजि जाहि बन सघन श्याममें जहां न कोऊ घात ॥ खंजन मनरंजन होहिं ए कबहिं नहीं अकुलात । पंख पसारि नहो छिन चपला गति हरिसमीप मुकलात ॥ प्रेम न होहि कौन विधि कहिए झूठेही तनु आडत । सूरदास मीनतौ कछु एक जल भरि कबहुँ न छाँडत ॥ ७७ ॥

राग गौरी ॥ कहाइन नैननको अपराध । रसना रटत सुनत यश श्रवणन इतनी अगम अगाध ॥ भोजन किये बिनु भूँख क्यों भाजै विनखाए सब स्वाध । इकटक रहत छुटत नहिं कबहू हरि देखनकी साध ॥ ये दृग दुखी बिना वह मूरति कहौ कहा अब कीजै । एकबेरब्रज आनि कृपाकरि सूर सो दरशन दीजै ॥ ७८ ॥

राग मलार ॥ चितवतही मधुवन तन जात । नैननि नींद परति नहिं सजनी सुनि सुनि बात मनै अकुलात ॥ अब ए भवन देखिअत सूनो धाइधाइ हमको ब्रज खात । कवन प्रतीति करैं मोहनकी जोहिं छाँडे निज जननी तात ॥ अनुदिन नैन तपत दरशनको हरदि समान देखिअत गात । सूरदास स्वामीके बिछुरे ऐसे भए हमारे धात ॥ ७९ ॥

राग मलार ॥ देख सखी उत है वह गाउँ । जहां बसत नँदलाल हमारे मोहन मथुरा नाउँ ॥ कालिंदीके कूल रहतहैं परम मनोहर ठाउँ । जे तनु पंख होइ सुन सजनी आजु अबहिं उडिजाउँ ॥ होनोहोउ होउ सो अबहीं यहि ब्रज अन्न न खाउँ । सूरदास नँद-नंदनसों रतिलोगन कहा डराउँ ॥ ८० ॥

राग गौरी ॥ मथुराके द्रुम देखि अत न्यारे । वहई श्याम हमारे प्रीतम चितवत लोचन हारे ॥ कितिक बीच संदेशहु दुर्लभ सुनियत टेर पुकारे । तुव गुण सुमिरिसुमिरि हम मोहन मदन बान उर मारे । तुम बिन श्याम सबै सुख मूलो गृह वन भए हमारे । सूरदास प्रभु तुम्हरे दरश बिनु रैन गनत गई तारे ॥ ८१ ॥

स्वप्नदर्शनवर्णन ॥ राग केदारो ॥ जबते बिछुरे कुंजबिहारी । नींद न परै घटै नहिं रजनी व्यथा विरहज्वर भारी ॥ हौं उठि सखि आँगन ह्वै आई जगमगि रही जियारी । श्रवण-शब्द सुहाइ न सखीरी यमचातक द्रुमडारी ॥ उरतेसखी दूरि करुहारहि कंकन धरहु उतारी । सूरदास प्रभुबिन अतिव्याकुल करि वह जतन जुहारी ॥ ८२ ॥

राग नट ॥ सुपनहुमें देखिये जो नैननि नींद परै । विरहिनि ब्रजनाथबिन कहि कौन उपाइ करै ॥ चंद मंद समीर शीतल सेज सदा जरै । कहा करौं कौनी भाँति मरौं मन धीरज न धरै ॥ बहुत उपाइ करै विरहिनि कछु न चाव सरै । सूर शीतल कृष्णबिन कहौ कौन तापहरै ॥ ८३ ॥

राग सारंग ॥ इतनी दूरि गोपालहि कबहुँ न मिलि आई । कहिए कहा दोष दीजै किहि अपनीही जडताई ॥ सोवत महा मनो सुपने सखि अवधि निधन निधि पाई। गनतहि आनि अचानक कोकिल उपवन बोलि जगाई ॥ जो जागौं तो कहा उठि विकल भई अधिकाई। किसलै कुसुम नवनूत दशहु दिशि नधुकर मदन दोहाई ॥ बिछुरत तनु नाम ज्यों हठि तिहि छिन गई नहीं संगुमाई। समुझि न परी सूर दोहेदिन हरि हँसि कंठ लगाई ॥ ८४ ॥

राग धनाश्री ॥ तबहीं जैहै हेति कहां। जहँ वै श्याम मदनमूरति चल मोहिं लिवाइ तहां ॥ कुटिल अलक मकराकृत कुंडल सुन्दर नैन विशाल। अरुन अधर नासिका मनोहर तिलक तरनि शशिभाल ॥ दशन ज्योति दामिनिज्यों दमकति बोलत वचन रसाल। उर बिचित्र वनमाल बनी जनु कंचन लता तमाल। घनतन पीत बसन शोभित अति अलिके बलैपराग ॥ विपुलबहू अति कृत परिरंभन मनहुँ बसे द्रुम नाग। सोवतिही सुपनेमाहिं सोचति सत्य जानि जिय जागी। सूरदास प्रभु प्रगट मिलनको चातकज्यों लवलागी ॥ ८५ ॥

राग मलार ॥ सुपने हरि आए हौं किलकी। नींद जो सौति भई रिपु हमको सहि न सकी रति तिलकी ॥ जो जागौं तो कोऊ नाहीं रोके रहति न हिलकी। तब फिरि जरनि भई नख शिखते दिआ बाति जनु मिलकी। पहिली दशा पलटि लीनी है त्वचा त्वचकि तनु पिलकी। अब कैसे सहिजात हमारी भई सूरगति सिलकी ॥ ८६ ॥

राग कान्हरो ॥ मैं जान्यो रीआए हैं हरि चौंकिपरेते पछितानी। इते मान तन तलफत वहिंते जैसे मीन बिन पानी ॥ सखी सुदेहते जरति विरह ज्वर तनु पुनिपुनि नहिं प्रकृत्यो आनी ॥ कहा करौं अपथि भई मिलि बाढी व्यथा दुःखदुहरानी ॥ पठवौ पथिक सब समाचार लिखि बिपतिविरह वपुअकुलानी। सूरदास प्रभु तुम्हरे दरशबिना कैसे घटत कठिनकानी ॥ ८७ ॥

राग मलार ॥ ज्यों जागो तो कोऊ नाहीं अंत लगी पछितान। हौं जानौं साँचे मिले माधौ भूलो यहि अभिमान ॥ नींदमाहिं मुरझाइ रही हौं प्रथमपंच संधान। अब उरअंतर मेरी माई सपने छुटी छलिवान ॥ सूर सकति जैसे लछिमन तन विह्वल होइ मुरझान। ल्याउ सजीवन मूरि श्यामको तौ रहिहैं ए प्रान ॥ ८८ ॥

राग कल्याण ॥ हरि बिछुरन निशि नींद गईरी। वन प्रिय विरह शिलीमुख मधुपति वचननि हौं अकुलाई री ॥ वह जु हुती प्रतिमा समीपकी सुख संपति दूरंत जई री। ताते भर हरि सुन री सजनी सेज सलिल दृगनीर भई री ॥ अबउ अधार जु प्राण रहत हैं इनि वशहिन मिलि कठिन ठई री। सूरदास प्रभु सुधारस बिना भई सकल तनु बिरह रई री ॥ ८९ ॥

राग केदारो ॥ बहुरचो भूलि न आँखि लगी। सुपनेहुके सुख न सहि सकी नींद जगाइ भगी ॥ बहुत प्रकार निमेष लगाए छूटि नहीं शठगी। जनु हीरा हरि लिए हाथते ढोल बजाइ ठगी ॥ कर मींडति पछिताति बिचारति इहि बिधि निशा जगी। वह मूरति वहसुख दिखरावै सोईसूर सगी ॥ ९० ॥

राग धनाश्री ॥ अब सखि नींदौ तो गई । भागी जिय अपमान जानि जनु सकुचनि ओट लई ॥ अति रिस अहनिशि कंत किए वश आगम अटक दई । सुपनेहू संयोग सहति नहिं सहचारि सौति भई ॥ कहतहि पोच सोच मनहीं मन करत न बनति खई । सूरदास तनु तजे भले बनै विधि विपरीति ठई ॥ ९१ ॥

राग नट ॥ पियकी बात सुनहि किन प्यारी । जो कछु भयो सो कहिहौं तुमसन होहु सखिनते न्यारी ॥ तव वियोगशोक तौ उपज्यो कामदेव तनु जारी । भेषज अधर सुधाहै तुमपै चलिदै व्यथा निवारी ॥ कठिन परे जु कुशल रिपु पूँछै मनकी कहा विचारी । सूरदासप्रभु हृदय है तेरे मानहु सार पुछारी ॥ ९२ ॥

राग मलार ॥ हमको सुपनेहूमें सोच । जादिनते बिछुरे नँदनंदन इह तादिनते पोच ॥ मनो गोपाल मेरे आए गृह हँसिकरि भुजा गही । कहा करौं वैरिनि भई निद्रा निमिष न और रही ॥ ज्यों चकई प्रतिबिंब देखिकै आनंदै पियजानि । सूरपवन मिलि निठुर विधाता चपल कियो जल आनि ॥ ९३ ॥

राग बिहागरो ॥ हरिबिनु वैरिननींदबडी । हौं अपराधिनि चतुर विधाता काहे बनाई गढी ॥ तन मन धन यौवन सुख संपति विरहाअनल दढी । नँदनंदनको रूप निहारत अहनिशि अटा चढी ॥ जेहिं गोपाल मेरे वश होत सो विद्या न पढी । सूरदास प्रभु हरि न मिलैं तौ घरते भली मढी ॥ ९४ ॥

राग मलार ॥ सुनहु सखी ते धन्य नारि । जो अपने प्राणवल्लभकी सपनेहुँ देखतिहै अनुहारि ॥ कहा करौं चलत श्यामके पहिलेहि नींद गई दिनचारि देखि सखी कछु कहत न आवै झींखि रही अपमानन मारि ॥ जादिनते नैनन अंतर भयो अनुदिन अति बाढतिहै बारि । मनहुं सूर दोउ सुभग सरोवर उमँगि चले मर्यादा डारि ॥ ९५ ॥

राग मलार ॥ हमको जागत रैनि बिहानी । कमलनैन जगजीवनकी सखि गावत अकथकहानी ॥ विरह अथाह होत निशि हमको बिनु हरि समुद समानी । क्योंकरि पावहि बिरहिन पारहि बिन केवट अगवानी ॥ उदित सूर चकई मिलाप निशि अलि जो मिलै अरविंदहि । सूर हमैं दिन रात दुसह दुख कहा कहैं गोविंदहि ॥ ९६ ॥

मोको माई यमुना जल होइरही । कैसे मिलौं श्यामसुन्दरको वैरिनि बीच बही ॥ केतिक बिच मथुरा औ गोकुल आवत हरि जो नहीं । हम अबला कछु मर्म न जान्यो चलत न फेट गही ॥ अब पछितात प्राण दुख पावत जात न बात कही । सूरदास प्रभु सुमिरिसुमिरि गुणदिनदिन शूल सही ॥ ९७ ॥

राग धनाश्री ॥ नैनसलोने श्यामहरि कब आवहिंगे । वै जो देखत रातेराते फूलन फूले डार । हरिबिनु फूलझरीसी लागत झरिझरि परत अंगार । भूल बिनन ना जाउँसखी री हरिबिन कैसे फूल । सुन री सखी मोहिं रामदोहाई लागत फूलत्रिशूल ॥ जबते पनिघट जाऊँ सखीरी वा यमुनाके तीर । भरिभरि यमुना उमडि चलतहै इन नैननके नीर ॥ इन नैननके नीर सखी री सेज भई घर नाव । चाहत हौं ताहीपै चढिकै हरिजीके ढिग जाव ॥ लाल पियारे प्राण हमारे रहे अधरपर आइ । सूरदास प्रभु कुंजविहारी मिलत नहीं क्यों धाइ ॥ ९८ ॥

राग मलार ॥ बहुरो गोपाल मिले सुखनेह कीजै । नैनन मग निरखि वदनशोभारस पीजै ॥ मदनमोहन हृदय उर आसन दीजै । परैंन पलक आखिनके देखि देखि जीजै ॥ मान छांडि प्रेम भजन अपनो करि लीजै । सूर सोई सुभगनारि जासों मन भीजै ॥ ९९ ॥

राग केदारो ॥ सखीरी हरि आवैं केहि हेत । वै राजा तुम ग्वाल बुलावत इहै परेखो लेत । अब शिर छत्र कनक राजत है मोरपंथ नाहिं भावत । सुनि ब्रजराज पीठि दै बैठत यदुकुल विरद बुलावत ॥ द्वारपाल अति पौर बिराजत दासी सहस अपार । गोकुल गाई दुहत दुख गोयो सूर भए एवार ॥ २८०० ॥

राग मलार ॥ चलत न माधौकी गहि बाहैं । बारबार पछिताति सबहिते इहै शूल मनमाहैं ॥ घर बन कछु न सुहाइ रैनि दिन मनहुँ मृगी दौ दाहैं । मिटति न तपनि बिना घनश्यामहिं कोटि घनी छन छाहैं ॥ विलपति अति पछिताति मनहिं मन चंद्र गहे जनु राहैं । सूरदास प्रभु दूरि सिधारे दुख कहिए केहि पाहैं ॥ १ ॥

राग सारंग ॥ मनके मनकी माहँ रही । जब हरि रथ चढि चले मधुपुरी सब अज्ञान भही ॥ मति बुधि हरी परी धरणी पर अति बेहाल खरी । अंकुश अलक कुटिल भए आशा ताते अवधि वरी ॥ ज्यों बिनु मणि अहि मूक फिरत है याविधि विधि बिपरीत धरी । मन तो रह्यो पंथ सूरज प्रभु माटी रही धरी ॥ २ ॥

मेरो मन वैसै सुरति करै । मृदु मुसुकानि नैक अवलोकनि हृदयेते न टरै ॥ जब गोपाल गोधन सँग आवत मुरली अधर धरै । मुखके रेणु झारि अंचलसों यशुमति अंग भरै ॥ संझा समय घोषकी डोलन वह सुधि क्यों बिसरै । सूरदास प्रभु दरशनकारण नैनन नीर ढरै ॥ ३ ॥

राग आसावरी ॥ जाको मन लाग्यो नँदलालहि ताहि और क्यों भावै हो । जैसे मीन दूधमें डारै जल बिनु नहिं सचु पावै हो ॥ अति सुकुमार डोलत अंगनही परि काहू न जनावै हो । जैसे सरिता मिलै सिंधुको उलटि प्रवाह न आवै हो ॥ ऐसे सूर कमललोचन बिनु मन नाहिं अनत लगावै हो ॥ ४ ॥

राग सारंग ॥ कहां लौं रखिए मन बिरमाई । इकटक शिव धरे नैन लागत श्यामसुता सुत धन आई ॥ हर बाहन दिव बास सहोदर तिहि मति उदित मुरछि सुहि जाई । गिरिजापति रिपु नखशिख व्यापत वंश सुधा पिय कथा सुनाई ॥ बिरहिन विरह आपु वश कीन्हें लेउ कमल जिमि पाइ छुआई । वेगिहि मिलौ सूरके स्वामी उदधितनयापति मिलि है आई ॥ ५ ॥

राग मारू ॥ कमलनैन अपने गुनन मन हमारो बाँध्यो । लागत तो जानो नहिं विषम बाण साध्यो ॥ कठिन पीर बाँध्यो शर मारि गयो माई । लागत तो जानो नहिं अब सहो न जाई ॥ मंत्र तंत्र जेतिक करौ तउ पीर न जाई । है कोउ उपचार करै कठिन दरद माई ॥ कैसेहुँ नंदलाल पावों नेक मिलौं धाई । सूरदास प्रेमफंद तोरौ नहिं जाई ॥ ६ ॥

राग सोरठ ॥ हरि हमसों करी री माई मीन जलकी प्रीति । इतनी दूरि दयालु माधौ गई अवधि व्यतीति ॥ तलफिकै उन प्राण दीनों प्रेमकी परतीति । नीर निकट न पीर जानी व्यर्थ गयो वपु बीति ॥ चलत मोहन कहो हमसों आइ हैं रिपु जीति । सूर वा ब्रजनाथके जिय सबै उलटी रीति ॥ ७ ॥

राग धनाश्री ॥ मति कोई प्रीतिके फंगपरै । सादर संत देखि मन मानो पैखै प्राण हरै ॥ या पतंग कहा कर्म कीन्हों जीवको त्याग करै । अपने मरबेते न डरत है पावक पैठि जरै ॥ भौ करत नहीं ताहि निपाते केतिक प्रेम धरै । शारँग सुनत नाद रस मोह्यो मरिबेते न डरै ॥ जैसे चकोर चंद्रको चाहत जल बिन मीन मरै । सूरज प्रभुसों ऐसे मिलिए तौ कहौ कानसरै ॥ ८ ॥

राग सारंग ॥ प्रीति करि काहू सुख न लह्यो । प्रीति पतंग करी दीपकसों आपै प्राण दह्यो ॥ अलिसुत प्रीति करी जलसुतसों संपति हाथ गह्यो । शारँग प्रीति करी जो नादसों सन्मुख बान सह्यो ॥ हम जो प्रीति करी माधौसों चलत न कछू कह्यो । सूरदास प्रभु बिनु दुख दूनो नैनन नीर बह्यो ॥ ९ ॥

राग मलार ॥ प्रीति तौ मरनोऊ न बिचारै ॥ प्रीति पतंग ज्योंति पावक ज्यो जरत न आपु सँभारै ॥ प्रीति कुरंगनादस्वरमोहित बधिक निकट है मारै । प्रीति परेवा उडत गगनते गिरत न आपु सँभारै ॥ सावन मास पपीहा बोलत पियपिय करि जो पुकारै । सूरदास प्रभुदरशन कारन ऐसी भाँति बिचारै ॥ १० ॥

जिन कोउ काहूके वश होहि । ज्यों चकई दिनकरवश डोलति मोहिं फिरावत मोहि ॥ हमतौ रीझि लटू भई लालन महाप्रेम तिय जानि । बंध अबंध अमति निशिवासर को सुरझावति आनि ॥ उरझे संग अंगअंग प्रति बिरह वेलिकी नाई । मुकुलिति कुसुम नयन निंद्रा तजि रूपसुधा सियराई ॥ अति आधीन हीन मति व्याकुल कहांलौं कहौं बनाइ । ऐसी प्रीति करी रचनापर सूरदास बलि जाइ ॥ ११ ॥

राग नट ॥ दिनही दिन को सहै बियोग । यह शरीर नाहिंन मेरो सखि इहै बिरह ज्वर योग ॥ रचि स्रक कुसुम सुगंध सेजसजि बसन कुमकुमा बोरि । नलिनीदलनि दूरि करि उनते कंचुकिके बँद छोरि ॥ बन बन जाइ मोर चातकपिक मधुवन टेरि सुनाई । उचित चंद चंदन चढाइ उर त्रिबिध समीर बहाई ॥ रटि मुख नाम श्यामसुंदरको तोहिं सुनाइ सुनाई । तो देखत तनु होमि मदन मुख मिलौं माधवहि जाई ॥ सूरदास स्वामी कृपालु भए जानि युवति रसरीति । तिहि छिन प्रगट भए मनमोहन सुमिरि पुरातन प्रीति ॥१२॥

राग धनाश्री ॥ बहुरि न कबहुँ सखी मिलै हरि । कमलनयनके कारण सजनी अपनोसो जतन रही बहुतै करि ॥ जेइजेइ पथिक जात मधुवनतन तिनहुँ सों व्यथा कहति पाँइनि परि । काहु न प्रगट करी यदुपतिसों दुसह दुरासा गई अवधि ढरि ॥ धीरन धरति प्रेम व्याकुल चित लेत उसाँस नीर लोचन भरि । सूरदास तनु थकित भई अब कृष्णविरहसों परि न सकति मरि ॥ १३ ॥

पावससमयवर्णन राग मलार ॥ ब्रजते पावस पै न टरी ॥ शिशिर वसंतशरदगत सजनी बीती औधि करी ॥ उनैउनै घन वरषत चख उरसरिता सलिलभरी । कुमकुम कज्जल कीच बहै जनु कुचयुग पारि परी ॥ ताहुमें प्रगट विषम ग्रीषमऋतु इतयो ताप मरी । सूरदास प्रभु कुमुद चंद्रबिनु बिरहातरनि जरी॥ १४ ॥

अब वर्षाको आगम आयो। ऐसे निठुर भये नँदनंदन संदेशो न पठायो ॥ बादर घोर उठे चहुँ दिशिते जलधर गरजि सुनायो ॥ एकै शूल रही मेरे जिय बहुरि नहीं ब्रज छायो ॥ दादुर मोर पपीहा बोलत कोकिल शब्द सुनायो। सूरदासके प्रभुसों कहियो नैनन है झर लायो ॥ १५ ॥

माई री ए मेघ गाजें। मनहुँ काम कोपि चढो कोलाहल कटक बढ्यो बग्हा पिक चातक जैजै निसान बाजें ॥ बरनबरन बादर बनाए तब जगत बिराजै। दामिनि करवार करनि कंपत सब गात उरनि जलधर समेत सेन इंद्र धनुष साजै ॥ ऐसे अभिलाष धीर विगत विरतते न लाजै। अबलनि अकेली करि अपनी कुलनीति विसरि अवधि संग सकल सूर भहराइ भाजै ॥ १६ ॥

ब्रजपर बदरा आए गाजन। मधुवनको पठए सुनु सजनी फौज मदन लग्यो साजन ॥ ग्रीवरंध्र नैन चातकजल पिक मुख बाजे बाजन। चहुँ दिशिते तनु विरहा घेरो अब कैसे पावतु भाजन ॥ कहियत हुते श्याम परपीरक आए शंकर काजन। सूरदास श्रीपतिकी महिमा मथुरा लागे राजन ॥ १७ ॥

देखियत चहुँ दिशिते घन घोरे। मानो मत्त मदनके हथियन बलकरि बंधन तोरे ॥ श्याम सुभगतनु चुअत गंडमद बरषत थोरेथोरे। रुकत न पौन महावतहूपै मुरत न अंकुश मोरे ॥ बल बेनी बल निकसि नयनजलकुच कंचुकि बंद बोरे। मनो निकसि बगपाँति दांत उर अवधि सरोवर फोरे ॥ तब तेहि समै आनि ऐरापति ब्रजपतिसों करजोरे। अब सुधि सूर कान्ह केहरिबिन गरत गात जैसे बोरे ॥ १८ ॥

ब्रजपर सजि पावस दल आयो। धुरवा धुंधि बढी दशहूँ दिशि गर्जि निसान बजायो ॥ चातक मोरइतरपै दागन करत अवाजैं कोयल। श्याम घटा गज अशन वाजि रथ चित बगपांति सजोयल ॥ दामिनि कर करवार बूँद शर इहिविधि साजे सैन। निधरक भयो चल्यो ब्रज आवत अग्र फौजपति मैन ॥ हम अबला जानिकै तुम बल कहौ कौन विधि कीजै। सूर श्याम अबके इहि औसर आनि राखि ब्रज लीजै ॥ १९ ॥

सखि री पावस सैन पलान्यो। पायो बीच इंद्र अभिमानी हरिबिन गोकुल जान्यो ॥ दशहु दिशासों धूप देखियत कंपतिहै अति देह। मनहु चलत चतुरंगचमू नभ बाढी है खुर खेह ॥ बोलत मोर शैल द्रुम चढिचढि बग जु उडत तरु डारैं। मनु सहनाफहराइ फिरावत भाजन कहत पुकारैं ॥ गर्जत गगन गयंद गुंजरत अरु दादुर किलकार। सूरदास प्रभु अपने ब्रजकी काहे न करत सँभार ॥ २० ॥

बदरिया वधन विरहिनी आई। मारुत मोर करत चातक अरु नग शिखर सुहाई ॥ नदिया सुचर संदेश क्यों पठऊं बाट तृणनहू छाये। इक हम दीन हती कान्हर विनु औ इन गरजि सुनाए ॥ सूनो घोष वैर तकि हमसों इंद्र निसान बजाए। सूरदास प्रभु मिलहु कृपा करि होति हमारे धाए ॥ २१ ॥

वरु ए बदराऊ वर्षन आए। अपनी अवधि जानि नँदनंदन गरजि गगन घन छाए ॥ कहियतहै सुरलोक वसत सखि सेवक सदा पराए। चातक पिककी पीर जानिकै तेउ

तहांते धाए ॥ तृज किए हरित हरषि वेली मिलि दादुर मृतक जिवाए। साजे निविड नीड तन सिचि सजि पंछिनहू मन भाए ॥ समुझत नहीं चूक सखि अपनी बहुते दिन हरि लाए । सूरदास प्रभु रसिकशिरोमणि मधुवनवसि बिसराए ॥ २२ ॥

बहुरि हरि आवहिंगे किहि काम । ऋतु वसंत अरु ग्रीषम बीते अब बादर भए श्याम ॥ तारे गनत गनतकै सजनी बीते चारौ याम । औरौ कथा सबै बिसराई लेत तुम्हरो नाम ॥ छिन अंतर छिन द्वारे ठाढी अरु सूखतिहै घाम । सूर श्याम जादिनते बिछुरे अस्थि रहीकै चाम ॥ २३ ॥

किधौं घन गर्जत नाहिं उनदेशनि । किधौं हरि हरषि इंद्र हठि बरजे कै धौं दादुर खाए शेषनि ॥ किधौं उहि देशन गवन मग छांडे घरनि न बूँद प्रवेशनि । चातक मोर कोकिला उहिवन बधिकन बधे विशेषनि ॥ किधौं उहिदेश बाल नहिं झूलति गावति सखिन सुदेशनि । सूरदास प्रभु पथिक न चलहीं कासों कहौं सँदेशनि ॥ २४ ॥

देखो माई श्यामसुरति अब आवै । दादुर मोर कोकिला बोलै पावस अगम जनावै ॥ देखि घटा घनचाप दामिनी मदन शृँगार बनावै । विरहिनि देखि अनाथ नाथ बिन चढि चढि व्रजपर आवै ॥ कासों कहौं आइ को हरिपै यह बसुदेव सुनावै । सूरदास प्रभु मिलहु कृपा करि ब्रजवनिता सचुपावै ॥ २५ ॥

तुम्हारो गोकुल हो ब्रजनाथ । घेरचो है अरि चतुरंगिनि लै मन्मथ सेना साथ ॥ गर्जत अतिगंभीर गिरा मन मैगल मत्तअपार । धुरवा धूरि उडत रथ पायक घोरनकी खुरतार । चपला चमचमाति आयुध बग पंगति ध्वजा अकार । परत निसाननि घाव तमकि धनु तरपत जिहि जिहि वार । मारैमार करत भट दादुर पहिरे बहु बरन सनाह । अरै कवच उघरे देखियत मनो बिरहिनि घाली आह ॥ करै तौ गात अंग चातक पिक कहत भाजि जिनि जाहु । उरनि उरनि वै परत आनि वे जोधा परम उछाहु ॥ भयो अहंकार सुभार सूरवाँ सकति रही उर शालि । हम कत हाथ परे नाहीं गहि रहि न ढाल संभालि ॥ अति घायल धीरज दुवाहिआतेज दुर्जन दालि । टूकटूकह्वै सुभट मनोरथ आने झोली घालि ॥ निशि वासरकैविग्रह आयो अति संकेतहि घाउ । कापै करौं पुकार नाथ अब नाहिंन तुम बिनु ठांउ ॥ नंदकुमार श्याम घन सुंदर कमल नैन सुखधाम । पठवहु बेगि गोहार लगावन सूरदास जिहि नाम ॥ २६ ॥

ऐसेमें न सुध्यो करै अति निठुराई धरै उनैउनै घटादेखौ पावसकी आई है । चहुँ दिशि घोर मोरलागी है मदन रोर पिककी पुकार उरअरसी लगाईहै ॥ दामिनिकी दमकनि बूँदनिकी झमकनि सेजकी तलफ कैसे जीजियत माईहै ॥ लागेहैं बिसारे बान श्यामबिनु युग याम घायल ज्यों घूमैं मनो विषहर खाईहै ॥ मिटै न जियको शूल जातहै यौवन फूल घरीघरी पलपल विरह सताईहै । जगतके प्रभुबिनु कल न परतछिनु ऐसे पापी पिय तोहिं पीर न पराई है ॥ २७ ॥

ऐसो जो पावस ऋतु प्रथम सुरति करि माधौजू आवहिं । बरनबरन अनेक जलधर अति मनोहर भेष । तिहि समय सखि गगन शोभा सबहिंते सु विशेष ॥ उडत खग

बगवृंद राजत रटत चातकमोर । बहु विविध विधि रुचि बढावत दामिनी घनघोर ॥ धरनि तृण तनु रोम पुलकित पिय समागम जानि । द्रुमनि बरवल्ली वियोगिनि मिलतिहैं पहिं-चानि ॥ हंस शुक पिक सारिका अलि गुंज नाना नाद । मुदित मण्डल भेक भेकी विगन विहँग विषाद ॥ कुटज कुमुद कदम्ब कोविद कनकआरि सुकञ्ज । केतकी करवीर वेलउ विमल बहुविधिमन्त ॥ सघनदल किलकार अंकित सुमन सुकृतसुवास । निकट नैन निहारि माधो मन मिलनकी आस ॥ मनुजमृग पशुपक्षिपरिमित और अमित जुनाम । सुमिरि देश विदेश परिहरि सकल आवहिं धाम ॥ यहै अवधि उपाउ सोचति कछुन परै विचार । कौन हित ब्रजवास बिसरचो नीक नन्दकुमार ॥ परम सुहृद सुजान सुन्दर ललित गति मृदु हास । बैनवर बहुविधि बजावन गोपशिशु चहुँपास ॥ चारुकुण्डल लोललसित सुकमल-विमल विशाल । सुदिन कब जब देखवी वन बहुत बाल विशाल ॥ बारबार सु विरहिनी अति विरह व्याकुल होति । बातवेग बिलोल ज्यों अलि दीन दीपक ज्योति ॥ सुनि सँदेसहि हृदयसूरजदास करि परतीति । दरश दै दुख दूरि कीजै प्रेमकी यह रीति ॥२८॥

राग मलार ॥ आजु घनश्यामकी अनुहारि । उनइ आए साँवरेते सजनी देखि रूपकी आरि ॥ इन्द्रधनुष मानो पीत वसनछवि दामिनि दशनविचारि । जनु बगपांति माल मोतिन की चितवत हितहि निहारि ॥ गर्जत गगन गिरागोविन्दमिसु सुनत नयन भरे वारि । सूर-दास गुण सुमिरि श्यामके विकलभई ब्रजनारि ॥ २९ ॥

कैसेकै भरिहैं री दिन सावनके । हरित भूमि भरै सलिलसरोवर मिटे मग मोहन आवनके ॥ दादुर शोर मोर चातक पिक निशहि निशासुर पावनके । अब घन घुमडि उमडि दामिनि रूप मदन धनुषधरि धावनके ॥ पहिरि कुसुमसारी कंचुकि तनु झुंडनि झुंडनि गावनके । सूरदास प्रभु दुसह घटत क्यों शोक त्रिगुण शिररावनके ॥ ३० ॥

राग केदारो ॥ हरि सुत पावक प्रगट भयो री । मारुतसुत वंधौ प्रतिप्रोहित ताप्रति पालन छाँडि गयो री ॥ हरसुतवाहनअशन सनेही सो लागत अंग अनलमयो री । मृग-मदस्वादमोदनाहिं भावत दधिसुत भानसमान भयो री ॥ बारिजसुत प्रतिक्रोध कियो सखि मेटि दकारसकारलयोरी । सूरदास विनु सिंधुसुतापति कोपि समर कर चाप लयो री ॥ ३१ ॥

राग मलार ॥ ऐसे बादर तादिन आये जा दिन श्याम गोवर्धन धारचो । गरजि गरजि घन वरषन लागे मनोसुरपति निज वैर सँभारचो ॥ सबै सँयोग जुरोहै सजनी हठिकरि घोष उजारचो । अबको सात दिवस राखै गोदूरिगयो ब्रजको रखवारचो ॥ जब बलराम हुते या ब्रजमें काहू देव न ऐसो डारचो । अब यह सूमि भयानक लागै विधिना बहुरि कंस अवतारचो ॥ अब इह सुरति करै को हमरी या ब्रज कोऊ नाहिं हमारचो । सूरदास अतिविकल विरहिनी गोपिन पिछलो प्रेम सँभारचो ॥ ३२ ॥

जोपै नंदसुवन ब्रज होते । तो पै नृप पावस मुनि बिनती कहत न डरती सोते ॥ अब हम अबल जानिकै सखि री हैं गैवररथ जोते । हमपर गरजि गरजि पठवतहैं लेत न सकल सञोते ॥ सूरदास प्रभु शैलधरनविनु कहा सबै अब तोते ॥ ३३ ॥

इहां नाहिन नंदकुमार । उहै जानि अजान मघवा करी गोकुलआर ॥ नैन जलद निमेष दामिनि आँसु वर्षत धार । दरश रवि शशि दुरयो धीरज श्वास पवन अकार । उरज गिरिभे भरन भारी अगम काम अपार । गरजि बिकल वियोग बाणी हरति अवधि अधार ॥ पथिक मथुरा जाइ हरिसों बात कहै बिचार । शत्रुसेन सुधाम घेरचो सूर लगहु गुहार ॥ ३४ ॥

मानो माई सबन इहै है भावत । अब वहि देश नंदनंदन कहँ कोउ न समौ जनावत ॥ धरत न बन नवपत्र फूल फल पिक वसंत नाहिं गावत । मुदित न सर सरोज अलि गुंजत पवन पराग उडावत ॥ पावस विविध बरन वर बादर उडि नाहिं अंबर छावत । चातक मोर चकोर शोर करि दामिनि रूप दुरावत ॥ हमपर सकल कोप करि सजनी हठिकरि बलहि बढ़ावत । सूर श्याम परपीर न जानत कत सर्वज्ञ कहावत ॥ ३५ ॥

सखि कोई नई बात सुनि आई । इह ब्रजभूमि सकलसुर सम्पति सो मदन मिलिक करिपाई ॥ घनदामिनि बगपाँति मनोवै वरषै तडित सुहाई । बोलत बग निकेत गरजै अति मानो फिरत दोहाई ॥ गोकुलै मोर चकोर मधुप शुक सुमन समीर सोहाई । चाहत वास कियो वृन्दावन विधिसों कछु न बसाई ॥ सकत न जानत लागत सूनो कोउ हुते बल वीर कन्हाई । सूरदास गिरिधर बिन गोकुल कौन कौन करिहै ठकुराई ॥ ३६ ॥

बहुरि बन बोलन लागे मोर । कर सम्भार नन्दनंदनकी सुनि बादरको घोर ॥ जिनको पिय परदेश सिधारो सो तियपरी निठोर । मोहिं बहुत दुख हरि बिछुरेको रहत विरहको जोर ॥ चातक पिक चकोर पपीहा ए सबही मिलि चोर ॥ सूरदासप्रभु वेगिन मिलहु जनम परत है वोर ॥ ३७ ॥

यहि वन मोर नहीं ए कामबान । विरह खेद धनुपुहुप भृंग गुन करिल तरैया रिपु-समान॥लयो घेरि मनो मृग चहुँ दिशिते अचूक अहेरी नहिं अजान । पुहुपसेन घन रचित युगल तनु क्रीडत कैसो वन निधान ॥ महामुदित मन मदन प्रेमरस उमँगिभेरे मैं मैन जान । इहि अवस्था मिले सूरदास प्रभु बदरचो नानागदै जीवनदान ॥ ३८ ॥

आजु बन मोरन गायो आइ । जबते श्रवण सुन्यो सुन सखी री तबते रह्यो न जाइ ॥ ब्रजते बिछुरे मुरलि मनोहर मनहुँ व्याल गयो खाइ । औषध वैद गरुरियो हरि नाहिं मानै मन्त्र दोहाइ ॥ चातक पिक दुखदेत रैनिदिन पिय पियवचन सोहाइ । सूरदासप्रभु तौ पैहै जीवहि जौ मिलि हैं हरि आइ ॥ ३९ ॥

शिखिन शिखर चढि टेर सुनायो । बिरहिनि सावधान ह्वै रहियो सजि पावस दल आयो॥ नव बादल वानैत पवन ताजी चढि चुटकि दिखायो । चमकत बीजु शैलकर मण्डित गरजि निसान बजायो ॥ दादुर मोर चातक पिकके गण सब मिलि मारू गायो । मदन

सुभट करवाण पंच लै ब्रजतन सन्मुख धायो ॥ जानि विदेश नन्दको नन्दन अबलन त्रास दिखायो। सूर श्याम पहिले गुण सुमिरिहि प्राण जात बिरमायो ॥ ४० ॥

हमारे माई मोरवा वैर परे। घन गर्जत बरज्यो नहिं मानत त्यों त्यों रटत खरे ॥ करि करि पंख प्रकट हरि इनको लैलै शीश धरे। ताही ते मोहन विरहिनिको एऊ ढीठ करे ॥ को जानै काहेतै सजनी हमसों रहत अरे। सूरदास परदेश बसे हरि ए बनते न टरे ॥४१॥

कोउ जाई बरजौ बोलत मोरनि। टेरनि विरह छिनु न रह्यो परै सुनि दुखहोत करोरनि ॥ रटत पपीहा छिनु न रहाई होत विरहकी रोरनि। चमकत चपल चहूं दिशि दामिनि अंबर घनकी घोरनि ॥ बर्षत बूंद बाणसे लागत विरहाशरके जोरनि। चन्द्र किरन नैनन भरि पीवत नाहिंन तृप्ति चकोरनि ॥ मन्मथ पीर अधिक तनु कंपित ज्यों मृग केहरि कोरनि। सूर दास तोहीपर बचिवो मिलि हो नंदकिशोरनि ॥ ४२ ॥

राग सारंग ॥ अहोरे विहंगम बनवासी। तेरे बोलत रजनी बाढत श्रवन सुनत नींदउ नासी ॥ कहा कहौं कोउ मानत नाहीं इक चन्द औ चंद परासी। सूरदास प्रभु ज्यों न मिलैंगे लेहौं करवत कासी ॥ ४३ ॥

शारंग श्यामहि सुरति कराइ। पौढे होहिं जहां नंदनंदन ऊँचे टेर सुनाइ ॥ गये ग्रीष्म पावस ऋतु आई सब काहू चितचाइ॥तुम बिनु ब्रज बासी ऐसे जीवैं ज्यों करिया बिननाइ॥ तुम्हरो कह्यो मानिहैं मोहन चरण पकरि लैआइ। अबकी बेर सूरके प्रभुको नैनन आनि देखाइ ॥ ४४ ॥

राग मलार ॥ सखी री चातक मोहिं जिआवत। जैसे हि रैनि रटति हौं पिय पिय तैसेही वह पुनि पुनि गावत ॥ अतिहि सुकंठ दाहु प्रीतमको तारूजीभ न लावत। आपु न पिवत सुधारस सजनी विरहिनि बोलि पिआवत ॥ जो ए पंछि सहायन होते प्राण बहुत दुख पावत। जीवन सफल सूर ताहीको काज पराए आवत ॥ ४५ ॥

राग सारंग ॥ चातक न होइ कोउ बिरहिनि नारि। अजहूं पिय पिय रजनी सुरति करि झूठेहि मांगत वारि ॥ अति कृशगात देखि सखि याको अहनिशि वाणी रटत पुकारि। देखौ प्रीति बापुरे पशुकी आन जनम मानत नहिं हारि ॥ अब पति बिनु ऐसो लागत यह ज्यों सरवर शोभित विनबारि। त्योंही सूर जानिए गोपी जोन कृपाकरि मिलहु मुरारि ॥ ४६ ॥

राग आसावरी ॥ अब मेरीको बोलै साखि। कैसे हरिके संग सिधारे अबलौं यह तनु राखि ॥ प्राण उदान फिरत ब्रज बीथिनि अवलोकनि अभिलाषि। रूप रंग रस रास परानो बचन न आवै भाषि ॥ सूर सजीवनि मूरि मुकुंदहि लै आईही आंखि। अब सोइ अंजन देति सुरचिकरि जिहि जीजै मुख चाखि ॥ ४७ ॥

राग मलार ॥ बहुत दिन जीवो पपीहा प्यारो। वासर रैनि नावँले बोलत भयो विरह ज्वर कारो ॥ आपु दुखित पर दुखित जानि जिय चातक नाउँ तुम्हारो। देखो सकल बिचारि सखी जिय बिछुरनको दुख न्यारो ॥ जाहि लगै सोई पै जानै प्रेम बाण अनियारो। सूरदासप्रभु स्वातिबूँद लगि तज्यो सिंधु करिखारो ॥ ४८ ॥

हौं तौ मोहनके विरह जरीरे तू कत जारत । रे पापी तू पंखि पपीहा पिउपिउपिउ अधराति पुकारत ॥ सब जग सुखी दुखी तू जलबिनु तऊ न तनुकी विथहि बिचारत। कहा कठिन करतूति न समुझत कहा मृतक अबलनि शर मारत ॥ तू शठ बकत सतावत काहू होतउ है अपने उर आरत । सूर श्याम बिनु ब्रजपर बोलत हठि अगलेऊ जनम बिगारत ॥ ४९ ॥

राग नट ॥ जो तू नेकहूँ उडि जाहि । कहा निशिवासर बकत बनु विरहिनीतनु चाहि ॥ बिधिहि वचन सुदेश बाणी इहां रिझवत काहि । पति विमुख पिक पुरुष वसु लौ एतो कहा रिसाहि ॥ नाहिनैं सुख सुनत समुझत बिकल विरह व्यथाहि । राखि यहु तन वा अवधिलौं मदन मुख जिनि खाहि ॥ तहूँतो तनु दग्धरवलखि फिरि कहा समुहाहि । करि कृपा ब्रज सूर प्रभुबिनु मौनि मोहिं बिसाहि ॥ ५० ॥

राग सारंग ॥ कोकिल हरिको बोल सुनाउ । मधुवनतेउ पठारि श्यामको इहि ब्रज लैकरी आउ ॥ जा जस कारण देत सयाने तन मन धन सब साजु । सुयश बिकात बचनके बदले क्यों नबिसाहत आजु ॥ काज कछू उपकार परायो यहै सयानो काज । सूरदास पुनि कहां यह औसर वनै वसंत ऋतुराज ॥ ५१ ॥

सुन री सखी समुझि शिख मेरी । जहां बसत यदुनाथ जगतमणि वारक तहां आउ दै फेरी । तू कोकिला कुलीन कुशल मति जानत व्यथा बिरहिनी केरी । उपवन वैसि बोलि वखानी वचन सुनाय हमहि करि चेरी ॥ करियो प्रकट सुनाय श्यामसों अबला आनि अनंगरिपु घेरी । तोसी नहीं और उपकारिनि यह बसुधा सच बुधि करि हेरी ॥ प्राणनके बदले न पाइयत सेति बिकाय सुयशकी ढेरी । ब्रज लेआउ सूरके प्रभुको गाऊंगी कुलकीरति तेरी ॥ ५२ ॥

राग मलार ॥ अब इह वरषौ बीति गई । जिनी सो चहु सुखमान सयानी भली ऋतु शरद भई ॥ प्रफुलित सरज सरोवर सुन्दर नवबिधि नलनि नई । उदित चारु चंद्रिका अवर उर अंतर अमृत मई ॥ घटी घटा सब अभिन मोह मद तमिता तेज हई । सरिता संयम स्वच्छ सलिल जल फाटी काम कई ॥ हे सरघा सन्देश सूर सुनि करुणा कहि पठई । यह सुनि सखी सयानी आई हरि रति अवधि दई ॥ ५३ ॥

राग मारू ॥ शरद समैहू श्याम न आए । को जानै काहेते सजनी कहुँ विरहिनबिरमाए ॥ अमल अकास कास कुसुमिन क्षिति लक्षण स्वाति जनाए । सर सरिता सागर जल उज्ज्वल अलिकुल कमल सुहाए ॥ अहि मयंक मकरंद कंद हति दाहक गरल जिवाए ॥ त्रिय सब रंग संग मिलि सुन्दरि रचि सचि सींच सिराए ॥ सूनी सेज तुषार जमत चिरहास चन्दन बाए । अबलहि आश सूर मिलिबेकी भए ब्रजनाथ पराए ॥५४॥

अथ चन्द्रप्रति तरकवदति ॥ राग कान्हरो ॥ छूटिगई शशि शीतलताई । मनु मोहि जारि भसम कियो चाहत साजत मनोकलंक तनु काई ॥ याहीते श्याम अकास

देखिये मानो धूम रह्यो लपटाई। ताऊपर दौ देत किरनी उर उडुगण कउनै चढि इत आई॥ राहु केतु दोउ जोरि एक करि कहि इहि समै जरावहि पाई। ग्रसे ते न पचि जात पापमें कहत सूर बिरहिनि दुखदाई॥ ५५॥

राग केदारो॥ यह शशि शीतल काहेते कहियत। मीनकेत अंबुज आनंदित ताते ताहित लहियत॥ बिरहिनि अरु कमलनि त्रासत कहुँ उपकारी रथनहियत। सूरदास प्रभु मधुवन गौने तो इतनो दुख सहियत॥ ५६॥

करधनु लिए चंद्रहि मारि। तबतोपै कछुवै न सिरै है जब अतिज्वर जैहै तनु जारि॥ सूहरवाइ जाइ मंदिरचढि शशिसन्मुख दर्पण बिस्तारि। ऐसी भांति बुलाई मुकुर महि अति वल खंड खंड करिडारि॥ सोई अवधि आई है चलतैही जौ दई मुरारि। सूरसो विनय करति हिमकरसों अब तू उयो छांडि दिनचारि॥ ५७॥

राग सारंग॥ हरको तिलक हरि विनु दहत॥ वै कहियत उडुराज अमृतमै तजि स्वभाव मोहि बहनि बहत॥ कत रथ थकित भयो पश्चिम दिशि ग्राह ग्रसित जैसे ग्रहण ग्रहत। छयो न छीन होत सुन सजनी भूमि भवनरिपु कहाँ बसत॥ जाको ध्यान धरतिहीं दधिसुत मणि महेश जैसे रहनि रहत। सूरदास प्रभु तुम्हरे मिलन बिना प्राण तजति यह नाहिनै सहत॥ ५८॥

राग मारू॥ या बिन होव कहा यह सूनो। लै किन प्रगट कियो प्राचीदिशि विरहि-निको दुख दूनो॥ सब निरदै सुर असुर शैल सखि सायर सर्प समेत। काहु न कृपाकरी इतननिमें त्रियतन बन दौ देत॥ धन्य कहूं वर्षा रवि तमचुर अरु कमलनको हेतु। युग युग जीवै जर वापुरी मिलै राहु अरु केतु॥ चितै चन्द्रतन सुरति श्यामकी बिकलभई ब्रज बाल। सूरदास अजहूं इहि औसर काहे न मिलत गुपाल॥ ५९॥

दूरिन करहि बीनको धरिबो। रथ थाक्यो मानो मृग मोहे नाहिन कहूँ चंद्रको टरिबो॥ जामें बीती सोई जानै कठिनसु प्रेम पाशको परिबो। प्राणनाथ संगहुते बिछुरे रहत न नैननीरको झरिबो॥ चन्दन चरचि तनु दहत मलयानिल श्रवण बिरहानल जरिबो। सूर सु कमलनैनके बिछुरे झूंठो सब जतननिको करिबो॥ ६०॥

राग केदारो॥ बिधु बैरी शिरपर बसै निशि नींद न परई। हरि सुरभान सुभट बिना-यहिको वश करई॥ गगन शिखर उतरै चढै गवैं जिय धरई। किरनि सकति भुजभरि हनै उरते न निकरई॥ उडु परिवार पिशुनसभा अपयशहिन डरई। सोइ परपंच करै सखी अबला ज्योंबरई॥ घटै बढै यहि पापते कालिमा नटरई॥ सूर दुष्ट समुझावही त्योंत्यों जियखरई॥ ६१॥

राग मलार॥ कोऊ बरजोरी या चंदहि। अतिही क्रोध करत हमऊपर कुमुदिनि कुल आनंदहि॥ कहा कहौं वर्षा रवि तमचुर कमल बलाहक कारे। चलत न चपल रहत थिरकै रथ बिरहिनिके तनु जारे॥ निंदत शैल उदधि पन्नगको श्रीपति कमठ कठोरहि। देति अशीश जरा देवीको राहु केतु किनि जोरहि। ज्यों जलहीन मीन तनु तलफति ऐसी गति ब्रजबालहि। सूरदास प्रभु आनि मिलावहु मोहन मदनगुपालहि॥ ६२॥

अब हरि कौनसों रति जोरी । काके भए कौनके ह्वैहैं बँधे कौनकी डोरी ॥ त्रेता युग इक पत्नी व्रत किए सोऊ बिलपति छोरी । सूर्पनखा वह ब्याहन आई नाक निपाति बहोरी ॥ पय पीवत जिन हती पूतना श्रुति मर्यादा फोरी । बहुतै प्रीति बढाय महरिसों बहुरौ ना चितयो उन ओरी ॥ आरजपंथ छिंडाय गोपिकन अपने स्वारथ भोरी । सूरदास करि काज अपनो गुडी डोरि ज्यों तोरी ॥ ६३ ॥

अब या तनुहि कहो कहा कीजै।सुन री सखी श्यामसुन्दर बिन बाँटि विषम विष पीजै॥ कै गिरिए गिरि चढि सुनि सजनी शीश शंकरहि दीजै । कैदहिए दारुण दावानल जाय यमुन धसि लीजै ॥ दुसह वियोग विरह माधोको दिनही दिनही छीजै । सूर श्याम प्रीतम बिनु राधे सोचिसोचि जियजीजै ॥ ६४ ॥

राग भोपाली ॥ हमहि कहा सखी तनके जतनकी अब या यशहि मनोहर लीजै । सकल त्रास सुख याही पपुलौं छाँडि दियेते कछू न छीजै ॥ कुसुमित सेज कुसुम सरसरवर हरिके प्राण प्राणपति जीजै । विरह थाह ब्रजनाथ सवन दै निधरक सकल मनोरथ कीजै ॥ सबन कहत मन रीस रिसाए नहिंन बसाय प्राण तजि दीजै । सूर सु पतिसों चरित्र चतुरई तुम यह जाइ बधाई लीजै ॥ ६५ ॥

राग केदारो ॥ जियहिं क्यों कमलिनि काँदौ हीन । जिनसों प्रीति हुती री सुन सखि तिनहुँ बिछुरि दुख दीन ॥ सागरकूल मीन तरफत हैं हुलसि होत जल दीन । श्याम वारि विधि लई विरद तजि हम जु मरति लवलीन ॥ शशि चन्दन अरु अंभ छाँडि गुण वपुजु दहत मिलि तीन । सूरदास प्रभु मौन सबै ब्रज बिन यन्त्री बिन बीन ॥ ६६ ॥

राग सारंग ॥ वैसी शारंग करहि लिये । शारंग कहत सुनत वे शारँग शारँग मनहिं दिये ॥ शारँग पथिक बैठि वह शारँग शारँग विकल हिये । शारँग धुकि शारँग परे शारँग शारँग क्रोध किए ॥ शारँग है भुज करहि बिराजत शारँग रूप किए । सूरदास मिलहीं वे शारँग तौपरि सुफलजिये ॥ ६७ ॥

राग मलार ॥ सो सुनियत हैरी द्वै माह । इतनेमाहिं सब बात समुझिबी चतुर शिरोमणि नाह ॥ आवन कह्यो बहुत दिन लाए करी पाछिली गाह । हमहिं छाँडि कुबिजा मन बाँध्यो कौन वेदकी राह ॥ एतेहुपर सन्तोष न मानत परे हमारे डाह । सूरदास प्रभु पूरो दीजै दिन दश मानी साह ॥ ६८ ॥

राग सारंग ॥ ऐसो सुनियत है द्वै सावन । उहै शूल फिरिफिरि सालत जिय श्याम कह्यो हो आवन ॥ तब कत प्रीति करी अब त्यागी अपनो कीनो पावन । यह सुख सखी निकसि तजि जइये जहां सुनिए नावन ॥ एकहिबेर तजी मधुकर ज्यों लागे नेह बढावन । सूर सुरति क्यों होति हमारी लागीनीकी भावन ॥ ६९ ॥

राग कान्हरो॥काहेको पिय पियहि रटतहौ पियको प्रेम तेरो प्राण हरैगो । काहेको लेति नयन जल भरिभरि नयन भरेते कैसे शूल टरैगो ॥ काहेको श्वास उसाँस लेतिहौ बैरी बिरहको दवा जरैगो ॥ छाल सुगन्ध सेज पुहुपावलि हारु छुएते जियहारु जरैगो ॥वदन दुराइ

बैठि मंदिरमें बहुरि निशापति उदय करैगो। सूर सखी अपने इन्ह नैननि चन्द्रचितै जिनि चन्द्र जरैगो ॥ ७० ॥

राग सारंग ॥ अब हरि हमको माई री मिलत नाहिंन नेकु। नित उठि जाइ प्रातलै बनसंग आगे पाछे चलि न सकति सखी डग एकु ॥ बाँहा जोटी कुसुम चुनत दोउ द्रुमतन मेरे उर लगि एक दिन नख एक। रसन दशन धरि भरि लिए लोचन तो न लखि सुधर बरषै एक ॥ लावत हृदय खोंचि पुरतपट फरुहरि लेत परिजन रेक। अब कोउ सोहै वसु सूर प्रभु कौन अधिक जिहि परिनेक ॥ ७१ ॥

राग मलार ॥ हौं कछु बोलति नाहीं लाजनि । एक दाइँ मरिवो पै मरिवो नंदनँदनके काजनि ॥ तजि ब्रजबाल आपनो गोकुल अब भाए सुखराजनि। कागज लिखि पतियां नहिं पठवत पायो जियको माजनि ॥ जे गृह देखि परमसुख होतो विन गोपाल भए भाजन। कासों कहौं सुनै कोई दुख दूरि श्यामसो साजन ॥ कारी घटा देखि धुरवा जनु विरह लयो करताजनु। सूरदास नागरविन अब यह कौन सहै शिर गाजनु ॥ ७२ ॥

राग गौरी ॥ बहुदिन ऐसोई हतो री। द्वै जाते मेरे आँगनमें मोहन चरन चलि ऐसो री ॥ बालदशाकी प्रीति निरन्तर परी रहतही ठोरी। राधा/राधा नँदनन्दन मुखलागि रहो तिहिसोरी ॥ वेणु पाणि गहि मोको सिखावत मोहन गावन गौरी। सूरदास श्याम शारँग तजि बहु सुख बहुरि न भोरी ॥ ७३ ॥

राग सारंग ॥ गौरिपूत रिपु तासुत आए प्रीतम ताहिननारे। शिव विरञ्चि जाके दोउ बाहन तिन हरे प्राण हमारे ॥ मोहिं बरजत उठि गमन कियो उठि स्वादे लुबध रसाल। कुन्ती नन्दतात सुख जोवत अरु वारत अतिचाल ॥ उगवै सूर छुटैबे बन्धन तौ विरहिनि रति मानै। इहि विधि मिले सूरके स्वामी भक्त होइ सो जानै ॥ ७४ ॥

राग गौरी ॥ माधोजू दरशनकी औसेरि। लै जु गए मन संग आपने बहुरि न दीन्हों फेरि ॥ तुम्हरे भवन नहीं भावै मनुजनु राखे वैटेरि। कमल नयो हम हरी हेम अति कासों कहैं दुख टेरि ॥ तुम बिछुरे सुख कबहुँ न पायो सब जग देखति हेरि। सूरदास सब नातो ब्रजको आए नंद निवेरि ॥ ऋतु वसंत कोकिल कत कूजहि मदनसांकली खेरि ॥ ७५ ॥

राग आसावरी ॥ सखी री विरहा यह विपरीत। विरहिनी वासु क्यों करै पावसकाल प्रतीत ॥ नित नवला नवसात साजिकै अरु वह भावक राखी। ना जानौं नृपति प्राणपति कहां हैं रुचि आँखी ॥ सूरदास गोपालकी सब अवधि गई व्यतीत। बहुरि कब देखिबो मुख तुम्हारो यह नीत ॥ ७६ ॥

राग बिलावल ॥ तौऊ तौ गोपाल आहिं गोकुलबासी ॥ ऐसी बातैं बहुतै कहि लोग करत हैं हाँसी ॥ मथि मथि सिंधु सुरन कर पोषी शंभु भए विषुआसी। इमि हति कंस राज औरै दयो चाहि लई इक दासी ॥ विसरो सूर विरहदुख अपनो अब चली चाल औरासी। ऐसे विहंग प्रीतिनिधि देखे प्रगटन परखी खासी ॥ ७७ ॥

राग सारंग ॥ उन ब्रजदेव नेकु चितु करते । कछु जिय आश रहति विधिवश जो बहुरहु फिरि २ मिलते ॥ कहा कहिए हरि सब जानत हैं या तनुकी गति ऐसी । सूरदास प्रभु ताहि सुरुचि मिलि नातरु हम गरवैसी ॥ ७८ ॥

राग बिलावल ॥ श्याम चितौदीरे मधुबनियां । अपने हाथ पोहि पहिरावत कान्ह कनकके मनियां ॥ बहुरि गोकुल काहेको आवत भावत नवजोबनियां । सूरदास प्रभु वाके वश परि अब हरि भए चिकनियां ॥ ७९ ॥

देखोरी धौं लोग चतुर मधुवनको । बादत नहीं गोविंद बिमोहै गुण जानौ माधौको ॥ जब हरि गमन करौ मधुवनको । छाँडो हेतु सबनको । सूरदास प्रभु बेगि मिलावो गोविंद प्यारो निज प्राणनको ॥ ८० ॥

राग धमार ॥ कहीं री जो कहिबेकी होई । प्राणनाथ बिछुरेकी वेदन और न जानै कोई । ज्यों २ अधर सुधारस लैलै मगन रही मुखजोई । जो रखशिव सनकादिक दुर्लभ सो रस बैठी खोई । कहा करौं कछु कहत न आवै सुख सपनो भयो सोई । हमसों कठिन भए कमलापति काहि सुनावौं रोई ॥ विरह व्यथा अन्तरकी वेदन सो जानै जेहि होई । सूरदास सुखमूरि मनोहर लैजो गयो मन गोई ॥ ८१ ॥

राग सानुत ॥ बिछुरे री मेरे बालसँघाती । निकसि न जात प्राण ए पापी फाटत नाहिं वज्रकी छाती ॥ हौं अपराधिनि दही मथतिही भरि यौबनमदमाती । जौहौं जानति हरिको चलिबौ लाज छाँडि सँग जाती ॥ ढरकत नीर नैनभरि सुन्दर कछु न सोहात दिवस अरु राती । सूरदास प्रभु दरशनकारन सब सखिअन मिलि लिखिये पाती ॥८२॥

राग मलार ॥ हरि परदेश बहुत दिन लाए । कारी घटा देखि बादरकी नैन नीर भरिआए ॥ वीर बटाऊ पन्थी हौ तुम कौन देशते आए । इह पाती हमरी लै दीजो जहां साँवरे छाए ॥ दादुर मोर पपीहा बोलत सोवत मदन जगाए । सूरदास गोकुलते बिछुरे आपुन भए पराए ॥ ८३ ॥

हमारो हिरदै कुलिसै जीत्यो । फटत न सखी अजहुँ उहि आशा बरष दिवस परि बीत्यो ॥ हमहूँ समुझिपरी नीकेकरि यहै असित तनु रीत्यो । बहुरि न जीवन मरनसों साझो करी मधुपकी प्रीत्यो ॥ अबतौ बात घरी पहरन सखि ज्यों उदबसकी भीत्यो ॥ सूरश्याम दासी सुखसो बहु भयो उभयमन चीत्यो ॥ ८४ ॥

राग सारंग ॥ एक दिवस कुञ्जनमैं माई । नाना कुसुम लैलै अपने कर दिए मोहिं वह सुरति न जाई ॥ इतनेमें घन गार्जि वृष्टिकरि तनु भीज्यो मो भई जुडाई । कंपत देखि उठाइ पीतपट लै करुणामय कण्ठ लगाई ॥ कहँ वह प्रीति रीति मोहनकी कहाँ अबधौं एती निठुराई । अब बलबीर सूर प्रभु सखि री मधुवन बसि सबरति बिसराई ॥ ८५ ॥

राग कान्हरो ॥ हौं जानौं मोको सखि माधो हितु है कियो । अति आदर आतुर अलि ज्यों मिलि मुख मकरंद पियो ॥ बरु वह भली पूतना जाको पयसँग प्राण गयो । मन मधु अचै निपट सूने तन यह दुख अधिक दयो ॥ देखि अचेत अमृत अवलोकनि चलै जु सींचि हियो । सूरदास प्रभु वा अधारते अबलौं परत जियो ॥ ८६ ॥

राग सारंग ॥ यागतिकी माईको जानै । पंकजसों पंकज गहि सींचे ए कबहूं न निदानै ॥ शिबि नृप अरु सनकादिक कपि मुनिराई पर रतिरंग मानै । करि हारी वह लोमनि सोए जु रहत इकता तानै ॥ बपु बिचारि अवगनि इनि इनते भाव कुचित यह ठानै । सूरदास प्रभु शिशुलीलामैं नावी रैनि जु बानै ॥ ८७ ॥

नाहिंनै ब्रज नंदकुमार । परम चतुर सुंदर सुजान सखि या तनुको प्रतिहार ॥ रूप लकुट लिएही रहते अलि अनुदिन नैननि द्वार । तादिनते डर भौन भयो सखि शिव-रिपुको संचार ॥ दुख आवन कछु अटक न मानत सूनो देखि अगार । अंशु साँस जात अंतरते करत न कछु बिचार ॥ निशा निमिष कपाट लगे बिन शशि मूषत सतसार । सूर प्राणलटि लाज न छांडत सुमिरि अवधि आधार ॥ ८८ ॥

राग मलार ॥ ऐसे जो हरि आवहिंगे । निरखि निरखि वह मदन मनोहर नैन बहुत सुख पावहिंगे तैसिहि श्याम घटा घनघोरनि बिच बगपांति दिखावहिंगे । तैसे मोर पिक करत कुलाहल हरषि हिंडोलना गावहिंगे ॥ तैसीयै दमकति दामिनि अरु मुरली मलार बजावहिंगे । अबके चलते जानि सूर प्रभु सब पहिले उठि धावहिंगे ॥ ८९ ॥

राग रामकली ॥ ब्रज कहा खोरी । छत अरु अछत एकरस अंतर मिटत नहीं कोई करहु कोरी ॥ बालकही अभिलाषनि लीला चकृत भई कुल लाज न छोरी । विरुध विवेक गोपरस परि करि विरह सिंधु मारत ते बोरी ॥ यद्यपि हौ त्रयलोकके ईश्वर परसि दृष्टि चितवतिन बहोरी । सूरदास प्रभु प्रीतिरीति कतते तुम सब अब रहे तोरी ॥ ९० ॥

राग सारंग ॥ हरि मोको हरिभषु कहि जु गयो । हरि दशरत हरि मुदित हरि ब्रज हरि जुलयो ॥ हरिरिपुतारिपु पतिको सुत हरि बिनु प्रजरि दहे । हरिको तात परस उर अंतर हरि बिनु अधिक बहे ॥ हरि तनया सुधि तहां वदति है हरि अभिमानन ढायो । अब हरि दवन दिवा कुबिजाको सूरदास मन भायो ॥ ९१ ॥

राग सारंग ॥ हरि बिनु कौनसों कहिए । मनसिज व्यथा जराति अरनिलौं उर अंतर दहिए ॥ कानन भवन रैनि अरु वासर कहूं न सच लहिए । भूखे भये यज्ञ पशुलौं कोलौं दुख सहिए ॥ कबहुंक उपजै जियमें ऐसी जाइ यमुन बहिए । सूरदास प्रभु कमल नैन बिन कैसे ब्रज रहिए ॥ ९२ ॥

राग मारू ॥ कितै दिन हरि देखे बिन बीते । एकौ फुरत न श्याम सुंदर विन बिरह सबै सुख जीते ॥ मदन गोपाल बैठि कंचन रथ चितै किए तनु रीते । सुफलक सुत लै गए दगा दै प्राणनहींके प्रीते ॥ बहुरि कृपालु घोष कब आवहिं मोहन राम समीते । सूरदास प्रभु बहुरि कृपा करि मिलहु सुदामामीते ॥ ९३ ॥

राग सारंग ॥ कान्हधौं हमसों कहा कह्यो । निकस्यो वचन सुनाइ सखीरी नाहिंन परतु रह्यो । मैं मतिहीन मर्म नहिं जान्यों भूली मथत मह्यो । अब कहा करौं घोष वसि सजनी दूत दूरि निबह्यो ॥ सबै अजान भई तेहि औसर काहू रथन गह्यो । सूरदास प्रभु वृथा लाज करि दुसह वियोग सह्यो ॥ ९४ ॥

सबै खोटे मधुवनके लोग ॥ जिनके संग श्याम सुन्दर सखी सीखे सब अपयोग ॥ आए हैं कहियत ब्रज ऊधो युवतिनको लै योग। आसन ध्यान नैन मूँदे सखि कैसे कटै वियोग। हम अहीरि इतनी का जानैं कुबिजासों संयोग। सूर सु वैद कहा लै कीजै कहे न जानै रोग ॥ ९२ ॥

राग नट ॥ मधुवनके लोगन को पतिआइ। मुख औरै अन्तर्गति औरै पतियाँ लिखि पठवत जो बनाइ ॥ ज्यों कोइल खत काग जिवाए भक्षअभक्ष खवाइ ॥ कुहुकुहानि सुनि ऋतु बसन्तकी अन्त मिले कुल अपने जाइ ॥ ज्यों मधुकर अंबुज रस चाख्यो बहुरि न बूझी बातैं आइ। सूर जहाँ लगि श्यामगात हैं तिनसे कतकीजे सगाइ ॥ ९३ ॥

माई री मधुवनकी यह रीति। नीरस जानि तजत छिन भीतर नवल कुसुम रस प्रीति ॥ तिनहूँके संगिनको कैसे चित आवति परतीति। हमहिं छाँडि बिरमहिं कुबिजा सँग आए न रिपुरण जीति ॥ जिनि पतियाहु मधुर सुनि बातैं लागे करन समीति। सूरदास श्यामसँग ऐसो ज्यों भुसपरकी भीति ॥ ९४ ॥

राग मलार ॥ मधुवनके सब कृतज्ञ धर्मीले। अति उदार परहित डोलतहैं बोलत बचन सुशीले ॥ प्रथम आइ गोकुल सुफलकसुत लै मधुरिपुहि सिधारे। उहां कंस इहां हम दीननिको दूनो काज सँवारे ॥ हरिको सिखै सिखावन हमको अब ऊधो पगधारे। उहां दासी रतिकी कीरतिकै इहां योग विस्तारे ॥ अब तेहि बिरह समुद्र सबै हम बूडि चहत नहीं लीला सगुन नावही सुनु अलि तेहि अवलंब रही ॥ अब निर्गुणहि गहै युवतीजन पारहि कहो गईको। सूर अक्रूर छपदके मनमें नाहिंन त्रास दईको ॥ ९५ ॥

राग धनाश्री ॥ अब नीके कै समुझि परी। जिनि लगि हुती बहुत उर आशा सोऊ बातनिवरी ॥ वै सुफलकसुत ए सखी ऊधो मिली एक परिपाटी। उनतौ वह कीन्ही तब हमसों ए रतन छँडाइ गहावत माटी ॥ ऊपर मृदु भीतरसे कुलिशसम देखतके अति भोरे। जोइ जोइ आवत वा मथुराते एक डार केसे तोरे ॥ यह सखी मैं पहिले कहि राखी असित न अपने होहीं। सूर काटि जो माथो दीजै चलत आपनी गोहीं ॥ ९६ ॥

ऊधौ प्रेम रहित योग निरस काहेको गायो। हम अबलनिको निठुर वचन कहे कहा पायो ॥ जिन नैनन कमलनैन मोहन मुख हेरचो ॥ मूँदन ते नैन कहत कौन ज्ञान तेरचो ॥ तामें सुनि मधुकर हम कहा लेन जाहीं। जामें प्रिय प्राणनाथ नंदनँदन नाहीं। जिनके तुम सखा साधु बात कहो तिनकी। जीवत कहि प्रेम कथा दासी हम उनकी ॥ अविनाशी निर्गुण मत कहा आनि भाख्यो। सूरदास जीवन प्रभु कान्ह कहां राख्यो॥९७॥

राग सारंग ॥ जिनि चालहि अलि बात पराई। नहिं कोउ सुनै न समुझत ब्रजमें नई कीरति सब जात हिराई ॥ जाने समाचार सुखपाए मिलि कुलकी आरति बिसराई। भले ठौर वसि भली भई मति भले ठौर पहिंचालि कराई ॥ मीठी कथा कटुकसी लागति उपजतहैं उपदेश खराई। उलटे न्याउ सूरके प्रभुके बहे जात माँगत उतराई ॥ ९८ ॥

राग धनाश्री ॥ ऊधो योग सिखावन आए अब कैसे धीरज धरौ । जोरि जोरि चित जोरि जुरीनो जोरी जोरि न जानौ ॥ पहिलो योग कहा भयो ऊधो अब यह योग दृढानो ॥ उन हरि हमसो प्रीति करी जो जैसे मीन अरु पानी । तलफि तलफि जिय निकसन लागे पापी पीर न जानी ॥ निशि वासर मोहिं पलकन लागै कोटि जतन करि हारी । ज्यों भुवंग तजि गयो केंचुरी सो गति भई हमारी ॥ एकदिवस हरि अपने हाथन करनफूल पहिराए । ते मोहन माटीके मुद्रा मधुकर हाथ पठाए ॥ बेनी सुभग गुहीकर अपने हाथन चरणन जावक दीनो । कहा कहौं वा श्यामसुन्दरसों निपट कठिन मन कीनो ॥ तुम जो बसत हौ मथुरा नगरी हम जो बसत या गांव । ऊधो हरिसों यों जाइ कहियो प्राण तजहिं या ठांव ॥ प्रीतम प्यारे प्राण हमारे रहे अधरपर आइ । सूरदास हरिजीके आगे कौन कहै दुखजाइ ॥ ५९ ॥

राग जैतश्री ॥ ऊधो योग सिखावन आए । शृंगी भस्म अधारी मुद्रा दै यदुनाथ पठाए ॥ जो पै योग लिखो गोपिनको कत रसरास खिलाए । तबहीं क्यों न ज्ञान उपदेशो अधर सुधारस प्याए ॥ मुरली शब्द सुनत बनगवनी पति सुत गृह बिसराए । सूरदास संग छांड स्वामिको हमहिं भले पछिताए ॥ ६० ॥

राग धनाश्री ॥ बहुत दिन गए ऊधो चरण कमल बिनु देखे । दरशनहीन दुखित दिनही दिन छिन छिन बिपति बिशेषे ॥ रजनीमें अति प्रेम पीर बन गृह मन धरैनधीर । बासर मग जोवत उर सरिता भए नैनके नीर ॥ जौलौं रही आश सोइ गानगति घटि रही श्वास । अतिवियोग बिरहिनि तनु तजिहै कहि सो सूरज दास ॥ ६१ ॥

ऊधोवचन ॥ राग धनाश्री ॥ ज्ञान बिना कहुँ वै सुखनाहीं । घट घट व्यापक दारु अग्निज्यों सदा बसै उर माहीं ॥ निर्गुण छांडि सगुणको दौराति सोचि कहो किहि वाहीं । तत्त्व भजौ ज्यों निकट न छूटै त्यों तनुके संग छाहीं ॥ तिनके कहो कौन जस पायो जे अबलौं अवगाहीं । सूरदास ऐसे कर लागत ज्योंकृषि कीन्हे पाहीं ॥ ६२ ॥

राग सोरठ ॥ ऊधो प्यारे कही सो बहुरि न कहिए । जो तुम हमैं जिवायो चाहत अनबोले होइ रहिए ॥ प्राण हमारे घात होत हैं तुमरे भावै हांसी । या जीवनते मरन भलो है करवट लेवो कासी ॥ पूरव प्रीति संभारि हमारे तुमको कहन पठायो । हमतौ जरिबरि भस्म भए तुम आनि मसान जगायो ॥ कै हरि हमको आनि मिलावहु कै ले चलिए साथे । सूरश्याम बिन प्राण तजत हैं बनै तुम्हारे माथे ॥ ६३ ॥

राग धनाश्री ॥ रे मधुकर कहा सिखावन आयो । एतौ नैन रूप रस राचे कह्यो न करत परायो ॥ योग युक्ति हम कछु बन जानैं ना कछु ब्रह्मज्ञानो । नवकिशोर मोहन मृदु मूरति तासों मन उरझानो ॥ भली करी तुम आए ऊधो देखो दशा बिचारी । दाइ उपाइ मिलाइ सूर प्रभु आरति हरहु हमारी ॥ ६४ ॥

राग कल्याण ॥ मधुकर कहा कियो अब चाहत । ए सब भई चित्रकी पुतरी सून शरीरहि डाहत ॥ हमसों तोसों वैर कहा अलि श्याम अजा भयो राहत । झारि झारि मनतो तू

लै गयो बहुरि पथा रहि गाहत ॥ अब तौ है मारुतको गंहिबो का सस मूकी लैहै। सूरज जो उन हमहिं हते तू अपनो कीयो पैहै ॥ ६५ ॥

राग केदारो ॥ ऊधो तुम अपनो जतन करौ । हितकी कहत कुहितकी लागत इहां बेकाज अरौ ॥ जाइ करौ उपचार आपनो हौं जु देत शिख नीकी । कछु वै कहत कछु कहि नाहिं आवत ध्वनि देखत नाहिं नीकी ॥ साधु होइ तिहि उत्तर दीजै तुमसों मानी हारि । यह जिय जानि नंदनंदन तुम इहां पठाए ढारि ॥ मथुरा गहौ बेगि इन पांइन उपज्यो है तनुरोग । सूर सुवैद बेगि ढोहो किन भए मरनके योग ॥ ६६ ॥

राग नट ॥ कह्यो तुम्हारो लागत काहे । कोटिक जतन कहौ जो ऊधो हम न बहकि हैं वाहे ॥ काहेको अपने जीमें री तू सतलै मनलाहे । यह भ्रमतौ अबहीं भजिजै है ज्यों पयारके गाहे ॥ काशीके लोगनलै सिखयो जे समझे या माहे । सूर श्याम विहरत ब्रज भीतर जीजतु है मुख चाहे ॥ ६७ ॥

राग सारंग ॥ आप देखि पर देखि रे मधुकर तब औरन सिख देह । बीतैगी तबहीं जानोगे महाकठिन है नेह ॥ मनजु तुम्हारे हरिचरणनहै तन लै गोकुल आयो । नंदनंदनके संगके बिछुरे कहिकौने सचै पायो ॥ गोकुल रहौ जाहु जनि मथुरा झूठो मायामोहु । गोपी कहैं सूर सुन ऊधो हमसे तुमहू होहु ॥ ६८ ॥

तू अलि कहा परचो कहि पैडे । ब्रज तू श्याम अजा भयो हमको इहऊं बचत न बैडे ॥ यह उपदेश सेतहू भाए जो चढि कहौ बरैडे । राजति जतन यशोदानंदहि हृदय मांझ सब मैंडे ॥ छांडि राजमारग यह लीला कैसे चलहि कुपैंडे । याआदर परअजहूं बैठौ टरतनसूर पलैंडे ॥ ६९ ॥

राग सारंग ॥ घरहीके बाढेहो रावरे । नाहिन मीत वियोग बशपरे अनव्योगे अलि-बावरे । अधरसुधा मुरलीकी पोषे योग जहर कत प्याव रे ॥ अबला कही योग हम जानैं ज्यों जल सूखे नावरे ॥ वरु मरिजाइ चरै नहि तिनका सिंह कोइ हैं सुभाइरे ॥ जानत सूरदास कंठ हरियो तजि अनत न ठांवरे ॥ ७० ॥

राग सारंग ॥ तुम अलि कासों कहत बनाई । बिनु समुझे हम फिरि बूझति हैं बारक बहुरौ गाई ॥ किहिधौं गमन कीन्हों स्यंदनचढि सुफलकसुतके संग । किहि बिधि रजक लिए नानापट पहिरे अपने अंग ॥ किहि हाँते चाप निदरि गज निजबल किहि बल मल्ल मथिजाने । उग्रसेन बसुदेव देवकी किहि बनि गडते आने । तू काकीहै करत प्रशंसा कौने घोष पठायो ॥ किहि मातुल हति कियो जगत यश कौन मधुपुरी छायो ॥ माथे मोर मुकुट उरगुंजा मुख मुरली कल बाजे । सूरदास यशुदानंद नंदन गोकुल कान्ह विराजै॥७१॥

राग सारंग ॥ हमको हरिकी कथा सुनाउ । ए आपनी ज्ञानगाथा अलि मथुराही लै जाउ ॥ वै नर नारि नीके समुझेंगी तेरो बचन बनाउ । पालागौं ऐसी इन बातनि उनही जाइ रिझाउ ॥ जो शुचि सखी श्याम सुन्दरको अरु जिय अति सति भाउ ॥ तो बारक आतुर इन नैनन वह मुख आनि देखाउ ॥ जो कोउ कोटि करै कैसेहू बिधि विद्या व्यौसाउ । तो सुन सूर मीनके जलबिनु नाहिंन और उपाउ ॥ ७२ ॥

राग भोपाली ॥ ऊधो हरि बिनु ब्रज रिपु बहुरि जिये । जे हमरे देखत नँदनंदन हति हति हुते सो दूरि किये ॥ निशिको रूप बकी बनि आवत अति भय करत सु कंप हिए । तापहतै तनु प्राण हमारे रबिहू छिनक छँडाइ लिए ॥ उर ऊंचे उसाँस तृणावर्त तिहि सुख सकल उडाइ दिए ॥ कोटिक कालीसम कालिंदी परसत सलिल न जात पिए ॥ बन बकरूप अघ सुर समघर कतहूँ तौ न चितै सकिए ॥ कैसो कठिन कर्म कैसो बिन काको सूर शरन तकिए ॥ ७३ ॥

राग सोरठ ॥ ऊधो तुम ब्रजकी दशा बिचारो । ता पाछे यह सिद्धि आपनी योगकथा बिस्तारो ॥ जाकारण तुम पठए माधो सो सोचो जियमाहीं । कितोक बीच बिरह परमारथ जानत हौ किधौं नाहीं ॥ तुम परवीन चतुर कहियतहौ संतन निकट रहतहौ । जल बूडत अवलंब फेनको फिरि फिरि कहा गहतहौ ॥ वह मुसकानि मनोहर चितवनि कैसे उरते टारौं । योग युक्ति अरु मुक्ति परमनिधि वा मुरलीपै वारौं ॥ जिहि उर कमलनैन जु वसतहैं तिहि निर्गुण क्यों आवै । सूरदास सो भजन बहाऊं जाहि दूसरो भावै ॥ ७४ ॥

राग आसावरी ॥ ऊधो कहांकी प्रीति हमारे । अजहुँ रहत तन हरिके सिधारे ॥ छिदि छिदि जात बिरह शर मारे । पुरि पुरि आवत अवधि बिचारे ॥ फटत न हृदय सँदेश तुम्हारे । कुलिशते कठिन धुकत दोउ तारे ॥ वर्षत नैन महा जलधारे । उर पखाण बिदरत न बिदारे ॥ जीवन मरण दोउ दुख भारे । कहियत सूर लाज पतिहारे ॥ ७५ ॥

राग सारंग ॥ ऊधो इतनो मोहिं सतावत । कारीवटा देखि बादरकी दामिनि चमकि डरावत ॥ हेमसुतापतिको रिपु व्यापै दधिसुत रथन चलावत । अंबूखंडन शब्द सुनतही चित चक्रत उठि धावत ॥ कंचनपुर पतिको जो भ्राता ते सब बलहिं न आवत । शंभूसुतको जो वाहन है कुहकै असल सलावत ॥ यद्यपि भूषण अंग बनावत सोइ भुजंग होइ धावत । सूरदास बिरहिन अति व्याकुल खगपति चढि किन आवत ॥ ७६ ॥

राग धनाश्री ॥ हमको तुमबिन सबै सतावत । लखौ न मधुप चतुरमाधौसो तुमहू सखा कहावत ॥ ताको तनु हरि हरचो दीनसो कुल सर्वांगतदीनी । सोइ मारत करि वारपार करि हमको कानन कीनी॥सिंधुते काढि शंभुकर सौंप्यो गुनहगारकी नांई । सो शशि प्रगट प्रधान कामको चहुँदिशि देत दोहाई ॥ अमरनाथ अपराध क्षमा करि तबहिं भोग मुकरायो । प्रात इंद्र कोपित जलधरलै ब्रजमंडलपर छायो ॥ पूंछपूंछ सरदार सखनके इहि बिधि दई बडाई । तिन अति बोल झोल तनु डारचो अनल भँवरकी नाई ॥ पछ छोरि अलि सूझ पंछ धरि तिनहूँ कोपि जनायो । पत्यो जो रेख ललाट और सुख मेटि दुकार बनायो । कौनकौनको बिनय कीजिए एकहि जेतिक कहि आई । सूर श्याम अपने या ब्रजको इहिविधि कानकटाई ॥ ७७ ॥

राग नट ॥ ऊधो यहु हित लागत काहे । निशिदिन नैन तपत दरशनको तुम जु कहत हृदमाहे ॥ पलकन परत चहुँ दिशि चितवत बिरहानलके दाहे । इतनी आगति काहे न मिलहीं जो पर श्याम इहां हैं ॥ पालागौ ऐसेही रहनदे अवधिआश जल थाहैं । जिनि

बोरहि निर्गुण समुद्रमें पुनि पाई बिन चाहिं ॥ उपजि परी जासों तिहि अँगअँग सो अँग बनै निबाहे । सूर कहा लै करै पपीहा एते सरसरिताहें ॥ ७८ ॥

राग मलार ॥ ह्यां तुम कहत कौनकी बातैं । सुन ऊधो हम समुझत नाहीं फिरि बूझतिहैं तातैं ॥ को नृप भयो कंस किन मारयो को वसुदेवसुत आहि । ह्यां यशुदासुत परम मनोहर जीजतुहै मुख चाहि ॥ नितप्रति जात धेनु वनचारन गोप सखनके संग । वासरगत रजनीमुख आवत करत नैनगति पंग ॥ को अविनाशी अगम अगोचर को विधि वेद अपार । सूर वृथा बकवाद करत कत इहि ब्रज नँदकुमार ॥ ७९ ॥

ऊधो हरि काहेके अंतर्यामी । अजहुँ न आइ मिले इहि औसर अवधि बतावत लामी ॥ कीन्ही प्रीति पुहुप शुंडाकी अपने काजके कामी ॥ तिनको कौन परेखो कीजै जे हैं गरुडके गामी ॥ आई उघरि प्रीति कलईसी जैसी खाटी आमी । सूर इते पर खुनसनि मरियत ऊधो पीवत मामी ॥ ८० ॥

मधुकर वह जानी तुम साँची । पूरण ब्रह्म तुम्हारो ठाकुर आगे माया नाची ॥ यह इहि गाउँ न समुझत कोऊ कैसो निर्गुण होत । गोकुल बाट परे नँदनंदन उहै तुम्हारो पोत ॥ को यशुमति ऊखलसों बाँध्यो को दधि माखन चोरे । को ए दोऊ रूख हमारे यमलार्जुन तोरे ॥ को लै बसन चढ्यो तरुशाखा मुरली मन औकरषै । को रसरास रच्यो वृन्दावन हरषि सुमन सुर वरषै ॥ ज्यों डाक्यों तब कत बिन बूडे काहेको जीभ पिरावत । तब जु सूर प्रभु गये क्रूर लैं अब क्यों नैनसिरावत ॥ ८१ ॥

राग कान्हरो ॥ निर्गुण कौन देशको वासी । मधुकरकहि समुझाइसौं हदैबूझति सांचकि हांसी ॥ कोहै जनक कौन हैं जननी कौन नारिको दासी । कैसो वरन भेषहै कैसो केहि रसमें अभिलासी ॥ पावैगो पुनि कियो आपनो जोर करैगो गासी । सुनत मानैं है रह्यो बावरो सूर सबै तिनाशी ॥ ८२ ॥

राग कल्याण ॥ ऊधो हमैं हरि कत बिसराए । एक दिवस बृन्दावनभीतर करकरि पत्र डसाए ॥ सुमिरिसुमिरि गुण गाऊँ श्यामके नैन सजल है आए । पलकको बिछुरे किते दिन बीते प्रीतम भए पराए ॥ शीतल पंथ जोवति हम निशिदिन कित विरहिन बिरमाए । सूरदास प्रभु तुम्हरे मिलन बिना मदनकी ताप सताए ॥ ८३ ॥

अथ गोपी कुबिजाप्रति तर्के वदति ॥ राग धनाश्री ॥ ऊधो अब चित भए कठोर । पूरब प्रीति बिसारी गिरधर नौतम राचे ओर ॥ जन्मजन्मकी दासी तुम्हरीं नागर नंदकिशोर । प्रीतिके बाण लगाए मधुकर निकरिगए दोउ ओर ॥ जब हरि मधुवनको जु सिधारे धीरज धरत न ढोर । सूरदास चातक भईं गोपी कहां गए चितचोर ॥ ८४ ॥

राग मलार ॥ ऊधो हमहिं न जान्यो श्यामहिं । सेवा करत करी कछु औरै गई जाति कुल नामहिं ॥ तन मन चोरि प्रीति जो जोरत कौन भलाई तामहिं । ते कहा जानैं पीर पराई लुब्धक अपने कामहिं ॥ अंतहु सूर सोई पै प्रकटै होइ प्रकृति जो जामहिं । नागरि नारि रतिके रतिनागर राचे कुबिजा वामहिं ॥ ८५ ॥

राग गौरी ॥ मधुकर उनकी बात हम जानी । कोऊ हुती कंसकी दासी कृपावरी भई रानी । कुबिजा नाऊँ मधुपुरी बैठी लै सुवास मन मानी । कुटिल कुचील जन्मकी टेढी सुन्दरि करिघर आनी ॥ अब वह नवल बधू ह्वै बैठी ब्रजकी कहत कहानी । सूर श्याम अब कैसे पैये जासों मिली सयानी ॥ ८६ ॥

राग मलार ॥ बर उन कुबिजा भलो कियो । सुनिसुनि समाचार ए मधुकर अधिक जुडात हियो ॥ जाको हरि मन हरचौ रूप करि हरचो सुपुनि न दियो । तिन अपनो मन हरत न जान्यो हँसिहँसि लोग जियो ॥ सूर तनक चन्दन चढाय उर श्रीसर्वसजुपियो । और सकल नागरिनारिनको दासी दाँव लियो ॥ ८७ ॥

राग केदारो ॥ ऊधो अब कछु कहत न आवै । शिरपर सौति हमारे कुबिजा चामके दाम चलावै ॥ उन कछु मन्त्र करचो चन्दनमें ताते श्यामहिं भावै । आपनकी रँग रची साँवरी शुक ज्यों बैठि पढावै ॥ दासी हुती असुर दैयतकी अब कुलबधू कहावै । त्यों नटनी कर लिए लकुटिया कपि ज्यों नाच नचावै ॥ टूटचो ना या गोकुलको लिखिलिखि योग पठावै । सूरदास प्रभु हमहिं निदरि दाधेपर लोन लगावै ॥ ८८ ॥

राग कान्हरो ॥ सुनि सुनि ऊधो आवत हाँसी । कहँवै ब्रह्मादिकके ठाकुर कहां कंसकी दासी ॥ इंद्रादिककी कौन चलावै शंकर करत खवासी । निगम आदि बंदीजन जाके शेष शीशके वासी ॥ जाके कमला रहत निरन्तर कौन गनै कुबिजासी । सूरदास प्रभु दृढकरि बाँधे प्रेमपुंजिका पासी ॥ ८९ ॥

राग मलार ॥ तबते बहुरि दरश नहिं दीन्हों । ऊधो हरिमथुरा कुबिजाघर इहै नेम ब्रत लीन्हों ॥ चार मास वर्षाके लीन्हें मुनिहु रहत इकठौर । दासीधाम पवित्र जानिकै नहिं देखत उठि और ॥ ब्रजवासी सब ग्वाल कहतहैं कत ब्रज छाँडि गए । सूर सगुनई जात मधुपुरी निर्गुण नाम भए ॥ ९० ॥

राग जैतश्री ॥ कुबरीको न्याउरी जासों गोविन्द बोलै । जिनसों कृपा करी नँदनँदन काहेन ऐंडी डोलै ॥ कारोकारो कुटिल अति कान्हर अंतरग्रंथि न खोलै । हम बौरी दक-वाद करतहैं वृथा अरति यह जोलै ॥ प्रीति पुरातन पोरी उनसों नेह कसौटी तोलै । सूर श्याम उपहास चल्यो ब्रज आप आपने टोलै ॥ ९१ ॥

कामगँवारी सोच परचो । रूपहीन कुलहीन कूबरी तासों मन जो ढरचो ॥ उनको सदा स्वभाव सलिलको खेरनी खंड झरचो । सकुचो नहीं जानि ऊँचो तनु उमँगति मन पसरचो ॥ फेरे फिरत असुर दासीके जनु जड मांड भरचो । सूरदास गोपाल रसिकमणि अकरन करन करचो ॥ ९२ ॥

राग मलार ॥ काहेको गोपीनाथ कहावत । जुपै मधुप हरि हितू हमारे काहेन गोकुल आवत ॥ सुपनेकी पहिंचानि जीयमहिं कलंक लगावत । जो परि कृष्ण कूबरिहि रीझे सोइ किन नाम धरावत ॥ ज्यों गजराज काजके औसर औरै दशन देखावत । ऐसे हम कहिबे सुनबेको सूर अनत बिरमावत ॥ ९३ ॥

कहियत कुबिजा कृष्ण नेवाजी । छुवत अटपटी चाल गई मिटि नवसत कंचुकि साजी ॥ मिली जाइ आगे दरवाजे चंदन देत ठगी करि बाजी । बाँधो सुरति सुहाग

सबनको हरि मिलि प्रीति उपराजी ॥ सुफल भयो पछिलो तप कीन्हों देखि स्वरूप कामरति भाजी। जगतके प्रभु वश किए सूर सुनि सेवहि सुहागिनिके शिर गाजी ॥ ९४ ॥

राग सारंग ॥ ऊधो जाके माथे भाग। अबलन योग सिखावन आए चेरिहि चपा सोहाग॥आए बचन योगकी बेली कोटी प्रेमकी बाग। कुबिजहि करिआये पटरानी हमहिं देत बैराग ॥ लौंडीकी डौंडी बाजी जग बढ्यो श्याम अनुराग। कुबिजा कमलनैन मिलि खेलत बारहमासी फाग ॥ मिल्यो सोहायो साथ श्यामको कहां हंस कहां काग। सूरदास प्रभु ऊख छाँडिकै चतुर चचोरत आग ॥ ९५ ॥

राग गौरी ॥ ऊधोजू जाइ कहौ दूरि करैं दासी। नागरनरजिय बिचारि करतहैं सब हाँसी ॥ हेम कांच हंस काग खरि कपूर जैसो। कुबिजा अरु कमलनैन संगबन्यो ऐसो ॥ जातिहीन कुलबिहीन कुबिजा कान्ह दोऊ। जो ऐसिनके संग लागै सूर तैसो सोऊ ॥९६॥

राग मलार ॥ ऊधो कहा हमारी चूक। वैगुण अवगुण सुनिमुनि हरिके हृदय उठति है कूक ॥ वेही काज छाँडिगए मधुवन हम घटी कहाकरी। तन मन धन आतमा निवेदन सोउ न चित हिधरी ॥ रीझेजाइ सुंदरी कुबिजहि यहि दुख आवैं हाँसी। यद्यपि कूर कुरूप कुंद्रस तद्यपि हम ब्रजवैसी ॥ एतेऊपर प्राण रहतहैं घाट कहहु कहा कहिए। पूरब कर्मलिखे बिधि अक्षर सूर सबैसो सहिए ॥ ९७ ॥

राग मलार ॥ अलिहमहिं कान्हको इहै परेखो आवै। तब वह प्रीति चरणजावक शिर अब कुबिजा मन भावै ॥ तब तक पाणिधरो गोवर्धन कत ब्रजपतिहि छँडावै ॥ अब वह रूप अनूप कृपा करि नैनन क्यों न देखावै ॥ तब कत बैन अधर धरि मोहन लैलै नाम बुलावै। अरु कत लाड लडाइ राग रस हँसिहँसि कंठ लगावै ॥ जेहि मुख संग समीप राति दिन तेहि क्यों योग सिखावै। जेहि मुख अमृत पिऊं रसनाभरि तेहि क्यों विषहि पिआवै ॥ कर मींडति पछिताति मनहिंमन क्रमक्रम करि समुझावै। सोई सुनि सूरदास अब विरहिनि यहि दुख दुख अति पावै ॥ ९८ ॥

राग सोरठ ॥ मेरे जिय इहै परेखो आवै। सरबस लूटि हमारो लीनो राज कूबरी पावै ॥ तापर एक सुनो री अजगुत लिखिलिखि योग पठावै। सूरकुटिल कुबिजाके हितको निर्गुणवेद सुनावै ॥ ९९ ॥

राग मलार ॥ ऊधो आवै इहै परेखो। जबबारे तबवैसी मिलनी बडे भए इहै देखो ॥ योग यज्ञ तप नेम दान व्रत इहै करत तब जात। क्योंहुँ बालसुत बढै कुशलसों कठिन मोहकी बात ॥ करि निज प्रगट कपट पिक कीरति अपने काज लगि धीर। काज सरे दुख गए कहौधौं का वायसकी पीर ॥ जहँ जहँ रहहु राज्य करौ तहँतहँ लेहु कोटिको भार। इहै अशीश सूर प्रभुसों कहिन्हातखिसै जिनि बार ॥ ३१०० ॥

राग मलार ॥ हरिब्रजकबहिं कह्यो हो आवन। वेगि सुवचन सुनाइ मधुप जो मोहिं व्यथा बिसरावन ॥ हौं यह बात कहा जानौं प्रभुजात मधुपुरीछावन। पछिली चूक समुझि उरअंतर अब लागी पछितावन ॥ सब निशि सूर सेज भई वैरनि शशि सीखो तनुतावन। अब यह कर कच अंगनि ऊपर दशहू दिशि घनसावन ॥ १ ॥

राग सारङ्ग ॥ तुम्हारी प्रीति किधौं तरवारि । दृष्टिधार धरि हती जु पहिले घायल सब ब्रजनारि ॥ गिरीसुमार खेत वृंदावन रण मानी मन हारि । विह्वलविकल सँभारति छिनछिन वदनसुधानिधि बारि ॥ अब यह कृपा योग लिखि पठए मनसिज वरी गुहारि । कछुइक शेष बच्यो है सूर प्रभु सोउ जिनि डारहु मारि ॥ २ ॥

राग सारंग ॥ कहो तो जो कहिबेकी होई । प्राणनाथ बिछुरेकी वेदन जानत नाहिं न कोई ॥ जोहम अधर सुधारस लैलै रही मदन गति भोई । कहा कहौं कछु कहत न आवै तन मन रही समोई ॥ विरह व्यथा वेदन उर अंतर जामें बितै जानै सोई । सूरज शिव सनकादिक लोभे सो हम बैठी खोई ॥ ३ ॥

राग नट ॥ ऊधो तुम ब्रजमें पैठ करी । लै आएहौ नफा जानिकै सबै बस्तु अकरी ॥ हम अहीर माखन मथि बेचैं सबन टेक पकरी । इह निर्गुण निर्मोलकी गठरी अब किन करत घरी ॥ यह व्यापार वहां जो समातो हुती बड़ी नगरी । सूरदास गाहक नहिं कोऊ दिखिअत गरे परी ॥ ४ ॥

राग धनाश्री ॥ ऊधो योग ठगौरी ब्रज न बिकैहै । मूरीके पातनके बदले को मुक्ताहल दैहै । यह व्यापार तुम्हारो ऊधो ऐसेहि धरचो रहिजैहै । जिनपैते लै आए ऊधो तिनहिके पेट समैहै ॥ दाख दाडिम कत कटुक निबौरी को अपने मुख खैहै । गुणकरि मोहिं सूर सावरेको निर्गुणही निबैहैहै ॥ ५ ॥

राग सारंग ॥ मीठी बातनमें कहा लीजै । जोपै वै हरि होहिं हमारे करन कहैं सोइ कीजै ॥ जिन मोहन अपने कर कानन कर्णफूल पहिराए । तिन मोहन माटीके मुद्रा मधुकर हाथ पठाए ॥ एकदिवस बेनी वृंदावन रचि पचि बिविध बनाई । ते अब कहत जटा माथेपर बदलो नाम कन्हाई ॥ लाइ सुगंध बनाइ अभूषण अरु कीनी अर्धंग । सो वै अब कहिकहि पठवतहैं भस्म चढावन अंग ॥ कहा करौं दूरि नँदनंदन तुमजो मधुपमधुपाती । सूर न होइ श्यामके मुखको जाहु न जारहु न छाती ॥ ६ ॥

राग सारंग ॥ ऊधो भूलि भले भटके । कहत कही कछु बात लडैते तुम ताही अटके ॥ देखौं सकल सयान तिहारो लीने छरि फटके । तुमहिं दियो बहराइ इतैको वे कुबिजासों अटके ॥ लीजो योग सँभारि आपनो जाहु तहीं तटके । सूरश्याम तजि को उन लैहै या योगहिकटुके ॥ ७ ॥

राग नट ॥ ऊधो तुम हौ निकटके वासी । यह निर्गुण लै ताहि सुनावहु जे मुडिया बसैं कासी ॥ मुरली अधर सकल अँग सुन्दर रूपसिंधुकी रासी । योग कटोरे लिए फिरतहौ ब्रजवासिनकी फाँसी ॥ राजकुमार भले हम जानैं घरमें कंसकी दासी । सूरदास यदुकुलहि लजावत ब्रजमें होत है हाँसी ॥ ८ ॥

राग सारंग ॥ ऊधो तुम जो निकटके वासी । यह परमारथ बूझि कहौं किन नाम बड़ो की कासी ॥ योग रु ज्ञान ध्यान अवराधन साधन मुक्ति उदासी । नाम प्रकार कहा रुचि मानहिं जो गोपाल उपासी ॥ परमारथी जहां लौं जेते विरहिनिके दुखदाई । सूरदास प्रभु रँगे प्रेमरँग जारौ योग सगाई ॥ ९ ॥

राग मलार ॥ मधुप बिराने लोगबटाऊ दिन दशरहे आपने कारण तजि गए मिले न कोऊ ॥ प्रीतम हरि हमको सुधि पठई आयो योग अगाऊ । हमको योग भोग कुबिज को उहि कुल यहै सुभाऊ ॥ जान्यो योग नंदनंदनको कीजै कौन उपाऊ । सूर श्यामको सर्वसु दीन्हों प्राण रहै की जाऊ ॥ १० ॥

दिनदिन प्रीति देखिअत थोरी । सुनहु मधुप मधुवन बसि मधुरिपु कुल मर्यादा छोरी ॥ गोकुलके मणि त्रिभुवननायक दासीसों रति जोरी । तापर लिखिलिखि योग पठावत बिसरी माखनचोरी ॥ काको मान परेखो कीजै बँधी प्रेमकी डोरी । सूरदास बिरहिनि बिरहा जरि भई साँवरी गोरी ॥ ११ ॥

राग आसावरी ॥ जादिनते गोपाल चले । तादिनते ऊधो या ब्रजके सब सुभाइ बदले ॥ घटे अहार बिहार हर्ष हितु सुख शोभा गुणगान । उतल तेज सब रहित सकल विधि आरति असम समान ॥ बाढी निशा वलय आभूषण उर कंचुकी उसाँस । नैननजल अंजन अंचलप्रति आवत अवधिकी आस ॥ अब यह दशा प्रगटकै तनुकी कहवीजाइ सुनाइ । सूरदास प्रभुसों कीबो जिहि वेगि मिलहिं अब आइ ॥ १२ ॥

राग गौरी ॥ हमारी ऊधो पीर न हरिबिन जाइ । जो सोउं तौ मोहिं हरि मिलैं जागौं देइ अतिदाइ ॥ कमलनैन मधुपुरी सिधारे हमहुँ न संग लगाइ । अब यह व्यथा कौन विधि भरिहैं कोऊ देइ बताइ ॥ उदमद यौवन आनि ठाढिकै कैसे रोको जाइ । सूरदास स्वामीके मिलिबेतनुकी तपतबुझाइ ॥ १३ ॥

राग मलार ॥ गोपालहि बोरहीकी टेव । जानति नहीं कहांते सीखे चोरीके छल छेव ॥ तब कछु दूधदह्योकै खाते करिरहती हौं कानि । कैसे सही परत अब मोपै मनमाणिकही हानि ॥ ऊधो नन्दनन्दनसों कहियो राजनीति समुझाइ । रा तुभए तजत नाहिं लोभहि गुप्त नहीं यदुराइ ॥ बुद्धि विवेक अरु वचनचातुरी पहिलेलई चुराइ । सूरदास प्रभुके गुण ऐसे कासोंकहिएजाइ ॥ १४ ॥

राग सारंग ॥ बिसर तक्यों गिरिधरकी बातैं । अवधि आश लगि रह्यो मधुप मन तजि न गयो घट तातैं ॥ हरिके विरह छीन भई ऊधो दोउ दुख परे सँघाते । तन रिपु काम चित्त रिपु लीला ज्ञानगम्य नाहिं याते ॥ श्रवणसुन्यो चाहतगुणहरिको जोवै वृथा पुराते । लोचन रूप ध्यान धर्‌यो निशिदिन कहो घटैको काते ॥ ज्यों नृप प्राण गए सुत अपने बिरचि रह्यो जो जाते ॥ सूर सुमतितौही पै उपजै हरिआवैं मथुराते ॥ १५ ॥

राग मलार ॥ ऊधो कुलिश भई यह छाती । मेरे मन रसिक लग्यो नँदलालहि झषत रहत दिन राती ॥ तजि ब्रज लोग पिता अरु जननी कण्ठ लाइ गए काती ॥ ऐसे निठुर भए हरि हमको कबहुँ पठई न पाती ॥ पियपिय कहत रहै जिय मेरो होइ चातककी जाती । सूरदास प्रभु प्राणहिं राखहु होइकरि बूँद सेवाती ॥ १६ ॥

राग गौरी ॥ हम तौ कान्हकेलिकी भूँखी । कहा करौ लै निर्गुण तुम्हरो बिरहिनिबिरह बिदूखी ॥ कहिए कहा इहै नाहिं जानत कहो योगही योग । पालागौं तुमसे अपने पुर वसत बापुरे लोग ॥ चन्दन अभरन चीर चारु बरु नेकु आपु तनु कीजै ॥

दण्ड कमण्डलुभस्मअधारीतौ युवतिन कहुँ दीजै । ईहै देखि दृष्टि धौं गोपिन क्यों धौं दृढ व्रत पायो । सूरदास यदुनाथ मधुपको प्रेमहि पढन पठायो ॥ १७ ॥

राग गौरी ॥ तुमहिं मधुप गोपालदुहाई । कबहुँक श्याम करत इहांको मन कैधौं चित्त सुध्यों बिसराई ॥ हम अहीरि मतिहीन बावरी हटकतहू हठि करहिं मिताई । वो नागर मथुरा निर्मोही अँग अँग भरे कपट चतुराई ॥ साँची कहहु देख श्रवणनसुख छाँडहु छिया कुटिल दुचिताई । सूरदास प्रभु बिरदलाज धरि मेटहु इहाँकै लोगहँसाई ॥ १८ ॥

उद्धववचन ॥ राग बिहागरो ॥ गोपी सुनहु हरि संदेश । कह्यो पूरण ब्रह्म ध्यावो त्रिगुण मिथ्या भेश ॥ मैं कहौं सो सत्यमानहु त्रिगुण डारौ नाखि । पंचत्रिय गुण सकल देही जगत ऐसो भाखि ॥ ज्ञानबिनु नरमुक्ति नाहीं यह विषै संसार । रूप रेखे न नाम कुल गुण बरण अवरन सार ॥ मात पितु कोउ नाहिं नारी जगत मिथ्या लाइ ॥ सूरसुख दुख नाहिं जाके भजो ताको जाइ ॥ १९ ॥

राग सारंग ॥ ऐसी बात कहौ जिनि ऊधो । नँदनंदनकी कानकरत नतु आवत आखर मुखते सूधो ॥ बातनहीं उडिजाहिं और ज्यों त्यों हम नाहिंन काची । मन क्रम वचन बिशुद्ध एकमत कमलनैन रँगराची ॥ सो कछु जतन करौ पालागौं मिटै हृदयको शूल । मुरलीधरै आनि दिखरावो बाढे प्रीति दुकूल ॥ इनहीं बातन भए श्याम तनु अजहुँ मिलावतहौ गढि छोलि । सूर वचन सुनि रह्यो ठग्योसो बहुरि न आयो बोलि ॥ २० ॥

राग सोरठ ॥ फिरिफिरि कहा बनावत बातैं । प्रातकाल उठि देखत ऊधो घरघर माखन खातैं ॥ जिनकी बात कहत हौ हमसों सो हैं हमसों दूरि । इहां न निकट यशोदानंदन प्राण सजीवनमूरि ॥ बालक संग लिएदधि चोरत खात खवावत डोलत । सूर शीशनीच्यो क्योंनावत अब काहे नहिं बोलत ॥ २१ ॥

राग सारंग ॥ फिरिफिरि कहा सिखावत मौन । वचन दुसह लागत अलि तेरे ज्यों पजरेपर लौन ॥ सींगी मुद्रा भस्म अधारी अरु आराधना पौन । हम अबला अहीर शठ मधुकर धरि जानहिं कहि कौन यह मत जाइ तिनहिं तुम सिखवहु जिनहिं यहै मत सोहत । सूर आजलौं सुनी न देखी पोत पूतरी पोहत ॥ २२ ॥

राग केदारो ॥ रहिरहि देख्यो तेरो ज्ञान । सुफलकसुत सर्वसु रस लैगयो तूकरन आयो ज्ञान ॥ वृथा कत अपलोक लावत कहत यह उपदेश । उपरिकीतर होहु जानिन कहत बैन बलेस ॥ योगमत अति विशद कीरति होहि वांछित काम । सदा तनु प्रताप भरे हैं वे पुरुष तुमधाम ॥ हमचरत कञ्ज सुवास लैलै जिवति ऐसी रीति । कहत तिनसन धूम घोटहु नाहिं चाहत प्रीति ॥ अजहुँ नाहिंन कहि सिरानो यह कथाको छेव । सूरधोखो तनक है हम देखलीन्ही सेव ॥ २३ ॥

राग धनाश्री ॥ ऊधोजी हमहिं न योग सिखैए । जेहि उपदेश मिलैं हरि हमको सोव्रत नेम बतैए ॥ मुक्ति रहौ घर बैठि आपने निर्गुण सुनि दुख पैए । जिहि शिर केश कुसुम

भरि गूँदे तेहि कैसे भसम चढैए ॥ जानि जानि सब मगन भए है आपुन आपु लखैए । सूरदास प्रभु सुनहु नवौनिधि बहुरि किया ब्रज अइए ॥ २४ ॥

राग मलार ॥ हम तो तबहींते योग लियो । जबहींते मधुकर मधुवनको मोहन गवन कियो । रहित सनेह सरोरुह सबतन श्रीखँड भस्म चढाए । पहिरि मेखला चीर चिरातन पुनि पुनि फेरि सिआए ॥ श्रुति ताटंक नैन मुद्रावलि औधि अधार अधारी । दरशनभिक्षा माँगत डोलत लोचनपत्र पसारी ॥ बांधो वेणु कंठ शृंगी पिय सुमिरिसुमिरि गुणगावत । करवरबेंत दंडउरउर तन सुनत श्वान दुख धावत ॥ गोरख शब्द पुकारत आरत रस रसना अनुराग । भोग भुगति भूलेहु भावै नहिं भरी बिरहवैराम ॥ भूली भई फिरति भ्रम श्रमकै वनवीथिन दिन राति । वारक आवत कुंटुबयात्रा है सोऊ न सोहति ॥ परम गुरू रतिनाथ हाथशिरदियो प्रेम उपदेश । चतुर चेटकी मथुरानाथसों कहियो जाइ अदेश ॥ भोगीको देखहु याब्रजमें योग देनजेहिआए । देखी सिद्धि तिहारे सिद्धकी जिन तुम इहां पठाए । सूर सुमति प्रभु तुमहिं लखायो हमरे सोई ध्यान । अलि चलि औरै ठौर देखावहु अपनो फोकट ज्ञान ॥ २५ ॥

राग मलार ॥ ऊधो करिरहौ हम योग । कहा एतौ बाद टानै देखि गोपीभोग ॥ शीश सेली केश मुद्रा कनक बीरी बीर । बिरह भस्म चढाइ बैठी सहज कंथा चीर ॥ हृदय सींगी टेर मुरली नैन खप्पर हाथ । चाहते हरिदरश भिक्षा दई दीनानाथ ॥ योगकी गति युक्ति हमपै सूर देखौ जोइ । कहत हमको करन योग सोयोग कैसो होइ ॥ २६ ॥

ऊधो योग तबहिंते जान्यो । जादिनते सुफलकसुतके सँग रथ ब्रजनाथपलान्यो ॥ तादिनते सब छोह मोह गयो सुत पितु हेतु भुलान्यो । तजि मायासंसार तर्क जिय ब्रज-बनिता व्रत ठान्यो ॥ नैन मूँदि मुख मौन रही धरि तनु तपतेज सुखान्यो । नँदनंदन मुरलीमुखपर धरि उहै ध्यान उर आन्यो ॥ सोइ रूप योगी जेहि भूले जो तुम योग बखान्यो । ब्रह्मउपचिमुए ध्यान करतही अंत उनहिं पहिचान्यो ॥ कहौ सुयोग कहालै कीजै निर्गुणही नहिं चान्यो । सूरउहै निज रूप श्यामको है मनमाहँसमान्यो ॥ २७ ॥

राग सारंग ॥ एअलिकहा योगमें नीको । तजि रसरीतिनंदनंदनको सिखवत निर्गुण फीको ॥ देखति सुनति नाहिं कछु श्रवणनिज्योतिज्योति करि धावति । सुंदरश्याम कृपालु दयानिधि कैसे हौं बिसरावति ॥ सुनिरसालमुरलीकी सुरध्वनि सुरमुनिकौतुक भूले । अपनी भुजा ग्रीवपर मेली गोपिनके मन फूले ॥ लोककानि कुलके भ्रम छाँडे प्रभु सँग घरबनखेली ॥ अब तुम सूर सिखावन आए योग जहरकी बेलि ॥ २८ ॥

राग गौरी ॥ ऊधोयोग कहत हौ कहायोगकिये । श्याम सुंदर कमलनयन वसो मेरे जिये ॥ योग युगति साधिकै जे तप योगिनि योग सिरायो । ताहूको फल सगुण मूरति प्रगटहि दरशन पायो ॥ मकराकृत कुंडल छवि राजित लोल कपोलै । मोर मुकुट पीत वसन बाँसुरी कर बोलै ॥ ऐसे प्रभु गुणनिधान दरश देखि जीजै । राम श्याम निधि

पियूष नयनन भरि पीजै ॥ जाको अयन जलमें तेहि अनल कैसे भावै । सूरज प्रभु गुण निधान निर्गुण क्यों गावै ॥ २९ ॥

राग मलार ॥ मधुकर श्याम हमारे ईश । तिनको ध्यान धरैं निशिवासर औरहि नवै न शीश । योगिन जाइ योग उपदेशहु जिनके मन दश बीस । एकै चित एकै वह मूरति पलन लगै दिन तीस ॥ काहेको निर्गुण ज्ञान गनत हौ जिततित डारत खीस । सूर हृदयमें वसत निरन्तर त्रिभुवन पति जगदीस ॥ ३० ॥

राग सोरठ ॥ योगकी गति सुनत मेरे अंग आगिबई । सुलगि सुलगि हम जरतिहीं तुम आनि फूकिदई ॥ भोग कुबिजा कूबरी सँग कौन बुद्धि भई । सिंह भष तजि चरत तिनकासुनीबातु नई ॥ ध्यान धरत न टरत मूरति त्रिविधि ताप तई । सूर हरिकी कृपाजापर सकल सिद्धि मई ॥ ३१ ॥

राग मलार ॥ मधुकर रह्यो योगलौं नातौ । कतहि बकतवे कामकाज बिन होहि नह्यां ते हातौ ॥ जब मिलि मिलि मधुपान कियो हो तब तू कहिधौं कहातौ । अब आयो निर्गुण उपदेशन सो नहिं हमहिं सुहातो ॥ काचेगुण ज्यों तनु लै वे धोलै वारिजको तातो । मेरे जानि गह्यो चाहत हौ फेरिकि मैंगल मातो ॥ यह लै देहु सूरके प्रभुको आयो योग जहातो । जब चहिहै तब मांगि पठै हैं जो कोउ आवत जांतो ॥ ३२ ॥

राग सारंग ॥ ऊधो योग किधौं यह हाँसी । कीनी प्रीति हमारे ब्रजसों दई प्रेमकी फांसी ॥ तुम हौ बडे योगके पालक सँग लिए कुबिजासी । सूरदास सोई पै जानै जा उर लागै गाँसी ॥ ३३ ॥

राग मारू ॥ योग विधि मधुबन सिखि अहि जाइ । मन बचकर्म शपथ सुनि ऊधो सँगहि चलौ लिवाइ ॥ सब आसन रेचक अरु पूरक कुम्भक सीखे पाइ । बिन गुरु निकट संदेशन कैसे यह औ गाह्यो जाइ ॥ तुम जो कहत देखिहैं कुबिजहि तेई करब उपाइ । श्रद्धा सहित ध्यान एकहि सँग कहत जाउ यदुराइ ॥ सूर सु प्रभुकी जापर रुचि है सो हम करिहैं आइ । आज्ञा भंग करैं हम क्यों करि जों पतिव्रत न नशाइ ॥ ३४ ॥

राग धनाश्री ॥ योग सँदेशो ब्रजमें लावत । थाके चरण तुम्हारे ऊधो बारवारके धावत ॥ सुनि हैं कथा कौन निर्गुणकी रचिपचि बात बनावत । सगुन सुमेर प्रगट देखियत तुम तृणकी ओट दुरावत हम जानत पर पंच श्यामके बात नहीं बौरावत । देखी सुनी न अब लगि कबहूं जल मथि माखन आवत ॥ योगी योग अपार सिन्धुमें ढूँढेहूँ नहिं पावत । इहां हरि प्रगट प्रेम यशुमतिके ऊखल आप बँधावत ॥ चुप करि रहौ ज्ञान ढकि राखौ कत हा विरह बढ़ावत । नन्दकुमार कमलदल लोचन कहिको जाहि न भावत ॥ काहेको विपरीत बात कहि सबके प्राण गँवावत । सोहं सकित सूर अबलनि जिहि निगम नेति यश गावत ॥ ३५ ॥

अथ मन अवस्था वर्णन । राग मलार ॥ मधुकर कहि कैसे मन मानै । जिनके एक अनन्य व्रत सूझै क्यों दूजो उर आनै ॥ यहुतौ योग स्वाद अलि ऐसो पाय सुधा खारि-साने । कैसे धौं यह बात पतिव्रत सुनि शठ पुरुष बिरानै ॥ जैसे मृगिअन ताकि बधिक दृग कर कोदंड गहि तानै ॥ हिंसाकरि पोषत तम मन सुख शिर अपराधन आनै ॥ बडे

विचित्र कुबिजाके रँग रंगे हम निर्गुण लिखिठानै । सूर श्याम निर्गुण रतिमानी मधुप प्राण जिनि छानै ॥ ३६ ॥

राग मलार ॥ कहां लौं राखैं हिय मनधीर । सुनहु मधुप अपने इन नैनन अन देखे बलबीर । घर आंगन न सुहात रैनि दिन बिसरै भोजन नीर । दाहत देहचंद चन्दन है अरु वह मलय समीर ॥ पुनि पुनि उहै सुरति आवति चित चितवत यमुनातीर । सूरदास कैसे बिसरत है सुंदर श्याम शरीर ॥ ३७ ॥

राग केदारो ॥ बिन हरि क्यों राखैं मनधीर । एकबेर हरि दरश देखावहु सुन्दर श्याम शरीर ॥ तुम जो दयालु दयानिधि कहियत जानतहौ परपीर । बिछुरे प्राणनाथ ब्रज अबहीं कत हम कत यदुवीर ॥ मत अपयश आनहु शिर अपने कठिन मदनकी पीर । सूरदास प्रभु मिलन कहत हैं रवितनयाके तीर ॥ ३८ ॥

राग नट ॥ मेरो मन अनत कहां सचुपावै । जैसे उडि जहाजको पंछी उडि जहाज पर आवै ॥ जिहि मधुकर अमृतरस चाख्यो क्यों करील फल भावै । सूरदास प्रभु कामधेनु तजि छेरी कौन दुहावै ॥ ३९ ॥

राग सारंग ॥ मनतो मथुराही जो रह्यो । तबको गयो बहुरि नहिं आयो गहे गुपाल गह्यो ॥ राख्यो रूप चुराइ निरंतर सो हरि शोधु लह्यो । आए और मिलावन ऊधो मनदै लेहु मरचो ॥ निर्गुण साटि गुपालहि मांगत क्यों दुख जात सह्यो । यह तनु यहि आधार आजु लगि ऐसे ही निबह्यो ॥ सोई लेत छुडाइ सूर अब चाहत हृदय दह्यो ॥ ४० ॥

राग सारंग ॥ कहा भयो हरि मथुरा गये । अब अलि हरि कैसे सुख पावत तनु दोउ भांति भय ॥ इहां अटक अति प्रेम पुरातन वहां अति नेह नए । उहां सुनियत नृप भेष इहां दिन देखि अत वेणु लए ॥ कहा हाथ परचो शठ अक्रूरके यह ठगठाट ठए ॥ अब क्यों कान्ह रहत गोकुल बिन योगनके सिखए ॥ राजा राज्य करौ गृह अपने माथे छत्र दए । चिरंजीव रहौ सूर नंद सुत जीजत मुख चितए ॥ ४१ ॥

अपनीसी कठिन करत मन निशिदिन । कहिकहि कथा मधुप समुझावत तदपि न रहत नँदनंदन बिन ॥ श्रवण सँदेश नयन बरषत जल मुख बतियां कछु और चलावत । अनेक भांति चित धरति निठुरता सब तजि सुरति उहै जिय आवत ॥ कोटि स्वर्ग सम सुखद न मानत हरि समीप समता नहिं पावत । थकित सिंधु नौकाके खग ज्यों फिरि फिरि फेरि वहै गुण गावत ॥ जेजे बात विचारत अंतर तेइ तेइ अधिक अनल उर दाहत । सूरदास परिहरि न सकत तन बारक बहुरि मिलो है चाहत ॥ ४२ ॥

मधुकर ह्यांनाहिंन मन मेरो । गयोजु सँग नँदनँदनके बहुरिन कीन्हों फेरो ॥ उन नैनन मुसकानि मोल लै कियो परायो चेरो । जाके हाथ परचो ताहीको बिसरचो बास बसेरो । को सीखै ता बिनु सुन सूरज योग जकाहू केरो । मंदो परचो सिखाउ अनत लै यहि निर्गुण मत तेरो ॥ ४३ ॥

मुक्ति आनि मंदेमों मेली । समुझि सगुन लै चलै न ऊधो यह तुमपै सब पूजी अकेली ॥ कै लै लजाहु अनतही बेचौ कै लै राग जहां विषवेली । याहि लागि को मरै हमारे वृन्दावन चरणनसों ठेली ॥ धरे शीश घरघर डोलत हौ एकै मति सब भई सहेली । सूरदास गिरि धरन छबीलो जिनकी भुजा कंठ गहि खेली ॥ ४४ ॥

ऊधो मनतौ एकै आहि। लै हरि संग सिधारे ऊधो योग सिखावत काहि॥ सुनि शठनीति प्रसून रस लंपट अबलनिको घांचाहि। अब काहेको लोन लगावत विरह अनलके दाहि॥ परमारथ उपचार कहतहौ विरह व्यथा है जाहि। जाको राजरोग कफ वाढत दह्यो खवावत ताहि॥ अबलगि अवधि अलंबन करिकरि राख्यो मनहि सवाहिं। सूरदास या निर्गुण सिंधुहि कौन सके अवगाहि॥ ४५॥

ऊधो मनन भए दशबीस। एकहु तो सो गयो श्याम सँगको अवराधे ईश॥ इंद्री शिथिल भई केशौ बिन ज्यों देही बिनशीश। आशा लगी रहत तनु श्वासा जीजो कोटि वरीस॥ तुमतौ सखा श्यामसुंदरके सकल योगके ईश। सूरदास वारसकी महिमा जो पूँछैं जगदीश॥ ४६॥

ऊधो जो मनहोत वियो। तो तुम्हेरे निर्गुणको दीजे सो विधना न दियो॥ एक जु हुतो मदनमोहनकी सो छविछीनि लियो॥ अब वा रूपराशि बिनु मधुकर कैसे परतु जियो। जो तुम कह्यो सोई शिर ऊपर सूर श्याम पठयो। नाहिंन मीन जिवत जल बाहर जो घृतमें सजियो॥ ४७॥

ऊधो यह मन और न होई। पहिलेही चढि रह्यो श्यामरँग छूटत नहिं देख्यो धोई॥ कै तुम बचन बडे अलि हमसों सोई कह जो मूल। करत केली वृंदावन कुंजन वा यमुनाके कूल॥ योग हमहिं ऐसो लागत ज्यों तो चंपेको फूल। अब क्यों मिटत हाथकी रेखें कहौ कौन विधि कीजे। सूर श्याम मुख आनि देखावहु जेहि देखे दिन जीजै॥४८॥

मधुकर मोमन अधिक कठोर। विगसि न गए कुंभ काचे जौं बिछुरत नंदकिशोर॥ प्रेम वनिज कीन्हो हुतो नेह नफा जियजानि। ऊधो अब उलटी भई प्राण पूँजिमें हानि॥ जो हम प्रीति रीति नहिं जानति तौ ब्रजराज तजी। हमारे प्रेम नेमकी ऊधो मिलि रसरीति लजी॥ हमते भली जलचरी बपुरी अपनो नेम निबाह्यो। जलते बिछुरि तुरत तनु त्यागो तउ कुल जलको चाह्यो॥ अचरज एक भया सुन ऊधो जलबिन रह्यो। सूरदास प्रभु अवधिआश लगि मन विश्वास गह्यो॥ ४९॥

राग मलार॥ मधुकर ए मन बिगरि परे। समुझत नहीं ज्ञानगीताको हरि मुसुकानि अरे॥ हरिपद कमल बिसारत नाहिंन शीतल उर सचरे। योग गँभीर अंधकूपनसों ताहि जु देखि डरे॥ बालमुकुंद रूपरसराते ताते वक्र परे। सूधे होहिं न श्वानपूँछ ज्यों कोटिक वैद मरे॥ हरि अनुराग सुहगा भरि अमीके गागर रे। सूरदास प्रभु ऐसी रहनदे कान्ह वियोग भरे॥ ५०॥

इहि उर माखनचोर गडे। अब कैसे निकसत सुनु ऊधो तिरछे ह्वै जो अडे॥ यदपि अहीर यशोदानंदन कैसे जात छडे। वहां यादवपति प्रभु कहियत हैं हमें न लगत बडे॥ को वसुदेव देवकीनन्दन को जानै को बूझै। सूर नन्दनन्दनको देखति और न कोई सूझै॥ ५१॥

राग केदारो॥ मनमें रह्यो नाहिंन ठौर। श्रीनन्दनंदन अछत कैसे आनिये उर और॥ चलत चितवत द्योस जागत सपने सोवत राति। हृदयते वह मदन मूरति छिन न इत उत

जाति ॥ कहत कथा अनेक ऊधो लोग लोभ दिखाइ। कहाकरौं मन प्रेमपूरण घट न सिन्धु समाइ ॥ श्यामगात सरोज आनन ललित गति मृदु हास। सूर इनके दरशको बलि मरत लोचन प्यास ॥ ९२ ॥

राग सारंग ॥ मधुकर श्याम हमारे चोर। मन हरिलियो तनक चितवनिमें चपल नैनकी कोर ॥ पकरे हुते और उर अन्तर प्रेम प्रीतिके जोर। गए छँडाइ तोरि सब बन्धन दैगये हँसनि अकोर ॥ औझकि परी रैनि सो बीती दूत मिल्यो मोहि भोर। सूरदास प्रभु सर्वसु लूट्यो नागर नवलकिशोर ॥ ९३ ॥

अली अब ब्रजनाथ कछू करौ। जा कारण ये देहधरी है तिहिके लेखे परौ ॥ प्रथमहिं अर्पिदियो हम सर्वसु ए बिरहिनि यों जरौ ॥ कोटि मुक्त वारौं मुसकनि पर योग बापुरो सरो ॥ सूर सगुन बाँटि दियो गोकुलमें अब निर्गुण को बिसरो। ताकी छटा छार कँटहरिया जो ब्रज जानों दुसरो ॥ ९४ ॥

ऊधो भली करी गोपाल। आपुनपै हरि आवत नाहीं बिरमि रहे यहि काल ॥ चन्दन चंदहुते तव शीतल कोकिल शब्द रसाल। अब समीर पावक सम लागत सब ब्रज उलटी चाल ॥ हार चीर कंकन-कंटक भए तरनि तिलक भए भाल। सेज सिंधु गृह तिमिर कंदरा सर्प सुमन भए माल ॥ हमतो न्याय इतौ दुख पावैं ब्रज बसि गोपी ग्वाल। सूरदास स्वामी सुखसागर भोगी भँवर मृणाल ॥ ९५ ॥

राग मलार ॥ हमको इती कहा गोपाल। नँदकुमार कमलदललोचन सुन्दरबाहु विशाल ॥ इक ऐसीही बिरह रही लटि बिन घनश्याम तमाल। तापर अलि पठए हैं सिखवन अबलन उलटी चाल ॥ लोचन मूँदि ध्यान चित चितवनि धरि आसन मृगछाल। क्यों सहिजाइ जरे पर चूनो दूनो दुख तिहि काल ॥ डारि न दिए कमल करते गिरि दबि रहतीं ब्रजबाल। सूरश्याम अब यह न बूझिए बिछुरि करी बेहाल ॥ ९६ ॥

जब वह सुरति होतिहै बात। सुनो मधुप या बेदनकी रति मन जानैं कै गात ॥ रहत नहीं अंतर अति राखे कहत नहीं कहिजात। भई रीति हठि उरग छछूँदरि छाँडे बनै न खात ॥ एकहि भाँति सदा या ब्रजमें बीततहै दिन रात। सूरदास प्रभुके मिलि बिछुरन समुझिसमुझि पछितात ॥ ९७ ॥

राग सारंग ॥ यह बात हमारी कौन सुनै। जिन चाह्यो हरिरूप सुरति करि भूलि अँगारनि को चुनै ॥ इहां सेवनको ठौर न देखति ताते सुनि मनमें गुनै। कैमुख बिरह बयारि पैनकी बैठे ठानै को धुनै ॥ तब उन भाँतिन लाड लडाए अब बूझिए न यह उनै। बालि छाँडिकै सूर हमारे अब नरवाई को लुनै ॥ ९८ ॥

ऊधो कहिए काहि सुनाइ। हरि बिछुरे हम जिती सहतहैं तिते बिरहके घाइ ॥ बरु माधो मधुबनहीं रहते कत यशुमतिके आए। कत प्रभु गोपवेष ब्रज धारचो कत ए सुख उपजाए ॥ कत गिरि धरचो इन्द्रमण मेट्यो कत वन रास बनाए। अब कह निठुर भए अबलनिपर लिखिलिखि योग पठाए ॥ तुम परवीन सबै जानतहौ ताते यह कहि आई। आपन कौन चलावै सूर जिन मात पिता बिसराई ॥ ९९ ॥

राग नट ॥ ऊधो बात कही नहिं जाइ। मदनगोपाल लालके बिछुरे प्राण रहे मुरझाइ ॥ जब स्यन्दन चढि गमन कियो हरि फिरि चितए गोपाल। तबहीं परम कृतज्ञ सब सुठि संग लगीं ब्रजबाल ॥ अब यह और सृष्टि बिरहनकी बकत बाइ बौरानी। तिनसों कहा होत फिरि उत्तर तुम हौ पूरण ज्ञानी ॥ अब सो साधन घट का कीजै को उपजै परतीति ॥ सूरदास कछु बरणि न आवै कठिन बिरहकी रीति ॥ ६० ॥

राग सारंग ॥ मधुकर जो तू हितू हमारो। पिवहिन रे यह वदन सुधारस छांडि योग जल खारो ॥ सुन शठ नीति सुरभि पयदायक क्यों ब लेति हल भारो। जे भयभीत होहिं शृंग देखे क्यों ब छवहिं अहि कारो ॥ निजकृत समुझि वेणु दशनन हति धाम सजत नहिं हारो। ताबल अछत निशा पंकज भ्रम दल कपाट नहिं टारो ॥ रे अलि चपल मूढ रसलंपट कतहि बकत बेकाज। सूर श्याम छबि क्यों बिछुरति है नखशिख अंग बिराज ॥ ६१ ॥

राग बिलावल ॥ तुम्हारी प्रीति ऊधो पूरब जनमकी अब जु भए मेरे तनहुके गरजी। बहुत दिननते बिरमि रहे हौ संगते बिछोहि हमहिं गए बरजी ॥ जादिनते तुम प्रीति करीही घटति न बढति तूलिलेहु नरजी। सूरदास प्रभु तुम्हरे मिलन बिना तनु भयो ब्योंत बिरह भयो दरजी ॥ ६२ ॥

राग सारंग ॥ हमहिं बोल बोलेकी परतीति। सुनु ऊधो हम नाहिंन जानत तुम्हारे गाँवकी रीति ॥ हमारे प्रीतम तुम जो लै गये आवन कह्यो रिपु जीति। तुम्हरी बोलनि कौन पतीजै ज्यों भुसपरकी भीति ॥ आवन अवधि बदी हरि हमसों सोऊ दिन गए बीति। सूरदास प्रभु मिलहु कृपाकरि सुमिरि पुरातन प्रीति ॥ ६३ ॥

राग सारंग ॥ ऊधो जो तुम हमहिं सुनायो। सो हम निपट कठिनई हठ करि या मनको समुझायो ॥ युक्ति जतन जिमि योग अंगहुगहि अपथ पंथ लैआयो। भटकि भ्रम्यो वो हितके खगज्यों पुनिपुनि हरिजीपै आयो ॥ हमको सबै अहित लागतैं हैं तुम अतिहितहि जनायो। सर सरिता जल होम किएते कहा अग्नि सचुपायो ॥ अब सोई उपाउ उपदेशो जिहि जिय जाइ जिवायो। बारक मिलैं सूरके स्वामी कीजहु अपनी भायो ॥ ६४ ॥

राग मलार ॥ ऊधो हरि कहिये प्रतिपालक। जे रिपु तुम पहिले हति छाँडे बहुरि भए मम शालक ॥ अघ बक बकी तृणावर्त केशी ए सब मिलि ब्रज घेरत। सूनो जानि नँदनंदन बिनु बैर आपनो फेरत ॥ अरु अपने परिहस मेटनको इन्द्र रह्यो करि घात। सत्वर सूरसहाय करै को रही छिनककी बात ॥ ६५ ॥

राग कल्याण ॥ ऊधो तुम जानन गुप्तहि यारी। सबकाहूको मनकी बूझो बांधो मूढ फिरो ढिग बारी ॥ पीत ध्वजा उनकी मनरंजन लाल ध्वजा कुबिजा बिबिचारी। यशकी ध्वजा श्वेत ब्रजबाँधे अपयशकी ऊधोपै कारी ॥ वै तो प्रेम पुंज मनरञ्जन हमतो शीश योग व्रतधारी। सूर शपथ मिथ्या लँगराई ए बातैं ऊधोकी प्यारी ॥ ६६ ॥

राग मलार ॥ श्याम अब न हमारे। मथुरा गए पलटिसे लीन्हों माधो मधुप तुम्हारे ॥ अब मोहिं आवत पतु पछतावो कैसे वै गुण जात बिसारे। कपटी कुटिल काग अरु

कोकिल अंत भए उडि न्यारे ॥ करिकिरि मोह मगन ब्रजवासी प्रेम प्रतीति प्राण धन वारे । सूर श्यामको कौन पत्यैहै कुटिल गात तनु कारे ॥ ६७ ॥

अथ श्यामरंग तर्क वदति राग धनाश्री ॥ मधुकर कहा कारेकी जाति । ज्यों जल मीन कमल मधुपनको छिन नहिं प्रीति खटाति ॥ कोकिल कपट कुटिल वायस छलि फिरि नहिं वह बन जाति । तैसेही रसकेलि रस अचयो बैठि एकही पाँति ॥ सुतहित योग यज्ञ व्रत कीजतु बहुबिधि नीकी भाँति । देखहु अहि मन मोह मया तजि ज्यों जननी जनि खाति ॥ तिनको क्यों मन विषयमें कीजै अवगुण लैं सुखशांति । तैसे सूर सुने यदुनंदन बजी एकरस तांति ॥ ६८ ॥

राग धनाश्री ॥ श्याम सखी कारेहुमें कारे । तिनसों प्रीति कहा कहि कीजै मारग छांडि सिधारे ॥ लोक चतुर्दश विभव कहतहै पटुहि पत्र जल न्यारे । सरवर त्यागि विहंग उडे ज्यों फिरि पाछे न निहारे ॥ तब चितचोर भोर ब्रजवासिन प्रेम नेत व्रत टारे । लै सरबस नहिं मिले सूर प्रभु कहिअत कुलट बिचारे ॥ ६९ ॥

राग नट ॥ ऐसे नंदराइके बारे । इतननि जिनि पतियाहु सखी री जितने हैं तनुकारे ॥ खेलत रंग संग वृंदावन निमिष न होत निनारे । पहिले सुख दारुण भए हमको देइ जु गए दुखभारे ॥ उरऊपर भीजत सारंग रिपु नैन नीर बहु ढारे । सूरदास प्रभु बेगी मिलहु किमि टरत नहीं गुण टारे ॥ ७० ॥

राग सारंग ॥ मधुकर यह कारेकी रीति । मन दै हरत परायो सरबस करै कपटकी प्रीति ॥ ज्यों षटपद अंबुजके दलमें वसत निशा राति मानि । दिनकर उए अनत उडि बैठै फिरि न करत पहिचानि ॥ भवन भुजंग पिटारे पाल्यो ज्यों जननी जियतात । कुल-करतूति जाति नहिं कबहूँ सहज सुडसि भजिजात ॥ कोकिल काग कुरंग श्याम घन हमहि न देखे भावैं । सूरदास अनुहारि श्यामकी छिनुछिनु सुरति करावैं ॥ ७१ ॥

राग मलार ॥ मधुकर देखि श्यामतनु तेरो । या मुखकी सुनि मीठी बातैं डरपतु है मन मेरो ॥ कत ए चरण छुवत रसलंपट बरजतही बेकाज । परसत गात स्रवत कुच कुंकुम यहउ करी कछु लाज ॥ बुधि विवेक बल वचनचातुरी सरबस चितै चुरायो । ऐसो धौं उन कहा बिचारो जालगि तू ब्रज आयो ॥ अब कहिकहि आशा गावतहौ हम आगे ए गीत । सूर इतेपरि द्वार कहा है जो परित्रिगुण अतीत ॥ ७२ ॥

राग मलार ॥ मधुप तुम दिखियतहौ अतिकारे । कालिंदीतट पार बसतहौ सुनियत श्याम सखारे ॥ मधुकर चिकुर भुअंग कोकिला अवधि नहीं दिन टारे । वै अपने मुखहीके राते जियत उहै उनिहारे ॥ कपटी कुटिल निठुर निर्मोही दुखदै दूरि सिधारे । बारक बहुरि कबहुँ आवहुगे नैननि साध निवारे ॥ उनकी सुनैसु आपु बिगोवै चितचोरत बटपारे । सूरदास प्रभु क्यों मन मानै सेवक करत ननारे ॥ ७३ ॥

राग सारंग ॥ भूलत हो कत मीठी बाननि । एतौ अलि उनहीके संगी चञ्चलचित्त साँवरे गातनि ॥ वै मुरलीध्वनि जगमन मोहत इनकी गुंजसुमन मधुपातनि । ए षटपद वै द्विपद चतुर्भुज काहूभाँति भेद नहिं भ्रातनि ॥ वै नव निशि मानिनिगृह बासी एहु बसत निशि नव जलजातति । वै उठि प्रात अनत मन रंजत एउडि करत अनत रसरातनि ॥ स्वारथ निपुण सद्य रस भोगी जिनि पतिआहु बिरह दुख दातनि । वे माधव ए मधुप सूर कहि दुहुँमें नहिं न कोउ घटि घातनि ॥ ७४ ॥

राग मलार ॥ बिलग मति मानो ऊधो प्यारे । वह मथुरा काजरकी उबरी जे आवैं ते कारे ॥ तुम कारे सुफलकसुत कारे कारे मधुप भवांरे । तिनहूँ मांझ अधिक छबि उपजत कमलनैन मणिपारे ॥ मानो नीलमांटमें बोरै लै यमुना जु पखारे । तागुण श्याम भई कालिंदी सूर श्यामगुण न्यारे ॥ ७५ ॥

ऊधो तुम सब साथी भोरे ॥ । मेरे कहे बिलगु मानहुगे कोटि कुटिल ले जोरे ॥ वै अक्रूर क्रूरकृत जिनके रीते भरे भरे गहि ढोरे । आपुन श्याम श्याम अंतर मन श्याम-काममें बोरे ॥ तुम मधुकर निर्गुण निज नीके देखे फटकि पछोरे । सूरदास कारणके संगी कहां पाइयत गोरे ॥ ७६ ॥

राग भोपाली ॥ ऊधो हम दूबरी वियोग । प्रीतम हुते सोउ गए मधुवन रहे बटाऊ लोग ॥ जो तुम बूझो व्यथा हमारी कहे बनै तुम आगे । देह बिहार शृङ्गार न भावै मन तरसै हरिकाजै ॥ कारीघटा देखि अँधियारी सारंगशब्द न भावै । दिवस रैनि मोहिं बिरह सतावै कबा गोपाल घरआवै ॥ सूरदास स्वामी मनमोहन अब करिगए अनाथ । मन क्रम बचन वहांई बसत हैं जहां बसत यदुनाथ ॥ ७७ ॥

राग सोरठ ॥ ऊधो यह हरि कहा करचो । राजकाज चित दियो साँवरे गोकुल क्यों बिसरचो ॥ कत गिरि धरचो इंद्रमद मेट्यो कत वै सुख उपजाए । अब कह निठुर भए अबलनिनर लिखि लिखि योग पठाये ॥ परम प्रवीन सकल विधि सुंदर ताते यह कहि आवत । हमरी कहा चलै सुन सूरज मात पिता बिसरावत ॥ ७८ ॥

राग नट ॥ यदपि मैं बहुतै यनत करे । तदपि मधुप हरि प्रिया जानिकै काहु न प्राण हरे ॥ सौरभ युत सुमनन लै निजकर संतत सेज धरे । सन्मुख सहति दरश शशि सजनी तिहिहुँ न अंग जरे ॥ मधुकर मोर कोकिला चातक सुनिसुनि श्रवण भरे । सादर ह्वै निर-खति रतिपति दृग नेक न पलक परे ॥ निशिदिन रटत नंदनंदनको उरते छिन न टरे । अति आतुर गुणसहित चमू सजि अंगन शर सचरं ॥ जानत नहीं कौन गुण यहितन जाते सब बिडरे । सूरदास सकुचन श्रीपतिकी सुभटन बलबिसरे ॥ ७९ ॥

राग केदारो ॥ जिहिदिन तजी ब्रजकी भीर । कहौं ए अलि लेखि तुमसों सखा सुंदर धीर ॥ काम नृप शशि नेव अबलनि दूत दुर्ग समीर । सजे सेना बिपुल बादर बदत बंदीकीर ॥ लता लघु जनु कुसुम सर कर कली कोटि तुणीर । बरुनबान बसंत कर लै बधत है आभीर ॥ मध्य द्रुम है फूल मानो कवच कंचन चीर । करि कुंभ कुंजर बिटप

भारी चमर चारु मयीर ॥ चमू चंचल चंचल नाहिन रही है पुर तीर। समर मारुहु कीटकी रट सहत त्रिया अधीर ॥ जन्म जातक व्याध व्यापक कहौं कासों पीर। सूर रसिकशिरोमणिहिबिन जरत यमुनानीर ॥ ८० ॥

राग कान्हरो ॥ हरि बिछुरनको शूल न जाई। बलिबलि जाउं मुखारविन्दकी वह मूरति चितरही समाई ॥ एक समय वृन्दाबनमहियां गहि अंचल मेरी लाज छिडाई। कबहूँक रहसि देतं आलिंगन कबहुँक दौरि बहोरत गाई ॥ वै दिन ऊधो बिसरत नाहीं अम्बर हरे यमुनतट जाई। सूरदास स्वामी गुणसागर सुमिरि सुमिरि राधे पछिताई ॥ ८१ ॥

राग नट ॥ मोहन माँग्यो अपनो रूप। यह ब्रज बसत अचै तुम बैठी ताविन उहां निरूप ॥ मेरो मन नेरो अलि लोचन लै जु गये धुपिधूप। हमसों बदलो लेन उठि धाए मनो धारि करसूप ॥ अपनो काज सँवारि सूर सुनि हमहिं बतावत कूप। लेवादेह धराधरमें है कौन रंक को भूप ॥ ८२ ॥

राग सारंग ॥ पठवत योग कछू जिय लाजन। तब ज्यों जतन तंत्र मृग मोहत अब कपटरूपकी बाजन ॥ जिय गहिलई कूरके सिखए मोह होत कहुँ राजन। सब सुधि परी वचन कन ढोए ढके रहो मुखभाजन ॥ यह नृपनीति रह्यो कौनेहु युग नेह होत जस आनन। ताहू तजी सुरति नहिं आवति दुख पाए जन माजन ॥ करि दासी दुलहिनि भयो दूलह फिरत ब्याहके साजन। सूर बडे भुव भूप कंस हते वा कुबिजाकेकाजन ॥८३॥

राग मलार ॥ संदेशनि विरहव्यथा क्यों जाति। जबते दृष्टिपरी वह मूरति कमलवदनकी कांति ॥ अबतो जिय ऐसी बनि आई कहो कोउ केहु भाँति। जोइ वह कहै सोई सो सुनो सखी गुगवर रैनि बिहाति ॥ जौलौं न भेंटौं भुजभरि हरिको उर कंचुकि न सोहाति। सूरदास प्रभु कमलनयन बिनु तलफति अरु अकुलाति ॥ ८४ ॥

राग मलार ॥ संदेशनि क्यों निवटति दिनराति। कबहुँक श्याम कमलदललोचन कब मिलिहैं उहि भाँति ॥ खंजरीट मृग मीन सबै मिलि उपमाको अकुलाति। बारबार मैं बरजति ग्वालनि अपने मारग जाति ॥ सहस भाँति अर्पित करिन सब एकौ चित न समात। सूरदास प्रभु संततिहितते कहे सुनत नहिं बात ॥ ८५ ॥

गोपालहि लै आवहु मनाइ। अबकी बेर कैसेहु ऊधो करि छल बल गहि पाइ ॥ दीजो उनहीं सु सारि उरहनो संधिसंधि समुझाइ। जिनहिं छाँडि बटिआमहँ आए ते बिकल भए यदुराइ ॥ तुमसों कहा कहौंहो मधुकर बातें बहुत बनाइ। बहियां पकरि सूरके प्रभुकी नंदकी सौंह दिवाइ ॥ ८६ ॥

राग केदारो ॥ ऊधो श्याम इहां लै आवहु। व्रजजन चातक मरत पियासे स्वातिबूँद बरषावहु ॥ इहाँते जाहु बिलंब करहु जिनि हमरी दशा जनावहु। घोष सरोज भए हैं संपुट होइ दिनमणि बिगसावहु ॥ जो ऊधो हरि इहां न आवहिं तौ हमैं वहाँ बुलावहु। सूरदास प्रभु हमहिं मिलावहु तब तिहुँ पुर यश पावहु ॥ ८७ ॥

कहहु कहा हमते बिगरी । कोने न्याइ योग लिखि पठए हम सेवा कछुए न करी ॥ पाखंड प्रीति करी नँदनंदन अवधि अधार हुतीसो टरी ॥ मुद्रा जटा ऊधो लै आए ब्रज-बनिता पहिरो सगरी ॥ जातिस्वभाउ मिटै नहिं सजनी अंत तऊबरी कुबरी । सूरदास प्रभु वेगि मिलहु किनि नातरु प्राण जात निकरी ॥ ८८ ॥

राग केदारो ॥ बिरही कहालौं आपु सँभारौ । जबते गंग परी हरिपगते बहिबो नहीं निवारै ॥ नैननते बिछुरी भौंहैं भ्रमि शशि अजहूँ तनु गारे । रोमते बिछुरी कमल कंठ भए सिंधु भए जरि छारे ॥ बैनते बिछुरी बिधि अवधि भई वेदहिको निरवारे । सूरदास जाके सब अँग बिछुरे केहि बिधा उपचारे ॥ ८९ ॥

राग मलार ॥ बहुत दिन गए माई हरिदरशन बिनु देखे । गनतहिगनत गई सुनिसजनी कर अँगुरिनकी रेखे ॥ अब इहि बिरह अगर जो करी हम बिरुरी नैन निमेषै । होड परति सुनि सूरदास जनि पारहु उनहिंके लेखे ॥ ९० ॥

राग धनाश्री ॥ ऊधो भली भई अब आए । विधि कुलाल कीने काचे घट ते तुम आनि पकाए ॥ रंग दीनो हो काम श्याम लै अँगअँग चित्र बनाए । याते गरे न नैन मेहते अवधि अटापर छाए ॥ ब्रज करि अवाँ योग ईंधनसम सुरति आगि सुलगाए ॥ फूँक उसाँस विरह परजारनि संग ध्यान दर शीश अराए ॥ भरे सँपूरण कलश प्रेमजल छुअन न काहू पाए । राजकाजते गए सूरप्रभु नँदनंदन करलाए ॥ ९१ ॥

राग मलार ॥ ऊधो भली करी इहां आए । तुम देखे जनु माधो देखे दुख त्रय ताप नशाए ॥ नँद यशुदाको नातो न छूटत वेद पुराणन गाए । हम अहीरि तू अहिर लाख दशका भयो निर्गुण गाए ॥ तब यहि घोष खेलावहु खेलहुऊखलभुजा बँधाए । सूरदास प्रभु इहै शूल जिअ बहुरि न दरश देखाए ॥ ९२ ॥

मधुकर कहि मधुवनकी रीति । राजा हैं यदुनाथ तिहारे कहा चलावत नीति ॥ निशिलौं करत दाह दिनकर ज्यों हुतो सदा शशि शीति । पूरब पवन कहो नहिं मानत गयो सहज वपु जीति । कंस काज कुबिजाके मारचो भई निरंतर प्रीति । सूर विरह ब्रज भलो न लागत जहीं ब्याहु तहींगीति ॥ ९३ ॥

राग केदारो ॥ हरि बिनु नाहिंन परत रहो । उत गिरि दुर्ग इतहि दव दारुण क्यों दुख जात सहो ॥ उठत विरहा धूम पावक जरि बरि बाउ बहो । हरि नागरि फिरि फूँक प्रजारनि पलकनि हृदय दहो ॥ यद्यपि घृत लै आयो ऊधो योग सँदेश कहो । तद्यपि भस्म न होत सूर सुनि चलत गुपाल चहो ॥ ९४ ॥

राग मलार ॥ माधोजी नेक देखाई देहु । जो यातनमें ताके बदले जो चाहो सो लेहु ॥ भूली फिरत ठगीसी तबते बिनु बलमति गुण गेहु । जबते इन अपराधी नयनन बरजत कियो सनेहु ॥ कहियो जाइ मधुप पालागौं विरह कियो तनु गेह । रहत आश सुनि सूर दरशके निशि दिन इहै सँदेहु ॥ ९५ ॥

राग गौरी ॥ ब्रज होइ है कब हरिको आवन । नीके वचन सुनाउ मधुप मोहिं विरह-व्यथा बिसरावन ॥ हौं इह बात कहा जानौं प्रभु जात मधुपुरी छावन । अपनी चूक मानि उर अंतर अब लागी दुख पावन ॥ अहनिशि सूरज धरी भई हो तनु श्वासै शशि तावन । या ब्रज करषि अग्नि उर ऊपर रहो दुसह घन सावन ॥ ९६ ॥

राग सारंग ॥ ऊधो जो हरि आवैं तो प्राण रहै । आवत जात उलटि फिरि बैठत जीवत औधिगहै ॥ जब उइ दामन ऊखल बाँधे वदन नवाइ रहे । चुभि जु रही नवनीतचोर छबि क्यों भूलति ज्ञान कहे ॥ तिनसों ऐसी क्यों कहि आवति जो कुल त्रास सहे । सूर श्याम गुणरसनिधि तजिकै क्यों घट नीर बहै ॥ ९७ ॥

उद्धववचन ॥ राग नट ॥ जबलगि ज्ञान हृदय नहिं आवै । तौ लगि कोटी जतन करै कोऊ बिनविवेक नहिं पावै ॥ बिना बिचार सबै सुपनेसो मैं देख्यौं सो जोई । नाना दारु बसैं ज्यौं पावक प्रगट मथेते होई ॥: तुम इक कहत सकल घट व्यापक अरु सबहीते नीरे । नखशिखलौं तनु जरत निशादिन निकसि करत किन सीरे ॥ बातैं कहत सबै सांचीसी मुँहमें लैहो तुरसी । सूर सो औषध हमहिं बतावत ज्यों पितज्वरपर गुरसी॥९८॥

गोपी वचन ॥ राग सारंग ॥ तुम जो कहत हरि हृदय रहत हैं । कैसे होइ प्रतीति मधुप सुनि ए इतनी जु सुनत हैं ॥ बासर रैनि कठिन बिरहागिन अंतरप्राणदहत हैं । प्रजरि प्रजरि मनु निकसि धूम अति नैनन नीर बहत हैं ॥ कठिन अवज्ञाहोत देहदुखमर्यादा न गहत हैं । कहे व क्यों मानै मन सूरज ए बातैं जु कहत हैं ॥ ९९ ॥

राग सारंग ॥ जो पै हिरदयमाँझहरी । तोपै इती अवज्ञा उनपै कैसे सही परी । तब दावानल दहन न पायो अब यहि बिरह जरी । उरते निकसि नंदनंदन हम शीतल क्यों न करी ॥ दिनप्रतिइंद्रनैनजलबरषत घटत न एक घरी । अतिही शीत भीत भीजत तनु गिरि कर क्यों न धरी ॥ कर कंकन दर्पण ले देखौ हि अति अनख मरी । क्यों जीवहिं सुयोग सुनि सूरज बिरहिनि बिरहभरी ॥ ६९०० ॥

राग सारंग ॥ तुम घटहीमों श्याम बताए । लीजे सँभारि सकल सुख अपने रासरंग जे पाए ॥ जो सम दृष्टि आदि निर्गुणपद तौकत चित्त चोराए । मोहन वदन बिलोकि मानि रुचि हँसि हरि कंठ लगाए ॥ हम मतिहीन अजान अल्प मति तुम अनुभौ पद ल्याए । सूरदास तेहि बनिज कवन गुण मूलहुमांझ गवाँए ॥ १ ॥

राग सारंग ॥ इनि बातनके मारे मरियत । निर्गुण ज्ञान मधुप लै आए बिनि गोपाल कैसे निशितरियत ॥ सबै अटपटी कहरे मधुकर सुनि देखीं मधुवनकी रीति । कौन हाल हमरे ब्रजवनि तन जानत नहीं बिरहकी रीति ॥ बुझी अगिनि बहुरौ सुलगाई अंतर्गति बिरहानल जारत । सूरदास स्वामी सुखसागर मिलि काहे न तनु ताप निवारत ॥ २ ॥

राग नट ॥ बातैं कहत बनाइ बनाइ । रंचक बिरह हुते यह गोकुल मधुकर मेट्यो आइ ॥ कमलनैनकी मोहन लीला रहति रही गुण गाइ । ओछी पूँजी हरै ज्यों तस्कर रंक मरै पछिताइ ॥ भली करी हमको लै आए पठये योग सिखाय । सूरदास स्वामी यह घाली निर्गुण कथा सुनाइ ॥ ३ ॥

राग केदारो ॥ ऐसो योग न हमपै होई । सुनिकै वचन तुम्हारो ऊधो नैना आवत रोई ॥ कुटिल कुंतल मुकुट कुंडल रही छबि छबि पोई ॥ सूर प्रभुबिन प्राण रहै नहिं कोटि करै किन कोई ॥ ४ ॥

राग सारंग ॥ मधुकर कह्यो संदेश सिधारो । बिनु उपदेश सहजही योगी सुधरि रह्यो ब्रज सारो ॥ जाको ध्यान धरत गौरीपति योग युक्ति करि हारो । सो हरि बसत सदा हृदयेमें नेक टरत नहिं टारो ॥ इह उपदेश आपनो ऊधो राखो ढाँपि सवारो । सूर श्याम जानत भले जियकी जो निजहितू हमारो ॥ ५ ॥

राग सारंग ॥ ऊधो हमैं कहा समुझावहु । पशु पंछी सुरभी ब्रजकी सब देखि श्रवण सुनि आवहु ॥ तृण न चरत गो पिवत न सुत पै ढूँढत बनबन डोलैं। अलि कोकिल दे आदि बिहंगम भीत भयानक बोलैं ॥ यमुना भई श्याम श्याम बिनु अंध छीन जे रोगी । तरुवर पत्र बसन न सँभारत बिरह वृक्ष भए योगी ॥ गोकुलके सब लोग दुखित हैं नीरबिना ज्यों मीन । सूरदास प्रभु प्राण न छूटत अवधि आशमें लीन ॥ ६ ॥

राग नट ॥ ऊधो अवधि आश गई । योगकी गति सुनत मेरे अंग आगिबई ॥ धरत हृदय न टरत मूरति तिहूँ ताप तई । हम सुलगि सुलगि उठतही तुम फूँकि आनि दई ॥ सिंह गज तजि चरत तृण ते सुनत बात नई । अब भोग कुबिजा सुन्दरीसों कौन बुद्धि दई ॥ नैननीर प्रवाह सरिता ज्वालजाल छई । सूरप्रभुकी कृपा जाको सकल सिद्धि भई ॥ ७ ॥

हमसों उनसों कौन सगाई । हम अहीर अबला ब्रजवासी वै यदुपति यदुराई ॥ कहा भयो जु भए नँदनंदन अब इह पदवी पाई । सकुच न आवत घोष बसतकी तजि ब्रज गए पराई ॥ ऐसे भए वहां यादवपति गए गोप बिसराई । सूरदास यह ब्रजको नातो भूलिगए बल भाई ॥ ८ ॥

राग सोरठ ॥ हरि निर्मोहि यासों प्रीतिकीनी काहेन दुख भोई । कपटकी करि प्रीति कपटी लैगयो मन गोई ॥ सींचिआ मजीठ जैसो निकट काटी पोई। हमारे मनकी सोई जानै जामें बीती होई ॥ कालवदनते राखिलीन्हीं इन्द्रगर्व जे खोई । सूर गोपिन ऊधो आगे डहकि दीन्हों रोई ॥ ९ ॥

ऊधो तुम यह मत ले आए । इकहम जरै खिझावन आए मानो सिखै पठाए ॥ तुम उनके वे नाथ तुम्हारे प्राण एक इकसारे । मित्रके मित्र सजनके सज्जन ताते कहत पुकारे॥ रे सुन मूढ जरत अबलनको परदुख तू नहिं जाने । निपट गँवार होइ जो मूरख सो तेरी बातैं मानै ॥ हम रुचिकरी सूरके प्रभुसों दूजो मन न सुहाई । उलटि जाहि अपने पुरमाहीं वादिहि करत लराई ॥ १० ॥

राग मारू ॥ हरिमुखे देखही परतीति । जो तुम कोटिभांति परबोधो योग ध्यानकी रीति । नहिंनैं कछू सयान ज्ञानमें इह नीके हम जानैं । कहो कहा कहिये वा प्रभुसों कैसे मनमें आनैं ॥ इहै मन एक एक वह मूरति भृंगी कीट समानै । सूर शपथदै ऊधो पूछो इहि ब्रज कौन सयानै ॥ ११ ॥

ऊधो बात तिहारी को सुनै । हरिपदपंकज मन मधुकर गह्यो मन बिन बात कछू न बनै ॥ योग युक्तिको बडो बिस्तार है ऐसे ठौर नहिं अपने । ब्रजवासिनको इतनो हियो है कृष्णलेत संकोच बने ॥ तहां जाउ जहां बैठे योगी इहां काम रस रहौ धनै । हम अहीर कृष्णनंदनाती मुखसों क्यों मित्रपनै ॥ जो तुम जानत तत्त्व कृपाला मौन रहौ तुम घर

अपने । घर घर फिरत लेव लेव नाहीं वस्तुको मोल हनै ॥ भूख न प्यास नीद् गई हरिविनु पति सुत गृहकी कौन तनै । माया और छूटगए यमुना अधिक कहालौं योग बनै ॥ सो हरि प्राण प्रणत बल्लभ मोहनलीला हैं अकनै । आवत है कछु कह्यो सूरप्रभु नहिंतौ रहौ तुम मौन बनै ॥ १२ ॥

राग मलार ॥ बातन को परतीति करै । को अब कमलनयन मूरति तजि निर्गुण ध्यान धरै ॥ जो मत वेद कहत युग बीते रूप देख बिन जाने । सो मति मूढ कहत अबलनिसों नाहिं सो हृदय समाने ॥ जो रस काज देवमुनि चिन्तत ध्यान पलक नहिं आवत । सोइरस सूरगाइ ग्वालन सँग मुरली लेकर गावत ॥ १३ ॥

राग सारंग ॥ नहीं हम निर्गुण पहिंचानि । मन मन सार स्वरूप सिन्धुमें आपनो हम सानि ॥ यद्यपि अलि उपदेशत ऊधो पूरण ज्ञान बखानि । चित चुभिरही मदनमोहनकी जीवन मृदु मुसुकानि ॥ जुरचो सनेह नन्दनन्दनसों तजि परमिति कुलकानि । छूटत सहज न सूरज प्रभु दुख सुखहि लाभ करिहानि ॥ १४ ॥

ऊधो जाइ बहुरि सुनि आवहु कहा कह्यो है नन्दकुमार । इह न होइ उपदेश श्यामको कहत लगावन छार ॥ निर्गुण ज्योति कहां उनपाई सिखवत बारंबार । कालिहि करतहुते हमरे अंग अपने हाथ शृंगार ॥ व्याकुलभई गोपालहि बिछुरे गयो गुन ज्ञान सँभार । ताते जो भावै सो बकतहौ नाहिंन दोष तुम्हार ॥ विरह सहनको हम सरजी है पाहन हृदय हमार । सूरदास अन्तर्गति मोहन जीवन प्राण अधार ॥ १५ ॥

अलि तुम योग बिसरि जनि जाहु । बांधो गाँठि छूटि परिहै कहूँ बहुरि वहां पछिताहु॥ ऐसी वस्तु अनूपम मधुकर मन जिनि जानहु और । ब्रजवनिताके नाहिं कामको है तुम्हरे पै ठौर ॥ जो हित करि पठए मनमोहन सो हम तुमको दीन्यो । सूरदास ज्यों विप्र नारि पर करहि बन्दना कीन्यो ॥ १६ ॥

ज्ञान योग अबलनि अहीरिसों कहत न आवै लाज । ऊधो सखा श्यामके कहियत पठए हो बे काज ॥ जा लायक जो बात होइ सो तैसिये तासों कहिये । विना नाद संगीत सुधानिधि मूढहि यहा सुनइये ॥ हम जानी जु बिचार पठाए सखा अंग परवीन । सुख दै है मोहन कहि बतियां करत योग आधीन ॥ मुरली अधर मोरके पांखें जिन इह मूरति देखि । सोव कहा जानै निर्गुणको सोहै भीति चित्र अवरेखि ॥ पालागौं तुम बडे सयाने अनबोलेही रहियो । सिखये योग सूरके प्रभुको उनहींसों फिरि कहियो ॥ १७ ॥

राग धनाश्री ॥ ऊधो काहेको भक्त कहावत । जो पै योग लिखि पठयो हमको तुमहु न भस्म चढावत ॥ सींगी मुद्रा भस्म अधारी हमहीको कहा सिखावत । कुबिजा अधिक श्यामकी प्यारी ताहि नहीं पहिरावत ॥ यहतौ हमको तबहिं न सिखयो जबते गाइ चरावत । सूरदास प्रभुको कहियो अब लिखि २ कहा पठावत ॥ १८ ॥

राग नट ॥ ऊधो न विरहिनि न हम तुमदास । कहत सुनत घट प्राण रहत हैं हरि तजि भजहु अकास ॥ बिरही मीन मरै जल बिछुरे छांडि जीवनकी आस । दासभाव नहिं तजत

पपीहा वरुसहि रहत पियास ॥ पंकज परम कमलमें विहरत विधि कियो नीर निगाल । राजिव रविको दोष न मानत शशिसों सहज उदास ॥ प्रगट प्रीति दशरथ प्रतिपाली प्रीतमको बनवास । सूर श्याम सो पतिव्रत कीन्हों छांडि जगत उपहास ॥ १९ ॥

ऊधो बिनती सुनो इक मेरी । तबके बिछुरि गए नन्दनन्दन कामकेदली घेरी ॥ देखो हृदय बिचारि तुमहिं अब प्रीति रीति सबकेरी । जहां जाकी निधि तहां सब सौंपै ज्यों मृगनाद अहेरी ॥ वै दशमास रतन रस बसते शशि बिन रैनि अँधेरी । सूरदास स्वामी कब आवै बास करन ब्रजफेरी ॥ २० ॥

राग सारंग ॥ मधुकर कहा प्रवीन सयाने । जानत तीनि लोककी महिमा अबलनि काज अयाने ॥ जे कच कनक कटोरा भरिभरि मेलत तेल फुलेल । तिन केशनको भस्म चढावत टेसू कैसे खेल ॥ जिन केशन सब रोगहि सुन्दर अपने हाथ बिनाई । तिनको जटा कहा नीकी हैं कहु कैसे कहि आइ ॥ निज श्रवणन ताटंक खुभी औ करन फूल खुटि लाऊ । तिन श्रवणन कश्मीरी मुद्रा लै लै चित्र झुलाऊ ॥ भाल तिलक अञ्जन चख नासा बेसरि नथमें फुली । ते सब तजि अलि कहत मलन मुख उज्ज्वल भस्म खुली ॥ जिहि मुख गीत सुभाषित गावत कहति परस्पर गास । ता मुख मौन गहे क्यों जीजै छूटत ऊरध श्वास ॥ कण्ठ सुमाल हार मुक्ताके हीरा रत्न अपार ॥ ताहू कंठ बाँधिबे कारण सींगी योग शृंगार ॥ कंचुक छीन छीन पटसारी चन्दन सरस सुछन्द । अब कन्था एकै अति गुदरी क्यों उपजी मति मन्द ॥ ऊधो ऊधो सब पालागैं देखो ज्ञान तुम्हारो । सूर सु प्रभु मुख फेरि देखिहैं चिरजीवै कान्ह हमारो ॥ २१ ॥

हमतो दुहूँ भांति फल पायो । जो गोपाल मिलैं तौ नीको नातो जगत यश गायो ॥ कहा हम या गोकुलकी गोपी वरण हीन घटि जाति । कहँ वै श्रीकमलाके वल्लभ मिलि बैठी इकपांति । निगम ज्ञान मुनि ध्यान अगोचर सो भए घोष निवासी ॥ ता ऊपर अब कहौं देखि धौं मुक्ति कौनकी दासी ॥ योग कथा ऊधो पालागों नाकहु बारंबार । सूर श्याम तजि और भजैं जो ताकी जननी छार ॥ २२ ॥

राग मारू ॥ मोहिं अलि दुहूँ भांति फल होति । तब रस अधर लेत जो मुरली अब भइ कुबिजा सौति ॥ तुम जो योग मत सिखवन आए भस्म चढावन अंग । इन बिरहिनिमैं कहूँ तू देखी सुमन गुहाए मंग ॥ कानन मुद्रा पहिरि मेखला धरैं जटा योग अधारी । इहां तरल तरिवना काके अरु तन सुखकी सारी ॥ परम वियोगनि रटत रैनि दिन धरि मनमोहन ध्यान । तुम तौ चलौ बेगि मधुबनको जहां योगको ज्ञान ॥ निशिदिन जीजतु है या ब्रजमें देखि मनोहर रूप । सूर योग लै घर घर डोलौ लेहु लेहु ज्यों सूप ॥ २३ ॥

राग नट ॥ जोपै अलि मथुराहू लै जाहु । आरति हरौ श्रवण नैननकी मेटहु उरके दाहु ॥ बुधि बल वचन जहाज बांह गहि बिरह सिंधु अवगाहु । पार लगावहु मधुरिपुके तट चन्द्र तज्यो जनु राहु ॥ देखहु जाइ रूप कुबजाको सहि न सकत यहु घाहु । जीवन जनम सफल करि लेखहिं सूर सबन उत्साहु ॥ २४ ॥

लै चल ऊधो अपने देश । मदन गोपाल मिलन मन उमह्यो कौन बसै इह यदपि सुदेश ॥ वह मूरति मेरे हृदय बसत है मुरली अधर पुट कुन्तल केश । कुण्डल लोल तिलक मृगमद रचि गावत नृत्यत नटवर वेश ॥ कहा करौं मोपै रहो न जांइ छिन सब सुखदायक बसत विदेश । सूरज श्याम मिलन कब ह्वैहै दूरि गमन ब्रजनाथ नरेश ॥ २५ ॥

राग विहागरो ॥ ऊधो लै चलुरे लै चलुरे । जहां बसैं सुन्दर श्याम बिहारी लै चलुरे तहां लै चलुरे ॥ आवन आवन कहि गए ऊधो करि गए हमसों छलुरे । हृदयकी प्रीति श्यामजी जानत केतिक दूरि गोकुलरे ॥ आपुन जाइ मधुपुरी छाए वहां रहे हिलिमिलिरे । सूरदास स्वामीके बिछुरे नैन नीरपर वलुरे ॥ २६ ।

राग सारंग ॥ गुप्त मतेकी बात कहौ जिनि काहूके आगे । कै हम जानैं कै तुम ऊधो इतनी पावहिं मांगे ॥ एक बेर खेलत वृन्दावन कंटक चुभि गयो पांइ । कंटकसों कंटक लै काढ्यो अपने हाथ सुभाइ ॥ एक दिवस विहरत बन भीतर मैं जु सुनाई भूँख । पाके फल वै देखि मनोहर चढे कृपाकरि रूख ॥ ऐसी प्रीति हमारी उनकी बसते गोकुलवास । सूरदास प्रभु सब बिसराई मधुवन कियो निवास ॥ २७ ॥

राग मलार ॥ ऊधो कत ए बातैं चाली । कछु मीठी कछु मधुरी हरिकी वै अन्तर सब शाली ॥ तब ए वेली सींचि श्याम घन अपनी करि प्रतिपाली । अब ए वेली सूखत हरि बिनु छांडि गए वनमाली ॥ जबहीं कृपा हुती यदुपतिकी रहसि रंग रसरास सुखाली । सूरदास प्रभु तब न मुई हम जिवहिं बिरहकी जाली ॥ २८ ॥

राग नट ॥ ऊधो इहै बिचार गहो । कै तन गए भलो मानै मन कै हरि ब्रज आइ रहो ॥ कानन देह विरह दौ लागी इन्द्री जीव जरै । बूझि श्यामघन प्रेम कमलमुख मुरली-वृंद परै ॥ चरण सरोवर माहिं मीन मन रहत एक रस रीति । तुम निर्गुण वश तामें डारत सूर कौन यह नीति ॥ २९ ॥

ऊधो हम लायक शिख दीजै । यह उपदेश अग्निते तातो कहो कौन बिधि लीजै ॥ तुमहीं कहो इहां इतनन महिं सीखन हारी को है । योगी यती रहित मायाते तिनहीं यह मत सोहै ॥ कहा सुनत बिपरीति लोक महिं यह सब कोई कैहै ॥ देख्यों धौं अपने मन सब कोइ तुमहीं दूषण दैहै । स्रक चन्दन बनिता विनोद रस क्यों विभूति वपु माजे । सूरदास शोभा क्यों पावत आंखि आंधरी आँजे ॥ ३० ॥

राग धनाश्री ॥ ऊधो हम लायक हमसों कहो । बात विचारि सोहाती कहिए कै अन बोलै ह्वै रहो ॥ भली कंहे तुमको अति शोभा अरु सबही पाइ लहो । यह बिपरीत बूझिए तुमको कंध जूव सुरभिन हो ॥ एतेपर पुनिपुनि शिखवतहौ योग रत्न दृढ करि गहो । सूर कहै अलि पूरो दीजै निपटहि बातनि मति बहो ॥ ३१ ॥

राग सारंग ॥ कबहूं वै ऊधो बात कहो । तजहु सोच मिलि हैं नंदनँदन हित करि दुखनि दहो ॥ तुम हरि समाधानको पठए हमसों कहन सँदेश । अधिक आनि आरति उपजाई कहि निर्गुण उपदेश ॥ इक अति निकट रहत अरु निजयुत जानत सकल उपाई । सोइ करहु जिहि पावहिं दरशन छांडहु अगम सुभाई ॥ हम किंकरी कमललोचनकी बश कीनी मृदुहास । सूरदास अब क्यों बिसरत है नखशिख अंग विलास ॥ ३२ ॥

राग मलार ॥ सब जल तजे प्रेमके नाते। चातक स्वाति बूँद नहिं छाँडत प्रगट पुकारत ताते ॥ समुझत मीन नीरकी बातैं तजत प्राण हठि हारत। जानि कुरंग प्रेम नहिं त्यागत यद्पि व्याध शर मारत ॥ निमिष चकोर नैन नहिं लागत शशि जावत युग बीते। ज्योति पतंग देखि वपु जारत भए न प्रेमघट रीते ॥ कहि अलि क्यों बिसरति वै बातैं सँग जो करी ब्रजराजै। कैसे सूर श्याम हमैं छाँडैं एक देहके काजै ॥ ३३ ॥

ऊधो जो हरि हितू तुम्हारे। तौ तुम कहियो जाइ कृपा करि ए दुख सबै हमारे ॥ तनु तरुवर उर श्वास पवनमें बिरह दवा अति जारे। नहिं सिरात नहिं जात छार ह्वै सुलगि सुलगि भए कारे ॥ यद्यपि प्रेम उमँगि जल सीचे वरषिवरषि घन हारे। जो सींचे यहिभाँति जनत करि तो एते प्रतिपारे ॥ कीर कपोत कोकिला चातक बधिक वियोग बिडारे। क्यों जीवैं यहि भाँति सूर प्रभु ब्रजके लोग बिचारे ॥ ३४ ॥

राग धनाश्री ॥ हमैं तो इतनेहीसों काजु ॥ कैसेहूं अलि कमलनैनको ब्रज लै आवहु आजु ॥ और अनेक उपाव तुम्हारे सकल करहु सुख राजु। कैसे हैं निवहत अबलनपै कठिन योगके साजु ॥ नखशिख सुभग श्यामघन तनको दरशन हरति विथाजु। सूरदास मत रहत कौन बिधि वदन बिलोकनि बाजु ॥ ३५ ॥

अब हरि कौनके रस गीधे। सकत नहीं निरवारि ऊधो शशि बदरी ज्यों वीधे ॥ बर-तहीन नवल डुलाई तजी सकल कुलकानि। अन्धकारि छाँडी भए गहिल वान फून लकुट बिनपानि ॥ जातन घुरि निर्गुण भए सब नरकी अभिलाष बिना चरणसरोज देखै ॥ ३६ ॥

राग कान्हरो ॥ हरि ठाकुर लोगनसों मधुकर कहो काहेकी प्रीति। ज्यों कीजे तो होइ जलधर रविकी ऐसी रीति ॥ जैसे मीन कमल चातकही ऐसे दिन गए बीति। तरफत जरत पुकारत निशिदिन नाहिंन कछु इहां नीति ॥ मन हठ परचो कमंद जोधालौं हारेहु नाहीं जीति। रुकत न प्रेम समुद्र सूर बल वारूहीकी भीति ॥ ३७ ॥

राग सारंग ॥ को गोपाल कहांके वासी कासों है पहिचानि। तुम संदेश कौनके पठये कहत कौनके आनि ॥ अपनी चोप मधुप उडि बैठत भोर भले रस जानि। पुनि वह बेलि बढो कै सूखो ताहि कहा हितहानि ॥ प्रथम बैन मन रह्यो अहिरनको राग रागिनी ठानि। पुनिवह बधिक विश्वासघाती हनत विषम शरतानि ॥ पय प्यावत पूतना बिनाशी छले जु बलिसे दानि। शूर्पनखा ताडका निपाती सूरदास यह बानि ॥ ३८ ॥

राग मलार ॥ मधुकर कौन मनायो मानै। अविनाशी हरि अंग तुम्हारो कहा प्रीतिरस जानै ॥ सिखवहु जाइ समाधि योग रस जे सब लोग सयाने। हम अपने ब्रज ऐसेहि रहिहैं बिरह बाइ बौराने ॥ जागत सोवत स्वप्न दिवस निशि रहिहैं रूप परवानै। वारक बालकिशोरी लीला शोभा समुद समानै ॥ जिनके तन मन प्राण सूर सुनि सुख मुसकानि बिकानै। परी जु पयनिधि अल्प बूँद जल सु पुनि कौन पहिचानै ॥ ३९ ॥

राग सारंग ॥ हरिसुत सुत हरिके तनु आहि । तहांको कहै कौनकी बातें ज्ञान ध्यान सुमिरै को काहि ॥ को मुख ममतारस युवतीको को जिनि कंसहतै । हमरे तौ गोपतिसे अधिपति वनिता औरनतै ॥ गोरज रंध्ररूप रुचिकारी चितैचितै हरिहोत । कबहुँक करनी समेतिले नैकन मानकै सोत ॥ ता रिपु समै संग शिशुलीन्हें पय आवत तनुघोष । सूरदास स्वामी मनमोहन कत उपजावत दोष ॥ ४० ॥

अब हरि और भए माइ इतनी दूरि । मधुकर हाथ सँदेशो पठयो चतुर चातुरी घूरि ॥ रूपराशि सो सबै गुण परमिति श्याम सजीवन मूरि । तिनसों कहत मनहि मन समझहु हैं सबही भरिपूरि ॥ इक सुनि सूर ऐसेहिया तनको रहो विरह झकझूरि । तापर छपद कियो चाहतहै कोइलाहूते धूरि ॥ ४१ ॥

राग कान्हरो ॥ कहा जानै कोऊ परपीर । नँदनंदनके बिछुरे सखिरी जैसी सही शरीर ॥ कहिकहि कथामधुम समुझावत मन राखहु धारि धीर । नैनमीन कैसे सचुपावत बिनदरशन हरिनीर ॥ योगसमाधि कहा हम जानैं ब्रजवासिनी अहीर । सोइ कीजै जो मिलैं सूर प्रभु भव ऋतु रंगनितीर ॥ ४२ ॥

हम त्रिय मृतक जिवत शशि साखी । तुम अलि रविहित कमल विशेषी हरे विकल मधुमाखी ॥ मुरली अधरसुधा ध्वनि सुनि सुख संच्यो श्रवण दुआर । मधुहारी अक्रूर वधिक सुख अवधि लगाई छार ॥ मनको बिरह नैन कहा जानै श्रुति मत तुही सुनावै । सूर भस्म अँग लगी कुटिलता तरु योगै गुण गावै ॥ ४३ ॥

राग रामकली ॥ हमारी सुरति लेत नाहिं माधो । तुम अलि सब स्वारथके गाहक नेह न जानत आधो । निशिलैं मरत कोश अभ्यंतर जो हित कहो सु थोरी । भ्रमत भोर सुख ओर सुमनसँग कमल देत नहिं कोरी ॥ राकारास मास ऋतु जेती रजनि प्रीति नाहिं थाही । बैस संधि सुख तजी सूर हरि गए मधुपुरीमाहीं ॥ ४४ ॥

राग धनाश्री ॥ कैसे जीवैं ऊधो हरि परदेश रहै । गरजि गरजि घन बरषन लागे नदिया नार बहै ॥ किहि पठवौं मधुपुरी सखीरी मेरो ह्वै चरण गहै । बासर गए निहारत मारग चातक रैनि डहै ॥ कासों कहौं तपत मन निशिदिन को इह पीर लहै । हमहूं किन लै जाहि सूर प्रभु को ब्रज दुखहि सहै ॥ ४५ ॥

हरि हम काहेको योग बिसारी । प्रेमतरंग बुडत ब्रजवासी तरत श्याम सोइ हारी ॥ रिपु माधव पिक बचन सुधाकर मरुत मंदगति भारी । सहि न सकत अति विरहत्रास तनु आगि सलाकनि जारी ॥ ज्यों जलथाके मीन कहा करै तेउ हरि मेलि अडारी । विजय अधोमुख लेन सूर प्रभु कहियहु विपति हमारी ॥ ४६ ॥

जो पै इहै हुती उनके मन । तो तब कमलनयन हम कारण कहा किये ब्रज एते जतन ॥ विष जल व्याल बरुन वर्षानल अनेक अशुभ हति राखे । संतत संग रहत काहूमिस निठुर वचन नहिं भाषे ॥ उन विपदनि कुंचित जो करते कछुअ न जीव सराहती ॥ बिधि वश नाउ बहुरि फिरि मिलती ऐसो विलंब कत सहती ॥ कहिये

कहा जो सब जानत हैं यातनुकी मति ऐसी। सूरदास प्रभु हित सुचित्त कै बेगि प्रगट कीजो तैसी॥ ४७॥

मोहनसों मुख बनत न मोरे। जिन नैनन मुखचन्द्र बिलोक्यो जात तरणि नहिं जोरे॥ मुनिमनमण्डन योगकर्म ऋतु मन्दिर भार सहत कहि कोरे। बनत नहीं द्वै कमलके बन्धन कुञ्जर क्यों व रहत बिनु तोरे॥ नीलांबुज तनु नील बसन मणि चितै न जात धूमके भोरे। सूरदास जे कमलके बिरही चम्पकबन लागत चित थोरे॥ ४८॥

राग सोरठ॥ बिलग हम मानै ऊधो काको। तरसत रहे वसुदेव देवकी नहिं हितु मात पिताको॥ काको मात पिताको काको दूध पियो हरि जाको। नन्द यशोदा लाड लडायो नाहिंन हरि भयो ताको॥ कहियो जाइ बनाइ बात यह को हित है अबलाको। सूरदास प्रभु प्रीतिहै कासों कुटिल नीच कुबिजाको॥ ४९॥

उघरि आये कान्ह कपटकी खानि। सरबस हरो बजाय बाँसुरी अब छाँडे पहिचानि॥ जिन पय पियत पूतना मारी दालत करी न हानि। बलि छलि बांधि पताल पठाये नेक न कीनी कानि॥ जैसे बधिक अधिकमृग बिधवत राग रागिनी ठानि। अवधि आश परतीति ओटदै हनत विषमशर तानि॥ जैसे नाट सरु टूरत न उरते तुम ऊधो अति जानी। सूरदास प्रभुके जिय भावै आयसु माथे मानी॥ ५०॥

राग सारंग॥ जीवन मुख देखेको नीको। दरश परश दिन रीति पाइअत श्याम पियारे पीको॥ सुनो योग कहि काम हमारे जहां ज्यान है जीको। नैन मूंदिकै मृतक देखि वर मधुप ध्यान पोथीको॥ आछे सुन्दर श्याम हमारे और जगत सब फीको। खाटी मही कहा रुचि मानै सूर खवैया घीको॥ ५१॥

मधुकर को मधुवन रहियो। काके कहे सँदेशो ल्याये किनि लिखि लेख दयो॥ को वसुदेव देवकी नन्दको को यदुवंश उजागर। इहां तिन्हसों पहिचानि न काहू फिरि लेइजैं एकागर। गोपीनाथ राधिकावल्लभ यशुमतिसुवन कन्हाई॥ दिन प्रति लेत दान वृन्दावन दूनी रीति चलाई॥ मधुकर हौ तुम भये सयाने कहत औरकी और। सूर सुपथ काहू बहिकायो कै भूली यहि ठौरें॥ ५२॥

इहां तुम कहत कौनकी बातैं। बिना कहे हम समुझत नाहीं फिरिफिरि बूझति तातैं॥ को नृप भयो कंस किन मारचो को वसुदेवसुत आहि। इहां यशुमतिसुत परम मनोहर जीजत है मुख चाहि॥ दिन उठि जात धेनु बन चारन गोप सखनके संग। वासरगत रजनीमुख आवत करत नैनगति पंग॥ को परिपूरण को अविनाशी को विधि वेद अपार। सूर विरथ बकवाद करतहौ यहि ब्रजनंदकुमार॥ ५३॥

राग गूजरी॥ डसी री माई श्याम भुंअगम कारे। चितवनि फिरि मुसुकानि महाविष लागत ज्यों शर डारे॥ तंत्र न फुरै मंत्र नहिं लागै चले गुणी गुण हारे। प्रेम प्रीतिकी व्यथा तप्त तनु सो मोहिं डारत मारे॥ भली भई तुम आए ऊधो वंद दै चले हमारे। आनु बेगि गारुरी गोविंदहि जो यहि विषहि उतारे॥ आवत लहरि मदन बिरहाकी को हरि वेद हँकारे। सूरदास गिरिधर जो आवहिं हम शिर गारुड टारे॥ ५४॥

राग केदारो ॥ नेहन होइ पुरानो रे अलि । जलप्रवाह ज्यों शोभासागर नित नवतन ब्रजनाथ इहाँ बलि ॥ जीवत है आनंदरूप रस बिन प्रतीति को मीन चढो थलि । अमी अगाध सिंधु सर विहरत पीवतहू न अघात इतेजलि ॥ दिनदिन बढत नीर नलिनी ज्यों श्यामरंगमें नैन रहे पलि । सूर गोपालप्रीति जिय जाके छूटत नाहिंन नेह सती सलि ॥५५॥

राग धनाश्री ॥ अपने सगुन गोपाल माई यह विधि काहे देति । ऊधोकी इनि मीठी बातनि निर्गुण कैसे लेति ॥ धर्म अर्थ कामना सुनावत सब सुख मुक्ति समेति । काकी भूँख गई मनलाडू सो देखसु चित चेति । जाको मोक्ष विचारत वर्णत निगम कहतहै नेति । सूर श्याम तजि को भुस फटकै मधुप तुम्हारे हेति ॥ ५६ ॥

हमरी सुधिहु भूलि अलि आए ॥ अब कछु कान्ह कहत औरै हैं समुझि सखा गुण गाए ॥ निज स्वारथ रसरीति समुझि उर विकल निमेष न चाहे । कहतहि सुगम सबै कोउ जानत कठिन हेतु निरवाहे ॥ अब परतीति बातकी मानैं कहत हैं श्याम पराए । कबलौं चलै कपटको नातो सूरसनेह बनाए ॥ ५७ ॥

मधुकर हम सब कहा करैं । पठए हौ गोपाल हेतु करि आयसुते न टरैं ॥ रसना उरवारौं ऊधोपर इहि निर्गुणके साथ ॥ यह पै नेकु बिलगु जिनि मानौ अँखियां नाहिंन हाथ ॥ कवनभाँति गुण कहौं तिहारे हितको धीर धरावो । महाविचित्र नीरबिनु नौका विन जल मीन जिआवो ॥ सेवा हीन अपूरब दरशन कब आवहुगे फेरि । सूरदास प्रभुसों यों कहियो केलापोष सँग उबरी बेरि ॥ ५८ ॥

राग गौरी ॥ ए अलि जन्म कर्म गुण गाए । हम अनुरागी यशुमतिसुतकी नीरस कथा बहाए ॥ कैसे कर गोवर्धन धारचो कैसे केशी मारचो । कालीदमन कियो कैसे अरु बकको वदन विदारचो ॥ कैसे नंद महोत्सव कीनो कैसे गोपी धाए । पट भूषण नाना भाँतिनके ब्रजयुवतिन पहिराए ॥ दधि माखनके भाजन कैसे गोप सखा लै धाए । वनको धातु चित्र अँग कीनो नाचत भेष सुहाए ॥ तबते कछु न सुहाइ कान्ह बिनु युगसम बीतत याम । सूर मरहिंगी विरह वियोगिनि रटिरटि माधो नाम ॥ ५९ ॥

राग नट ॥ मधुप आए योग गथ लै दुख अरु हांसी को सहै । कान मुद्रा भस्म कन्था मृगतुचा आसन डहै ॥ कान्ह तौ वै निठुर कहिए सखा तिनके रावरे । जरे ऊपर लोन लावहिं कोहै उनते बावरे ॥ श्यामके गुण हम जु जानैं मानु बाँधे नल कियो । संग खेलि खवाइ अपने सोच तो इतनो दियो ॥ एक दिन वैकुण्ठवासी रास वृन्दावन रच्यो । सोइ स्वरूप विलोकि माधो आइ इन बिधितनु खच्यो ॥ शरद यामिनि इन्दुराका लाज तजि कुञ्जनि गई । बांसुरीको शब्द सुनिकै बधिककी मृगनी भई ॥ मुरलीका है मदन-मूरति मो हृदय मन रमिरई । याहिते हम जगत जानी वेद मेटो दृढ भइ ॥ मन्दमति हम कर्महीनी दोष काहि लगाइए । प्राणपतिसों नेह बांध्यो कर्म लिख्यो सो पाइए ॥ हम न जानैं

जन्म ऐसो रैनिको सपनो भयो। अंजुरिन जल घटत जैसे तैसही यातन गयो॥ भेदिआसों भेद कहिबो छेदसो छाती परौ। अंत नाहिंन ओर आवै सुख सबै कुबिजा करौ॥ योग जपतप ध्यान पूजा इह तु हृदय न आवई। सुधारस जेहि स्वाद चाख्यो तिनहिं और न भावई॥ ज्ञान दृढ तप ध्यान पूजा हरिचरण जिनके हिए। विमुख हैं जे सूर स्वामी फल कहा तिनके जिए॥ ६०॥

उद्धववचन॥ राग मलार॥ वे हरि सकल ठौरके वासी। पूरण ब्रह्म अखंडित मंडित पंडित मुनिन विलासी॥ सप्त पताल अध ऊर्ध्व पृथ्वीतल जल नभ वरुन बयारी। अभ्यंतर दृष्टी देखनको कारण रूप मुरारी॥ मन बुधि चित अहंकार दशेन्द्रिय प्रेरक रथमनकारी। ताके काज वियोग विचारत ये अवला व्रजनारी॥ जाको जैसो रूप मन रुचै सो अपवस करि लीजै। आसन वैसन ध्यान धारण मन आरोहण कीजै॥ षटदल अष्ट द्वादशदल निर्मल अजपा जाप जपाली। त्रिकुटी संगम ब्रह्म द्वार भिदि यों मिलिहैं वनमाली॥ एकादशगीता श्रुति साखी जिहि विधि मुनि समुझाए। ते सँदेश श्रीमुख गोपिनको सूर सुमधुप जनाए॥ ६१॥

अथ गोपी वचन कर्णाटी॥ देखि रे प्रेम प्रगट द्वादश मीन। ऊधो एकबार नंदलाल राधिका बनते आवत सखिही सहित गिरिधर रसभीन॥ गए नव कुंज कुसुमनिके पुंज अलि करैं गुंज सुख हम देखि भई लवलीन॥ षट उडुगण षट मनिधर राजत चौबीस धात केहि चित्र कीन। षट इंदु द्वादश पतंग मनो मधुप सुनि खग चौंअन माधुरी दश पीन। द्वादश बिंबाधर सो बानवे ब्रज कन मानो षट दामिनि षट जलज हँसि दीन॥ द्वादश धनुष द्वादशै विष्का मनमोहन षटै चिबुक चिह्न चित चीन। द्वादश व्याल अधो मुख झूलत मधुमानो कंजदलसों बीसद्वै बंसीन॥ द्वादशै मृणाल द्वादश कदली खंभ मानो द्वादश दारिम सुमन प्रवीन। चौबीस चतुष्पद शशि सौबीस मधुकर अंगअंग रस कन्द नवीन॥ नील नीलै मिलि घटा विविधि दामिनि मानो षोडशशृंगार शोभित हरिहीन। फिरि फिरि चक्र गगनमें अमी बतावत युवती योग मौनकहुँ कीन॥ बचन रचन रसरास नंदनंदन ते वही योग पौन हृदये लवलीन। नंद यशोदा दुखित गोपी गाय ग्वाल गोसुत सब मलिन गात दिनही दिन दुखीन॥ बकी बका शकटा तृण केशी वच्छ वृषभ रासभै अलि बिनु गोपाल इनि बैर कीन। उद्धव यहां मिलाइ परैं पांय तेरे सूरप्रभु आरति हरैं भई तनुछीन॥ ६२॥

राग गौरी॥ मधुकर ल्याए योग सँदेशो। भली श्याम कुशलात सुनाई सुनतहि भयो अँदेशो॥ आशरही जिय कबहुँ मिलैकी तुम आवतही नाशी। युवतिनि कहत जटा शिर बांधौ तौ मिलि हैं अविनाशी॥ तुमको जिन गोकुलहि पठाए ते वसुदेव कुमार। सूर श्याम हमते कहुँ न्यारे होत न करत विहार॥ ६३॥

राग मलार॥ मधुकर बादि वचन कत बोलै। आपुन चपल चपलके संगी चपल चहूँ दिश डोलै॥ इन बातनको कौन पत्यै है अंतर कपट न खोलै। कंचन कांच कपूर कटु

खरी एकहि सँग क्यों बोलै ॥ अब अपनीसी हमहि दिखावत मति भूलहु यहु जोलै । सूर श्याम बिन रटत बिरहिनी बिरह दाग जनि छोलै ॥ ६४ ॥

राग नट ॥ ऊधो सुनत तिहारे बोल । ल्याए हरि कुशलात धन्य तुम घर घर पारचो गोल ॥ कहन देहु कहा करै हमारो वरु उठि जैहै झोल । आवतही याको पहिचान्यो निपटहि ओछो तोल । जिनके सोच नहीं कहिबेको ए बहुगुणनि अमोल । जानी जात सूर हम इनकी बतचल चंचल लोल ॥ ६५ ॥

राग धनाश्री ॥ मीठी बात हमारे आगे बारबार अलि कहा सुनावहु । हमहिं खिझाइ आपु पति खोवत यामें कहौ कहा तुम पावहु । कहों न जाइ नगर नारिनसों वै सुनिहैं तिनको समुझावहु । ब्रजवासिनी अहीरिनि विरहिनि तिन आगे तुम काहे गावहु ॥ लोचन गए श्याम संगही बडे चतुर तौ वोनहीं बुलावहु । सूर चकोर चंद्र दरशन तजि कैसे जीवैं तरनि दरशावहु ॥ ६६ ॥

राग धनाश्री ॥ मधुकर कहा करन ब्रज आए । योग ज्ञान हमको परबोधन हरितौ नहीं पठाए ॥ जा मुख मुरली धरि अद्भुत सुर गाइ बजाइ रिझावत ॥ तेहि मुख श्याम कहैंगे ऐसे यह तौ तुमहिं बनावत । अंगअंग आभूषण अपने कर करि हमहिं बनावै । सूरदास प्रभु कैसे तुमकर कंथा जोरि पठावै ॥ ६७ ॥

कहा कहत रे मधुमतवारे । आयो धाइ योग उपदेशन प्रेमभजन गडिडारे ॥ जेहि मुख सुधा श्याम रस अचवत अब पीवै जल खारे । यह अक्रूर हिते अति खोटो डारतिहौ अहिकारे ॥ हम जान्यो यह श्याम सखाहै यहतो औरै न्यारे । सूर कहा याके मुखलागत कौन याहि अवगारे ॥ ६८ ॥

रे अलि कासों कहत बनाइ । बिन समुझे फिरि फिरि बूझतहै बारक बहुरो गाइ ॥ कौने गमन कियो स्यंदन चढि सुफलकसुतके संग । किन वधि रजक लिये नानापट पहिरे अपने अंग ॥ केहि हति चापि निदरि गज मारचो केहि बल मल्ल मथि भाने । उग्रसेन वसुदेव देवकी केहि व निगडहति आने ॥ काकी करत प्रशंसा निशिदिन कौने घोष पठाए । केहि मातुल वधिलियो जगत यश कौन मधुपुरी छाए ॥ माथे मोर मुकुट उरगुंजा मुख मुरली कल गाजै । सूरजदास यशोदानंदन गोकुल सदा विराजै ॥ ६९ ॥

राग सारंग ॥ तैं अलि कहां पढी यह नीति । लोक वेद श्रुति ज्ञानरहित सब कहत कथा विपरीति ॥ जन्मभूमि ब्रज जननि यशोदा केहि अपराध तजे । अतिकुल निर्गुण रूपजो अति सुखदासी जाइ भजे ॥ योगसमाधि मूढ मुनि मारग क्यों समुझैं हम ग्वारी । जो वै गुण अतीति व्यापकता तौ हम काहे न्यारी ॥ रहि मधु ढीठ कपट स्वारथहित जिय ये वचन विरोखै । मन क्रम वचन बचति वा नाते सूर श्याम तनु धोखै ॥ ७० ॥

राग सारंग ॥ मधुकर जाहि कहो सुनि मेरो । पीतवसन तनु श्याम जालकी राखत परदा तेरो ॥ यहि ब्रजको उपदेशन आयो कत जो रहो करि डेरो । एते मान यह सखी महाशठ छांडत नाहिंन खेरो ॥ ऐसी बात कहो तुम तिनसों

होइ जो कहिबे लायक । इहां यशोदा कुँवर हमारे छिनु छिनु प्रति सुखदायक ॥ ज्यों तू पुहुष पराग छांडिकै करहि ग्राम बसवास । तौ हम सूर इहै कारि देखहिं निमिष न छांडहिं पास ॥ ७१ ॥

राग रामकली ॥ ऊधो मौने साधि रहे । योग कहि पछितात मन मन बहुरि कछु न कहे ॥ श्यामको यह बूझे अतिहि रह्यो सिखाइ । कहा मैं कहि कहि लजानो नैन रह्यो नवाइ ॥ प्रथमही कहि वचन एकै लियो गुरु करि मानि । सूर प्रभु मोको पठायो इहै कारण जानि ॥ ७२ ॥

राग कल्याण ॥ कहा न कीजे अपने काजे । अब दिन दश ऐसो करि देखो जो हरि मिलैं योगके साजे ॥ माथे जटा पहिरि उर कंथा लावहु भस्म अंग मुख माजै । सींगी बजाइ पहिरि मृगछाला लोचन मूँदि रहौ किन आजै ॥ सन्मुख ह्वै शर सहो सयानी नाहिंन वचन आजुकै भाजै । योग बिरहके बीच परमदुख मरियतु है यह दुसह दुराजै ॥ ऊधो कहै सत्य करि मानो वर्षा वदत पंचमी गाजै । ज्यों यमुना छांडि सूर प्रभु लीन्हैं बसन तजी कुल लाजै ॥ ७३ ॥

राग सारंग ॥ ऊधो कहा मति दीनो हमहिं गोपाल । आवहु री सखी सब मिलि सोचैं जो पावैं नन्दलाल ॥ घर बाहरते बोलि लेहु सब जावदेक ब्रजबाल । कमलासन बैठ हुरी माई मूँदहु नैन विशाल ॥ षटपद कही सोऊ करि देखी हाथ कछू नहिं आई । सुन्दर श्याम कमलदल लोचन नेकु न देत दिखाई ॥ फिरि भई मगन विरह सागरमें काहुहि सुधि न रही । पूरण प्रेम देखि गोपिनको मधुकर मौन गही ॥ कछु सुनि श्रवणन चातककी प्राण पलटि तनु आए । सूर सो अबके टेरि पपीहै विरही मृतक जिवाए ॥ ७४ ॥

राग सारंग ॥ मधुकर भलेहि आए । दुर्लभ दरशन सुलभ पाए जानि हौ परपीर ॥ कहत वचन विचारि विनवहुं शोधि हो मनमाहिं । प्राण पतिकी प्रीति ऊधो है कि हमसों नाहिं ॥ कोए तुमसों कहै मधुकर कहन योगी नाहिं । प्रीतिकी कछु रीति न्यारी जानिहौ मनमाहिं ॥ नैन नींद न परै निशिदिन विरह डाढी देह । कठिन निर्दय नँदके सुत जोरि तोरो नेह ॥ कौन तुमसों कहै मधुकर गुप्त प्रगटित बात । सूरके प्रभु क्यों बनै ज्यों करै अबलाघात ॥ ७५ ॥

राग सारंग ॥ ऊधो तैं कत चतुर कहावत । जेनहिं जानैं पीर पराई है सर्वज्ञ जनावत ॥ जो पै मीन नीरते बिछुरे को करि जतन जियावत । प्यासे प्राण जात हैं जल विनु सुधा समुद्र बतावत ॥ हम विरहिनी श्याम सुन्दरकी तुम निर्गुणहिं बतावत । योग भोग रस रोग शोग सुख जाने जगत सुनावत ॥ ए दृग मधुप सुमन सब परिहरि कमल वदन रस भावत । सोवत जागत स्वप्न रैनि दिन वह मूरति मोहिं भावत ॥ कहि कहि कपट सँदेशन मधुकर कत बकवाद बढावत । कारो कुटिल निठुर चित्त अंतर सूरदास कवि गावत ॥७६॥

मधुकर एमन ऐसो वैरन । अहो मधुप निशिदिन मरियतु हैं कान्ह कुँवर अवसेरन ॥ चित चुभि रही मनोहर मूरति चपल दृगनके हेरन । तन मन लियो चुराय हमारो वा मुरलीकी टेरन ॥ कहत न बनै कांध कामरि छवि वन गैयनकी घेरन । वरणि न जाय

सुभग उर शोभा पीताम्बरकी फेरन ॥ तुम प्रवीन हरि हमहिं बतावत अगहि गहत भट भेरन। नँदकुमार छाँडि को लैहै योग दुखनकी टेरन ॥ जहां न परम उदार नँदसुत मुक्ति परो किन झेरन ॥ सूर रसिक बिनु को जीवति है निर्गुण कठिन करेरन ॥ ७७ ॥

राग बिलावल ॥ काहेको रोकत मारग सूधो । सुनहु मधुप निर्गुण कंटकते राजपंथ क्यों सूधो ॥ कै तुम सिखै पठाए कुबिजा कही श्याम घन जूधो । वेद पुराण स्मृति सब ढूँढो युवतिन योग कहूँधो ॥ ताको कहा परेखो कीजै मांगत छाँछ न दूधो । सूर मूर अक्रूर गयो लै ब्याज निबेरत ऊधो ॥ ७८ ॥

राग सारंग ॥ मधुकर समुझि कहो किन बात । काहेको हियरा सुलगावत उठि न इहांते जात ॥ जहि उर बसत यशोदानँदन निर्गुण कहां समात । कत भटकत डोलत कुसुमनि सँग तुम कित पातन पात । यद्यपि सकल बेलि वन विहरत जाइ बसत जलजात । सूरदास ब्रज मिलवत आए दासीकी कुशलात ॥ ७९ ॥

राग धनाश्री ॥ तुम तो अपनेही मुख झूठे । निर्गुण छवि हरि बिनुको पावै ज्यों आँगुरी अँगूठे ॥ निकट रहत सुनि दूरि बतावत हो रसमाहँ अपूछे । दुइ तरंग दुइ नाव पाँव धरि ते कहि कवनन मूठे ॥ हमसो मिले वर्ष द्वादश दिन चारिक तुमसों टूटे । सूर आपने प्राणन खेलै ऊधो खेलें रूठे ॥ ८० ॥

राग मलार ॥ ऊधो बूझति है अनुमान । देखिअत नाहिं जतन जीवेको इत विरहा उत ज्ञान ॥ इतहि चंद्र चंदन समीर मिलि लागत अनल निधान । उत निर्गुण अवलोकन मनको कठिन विरोधी प्रान ॥ इत भूषण भै करत अंगको सब निशि जागि विहान । उत कहुँ सुनत समाधि कछू नाहिं गूढ कठिनको जान ॥ दुसह दुराइ विपत्ति वियोगहि नृप बडे दोउ समान । को राखे सूरज यहि अवसर कमलनैन बिन आन ॥ ८१ ॥

राग सारंग ॥ मधुकर राख योगकी बात । कहि कहि कथा श्याम सुंदरकी शीतल करि सब गात । जेइ निर्गुण गुणहीन गनैगो सुनि सुंदरि अलसात । दीरघ नदी नाउ कागरकी को देखो चढि जात ॥ हम तन हेरि चितै अपनो पट देखि पसारहि लात । सूरजदास वा सगुण बासिकै कैसे कल्प बिहात ॥ ८२ ॥

राग मलार ॥ योगसों कौने हरि पाए । निज आज्ञा तप कियो विधाता कब रस रास खिलाए ॥ योग युक्ति शंकर आराधी परम तत्त्व नवलाए । भुज धरि ग्रीव कबहिं नँदनंदन हिलिमिलि कल सुर गाए । बगदालभ्य महाऋषि कबहूँ तृण छाया न कराए । वर्षत दुखित जानि मन मोहन कब गिरिवर कर छाए ॥ अति तप पुंज विप्र दुर्वासा दूर्वा तृण नित खाए । चक्र सुदर्शनतपत महामुनि कब मुख अनल समाए ॥ बहु तप कियो मार्कंडेय द्विज आय सिंधु भरमाए । सप्तकल्प बीती कब कहि हरि वरुणपासमों ल्याए ॥ भक्त विरह कातर करुणामय वेद निरंतर गाए । कोहै योग सुनत इह ऊधो सूर श्याम मन भाए ॥ ८३ ॥

राग मलार ॥ हमारे कौन वेद विधि साधै । बटुआ झोरी दंड अधारा इतनेनको आराधै ॥ जाको कहूँ थाह नहिं पइअत अगम अपार अगाधै । गिरिधर लाल छबीलेको यह कहा पठायो पाधै ॥ सुनु मधुकर जिन सर्वस चाख्यो सो अब क्यों सचु पावत आधै । सूरदास मणि श्याम छांडिकै धुँघुचि गांठिको बांधै ॥ ८४ ॥

जिहि तनु गोकुल नाथ भज्यो । ऊधो हरि बिछुरतते बिरहिनीसो तनु तबहिं तज्यो ॥ अब या औरै सृष्टि बिरहकी बकत बाइ बौरानी । तिनसों उत्तर कहा देतहौ तुमतें पूरण ज्ञानी ॥ जब स्यंदन चढि गमन कियो हरि फिर चितयो गोपाल । तबहीं परम कृतज्ञ प्राण सँग उठि लागे तेहि काल ॥ अब औसान घटत कहि कैसे उपजी मन परतीति । सूरदास कछु कहत न आवै कठिन बिरहकी रीति ॥ ८५ ॥

राग गौरी ॥ मधुप बार बार काहेको और कथा कहत । प्रभुकी प्रतीति गए नाहिंन कछु रहत ॥ पवन तेज अरु अकाश पृथ्वी अरु पान्यो । तामें ते नँदनंदन कहा घालि सान्यो ॥ कमल नैन श्याम सुंदर कौन नाहिं भावै । ताको तू गुप्त करै आनै कछु गावै ॥ सूरसो नँद प्रभु दयालु लीला वपुधारी । निर्गुणते सगुण भए सन्तन हितकारी ॥ ८६ ॥

राग सारंग ॥ कहिये तासों जो होइ विवेकी । तुम तौ अलि उनहींके सँगी अपनी गौंके टेकी ॥ ऐसीको ठाली बैसीहै तोसों मूँड चढावै ॥ झूँठी बात तुसीसी बिन कन फटकत हाथ न आवै ॥ अजहूँ लौ अंगहु नहिं छांडत यह मूरख मतिभोरे । मन क्रम वचन सूर अभ्यंतर नँदनंदन हित मोरे ॥ ८७ ॥

कहिये तासों जो होइ विवेकी । एतो अलि उनहींके सँगी अपने बातके टेकी ॥ ऐसी बात कहौ तुम उनसों जो नहिं जानै बूझै । सूरदास प्रभु नँदनंदन बिनु देखे और न सूझै ॥ ८८ ॥

राग कान्हरो ॥ ऊधो निर्गुण कहत हो तुमही धौं नेह । सगुण मूरति नँदनंदन हमहिं आनिय देहु ॥ अगम पंथ परम कठिन गमन तहां नाहिं । सनकादिक भूलि फिरे अबला कहां जाहिं ॥ पंचतनु परम कान्ह अपर कैसे जानी । मन वच करि कर्म रहित वेदहुकी बानी ॥ कहिए जो निबहिबे अकथन कहुँ सोही । सूर श्याम मुख सु चन्द्रलीनी युवति मोही ॥ ८९ ॥

ऊधो सूधे नेकु निहारो । हम अबलनिको सिखवन आए सुनो सयान तिहारो ॥ निर्गुण कहो कहा कहियत हैं तुम निर्गुण अतिभारी । सेवत सगुण श्याम सुन्दरको मुक्ति लही हम चारी ॥ हम सालोक्य स्वरूप सगुज्यो रहत समीप सदाई । सो तजि कहत औरकी औरै तुम अलि बडे अदाई ॥ हम मूरख तुम बडे चतुर हौ बहुत कहा अब कहिए । बेही काज फिरत भटकत कत अब मारग निज गहिए ॥ अहो अज्ञान कतहि उपदेशत ज्ञान रूप हमही । निशिदिन ध्यान सूर प्रभुको अलि देखति जित तितही ॥ ९० ॥

ऊधो कोउ नाहिंन अधिकारी ॥ लै न जाहु यह योग आपनो कत तुम होत दुखारी ॥ यह तौ वेद उपनिषदको मत महापुरुष व्रतधारी । हम अबला अहीरि ब्रजवासिनि देख्यो

हृदय बिचारी ॥ को है सुनत कहत कासों हो कौन कथा अनुसारी । सूरश्याम सँग जात भयो मन अहिकांचुली उतारी ॥ ९१ ॥

राग केदारो ॥ ऊधो राखिए यह बात । कहत हो अनगढिन अनहद सुनत हो चपि जात ॥ योग अलि कुष्मांड जैसो अजा मुख न समात । बार बार न भाषिए कोउ अमृत तजि विष खात ॥ नैन प्यासे रूप जलके दिये नहिंन अघात । सूर प्रभु मन हर्‌यो जबलौं तौ लगि तनु कुशलात ॥ ९२ ॥

राग सारंग ॥ ऊधो औरै कथा कहो । तजिये ज्ञान सुनत तावत तनुवर गहि मौन रहो ॥ रुचि द्रुम प्रीति रीति नैनन जल सींचि ध्यान झर लागी । ताके प्रेम सुफल मुनि श्रावत श्याम सुरँग अनुरागी ॥ ग्रीषम अलि आए उपजी व्रज कठिन योग रवि हेरो । वन मुरझात सूर को राखै महानेह विन तेरो ॥ ९३ ॥

राग सोरठ ॥ कै तुमसों छूटैं लरि ऊधो कै रहिए गहि मौन । इक हम जरैं जरे पर जारत बोलहु बकुची कौन ॥ एक अंग मिलि दोऊ कारे काको मन पति आए । तुमसी होइ सो तुमसों बोलै लीने योगहि आए ॥ जा काहूको योग चाहिए सो लै भस्म लगावै । जिन उर ध्यान नँदनँदनको तहँ क्यों निर्गुण भावै ॥ कहो सँदेश सूरके प्रभुके यह निर्गुण अँधियारो । अपनो बोयो आप लोनिये तुम आपहि निरुवारो ॥ ९४ ॥

राग केदारो ॥ कहा रस बरि आईकी प्रीति । जो न गडै उर अंतर ऊधो भुसपर कीसी भीति ॥ नैन बैन अरु हृदय मिलत तब बाढत प्रेम प्रतीति । ए दोउ हंस होत जब सन्मुख लेत मनहि मन जीति ॥ ऊधो यहै सँदेशो कहियो मनुवन कैसी रीति । सूरदास सोई जन जानै गई जाहि महिं बीति ॥ ९५ ॥

राग मलार ॥ जौपै इहै प्रीतिकी बात । तौ ऊधो तुम निकट रहत कत निरख सांवरे गात ॥ बात कहत भरि लेत नैन जल सुगति करत अकुलात । जो घटघट हरि रहत निरंतर तौ कत मधुपुरी जात ॥ सगुण प्रीति ऐसी प्रति पालत दुखित होत तनुगात । तुम निर्गुणसों प्रीति करनको सूर समुझि पछितात ॥ ९६ ॥

राग सारंग ॥ ऊधो जनि मधुवन तन देखो । कछुक दिवस औरौ ब्रज वसिकै जन्म सफल करि लेखो ॥ कहा जाइ लेइहौ ह्वाँ जामें राजकाजकी बात । बाल किशोर कुमार निरखि मुख घरपर माखन खात ॥ तुम निर्गुण नित कहत निरंतर निगम नेति यह नीति । प्रगट रूप मदमत्त नयन क्यों छांडे दरशन प्रीति ॥ शिव विरंचि सनकादिक मुनि मन सन्तत जाको धावत । सूरदास प्रभु गोप सुनत सँग गोधन बृंद चरावत ॥ ९७ ॥

राग मलार ॥ ऊधो जीवन धन हम पैए । सोइ होइ जो रचो विधाता औरन दोष लगैए ॥ कीजै कहा कहत नहिं आवै सोचि हृदय पछितैए । मोहनसो वर कुबिजा पायो हमको योग बतैए ॥ आज्ञा होइ सोइ पै कीजै विनती इहै सुनैए । सूरदास प्रभु तृषा बढी अति दरशन सुधा पियैए ॥ ९८ ॥

राग केदारो ॥ ऊधो खरी जरी हरिके शूलनकी । कुंज किलोल किये बनही बन सुधि बिसरी उन बोलनकी ॥ अरु यह प्रीति कहांलौं बरणौं या यमुनाजल कूलनकी ॥ वह

छबि छाके ऊति हैं दोऊ लोचन बहि गहि झूलनकी । सूरदास प्रभु दरशन दीजै अरु लीजै अनुकूलनकी ॥ ९९ ॥

राग सारंग ॥ हरिबिनु यहि विधि हैं ब्रज रहियत । पर परिहि तुम जातन ऊधो ताते तुमसों कहियत ॥ चंदन चंद किरनि पावक सम मिलिमिलि है तन दहियत । जागत याम जात युगयामिनि जतन नहीं निरवहियत ॥ वासरहू या विरह सिंधुको कैसेहु पार न लहियत । फिरि फिरि वहै अवधि अवलंबन बूडत ज्यों तृण गहियत ॥ एक जु हरिदरश-नकी आशा तालगि यहु दुख सहियत । मन क्रम वचन शपथ सुन सूरज और नहीं कछु चहियत ॥ ३३०० ॥

हरिबिनु यहि विधि हैं ब्रज जीजतु । पंकज वरषिवरषि उर ऊपर साँरगरिपु जल भीजतु ॥ वायस अजा शब्दकी मिलवनि याही दुखतनु छीजतु । चन्द्र न चौथि जात गोपिनको मधुप परखि यश लीजतु ॥ तारापति अरिके शिर ठाढी निमिष चैन नहिं कीजतु । सूरदास प्रभु वेगि कृपा करि प्रगट दरश मोहि दीजतु ॥ १ ॥

हमारे धन जीवन कृष्ण मुकुन्द । परम उदार कृपानिधि कोमल पूरण परमानंद ॥ निठुर वचन सुनि फटतु हियो यों रहु रे अलि मतिमंद । ब्रजयुवतिनको सुगम जनावत योग युक्ति सुखद्वंद ॥ यहुतौ जाइ उनै उपदेशो सनकादिक स्वच्छंद । बारक हमैं दरश देखरावो सूर श्याम नँदनंद ॥ २ ॥

राग सारंग ॥ वै बातैं यमुनातीरकी । कबहुँक सुरति करत हैं मधुकर हरन हमारे चीरकी ॥ लीने वसन देखि ऊँचे द्रुम रवँकि चढनि बलबीरकी । हम ठाढी जलमाहिं गुसांई खरी जुडाई नीरकी ॥ दोऊ हाथ जोरिकै माँगौं दोहाई नंद अहीरकी । सूरदास प्रभु सब सुखदाता जानतहैं परपीरकी ॥ ३ ॥

राग धनाश्री ॥ अब हरि क्यों बसैं गोकुल गवईं । बसत नगर नागर लोगनमें नई पहँचानि भई ॥ इक हरि चतुर हुते पहिलेही अब बहुतै उन गुरु सिखई । हम सब गवं-गँवारि जानि जड अधपर छाँडि दई ॥ ऊधो मुख जोवत कुबिजाको ब्रजवनिता सब बिसरि गई । याहीते चतुर सुजान सूर प्रभु औ ए ग्वाली सँग न लई ॥ ४ ॥

राग गौरी ॥ प्रेम न रुकत हमारे बूते । किहि गयंद बाँध्यो सुन मधुकर पद्मनालके काचे सूते ॥ सोवत मनसिज आनि जगायो पठै सँदेश श्यामके दूते । विरहसमुद्र सुखाइ कवन विधि किरचक योग अग्निके लूते । सुफलकसुत अरु तुम दोऊ मिलि लैजैये मुक्ति हमारेहूते । चाहति मिलन सूरके प्रभुको क्यों पतियाहिं तुम्हारे धूते ॥ ५ ॥

राग मलार ॥ वै गोपाल गोकुलके वासी । ऐसी बातैं बहुतै सुनिसुनि लोग करत हैं हाँसी ॥ मथिमथि सिंधु सुधा सुर पोषे शंभु भए विष आसी । इमि हति कंस राज औरहि दै आपु चहे हैं दासी ॥ बिसरचो हमहिं विरह दुख अपनो सुनत चाल ए रासी । जैसे ठग अवलोकि गुप्त निधि प्रगट न परखै फांसी ॥ आरजपंथ छुडाइ गोपिका कुलमर्यादा नासी । आप करत सुख राज सूर प्रभु हमैं देत दुख गासी ॥ ६ ॥

राग धनाश्री ॥ इक कछु नाहिंन नेह नयो । अहो मधुप माधवसों इह ब्रज विधिते पहिल भयो ॥ बीज मन माली मदन चुर आलबाल वयो । प्रेमपय सींचो पहिलही सुभग

जिवरी दयो ॥ इते श्रम तन श्यामसुंदर बिरव विमल बढ्यो। मुरली मुख छवि पत्र शाखा दग दुरेफ चढ्यो ॥ कमल तेजि तनु रचत नाहीं आकको आमोद। सूर जो गुण वचन परसत विनु गोपाल विनोद ॥ ७ ॥

राग मलार ॥ ऊधो अब यह समुझि भई। नँदनंदनके अंग अंग प्रति उपमा न्याइ दई ॥ कुंतल कुटिल भँवर भामिनि वर मालति भुरै लई। तजत न गहरु कियो तन कपटी जानि निराश गई ॥ आननइंदु बरन संपुट तजि करखेते न नई। निर्मोही नवनेह कुमुदिनी अंतहु हेममई ॥ तन धन सजल सेइ निशिबासर रटि रसना छिजई। सूर विवेकहीन चातकमुख बूँदौ तौ न स्रई ॥ ८ ॥

राग सारंग ॥ ऐसो माई एक कोदको हेतु। जैसे बसन कुसुमरँग मिलिकै नेक चटक पुनि श्वेत ॥ जैसे करनि किसान बापुरो नौनौ बाहै देत। एतेहूपर नीर निठुर भयो उमँगि आपुही लेत ॥ सब गोपी पूछहिं ऊधोको सुनियो बात सुचेत। सूरदास प्रभु जनते बिछुरे ज्यों कृत राईरेत ॥ ९ ॥

राग सारंग ॥ मुख देखेकी कौन मिताई। जैसे कृपणहि दीन माँगनो लालच लीने करत बडाई ॥ प्रीतम सो जो रहै एकरस निशिबासर बढि प्रेम सवाई। चितमाहिं और कपट अन्तर्गति ज्यों फल खीर नीर चिकनाई ॥ तब वह करी नंदनंदन अलि वनबेली रसरास खिलाई। अब यह कितनी दूरि मधुपुरी ज्यों उडि भँवर बेलि तजि जाई ॥ योग सिखाए क्यों मन मानै क्यों व ओसकण प्यास बुझाई। सूरदास उदास भई हम पाखण्ड प्रीति उघरि निज आई ॥ १० ॥

राग मलार ॥ मधुकर मन सुनि योग डरै। तुमहूँ चतुर कहावत अतिही इतनी न समुझि परै ॥ और सुमन जो अनेक सुगंधिक शीतल रुचि जो करै। क्यों तुमको कहि बनै सरै ज्यों और सबै अनरै ॥ दिनकर महाप्रताप पुंज वर सबको तेज हरै। क्यों न चकोर छाँडि मृगअंकहि वाको ध्यान धरै ॥ उलटोइ ज्ञान सकल उपदेशत सुनिसुनि हृदय जरै। जंबू वृक्ष कहो क्यों लंपट फलवर अंब फरै ॥ मुक्ता अवधि मराल प्राणमै अबलगि ताहि चरै। निघटत निपट सूर ज्यों जल बिनु व्याकुल मीन मरै ॥ ११ ॥

राग आसावरी ॥ ऊधो योगयोग हम नाहीं। अबला सार ज्ञान कहा जानैं कैसे ध्यान धराहीं ॥ ते ये मूँदन नैन कहत हैं हरिमूरति जामाहीं। ऐसी कथा कपटकी मधुकर हमते सुनी न जाहीं ॥ श्रवण चीर अरु जटा बँधावहु ए दुख कौन समाहीं ॥ चंदन तजि अंग भस्म बतावत विरह अनल अति दाहीं। योगी भरमत जेहि लगि भूले सो तो है अपुमाहीं। सूर श्यामते न्यारे न पल छिन ज्यों घटते परछाहीं ॥ १२ ॥

राग मलार ॥ ऊधो कहिए बात जो हुती। जाहि ज्ञान सिखवन तुम आए सो कहो ब्रजमेंको हुती॥ अन्तहु सिखवन सुनहु हमारी कहियत बात बिचारी। फुरत न वचन कछू कहिबेको रहेबैन सो हारी ॥ देखियत है करुणाकी मूरति सुनियत है परपीरक। सोइ करौ जो मिटै हृदयको दाहु परै उर सीरक ॥ राजपन्थते टारि बतावत उज्ज्वल कुचल कुपेंडो। सूरदास सो समाइ कहांलौं अजावदनमें कुम्हडो ॥ १३ ॥

राग सारंग ॥ हमतो नन्दघोषके वासी । नाम गोपाल जाति कुल गोपक गोप गोपाल उपासी ॥ गिरिवरधारी गोधन चारी वृन्दावन अभिलाषी । राजा नन्द यशोदा रानी जलहि नदी यमुनासी ॥ मीत हमारे परम मनोहर कमलनयन सुखरासी । सूरदास प्रभु कहौं कहांलौं अठसिधि नवनिधि दासी ॥ १४ ॥

राग सारंग ॥ गोकुल सब गोपाल उपासी । जे गाहक साधनके ऊधो ते सब बसत ईशपुर कासी ॥ यद्यपि हरि हम तजी अनाथ करि तऊ रहति चरणन रसरासी । अपनी शीतलता नहिं तजई यद्यपि विधु भयो राहुगरासी ॥ किहि अपराध योग लिखि पठवत प्रेमभकिते करत उदासी । सूरदास सो कौन विरहिनि मांगि मुक्तिछांडै गुणरासी ॥१५॥

राग मलार ॥ ब्रजजन सकल श्यामव्रतधारी ॥ बिना गोपाल और जेहि भावत ते कहि हैं व्यभिचारी ॥ योगमोट शिर बोझ आनि तुम कतधौं घोष उतारी । इतनिक दूरि जाहु चलि काशी जहां बिकत है प्यारी ॥ यह संदेश सुनै को मधुकर अति मंडली अनन्य हमारी । जो रसरीति कही हरि हमसों सो क्यों जाति बिसारी ॥ महामुक्ति कोऊ नाहिं बांछै यदपि पदारथ चारी । सूरदास स्वामी मनमोहन मूरतिकी बलिहारी ॥ १६ ॥

राग धनाश्री ॥ कहां लौं कीजै बहुत बडाई । अति अगाध मन अगम अगोचर मनसो तहां न जाई ॥ जाके रूप न रेख बरन वपु नाहिंन संगति सखा सहाई । ता निर्गुणसों नेह निरंतर क्यों निबहै री माई ॥ जलबिन तरंग भीतिबिन लेखन बिन चेतहि चतुराई । या ब्रजमें कछु नहीं चाह है ऊधो आनि सुनाई ॥ मन चुभि रही माधुरी मूरति अंगअंग उरझाई । सुन्दर श्याम कमलदल लोचन सूरदास सुखदाई ॥१७॥

राग नट ॥ ऊधो कछुक समुझि परी । तुमजु हमको योग ल्याए भली करनि करी ॥ इक बिरह जरिरही हरिके सुनत अतिही जरी । जाहु जिनि अब लोन लावहु देखि तुमहिं डरी ॥ योगपाती दई तुमकर बडे चतुर हरी । सूरदास स्वामीके रंग रचि कहँ धरैं गठरी ॥ १८ ॥

राग कान्हरो ॥ कहत अलि तेरे मुख बातौ । कमलनयनकी कपटकहानी सुनि न भयो तातो ॥ कत ब्रजराज काज गोकुलको सबै किए गहिनातौ । तब नहिं निमिष वियोग सहति उर करत काम नहिं हातौ । मधुवन जाइ कान्ह कुबिजा संग मति भूलहु सुधि सातौ ॥ ज्यों गजयूथ नेक नहिं बिछुरत शरद मदन मदमातौ । सूर श्याम बिन हम सब अबला यातन कहां समातौ ॥ १९ ॥

राग धनाश्री ॥ तुम अलि कमलनयनके साथी । देखत भले काजको जैसे होत धूमके हाथी ॥ सुन्दर श्याम गंड मद लंकृत सम श्रम जलकन छाजै । योग ज्ञान दोउ दशन भोग रद करनी कुंभ विराजै ॥ जब शिशु हुते कुमार असुर हति याते प्रीतम जाने । अब भए जाइ विवश दासीके ब्रजते प्रगट पराने ॥ करिकै कपट तुच्छ विद्यावश भगन करत अँग भट ज्यों । सूर अवधि पढि मंत्र सजीवन मरि जीवत है नटज्यों ॥ २० ॥

राग सारंग ॥ ऐसो सुनियत द्वै वैशाख । जानत हौं जीवन काहेको जतन करौ जो लाख ॥ मृगमद मिलै कपूर कुमकुमा केसरि मलया खाख । जरति अग्निमें ज्यों घृत नायो तनु जरि ह्वै है राख ॥ ता ऊपर लिखि योग पठावत खाहु नींब तजि दाख । सूरदास ऊधोकी बतियां उडि उडि बैठीं ताख ॥ २१ ॥

राग नट ॥ जानी ऊधोकी चतुराई । बारबार तुम कहत अध्यातम पावत कौन बडाई ॥ जो तुम कहत अगाध अगोचर हरिरस तजो न जाई । कौतुक कहत उक्रुति अपनीतें को तुम कहत कहाई ॥ बाहर भीतर ध्यान सगुण बिनु सुनियत दूरि भलाई । सूरदास प्रभुविरह जरि हैं बिनु पावक दौ लाई ॥ २२ ॥

राग सारंग ॥ जानी अलि ऊधो चतुराई । ब्रजमंडलकी दशा देखिकै कथा सबै बिसराई ॥ परमप्रिया पथ देखन पठए कहि गति योग बनाई । इनको आन भाव बिछुरनको लै बाजनि हम लाई ॥ कहा कह्यो हरि कहा सुन्यो इनि कहि लीला मुख गाई । यद्यपि बिबुध बडे यदुकुलके नेक न बढ़ी बडाई ॥ गुणमहि मंत्र सदा श्रीपतिके मुक्तिपुरी अब गाई । नहिं देखी ब्रज बनकी लीला सूर श्याम लरिकाई ॥ २३ ॥

राग मलार ॥ इहि बिधि पावस सदा हमारे । पूरब पवन श्वास उर ऊरध आनि जुरे एकठारे ॥ बादर श्याम श्वेत नयननमें बरषि आँसुजल ढारे । अरुन प्रकाश पलक दुति दामिनि गर्जन नाम पियारे ॥ चातक दादुर मोर प्रगट ब्रज बसत निरंतर धारे । ऊधो ए तबते अटके जब श्याम रहे हिततारे ॥ कहिए काहि सुनै कत कोऊ या ब्रजके व्यवहारे । तुमहींसों कहिकै पछितानी सूर विरहके धारे ॥ २४ ॥

राग केदारो ॥ जोपै कोऊ मधुवनहूं लौं जाइ । पतियां लिखौं श्यामसुंदरको कंकन दैहौं ताहि ॥ नयननीर सारंगरिपु भीजत युगसम रैनि बिहाइ । अब यह भवन भयो पावकसम हरि बिन मोहिं न सुहाइ ॥ पछिली प्रीति कहा भई ऊधो मिलते वेणु बजाइ । सूरदास प्रभु बेगि मिलहु किन पुनि कहा करोगे आइ ॥ २५ ॥

राग बिलावल ॥ ऊधो कोकिल कूजत कानन । तुम हमको उपदेश करतहो भस्म लगावन आनन ॥ औरौ सींगी सखी संगलै टेरत चढे पषानन । बहुरो आइ पपीहाके मिस मदन दहत निज बानन ॥ हमतौ निपट अहीरि बावरी योग दीजिए जानन । कहा कथन मौसीके आगे जानत नानी नानन ॥ तुमतौ हमहिं सिखावन आए मुक्ति होइ निर्वानन । सूर मुक्ति कैसे पूजति है वा मुरलीके तानन ॥ २६ ॥

राग सारंग ॥ ऊधो हरिके अवरै ढंग । जहां न अनंग रस रूप नेहकौ तहां दई गति जो अनंग ॥ आपु विषमता तजि दोउ सम भै बानक ललित त्रिभंग । मानो मरिचि देखि तनु भूली भूपथ सुरभि सुरंग ॥ तजे कुसुम कर कंटक वन भ्रमि नहिं कामो भ्रूभंग । कनकबेलि शतदल सर मंडित दृढतर लता लवंग ॥ श्यामा सदन बिसारि भजे पुर चंचल नारि पलंग ॥ ते सुख बहुत बहुत पावहिंगे जै करि हैं अंगसंग । काके होहिं जो नाहिं गोकुलके सूरज प्रभु श्रीरंग ॥ २७ ॥

राग आसावरी ॥ ऊधो हम दोउ कठिन परी । जो जीवैं तो मुनि जड ज्ञानी तनु तजि रूप हरी ॥ गुण गावैं तौ शुक सनकादिक धाय लीला फरी । आशा अवधि बिचारी रहैं तौ धर्म न ब्रजसुंदरी ॥ सखी मंडली सब जो सयानी विरहा प्रेम भरी । शोक समुद तरिबेको नौका जे मुख मुरली धरी ॥ निशिवासर निरअंकुश अति बड़ मातो मदन करी । ढाहत धाम सूर प्रभु चितवत गमन करै केसरी ॥ २८ ॥

राग केदारो ॥ ऊधो सुनिहौ बात नईसी । प्रेमबानिकी चोट कठिन है लागी होइ कहो कत ऐसी ॥ तुमहि बिचारि कहा कहि दीजे आनि कहतरे जैसी । जानै कहा बांझ ब्यावर दुख जातक जनहिं पीर है कैसी ॥ हम बावरिन आनि बौरावत कहत न तुम्हैं बूझिए ऐसी । सूरदास न्याइ कुबिजाको सरवसु लेइ हमारो वैसी ॥ २९ ॥

यशोमति वचन ॥ राग केदारो ॥ ऊधो उदित भई सब दुखकी करनी । ब्रजबेली सब सूखन लागीं बात कही नँदघरनी ॥ कमलबदन कुँभिलात सबनके गौवन छाँडी तृणकै चरनी । सुख संपति बिति गयो सबनकी लागी अलि अनजलकी झरनी । देखौ चारु चन्द्रमुख शीतल बिन दरशन क्यों मिटती जरनी । सुतसनेह समुझति सु सूर प्रभु फिरि फिरि यशुमति परती धरनी ॥ ३० ॥

राग सारंग ॥ ऊधो पूंछति ते बावरी । गोकुल तजो कूबरी कारण नेह न होति जोरावरी ॥ जैसो बीज बोइए तैसो लुनिए लोग कहत सब बावरी । सूरदास प्रभु पारस परसे लोहो कनक बराबरी ॥ ३१ ॥

राग गौरी ॥ मधुकर देखो दीनदशा । इतनी बातैं तुमसों कहति हैं जो तुम श्याम सखा ॥ जे कारे ते सबै कुटिल हैं मृतकनके जे हता । तुम विरहिनी विरहदुख जानत कही यह गूढ कथा ॥ मन वश भयो श्रवण सुनि मुरली कुंजनि कुंज बसी । अबतौ एक न भए सूर प्रभु घर बन लोग हँसी ॥ ३२ ॥

राग सारंग ॥ जैसे कियो तुम्हारे प्रभु अलि तैसो भयो ततकाल । ग्रंथित सूत धरत तेहिं ग्रीवा जहां धरते बनमाल ॥ टेरि देत श्रीदामा द्रुम चढि सरस वचन गोपाल । ते अब श्रवण अक्रूर प्रमुख सब कहत कंस कुशलात ॥ कोमल नील कुटिल अलकावलि रेखी राजत भाल । ऐसे शर त्यागे सुन सूरज फंदा न्याइ मराल ॥ ३३ ॥

राग मलार ॥ विरंचि मन बहुरि राचो आइ । टूटी जुरै बहुत जतननि करितऊ दोष नहिं जाइ ॥ कपट हेतुकी प्रीति निरंतर नोथि चोखाई गाइ । दूध फाटि जैसे भइ कांजी कौन स्वाद करि खाइ ॥ केरा पासि ज्यों बेरि निरंतर हालत दुख देजाइ । स्वाति बूँद जैसे परै फनिकमुख परत विषै ह्वै जाइ ॥ एती केती तुमरी उनकी कहत बनाइ बनाइ । सूरजदास दिगंबर पुरते रजक कहा ब्योसाइ ॥ ३४ ॥

ऊधो तुम हौ अति बड़भागी । अपरस रहत सनेह तगाते नाहिंन मन अनुरागी ॥ पुरइनि पात रहत जल भीतर ता रस देह न दागी । ज्यों जलमांह तेलकी गागरि बूँदन ताको लागी ॥ प्रीतिनदीमहँ पाँव न बोरचो दृष्टि न रूप परागी । सूरदास अबला हम भोरी गुरचैंटी ज्यों पागी ॥ ३५ ॥

राग धनाश्री ॥ हमते हरि कब हीन उदास । रास खिलाइ पिआइ अधररस क्यों बिसरत ब्रजबास ॥ तुमसों प्रेमकथाको कहिबो मनहु काटिबो घास । बहिरो तान स्वाद कहा जानै गूगो खात मिठास ॥ सुन री सखी बहुरि हरि ऐहैं वह सुख बढ़ै विलास । सूरदास ऊधो हमको अब भए तेरहौं मास ॥ ३६ ॥

तेरो बुरो न कोई मानै । रसकी बात मधुप नीरस सुनि रसिक होइ सो जानै ॥ दादुर बसै निकट कमलनके जन्मनरस पहिचानै । अलि अनुराग उडत मन बाँध्यो कही सुनत नहिं कानै ॥ सरिता चली मिलन सागरको कूल सबै द्रुम भानै । कायर बकै लोभते भागै लरै सो सूर बखानै ॥ ३७ ॥

हम सब जानत हरिकी घातैं । तुम जो कहत वो राज्य करत नाहिं जानत हौ कछु कातैं ॥ मारे कंस सुरन सुख दीनो असुर जरे पिर पातैं । उग्रसेन बैठारि सिंहासन लोग कहत कुलनातैं ॥ तपते राज राजते आगे तुम सब समुझत बातैं । सूर श्याम यहि भाँति सयाने हमहींको वदु सातैं ॥ ३८ ॥

राग नट ॥ ऊधो है तू हरिके हितको । हम निर्गुण तबहींते जान्यो गुण मेल्यो जब पितुको ॥ समुझहु नेक श्रवण दै सुनिए प्रगट बखानौं नितको । कूपरत्न घट कहु क्यों निकसै बिनुगुन बहुतै वितको ॥ पूरणता तो तबहीं बूडी संग गए लै चितको । हमतौ खगहि सूर सुनि षटपद लोक बटाऊ हितको ॥ ३९ ॥

राग काफी ॥ आयो घोष बड़ो व्यापारी । लादि पोषि गुणज्ञान योगकी ब्रजमें आनि उतारी ॥ फाटक दैहै हाटक भागत भोरो निपट सुधारी । धुरहीते खोटो खायो है लिये फिरत शिर भारी ॥ इनके कहे कौन डहकावै ऐसी कौन अनारी । अपनो दूध छाँडिको पीवै खारे कूपको वारी ॥ ऊधो जाहु सबेरे ह्यांते बेगि गहर जनि लावहु । मुखभाँगो पैहो सूरज प्रभु साहुहि आनि दिखावहु ॥ ४० ॥

राग धनाश्री ॥ ऊधो योग कहा है कीजतु । ओढिअत है की डसिअत है किधौं कहियत किधौं पतीजतु ॥ की कछु भलो खेल बनी सुंदरि कीकछु भूषण नीको । हमरे नँदनंदन जो कहियत जीवनजीवन जीको । तुम जो कहत हरि निगम निरंतर निगम नेति है रीति । प्रगट रूपकी राशि मनोहर क्यों छाँडै परतीति ॥ गाइ चरावन गए घोषते अबहीं हैं फिरि आवत । सोई सूर सहाय हमारे वेणु रसाल बजावत ॥ ४१ ॥

राग मलार ॥ मधुकर जानो ज्ञान तिहारो । जानै कहा राजलीलाको अंत अहीर विचारो ॥ एक भली हम सबै सयानी एक सयानीसों मनमानो । लाज लए प्रभु आवत नाहीं है जो रहे खिसिआनो ॥ लै आवौ हम कछू न कैहैं मिलि हैं प्राण पियारे । ब्याहो बीस धरो दश कुबिजा अंतहु श्याम हमारे ॥ सुन री सखी कहूँ नहिं कहिए माधो आवनदीजै । सूरदास प्रभु आनि मिलैं जो हाँसी करिकरि लीजै ॥ ४२ ॥

मधुकर तुमहीं श्याम सखाई । पालागौं यह दोष बकसियो सन्मुख करत ढिठाई ॥ कौनै रंक संपदा बिलसी सोवत सपने पाई । धाम धुआँको कहो कवनकै कवनै धाम उठाई ॥ अरु कनकी माला कर अपने कौने गूँथि बनाई । कहि कागजकी तरनी कीन्हे कौन

तरचो सर जाई ॥ किन अकाशते तोरि तरैआ आनि धरी घरमाई और कौन अबलन व्रत धारचो योग समाधि लगाई ॥ इहि उर आनि रूपदेखेकी आगि उठै अगिआई । सुन ऊधो तुम फिरि फिरि आवत यामें कौन बडाई ॥ सूरदास प्रभु ब्रज युवतिनको प्रेम कह्यो नहिं जाई ॥ ४३ ॥

राग गौरी ॥ मनकी मनहीं मांझ रही । कहिए जाइ कौनपै ऊधो नाहिंन परत कही ॥ अवधि अधार आश आवनकी तन मन व्यथा सही । चाहति हुती गोहारि जितहिते तितहिते धार बही ॥ अब इन योग सँदेशन सुनिसुनि बिरहिनि बिरहदही । सूरदास अब धीर धरहिं क्यों मर्यादा न लही ॥ ४४ ॥

राग गौरी ॥ तुमहिं दोष नहिं हम अति बौरी । रूप निरखि दृग लागेहैं ढौरी ॥ चित चोराइ लियो मूरति सौंरी । सुभग कलेवर कुमकुम खौरी ॥ गुंज माल उर पीत पिछौरी । यहिते जो नेकुलुबुधियौरी ॥ गहत सोइ जो समात अँकौरी । सूरश्यामसों कहियो एक ठौरी ॥ यह उपदेश सुनहिं ते औरी ॥ ४५ ॥

राग नट ॥ श्याम तुम ठगसों प्रीति करी । काटेनाक पछोरे पूँछत ताते सब सुधरी ॥ ह्यां ऊधो काहेको आए कौनसी अटक परी । सूरदास प्रभु तुम्हरे मिलन बिनु सब पाती उघरी ॥ ४६ ॥

राग सारंग ॥ ऊधो नवतन राज भयो । नए गोपाल नई कुबिजा बनी नौतन नेह ठयो ॥ नए सखा जोरे यादवकुल अरु नृप कंस हयो । नवतननारि नए पुर कीन्हों तिन अपनाइ लयो ॥ बिसरे रासविलास कुंज सब अपनी जाति गयो । सूरदास प्रभु बहुत बटोरी दिनदिन होत नयो ॥ ४७ ॥

अब तुम कापर कपट बनावत । नाहिं न कंस कान्ह नहिं गोकुलको पठवत कहां आवत॥ जिन मोहन बंसी बारिज करि सुख तन सींचि बढायो । सो पुनि ऊधोकर कारनको योग कुठार पठायो ॥ इतनो तौ मानुषही जानैं जिनकैहैं मतिथोरी । धोखेहू बिरवा लगाइकै काटत नाहिं बहोरी ॥ वै प्रवीन ऊधो अति नागर जानि परस्पर प्रेम । कैसेकै पठवत वै आवत टारनको हित नेम ॥ स्वर्गहु गए कंस अपराधी परचो हमारे खोज । दृष्टिते टारि ध्यानहुते टारत वाऊ सबको चोज ॥ विद्यमान आए जे छल करि तिन अपनो फल पायो । ह्यां है हिरदय सूर श्याम प्रभु बनत न स्वांग बनायो ॥ ४८ ॥

अपने स्वारथके सबकोऊ । चुप करि रहो मधुप सुन लपट तुम देखे अरु ओऊ ॥ जो कछु कहो कह्यो चाहतहौ करि निरवारो सोऊ । अब मेरे मन ऐसी षटपद होवे होउ सु होऊ ॥ तब कत रास रच्यो वृंदावन ज्यों ज्ञानीहू तोऊ । लीने योग फिरत युवतिनमें बडे सुपथ तुम दोऊ ॥ छुटिगयो मान परेखो रे अलि हृदय हतो बहु जोऊ । सूरदास प्रभु गोकुल बिसरो चित चिंतामणि खोऊ ॥ ४९ ॥

राग नट ॥ कहत कत परदेशीकी बात ॥ मंदिर अरध अवधि बदी हमसों हरिअहार चलिजात ॥ शशिरिपु वरष सूररिपु युगवर हररिपु किए फिरै घात । मघ पंचम लैगए श्यामघन ताते जिय अकुलात ॥ नखत वेद ग्रह जोरि अर्ध करि बनि आवै सोइ खात । सूरदास प्रभु तुमहिं मिलनको कर मींडत पछितात ॥ ५० ॥

राग मलार ॥ ऊधो जानी न हरि यह बात। बैठे रथपर चढे भोरही हँसत मधुपुरी जात ॥ सुफलकसुत मिलि ढँग ठान्यो है साधे विषमन घात। जेतक बडे धर्मध्वज नामी संग प्रेम पथ पात ॥ यदुकुलमें दोउ संग सबै कहैं तिनके ए उतपात। एकन हरे प्राण गोकुलके यापर योग कुशलात ॥ यद्यपि सूर प्रताप श्यामको दानव दूरि दुरात। तद्यपि भवन भाव नहिं ब्रज विनु खोजो दीपै सात ॥ ५१ ॥

हम अलि कैसेके पति आहिं वचन तुम्हारे हृदय न आवत क्योंकरि धीर धराहिं ॥ वपु आकार भेष नहिं जाको कौन ठौर मन लागै। हौं करिरही कण्ठमे मनिआं निर्गुण कहा रसहिते काज। सूरदास सर्गुण मिलि मोहन रोमरोम सुखराज ॥ ५२ ॥

राग मलार ॥ मधुकर जानतहैं सब कोऊ। अैसे तुम अरु सखा तिहारे गुणन आगरे दोऊ ॥ सुफलकसुत कारे नखशिखते कारे तुम अरु वोऊ। सरवस हरन करत अपने सुख कोउ कितो गुण होऊ ॥ प्रेम कृपण थोरे वित वपुरी उवरत नाहिंन सोऊ। सूर सनेह करै जो तुमसों सो पुनि आपु बिगोऊ ॥ ५३ ॥

मधुकर तुम रसलंपट लोग। कमलकोश नित रहत निरन्तर हमहिं सिखावत योग ॥ अपने काज फिरत बन अन्तर निमिष नहीं अकुलात। पुहुप गए बहुरौ बल्लिनके नेक निकट नाहिं जात ॥ तुम चञ्चल अरु चोर सकल अँग बातनको पतिआत। सूर विधाता धन्यरचे एइ मधुप साँवरे गात ॥ ५४ ॥

राग सारंग ॥ मधुप रावरी ये पहिंचानि। बासर समय अनत उठि बैठत पुहुपनकी तजि कानि ॥ बाटिका बहु विपिन जिनके एक वै कुम्हिलानि। तहां अगणित फूल फूले कौन ताके हानि ॥ काम पावक जरत छाती लोन लायो आनि। योगपाती हाथ दीनी विष लगायो सानि ॥ शीशकी मणि हरी जाकी कौन जामें बानि। निठुर हौ तुम सूरके प्रभु ब्रज तज्यो यह जानि ॥ ५५ ॥

को कहिहै हरिसों बात हमारी। यह तौ हम तब ते जियजानी जबते भए मधुप अधिकारी ॥ एकै प्रकृति एकई तवगति जे मनसिज असितहि क्यों भावै। प्रगटे नित नव कञ्जमनोहर ब्रजकी सरक करन कत आवै ॥ कुटिल खान चंपक चंचल मति सबहीते जु निनारी। ता अलिकी संगति बसि मधुपुरी सूरदास प्रभु सुरति बिसारी ॥५६॥

मधुकर तुम अति चतुर सुजान। जे पहिले मनरँगे श्यामरँग अब न चढै रँग आन ॥ ए दोउ लोचन विराटके विधि किये एक समान। भेद चकोर कियो ताहूमें विधु प्रीतम रिपुभान ॥ बिरहा भेद भयो पालागौं तुम हौ पूरणज्ञान। दादुर जलबिन जिवै पवन भख मीन तजै हठिप्रान ॥ वाजिवदन नैन मेरे षटपद कब करिहैं मधुपान। सूरदास गोपिन परतिज्ञा छुवहिं न योगबिरान ॥ ५७ ॥

ऊधो बिरही प्रेम करै। ज्यों बिन पुट पट गहत न रँगको रंगनरसै परै ॥ ज्यों धर देह बीज अंकुर गिरि तौ सतफरनि फरै। ज्यों घट अनल दहत तन अपनो पुनि पय भरै ॥ ज्यों रण शूर सहत शर सन्मुख तौ रविरथहि ररै। सूर गोपाल प्रेमपथ चलिकरि क्यों दुख सुखन डरै ॥ ५८ ॥

राग मलार ॥ मधुकर प्रीति किए पछितानी । हम जानी ऐसेहि निबहैगी उन कछु औरै ठानी ॥ वा मोहनको कौन पतीजै बोलत मधुरी बानी । हमको लिखि लिखि योग पठावत आपु करत रजधानी ॥ अब तो सेज सुहाइ न हरिबिन चितवत रैनि बिहानी । जबते गमन कियो मधुवनको नैनन बरषत पानी ॥ कहियो जाइ श्याम सुन्दरको अंतरगतिकी जानी । सूरदास प्रभु मिलिकै बिछुरे तातें भई दिवानी ॥ ५९ ॥

हमरे हरि हारिलकी लकरी । मन क्रम वचन नन्दनन्दन उर यह दृढ करि पकरी ॥ जागत सोवत स्वप्न दिवस निशि कान्ह कान्ह जकरी । सुनत योग लागत हमैं ऐसो ज्यों करुई कँकरी ॥ सुतौ व्याधि हमको लै आए देखी सुनी न करी । यह तौ सूर ताहि लै सौंपौ जिनके मन चकरी ॥ ६० ॥

राग सारंग ॥ बात हमारी मानौ जौतौ । आवन कह्यो हुतो हम जीवति ताते उनही कौतौ ॥ एक बोलकै लीन्हें सोई अपनी खोई देवति । ताते खरी मरत इहि ठाहर वाही वचनहि सेवति ॥ इतनो कह्यो करौ धरि राखौ योग आपने घरको । पैज खैंचि मेटन आए हौ तनक उजारो खरको ॥ नंदनँदन लै गए हमारी सब ब्रजकुलकी ऊब । सूर श्याम तजि औरै सूझै ज्यों खेरेकी दूब ॥ ६१ ॥

राग मलार ॥ श्याममुख देखेही परतीति । जो तुम कोटि जतन करि सिखवहु योग ध्यानकी रीति ॥ नाहिं न कछू सयान ज्ञान महिं यह हम कैसे मानैं । कहो कहा गहिए अनुभवको कैसे उरमें आनैं ॥ एही मन इक इक वह मूरति भृंगी कीट समानैं । सूर शपथ दै पूँछौ ऊधो यह ब्रज लोग सयानैं ॥ ६२ ॥

राग सारंग ॥ हरि हैं राजनीति पढि आए । समुझी बात कहत मधुकरसे समाचार सब पाए ॥ पहिलेही अति चतुर हुते अरु गुरु सब ग्रन्थ दिखाए । बाढी बुद्धि कहत युवतिनको योग सँदेश पठाए ॥ आगेहूके लोग भलेहो परहित डोलत धाए । अब अपने मन फेरि पाइहैं चलत जो होहिं पराए ॥ ते क्यों नीति करैं आपुन जिन औरन अपथ छडाए । राजधर्म सुनि इहै सूर जिहि प्रजा न जाहिं सताए ॥ ६३ ॥

बारक मिलत कहा है होत । इतनेहुँ मान कहा उहि कुबिजा पाए हैं परिपोत । इतनिक दूरि भए कछु औरै बिसर्‍यो गोकुल गोत । कैसे जियहिं बदन बिनु देखे बिरहिनि बिरहिनि सोत ॥ आए योग देन अबलनिको सुरभिकंठ वृष जोत । सूरदास प्रभु तौ पै जीवहिं देखहिं रविहि उद्योत ॥ ६४ ॥

राग मलार ॥ मधुकर नाहिंन काज सँदेशो । इहि ब्रज कौने योग लिख्यो है कोटि जतन उपदेशो ॥ रविके उदय मिलन चक्रईको शशिके समय अँदेशो । चातक क्यों बन बसत बापुरो बधिकहि काज बधेसों ॥ नगर आहि नागर बिनु सूनो कौन काज बसिबेसों । सूर स्वभाव मिटै क्यों कारे फनिकहि काज डसेसों ॥ ६५ ॥

ऊधो हम वह कैसे मानैं । धूत धौल लम्पट जैसे हरि तैसे और न जानैं ॥ सुनत सँदेश अधिक तनु कम्पत जनि कोउ डर तहां आनै । जैसे वधिक गँवहिंते खेलत अन्त

धनुहियां तानैं ॥ निर्गुण वचन कहहु जनि हमसों ऐसी करटि न कानैं ॥ सूरदास प्रभुकी हौं जानौं और कहैं औरै कछु ठानैं ॥ ६६ ॥

राग मलार ॥ ऊधो अब कछु कही न जाइ । गनी भई कूबरी दासी कापै वरणी जाइ ॥ जोइ जोइ मन्त्र कहत कुबिजा है सोइ सोइ लिखत बनाइ । अन्त अहीर प्रीति दासीसों मिटत न सहज सुभाइ ॥ छुटत नहीं गुण अवगुण जाको कीजै कोटि उपाइ । सूर सुभाइ तजै नहिं कारो कीजै कोटि उपाइ ॥ ६७ ॥

राग मलार ॥ बदलेको बदलो लै जाहु । उनकी एक हमारी दोइ तुम बडे जनैऔ आहु ॥ तुम अलि जानि अतिहि भोरे संसारो चाहत दाव । अपनी बेर मुकरिकै भागत हिए चौगुने चाव ॥ अब तुम साखि बँधो तहां जाई काहेको पछिताहु । सूरदास वह न्याउ निबेरहु हम तुम दोऊ साहु ॥ ६८ ॥

राग मलार ॥ ऊधोजी यहि ब्रज बिरह बढे । घर बाहर सरिता सर वन उपवन देखहु द्रुमन चढे ॥ दिन अरु रैनि सधूम भवनकै दिशिदिशि तिमिर मढे । द्वन्द्व करत अति प्रबल बलीबल जीवन अनल उढे ॥ जरि नहिं भई भसम तेही छिन जब हरि वचन रढे । सूरदास विपरीति विधातै यहि तनु फेरि ठढे ॥ ६९ ॥

ऊधो जो तुम बात कही । ताको अछुअ न उत्तर आवै समुझि बिचारि रही ॥ पालागौं तुमही बूझतहौं तुम पर बुधि उमही । कैसे शीतल होइ पवन जल पिए वियोग दही ॥ कुबिजासों पढि तुमहिं पठाए नागर नवल लही । अब जोई पद देहिं कृपा करि सोइ हम करैं सही॥बिछुरत बिरह अग्नि नाहीं जरी नैनन जल न बही । अब सुनि शूल सहति सब सूरज कुलमर्याद ढही ॥ ७० ॥

योग मिटि पतिआहू ब्योहारु ॥ मधुवन बसि मधुरिपु सुनु मधुकर छांडे ब्रज आभारु ॥ धरणीधर कर गिरिधर कर धरिकै मुरली धर सुखमारु । अब लिखि योग सँदेशो पठवत ब्यापक अगम अपारु ॥ हांसी अरु दुख सुनहु सखी सुठि श्रवण दशा संचारु । सूर प्राण तन तज तन याते सुमिरि अवधि आधारु ॥ ७१ ॥

राग सारंग ॥ मधुकर जो हरि कही सो करो । राजकाज चित दियो सांवरे गोकुल क्यों बिसरो ॥ जे जे घोष रहे हम तेहिलौं संतत सेवा कीनी । वारक कबहुं उलूखल बांधे उहै बांधि जिय लीनी ॥ जो हमसों कोटि करैं ब्रजनायक बहुतै राजकुमारी । तौ ए नँद कहां मिलि हैं औ यशुमतिसी महतारी ॥ गोवर्धन कहँ गोपवृन्द सचु कहां गोरस सच पैवो । सूरदास अब सोई करि ए बहुरि गोकुलहिं ऐवो ॥ ७२ ॥

राग सोरठ ॥ ऊधो हरि यह कहा विचारी । सदा समीप रहत वृन्दावन करत विहार विहारी ॥ एक तौ रंग रचे कुबिजाकै बिसरि गए सब नारी । कछु इक मन्त्र कियो उन दासी तेहि विनोद अधिकारी ॥ दिन दश और रहौ तुम इहां देखो दशा विचारी । प्राण रहतहैं आशा लागे कब आवैं गिरिधारी ॥ तुम तौ कहत योगहै नीको कहो कवन बिधि कीजै । हमतन ध्यान नँदनंदनको निरखि निरखि सो जीजै ॥ सुन्दर श्याम कंठ वैजंती माथे मुकुट विराजै । कमल नैन मकराकृत कुण्डल देखतही भव भाजै ॥ याते योगन आवै मनमें तूनीके करि राखि । सूरदास स्वामीके आगे निगम पुकारत साखि ॥ ७३ ॥

राग बिहागरो ॥ मधुकर बहुरि न कबहुँ मिलैं हरि। कमलनयन मिलबेके कारण अपनो सो जतन रही बहुतै करि ॥ जेजे पथिक जात मधुवनको तेहिसों व्यथा कहति पाँयन परि। काहे न प्रगट करौ यदुपतिसों दुसह दोषकी अवधि गई ढरि ॥ धीर न धरत प्रेमव्याकुल मन लेत उसाँस नीर लोचन भरि। सूरदास तनु थकित भयो अति इह वियोग सायर न सकत तरि ॥ ७४ ॥

राग सारंग ॥ मधुकर अब भयो नेह बिरानी। बाहर हेत इतो कहवावत भीतर काज सयानी ॥ ज्यों शुक पिंजरमाहँ उचारत ज्यों ज्यों कहत बखानी। छूटतही उडि मिले अपुन कुल प्रीति न पल ठहरानी ॥ यद्यपि मन नहिं तजत मनोहर तद्यपि कपटी जानी। सूरदास प्रभु कवन काजको माखी मधु लपटानी ॥ ७५ ॥

राग सोरठ ॥ हरिते भलो सुरपति सीताको। जाके विरह जतन ए कीने सिन्धु कियो नीताको ॥ लंका जारि सकल रिपु मारे देखतही मुख ताको। दूत हाथ उन लिखि जो पठयो ज्ञान कह्यो गीताको ॥ तिनको कहा परेखो कीजै कुबिजाके मीताको। चढे सेज सो तो सुधि बिसरी जो सब सुख चीताको ॥ चढिचढि सेज सातहू सिंधू बिसरी जो चीताको ॥ करि अति कृपा योग लिखि पठयो देखो डराई ताको। सूरदास प्रभु हम कहा जानैं अब लोभी बनिताको ॥ ७६ ॥

राग नट ॥ ऊधो हम ब्रजनाथ बिसारी। जबते गमन कियो मथुराको चितवन लोचन हारी ॥ महाप्रलय तब काहेको राखी इंद्रत्रास भवटारी। छूटत नहीं त्रास हृदयेते तब न मुई अब मारी ॥ अवधि बदी हरि ते सब बीतीं आवन कहि जो सिधारी। सूरदास प्रभु कबधौं मिलैंगे लैगए प्राण हमारी ॥ ७७ ॥

राग मलार ॥ प्रीति उन देखन को उत जानत। तौ यों बात कहत अलि ऐसे व्यथा नहीं पहिचानत ॥ जे गोपाल गृहगृह ब्रजमेंते चोर दूध दधि खात। ते अब दुखित देखि ब्रजवासिन निठुर भए ते जात ॥ सूर कुटिलता जे सुनियतहैं लोग पुराणनि गावत। नखशिखलौं विषरूप बसत पै मधुवन नाम कहावत ॥ ७८ ॥

तू अलि बात नहीं कहि जानत। निर्गुण कथा बनाइ कहत नहिं विरहव्यथा उर आनत ॥ प्रफुलित कमल देखि उठि धावत सब कुल संग लिए। और सुमन सौ बंधु याचतहौ फाटि न जात हिए ॥ चातक स्वाति बूँद जो गाहक सदा रहत इकरूप। कहा जानै दादुर जल पैरत सागर औ समकूप ॥ बात कहौ सजि ऐसी जासों जाके जिय तुम भावहु। सूर वचन जैसो उपदेशत तैसोही तुम पावहु ॥ ७९ ॥

राग सारंग ॥ कुटिल बिनु और न कोई आवै। तौ ब्रजराज प्रेमकी बातैं तातैं ताके हाथ पठावै ॥ प्रीति पुरातन सुमिरि सांवरे सुरति सँदेशो दीनी। तैं अलि कहत औरकी औरै श्रुति मतिकी उर लीनी ॥ ये हो सखा कहे नहिं मानत गहे योगकी टेक। ऐसें सूर बहुत मधुबनमें कहा दोष हैं एक ॥ ८० ॥

राग धनाश्री ॥ बतिअन सबकोऊ समुझावै। ऐसो कोउ नाहिंनै प्रीतम लै ब्रजनाथ मिलावै ॥ आयो दूत कपटको बासी निर्गुण ज्ञान बतावै। सखा हमारे श्याम मनोहर

नैनन भरि न देखावै ॥ ज्ञान ध्यानको मर्म न जानै चतुरहि चतुर कहावै । सूरजदास सबै काहूको अपनो हरि हित भावै ॥ ८१ ॥

राग मलार ॥ ऊधो क्यों विसरत वह नेह । हमरे हृदय आनि नँदनंदन रचि रचि कीन्हें गेह ॥ एक दिवस गई गाइ दुहावन तहां जो वरषो मेह । लिये वोढाय कामरी मोहन निज करि मान्यो देह ॥ अब हमको लिखिलिखि पठवत हैं योगयुक्ति तुम लेहु । सूरदास विरही क्यों जीवैं कौन सयानप येहु ॥ ८२ ॥

ऊधो नँदको गोपाल गिरधर गयो तृण ज्यों तोर । मीन जलकी प्रीति कीनी नाहिं निबही और । अबकि जब हम दरश पावैं देहिं लाखकरोर । हरिसो हीरा खोइकै हौं रहि समुद्र ढँढोर ॥ ऊधो हमारो कछु दोष नाहीं वै प्रभु निपट कठोर । हौं जपौं तुम नाम निशि दिन जैसे चंद्रचकोर ॥ हम दासी विनमोलकी ऊधो ज्यों गुड्डीवश डोर । सूरको प्रभु दरश दीजे नहीं मनसा और ॥ ८३ ॥

राग सोरठ ॥ ऊधो अवरै कान्ह भए । जबते यह ब्रज छाँडि मधुपुरी कुबिजाधाम गए ॥ कै वह प्रीति रीति गोकुल बसि दुख सुख प्रीति निवाहत । अब इह करत वियोग देह द्रुम सुनत काम दव डाहत ॥ जहां स्वारथ हरिगुण साँवरो निर्गुण कपट सुनावत । सूर सुमिरि ब्रजनाथ आपने कत न परेखो आवत ॥ ८४ ॥

राग मारू ॥ ऊधो जो तुम हमहिं बतायो । सो हम निपट कठिनई करिकरि वा मनको समुझायो ॥ योग याचना जबहिं अगह गहि तबहीं है सो ल्यायो । भटक परयो वोहितके खग ज्यों फिरि हरिहीपै आयो ॥ अबकै तौ सोई उपदेशो जेहि जिय जाइ जिआयो । वारक मिलैं सूरके प्रभु तौ करौं आपनो भायो ॥ ८५ ॥

॥राग धनाश्री ॥ ऊधो मन मानेकी बात । दाख छोहारा छांडि अमृतफल विषकीरा विष खात ॥ जो चकोरको देइ कपूर कोउ तजि अंगार अघात । मधुप करत घर कोरे काठमें बँधत कमलके पात ॥ ज्यों पतंग हित जानि आपनो दीपकसों लपटात । सूरदास जाको मन जासों सोई ताहि सुहात ॥ ८६ ॥

राग सोरठ ॥ बातैं कहत सयाने कीसी । कपट तिहारे प्रगट देखिअत ज्यों जल नाए सीसी ॥ हौंतो कहति तिहारै हितकी एतेमों कत भरमति । हौंहू मया तिहारे हितकी कछु व्यौरोसो मरमति ॥ छाइ वसाइ गए सुफलकसुत नेकहु लागी वारन । सूर कृपा करि आए ऊधो तापर लागे टारन ॥ ८७ ॥

राग विलावल ॥ ऊधो हम ऐसे गोपाल बिनु । सबही ये जैसे हरुओ तनु ॥ सोचत गनत जाइ यहि विधि दिनु । युग निशि होत हमहिं एको छिनु ॥ कहियो सूर संदेश श्याम तिनु । जिनि राखौ प्रभु पोच वचन ऋनु ॥ हरिकित भये ब्रजके चोर । तुम्हरे मधुप वियोग उनके मदनकी झकझोर ॥ ८८ ॥

इक कमलपर धरैं गजरिपु एक कमलपर शशिरिपु जोर । दोउ कमल एक कमल ऊपर जगी एकटक भोर । एक सखी मिलि हँसति पूछत खैंचि करकी कोर । तज सुवाइ

सु भखत नाहिं निरखि उनकी और ॥ बिरस रासनि सुरति करिकरि नैन बहु जल तोर। तीन त्रिवली मनो सरिता मिली सागर छोर ॥ षट कंध अधरनि माल ऊपर अजयारिपुकी घोर। सूर अबलनि मरत ज्यावो मिलो नंदकिशोर ॥ ८९ ॥

राग सारंग ॥ मधुकर तोहिं कौनसों हेतु। जोपै चढत रंगतो ऊपर त्यों पै होब श्यामता सेतु ॥ मोहन मणिनिडार मोलीते करि आए मुखप्रीति। अतिशठ ढीठ बसीठ श्यामको हमैं सुनावत गीति ॥ जो कारिखतनु मेटो चाहत तो कमलवदन तनु चाहि। सूर गोपाल सुधारसमें मिलि आवन संग समाहि ॥ ९० ॥

राग सूहो ॥ ऊधो सुनौ वृथा तनुतात। पारधी मारि माल क्यों काढै है उरझी हृदयगात ॥ ऐसे बधिक मृगन मारनको माथे बांधे पात। सुंदर श्याम नाद बंसीके बँधी काम शर घात। यह तौ पीर बिरहिनी जानै बहुत जियै दिनसात। सूर अबै न आपने जानै क्यों पूँछै कुशलात ॥ ९१ ॥

राग नट ॥ जोपै मोहिं कृष्ण जिय भावहिं। तो सुन मधुप यशोदानंदन अबहीं गोकुल आवहिं ॥ जिन नैनन मोहन मुख निरख्यो निशिदिन रूप बिचारयो। ते नैना जो रहत सूने गृह प्रीति न हृदय बिदारयो ॥ जेहि तनु आसन शयन संग सुख हरि समीप रुचि मानी। जिहि तनु बिरह न छुटत सुमिरि गुण नेकहु व्यथा नजानी ॥ जिनि श्रवणन सुनि वचन मनोहर मुरली कल मुख बाजति। तिन श्रवणन हरि सुनत मधुपुरी देत सँदेशन लाजति ॥ अतिप्रचंड यह अंड महाभट जाहि सबै जग जानत। सो मदहीन दीनह्वै बपुको कोपि धनुष सर तानत ॥ सर सौरभ शशि अनिल त्रिविध गुण वैसिय प्रकृति निबाहत। विषम बिरह निज जानि मानिमिति तौ या तनुहि न दाहत ॥ बन बिलास ब्रजवास रास रस देखि देखि दुख पावत। सूरदास बहुरौ वियोग गति कुकवि निलज ह्वै गावत ॥ ९२ ॥

राग धनाश्री ॥ अब हरि औरहि रंग राचे। तुम सम सखा श्यामसुंदरके परम सयानप काचे ॥ बालापनते निकट रहतहो सुन्यो न एक पखानो। जैसे वास बसतहै कोऊ तैसो हो तुम सयानो ॥ अरु अपने मुख तुम जु कहतहो प्रभु सबही भरिपूर। आवागमन करतहौ कापै को लागत को दूर ॥ अरु उपमा पटतर लै दीजै ते सब उनहिंन लायक। जोपै अलख रह्यो चाहत तौ बादि भए ब्रजनायक ॥ अरु जो जतन करहुगे हमको ते सब हमहिं अलेखैं। सूर सुमनसा तब सुख मानै कमलनैन मुख देखैं ॥ ९३ ॥

राग मलार ॥ हरिबिनु जान लगे दिनही दिन। कैसेकै राखैं प्राण कान्ह बिन ॥ करत जतन कतहि छिनही छिन। सिंह कैसे जीभ धरे हरे तृण ॥ जो पै नाहीं मानत प्रभु वचन ऋन। तौ का कहिए सूर श्याम सिन ॥ ९४ ॥

अब कोउ ऐसी बात कहो। छाँडहु सकुच मिलहु नँननन्दन हितकरि दुखन दहो ॥ तुम प्रभु समाधानके कारण पठए कहन सँदेश। अधिक आय आरति उपजाई मेटहु विरह कलेश ॥ इक तुम निकट रहत उनके अरु जानत सकल सुभाइ। सोई करहु प्रगट

दरशन जेहि वेगि मिलैं यदुराइ ॥ हम किंकरी कमललोचनकी बश कीनी मृदुहास । सूरदास प्रभु क्यों बिसरतहैं नख शिख अंग प्रकास ॥ ९५ ॥

इहै प्रकृति परिआई ऊधो अनुदिन या मन मेरे । जो कोउ कोटि जतन करौ कैसेहुँ फिरत नहीं मति फेरे ॥ जादिनते यशुदा गृह जनमें सुन्दर यदुराई । तादिनते वा दरश परस विनु और न कछू सुहाई ॥ क्रीडत हँसत कृपा अवलोकत छिन समान दिन जाते । परमतृप्ति सबही अँग होती लोचन पै न अघाते ॥ जागत सोवत स्वप्न श्याम घन सुन्दर तनु अति भावै । सु कहि सूर ता कमलनयन बिन बतान क्यों बनिआवै ॥ ९६ ॥

ऐसी नियत हृदये माँह । याहीमें सब बात बूझबी चतुर शिरोमणि नाह ॥ आवन कह्यो बहुत दिन लायो करी पाछिली गाह । हमहि छाँडि कुबिजहि मन दीनों मेटि वेदकी राह ॥ एते पर लिखि योग पठावत सिद्ध बतावत थाह । सूर श्याम अब ब्रज किन आवहु दिनदश मानहु साह ॥ ९७ ॥

यहि डर बहुरि न गोकुल आए । सुन री सखी हमारी करनी समुझि मधुपुरी छाए ॥ आधीरातको उठि बालक सब मोहिं जगो है आइ । बिन पल्लव बन बहुरि पठैहै मोहि चरावन गाइ ॥ सूने भवन जाइ रोकत हो अध चोरत नवनीत । पकरि यशोदा पै लइ जैहैं नाचहु गावहु गीत ॥ जानो मोहिं बहुरो बाँधेगी कैतव बचन सुनाइ । वै दुख सुमिरि सूर मनहीं मन बहुरि सहै को जाइ ॥ ९८ ॥

ऊधो वेदवचन प्रमान । कमल मुख पर नैन खञ्जन निरखि है को आन ॥ श्रीनिकेत समेत सब सुख रूप प्रगट निधान । अधरसुधा पिआइ बिछुरे पठै दीनो ज्ञान ॥ ए नहीं हैं कृपालु केशव एहैं हिए समान । निकरि क्यों न गोपाल योलत दुखिनके दुख जान ॥ रूप रेख न देखिए तहां मूठ सुमिरि भुलान । इनहि दंड अडारि हरि गुण योगजान बखान ॥ बीतराग सुज्ञान योगिन भक्त जनन निवास । निगमबाणी मेटि कहि क्यों सकै सूरजदास ॥ ९९ ॥

आवन आवन कहि गए पै ऊधो अजहूं नाहिं आए । इतनी दूरि गोपाल सँदेशन मधुबन दये पठाये ॥ चलत चितै मुसकाइकै मृदु वचन सुनाए । तेही ठगमोदक भए मनधीर न हरि तन छूछो छिटकाए ॥ जगमोहन यदुनाथके गुण जानिहु पाए । मनहु सूर यहि लाजते घनश्याम सुंदर वर बहुरि न चरण देखाए ॥ ३४०० ॥

नाधो मन मर्याद तजी । ज्यों गजमत्त जानि हरि तुमसों बात बिचारि सजी ॥ माथ नहीं महावत सतगुरु अंकुश ध्यान कर टूटो । धावत अध अवनी आतुर तजि सोंकर सर्गुण सु छूटो ॥ इहै यूथ संग लए विहरत त्रिया काननहु माँहिं । क्रोध सोच जलसों रतिमानी कामभक्ष हित जाहिं ॥ अयुत अधार नहीं कछु समुझत भ्रम गहि गुहा रहे । सूर श्यामके हरि करुणामय कवनहि विरदु गहे ॥ १ ॥

राग नट ॥ सखी री पुरवनिता हम जानी । याहीते अनुमान करतहैं षटपदसे अगवानी ॥ अब तौ राज तहाँ सुनियत है कुबिजासी पटरानी । प्रथम ग्वाल गाइन सँग रहते भए छाँछके दानी ॥ अर्धनीशा ब्रजनारि संगलै वन बंसी लीला ठानी । मन हरलियो

बजाइ बाँसुरी अब होइ बैठे ज्ञानी ॥ महामल्ल मारत मनमोहन नाहीं समता आनी। सूर दास ए कलपत नैना कहै कौन अब बानी ॥ २ ॥

राग बिलावल ॥ जिन कोई वशपरो बरिआए। सरबस दियो आपनो उनको तऊ न कछू कान्हके भाए ॥ सहज समाधि रहत योगी ज्यों मुद्रा जटा विभूति लगाए। राज करो यह दान तिहारो जौपै देहु बहुत हरि ध्याए ॥ ना जानौं अब भलो मानिहैं ऊधो नाचे गाए। सूरदास प्रभु दरशन कारण मानो फिरत धतूरा खाए ॥ ३ ॥

राग मलार ॥ जो पै कोउ विरहिनको दुख जानै। तो तजि सगुण साँवरी मूरति कत उपदेशै ज्ञानै ॥ कुमुद चकोर मुदित विधु निरखत कहा करै लै भानै ॥ चातक सदा स्वातिको सेवक दुखित होत बिनपानै ॥ भवँर कुरंग काक कोयलको कविजन कपट बखानैं। सूरदास जो सरबस दीजै कारे कृतहि न मानैं ॥ ४ ॥

राग मलार ॥ श्याम बिनु क्यों जीवैं ब्रजवासी। इहि घट प्राण रहत क्यों ऊधो बिछुरे कुंजबिलासी ॥ कुबिजा वर पायो मोहनसो मनो तप कियो कासी । सूर श्यामको इहै परेखो इक दुख दूजी हाँसी ॥ ५ ॥

राग गौरी ॥ ऊधो कैसे जीवैं कमलनैन बिनु। तबतौ पलक लगत दुखपावत अब जो निरखि भरिजात अंग छिनु ॥ जो ऊजर खेरेके देवन को पूजै को मानै। तो हम बिनु गोपाल भए ऊधो कठिन प्रीति को जानै ॥ तुमते होइ करो सो ऊधो हम अबला बल-हीन। सूर वदन देखे हम जीवैं ज्यों जलभीतर मीन ॥ ६ ॥

राग धनाश्री ॥ लरिकाईको प्रेम कहो अलि कैसे छूटत। कहा करौं ब्रजनाथ चरित अंतर्गति लूटत ॥ वह चितवन वह चाल मनोहर वह मुसुक्यानि जो मंद ध्वनि गावन। नटवर भेष नंदनंदनको वह विनोद जोबनको आवन ॥ चरणकमलकी सौंह करतहौं इह संदेश मोहिं विषसों लावत। सूरदास मोहिं पलक न बिसरत मोहन मूरति सोवत जागत॥७॥

उद्धव वचन ॥ राग धनाश्री ॥ यह उपदेश कह्यो है माधो। करि विचार सन्मुख ह्वै साधो ॥ इंगला पिंगला सुषमना नारी ॥ सून्यो सहजमें बसहिं मुरारी ॥ ब्रह्मभाव करि मैं सब देखो। अलख निरंजन ही को लेखो ॥ पद्मासन इक मन चित ल्यावो। नैन मूँदि अंतर्गति ध्यावो ॥ हृदयकमलमें ज्योति प्रकाशी। सो अच्युत अविगति अविनाशी॥ याहिप्रकार विषम तम तरिये। योगपंथ क्रम २ अनुसरिए। दुसह सँदेश सुनत ब्रज-बाला। मुरछि परी धरणी बेहाला ॥ अरे मधुप लंपट अनिआई। यह सन्देश कत कहैं कन्हाई ॥ नन्दभवनमें सदा विराजैं। नटवर भेष सदा हरि राजैं ॥ रासविलास करैं वृन्दा वन। बिच गोपी बिच कान्ह श्यामघन। अलि आयो है योग सिखावन। देखि प्रीति लागे शिर नावन ॥ भवँरगीत जो दिन दिन गावै। ब्रह्मानन्द परमपद पावै ॥ सूर योगकी कथा बहाई। शुद्ध भक्ति गोपी जन पाई ॥ सांचो मतो जो जिहि विधि धावै। तैसो भाव हरि हिय भरि पावै ॥ ८ ॥

अथ गोपी वचन ॥ राग धनाश्री ॥ इहां हरिजी बहु क्रीडा करी। सो तो चितते जात न टरी ॥ इहां पय पीवत बकी संहारी। शकट तृणावर्त इहां हरि मारी ॥ वत्सासुरको इहां

निपात्यो । बका अघा इहां हरिजी घात्यो ॥ हलधर मारचो धेनुकको इहां । देखो ऊधो हत्यो प्रलंब जहां । इहाँते ब्रह्म हमको गयो हरि । और किए हरि लगी न पलक घरि ॥ ते सब राखे संपति नरहरि । तब इहां ब्रह्मा आय अस्तुति करि ॥ इहां हरि काली उर्ग निकास्यो । लगेउ जरावन अनल सो नास्यो ॥ वस्त्र हमारे हरि जु इहां हरि । कहांलगि कहिए जे कौतुक करि ॥ हरि हलधर इहां भोजन किए । विप्रतियनको अति सुख दिए ॥ इहां गोवर्धन कर हरि धारचो । मेघ वारिते हमैं निवारचो ॥ शरद निशामें रास रच्यो इहां । सो सुख हमपै बरण्यो जात कहां ॥ वृषभ असुरको इहां संहारचो । भ्रम अरु केशी इहां पछारचो ॥ इहँ हरि खेलत आँखि मुचाई । कहांलगि बरनैं हरि लीला गाई ॥ सुनि सुनि ऊधो प्रेम मगन भयो । लोटत धर पर ज्ञान गर्ब गयो ॥ निरखत ब्रज भूमि अतिसुख पावै । सूर प्रभूको पुनिपुनि गावै ॥ ९ ॥

राग धनाश्री ॥ ऊधो जो करि कृपा पाऊँ धरत हरि तौ मैं तुमहिं जनावों । मौन गहे तुम बैठिरहौ हौं मुरली शब्द सुनावों ॥ अबहिं सिधारे बन गोचारन हौं बैठी यश गावों । निशि आगम श्रीदामाके सँग नाचत प्रभुहि देखावों ॥ को जानै दुबिधा संकोचमें तुम डर निकट न आवें । तब इह द्वन्द्व बढै पुनि दारुण सखियन प्राण छोडावें । छिन न रहैं नंदलाल इहां बिनु जो कोउ कोटि सिखावै । सूरदास ज्यों मनते मनसा अनत कहूं नहिं धावै ॥ १० ॥

पुनि उद्धव वचन ॥ राग सारंग ॥ मैं ब्रजबासिनकी बलिहारी । जिनके संग सदा हैं क्रीडत श्रीगोबर्द्धन धारी ॥ किनहूके घर माखन चोरत किनहूंके सँग दानी । किनहूंके संग धेनु चरावत हरिकी अकथ कहानी ॥ किनहूंके सँग यमुनाके तट बंसी टेर सुनावत । सूरदास बलि बलि चरणनकी इह सुख मोहिं नित भावत ॥ ११ ॥

राग सारंग ॥ हों इहि मोरनकी बलिहारी । बलिहारी वा बाँसवंशकी बंसीसी सुकुमारी ॥ सदा रहतहै करज श्यामके नेकहु होत न न्यारी ॥ बलिहारी वा कुंजजातकी उपजी जगत उजियारी । सदा रहत हृदये मोहनके कबहूँ टरत न टारी ॥ बलिहारी कुल शैल सर्व विधि कहत कलिंदि दुलारी । निशि दिन कान्ह अंग आली गण आपुनहूं भई कारी ॥ बलिहो वृंदावनके भूमिहि सो तो भागकि सारी । सूरदास प्रभु नांगे पाँयन दिनप्रति गैया चारी ॥ १२ ॥

अथ गोपी वचन ॥ राग मारू ॥ अलि तुम जाहु फिरि वहि देश । चीर फारि करिहौं भगौ हौं शिखनि शिखि लवलेश ॥ भाल लोचन चन्द्र चमकनि कठिन कंठहि सेष । नाद मुद्रा बिभूति भारो कसैं रावर भेष । वहां जाइ सँदेश कहियो जटा धारैं केश । कौन कारण नाथ छाँडी सूर इहै अँदेश ॥ १३ ॥

राग मलार ॥ हमपर हेतु किए रहिबो । वा ब्रजको व्यवहार सखा तुम हरिसों सब कहिबो ॥ देखे जात अपनी इन अँखियन या तनको दहिबो । बरनौं कहा कथा या तनुकी हिरदैको सहिबो ॥ तब न कियो प्रहार प्राणनिको फिरि फिरि क्यों चहिबो । अब न देह जरिजाइ सूर इन नैननको बहिबो ॥ १४ ॥

अपने जिय सुरति किए रहिबो । ऊधो हरिसों इहै बीनती समो पाइ कहिबो ॥ घोष बसतकी चूक हमारी कछू न चित गहिबो । परमदीन यदुनाथ गुण विचारि सहिबो ॥ अबकी बेर दयालु दरश है दुखकी राशि दहिबो । सूर श्याम हम कहैं कहाँ लग वचैन लाज बहिबो ॥ १५ ॥

राग कल्याण ॥ यदुपतिको सन्देश सखीरी कैसेकै कहौं । बिनहीं कहे आपनेहि मनमें कबलग शूल सहौं ॥ जो कछु बात बनाऊं चितमें रचि पचि सोचि रहौं । मुख आनन ऊधो तन चितवत नबहु बिचार बहौं ॥ सो कछु सीख देहु मोहिं सजनी जाते धीर गहौं । सूरदास प्रभुके सेवकसों बिनती करि निबहौं ॥ १६ ॥

राग बिलावल ॥ करकंकनते भुज टाड भई ॥ मधुबन चलत श्याम मनमोहन आवन अवधि जु निकट दई ॥ जो अति पंथ मनावत शंकर निशि वासर मो गनत गई । पाती लिखत विरह तनु व्याकुल कागर ह्वै गयो नीर मई ॥ ऊधो मुखके वचनन कहियो हरिकी नितप्रति शूल नई । सूरदास प्रभु तुम्हरे दरशको विरह वियोगिनि विकल भई ॥ १७

राग कल्याण ॥ कहियो मुख सँदेस हाथलै दीजे पाती । समय पाइ ब्रज बात चलाई सुखही माँझ सुहाती ॥ हम प्रतीत करि सरबस अरप्यो गयो नहीं दिनराती । नँदनन्दन यह जुग तन होई लैजु रहे मनु थाती ॥ जो तव साधि दीज तौ कोऊ तो अब कत पछ-ताती । सूरदास प्रभु मुकुर जानती तौ सँग लीन्हें जाती ॥ १८ ॥

राग धनाश्री ॥ ऊधो नँदनंदनसों इतनी कहियो । यद्यपि ब्रज अनाथ करि डारयो तदपि सुरति चित किये रहियो ॥ तिनकी तोर करहु जिनि हमसों एक सिवकी लाजनि बहिबो । गुण अवगुणन देखि नाहिं कीजतु दासन दासकी इतनी सहियो ॥ तुम बिन प्राण त्याग हम करि हैं यह अवलंब न सुपनेहु लहियो । सूरदास प्रभु लिखिदे पठयो कहां योग कहाँ पियनन्दहियो ॥ १९ ॥

राग नट ॥ ऊधो इतनी जाइ कहो । सबै विरहिनी पाँइलगति हैं मथुरा कान्ह रहो ॥ भूलिहु जिनि आवहिं यहि गोकुल तप्त रैनि ज्यों चन्द । सुन्दर वदन श्याम कोमलतनु क्यों सहि हैं नँदनंद ॥ मधुकर मोर प्रबल पिक चातक वन उपवन चढि बोलत । मनहुँ सिंहकी गर्ज सुनत गो वत्स दुखित तनु डोलत ॥ आसन भये अनल विष अहि सम भूषण विविध विहार । जित जित फिरत दुसह द्रुम द्रुम प्रति धनुष धरे मनु मार ॥ तुमहो संत सदा उपकारी जानतहौ सब रीति । सूरदास ब्रजनाथ बचै तौ ज्यों नाहिं आवै ईति ॥ २० ॥

राग मलार ॥ मधुकर इतनी कहियहु जाइ । अति कृश गात भई ए तुम बिनु परम-दुखारी गाइ ॥ जलसमूह बरषति दोउ आंखैं हूँकति लीने नाउँ । जहां तहां गोदोहन कीनो सूँघति सोई ठाउँ ॥ परति पछार खाइ छिनही छिन अति आतुर ह्वै दीन । मानहु सूर काढि डारी है वारिमध्यते मीन ॥ २१ ॥

राग नट ॥ तुम बिनु हम अनाथ ब्रजबासी । इतनो सँदेशो कहियो ऊधो कमलनैन विनु त्रासी ॥ जादिनते तुम हमसों बिछुरे भूँख नींद सब नासी । विह्वल विकल कलउ न

परत तनु ज्यों जल मीन निकासी ॥ गोपी ग्वाल बाल वृन्दावन खग मृग फिरत उदासी । सबई प्राण तज्यो चाहत हैं को करवत को कासी ॥ अंचल जोरे करत बीनती मिलिबेको सब कासी । हमरो प्राण घात है निबरे तुम्हरे जाने हाँसी ॥ मधुकर कुसुम न तजत सखी री छाँडि सकल अविनाशी । सूर श्याम बिन यह बन सूनो शशि बिनु रैनि निरासी ॥ २२ ॥

राग धनाश्री ॥ सबै करति मनुहारि ऊधो कहियो हो जैसे गोकुल आवै । दिन दश रहे सुभली कीन्हीं अब जनि गहरु लगावैं ॥ नाहिंन सोहात कछू हरि तुम बिनु कानन भवन न भावैं । बेनु विकल सो चरत नहीं तृण वछा न पीवन धावैं ॥ देखत अपनी आँखि तुमहिं तन और कहा बात न समुझावैं । सूरदास प्रभु कठिन हीन तन कत अब वै ब्रजनाथ कहावैं ॥ २३ ॥

राग गौरी ॥ ऊधो हरि वेगहि देहु पठाइ । नँदनंदन दरशन बिनु रटि मरौं ब्रज अकुलाइ ॥ मातु यशुमति सहित ब्रजपति परे धरणि मुरझाइ । अतिविकल तनु प्राण त्यागत करैं कछु गति आइ ॥ सकल सुरभी यूथ दिनप्रति रुदति पुर दिश धाइ । जहां जहँ दुहि बन चराई मरति तहां बिललाइ । परमप्यारी शरद राधिका लई गृह दुख छाइ । तजत चक्र न वक्र चख बिनु करैं कोटि उपाइ ॥ योगपद लै देहु योगिहि हमहिं योग मिलाइ । मधुप बिछुरे वारि मीनहि अनत कहां सोहाइ ॥ आजु जेहि विधि श्याम आवैं कहो तेहि विधि जाइ । सूरदास विरह ब्रज जन जरत लेहु बुझाइ ॥ २४ ॥

राग जैतश्री ॥ अलि मलीन वृषभानुकुमारी । हरि श्रमजल अंतर तनु भीजे ता लालच न धुआवत सारी ॥ अधोमुख रहति ऊरध नहिं चितवति ज्यों गथहारे थकित जूथ आरी । छूटे चिहुर वदन कुम्हिलाने ज्यों नलिनी हिमकरकी मारी ॥ हरि सँदेश सुनि सहज मृतक भई एक विरहिनि दूजे अलिजारी । सूर श्याम बिन यों जीवति हैं ब्रजवनिता सब श्याम दुलारी ॥ २५ ॥

राग सारंग ॥ ऊधो देखही ब्रज जात । जाइ कहियो श्यामसों यों विरहके उतपात ॥ नैन कछू न सूझई अरु श्रवण कछु न सोहात । श्याम बिन सब ब्रजहि सूनो दुसह सरवन घात ॥ आइवौ तौ आइधौं हरि बहुरि शरीर समात । सूर प्रभु पछिताहुगे तुम अंतहू गए गात ॥ २६ ॥

राग मलार ॥ हरिजीसों कहियो हो जैसे गोकुल आवहिं । दिन दश रहे भली कीनी वहां अब जिनि गहर लगावहिं ॥ नाहिंन कछू सुहात तुमहिं बिनु कानन भवन न भावहिं । बाल बिलख मुख गौ न चरति तृण बछ पय पियन न धावहिं ॥ देखत अपनी अँखिअन ऊधो हम कहि कहा जनावहिं । सूर श्याम बिनु तपत रैनि दिन मिले भलेहि सचु पावहिं ॥ २७ ॥

राग बिहागरो ॥ ऊधो तुमहिं श्यामकी सौंहै । मुख देखत कहियो तुमसों जित तित लगी मदनकी दौंहै ॥ जो मन योग जुगुति आराधै सो मन तो सबको उनपै है । जैसे बसन तजत हैं पंगन सो गति कान्ह करी हमको है ॥ हम बावरी

त्यों न चलि जान्यो ज्यों गज चलत आपनी गोहैं । सूरदास कपटी चित माधो कुबिजा मिलि कपटीकी खोहैं ॥ २८ ॥

राग केदारो ॥ ऊधो एक मेरी बात । बूझियो हरवाइ हरिसों प्रथम कहि कुशलात ॥ तुम जो इह उपदेश पठयो आनि यो मन ज्ञान । सत्यहू सब बचन झूंठो मानिये मनन्यान॥ और व्रज कहि दूसरोहू सुन्यो कहा बलवीर । जाहि बरजन इहां पठयो. करि हमारी पीर ॥ आपु जबते गये मथुरा कहत तुमसों लोग । सहजही ता दिवसते हम भूलियो भय भोग ॥ प्रगट पति पितु मात प्रभु जन प्राण तुम आधीन । ज्यों चकोरहि सँग चकोरी चित्त चन्दहि लीन ॥ रूप रसन सुगन्ध परसन रुचि न इंद्रिन आन । होति हौंस न ताहि विषकी कियो जिन मधुपान ॥ ह्वैगयो मन आपुही सब गिनत गुनगन ईश । ज्ञानकी अज्ञान ऊधो तृणतोरि दीजै शीश । बहुत कहा कहैंहि केशोराइ परम प्रवीन । सूर सुमत न छाँडिहै जहां जिवत जल बिन मीन ॥ २९ ॥

राग सारंग ॥ मधुकर कहियो सुचित सँदेशो । समै पाइ समुझाइ श्यामसों हम जिय बहुत अँदेशो ॥ एक बार रसरास हमारे मुरली मन जो हरेसो । तब उन बेणु बजाइ बोलाई अब निर्गुण उपदेसो ॥ और बार उनि योग जुगुतिको भेद न कहो परेसो । तब पतिव्रत तुम करन कहत अब उखरो ज्ञान गडेसो ॥ और कहाँलौं हम कहैं ऊधो अबलन को दुख ऐसो । सूरदास इनपर हँसि मरियतु कुबिजा केशव कैसो ॥ ३० ॥

पुनः ऊधोवचन ॥ राग नट ॥ अब अति चकितवन्त मन मेरो । आयो हों निर्गुण उपदेशन भयो सगुनको चेरो ॥ मैं कछु ज्ञान कह्यो गीताको तुमहिं न परहो नेरो । अति अज्ञान जानिकै अपनो दूत भयो उनके रो ॥ निजजन जानि हरि इहां पठायो दीनों बोझ घनेरो । सूर मधुप उठि चले मधुपुरी बोरि योगको बेरो ॥ ३१ ॥

गोपीवचन ॥ राग केदारो ॥ ऊधो तिहारे मैं चरणन लागौं बारक यहि व्रज करियो बिभावरी । निशि न नींद आवै दिवस न भोजन भावै चिववत मग भई दृष्टि झावरी ॥ एक श्याम बिनु कछू न भावै रटत फिरत जैसे बकत बावरी । या वृंदावन सघन श्याम बिन तहां यमुना बहै सुभग सांवरी ॥ लाज न होति उहैं चलिजाती चलि न सकति आवै बिरह तावरी । सूरदास प्रभु आनि मिलावहु ऊधो कीरति होइ रावरी ॥ ३२ ॥

अथ यशोमति संदेश उद्धवप्रति ॥ राग धनाश्री ॥ ऊधो तिहारे पाँइ लागतिहौं कहियो श्यामसों इतनी बात । इतनी दूर बसत क्यों बिसरे अपनी जननी तात॥जादिनते मधुपुरी सिधारे श्याम मनोहर गात । तादिनते मेरे नैन पपीहा दरश प्यास अकुलात ॥ जहाँ खेलनको ठौर तुम्हारे नंद देखि मुरझात । जो कबहूं उठिजात खरिकलौं गाइ दुहावन प्रात ॥ दुहत देखि औरनके लरिका प्राण निकसि नहिं जात । सूरदास बहुरो कब देखों कोमल कर दधि खात ॥ ३३ ॥

राग मलार ॥ तब तुम मेरे काहेको आए । मथुरा क्यों न रहे यदुनंदन जोपै कान्ह देवकी जाए ॥ दूध दही काहेको चोरचो काहेको बन गाइ चराए । अघ अरिष्ट काली

नहिं काढ्यो विष जलते सब सखा जिआए । सूरदास लोगनके भोरये काहे कान्ह अब होत पराए ॥ ३४ ॥

राग सोरठ ॥ ऊधो हम ऐसे नहिं जानी । सुतके हेत मर्म नहिं पायो प्रगटे शारँगपानी ॥ निशिवासर छातीसों लाई बालकलीला गाई । ऐसे कबहूं भाग होहिंगे बहुरो गोद खेलाई ॥ को अब ग्वाल सखा सँग लीन्हें सांझ समै ब्रज आवै । को अब चोरिचोरि दधि खैहै मैया कवन बोलावै ॥ विदरत नाहिं बज्रकी छाती हरि वियोग क्यों सहिए । सूरदास अब नँदनंदन बिनु कहो कौन विधि रहिए ॥ ३५ ॥

राग धनाश्री ॥ ऊधो जो अब कान्ह न ऐहैं । जिय जानौ अरु हृदय बिचारो हम अति ही दुख पैहैं ॥ पूँछो जाइ कवनको ढोटा तब कहा उत्तर दैहैं ॥ खायो खेले संग हमारे याको कहा बतैहैं ॥ गोकुल अरु मथुराके वासी कहांलौं झुठै कैहैं । अब हम लिखि पठयो चाहत हैं उहां पता नहिं पैहैं ॥ इन गायन चरबो छाँडो है जो नहिं लाल चरैहैं । इतने पर नहिं मिलत सूर प्रभु फिरि पाछे पछितैहैं ॥ ३६ ॥

राग सारंग ॥ तबते छीन शरीर सुभाहु । आधो भोजन सुबल करतहै ग्वालनके उर दाहु ॥ नन्द गोप पिछवारे डोलत नैनन नीर प्रवाहु । आनँद मिट्यो मिटी सब लीला काहु न मन उत्साहु ॥ एक बेर बहुरो ब्रज आवहु दूध पतूखी खाहु । सूर सुपथ गोकुल जो बैठहु उलटि मधुपुरी जाहु ॥ ३७ ॥

राग नट ॥ कहियो यशुमतिकी आसीस । जहाँ रहो तहां नन्द लाडिलो जीवो कोटि वरीस ॥ मुरली दई दोहनी घृत भरि ऊधो धरि लई शीश ॥ इह घृत तौ उनहीं सुरभिन को जो प्यारी जगदीश ॥ ऊधो चलत सखा मिलि आए ग्वाल बाल दश बीश । अबके इहां व्रज फेरि बसावो सूरदासके ईश ॥ ३८ ॥

अथ सखा वचन ॥ राग बिलावल ॥ ऊधो देखत हो जैसे व्रजवासी । लेत उसाँस नैन जल पूरित सुमिरि सुमिरि अविनासी ॥ भूलि न उठत यशोदा जननी मनो भुअंगम डासी । छूटत नहीं प्राण क्यों अटके कठिन प्रेमकी फाँसी ॥ आवत नहीं नन्द मन्दिरमें वह्यो फिरत पनियासी । प्रेम न मिले धेनु दुर्बल भई श्यामविरहकी त्रासी । गोपी ग्वाल सखा बालक सब कहूँ न सुनियत हांसी । काहे दियो सूर सुखमें दुख कपटी कान्ह लवासी ॥ ३९ ॥

उद्धववचन ॥ राग सारंग ॥ धन्य नन्द धनि यशुमति रानी ॥ धन्य कान्ह प्रकटे सुखदानी ॥ धन्य ग्वाल धन्य धन्य गोपिका जेहि खेलाए शारँगपानी । धनि ब्रज भूमि धन्य बृंदावन जहां अविनाशी आए ॥ धन्य धन्य सूर आजु हमहूं जो तुम सब देखे आए ॥ ४० ॥

अथ दूसरी लीला ॥ भवँर गीत ॥ गोपीवचन ॥ राग आसावरी ॥ छन्द त्रिभंगी ॥ हरिरथ रतन जरयो अनूप दिशाते आवै । जेहि मग कृष्ण गयो तेहि मगते दर्शावै ॥ वै मगते आवै सखन बोलावे देखो नैन बिचारी । मुकुट कुंडल तनु पीत बसन कोउ गोविन्दकी अनुहारी ॥ वैतो भूषण परखन लागी तब लगि निअरे आए । ऊधो जिय जानी मन कुँभिलानी कृष्ण सन्देश पठाये ॥ १ ॥

चली चली पूँछें कछु बातैं। कहि कहि ऊधो हरि कुशलातैं॥ छन्द॥ कहि कुशलातैं सांची बातैं आवन कह्यो हरि नाथैं। कै गरवाने राजसभा अब जीवत हम न सुहाथैं॥ ठाढी तनु कांपै टेरै झांकैं बारबार अकुलाई। अब जिय कछू कपट जिनि राखौ बूझैं सौंह दिवाई॥ २॥

कहो ऊधो तुम क्यों ब्रज आए। तब हँसि कह्यो हम कृष्ण पठाए॥ छन्द॥ कृष्ण पठाये तो ब्रज आए कहत मनोहर बानी॥ सुनहु सँदेशो तजहु अंदेशो हौ तुम चतुर सयानी। गोप सखा जिय हिय जिनि राखौ अविगत है अविनासी। मोह न माया बैर न दाया सब घट आपु निवासी॥ ३॥

ऊधो जिनि इह कहो तुम प्रभुकी प्रभुताई। सुनि जिय अंगहि बढ्यो रिसि सही न जाई॥ रिसि सही न जाई अंगहि बाढी अति इह तुमरी चतुराई। दासी कुबिजा सेजकी संगत कवन वेद मति पाई॥ तुमहूं भली कहनको आए हमको भली सु बानी। जो कछु वस्तु देखिअत नैनन सो क्यों नहिं मनमानी॥ ४॥

गोविंदकी बाणी सब कोई जानी। परबश भई कहत अब सोई मानी॥ राग छन्द॥ सब कोइ जानै क्यों मनमानै अब न कछू कहि आवै। जो कछु कुबिजाके मनभावै सोइ सोइ नाच नचावै॥ वाको न्याउ दोष सब हमको कर्मरेख को जानै। गोरस देखि जो राख्यो गाहक विधिनाकी गति आनै॥ ५॥

ऊधो कमल नयनसों कहियो जाइ। एक बेर ब्रज देखो आइ॥ राग छन्द॥ जिहिके प्रीति निरन्तर मनमें सो मन क्यों समुझावै। शंकर ब्रह्म शेष अरु सुरपति कोउ हरि दरशन पावै॥ वैसे राज बिलास कोलाहल घरघर माखन हरई। सूरदास प्रभु मिलत बहुत सुख बिरह श्वास कत जरई॥ ६॥ ४१॥

उद्धव वचन। राग भैरव॥ मैं तुमपै ब्रजनाथ पठायो। आतमज्ञान सिखावन आयो आपहि पुरुष आपुही नारी। आपुहि वानप्रस्थ ब्रह्मचारी॥ आपुहि पिता आपुही माता। आपुहि भगिनी आपुहि भ्राता॥ आपुहि पंडित आपुहि ज्ञानी॥ आपुहि राजा आपुहि रानी॥ आपुहि धरती आपु अकासा। आपुहि स्वामी आपुहि दासा॥ आपुहि ग्वाल आपुहि गाइ। आपुहि आप चरावन जाइ॥ आपुहि भँवरा आपुहि फूल। आतमज्ञान बिना जगमूल॥ राव रंक दूजा नहिं कोई। आपहि आप निरंजन सोई॥ इहि प्रकार जाको मन लागै। जरा मरनसे भवभय भागै॥ योग समाधि ब्रह्म चित लावहु। ब्रह्मानंद तबहि सुख पावहु॥ ७॥

गोपी उद्धव प्रति उत्तर॥ योगी होइ सो योग बखानै। नौधा भक्ति दास रति मानै॥ भजनानन्द अली हम प्यारो। ब्रह्मानंद सुख कौन विचारो॥ बतियां रचिपचि कहत सयानी। अँखिया हरिके रूप लोभानी॥ ब्यावरि बिथा न बंझा जानै। बिन देखे कैसे रति मानै॥ पुनि पुनि पुनि वोही सुधि आवै। कृष्णरूप बिन और न भावै॥ नवकिशोर जेहि नैन निहारयो। कोटि योग वा छबिपर वारयो॥ शीश मुकुट कुंडल बनमाला। क्यों बिसरैं वे नैन बिशाला॥ मृगमद मलय अलक घुँघुरारे। उन मोहन मन हरे हमारे॥

भ्रुकुटी कुटिल नासिका राजै । अरुन अधर मुरली कल बाजै ॥ दाडिमदशन दामिनि दुति सोहै । मृदु मुसकान जो तन मन मोहै ॥ चन्द्रझलक कण्ठामणि मोती । दूर करत उडुगणकी ज्योती ॥ कंकन किंकिणि पदिक विराजै । गजगति चाल नूपुर कल बाजै । बनके धातु चित्र तनु किए । श्रीवत्स चिह्न राजत अति हिए ॥ पीतबसन छबि बरणि न जाई । नख शिख सुन्दर कुँवर कन्हाई ॥ रूपराशि ग्वालनको संगी । कब देखैं वह ललित त्रिभंगी ॥ जो तू हितकी बात बतावै । मदन गोपालहि क्यों न मिलावै ॥ ८ ॥

उद्धव वचन ॥ जाके रूप बरन वपु नाहीं नैन मूँदि चितवो चितमाहीं ॥ हृदय कमलमें ज्योति बिराजै । अनहदनाद निरन्तर बाजै ॥ इडा पिंगला सुषमन नारी । सहज सु तामें वसै मुरारी ॥ माता पिता न दारा भाई ॥ जल थल घटघट रह्यो समाई ॥ इहि प्रकार भवदुख सारि तरहू । योग पंथ क्रमक्रम अनुसरहू ॥ ९ ॥

उत्तर गोपीका ॥ हम ब्रजबाल गोपाल उपासी । ब्रह्म ज्ञान सुनि आवै हांसी ॥ ब्रजमें योग कथा तैं ल्यायो । मनो कुबिजा कूबर मांह दुरायो ॥ श्यामसो गाहक पाइ देखायो । सो माधो तुम हाथ पठायो ॥ हम अबला ठगि अल्प अहीरी । महा भलो ठग्यो कंसकी चेरी ॥ राम जन्म सीता जदुराई । भली भई कुबिजा वधु पाई ॥ तब सीता बियोग दुख पायो ॥ अब कुबिजा पाइ हियो सिरायो ॥ इह नीरस ज्ञान कहा लै कीजै । योगमोट दासी शिर दीजै ॥ १० ॥

उद्धव वचन ॥ वे परब्रह्म अच्युत अविनाशी । त्रिगुण रहित प्रभु धरै न दासी ॥ नाहिं दासी ठकुराइन कोई । जहां देखो तहां ब्रह्म है सोई । अपने और ब्रह्महि जानो । ब्रह्म बिना दूजो नहिं मानो ॥ ११ ॥

गोपिका वचन ॥ खरे करब अलि योग सँवारो । भक्ति विरोधी ज्ञान तुम्हारो ॥ कहा होत उपदेशे तेरे । नैन सुवस नाहीं अलि मेरे ॥ हरिपथ जोवैं छिन छिन रोवैं । कृष्ण वियोगी निमिष न सोवैं ॥ नन्दनन्दनको देखे जीवैं । योग पन्थ याते नहिं पीवैं ॥ जब हरि आवैं तब सचुपावैं । मोहन मूरति कंठ लगावैं ॥ दुःसह वचन हमैं नहिं भावैं । योग कथा वोढ़ै कि बिछावैं ॥ १२ ॥

उद्धव वचन ॥ ऊधो कहि कहि धनि ब्रजबाला । जिनके सर्वस मदनगोपाला ॥ मै जो कही सो आवन न पाई । तुमरे दरश भक्ति निजमाई ॥ तुम मम गुरु मैं दास तिहारो । भक्ति सुनाइ जगत निस्तारो ॥ भवँरगीत जो सुनै सुनावै प्रेम भक्ति गोपिनकी पावै ॥ सूरदास गोपी बड़भागी । हरि दरशनकी ढवरी लागी ॥ १३ ॥ ४२ ॥

अथ दूसरी लीला । भँवर गीत । गोपी वचन जैतश्री ॥ ऊधोको उपदेश सुनो किन कान दै । निर्गुण सँदेशो श्याम पठायो आन दै ॥ कोउ आवत ओहि ओर जहां नंदसुवन पधारे । सरस वेणुध्वनि होइ मनो आए ब्रजप्यारे ॥ धाये सब गलगाजिकै ऊधो देखै जाइ । लै आए ब्रजराज गृह आनँद उर न समाइ ॥ अर्घ्य आरती तिलक दूब दही माथे दीनी । कंचन कलश भराइ और परिकर्मा कीनी ॥ गोपभीर आंगन भई जुरि बैठे इक जाति । जलझारी आगे धरे पूँछत हरि कुशलाति ॥ कुशल क्षेम वसुदेव

कुशल देवै कुबिजाऊ। कुशल क्षेम अक्रूर कुशल नीके बलदाऊ ॥ पूँछि कुशल गोपालकी रहें सकल गहि पाइ। प्रेम मगन ऊधो भए पेखत ब्रजके भाइ ॥ मनमें ऊधो कहैं ऐसि बूझियन गोपालहि। ब्रजके हेतु बिसारि योग सिखावैं ब्रजबालहि ॥ इनकी प्रीति पतंगलौं जारतहैं सब देह। वै हरि दीपक ज्योति ज्यों नेक न उनके नेह ॥ तब ऊधो कर लै लिखी हरिजूकी पाती। पढी परत नाहिं नेक रहे गंभीर करि छाती ॥ पाती बाँचि न आवई रहे नयन जल पूरि। देखि प्रेम गोपिनके ऊधो ज्ञान गर्व गयो दूरि ॥ फिरि इत उत बहराइ नीर नैननके शोधे। ठानी कथा प्रबोधि तबहिं फिरि गोप समोधे ॥ जो ब्रत मुनिवर ध्यानहीं पावहिं नर अवतार। ते ब्रत सिख सब गोपिका देहीं विषयबिसार ॥ सुनि ऊधोके वचन रहीं नीचे कै तारे। मानो मांगति सुधा आनि ब्यालनि विष जारे ॥ हम अबलौं कहा जानई योग युक्ति की रीति। नँदनंदनव्रत छाँडिकै को लिखि पूजे भीति ॥ अगमत अगह अपार आदि अविगत है सोऊ। आदि निरञ्जन नाम ताहि रंजै सबकोऊ ॥ नयन नासिका अग्र है सोऊ तहाँ ब्रह्मको बास। अविनाशी बिनशै नहीं सहज ज्योति परगास ॥ ऊधो जो पग पानि नहीं ऊखल क्यो बांधे। नयन नासिका मुखन चोरि दधि कौने खाधे। तब जो खिलायो गोदमें बोलि तौतरे बैन। ऊधो ताको बतावही जाहि न सूझै नैन ॥ माया अनित्य अधारी ता लोचन दुइ नाखै। ज्ञानी नयन अनंत ताहि सूझै परमाखै ॥ बूझो निगम बोलाइकै कहैं भेद समुझाइ। आदि अंत जाको नहीं कौन पिता को माइ ॥ ऊधो घर लागै अरु घूर कहो मन कहँ कहँ धावै। अपनो घर परि हरै कहो वो घूर बतावै ॥ मूरख यादव जाति हैं हमहिं सिखावहिं योग। हमसों भूली कहत हैं हम भूली धौं लोग ॥ प्रेम प्रेमते होइ प्रेमते परहै हिए। प्रेम बंधो संसार प्रेम परमारथ लहिए ॥ एकै निश्चय प्रेमको जीवन मुक्तिरसालं। सांची निश्चय प्रेमकी जिहिरे मिलैं गोपाल॥ऊधो कहि सतभाव न्याय तुम्हरे मुख सांचे। योगप्रेमरस कथा कहो कंचनकी कांचे ॥ जाके परहै हूजिय गहिए सोई नेम। मधुप हमारी सों कहो योग भलो किधौं प्रेम ॥ सुनि गोपीके वचन नेम ऊधोके भूले। गावत गुण गोपाल फिरत कुंजनमें फूले ॥ खन गोपी कै पाँइ परै धन्य सोईहै नेम। धाइ धाइ द्रुम भेंटई ऊधो छाके प्रेम ॥ धनि गोपी धनि ग्वाल धन्य सुरभी वनचारी। धनि इहां पावन भूमि जहां गोविंद अभिसारी ॥ उपदेशन आये हुते मोहिं भयो उपदेश। ऊधो यदुपतिपै चले धरे गोपकी भेष ॥ भूले यदुपति नावँ कहो गोपाल गोसाईं। एकबार ब्रज जाहु देहु गोपिन देखराईं ॥ वृन्दावन सुख छाँडिके कहां बसेहो आइ ॥ गोवर्धन प्रभु जानिकै ऊधो पकरे पाँइ। ऊधो ब्रजको प्रेम नेम वरणो सब आई। उमँग्यो नैनन नीर बात कछु कह्यो न जाई ॥ सूर श्याम भूलत भए रहै नैन जल छाइ। पोंछि पीतपटसों कह्यो भले आए योग सिखाइ ॥ ४३ ॥

इति भँवरगीत अध्याय ॥ ४८ ॥ अथ उद्धवो मथुरामागत्य श्रीकृष्णं प्रति वदति ॥ राग सारंग ॥

ऊधो जब ब्रज पहुँचे जाइ। तबकी कथा कृपा करि कहिए हम सुनिहैं मन लाइ ॥ बाबानंद यशोदा मइया मिले सबन हित आइ। कबहूं सुरति करत माइनकी किधौं रहे

बिसराइ ॥ गोप सखा दधि खात भात वन अरु चाखते चखाइ । गऊ बच्छ मुरली सुनि उमडत अबहिं रहत केहि भाइ ॥ गोपिन गृह व्योहार बिसारे मुख सन्मुख सुखपाइ । पलकवोट निमिपर अनखाती यह दुख कहां समाइ ॥ एक सखी उनमें जो राधा जब हौं इहँते गयो । तब ब्रजराज सहित सब गोपिन आगे ह्वै जो लयो ॥ उतरे जाइ नन्दबाबाके सबही शोध लह्यो । मेरीसौं सांचीकहु ऊधो मैया कछू कह्यो ॥ बारंबार कुशल पूँछी मोहिं लै लै तुम्हरो नाम । ज्यों जल तृषा बढी चातक चित कृष्ण कृष्ण बलराम ॥ सुन्दर परम विचित्र मनोहर वह मुरली देइ घाली । लई उठाइ उर लाइ सूर प्रभु प्रीति आनि उर शाली ॥ ४४ ॥

सुनिए ब्रजकी दशा गोसाईं । रथकी ध्वजा पीतपट भूषण देखतही उठि धाईं ॥ जो तुम कही योगकी बातैं ते मैं सबै सुनाईं । श्रवण मूँदि गुण कर्म तुम्हारे प्रेम मगन मन गाईं ॥ औरो कछु संदेश सखी इक कहत दूरि लौं आईं । हुतो कछू हमहूँसों नातो निपट कहा बिसराईं ॥ सूरदास प्रभु बनविनोद करि जो तुम गऊ चराईं । ते गाय ग्वालन हेरी देय हरति मानों भईं पराईं ॥ ४५ ॥

राग सारंग ॥ ब्रजके विरही लोग दुखारे । बिन गोपाल ठगेसे ठाढे अतिदुर्बल तनु कारे ॥ नंद यशोदा मारग जोवत नित उठि साँझ सवारे । चहुँ दिशि कान्ह कान्ह करि टेरत अँसुवन बहत पनारे ॥ गोपी गाइ ग्वाल गोसुत सब अतिही दीन विचारे । सूरदास प्रभु बिन यों शोभित चन्द्र बिना ज्यों तारे ॥ ४६ ॥

राग केदारो ॥ हरिजी सुनो वचन सुजान । विरह व्याकुल छीन तनमनहीन लोचन प्रान ॥ इहैहै संदेश ब्रजको माधो सुनहु निदान । मैं सबै ब्रज दीन देखे ज्यों बिना निर्मान ॥ तुम विना शोभा न ज्यों गृह बिना दीप भयान । आस श्वास उसाँस घटमें अवध आशा प्रान ॥ जगत जीवन भक्तपालन जगतनाथ कृपाल । करि जतन कछु सूरके प्रभु जी जिवैं ब्रजबाल ॥ ४७ ॥

राग जैतश्री ॥ ॥ सुनहु श्यामजू वै ब्रजवनिता विरह तुम्हारे भईं बावरी । नाहिंन नाथ और कहि आवत छाँडि जहां लगि कथा रावरी ॥ कबहुँ कहत हरि माखन खायो कौन वसै या कठिन गाँवरी । कबहुँ कहत हरि ऊखल बांधे घर घर ते लैचलौ दाँव री ॥ कबहुँ कहत ब्रजनाथ बन गए जोवत मग भई दृष्टि झाँवरी । कबहुँ कहत वा मुरली महियाँ लै लै बोलत हमरो नाँउरी ॥ कबहुँ कहत ब्रजनाथ साथते चंद्र उग्योहै एहि ठाँवरी । सूरदास प्रभु तुम्हरे दरश बिनु अब वह मूरति भई साँवरी ॥ ४८ ॥

राग बिहागरो ॥ हरि आए सो भली कीन्ही । मोहिं देखत कहि उठी राधिका अंक तिमिरको दीन्ही ॥ तनु अति कँपति विरह अति व्याकुल उर धुकधुकी खेद कीनी ।

चलत चरणगहि रही गई गिरि खेद सलिल भयभीनी ॥ छूटी वट भुज फूटी बलया टूटी लर फटी कंचुकी झीनी । मानो प्रेमके परन परेवा याहीते पढि लीनी ॥ अवलोकति इहिभाँति रमापति मानो छूटी अहिमणि छीनी । सूरदास प्रभु कहौं कहांलगि है अयान मति हीनी ॥ ४९ ॥

राग मलार ॥ सुनो श्याम यह बात और कोउ क्यों समुझाय कहै । दुहुँदिशिको रति विरह विरहिनी कैसेकै जो सहै । जब राधे तबहीं मुख माधो माधो रटत रहै । जब माधो होइजात सकल तनु राधा विरह दहै । उभय अग्र दौंदारु कीट ज्यों शीतलताहि चहै । सूरदास अति विकल विरहिनी कैसेहु सुख न लहै ॥ ५० ॥

राग केदारो ॥ चितदै सुनो श्याम प्रबीन । हरि तुम्हारे विरह राधा मैं जु देखी छीन ॥ तज्यो तेल तमोल भूषण अंग वसन मलीन । कंकना करवाम राख्यो गढी भुजगहि लीन ॥ जब सँदेशा कहन सुंदरि गवन मोतनकीन । खसि मुद्रावलि चरन अरुझी गिरि धरनि बलहीन ॥ कंठवचन न बोल आवै हृदय परिहस भीन । नैन जल भरि रोइ दीनो ग्रसित आपद दीन ॥ उठी बहुरि सँभारि भट ज्यों परम साहस कीन । सूर प्रभु कल्याण ऐसे जिवहि आशा लीन ॥ ५१ ॥

भरि भरि लेत ऊरध श्वास । साँवरे ब्रजनाथ तुम बिनु दुखित पंचशरत्रास ।' अमित पीर अधीर डोलत समर मीन बिलास । तेई सुख दुख भए दारुण मिलि गए रसरास ॥ निगम गुरुजन लोग न डरत जगकरत उपहास । सूर श्याम बिनु विकल विरहिनी मरत दरश बिन प्यास ॥ ५२ ॥

राग धनाश्री ॥ उमँगि चले दोउ नैनविशाल । सुनिसुनि यह संदेश श्यामघन सुमिरि तुम्हारे गुण गोपाल ॥ आनन वपु उरजनिके अन्तर जलधारा बाढी तेहि काल । मनु युगजलज सुमेर शृङ्गते जाइ मिले सम शशिहि सनाल ॥ भीजे विय अंचर उर राजित तिनपर वर मुकुतनकी माल । मनो इन्दु आये नलिनी दल लंकृत अमी ओस कण जाल ॥ कहां वह प्रीति रीति राधासों कहां यह करनी उलटी चाल । सूरदास प्रभु कठिन कथनते क्यों जीवै बिरहिनि बेहाल ॥ ५३ ॥

राग मारू ॥ तुम्हरे बिरह ब्रजनाथ राधिका नैनन नदी बढी । लीने जाति निमेष कूल दोऊ एते यान चढी ॥ गोलकनाउ निमेष न लागत सो पलकनि बर बोरति । ऊरध श्वास समीर तरंगिनि तेज तिलक तरु तोरति ॥ कज्जल कीच कुचील किए तट अम्बर अधर कपोल । थकि रहे पथिक सुयश हितहीके हस्त चरण मुख बोल ॥ नाहिंन और उपाय रमापति बिन दरशन जो कीजै । अंशु सलिल बूडत सब गोकुल सूर सुकर गहिलीजै ॥ ५४ ॥

राग मलार ॥ नैन घट घटत न एकघरी । कबहुँ न मिटत सदा पावस ब्रज लागी रहत झरी ॥ विरह इन्द्र बरषत निशिवासर इहि अति अधिक करी । उरध उसाँस समीर तेज जल उर भुवि उमँगि भरी ॥ बूडति भुजा रोमद्रुम अंबर अरु कच उच्चथरी । चलि न सकत पथिक रहे थकि चन्द्रकी चखरी ॥ सब ऋतु मिटि एक भई ब्रज महिं यहि विधि उलटि धरी । सूरदास प्रभु तुम्हरे बिछुरे मिटि मर्याद टरी ॥ ५५ ॥

राग केदारो ॥ देखी मैं लोचन चुवत अचेत । मनहुँ कमल शशि त्रास ईशको मुक्ता गनिगनि देत ॥ द्वारखडी इकटक मग जोवत ऊरध श्वासन लेत । मानहुँ मदन मिले चाहति है मुक्षत मरुत समेत ॥ श्रवण न सुनत चित्र पुतरी लौं समुझावत जितनेत । कहुँ कंकन कहुँ गिरी मुद्रिका कहुँ ताटंक कहुँ नेत ॥ मनहु बिरह दव जरत विश्व सब राधा रुचिर निकेत । धुज होइ सूखिरही सूरज प्रभु बँधीं तुम्हारे हेत ॥ ५६ ॥

राग मलार ॥ नैननि होड बदी बरषासों । रात दिवस बरसत झर लाए दिन दूरी कर खासों ॥ चारि मास बरषे जल खूटे हारि समुझि उनमानीं । एतेहुपर धार न खंडित इनकी अकथ कहानी ॥ एते मान चढाइचढी अति तजी पलककी सींव । मैं दिन दिन उनमानो महाप्रलयकी नीव ॥ तुमपै होइ सो करहु कृपानिधि ए ब्रजके व्यवहार । अबकी बेर पाछिले नाते सूर लगावहु पार ॥ ५७ ॥

राग गौरी ॥ ब्रजते द्वैऋतु पैनगई । ग्रीष्म अरु पावस प्रवीन हरि तुम बिनु अधिक भई ॥ उरध उसाँस समीर नैन घन सब जल योग जुरे । बरषि प्रगट कीन्हें दुख दादुरहुते जु दूरि दुरे ॥ तुम्हरो कठिन वियोग विषम दिनकर सम उदो करै । हरिपद विमुख भए सुनु सूरज को इहि ताप हरै ॥ ५८ ॥

राग कान्हरो ॥ नाहिनकछु सुधि रही हिए । सुनो श्याम वै सखिहि राधिकहि जुगवति जतन किए ॥ कर कंकन कोकिला उडावत बिनुमुख नाम लिए । सैन सूचना नखनि नितंबै किसलय श्रवणन शब्द बिए ॥ शशिशंका निशि जालनिके मग वसन बनाइ किये । दिशि दिशि शीत समीरहि रोकत अंबर ओट दिए ॥ मृगमदमलै परस तनु तलफत जनु विष विषम पिए ॥ जो न इतेपर मिलहु सूरप्रभु तौ जान बीजए ॥ ५९ ॥

राग गौरी ॥ कहाँलौं कहिए ब्रजकी बात । सुनहु श्याम तुम बिनु उन लोगइ जैसे दिवस बिहात ॥ गोपी गाइ ग्वाल गोसुत वै मलिन वदन कृश गात । परमदीन जनु शिशिर हिमीहत अंबुज गन बिनपात ॥ जाकहुँ आवत देखि दूरते सब पूँछति कुशलात । चलन न देत प्रेम आतुर उर कर चरणन लपटात ॥ पिक चातक बन वसन न पावहिं बाइस बलिहि न खात । सूर श्याम सन्देशनके डर पथिक न उहि मग जात ॥ ६० ॥

राग मलार ॥ ब्रजकी कही न परतिहैं बातैं । गिरितनयापति भूषण जैसे बिरह जरी दिनरातैं ॥ मलिन वसन हरिहित अंतरगति तनु पीरो जनु पाते । गदगद वचन नैन जल पूरित बिलखि वदन कृशगाते ॥ मुक्तो ताते भवनते बिछुरे मीन मकर बिललाते । सारंगरिपु सुत सुहृदपति बिना दुख पावति बहु भांते ॥ हरि सुर भषन बिना बिरहाने छीन भई तनु ताते । सूरदास गोपिन परतिज्ञा मिलहु पहिलके नाते ॥ ६१ ॥

राग कल्याण ॥ रहति रैनि दिन हरि हरि हरि रट । चितवत इकटक मग चकोर लौं जबते तुम बिछुरे नागर नट ॥ भरि भरि नैन नीर ढारतिहैं सजल करति अति कंचुकिके पट । मनहुँ बिरहकी ज्वरता लगि लियो नेम प्रेम शिव शीश सहसघट ॥ जैसे युगके अग्र ओसकण प्राण रहत ऐसे अवधिहिके तट । सूरदास प्रभु मिलौ कृपाकरि जो दिन कहे तेउ आए निकट ॥ ६२ ॥

राग सारंग ॥ दिन दश घोष चलहु गोपाल । गाइनके अवसेर मिटावहु लेहु आपने ग्वाल ॥ नाचत नहीं मोर तादिनते बोले न बर्षाकाल ॥ मृग दूबरे तुम्हारे दरश बिनु सुनत न वेणु रसाल ॥ वृन्दावन हरचो होत न भावत देखो श्याम तमाल । सूरदास मइया अनाथ है घर चलिए नंदलाल ॥ ६३ ॥

राग सोरठ ॥ ऊधो भलो ज्ञान समुझायो । तुमसों अब यों कहा कहतहैं मैं कहि कहा पठायो ॥ कहवावतहौ बडे चतुरपै वहां न कछु कहि आयो । सूरदास ब्रजवासिनको हित हरि हियमांझ दुरायो ॥ ६४ ॥

राग सारंग ॥ मैं समुझाई अति अपनो सो । तदपि उन्हैं परतीति न उपजी सबै लखो सपनोसो ॥ कह्यो तुम्हारो सबै कही मैं और कछु अपनी । श्रवण न वचन सुनत हैं उनके जो घटमहँ अकनी ॥ कोई कहे बात बनाइ पचासक उनकी बात जो एक। धन्य धन्य जो नारी ब्रजकी बिन दरशन इहि टेक ॥ देखत उमँग्यो प्रेम यहांके धरी रही सब रोयो । सूर श्याम हौं रहौं ठगोसो ज्यों मृग चौको भोयो ॥ ६५ ॥

बातैं सुनहु तौ श्याम सुनाऊं । वै उमँगी जलनिधि तरँग ज्यों तामें थाह न पाऊं ॥ कौन कौन कौ उत्तर दीजे ताते भग्यो अगाऊं । वे मारे शिर पटिया पारे कन्था काहि उढाऊं ॥ एक अँधेरो हियेकी फूटी दौरत पहिर खराऊं । सूर सकल षट दरशन वे हैं बारहखरी पढाऊं ॥ ६६ ॥

सुनि लीन्हों उनहींको कह्यो । अपनी चाल समुझि मनहीं मन मुनि अरगाइ रह्यो ॥ अबलनि सों कही परि जापै बात तोरि कनिकानि । अनबोले पूरो दै निबह्यो बहुत दिननको जानि । जानि बूझिकै हौं कत पठयो शठ बावरो अयानो । तुमहूं बूझि बहुत बातनको वहां जाहु तौ जानौ ॥ आज्ञाभंग होय क्यों मोपै गयउ तुम्हारे ठीले । सूर पठावनहीकी बोरी रह्यो जु गजसों लीले ॥ ६७ ॥

राग मलार ॥ हो हरि बहुत दाँउदै हारचो । आज्ञाभंग होइ क्यों मोपै वचन तुम्हारो पारचो ॥ हारि मानि उठि चल्यो दीन ह्वै जानि आपुन पै कै । जानिलेहु हरि इतनेहीमें कहा करै नीमनको वैदु ॥ उत्तरको उत्तर नाहिं आवत तब उनहीं मिलि जातु । मेरी किती बात ब्रह्माको अर्धवचनमें मातु ॥ अपनी चाल समुझि मनहीं मन घल्यो बसीठी तोरि । सूर एकहू अंग न काची मैं देखी टकटोरि ॥ ६८ ॥

कहिबेमें न कछू शक राखी । बुधि विवेक उनमान आपने मुख आई सो भाखी ॥ हौं मरि एक कहौं पहरकमें वै छिनमांझ अनेक । हारि मानि उठि चल्यो दीन ह्वै छाँडि आपनी टेक ॥ हौं पठयो कत कौने काजै शठ मूरख जो अयानो । तुमहिं बुझावहु ते बातनकी वहाँ जाहु तौ जानो ॥ श्रीमुखकी सिखई ग्रन्थोकति ते सब भईं कहानी । एक होइ तौ उत्तर दीजै सूर सुमठी उभानी ॥ ६९ ॥

राग सोरठ ॥ माधोजी मैं योगको बोझा भरचो । श्याम उन मुखविधु वचन सुधारस सुनि सुनि कछु न कह्यो ॥ तौलौं भार तरंग मो उदधि सखि लोचन उमह्यो । तुम जो कह्यो ज्ञानको मारग सो बातैं जो बह्यो ॥ मोहिं आश्चर्य एक जो लागत तौ कैसे जात सह्यो । सूरदास प्रभु सखी सयानी लै भुज बीच गह्यो ॥ ७० ॥

राग नट ॥ कोऊ सुनत न बात हमारी । कहा मानै योग युक्ति यादवपति प्रगट प्रेम ब्रजनारी ॥ कोऊ कहति इंद्र जब बरषो टेकि गोवर्धन लेत ॥ कोउ कहति हरि गए कुंजवन शीश धाम वे देत ॥ कोऊ कहत नाग कारे सुनि गए हरि यमुनातीर । कोउ कहै गए अघासुर मारन संग लिए बलवीर ॥ कोउ कहै ग्वाल बाल संग खेलत वनमें जाइ लुकाने । सूर सुमिरि गुण माथे तुम्हारे कोउ कह्यो ना माने ॥ ७१ ॥

राग सारंग ॥ हरि तुम्हैं बारंबार सँभारैं । कहहु तौ सब युवतिनके नाम कहौं जे हितसों उर धारैं ॥ कबहुँक आँखि मूँदिकै चाहति सब सुख अधिक तिहारे । तब प्रसिद्ध लीला सँग बिहरत अबचित डोर विहारे ॥ जाको कोऊ जेहि बिधि सुमिरै सोउ तेही हित मानै। उलटी रीति सबै तुम्हरे है हमतो प्रगट कहिजानै ॥ जो पतिआंहो तुम पठवत लिखि बीच समुझि सब पाउ । सूर श्याम है पलक धाममें लखिचित कत बिललाउ ॥७२॥

माधोजू कहा कहौं उनकी गति । देखत बनै कहत नाहिं आवै परम प्रीति तुमते रति ॥ यद्यपि हौं षडमास रह्यो ढिग लही नहीं उनकी मति । कासों कहौं सबै बुधि परबोधी मानै नाहीं अति ॥ तुम कृपालु करुणामय कहियत ताते मिलत कहा क्षति । सूर श्याम सोईपै कीजै जाते तुम पावहु पति ॥ ७३ ॥

तुम्हारोइ चित्र बनाउ कियो । तब को इन्दु सम्हारि तुरतही मनसिज साजि लियो ॥ ब्रति गहि युग अँगुलीके बीचै उन भरि पानि पियो । पुरप्रति करति लेखको प्रारम्भ तबहिं प्रहार कियो ॥ वे पथ विकल चकित अति आतुर भर्मत हेतु दियो। भृति बिलंबि पृष्टि दै श्यामा श्यामै श्याम वियो ॥ या गति पाइरही राधा अब चाहति अमृत पियो । सूरदास प्रभु प्रीत उलटि परीहै कैसे जात जियो ॥ ७४ ॥

राग केदारो ॥ अब जिनिबाँधि वेहि डराहु । दुध दधि माखन मनोहर डारि देहु अरु खाहु ॥ सदा बैठे घोष रहियो बन न दैहैं जान । पलकहू भरि दुख न दैहैं राखिहैं ज्यों प्रान ॥ सब तिहारो कहै करिहैं वचन माथे मानि । परम चतुर सुजान ईते मांझ लीजो जानि ॥ अब न कौनो चूक करिहैं यह हमारे बोल । किंकरिनिकी लाज धरि ब्रज सुबस करहु निटोल ॥ समुझ निज अपराध करनी नारि नावति नीचि । बहुत दिनते बरति है कै आंखि दीजै सींचि ॥ मन वचन अरु कर्मना कछु कहति नाहिंन राखि । सूर प्रभु यह बोल हृदय सातराजा साखि ॥ ७५ ॥

राग सारंग ॥ कहत न बनै ब्रजकी रीति । नाथ मम शठको पठयो देखि उनकी प्रीति युवतिवल्लभ कत कहावत करत सकल अनीति । मोहितो यह कठिन औरो क्यों करि है परतीति ॥ सुनौ धौं दै कान अपनी लोक लोकनि कीति । सूर प्रभु अपनी सचाई रही निगमन जीति ॥ ७६ ॥

राग नट ॥ परम वियोगिनी सब ठाढी । ज्यों जलहीन दीन कुमुदिनिबन रविप्रकाशकी डाढी ॥ जिहि विधि मीन सलिलते बिछुरे तिहि अतिगत अकुलानी । सूखे अधरकहि न आवै कछु वचन रहित मुखवानी ॥ उन्नत श्वास विरह विरहातुर कमलबदन कुम्हिलानी । निंदति नैननिमेष छिनहि छिन मिलन कठिन जिय जानी ॥ विनु बुधि बल विचित्र कृत शोभित चलि न सकी पनिहारी । सूरदास प्रभु अवधि गयो न तो प्राण तजत व्रजनारी ॥ ७७ ॥

राग मारू ॥ सब ब्रज घर घर एकै रीति । ज्यों कुरुखेत गडेको सोनौ त्यौं प्रभु तुम्हरी प्रीति ॥ वे सब परम विचित्र सयानी अरु सबही जग कीति । उनको ज्ञान सुनतही शठ भयो ज्यों बहुदिनकी भीति ॥ एकै गहन धरी उन हठ करि मेटि वेदविधि नीति । गोपवेष निज सूरश्याम लै रही विश्ववर जीति ॥ ७८ ॥

राग केदारो ॥ ब्रज जन दुखित अति तन छीन । रटत इकटक चित्र चातक श्याम घन तन लीन ॥ नाहिं पलटत वसन भूषन दगन दीपक तात । मलिन वदन बिलखि रहत जिमि तरनि हीन जलजात ॥ कहन जो तुम कहेउ सो रति मति पच्यो करि उपदेश । धरत नलनी बूँद ज्यों जल वचन नहिं परवेश ॥ धरे मुरली मोर चंद्रिका पीतपट बनमाल । हरी वह छवि एक अंगनि लपट श्याम तमाल ॥ दिवस बितवति सकल जन मिलि कथति गुण बलवीर । रैनि उडुपति निरखि तलफति मीन ज्यों जलतीर ॥ हौंहो करुणानाथ बंधो कहेउ ऊधो गहि पाइ । सूर प्रभु अब दरश दैकरि लेहु मरति जिआइ ॥७९॥

राग सारंग ॥ तबते इन सबहिन सचु पायो । जबते हरि संदेश तुम्हारो सुनत तवारो आयो ॥ फूले व्याल दुरेते प्रगटे पवन पेट भरि खायो ! फूचो यश मूचो को बरणन तेहुतौ सब बिसरायो ॥ निकसि कंदराहूते केहरि शिरपर पूंछ हिलायो । गह्वरते गजराज आइ अंगही सर्व गर्व बढायो ॥ ऊंचे वैसि विहंगम भामै शुक बनराइ कहायो । किलकि किलकि कुलसहित आपनी कोकिल मंगल गायो ॥ अब जिनि गहर करोहो मोहन जो चाहतहौ ज्यायो । सूर बहुरि ह्वैहै राधाको सब वैरिनिको भायो ॥ ८० ॥

राग धनाश्री ॥ आज विरहिनी विरह तुम्हारे कैसो रटतरही । चारि याम निशि तुम्हरोई सुमिरन और न बात कही ॥ बासर कथा कठिन मन करिकरि क्रम क्रम व्यथा सही । सन्ध्या शशि देखि उठि चलीं जब अंकन रहत गही ॥ मृगमद मलय कुमकुमा उरजल सरिता सेज बही । ते क्यों शीतल होहिं सूरप्रभु पिय जू विरहदही ॥ ८१ ॥

राग सारंग ॥ कान्ह तुम्हारी विकलविरहिनी पिलपतिविरह वियोग। अतिआरत न सम्हारत तन मन इकटक लोमग योग ॥ कतर मिलो लोचन वरषत अति दुख मुखके छबिरोयो। राहु केतु मानौ सुमीडि विधुआंक छुटावत धोयो ॥ अवला कहा योगमत जानै मन्मथ व्यथाबिगोयो। सूरदास क्यों नीर चुवत है नीरस बसन निचोयो ॥ ८२ ॥

राग सोरठ ॥ माधोजू सुनो ब्रजको प्रेम। बूझि मैं षटमास देख्यो गोपिकनको नेम ॥ ह्रदयते नहिं टरत उनके श्याम नाम सुहेत। अँसुव सलिल प्रवाह उरमनौं अरघ नैनन देत ॥ चमर अंचल कुच कलश मनो पाद्य पाणि चढाइ। प्रगट लीला देखि उनकी कर्म उठती गाइ ॥ देह गेह सनेह अर्पण कमल लोचन ध्यान। सूर उनको भजत देखत फीको लागत ज्ञान ॥ ८३ ॥

माधोजू सुनिये ब्रजव्यवहार। मेरो कह्यो पवनको भुसभयो गावत नन्दकुमार ॥ एक ग्वालि गोसुत ह्वै रेंगति एक लकुट कर लेति। एक ग्वालि मंडली करि बैठति छांक बांटिकै देति ॥ एक ग्वालि नटवत बहुलीला एक कर्मगुण गावति। बहुत भांति करि मैं समुझाई नेक न उरमें आवति ॥ निशिवासर याही ढँग सब ब्रज दिन दिन नवतन प्रीति। सूर सकल फीको लागत हैं देखत वह रँगरीति ॥ ८४ ॥

राग मलार ॥ बातैं बूझति यों बहरावति। सुनहु श्याम वै सखी सयानी पावसऋतु राधहिं न सुनावति ॥ घन गर्जत मनु कहत कुशलमति कूंजत गुहासिंह समुझावति। नहिं दामिनि द्रुम दवा शैलचढि फिरि बयारि उलटी झर धावति ॥ नाहिंन मोर बकत पिक दादुर ग्वालमंडली खगन खिलावत। नहिं नभ वृष्टि झरन झर ऊपर बूँद उचटि इत आवत ॥ कबहुँक प्रगट पपीहा बोलत कहि कुवेष करतारि बजावत। सूरदास प्रभु तुम्हरे मिलन बिन सो बिरहिनि इतनो दुख पावत ॥ ८५ ॥

राग नट ॥ नेकहू काहू सोच न कीन्हों। सुन ब्रजनाथ सबनके अवगुण मिलि मिलि है दुख दीन्हों ॥ ऋतुबसंत अनसमै अधममति पिक सहाउ लै धावत। प्रीतम संग न जानि युवति रुचि बोलेहु बोल न आवत ॥ सदा शरद ऋतु सकल कला लै सन्मुख रहत जुन्हाइ। सो सितपक्ष कुहू सम बीतत कबहुँ न देत दिखाइ ॥ त्रिविध समीर सुमनसौरभ मिलि मत्त मधुप गुंजार। जोइ जोइ रुचै सुकियो बांधि बल तजि मन सकुच बिचार ॥ रतिपति अति अनीति कीवेको कोटि धूमध्वज मानो। लैकर धनुष चितै तुम्हरो मुख अब बोलै तब जानौ ॥ इतिविधि सब नवीन पायो ब्रजकाढत बैर दुरासी। सूरदास प्रभु बेगि मिलहु अब पिशुन करत सब हाँसी ॥ ८६ ॥

राग सारंग ॥ सबते परम मनोहर गोपी। नँदनंदनके नेह मेह जिनि लोक लीक लोपी ॥ बरि कुबिजाके रंगहि राचे तदपि तजी सोपी। तदपि न तजै भजै निशि बासर नेकहू न कोपी ॥ ज्ञानकथा की मथि मन देखो ऊधो बहुधोपी। टेरति घरी छिन नेक न अँखिया

श्यामरूप रोपी ॥ जे तिहि तिहि हरिके अवगुणकी ते सबई तोपी । सूरदास प्रभु प्रेम हेम ज्यों अधिक ओप ओपी ॥ ८७ ॥

राग सारंग ॥ मोमन उनईको भयो ॥ परचो प्रभु उनके प्रेमको समै तुमहूं बिसरि गयो ॥ तुमसों शपथ करि गयो माधव बेगि कह्योहो आवन । तिनहिं देखि वैसोई ह्वैगयो लग्यो उनहि मिलि गावन । समुझि परी षटमास बितेते कहां हुतो हों आयो । सूर अनकही दै गोपिनसों श्रवण मूँदि उठिधायो ॥ ८८ ॥

राग गंधार ॥ उनमें पांचो दिन जो बसिए । नाथ तुम्हारीसौं जिय उपजत फेरि अपनो यों कसिए ॥ वह विनोदलीला वह रचना देखेही बनि आवै । मोको कहां बहुरि वैसे सुख बडभागी सो पावै ॥ मनसा वचन कर्मना अबहैं कहत नहीं कछु राखी । सूर काढि डारचो ब्रजते ज्यों दूध मांझते माखी ॥ ८९ ॥

राग सोरठ ॥ माधोजू मैं अतिही सचुपायो । अपनो जानि सँदेश साजि करि ब्रजमें मिलन पठायो ॥ क्षमा करो तो करौं बीनती उनहिं देखि जो आयो । सकल निगम सिद्धान्त जन्म कर श्याम उन सहज सुनायो ॥ नाहिं श्रुति शेष महेश प्रजापति जो रस गोपिन गायो । कथा गंग लागी मोहिं तेरी उह रस सिंधु उमहायो ॥ तुम्हरी अकथ कथा तुम जानौ हमैं जिन नाथ बिसरायो । सूरश्याम सुंदरि इह सुनि सुनि नैनन नीर बहायो ॥ ९० ॥

राग मलार ॥ जोपै प्रभु करुणाके आलै । तौकत कठिन कठोर होत मन मोहिं बहुत दुख शालैं ॥ वहो विरदकी लाज दीनपति करि सुदृष्टि देखो । मोसों बात कहत किन सन्मुख कहा अवनि अवलेखो । निगम कहत वश होत भक्तिते सोऊ है उन कीनी । सूर उसाँस छाँडि हाहा ब्रज जल अँखियां भरिलीनी ॥ ९१ ॥

राग मारू ॥ सुनु ऊधो मोहिं नेक न बिसरत वै ब्रजवासी लोग । तुम उनको कछु भली न कीनी निशिदिन दियो वियोग ॥ यद्यपि वसुदेव देवकी मथुरा सकल राज सुख-भोग । तद्यपि मनहि बसत बंसीबट ब्रज यमुना संयोग ॥ वै उत रहत प्रेम अवलंबन इतते पठयो योग । सूर उसाँस छाँडि भरि लोचन बढचो विरहज्वर शोग ॥ ९२ ॥

ऊधो मोहिं ब्रज बिसरत नाहीं । वृंदावन गोकुल तन आवत सघन तृणनकी छाहीं ॥ प्रात समय माता यशुमति अरु नंद देखि सुख पावत । माखन रोटी दह्यो सजायो अति-हित साथ खवावत ॥ गोपी ग्वाल बालसँग खेलत सब दिन हँसत सिरात । सूरदास धनि धनि ब्रजवासी जिनसों हँसत ब्रजनाथ ॥ ९३ ॥

भक्तबछल वसुदेवकुमार । चले एक दिन सुफलकसुतके गृह पंडवहेत विचार ॥ मिलो सो आय पाय सुधि मगमें वारबार परि पाइ । गयो लिवाय सुभग मंदिरमें प्रेम न बरनो

जाइ ॥ चरण पखारि धारि जल शिरपर पुनिपुनि दृगन लगाइ ॥ विविध सुगंध चीर आभूषण आगे धरे बनाइ ॥ धन्यधन्य मैं गृह धनि धनि मम धनिधनि भाग हमारे । जो प्रभुज्ञान ध्यान नहिं आवत तिन मम गृह पग धारे ॥ प्रभु तव माया अगम अमोघ है लहि न सकत कोउ पार । दीजै भक्ति अनन्य कृपाकरि होइ सो मम उद्धार ॥ अरु जेहि कारन प्रभु पगधारे कहिये सोउ विचारि । करहुँ ताहि तुमरी किरपातें आयसु माथे धारि॥ यह अक्रूरदशा जो सुमिरै सिखै सुनै अरु गावै । अर्थ धर्म कामना मुक्ति फल चारि पदारथ पावै ॥ हरिजी कह्यो मनोरथ तुम्हरो करिहैं श्रीभगवान । जो जानत सोई सो पावत यह निश्चय जिय जान ॥ तुम जानत हौ पाण्डवके सुत हैं अति हितू हमारे। कुरुपति अंध मोहवश तिनको देत सदा दुख भारे ॥ तात जाइ उनको तुम भेंटौ हमरी कुशल सुनावहु । बहुरौ समाचार सब उनके लै हमपै चलिआवहु ॥ यह कहि श्याम राम ऊधो मिलि अपने भवन सिधारे । सुफलकसुत आयसु माथे धरि पण्डवगृह पग धारे ॥ पहिले कौरवपतिसों भेंट्यो पुनि पण्डवगृह आए । पखरि चरन कुन्तीके पुनिपुनि सूनै गले लगाए ॥ कुशल भाषि सब यादवकुलकी प्रभुको कह्यो सन्देश ॥ भयो परम सन्तोष तबहिं सुनि कह्यो हम शरन तुम्हारी । कुरुपति अन्ध मोह पुत्रनके देत सदा दुख भारी ॥ पुनि कुरुपतिसों मिलि सुफलकसुत कह्यो बहुत समुझाइ । चारि दिवसके जीवन ऊपर तुम कत करत अन्याइ ॥ अन्याईको वास नरकमों यह जानत सब कोइ । गर्वप्रहारी हैं त्रिभुवनपति जो कछु करैं सो होइ ॥ कुरुपति कह्यो मैंहूं यह जानत पै मोहन न बसाय । नमसकार मेरो यदुपतिसों कहिबो गहिकै पाय ॥ सुफलकसुत सब कथा तहांकी आइ श्यामसों भाखी । सूरदास प्रभु सुनिकै तासों हृदय आपनी राखी ॥ ३४९४ ॥

॥ इति श्रीसूरसागर दशमस्कन्ध पूर्वार्धं समाप्त ॥

